एत्थावसप्पिणीए चउत्थकालस्स चरिमभागम्मि । तेत्तीसवासअडमासपण्णरसदिवससेसम्मि ॥ ६८
वासस्स पढममासे सावणणामम्मि बहुलपडिवाए । अभिजीणक्खत्तम्मि य उप्पत्ती धम्मतित्थस्स ॥ ६९
सावणबहुले पाडिवरुद्दमुहुत्ते[1] सुहोदये[2] रविणो । अभिजस्स पढमजोए जुगस्स आदी [3]इमस्स पुढं ॥ ७०
णाणावरणप्पहुदिअणिच्छयववहारपायअतिसयए । संजादेण अणंतणाणेणं दंसणसुहेहिं ॥ ७१
विरिएण तहा खाइयसम्मत्तेणं पि दाणलाहेहिं । भोगोपभोगणिच्छयववहारेहिं च [4]परिपुण्णो ॥ ७२
दंसणमोहे णट्ठे घादित्तिदए चरित्तमोहम्मि । सम्मत्तणाणदंसणवीरियचारियाइ होंति खइयाइं ॥ ७३
जादे अणंतणाणे णट्ठे छदुमट्ठिदियम्मि[5] णाणम्मि । णवविहपदत्थसारा दिव्वझुणी कहइ सुत्तत्थं ॥ ७४
अण्णेहिं अणंतेहिं गुणेहिं जुत्तो विसुद्धचारित्तो । भवभयभंजणदच्छो महवीरो अत्थकत्तारो ॥ ७५
महवीरभासियत्थो तस्सिं खेत्तम्मि तत्थ काले य । खायोवसमविवड्ढिदचउरमलमईहि[6] पुण्णेण ॥ ७६
लोयालोयाण तहा जीवाजीवाण विविहविसयेसु । संदेहणासणत्थं उवगदसिरिवीरचलणमूलेण ॥ ७७

यहां अवसर्पिणीके चतुर्थ कालके अन्तिम भागमें तेतीस वर्ष, आठ माह और पन्द्रह दिन शेष रहनेपर वर्षके श्रावणनामक प्रथम महिनेमें, कृष्ण पक्षकी प्रतिपदाके दिन अभिजित् नक्षत्रके उदित रहनेपर धर्मतीर्थकी उत्पत्ति हुई ॥ ६८–६९ ॥

श्रावणकृष्णा पड़िवाके दिन रुद्रमुहूर्तके रहते हुए सूर्यका शुभ उदय होनेपर अभिजित् नक्षत्रके प्रथम योगमें इस युग का प्रारंभ हुआ, यह स्पष्ट है ॥ ७० ॥

ज्ञानावरणादि चार घातिया कर्मोंके निश्चय और व्यवहाररूप विनाशके कारणोंकी प्रकर्षता होनेपर उत्पन्न हुए अनन्तज्ञान, अनन्तदर्शन, अनन्तसुख और अनन्तवीर्य, इन चार अनन्तचतुष्टय, तथा क्षायिकसम्यक्त्व, क्षायिकदान, क्षायिकलाभ, क्षायिकभोग और क्षायिकउपभोग, इसप्रकार नव लब्धियोंके निश्चय एवं व्यवहारस्वरूपोंसे परिपूर्ण हुए ॥ ७१–७२ ॥

दर्शनमोह, तीन घातिया ( ज्ञानावरण, दर्शनावरण, अन्तराय ) और चारित्रमोहके नष्ट होनेपर क्रमसे सम्यक्त्व, ज्ञान, दर्शन, वीर्य और चारित्र, ये पांच क्षायिक भाव प्राप्त होते हैं ॥ ७३ ॥

अनन्तज्ञान अर्थात् केवलज्ञानकी उत्पत्ति और छद्मस्थ अवस्थामें रहनेवाले मति, श्रुत, अवधि तथा मनःपर्ययरूप चार ज्ञानोका अभाव होनेपर नौ प्रकारके पदार्थोंके सारको विषय करनेवाली दिव्यध्वनि सूत्रार्थको कहती है ॥ ७४ ॥

इसके अतिरिक्त और भी अनन्त गुणोसे युक्त, विशुद्ध चारित्रके धारक और संसारके भयको नष्ट करनेमें दक्ष श्रीमहावीर प्रभु ( भावकी अपेक्षा ) अर्थकर्ता है ॥ ७५ ॥

भगवान् महावीरके द्वारा उपदिष्ट पदार्थस्वरूप, उसी क्षेत्र और उसी कालमें, ज्ञानावरणके विशेष क्षयोपशमसे वृद्धिको प्राप्त निर्मल चार बुद्धियों ( कोष्ठ, बीज, संभिन्न-श्रोतृ और पदानुसारी ) से परिपूर्ण, लोक, अलोक और जीवाजीवादि विविध विषयोंमें उत्पन्न हुए संदेहको नष्ट करनेके लिये श्रीवीर-

१ द ब सुद्दमुहुत्ते. २ ब सुहोदिए. ३ द आदीइ यिमस्स. ४ ब परपुण्णो. ५ द ब चदुमट्ठिदिदम्मि. ६ ब चउउर°.

विमले गोदमगोत्ते जादेणं 'इंदभूदिणामेण । चउवेदपारगेणं सिस्सेण[2] विसुद्धसीलेण ॥ ७८
भावसुदपज्जयेहिं परिणदमयिणा[3] अ बारसंगाणं । चोद्दसपुव्वाण तहा एक्कमुहुत्तेण विरचणा विहिदो[4] ॥ ७९
इय मूलतंतकत्ता सिरिवीरो इंदभूदिविप्पवरो । उवतंते कत्तारो अणुतंते सेसआइरिया ॥ ८०
णिण्णट्ठरायदोसा महेसिणो [5]दिव्वसुत्तकत्तारो । किं कारणं पभणिदा कहिदुं सुत्तस्स पामण्णं[6] ॥ ८१
जो ण पमाणणयेहिं णिक्खेवेणं णिरक्खदे अत्थं । तस्साजुत्तं जुत्तं जुत्तमजुत्तं च पडिहादि ॥ ८२
णाणं होदि पमाणं णओ वि णादुस्स हिदयभावत्थो[7] । णिक्खेओ वि उवाओ जुत्तीए अत्थपडिगहणं ॥ ८३
इय णायं अवहारिय आइरियपरंपरागदं मणसा । पुव्वाइरियाआराणुसरणअं तिरयणणिमित्तं ॥ ८४
मंगलपहुदिच्छक्कं वक्खाणिय विविहगंथजुत्तीहिं । जिणवरमुहणिक्कंतं गणहरदेवेहिं गथितपदमालं ॥ ८५
सासदपदमावण्णं पवाहरूवत्तणेण दोसेहिं । णिस्सेसेहिं विमुक्कं आइरियअणुक्कमाआदं ॥ ८६
भव्वजणाणंदयरं वोच्छामि अहं तिलोयपण्णत्तिं । णिब्भरभत्तिपसादिदवरगुरुचलणाणुभावेण ॥ ८७

भगवान्‌के चरण-मूलकी शरणमें आये हुए, निर्मल गौतम गोत्रमें उत्पन्न हुए, प्रथमानुयोग, करणानुयोग, चरणानुयोग और द्रव्यानुयोग, इन चार वेदोंमें, अथवा ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद, इन चारों वेदोमें पारंगत, विशुद्ध शीलके धारक, भावश्रुतरूप पर्यायसे बुद्धिकी परिपक्वताको प्राप्त, ऐसे इन्द्रभूतिनामक शिष्य अर्थात् गौतम गणधरद्वारा एक मुहूर्तमें बारह अंग और चौदह पूर्वोंकी रचनारूपसे ग्रथित किया गया ॥ ७६–७९ ॥

इसप्रकार श्रीवीरभगवान् मूलतंत्रकर्ता, ब्राह्मणोंमें श्रेष्ठ इन्द्रभूति गणधर उपतंत्र-कर्ता, और शेष आचार्य अनुतंत्र-कर्ता हैं ॥ ८० ॥

गणधरदेव राग-द्वेषसे रहित होते हुए द्रव्यश्रुतके कर्ता हैं, यह कथन यहां किस कारणसे किया गया है ? सूत्रकी प्रमाणताका कथन करनेके लिये ॥ ८१ ॥

जो नय और प्रमाण तथा निक्षेपसे अर्थका निरीक्षण नहीं करता है, उसको अयुक्त पदार्थ युक्त और युक्त पदार्थ अयुक्त ही प्रतीत होता है ॥ ८२ ॥

सम्यग्ज्ञानको प्रमाण और ज्ञाताके हृदयके अभिप्रायको नय कहते हैं । निक्षेप उपायस्वरूप है । युक्तिसे अर्थका प्रतिग्रहण करना चाहिये ॥ ८३ ॥

इसप्रकार आचार्यपरंपरासे ज्ञात हुए न्यायको मनसे अवधारण करके पूर्व आचार्योंके आचारका अनुसरण करना रत्नत्रयका कारण है ॥ ८४ ॥

विविध ग्रंथ और युक्तियोंसे मंगलादि छह अर्थात् मंगल, कारण, हेतु, प्रमाण, नाम और कर्ता, इनका व्याख्यान करके जिनेन्द्र भगवान् के मुखसे निकले हुए, गणधरदेवोंद्वारा पदोंकी, अर्थात् शब्दरचनारूप, मालामें गूंथे गये, प्रवाहरूपसे शाश्वतपद अर्थात् अनन्तकालीनता को प्राप्त, सम्पूर्ण दोषोंसे रहित, और आचार्यपरंपरासे आये हुए तथा भव्यजनों को आनन्ददायक 'त्रिलोकप्रज्ञप्ति' शास्त्रको मैं अतिशय भक्तिद्वारा प्रसादित उत्कृष्ट गुरुके चरणोंके प्रभावसे कहता हूं ॥ ८५–८७ ॥

१ ब यदभूदि°. २ ब मिस्सेण. ३ [ परिणदमइणा य ]. ४ [ विहिदा ]. ५ [ दव्वसुत्त° ] ६ द ब सामण्णं. ७ ब णउ वि णादुसहहिदयभावत्थो.

सामण्णजगसरूवं तम्मि ठियं णारयाण लोयं च । भावणणरतिरियाणं वेंतरजोइसियकप्पवासीणं ॥ ८८
सिद्धाणं लोगो त्ति य [1]अहियारे पयददिट्ठणवभेए । तम्मि णिबद्धे जीवे पसिद्धवरवण्णणासहिए ॥ ८९
वोच्छामि [2]लयलईए भव्वजणाणंदपसरसंजणणं[3] । जिणमुहकमलविणिग्गयतिलोयपण्णत्तिणामाए ॥ ९०
जगसेढिघणपमाणो लोयायासो सपंचदव्वरिदी[4] । एस अणंताणंतालोयायासस्स बहुमज्झे ॥ ९१

≡ १६ ख ख ख[5] ।

जीवा पोंग्गलधम्माधम्मा काला इमाणि दव्वाणि । सव्वं लोयायासं[6] आधूइय[7] पंच चिट्ठंति[8] ॥ ९२
एत्तो सेढिस्स घणप्पमाणाग णिण्णयरं परिभासा उच्चदे-
पल्लसमुद्दे उवमं अंगुलयं सूइपदरघणणामं । जगसेढिलोयपदरो अ लोओ अट्ठप्पमाणाणि ॥ ९३

प० १ । सा० २ । सू० ३ । प्र० ४ । घ० ५ । ज० ६ । लोकप्र० ७ । लोय० ८ ।

ववहारुद्धारद्धा तियपल्ला पढमयम्मि संखाओ । विदिए दीवसमुद्दा तदिए मिज्जेदि कम्मठिदी ॥ ९४

सामान्य जगत्का स्वरूप, उसमें स्थित नारकियोंका लोक, भवनवासी, मनुष्य, तिर्यंच, व्यन्तर, ज्योतिषी, कल्पवासी और सिद्धोंका लोक, इस प्रकार प्रकृतमें उपलब्ध भेदरूप नौ अधिकारों, तथा उस उस लोकमें निबद्ध जीवोको, नयविशेषोंका आश्रय लेकर उत्कृष्ट वर्णनासे युक्त, भव्यजनोंको आनन्दके प्रसारका उत्पादक और जिनभगवान्के मुखरूपी कमलसे निकले हुए इस त्रिलोकप्रज्ञप्तिनामक ग्रंथकेद्वारा कहता हूं ॥ ८८-९० ॥

अनन्तानन्त अलोकाकाशके बहुमध्यभागमें स्थित, जीवादि पांच द्रव्योंसे व्याप्त और जगश्रेणिके घनप्रमाण यह लोकाकाश है ॥ ९१ ॥

≡ १६ ख ख ख ।

जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म और काल, ये पाचों द्रव्य सम्पूर्ण लोकाकाशको व्याप्त कर स्थित हैं ॥ ९२ ॥

अब यहांसे आगे श्रेणिके घनप्रमाण लोकका निर्णय करनेके लिये परिभाषाएं अर्थात् पल्योपमादिका स्वरूप कहते हैं—

पल्योपम[1], सागरोपम[2], सूच्यंगुल[3], प्रतरांगुल[4], घनांगुल[5], जगश्रेणि[6], लोकप्रतर[7] और लोक[8], ये आठ उपमाप्रमाणके भेद हैं ॥ ९३ ॥

प. १ । सा. २ । सू. ३ । प्र. ४ । घ. ५ । ज. ६ । लोक प्र. ७ । लो. ८ ॥

व्यवहारपल्य, उद्धारपल्य, और अद्धापल्य, ये पल्यके तीन भेद हैं । इनमें प्रथम पल्यसे संख्या, द्वितीयसे द्वीप-समुद्रादिक और तृतीयसे कर्मोंकी स्थितिका प्रमाण लगाया जाता है ॥ ९४ ॥

..........

१ ब अहिआरो. २ ब लयं = नयविशेषम्, द वोच्छामि सयलईए. ३ ब जणाणंदए सरसं. ४ [दव्वठिदो]. ५ द ख ख ख × २. ६ द ब लोयायासो. ७ द आउवड्ढिदिआधूइय. ८ द ब चरंति.

खंदं सयलसमत्थं तस्स य अद्धं भणंति देसो त्ति । अद्धद्धं च पदेसो अविभागी होदि परमाणू ॥ ९५
सत्थेण [1]सुतिक्खेणं छेत्तुं भेत्तुं च जं किरस्सक्कं । जलयणलादिहिं णासं ण एदि सो[2] होदि परमाणू ॥ ९६
एक्करसवण्णगंधं दो पासा सद्दकारणमसद्दं । खंदंतरिदं दव्वं तं परमाणुं भणंति बुधा ॥ ९७
अंतादिमज्झहीणं अपदेसं इंदिएहिं ण हु गेज्झं । जं दव्वं अविभत्तं तं परमाणु कहंति जिणा ॥ ९८
पूरंति गलंति जदो पूरणगलणेहि पोग्गला तेण । परमाणु च्चिय जादा इय दिट्ठं दिट्ठिवादम्हि ॥ ९९
वण्णरसगंधफासे पूरणगलणाइ सव्वकालम्हि । खंदं पिव कुणमाणा परमाणू पुग्गला तम्हा[3] ॥ १००
आदेसमुत्तमुत्तो धाउचउक्कस्स कारणं जादो । सो णेओ परमाणू परिणामगुणो य खंदस्स[4] ॥ १०१
परमाणूहिं अणंताणंतेहिं बहुविहेहि दव्वेहिं । उवसण्णासण्णो त्ति य सो खंदो होदि णामेण ॥ १०२

सबप्रकारसे समर्थ, अर्थात् सर्वांशपूर्ण स्कंध कहलाता है। उसके अर्धभागको देश और आधेके आधे भागको प्रदेश कहते है। स्कंधके अविभागी अर्थात् जिसके और विभाग न होसकें ऐसे अंशको परमाणु कहते है ॥ ९५ ॥

जो अत्यन्त तीक्ष्ण शस्त्रसे भी छेदा या भेदा नहीं जा सकता, तथा जल और अग्नि आदिके द्वारा नाशको भी प्राप्त नहीं होता, वह परमाणु है ॥ ९६ ॥

जिसमें पांच रसोंमेंसे एक रस, पांच वर्णोमेंसे एक वर्ण, दो गंधोंमेसे एक गंध, और स्निग्ध-रूक्षमेंसे एक तथा शीत-उष्णमेंसे एक ऐसे दो स्पर्श, इसप्रकार कुल पांच गुण हों, और जो स्वयं शब्दरूप न होकर भी शब्दका कारण हो एवं स्कन्धके अन्तर्गत हो, ऐसे द्रव्यको पण्डित जन परमाणु कहते है ॥ ९७ ॥

जो द्रव्य अन्त, आदि एवं मध्यसे विहीन हो, प्रदेशोसे रहित अर्थात् एक प्रदेशी हो, इन्द्रिय द्वारा ग्रहण नहीं किया जासकता हो और विभागरहित हो, उसे जिन भगवान् परमाणु कहते है ॥ ९८ ॥

क्योकि स्कन्धोंके समान परमाणु भी पूरते है और गलते हैं, इसीलिये पूरण-गलन क्रियाओंके रहने से वे भी पुद्गल के अंतर्गत हैं, ऐसा दृष्टिवाद अंगमें निर्दिष्ट है ॥ ९९ ॥

परमाणु स्कन्धकी तरह सब कालमें वर्ण, रस, गन्ध और स्पर्श, इन गुणोंमें पूरण-गलन को किया करते हैं, इसलिये वे पुद्गल ही हैं ॥ १०० ॥

जो नयविशेषकी अपेक्षा कथंचित् मूर्त व कथंचित् अमूर्त है, चार धातुरूप स्कन्धका कारण है, और परिणमनस्वभावी है, उसे परमाणु जानना चाहिये ॥ १०१ ॥

नानाप्रकारके अनन्तानन्त परमाणु-द्रव्योंसे उवसन्नासन्न नामसे प्रसिद्ध एक स्कंध उत्पन्न होता है ॥ १०२ ॥

१ ब सुतिक्खेण य च्छेत्तुं च जं किरस्सका. २ द ब सा. ३ तस्स. ४ पंचा. ८५

उवसण्णासण्णो वि य गुणिदो अट्ठेहि होदि णामेण । सण्णासण्णो त्ति तदो दु इदि खंधो पमाणट्ठं ॥ १०३
अट्ठट्ठे गुणिदेहिं सण्णासण्णेहिं होदि तुडिरेणू । तित्तियमेत्तहदेहिं तुडिरेणूहिं पि तसरेणू ॥ १०४
तसरेणू रथरेणू उत्तमभोगावणीए वालग्गं । मज्झिमभोगखिदीए वालं पि जहण्णभोगखिदिवालं ॥ १०५
कम्ममहीए वालं लिक्खं जूवं जवं च अंगुलयं । इगिउत्तरा य भणिदा पुव्वेहिं अट्ठगुणिदेहिं ॥ १०६
तिवियप्पमंगुलं तं उच्छेहपमाणअप्पअंगुलयं । परिभासाणिप्पण्णं होदि हु उदिसेहसूचिअंगुलयं ॥ १०७
त चिय पंच सयाइं अवसप्पिणिपढमभरहचक्किस्स । अंगुल[1] एक्कं चेव य तं तु पमाणंगुलं णाम ॥ १०८
जस्सिं जस्सिं काले भरहेरावदमहीसु[2] जे मणुवा । तस्सिं तस्सिं ताणं अंगुलमादंगुलं णाम ॥ १०९
[3]उस्सेहअंगुलेणं सुराण णरतिरियणारयाणं च । उस्सेहंगुलमाणं चउदेवणिकेदणयराणि[4] ॥ ११०
दीवोदहिसेलाणं वेदीण णदीण कुंडजगदीणं । वस्साणं[5] च पमाणं होदि पमाणंगुलेणेव ॥ १११
भिंगारकलसदप्पणवेणुपडहजुगाण सयणसगदाणं[6] । हलमुसलसत्तितोमरसिंहासणबाणणालिअक्खाणं ॥ ११२
चामरदुंदुहिपीढच्छत्ताणं णराणिवासणगराणं । उज्जाणपहुदियाणं संखा आदंगुलं णेया ॥ ११३

उवसन्नासन्नको भी आठसे गुणित करनेपर सन्नासन्न नामका स्कंध होता है अर्थात् आठ उवसन्नासन्नोंका एक सन्नासन्न नामका स्कंध होता है । आठसे गुणित सन्नासन्नो अर्थात् आठ सन्नासन्नोंसे एक त्रुटिरेणु, और इतने ही [ आठ ] त्रुटिरेणुओंसे एक त्रसरेणु होता है । इसप्रकार पूर्वपूर्व स्कन्धोंसे आठ आठ गुणे क्रमशः रथरेणु, उत्तम भोगभूमिका बालाग्र, मध्यमभोगभूमिका बालाग्र, जघन्यभोगभूमिका बालाग्र, कर्मभूमिका बालाग्र, लीक, जूं, जौ और अंगुल, ये उत्तरोत्तर स्कंध कहे गये है ॥ १०३–१०६ ॥

अंगुल तीन प्रकारका है– उत्सेधांगुल, प्रमाणांगुल और आत्मांगुल । इनमेंसे जो अंगुल उपर्युक्त परिभाषासे सिद्ध किया गया है, वह उत्सेध सूच्यंगुल है ॥ १०७ ॥

पांचसौ उत्सेधांगुलप्रमाण अवसर्पिणी कालके प्रथम भरत चक्रवर्तीका एक अंगुल होता है, और इसीका नाम प्रमाणांगुल है ॥ १०८ ॥

जिस जिस कालमें भरत और ऐरावत क्षेत्रमें जो जो मनुष्य हुआ करते हैं, उस उस कालमें उन्हीं मनुष्योंके अंगुलका नाम आत्मांगुल है ॥ १०९ ॥

उत्सेधांगुलसे देव, मनुष्य, तिर्यंच एवं नारकियोंके शरीरकी ऊंचाईका प्रमाण, और चारों प्रकारके देवोंके निवासस्थान व नगरादिका प्रमाण जाना जाता है ॥ ११० ॥

द्वीप, समुद्र, कुलाचल, वेदी, नदी, कुंड या सरोवर जगती और भरतादिक क्षेत्र इन सबका प्रमाण प्रमणांगुलसे ही हुआ करता है ॥ १११ ॥

झारी, कलश, दर्पण, वेणु, भेरी, युग, शय्या, शकट ( गाड़ी ), हल, मूसल, शक्ति, तोमर, सिंहासन, बाण, नालि, अक्ष, चामर, दुंदुभि, पीठ, छत्र, मनुष्योंके निवासस्थान व नगर और उद्यानादिकोंकी संख्या आत्मांगुलसे समझना चाहिये ॥ ११२–११३ ॥

१ [ अंगुलमेक्कं ]. २ ब °महीस. ३ ब उस्सेहअंगुलो णं. ४ ब °णिकेदणणयराणि. ५ द ब वंसाणं. ६ [ °सगडाणं ].

छहिं अंगुलेहि वादो बेवादेहिं विहत्थिणामा य । दोण्णि विहत्थी हत्थो बेहत्थेहिं हवे रिक्कू ॥ ११४
बेरिक्कूहिं दंडो दंडसमा [1]जुगधणूगि मुसलं वा । तस्स तहा णाली वा दोदंडसहस्सयं कोसं ॥ ११५
चउकोसेहिं जोयण तं चिय [2]वित्थारगत्तसमवट्टं । तत्तियमेत्तं घणफलमाणेज्ज करणकुसलेहिं ॥ ११६
समवट्टवासवग्गे दहगुणिदे करणिपरिधओ होदि । वित्थारतुरिमभागे परिधिहदे तस्स खेत्तफलं ॥ ११७
उणवीसजोयणेसुं चउवीसेहिं तहावहरिदेसु । तिविहवियप्पे पल्ले घणखेत्तफला[3] हु [4]पत्तेकं ॥ ११८

$\frac{१९}{२४}$ ।

उत्तमभोगखिदीए उप्पण्णविजुगलरोमकोडीओ । एक्कादिसत्तदिवसावहिम्मि च्छेत्तूण संगहियं ॥ ११९
अइवट्टेहिं तेहिं रोमग्गेहिं णिरंतरं पढमं । अच्चंतं णविदूणं भरियव्वं जाव भूमिसमं ॥ १२०
दंडपमाणंगुलए उस्सेहंगुल जवं च जूवं च । लिक्खं तह कादूणं वालग्गं कम्मभूमीए ॥ १२१
[5]अवरंमज्झिमउत्तमभोगखिदीणं च वालअग्गाइं । [6]एक्केक्कमट्ठघणहदरोमा ववहारपल्लस्स ॥ १२२

छह अंगुलोंका पाद, दो पादोंका वितस्ति, दो वितस्तियोंका हाथ, दो हाथका रिक्कू, दो रिक्कुओंका दण्ड, दण्डके बराबर अर्थात् चार हाथप्रमाण ही धनुष, मूसल, तथा नाली, और दो हजार दण्ड या धनुषका एक कोश होता है ॥ ११४–११५ ॥

चार कोशका एक योजन होता है। उतने ही अर्थात् एक योजन विस्तार वाले गोल गड्ढेका गणितशास्त्रमें निपुण पुरुषोंको घनफल ले आना चाहिये ॥ ११६ ॥

समान गोलक्षेत्रके व्यासके वर्गको दशसे गुणा करके जो गुणनफल प्राप्त हो उसका वर्गमूल निकालनेपर परिधिका प्रमाण निकलता है। तथा विस्तार अर्थात् व्यासके चौथे भागसे परिधिको गुणाकरनेपर उसका क्षेत्रफल निकलता है ॥ ११७ ॥

तथा उन्नीस योजनोंको चौबीससे विभक्त करनेपर तीन प्रकारके पल्योंमेंसे प्रत्येकका घन क्षेत्रफल होता है ॥ ११८ ॥

उदाहरण—१ योजन व्यासवाले गोल क्षेत्रका घनफल—

$१ \times १ \times १० = १०$; $\sqrt{१०} = \frac{१९}{६}$ परिधि; $\frac{१९}{६} \times \frac{१}{४} = \frac{१९}{२४}$ क्षेत्रफल; $\frac{१९}{२४} \times १ = \frac{१९}{२४}$ घनफल.

उत्तम भोगभूमिमें एक दिनसे लेकर सात दिनतकके उत्पन्न हुए मेंढ़ेके करोड़ों रोमोंके अविभागी खण्ड करके उन खण्डित रोमाग्रोंसे उस एक योजन विस्तारवाले प्रथम पल्यको ( गड्ढेको ) पृथिवीके बराबर अत्यन्त सघन भरना चाहिये ॥ ११९–१२० ॥

ऊपर जो $\frac{१९}{२४}$ प्रमाण घनफल आया है उसके दण्ड करके प्रमाणांगुल करलेना चाहिये। पुनः प्रमाणांगुलोंके उत्सेधांगुल करना चाहिये। पुनः जौ, जूं, लीख, कर्मभूमिके बालाग्र, जघन्य भोगभूमिके बालाग्र, मध्यम भोगभूमिके बालाग्र, उत्तम भोगभूमिके बालाग्र, इनकी अपेक्षा प्रत्येकको आठके घनसे गुणाकरनेपर व्यवहारपल्यके रोमोंकी संख्या निकल आती है ॥ १२१-१२२ ॥

१ द जुगधणूणि. २ ब वित्थारं. ३ [ घणखेत्तफलं ]. ४ ब पत्तिका. ५ ब अवरमज्झिम° ६ द एक्कि°.

८० । ९६ । ५०० । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ ।
८० । ९६ । ५०० । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ ।
८० । ९६ । ५०० । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ ।

। पल्ल[1] रोमस्स ।

[2]अट्ठरसं अंताणे[3] सुण्णाणिं दोणवेक्कदोएक्का[4] । पणणवचउक्कसत्ता सगसत्ता एक्कतियसुण्णा ॥ १२३
दोअट्ठसुण्णतिअणहतियच्छदोण्णिपणचउतिण्णि य[5] । [6]एक्कचउक्काणिं ते अंक कमेण[7] पल्लस्स ॥ १२४

४१३४५२६३०३०८२०३१७७७४९५१२१९२०००००००००००००००००० ।

एक्केक्कं रोमग्गं वरससदे पेल्दिम्हि सो पल्लो । रित्तो होदि स कालो उद्धारणिमित्तववहारो ॥ १२५

। ववहारपल्लं ।

ववहाररोमरासिं पत्तेक्कमसंखकोडिवस्साणं । समयसमं छेत्तूणं बिदिए पल्लम्हि भरिदम्हि ॥ १२६
समयं पडि एक्केक्कं[8] वालग्गं पेल्दिम्हि सो पल्लो । रित्तो होदि स कालो उद्धारं णाम पल्लं तु ॥ १२७

। उद्धारपल्लं ।

$\frac{१९}{२४}$ × ४ × ४ × ४ × २००० × २००० × २००० × ४ × ४ × ४ × २४ × २४ × २४ × ५०० × ५०० × ५०० × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ × ८ = ४१३४५२६३०३०८२०३१७७७४९५१२१९२००००००००००००००००००.

अन्तमें १८ शून्य, दो, नौ, एक, दो, एक, पांच, नौ, चार, सात, सात, सात, एक, तीन, शून्य, दो, आठ, शून्य, तीन, शून्य, तीन, छह, दो, पांच, चार, तीन, एक, और चार, ये क्रमसे पल्यके अंक है ॥ १२३–१२४ ॥

सौ सौ वर्षमें एक एक रोम-खण्डके निकालनेपर जितने समयमें वह गड्ढा खाली हो, उतने कालको व्यवहारपल्योपम कहते हैं। वह व्यवहारपल्य उद्धारपल्यका निमित्त है ॥ १२५ ॥

व्यवहारपल्य समाप्त हुआ।

व्यवहारपल्यकी रोमराशिमेंसे प्रत्येक रोमखण्डको, असंख्यात करोड़ वर्षोंके जितने समय हों उतने खण्ड करके, उनसे दूसरे पल्यको भरकर पुनः एक एक समयमें एक एक रोम-खण्डको निकाले। इस प्रकार जितने समयमें वह दूसरा पल्य खाली होजाय उतने कालको उद्धारपल्योपम समझना चाहिये ॥ १२६–१२७ ॥

उद्धारपल्य समाप्त हुआ।

१ [ पल्लं ]. २ द अट्ठरसंताणे. ३ [ अंतेणं ]. ४ द दोणविक्क°. ५ द तियच्छंचपदोण्णिपणचउण्णिति. ६ द ए एक्क°. ७ [ अंका कमेण ]. ८ ब पडियकेक्कं.

एदेणं पल्लेणं दीवसमुद्दाण होदि परिमाणं । उद्धाररोमरासिं [1]छेत्तूणमसंखवाससमयसमं ॥ १२८
पुव्वं व विरचिदेणं तदियं अद्धारपल्लणिप्पत्ती । णारयतिरियणरसुराणं[2] विण्णेया कम्मट्ठिदी तम्हि ॥ १२९

। अद्धारपल्लं । एव पल्ल समत्तं ।

एदाणं पल्लाणं दहप्पमाणाउ कोडिकोडीओ । सागरउवमस्स पुढं एक्कस्स हवेज्ज परिमाणं ॥ १३०

। सागरोपमं समत्तं ।

अद्धारपल्लछेदो तस्सासंखेयभागमेत्ते य । पल्लघणंगुलवग्गिदसंवग्गिदयम्हि सूइजगसेढी ॥ १३१

सू. २ । जग. — ।

तं वग्गे पदरंगुलपदराइ घणे घणंगुलं लोगो । जगसेढीए सत्तमभागो रज्जू पभासंते ॥ १३२

४ । = । ६ । ≡ ।

। एवं परिभासा गदा ।

इस उद्धारपल्यसे द्वीप और समुद्रोंका प्रमाण जाना जाता है । उद्धारपल्यकी रोमराशिमेंसे प्रत्येक रोमखण्डके असंख्यात वर्षोंके समयप्रमाण खण्ड करके तीसरे गड्ढेके भरनेपर और पहिलेके समान एक एक समयमे एक एक रोमखण्डको निकालनेपर जितने समयमे वह गड्ढा रिक्त हो जाय उतने कालको अद्धापल्योपम कहते है । इस अद्धा पल्यसे नारकी, तिर्यंच, मनुष्य और देवोकी आयु तथा कर्मोंकी स्थितिका प्रमाण जानना चाहिये ॥ १२८–१२९ ॥

इस प्रकार पल्य समाप्त हुआ ।

इन दशकोड़ाकोड़ी पल्योंका जितना प्रमाण हो उतना पृथक् पृथक् एक सागरोपमका प्रमाण होता है । अर्थात् दश कोड़ाकोड़ी व्यवहार पल्योंका एक व्यवहारसागरोपम, दश कोड़ाकोड़ी उद्धारपल्योंका एक उद्धारसागरोपम और दश कोड़ाकोड़ी अद्धापल्योका एक अद्धासागरोपम होता है ॥ १३० ॥

सागरोपम समाप्त हुआ ।

अद्धापल्यके जितने अर्धच्छेद हो, उतनी जगह पल्यको रखकर परस्परमें गुणाकरने पर जो राशि उत्पन्न हो उसे सूच्यंगुल, और अद्धापल्यकी अर्धच्छेद राशिके असंख्यात वें भागप्रमाण घनांगुलको रखकर उनके परस्पर गुणाकरनेपर जो राशि उत्पन्न हो उसे जगश्रेणी कहते है, ॥ १३१ ॥

जगश्रे. — सू. अं. २

उद्धार पल्य समाप्त हुआ ।

उपर्युक्त सूच्यङ्गुलका वर्ग करनेपर प्रतरांगुल और जगश्रेणी का वर्ग करनेपर जगप्रतर होता है । इसी प्रकार सूच्यंगलका घन करनेपर घनांगुल और जगश्रेणीका घन करनेपर लोकका प्रमाण होता हैं । जगश्रेणीके सातवें भाग प्रमाण राजूका प्रमाण कहा जाता है ॥ १३२ ॥

प्र. अं. ४; ज. प्र. =; घ. अं. ६; घ. लो. ≡ ।

इसप्रकार परिभाषा समाप्त हुई ।

१ द छेत्तूण संख°. २ द णराणं सुराण.

आदिणिहणेण हीणो पगदिसरूवेण एस संजादो । जीवाजीवसमिद्धो सव्वण्हावलोइओ[1] लोओ ॥ १३३
धम्माधम्मणिबद्धा गदिरगदी जीवपोग्गलाणं च । जेत्तियमेत्ताआसे[3] लोयाआसो स णादव्वो ॥ १३४
लोयायासट्ठाणं सयंपहाणं सदव्वछक्कं हु । सव्वमलोयायास तं सव्वासं[4] हवे णियमा ॥ १३५
सयलो एस य लोओ णिप्पण्णो सेढिविंदमाणेण । तिवियप्पो[5] णादव्वो हेट्ठिममज्झिल्लउड्ढभेएण ॥ १३६
हेट्ठिमलोयायारो वेत्तासणसण्णिहो सहावेण । मज्झिमलोयायारो उब्भियमुरअद्धसारिच्छो ॥ १३७

▽ △

उवरिमलोयाआरो उब्भियमुरवेण होइ सरिसत्तो । संठाणो एदाण लोयाणं एण्हिं साहेमि ॥ १३८

संदिट्ठी—बादरं । 

तंमज्झे मुहमेक्कं भूमि जहा होदि सत्त रज्जूवो । तह छिंदिदम्मि मज्झे हेट्ठिमलोयस्स आयारो ॥ १३९
दोपक्खखेत्तमेत्तं उच्चलयंतं[6] पुण ट्ठवेदूणं । विविरीदेणं मेलिदे वासुच्छेहा सत्त रज्जूओ ॥ १४०

सर्वज्ञ भगवान्‌से अवलोकित यह लोक आदि और अन्तसे रहित अर्थात् अनाद्यनन्त है, स्वभावसे ही उत्पन्न हुआ है, और जीव एवं अजीव द्रव्योंसे व्याप्त है ॥ १३३ ॥

जितने आकाशमे धर्म और अधर्म द्रव्यके निमित्तसे होनेवाली जीव और पुद्गलोंकी गति एवं स्थिति हो, उसे लोकाकाश समझना चाहिये ॥ १३४ ॥

छह द्रव्योंसे सहित यह लोकाकाशस्थान निश्चय ही स्वयंप्रधान है । इसकी सब दिशाओंमें नियमसे सब अलोकाकाश स्थित है ॥ १३५ ॥

श्रेणीवृंदके मानसे अर्थात् जगश्रेणीके घनप्रमाणसे निष्पन्न हुआ यह सम्पूर्ण लोक अधोलोक, मध्यलोक और ऊर्ध्वलोकके भेदसे तीन प्रकारका है ॥ १३६ ॥

इनमेंसे अधोलोकका आकार स्वभावसे वेत्रासनके सदृश, और मध्यलोकका आकार खड़े किए हुए मृदंगके ऊर्ध्वभागके समान है ॥ १३७ ॥

ऊर्ध्वलोकका आकार खड़े किये हुए मृदंगके सदृश है । अब इन तीनों लोकोंके आकारको कहते है ॥ १३८ ॥

उस सम्पूर्ण लोकके बीचमेंसे जिसप्रकार मुख एक राजु और भूमि सात राजु हो, इस-प्रकार मध्यमें छेदनेपर अधोलोकका आकार होता है ॥ १३९ ॥

दोनों ओर फैले हुए क्षेत्रको उठाकर अलग रखदे, फिर विपरीतक्रमसे मिलानेपर विस्तार और उत्सेध सात सात राजु होता है ॥ १४० ॥

१ द सव्वणहावअववो, ब सव्वणहावलोयवो. २ द ब गादिरागादि. ३ द ब मेत्ताआसो. ४ ब तं संवासं. ५ द तिव्वियप्पो. ६ द उच्चल्लयतं.

मज्झम्हि पंच रज्जू कमसो हेट्ठोवरिम्हि इगि रज्जू । सग रज्जू उच्छेहो होदि जहा तह य छेत्तूणं ॥ १४१
हेट्ठोवरिदं मेलिदखेत्तायारं तु चरिमलोयस्स । एदे पुव्विल्लस्स य खेत्तोवरि ठावए पयदं ॥ १४२
उब्भियदिवड्ढमुरव[1]धजोवमाणो य तस्स आयारो । एक्कपदे सगबहलो[2] चोद्दसरज्जूदवो तस्स ॥ १४३
तस्स य एक्कम्हि दए वासो पुव्वावरेण भूमिमुहे । सत्तेक्कपंचएक्का रज्जूवो मज्झहाणिचयं ॥ १४४
खेत्तसंठियचउखंडं सरिसट्ठाणं आइ[3] घेत्तूणं । तमणुज्झोभयपक्खे विवरीयकमेण मेलिज्जो ॥ १४५
एवं[4]चिय अवसेसे खेत्ते गहिऊण पदरपरिमाणं । पुव्वं पिव कादूणं बहलं बहलम्मि मेलिज्जो ॥ १४६
एवमवसेसखेत्तं जाव समप्पेदि[5] ताव घेत्तव्वं । एक्केक्कपदरमाणं एक्केक्कपदेसबहलेणं ॥ १४७
एदेण पयारेणं णिप्पण्णत्तिलोयखेत्तदीहत्तं । वासउदयं भणामो णिस्संदं[6] दिट्ठिवादादो ॥ १४८
सेढिपमाणायामं भागेसु दक्खिणुत्तरेसु पुढं । पुव्वावरेसु वासं भूमिमुहे सत्त येक्कपंचेक्का ॥ १४९

—।—।—१ ।—५ ।—१ ।
      ७      ७      ७

जिस प्रकार मध्यमें पांच राजु, नीचे और ऊपर क्रमसे एक राजु और उंचाई सात राजु हो, इसप्रकार खण्डित करनेपर नीचे और ऊपर मिले हुए क्षेत्रका आकार अन्तिम लोक अर्थात् ऊर्ध्वलोकका आकार होता है। इसको पूर्वोक्त क्षेत्र अर्थात् अधोलोकके ऊपर रखनेपर प्रकृतमें खड़े किये हुए ध्वजयुक्त डेढ़ मृदंगके सदृश उस सम्पूर्ण लोकका आकार होता है। इसको एकत्र करनेपर उस लोकका बाहल्य सात राजु और उंचाई चौदह राजु होती है ॥ १४१–१४३ ॥

इस लोककी भूमि और मुखका व्यास पूर्व-पश्चिमकी अपेक्षा एक ओर क्रमशः सात, एक, पांच और एक राजुमात्र है, तथा मध्यमें हानि-वृद्धि है ॥ १४४ ॥

आकाशमें स्थित चारों सदृश आकारवाले खण्डोंको ग्रहण करके उन्हें विचारपूर्वक उभय पक्षमें विपरीत क्रमसे मिलाना चाहिये। इसीप्रकार अवशेष क्षेत्रोंको ग्रहण करके और पूर्वके समान ही प्रतरप्रमाण करके बाहल्यको बाहल्यमें मिलादे। इस क्रमसे जबतक अवशिष्ट क्षेत्र समाप्त न हो जाय, तबतक एक एक प्रदेश बाहल्यरूप एक एक प्रतरप्रमाणको ग्रहण करना चाहिये ॥ १४५–१४७ ॥

इसप्रकारसे सिद्ध हुए त्रिलोकरूप क्षेत्रकी मुटाई, चौड़ाई और उंचाईका हम वैसा ही वर्णन करते हैं जैसा कि दृष्टिवाद अंगसे निकला है ॥ १४८ ॥

दक्षिण और उत्तर भागमें लोकका आयाम जगश्रेणीप्रमाण अर्थात् सात राजु है, पूर्व और पश्चिम भागमें भूमि तथा मुखका व्यास क्रमसे सात, एक, पांच और एक राजु है। तात्पर्य यह है कि लोककी मुटाई सर्वत्र सात राजु है, और विस्तार क्रमशः अधोलोकके नीचे सात राजु, मध्यलोकमें एक राजु, ब्रह्मस्वर्गपर पांच राजु और लोकके अन्तमें एक राजु है ॥ १४९ ॥

राजु. ७ । ७ । १ । ५ । १ ।

१ द उब्भियदिवड्ढमुरवद्ध°. २ द ब सव्वहलो. ३ ब अइ. ४ [एवं चिय]. ५ द ब समंपेरि. ६ द ब णिस्सदं.

चोद्दसरज्जुपमाणो उच्छेहो होदि सयललोगस्स । अद्धमुरज्जस्सुदवो समग्गमुरवोदयसरिच्छो ॥ १५०

१४ ।—।—।

हेट्ठिममज्झिमउवरिमलोउच्छेहो कमेण रज्जूवो । सत्त य जोयणलक्खं जोयणलक्खूणसगरज्जू ॥ १५१

७ । जो. १००००० । ७ रिण जो. १००००० ।

इह रयणसक्करावालुपंकधूमतममहातमादिपहा । मुरवद्धम्मि महीओ सत्त च्चिय रज्जुअन्तरिया ॥ १५२

घम्मावंसामेघाअंजणरिट्ठाणउब्भमघवीओ । माघविया इय ताणं पुढवीणं गोत्तणामाणि ॥ १५३

मज्झिमजगस्स हेट्ठिमभागादो णिग्गदो पढमरज्जू । सक्करपहपुढवीए हेट्ठिमभागम्मि णिट्ठादि ॥ १५४

$\frac{-}{७}$ १ ।

तत्तो दोइदरज्जू वालुवपहहेट्ठि समप्पेदि । तह य तइज्जा रज्जू पंकपहहेट्ठस्स भागम्मि ॥ १५५

$\frac{-}{७}$ २ । $\frac{-}{७}$ ३ ।

सम्पूर्ण लोककी उंचाई चौदह राजुप्रमाण है। अर्ध मृदंगकी उंचाई सम्पूर्ण मृदंगकी उंचाईके सदृश है अर्थात् अर्ध मृदंगसदृश अधोलोक जैसे सात राजु ऊंचा है, उसीप्रकार पूर्ण मृदंगके सदृश ऊर्ध्वलोक भी सात ही राजु ऊंचा है ॥ १५० ॥

क्रमसे अधोलोककी उंचाई सात राजु, मध्यलोककी उंचाई एक लाख योजन और ऊर्ध्वलोककी उंचाई एक लाख योजन कम सात राजु है ॥ १५१ ॥

अ. लो. ७ रा. । म. लो. १००००० यो. । ऊ. लो. रा. ७ ऋण १००००० यो. ।

इन तीनों लोकोंमेसे अर्धमृदंगाकार अधोलोकमे रत्नप्रभा, शर्कराप्रभा, बालुप्रभा, पंकप्रभा, धूमप्रभा, तमःप्रभा और महातमःप्रभा, ये सात पृथिवियां एक एक राजुके अन्तरालसे हैं ॥ १५२ ॥

विशेषार्थ—ऊपर प्रत्येक पृथिवीके मध्यका अन्तर जो एक राजु कहा है, वह सामान्य कथन है। विशेषरूपसे विचार करनेपर पहली और दूसरी पृथिवीकी मुटाई एक राजुमें शामिल है, अतएव इन दोनों पृथिवियोंका अन्तर दो लाख बारह हजार योजन कम एक राजु होगा। इसी-प्रकार आगे भी पृथिवियोंकी मुटाई प्रत्येक राजुमें शामिल है, अतएव मुटाईका जहां जितना प्रमाण है, उतना उतना कम एक राजु वहां अन्तर जानना चाहिये।

घर्मा, वंशा, मेघा, अंजना, अरिष्टा, मघवी, और माघवी, ये इन उपर्युक्त पृथिवियोंके गोत्र-नाम हैं ॥ १५३ ॥

मध्यलोकके अधोभागसे प्रारम्भ होकर पहिला राजु शर्कराप्रभा पृथिवीके अधोभागमें समाप्त होता है ॥ १५४ ॥

रा. १.

इसके आगे दूसरा राजु प्रारम्भ होकर बालुकाप्रभाके अधोभागमें समाप्त होता है, तथा तीसरा राजु पंकप्रभाके अधोभागमें समाप्त होता है ॥ १५५ ॥

रा. २ । ३ ।

---

१ ब सामग्ग°. २ ब गात्त°. ३ द ब सक्करसेढ़.

धूमपहाए हेट्ठिमभागम्मि समप्पदे तुरियरज्जू । तह पंचमिया रज्जू तमप्पहाहेट्ठिमपएसे ॥ १५६

$\frac{-}{७}$ ४ । $\frac{-}{७}$ ५ ।

महतमहेट्ठिमयंते छंट्ठी[1] हि समप्पदे रज्जू । तत्तो सत्तमरज्जू लोयस्स तलम्मि णिट्ठादि ॥ १५७

$\frac{-}{७}$ ६ । $\frac{-}{७}$ ७ ।

मज्झिमजगस्स उवरिमभागादु दिवड्ढरज्जुपरिमाणं । इगिजोयणलक्खूणं[2] सोहम्मविमाणधयदंडे ॥ १५८

$\frac{-}{१४}$ ३ । रि. यो. १००००० ।[3]

वच्चदि दिवड्ढरज्जू माहिंदसणक्कुमारउवरिम्मि । णिट्ठादि अद्धरज्जू बंभुत्तरउड्ढ[4]भागम्मि ॥ १५९

$\frac{-}{१४}$ ३ । $\frac{-}{१४}$ ।

अवसादि अद्धरज्जू काविट्ठस्सोवरिट्ठभागम्मि । स च्चिय महसुक्कोवरि सहसारोवरि अ स च्चेय ॥ १६०

$\overline{१४}$ । $\overline{१४}$ । $\overline{१४}$ ।

तत्तो य अद्धरज्जू आणदकप्पस्स उवरिमपएसे । स य आरणस्स कप्पस्स[5] उवरिमभागम्मि गेविज्जं[6] ॥ १६१

इसके अनन्तर चौथा राजु धूमप्रभाके अधोभागमें और पांचवां राजु तमःप्रभाके अधोभागमें समाप्त होता है ॥ १५६ ॥

रा. ४ । ५ ।

पूर्वोक्त क्रमसे छठवां राजु महातमःप्रभाके अन्तमें समाप्त होता है, और इसके आगे सातवां राजु लोकके तलभागमें समाप्त होता है ॥ १५७ ॥

रा. ६ । ७ ।

मध्यलोकके ऊपरी भागसे सौधर्म विमानके ध्वजदण्डतक एक लाख योजन कम डेढ़ राजुप्रमाण उंचाई है ॥ १५८ ॥

रा. $१\frac{१}{२}$ ऋण — १००००० यो. ।

इसके आगे डेढ़ राजु माहेन्द्र और सानत्कुमार स्वर्गके ऊपरी भागमें समाप्त होता है । अनन्तर आधा राजु ब्रह्मोत्तर स्वर्गके ऊपरी भागमे पूर्ण होता है ॥ १५९ ॥

रा. $१\frac{१}{२}$ । $\frac{१}{२}$ ।

इसके पश्चात् आधा राजु कापिष्ठके ऊपरी भागमें, आधा राजु महाशुक्रके ऊपरी भागमें, और आधा राजु सहस्रारके ऊपरी भागमें समाप्त होता है ॥ १६० ॥

रा. $\frac{१}{२}$ । $\frac{१}{२}$ । $\frac{१}{२}$ ।

इसके अनन्तर अर्ध राजु आनत स्वर्गके ऊपरी भागमें और अर्ध राजु आरण स्वर्गके ऊपरी

---

१ ब छट्ठीहिं. २ द लक्खोणं. ३ द ब $\frac{-}{१४}$ ३ । $\frac{-}{१४}$ ३ ।. ४ ब अद्धरज्जूवमुत्तर°. ५ द ब कप्पं सो. ६ ब गेवज्जं.

तत्तो उवरिमभागे णवाणुत्तरओ होंति एक्करज्जूवो । एवं उवरिमलोए रज्जुविभागो समुद्दिट्ठं ॥ १६२

−/१४ । −/१४ । −/१४ २ ।

णियणियचरिमिंदयधयदंडग्गं कप्पभूमिअवसाणं । कप्पादीदमहीए विच्छेदो लोयविच्छेदो ॥ १६३

सेढीए सत्तंसो हेट्ठिमलोयस्स होदि मुहवासो । भूमीवासो सेढीमेत्ताअवसाणउच्छेहो ॥ १६४

−/७ । — । — ।

मुहभूमिसमासमद्धिय गुणिदं पुण तह य वेदेण । घणवणिदं णादव्वं वेत्तासणसण्णिए खेत्ते ॥ १६५

हेट्ठिमलोए लोओ चउगुणिसगहिदो विंदफलं[3] । तस्सद्धे सयलजुगो दोगुणिदो सत्तपरिभागो[4] ॥ १६६

≡४/७ । ≡२/७ ।

छेत्तूणं तसणालिं अण्णत्थं ठाविदूण विंदफलं । आणेज्ज तप्पमाणं उणवण्णेहिं विभत्तलोयसमं ॥ १६७

भागमें पूर्ण होता है। बाद एक राजुकी उंचाईमें नौ ग्रैवेयक, नौ अनुदिश और पांच अनुत्तर विमान हैं। इसप्रकार ऊर्ध्वलोकमें राजुका विभाग कहा गया है॥ १६१–१६२ ॥

रा. १/२ । १/२ । १ ।

अपने अपने अन्तिम इन्द्रक विमानसम्बन्धी ध्वजदण्डके अग्रभागतक उन उन स्वर्गोंका अन्त समझना चाहिये। और लोकका जो अन्त है वही कल्पातीत भूमिका भी अन्त है॥ १६३ ॥

अधोलोकके मुखका विस्तार जगश्रेणीका सातवां भाग, भूमिका विस्तार जगश्रेणीप्रमाण, और अधोलोकके अन्ततक उंचाई भी जगश्रेणीप्रमाण ही है॥ १६४ ॥

रा. १ । ७ । ७ ।

मुख और भूमिके योगको आधा करके पुनः उंचाईसे गुणा करनेपर वेत्रासनसदृश लोक (अधोलोक) का क्षेत्र-फल जानना चाहिये॥ १६५ ॥

१ + ७ ÷ २ × ७ = २८ रा० क्षे. फ.

लोकको चारसे गुणाकरके उसमें सातका भागदेनेपर अधोलोकके घनफलका प्रमाण निकलता है, और सम्पूर्ण लोकको दोसे गुणाकर प्राप्त गुणनफलमें सातका भाग देनेपर अधोलोकसम्बंधी आधे क्षेत्रका घनफल होता है॥ १६६ ॥

३४३ × ४ ÷ ७ = १९६ रा. अ. लो. का घ. फ.

३४३ × २ ÷ ७ = ९८ रा. अर्द्ध अ. लो. का घ. फ.

अधोलोकमेसे त्रसनालीको छेदकर और उसे अन्यत्र रखकर उसका घनफल निकालना चाहिये। इस घनफलका प्रमाण, लोकके प्रमाणमें उनंचासका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना होता है॥ १६७ ॥

रा. ७ × १ × १ = ७ अ. लो. त्र. ना. का घ. फ. = ३४३ ÷ ४९ = ७ ।

---

१ द मेत्ता अ उच्छेहो. २ द ब समासमद्धिय. ३ द सगहिदो ब विंद. ४ ब तस्सद्धे सयलज्जुदागो, द ब सत्तपरिमाणो.

सगवीसगुणिदलोओ उणवण्णहिदो अ सेसखिदिसंखा । तसखित्ते सम्मिलिदे चउगुणिदो सगहिदो लोओ ॥ १६८

$\frac{\equiv}{४९}$ २७ । $\frac{\equiv}{७}$ ४ ।[1]

मुरजायारं उड्ढं खेत्तं छेत्तूण मेलिदं सयलं । पुव्वावरेण जायदि वेत्तासणसरिससंठाणं[2] ॥ १६९

सेढीए सत्तमभागो उवरिमलोयस्स होदि मुहवासो । पणगुणिदो तब्भूमी उस्सेहो तस्स इगिसेढी ॥ १७०

$\frac{—}{७}$ । $\frac{—}{७}$ ५ ।

तियगुणिदो सत्तहिदो उवरिमलोयस्स घणफलं लोओ । तस्सद्धे खेत्तफलं तिउणो चोद्दसहिदो लोओ ॥ १७१

$\frac{\equiv}{७}$ ३ । $\frac{\equiv}{१४}$ ३ ।

छेत्तूणं तसणालिं[3] अण्णत्थं[4] ठाविऊण विंदफलं[5] । आणेज्ज तं पमाणं उणवण्णेहिं विभत्तलोयसमं ॥ १७२

$\frac{\equiv}{४९}$ १ ।

लोकको सत्ताईससे गुणा कर उसमें उनंचासका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना त्रसनालीको छोड़ शेष अधोलोकका घनफल समझना चाहिये । और लोकप्रमाणको चारसे गुणा कर उसमें सातका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना त्रसनालीसे युक्त पूर्ण अधोलोकका घनफल समझना चाहिये ॥ १६८ ॥

३४३ × २७ ÷ ४९ = १८९ त्रसनाली छोड़ शेष अ. लो. का घ. फ.

३४३ × ४ ÷ ७ = १९६ पूर्ण अ. लो. का घनफल ।

मृदंगके आकार जो सम्पूर्ण ऊर्ध्वलोक है, उसे छेदकर मिलादेनेपर पूर्व-पश्चिमसे वेत्रासनके सदृश अधोलोकका आकार बन जाता है ॥ १६९ ॥

ऊर्ध्वलोकके मुखका व्यास जगश्रेणीका सातवां भाग है, और इससे पांचगुणा ( ५ राजु ) उसकी भूमिका व्यास, तथा उंचाई एक जगश्रेणी है ॥ १७० ॥

रा. १ । ५ । ७ ।

लोकको तीनसे गुणा करके उसमें सातका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना ऊर्ध्वलोकका घनफल है, और लोकको तीनसे गुणाकरके उसमें चौदहका भाग देनेपर लब्धराशिप्रमाण ऊर्ध्वलोकसम्बन्धी आधे क्षेत्रका फल ( घनफल ) होता है ॥ १७१ ॥

३४३×३÷७=१४७ ऊ. लो. घ. फ.

३४३×३÷१४=७३$\frac{१}{२}$ अर्द्ध ऊ. लो. घ. फ.

ऊर्ध्वलोकसे त्रसनालीको छेदकर और उसे अलग रखकर उसका घनफल निकाले । इस घनफलका प्रमाण उनंचाससे विभक्त लोकके बराबर होगा ॥ १७२ ॥

३४३ ÷ ४९ = ७ अ. लो. त्र. ना. घ. फ.

१ द $\frac{\equiv}{४९}$ । $\frac{\equiv}{७}$ ४ ।. २ द ब [6]संठाणा. ३ द तस्सणालिं. ४ द ब अण्णद्धं. ५ द बिंदुफलं.

विंसदिगुणिदो लोओ उगवण्णहिदो य सेसखिदिसंखा । तसखेत्ते सम्मिलिदे लोओ तिगुणो अ सत्तहिदो ॥ १७३

≡ २० । ≡ ३ ।
४९ ७

घणफलमुवरिमहेट्ठिमलोयाणं मेलिदम्मि सेढिघणं । वित्थररुइबोहत्थं वोच्छं णाणावियप्पे वि[1] ॥ १७४

सेढियसत्तमभागो हेट्ठिमलोयस्स होदि मुहवासो । भूवित्थारो सेढी सेढि त्ति य तस्स उच्छेहो ॥ १७५

–/७ ।—।—।

भूमिय मुहं विसोहिय उच्छेहहिदं मुहाउ भूमीदो । सव्वेसु खेत्तेसुं पत्तेक्कं वड्ढिहाणीओ ॥ १७६

तक्खयवड्ढिपमाणं णियणियउदयाहदं जइच्छाए । हीणब्भहिए संते[2] वासाणि हवंति भूमुहाहिंतो ॥ १७७

–/४९ ६ ।[3]

लोकको बीससे गुणाकरके उसमें उनंचासका भाग देनेपर त्रसनालीको छोड़ बाकी ऊर्ध्वलोकका घनफल निकल आता है। लोकको तिगुणा कर उसमें सातका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना त्रसनालीयुक्त पूर्ण ऊर्ध्वलोकका घनफल है ॥ १७३ ॥

३४३ × २० ÷ ४९ = १४० त्रसनालीसे रहित ऊ. लो. का घ. फ.

३४३ × ३ ÷ ७ = १४७ त्रसनालीयुक्त ऊ. लो. का घनफल.

ऊर्ध्व और अधोलोकके घनफलको मिलादेनेपर वह श्रेणीके घनप्रमाण ( लोक ) होता है। अब विस्तारमें अनुराग रखनेवाले शिष्योंको समझानेकेलिये अनेक विकल्पोंद्वारा भी इसका कथन करता हूं ॥ १७४ ॥

ऊ. घ. १४७ + अ. घ. १९६ = ३४३ ( ७ × ७ × ७ = ३४३ श्रे. घ. )

अधोलोकके मुखका व्यास श्रेणीका सातवां भाग अर्थात् एक राजु, और भूमिका विस्तार श्रेणीप्रमाण ( ७ रा. ) है, तथा उसकी उंचाई भी श्रेणीमात्र ही है ॥ १७५ ॥

रा. १ । ७ । ७ ।

भूमिके प्रमाणमेंसे मुखका प्रमाण घटाकर शेषमें उंचाईके प्रमाणका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतनी, सब भूमियोंमेंसे प्रत्येक पृथिवीक्षेत्रकी, मुखकी अपेक्षा वृद्धि और भूमिकी अपेक्षा हानिका प्रमाण निकलता है ॥ १७६ ॥

७ – १ ÷ ७ = $\frac{6}{7}$ वृद्धि और हानि का प्रमाण।

विवक्षित स्थानमें अपनी अपनी उंचाईसे उस वृद्धि और क्षयके प्रमाणको ( $\frac{6}{7}$ ) गुणा करके जो गुणनफल प्राप्त हो, उसको भूमिके प्रमाणमेंसे घटानेपर अथवा मुखके प्रमाणमें जोड़देनेपर उक्त स्थानमें व्यासका प्रमाण निकलता है॥ १७७ ॥

विशेषार्थ—कल्पना कीजिये कि यदि हमें भूमिकी अपेक्षा चतुर्थ स्थानके व्यासका प्रमाण निकालना है, तो हानिका प्रमाण जो छह बटे सात ( $\frac{6}{7}$ ) है, उसे उक्त स्थानकी उंचाईसे ( ३ रा. )

१ द ब वित्थररुहिं°. २ द ब सत्ते. ३ द ब –/४० ६.

उणवण्णभजिदसेढी अट्ठसु ठाणेसु[2] ठाविदूण कमे । वासट्ठं गुणआरा[3] सत्तादिछक्कवड्ढिगदा ॥ १७८

$\frac{-}{४९}$ ७ । $\frac{-}{४९}$ १३ । $\frac{-}{४९}$ १९ । $\frac{-}{४९}$ २५ । $\frac{-}{४९}$ ३१ । $\frac{-}{४९}$ ३७ । $\frac{-}{४९}$ ४३ । $\frac{-}{४९}$ ४९ । •

सत्तघणहरिदलोयं सत्तसु ठाणेसु ठाविदूण कमे । विंदफले गुणयारा दसपभवा छक्कवड्ढिगदा ॥ १७९

$\frac{\equiv}{३४३}$ १० । $\frac{\equiv}{३४३}$ १६ । $\frac{\equiv}{३४३}$ २२ । $\frac{\equiv}{३४३}$ २८ । $\frac{\equiv}{३४३}$ ३४ । $\frac{\equiv}{३४३}$ ४० । $\frac{\equiv}{३४३}$ ४६ ।

गुणाकर प्राप्त हुए गुणन-फलको भूमिके प्रमाणमेसे घटा देना चाहिये। इस रीतिसे चतुर्थ स्थानका व्यास निकल आवेगा। इसीप्रकार मुखकी अपेक्षा चतुर्थ स्थानके व्यासको निकालनेके लिये वृद्धिके प्रमाण ( $\frac{६}{७}$ ) को उक्त स्थानकी उंचाई ( ४ राजु ) से गुणाकरके प्राप्त हुए गुणन-फलको मुखमे जोड़ देनेपर विवक्षित स्थानके व्यासका प्रमाण निकल आवेगा।

उदाहरण— $\frac{६}{७} \times ३ = \frac{१८}{७}$; भू. $\frac{४९}{७} - \frac{१८}{७} = \frac{३१}{७}$ भूमिकी अपेक्षा चतुर्थ स्थानका व्यास।

$\frac{६}{७} \times ४ = \frac{२४}{७}$; $\frac{२४}{७}$ + मु. $\frac{७}{७} = \frac{३१}{७}$ मुखकी अपेक्षा चतुर्थ स्थानका व्यास।

श्रेणीमें उनंचासका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसे क्रमसे आठ जगह रखकर व्यासके निमित्त गुणा करनेकेलिये आदिमें गुणकार सात है। पुनः इसके आगे क्रमसे छह छह गुणकारकी वृद्धि होती गई है ॥ १७८ ॥

श्रेणीप्रमाण रा. ७; $\frac{७}{४९}$ × ७; $\frac{७}{४९}$ × १३; $\frac{७}{४९}$ × १९; $\frac{७}{४९}$ × २५; $\frac{७}{४९}$ × ३१; $\frac{७}{४९}$ × ३७; $\frac{७}{४९}$ × ४३; $\frac{७}{४९}$ ४९.

सातके घन अर्थात् तीनसौ तेतालीससे भाजित लोकको क्रमसे सात जगह रखकर अधोलोकके सात क्षेत्रोमेसे प्रत्येक क्षेत्रके घनफलको निकालनेकेलिये आदिमें गुणकार दश और फिर इसके आगे क्रमसे छह छहकी वृद्धि होती गई है ॥ १७९ ॥

लो. प्र. ३४३; ३४३ ÷ $७^३$ = १; १ × १०; १ × १६; १ × २२; १ × २८; १ × ३४; १ × ४०; १ × ४६.

विशेषार्थ—मुख और भूमिको जोड़कर उसे आधा करनेपर प्राप्त हुए प्रमाणको विवक्षित क्षेत्रकी उंचाई और मुटाईसे गुणा करनेपर विषम क्षेत्रका घनफल निकलता है। इस नियमके अनुसार उपर्युक्त सात पृथिवियोका घन-फल निम्नप्रकार है—

प्र. पृथिवीक्षेत्रका घ. फ.—मु. $\frac{७}{७}$ + भू. $\frac{१३}{७}$ ÷ २ × १ × ७ = $\frac{१४०}{१४}$ = १० रा.

द्वि. पृ. क्षे. „ „ $\frac{१३}{७}$ + $\frac{१९}{७}$ ÷ २ × १ × ७ = $\frac{२२४}{१४}$ = १६ रा.

तृ. „ „ „ „ $\frac{१९}{७}$ + $\frac{२५}{७}$ ÷ २ × १ × ७ = $\frac{३०८}{१४}$ = २२ रा.

च. „ „ „ „ $\frac{२५}{७}$ + $\frac{३१}{७}$ ÷ २ × १ × ७ = $\frac{३९२}{१४}$ = २८ रा.

पं. „ „ „ „ $\frac{३१}{७}$ + $\frac{३७}{७}$ ÷ २ × १ × ७ = $\frac{४७६}{१४}$ = ३४ रा.

ष. „ „ „ „ $\frac{३७}{७}$ + $\frac{४३}{७}$ ÷ २ × १ × ७ = $\frac{५६०}{१४}$ = ४० रा.

स. „ „ „ „ $\frac{४३}{७}$ + $\frac{४९}{७}$ ÷ २ × १ × ७ = $\frac{६४४}{१४}$ = ४६ रा.

कुल योग १९६ रा.

१ ब उणवणभाजिद° २ द ठाणेण. ३ ब वासद्धं गुणआए.

उदओ हवेदि पुव्वावरेहि लोयंतउभयपासेसु । तिदुइगिरज्जुपवेसे सेढी दुतिभागतिदसेढीओ[1] ॥ १८०




भुजपडिभुजमिलिदद्धं विंदफलं वाससुदयवेदहदं । एक्कायचत्तबाहू वासद्धहदा य वेदहदा ॥ १८१

वादालहरिदलोओ विंदफलं चोद्दसावहिदलोओ । तब्भंतरखेत्ताणं पणहदलोओ दुदालहिदो ॥ १८२

≡ । ≡ । ≡ ५ ।
४२ १४ ४२

एदं खेत्तपमाणं मेलिय सयलं पि दुगुणिदं कादुं । मज्झिमखेत्ते मिलिदे चउगुणिदो सगहिदो[2] लोओ ॥ १८३

≡ ४ ।[3]
७

पूर्व और पश्चिमसे लोकके अन्तके दोनों पार्श्वभागोंमें तीन, दो और एक राजु प्रवेश करनेपर उंचाई क्रमसे एक जगश्रेणी, श्रेणीके तीन भागोंमेसे दो भाग, और श्रेणीके तीन भागोंमेंसे एक भागमात्र है ॥ १८० ॥

( १ ) भुजा और प्रतिभुजाको मिलाकर आधा करनेपर जो व्यास हो, उसे उंचाई और मुटाईसे गुणा करना चाहिये। ऐसा करनेसे त्रिकोण क्षेत्रका घनफल निकल आता है।

( २ ) एक लम्बे बाहुको व्यासके आधेसे गुणा करके पुनः मुटाईसे गुणा करनेपर एक लंबे बाहुयुक्त क्षेत्रके घनफलका प्रमाण आता है ॥ १८१ ॥

लोकमें व्यालीसका भाग देनेसे, चौदहका भाग देनेसे, और लोकको पांचसे गुणा करके उसमें व्यालीसका भाग देनेसे क्रमशः उन तीनों अभ्यन्तर क्षेत्रोंका घनफल निकलता है ॥ १८२ ॥

$३४३ \div ४२ = ८\frac{१}{६}$ प्र. अ. क्षेत्रका घ. फ.; $३४३ \div १४ = २४\frac{१}{२}$ द्वि. अ. क्षेत्रका घ. फ.; $३४३ \times ५ \div ४२ = ४०\frac{५}{६}$ तृ. अ. क्षेत्रका घ. फ.।

इस समस्त घनफलको मिलाकर और उसे दुगुणा करके इसमें मध्यम क्षेत्रके घनफलको जोड़ देनेपर चारसे गुणित और सातसे भाजित लोकके बराबर संपूर्ण अधोलोकके घनफलका प्रमाण निकल आता है ॥ १८३ ॥

$८\frac{१}{६} + २४\frac{१}{२} + ४०\frac{५}{६} = ७३\frac{१}{२}$; $७३\frac{१}{२} \times २ = १४७$; $१४७ + ४९ = १९६$ पूर्ण अ. लो. का घनफल; बराबर $३४३ \times ४ \div ७$ रा.

१ [ दुतिभागतिदियसेढीओ ]. २ द ब चउगुणिदे सगहिदे. ३ ब ≡ ४ । ७ । ७.
(७ ; ७)

रज्जुस्स सत्तभागो तियछदुपंचेक्कचउसगेहिं हदा । खुल्लयभुजाण रुंदा वंसादी थंभबाहिरए ॥ १८४

$\frac{-\;३}{४९}$ । $\frac{-\;६}{४९}$ । $\frac{-\;२}{४९}$ । $\frac{-\;५}{४९}$ । $\frac{-\;१}{४९}$ । $\frac{-\;४}{४९}$ । $\frac{-\;७}{४९}$ ।

लोयंते रज्जुघणा पंच च्चिय अद्धभागसंजुत्ता । सत्तमखिदिपज्जंता अड्ढाइज्जा हवंति फुडं ॥ १८५

$\frac{\equiv\ ११}{३४३।२}$ | $\frac{\equiv\ ५}{३४३।२}$ |

उभयेसिं परिमाणं बाहिम्मि अब्भंतरम्मि रज्जुघणा । छट्ठक्खिदिपेरंता तेरस दोरूवपरिहत्ता ॥ १८६

$\frac{\equiv\ १३}{३४३।२}$ |

बाहिरछब्भाएसुं[2] अवणीदेसुं हवेदि अवसेसं[3] । सतिभागछक्कमेत्तं तं चिय अब्भंतरं खेत्तं ॥ १८७

$\frac{\equiv\ १}{३४३।६}$ | $\frac{\equiv\ ३८}{३४३।६}$ |[4]

आहुट्ठं रज्जुघणं धूमपहाए समाससुद्दिट्ठं । पंकाए चरिमंते इगिरज्जुघणा तिभागूणं ॥ १८८

$\frac{\equiv\ ७}{३४३।२}$ | $\frac{\equiv\ २}{३४३।३}$ |

राजुके सातवें भागको तीन, छह, दो, पांच, एक, चार और सातसे गुणा करनेपर वंशा आदिकमें स्तम्भोंके बाहिर छोटी भुजाओंके विस्तारका प्रमाण निकलता है ॥ १८४ ॥

$\frac{३}{७}$; $\frac{६}{७}$; $\frac{२}{७}$; $\frac{५}{७}$; $\frac{१}{७}$; $\frac{४}{७}$; $\frac{७}{७}$ रा.

लोकके अन्ततक अर्ध भाग सहित पांच घनराजु और सातवीं पृथिवीतक ढाई घनराजुप्रमाण घनफल होता है ॥ १८५ ॥

$\frac{७}{७} + \frac{४}{७} \div २ \times १ \times ७ = \frac{११}{२}$ घनराजु; $\frac{४}{७} + \frac{१}{७} \div २ \times १ \times ७ = \frac{५}{२}$ घ. रा.

छठवीं पृथिवीतक बाह्य और आभ्यन्तर दोनों क्षेत्रोंका मिश्र घनफल दोसे विभक्त तेरह घनराजुप्रमाण है ॥ १८६ ॥

$\frac{८}{७} + \frac{५}{७} \div २ \times १ \times ७ = \frac{१३}{२}$ घ. रा.

छठवीं पृथिवीतक जो बाह्य क्षेत्रका घनफल एक बटे छह ( $\frac{१}{६}$ ) घनराजु होता है, उसे उपर्युक्त दोनों क्षेत्रोंके जोड़रूप घनफल ( $\frac{१३}{२}$ घ. रा. ) मेंसे घटा देनेपर शेष एक त्रिभाग ( $\frac{१}{३}$ ) सहित छह घनराजुप्रमाण आभ्यन्तर क्षेत्रका घनफल समझना चाहिये ॥ १८७ ॥

$\frac{१}{७} \div २ \times \frac{१}{३} \times ७ = \frac{१}{६}$ घ. रा. बाह्य क्षेत्रका घनफल; $\frac{१३}{२} - \frac{१}{६} = \frac{३८}{६}$ घ. रा. अभ्यन्तर क्षेत्रका घनफल ।

धूमप्रभापर्यन्त घनफलका जोड़ साढ़े तीन घनराजु बतलाया गया है। और पंकप्रभाके अन्तिम भागतक एक त्रिभाग ( $\frac{१}{३}$ ) कम एक घनराजु प्रमाण घनफल है ॥ १८८ ॥

$\frac{५}{७} + \frac{२}{७} \div २ \times १ \times ७ = \frac{७}{२}$ घ. रा.; $\frac{२}{७} \div २ \times \frac{२}{३} \times ७ = \frac{२}{३}$ घ. रा. बाह्य क्षेत्रका घनफल ।

१ द चउसगाहिं. २ द ब बाहिरब्भासेसुं. ३ द ब अवसेसुं. ४ द ब $\frac{\equiv\ ६}{३४३ । \frac{१}{३}}$.

भूमीए मुहं सोहिय उच्छेहहिदं मुहादु भूमीदो । खयवड्ढीण पमाणं अडरूवं सत्तपविहत्तं[1] ॥ १९३

$\frac{८}{७}$

तक्खयवड्ढिपमाणं णियणियउदयाहदं जइच्छाए । हीणब्भहिए संते वासाणि हवंति भूमुहाहिंतो ॥ १९४

अट्ठगुणिदेगसेढी उणवण्णहिदम्मि होदि जं लद्धं । स च्चेयं[2] वड्ढिहाणी उवरिमलोयस्स वासाणं ॥ १९५

रज्जूए सत्तभागं दससु ट्ठाणेसु ठाविदूण तदो । सत्तोगवीसइगितीसपंचतीसेक्कतीसेहिं ॥ १९६

सत्ताहियवीसेणं[3] तेवीसेहिं तहोणवीसेण । पण्णरस वि सत्तेहिं तम्मि हदे उवरि वासाणि ॥ १९७

$\frac{—}{४९}$ ७ । $\frac{—}{४९}$ १९ । $\frac{—}{४९}$ ३१ । $\frac{—}{४९}$ ३५ । $\frac{—}{४९}$ ३१ । $\frac{—}{४९}$ २७ । $\frac{—}{४९}$ २३ । $\frac{—}{४९}$ १९ । $\frac{—}{४९}$ १५ । $\frac{—}{४९}$ ७ ।

भूमिमेंसे मुखके प्रमाणको घटाकर शेषमें उंचाईका भाग देनेपर जो लब्ध आवे, उतना प्रत्येक राजुपर मुखकी अपेक्षा वृद्धि और भूमिकी अपेक्षा हानिका प्रमाण होता है। वह प्रमाण सातसे विभक्त आठ अंकमात्र अर्थात् आठ बटे सात होता है ॥ १९३ ॥

भूमि ५; मुख १; ५ − १ = ४; ४ ÷ $\frac{७}{२}$ = $\frac{८}{७}$ प्रत्येक राजुपर क्षय और वृद्धिका प्रमाण।

उस क्षय और वृद्धिके प्रमाणको इच्छानुसार अपनी अपनी उंचाईसे गुणा करनेपर जो कुछ गुणनफल प्राप्त हो उसे भूमिमेंसे कम करने अथवा मुखमें जोड़ देनेपर विवक्षित स्थानमें व्यासका प्रमाण निकलता है ॥ १९४ ॥

उदाहरण—सनत्कुमार-माहेन्द्र कल्पका विस्तार—

उंचाई राजु ३; ( ३ × $\frac{८}{७}$ ) + १ = $\frac{३१}{७}$ = ४$\frac{३}{७}$ राजु। अथवा; भूमिसे कल्पकी नीचाई राजु $\frac{१}{२}$; ५ − ( $\frac{१}{२}$ × $\frac{८}{७}$ ) = $\frac{३१}{७}$ = ४$\frac{३}{७}$ राजु।

श्रेणीको आठसे गुणा करके उसमें उनंचासका भाग देनेपर जो लब्ध आवे, उतना ऊर्ध्व लोकके व्यासकी वृद्धि और हानिका प्रमाण है ॥ १९५ ॥

७ × ८ = ५६; ५६ ÷ ४९ = $\frac{८}{७}$ क्ष. वृ. का प्रमाण.

राजुके सातवें भागको क्रमसे दश स्थानोंमें रखकर उसको सात, उन्नीस, इकतीस, पैंतीस, इकतीस, सत्ताईस, तेईस, उन्नीस, पन्द्रह और सातसे गुणा करनेपर ऊपरके क्षेत्रोंका व्यास निकलता है ॥ १९६–१९७ ॥

दश उपरिम क्षेत्रोंके अधोभागमें विस्तारका क्रम—

उदाहरण—( १ ) सौ. ई. $\frac{१}{७}$ × ७ = १ राजु; ( २ ) सा. मा. $\frac{१}{७}$ × १९ = $\frac{१९}{७}$ = २$\frac{५}{७}$ रा.; ( ३ ) ब्रह्म. ब्रह्मो. $\frac{१}{७}$ × ३१ = $\frac{३१}{७}$ = ४$\frac{३}{७}$ रा.; ( ४ ) लां. का. $\frac{१}{७}$ × ३५ = $\frac{३५}{७}$ = ५ रा.; ( ५ ) शु. म. $\frac{१}{७}$ × ३१ = $\frac{३१}{७}$ = ४$\frac{३}{७}$ रा.; ( ६ ) श. स. $\frac{१}{७}$ × २७ = $\frac{२७}{७}$ = ३$\frac{६}{७}$ रा.; ( ७ ) आ. प्रा. $\frac{१}{७}$ × २३ = $\frac{२३}{७}$ = ३$\frac{२}{७}$ रा.; ( ८ ) आ. अ. $\frac{१}{७}$ × १९ = $\frac{१९}{७}$ = २$\frac{५}{७}$ रा.; (९) ग्रैवेयकादिक $\frac{१}{७}$ × १५ = $\frac{१५}{७}$ = २$\frac{१}{७}$ रा.; (१०) लोकान्तमें $\frac{१}{७}$ × ७ = १ रा.

१ ब सत्तपहिहत्थं; द सत्तपविहत्थं. २ ब सव्वे य. ३ द सत्तादिय°; ब सत्तादिविंसेहि.

उणदालं पण्णत्तरि तेत्तीसं तेत्तियं च उणतीसं । पणवीसमेकवीसं सत्तरसं तह य बावीसं ॥ १९८
एदाणि य पत्तेक्कं घणरज्जूए दलेण गुणिदाणि । मेरुतलादो उवरिं उवरिं जायंति विंदफलं ॥ १९९

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ≡ ३९ | ≡ ७५ | ≡ ३३ | ≡ ३३ | ≡ २९ | ≡ २५ | ≡ २१ | ≡ १७ | ≡ २२ |
| ३४३ । २ | ३४३ । २ | ३४३ । २ | ३४३ । २ | ३४३ । २ | ३४३ । २ | ३४३ । २ | ३४३ । २ | ३४३ । २ |

थंभुच्छेहा[2] पुव्वावरभाए बम्हकप्पपणिधीसु । एक्कदुरज्जुपवेसे हेट्ठोवरि चउदुगहिदे[3] सेढी ॥ २००

४ । २ ।

छप्पणहरिदो लोओ[4] ठाणेसुं दोसु ठविय[5] गुणिदव्वो । एक्कतिएहिं एदं थंभंतरिदाण[6] विंदफलं ॥ २०१
एदं विय,[7]
विंदफलं संमेलिय चउगुणिदं होदि तस्स कादूण । मज्झिमखेत्ते मिलिदे तियगुणिदो सगहिदो लोओ ॥ २०२

उनतालीस, पचहत्तर, तेतीस, फिर तेतीस, उनतीस, पच्चीस, इक्कीस, सत्तरह और बाईस, इनमेसे प्रत्येकको घनराजुके अर्धभागसे गुणा करनेपर मेरु-तलसे ऊपर ऊपर क्रमसे घनफलका प्रमाण आता है ॥ १९८–१९९ ॥

उदाहरण—' मुहभूमिजोगदले ' इत्यादि नियमके अनुसार सौधर्मादिकका घनफल इसप्रकार है–

[१] $\frac{१९}{७} + \frac{७}{७} \div २ \times \frac{३}{२} \times ७ = \frac{३९}{२} = १९\frac{१}{२}$ रा.

[२] $\frac{३१}{७} + \frac{१९}{७} \div २ \times \frac{३}{२} \times ७ = \frac{७५}{२} = ३७\frac{१}{२}$ रा.

[३] $\frac{३१}{७} + \frac{३५}{७} \div २ \times \frac{१}{२} \times ७ = \frac{३३}{२} = १६\frac{१}{२}$ रा.

[४] $\frac{३५}{७} + \frac{३१}{७} \div २ \times \frac{१}{२} \times ७ = \frac{३३}{२} = १६\frac{१}{२}$ रा.

[५] $\frac{३१}{७} + \frac{२७}{७} \div २ \times \frac{१}{२} \times ७ = \frac{२९}{२} = १४\frac{१}{२}$ रा.

[६] $\frac{२७}{७} + \frac{२३}{७} \div २ \times \frac{१}{२} \times ७ = \frac{२५}{२} = १२\frac{१}{२}$ रा.

[७] $\frac{२३}{७} + \frac{१९}{७} \div २ \times \frac{१}{२} \times ७ = \frac{२१}{२} = १०\frac{१}{२}$ रा.

[८] $\frac{१९}{७} + \frac{१५}{७} \div २ \times \frac{१}{२} \times ७ = \frac{१७}{२} = ८\frac{१}{२}$ रा.

[९] $\frac{१५}{७} + \frac{७}{७} \div २ \times १ \times ७ = \frac{७७}{७} = ११$ रा.

योग $\frac{३९}{२} + \frac{७५}{२} + \frac{३३}{२} + \frac{३३}{२} + \frac{२९}{२} + \frac{२५}{२} + \frac{२१}{२} + \frac{१७}{२} + \frac{२२}{२} = १४७$ रा. कुल ।

ब्रह्मस्वर्गके समीप पूर्व-पश्चिम भागमें एक और दो राजु प्रवेश करनेपर क्रमसे नीचे-ऊपर चार और दोसे भाजित जगश्रेणीप्रमाण उंचाई है ॥ २०० ॥

स्तम्भोत्सेध–१ रा. के प्रवेशमें $\frac{५}{४}$ रा.; २ रा. के प्रवेशमें $\frac{७}{२}$ रा. ।

छप्पनसे भाजित लोकको दो जगह रखकर उसे क्रमसे एक और तीनसे गुणा करनेपर उपर्युक्त अभ्यन्तर क्षेत्रोंका घनफल निकलता है ॥ २०१ ॥

$३४३ \div ५६ \times १ = ६\frac{१}{८}$; $३४३ \div ५६ \times ३ = १८\frac{३}{८}$ घ. फ.

इस घनफलको मिलाकर और उसको चारसे गुणाकर उसमें मध्यक्षेत्रके घनफलको मिलादेनेपर पूर्ण ऊर्ध्वलोकका घनफल होता है । यह घनफल तीनसे गुणित और सातसे भाजित लोकके प्रमाण है ॥ २०२ ॥

१ ब पणुवीस. २ द थंभुच्छेहो. ३ द चउदगेहि, ब चउदगहिदे. ४ द ब °हरिदलोउ. ५ द ब रविय. ६ द ब पदत्थं भत्तरिदाण. ७ द ब एदव्विय.

$\frac{\equiv}{५६}\,१ \;\Big|\; \frac{\equiv}{५६}\,३ \;\Big|\; \frac{\equiv}{७}\,२ \;\Big|$ [1]

**सोहम्मीसाणोवरि छ च्चेय रज्जूउ सत्तपविभत्ता । खुल्लयभुजस्स रुंदं इगिपासे होदि लोयस्स ॥ २०३**

$\frac{-}{४९}\,६$ ।

**माहिंदउवरिमंते[2] रज्जूओ पंच होंति सत्तहिदा । उणवण्णाहिदस्सेढी[3] सत्तगुणा बम्हपणधीए ॥ २०४**

$\frac{-}{४९}\,५$ । $\frac{-}{४९}\,७$ ।

**कापिट्ठउवरिमंते रज्जूओ पंच होंति सत्तहिदा । सुक्कस्स उवरिमंते सत्तहिदा तिगुणिदो रज्जू ॥ २०५**

$\frac{-}{४९}\,५$ । $\frac{-}{४९}\,३$ ।

**सहसारउवरिमंते सगहिदरज्जू य खुल्लभुजरुंदं । पाणदउवरिमचरिमे छ रज्जूओ हवंति सत्तहिदा ॥ २०६**

$\frac{-}{४९}\,१$ । $\frac{-}{४९}\,६$ ।

**पणिधीसु आरणच्चुदकप्पाणं चरिमइंदयधयाणं । खुल्लयभुजस्स रुंदं चउ रज्जूओ हवंति सत्तहिदा ॥ २०७**

$\frac{-}{४९}\,४$ ।

**सोहम्मे दलमुत्तों[4] पण रज्जूओ हवंति तिण्णि बहि । तम्मिस्सपुव्वसेसं तेसीदी[5] अट्ठपविहत्ता[6] ॥ २०८**

$६\frac{१}{८} + १८\frac{३}{८} = २४\frac{१}{२}$; $२४\frac{१}{२} \times ४ = ९८$; $९८ + ४९ = १४७$ रा. बराबर $३४३ \times ३ \div ७$ रा.

सौधर्म और ईशान स्वर्गके ऊपर लोकके एक पार्श्वभागमें छोटी भुजाका विस्तार सातसे विभक्त छह राजुप्रमाण है ॥ २०३ ॥ ( $\frac{६}{७}$ )

माहेन्द्र स्वर्गके ऊपर अन्तमें सातसे भाजित पांच राजु और ब्रह्मस्वर्गके पास उनंचाससे भाजित और सातसे गुणित जगश्रेणीप्रमाण छोटी भुजाका विस्तार है ॥ २०४ ॥

मा. कल्प रा. $\frac{५}{७}$; ब्र. कल्प. ज. श्रे. $\frac{१}{४९} \times ७ = \frac{७}{४९} =$ रा. १.

कापिष्ठ स्वर्गके ऊपर अन्तमें सातसे भाजित पांच राजु, और शुक्रके ऊपर अन्तमें सातसे भाजित और तीनसे गुणित राजुप्रमाण छोटी भुजाका विस्तार है ॥ २०५ ॥

का. रा. $\frac{५}{७}$; शु. रा. $\frac{३}{७}$ ।

सहस्रारके ऊपर अन्तमें सातसे भाजित एक राजुप्रमाण और प्राणतके ऊपर अन्तमें सातसे भाजित छह राजुप्रमाण छोटी भुजाका विस्तार है ॥ २०६ ॥ स. रा. $\frac{१}{७}$; प्रा. रा. $\frac{६}{७}$ ।

आरण और अच्युत स्वर्गके पास अन्तिम इन्द्रक विमानके ध्वज-दण्डके समीप छोटी भुजाका विस्तार सातसे भाजित चार राजुप्रमाण है ॥ २०७ ॥ आ. अ. रा. $\frac{४}{७}$.

सौधर्मयुगलतक त्रिकोण क्षेत्रका घनफल अर्ध राजुसे कम पांच घनराजुप्रमाण है। ( सनत्कुमारयुगलतक बाह्य और आभ्यन्तर दोनों क्षेत्रोंका मिश्र घनफल साढ़े तेरह घनराजुप्रमाण है। ) इस मिश्र घनफलमेंसे बाह्य त्रिकोण क्षेत्रका घनफल ( $\frac{२५}{८}$ ) कम करदेनेपर शेष आठसे भाजित तेरासी घनराजुप्रमाण अभ्यन्तर क्षेत्रका घनफल होता है ॥ २०८ ॥

१ द ब $\frac{\equiv}{६}$ । $\frac{१}{८}$ । $\frac{\equiv}{७}\,३$ । २ द ब मेंतं. ३ द उणवण्णहिदा रज्जू. ४ द ब दलजुत्ता. ५ द ब तेसिं इदि. ६ ब पविहत्था.

| | | |
|---|---|---|
| ≡ ९ | ≡ २५ | ≡ ८३ |
| ३४३ । २ | ३४३ । ८ | ३४३ । ८ |

बम्हुत्तरहेट्ठुवरिं रज्जुघणा तिण्णि होंति पत्तेक्कं । लंतवकप्पम्मि दुगं रज्जुघणो[1] सुक्ककप्पम्मि ॥ २०९

| | | | |
|---|---|---|---|
| ≡ ३ | ≡ ३ | ≡ २ | ≡ १ |
| ३४३ | ३४३ | ३४३ | ३४३ |

अट्ठाणउदिविहत्तो लोओ सदरस्स उभयविंदफलं । तस्स य बाहिरभागे रज्जुघणो अट्ठमो अंसो ॥ २१०

| | |
|---|---|
| [2] ≡ ७ | ≡ १ |
| ३४३ । २ | ३४३ । ८ |

तम्मिस्ससुद्धसेसे हुवेदि अब्भंतरम्मि विंदफलं । सत्तावीसेहि हदं रज्जूघणमाणमट्ठहियं ॥ २११

| |
|---|
| ≡ २७ |
| ३४३ । ८ |

रज्जुघणा ठाणदुगे अड्ढाइज्जेहिं दोहि गुणिदव्वा । सव्वं मेलिय दुगुणिय तस्सिं ठावेज्ज जुत्तेण ॥ २१२

$\frac{६}{७} \div २ \times \frac{३}{२} \times ७ = \frac{९}{२}$ घ. फ. (सौधर्म.); $\frac{५}{७} \div २ \times \frac{५}{४} \times ७ = \frac{२५}{८}$ सन. क. तक बा. क्षे. का घ. फ.; $\frac{१२}{७} + \frac{६}{७} \div २ \times \frac{३}{२} \times ७ = \frac{२७}{२}$ बा. और आ. क्षेत्रका मिश्र घनफल; $\frac{२७}{२} - \frac{२५}{८} = \frac{८३}{८}$ आ. क्षे. का. घ. फ.

ब्रह्मोत्तर स्वर्गके नीचे और ऊपर प्रत्येक क्षेत्रका घनफल तीन घनराजुप्रमाण है। लांतव स्वर्गतक दो घनराजु, और शुक्र कल्पतक एक घनराजुप्रमाण घनफल है ॥ २०९ ॥

ब्रह्मोत्तर कल्पके नीचे व ऊपर बा. क्षे. का घ. फ. — $\frac{७}{७} + \frac{५}{७} \div २ \times \frac{१}{२} \times ७ = ३$ घ. राजु; लां. का. बा. क्षे. का. घ. फ. — $\frac{५}{७} + \frac{३}{७} \div २ \times \frac{१}{२} \times ७ = २$ घ. रा.; शु. क. बा. क्षे. का. घ. फ. — $\frac{३}{७} + \frac{१}{७} \div २ \times \frac{१}{२} \times ७ = १$ घ. रा.।

शतार स्वर्गतक उभय अर्थात् आभ्यन्तर और बाह्य क्षेत्रका मिश्र घनफल अट्ठानबैसे भाजित लोकके प्रमाण है। तथा इसके बाह्य क्षेत्रका घनफल घनराजुका अष्टमांश है ॥ २१० ॥

$\frac{८}{७} + \frac{६}{७} \div २ \times \frac{१}{२} \times ७ = \frac{७}{२} = ३४३ \div ९८$ घ. रा. श. कल्पके उभय क्षेत्रका घनफल.

$\frac{१}{७} \div २ \times \frac{१}{४} \times ७ = \frac{१}{८}$ बाह्य क्षेत्रका घनफल।

उपर्युक्त उभय क्षेत्रके घनफलमेंसे बाह्य क्षेत्रके घनफलको घटा देनेपर जो शेष रहे उतना आभ्यन्तर क्षेत्रका घनफल होता है। वह सत्ताईससे गुणित और आठसे भाजित घनराजुके प्रमाण है ॥ २११ ॥

$\frac{७}{२} - \frac{१}{८} = \frac{२७}{८} = ३\frac{३}{८}$ घ. रा. श. कल्पके आभ्यन्तर क्षेत्रका घनफल।

घनराजुको क्रमशः ढाई और दोसे गुणा करनेपर जो गुणनफल प्राप्त हो, उतना शेष दो स्थानोंके घनफलका प्रमाण है। इस सब घनफलको जोड़कर और उसे दुगुणा कर संयुक्तरूपसे रखना चाहिये ॥ २१२ ॥

१ द ब रज्जुघणा. २ द $\frac{\equiv}{९८}$, ब $\frac{\equiv}{३४९}$.

$\frac{\equiv\ ५}{३४३\ २} \Big| \frac{\equiv\ २}{३४३} \Big| \frac{\equiv\ ७०}{३४३} \Big|$

एत्ता दलरज्जूणं घणरज्जूओ हवंति अडवीसं । एक्कोणवण्णगुणिदा मज्झिमखेत्तम्मि रज्जुघणा ॥ २१३

$\frac{\equiv\ २८}{३४३} \Big| \frac{\equiv\ ४९}{३४३} \Big|$

पुव्ववण्णिद[1]खिदीणं रज्जूए घणा सत्तरी होंति । एदे तिण्णि वि रासी सत्तत्तालुत्तरसयं मेलिदा ॥ २१४

$\frac{\equiv\ ७०}{३४३} \Big| \frac{\equiv\ १४७}{३४३} \Big|$ [2]

अट्ठविहं सव्वजगं सामण्णं तह य दोण्णि[3] चउरस्सं । जवमुरअं जवमज्झं मंदरदूसाइगिरिगडयं ॥ २१५

सामण्णं सेढिघणं आयदचोरस्स वेदकोडिभुजा । सेढी सेढीअद्धं दुगुणिदसेढी कमा होंति ॥ २१६

।—।—। ७ । ७ । [4]

$\frac{६}{७} + \frac{४}{७} \div २ \times \frac{१}{२} \times ७ = \frac{५}{२}$ घ. रा. आनत कल्पके ऊपरका घ. फ.

$\frac{४}{७} \div २ \times १ \times ७ = \frac{४}{२}$ घ. रा. आरण कल्पके उपरिम क्षेत्रका घ. फ.

सब घनफलका योग—$\frac{९}{२} + \frac{२५}{८} + \frac{८३}{८} + \frac{६}{२} + \frac{६}{२} + \frac{४}{२} + \frac{२}{२} + \frac{१}{८} + \frac{२७}{८} + \frac{५}{२} + \frac{४}{२} = \frac{२८०}{८}$; $\frac{२८०}{८} \times २ = \frac{२८०}{४} = ७०$ घ. रा.

इसके अतिरिक्त दल ( अर्ध ) राजुओका घनफल अट्ठाईस घनराजु और मध्यम क्षेत्र (त्रसनाली) का घनफल उनंचाससे गुणित एक घनराजुप्रमाण अर्थात् उनंचास घनराजुप्रमाण है ॥२१३॥

दल राजुओंका घ. फ.—दलराजु $८ = \frac{८}{२}$; $\frac{८}{२} \times ७ = २८$ घ. रा.; मध्य क्षेत्रका घ. फ.— $१ \times ७ \times ७ = ४९$ घ. रा.

पूर्वमें वर्णित इन पृथिवियोंका घनफल सत्तर घनराजुप्रमाण होता है। इसप्रकार इन तीनों राशियोंका योग एकसौ सैंतालीस घनराजु है, जो सम्पूर्ण ऊर्ध्वलोकका घनफल समझना चाहिये ॥ २१४ ॥

दल रा. घ. फ. २८ + म. क्षे. घ. फ. ४९ + पूर्वोक्त क्षेत्रोंका घ. फ. ७० = १४७ घ. राजु कुल ऊ. लो. का घ. फ.।

सम्पूर्ण लोक सामान्य, दो चतुरस्र अर्थात् ऊर्ध्वायत और तिर्यगायत चतुरस्र, यवमुरज, यवमध्य, मन्दर, दूष्य और गिरिकटक, इसप्रकार आठ भेदरूप है ॥ २१५ ॥

सामान्य लोक जगश्रेणीके घनमात्र है। आयत चतुरस्र क्षेत्रके वेध, कोटि और भुजा, ये तीनों क्रमसे जगश्रेणी, जगश्रेणीका अर्द्धभाग अर्थात् साढे तीन राजु, और जगश्रेणीसे दुगुणा अर्थात् चौदह राजुप्रमाण है ॥ २१६ ॥

सामान्य लोक $= ७ \times ७ \times ७$; आयत च. का वेध ७ रा.; कोटि $\frac{७}{२} = ३\frac{१}{२}$, रा.; भुजा $७ \times २ = १४$ रा.।

---

१ द ब पुव्वण्णिद. २ द $\frac{\equiv}{३४३}$ ७८ । $\frac{\equiv}{३४३}$ ।. ३ ब तह दोण्णि. ४ [≡ । – । $\frac{\equiv}{२}$ । – २ ].

भुजकोडीवेदेसुं पत्तेक्कं मुरवखिदिए बिंदुफलं । तं पंचवीसहदं जवमुरजमहिए जवखेत्तं ॥ २१७

≡ २५ | ≡ ५
७० | १४

पहदो णवेहि लोओ चोद्दसभजिदो य मुरवविंदफलं । सेढिस्स य घणमाणं उभयं पि हवेदि जवमुरवे ॥ २१८

घणफलमेक्कम्मि जवे पंचत्तीसद्धभाजिदो[1] लोगो । तं पणतीसद्धहदं[2] सेढिघणं होदि जवखेत्ते ॥ २१९

≡ ३५ | ≡
३५ |

चदुतियइगतीसेहिं[3] तियतेवीसेहि गुणिदरज्जूओ । तियतियदुच्छदुच्छभजिदमंदरखेत्तफलं[4] ॥ २२०

३—१५
१४ ३९२







लोकको सत्तरसे भाजित कर लब्ध राशिको पच्चीससे गुणित करनेपर यवमुरजक्षेत्रमें यवका प्रमाण आता है ( इस गाथामें पूर्वार्ध भाग अप्रकृत है, और प्रकृत भाग छूटा हुआ प्रतीत होता है ) ॥ २१७ ॥

नौसे गुणित लोकमें चौदहका भाग देनेपर मुरजक्षेत्रका घनफल आता है। इन दोनोंके घनफलको जोड़नेसे जगश्रेणीके घनरूप सम्पूर्ण यवमुरजक्षेत्रका घनफल होता है ॥ २१८ ॥

३४३ ÷ ७० × २५ = १२२$\frac{१}{२}$ यवका घ. फ.; ३४३ × ९ ÷ १४ = २२०$\frac{१}{२}$ मुरज क्षे. का घ. फ.; १२२$\frac{१}{२}$ + २२०$\frac{१}{२}$ = ३४३ घनराजु सम्पूर्ण य. मु. क्षेत्रका घ. फ. = ७ × ७ × ७ घनराजु ।

यवमध्य क्षेत्रमें एक यवका घनफल पैंतीसके आधे साढ़े सत्तरहसे भाजित लोकप्रमाण है। इसको पैंतीसके आधे साढ़े सत्तरहसे गुणा करनेपर जगश्रेणीके घनप्रमाण सम्पूर्ण यवमध्य क्षेत्रका घनफल निकलता है ॥ २१९ ॥

३४३ ÷ $\frac{३५}{२}$ = १९$\frac{३}{५}$ एक यवका घनफल; १९$\frac{३}{५}$ × $\frac{३५}{२}$ = ३४३ घनराजु सम्पूर्ण य. म. क्षेत्रका घ. फ. = ७ × ७ × ७ घ. रा.

चार, दो, तीन, इकतीस, तीन और तेईससे गुणित, तथा क्रमसे तीन, तीन, दो, छह, दो और छहसे भाजित राजुप्रमाण मन्दरक्षेत्रकी उंचाई है ॥ २२० ॥

मन्दराकार लोककी उंचाईका क्रम राजुओंमें—$\frac{४}{३}$; $\frac{२}{३}$; $\frac{३}{२}$; $\frac{३१}{६}$; $\frac{३}{२}$; $\frac{२३}{६}$.

1 द ब पंचत्तीसद्धभाजिदो. 2 द ब तपणतीसं द्धहद. 3 द ब चदुतियगितीसहिं. 4 [ तियतियदुच्छदुच्छ-भजिदा रज्जूओ मंदरस्स खेत्तफलं ].

पण्णरसहदा रज्जू छप्पण्णहिदा तडाण वित्थारो । पत्तेक्कंतक्करणे खंडिदखेत्तेण चूलिया सिद्धा ॥ २२१

$\frac{७}{३९२}$ १५

पणदालहदा रज्जू छप्पण्णहिदा हवेदि भूवासो । उदओ दिवड्ढरज्जू भूमितिभागेण मुहवासो ॥ २२२

भूमीए मुहं सोहिय[1] उदयहिदे भूमुहादु हाणिचया । छक्केक्ककुमुहरज्जू[2] उस्सेहा दुगुणसेढीए ॥ २२३

तक्खयवड्ढिविमाणं चोद्दसभजिदाइ पंचरूवाणिं । णियणियउदए पहदं आणेज्जं तस्स[3] तस्स खिदिवासं ॥ २२४

मेरुसरिच्छम्मि जगे सत्तट्ठाणेसु ठविय उड्ढुड्ढं । रज्जूओ रुंदट्ठे वोच्छं[4] गुणयारहाराणि ॥ २२५

छव्वीसब्भहियसयं सोलसएक्कारसादिरित्तसया । इगिवीसेहि[5] विहत्ता तिसु ट्ठाणेसु हवंति हेट्ठादो ॥ २२६

$\frac{१२६}{१४७}$ | $\frac{११६}{१४७}$ | $\frac{१११}{१४७}$ |

पन्द्रहसे गुणित और छप्पनसे भाजित राजुप्रमाण चूलिकाके प्रत्येक तटोंका विस्तार है। उस प्रत्येक अंतवर्ती करणाकार अर्थात् त्रिकोण खण्डित क्षेत्रसे चूलिका सिद्ध होती है ॥ २२१ ॥

$\frac{७}{३९२} \times \frac{१५}{१} = \frac{१५}{५६}$ राजु.

चूलिकाकी भूमिका विस्तार पैंतालीससे गुणित और छप्पनसे भाजित एक राजुप्रमाण ( $\frac{४५}{५६}$ राजु ) है। उसी चूलिकाकी उंचाई डेढ़ राजु ( $१\frac{१}{२}$ ) और मुखविस्तार भूमिके विस्तारका तीसरा भाग अर्थात् तृतीयांश ( $\frac{१५}{५६}$ ) है ॥ २२२ ॥

भूमिमेंसे मुखको घटाकर शेषमें उंचाईका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना भूमिकी अपेक्षा हानि और मुखकी अपेक्षा वृद्धिका प्रमाण होता है। यहां भूमिका प्रमाण छह राजु, मुखका प्रमाण एक राजु, और उंचाईका प्रमाण दुगुणित श्रेणी अर्थात् चौदह राजु है ॥ २२३ ॥

उदाहरण— $६ - १ \div १४ = \frac{५}{१४}$ हा. वृ. का प्रमाण प्रत्येक राजुपर।

हानि और वृद्धिका वह प्रमाण चौदहसे भाजित पांच, अर्थात् एक राजुके चौदह भागोंमेंसे पांच भागमात्र है। इस क्षयवृद्धिके प्रमाणको अपनी अपनी उंचाईसे गुणा करके विवक्षित पृथिवीके ( क्षेत्रके ) विस्तारको ले आना चाहिये ॥ २२४ ॥

मेरुके सदृश लोकमें, ऊपर ऊपर सात स्थानोंमें राजुको रखकर विस्तारको लानेकेलिये गुणकार और भागहारोंको कहता हूं ॥ २२५ ॥

नीचेसे तीन स्थानोंमें इक्कीससे विभक्त एकसौ छब्बीस, एकसौ सोलह और एकसौ ग्यारह गुणकार है ॥ २२६ ॥

$\frac{७ \times १२६}{१४७} = \frac{१२६}{२१}; \frac{७ \times ११६}{१४७} = \frac{११६}{२१}; \frac{७ \times १११}{१४७} = \frac{१११}{२१}.$

१ द मुहवासो, ब मुहसोही. २ द कुमह. ३ द ब अणेज्जयत्तस्स. ४ द रुंदे वोच्छं, ब रुंदे दो वोच्छं. ५ ब इगवीसे वि°, द इगवीसे वि तहत्था तिसु ठाणेसु ठविय हवंति.

एक्कोणचउसयाइं दुसयाचउदालदुसयमेक्कोणं । चउसीदी चउठाणे होदि हु चउसीदिपाविहत्ता ॥ २२७

| | | | |
|---|---|---|---|
| —३९९ / ५८८ | —२४४ / ५८८ | —१९९ / ५८८ | — ८४ / ५८८ |

मंदरसरिसम्मि जगे सत्तसु ठाणेसु ठविय रज्जुघणं । हेट्ठादु घणफलस्स य वोच्छं गुणगारहाराणि ॥ २२८

चउसीदिचउसयाणं सत्तावीसाधिया य दोण्णि सया । एक्कोणचउसयाइं वीससहस्सा विहीणसगसट्ठी ॥ २२९

एक्कोण दोण्णिसया पणसट्ठिसयाइं णवजुदाणिं पि । पंचत्तालं एदे गुणगारा सत्तठाणेसु ॥ २३०

णव णव अट्ठ य बारसवग्गो अट्ठं[1] सयं च चउदालं । अट्ठं एदे कमसो हारा सत्तेसु ठाणेसु ॥ २३१

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ≡ ४८४ / ३४३।९ | ≡ २२७ / ३४३।९ | ≡ ३९९ / ३४३।८ | ≡ १९९३३ / ३४३।१४४ | ≡ १९९ / ३४३।८ | ≡ ६५०९ / ३४३।१४४ | ≡ ४५ / ३४३।८ |

सत्तहिददुगुणलोगो विंदफलं बाहिरुभयबाहाणं । पणभजिदुगुणं लोगो दूसस्सब्भंतरोभयभुजाणं ॥ २३२

...

इसके आगे चार स्थानोंमें क्रमसे चौरासीसे विभक्त एक कम चारसौ ( ३९९ ), दोसौ चवालीस, एक कम दोसौ ( १९९ ) और चौरासी, ये चार गुणकार है ॥ २२७ ॥

$$\frac{७×३९९}{५८८} = \frac{३९९}{८४};\ \frac{७×२४४}{५८८} = \frac{२४४}{८४};\ \frac{७×१९९}{५८८} = \frac{१९९}{८४};\ \frac{७×८४}{५८८} = \frac{८४}{८४}.$$

मन्दरके सदृश लोकमें घनफल लानेकेलिये नीचेसे सात स्थानोंमें घनराजुको रखकर गुणकार और भागहारोंको कहते है ॥ २२८ ॥

चारसौ चौरासी, दोसौ सत्ताईस, एक कम चारसौ अर्थात् तीनसौ निन्यानबै, सड़सठ कम बीस हजार, एक कम दोसौ, नौ अधिक पैसठसौ और पैतालीस, ये क्रमसे सात स्थानोंमें सात गुणकार है ॥ २२९–२३० ॥

नौ, नौ, आठ, बारहका वर्ग, आठ, एकसौ चवालीस और आठ, ये क्रमसे सात स्थानोंमें सात भागहार हैं ॥ २३१ ॥

$$\frac{३४३×४८४}{३४३×९} = \frac{४८४}{९};\quad \frac{३४३×२२७}{३४३×९} = \frac{२२७}{९};\quad \frac{३४३×३९९}{३४३×८} = \frac{३९९}{८};$$
$$\frac{३४३×१९९३३}{३४३×१४४} = \frac{१९९३३}{१४४};\quad \frac{३४३×१९९}{३४३×८} = \frac{१९९}{८};\quad \frac{३४३×६५०९}{३४३×१४४} = \frac{६५०९}{१४४};$$
$$\frac{३४३×४५}{३४३×८} = \frac{४५}{८}$$ घ. रा. ।

योग— $\frac{४८४}{९} + \frac{२२७}{९} + \frac{३९९}{८} + \frac{१९९३३}{१४४} + \frac{१९९}{८} + \frac{६५०९}{१४४} + \frac{४५}{८}$ $= \frac{४९३९२}{१४४} =$ ३४३ घनराजु ।

दूष्यक्षेत्रकी बाहरी दोनों भुजाओंका घनफल सातसे भाजित और दोसे गुणित लोकप्रमाण होता है । तथा भीतरी दोनों भुजाओंका घनफल पांचसे भाजित और दोसे गुणित लोकप्रमाण है ॥ २३२ ॥

उदाहरण—बा. उभय बाहुओंका घ. फ.— ३४३ ÷ ७ × २ = ९८ रा.; अभ्यं. उ. बाहुओंका घ. फ.— ३४३÷५×२=१३७$\frac{१}{५}$ रा.

---

१ द ब अट्ठ बारसवग्गो णवणवअट्ठय.

तस्साइं लहुबाहुं छग्गुणलोओ अ पणत्तीसहिदो[1] । विंदफलं जवखेत्ते लोओ सत्तेहि[2] पविहत्तो ॥ २३३
तं पणतीसप्पहदं सेढिघणं घणफलं च तम्मिस्सं । सत्तहिदो होदि अधो[3] चउगुणिदो लोयखिदी एदे ॥ २३४
सामण्णे विंदफलं भुजकोडिसेढिचउरज्जूओ तइजाए वेदो । बहुजवमज्झे मुरवे[4] जवमुरयं होदि णियमेण ॥ २३५
तम्मि जवे विंदफलं चोद्दसभजिदो य तियगुणो[5] लोओ । मुरवमहीविंदफलं चोद्दसभजिदो य पणगुणो लोओ ॥ २३६
घणफलमेक्कम्मि जवे लोओ बादालभाजिदो होदि । तं चउवीसप्पहदं सत्तहिदो चउगुणो लोगो ॥ २३७
रज्जूवो तेभागं[6] बारसभागो तहेव सत्तगुणो । तेदालं[7] रज्जूओ बारसभजिदा हवंति उड्ढुड्ढं ॥ २३८

इसी क्षेत्रमें उसके लघु बाहुका घनफल छहसे गुणित और पैंतीससे भाजित लोकप्रमाण, तथा यवक्षेत्रका घनफल सातसे विभक्त लोकप्रमाण है ॥ २३३ ॥

लघु बाहुका घ.फ.—३४३×६÷३५=५८$\frac{४}{५}$ रा.; यवक्षेत्रका घ. फ.—३४३÷७=४९ रा.; दूष्यक्षेत्रका समस्त घनफल– ९८ + १३७$\frac{१}{५}$ + ५८$\frac{४}{५}$ + ४९ = ३४३ रा.

इसको पैंतीससे गुणा करनेपर श्रेणीके घनप्रमाण कुल गिरिकटक क्षेत्रका मिश्र घनफल होता है।

इस उपर्युक्त लोकक्षेत्रमें सातका भाग देकर लब्ध राशिको चारसे गुणा करनेपर सामान्य अधोलोकका घनफल होता है । आयतचतुरस्र क्षेत्रमें भुजा श्रेणीप्रमाण सात राजु, कोटि चार राजु और इतना ही ( सात राजु ) वेध भी है । बहुतसे यवोंयुक्त मुरजक्षेत्रमें यवक्षेत्र और मुरजक्षेत्र दोनों ही नियमसे होते है । उस यवमुरजक्षेत्रमें यवाकार क्षेत्रका घनफल चौदहसे भाजित और तीनसे गुणित लोकप्रमाण तथा मुरजक्षेत्रका घनफल चौदहसे भाजित और पांचसे गुणित लोकप्रमाण है ॥ २३४ - २३६ ॥

उदाहरण— ( १ ) (एक गिरिकटकका घ. फ. रा. ९$\frac{४}{५}$ होता है ) ९$\frac{४}{५}$ × ३५ = ३४३ रा. समस्त गिरिकटकका घनफल। ( २ ) सामान्य अधोलोकका घनफल ३४३ ÷ ७ × ४ = १९६ रा. ( ३ ) आयतचतुरस्र अधोलोकमें—भुजा ७ रा.; कोटि ४ रा. और वेध ७ राजु है— ७ × ४ × ७ = १९६ रा. घ. फ. । ( ४ ) यवमुरजाकार अधोलोकमें यव-क्षेत्रका घ. फ.– ३४३ ÷ १४ × ३ = ७३$\frac{१}{२}$ रा.; मुरजक्षेत्रका घ. फ.– ३४३ ÷ १४ × ५ = १२२$\frac{१}{२}$ रा.; १२२$\frac{१}{२}$ + ७३$\frac{१}{२}$ = १९६ रा. समस्त यवमुरजक्षेत्रका घ. फ. ।

यवाकार क्षेत्रमें एक यवका घनफल ब्यालीससे भाजित लोकप्रमाण है । उसको चौबीससे गुणा करनेपर सातसे भाजित और चारसे गुणित लोकप्रमाण समस्त यवमध्य क्षेत्रका घनफल निकलता है ॥ २३७ ॥

३४३ ÷ ४२ = ८$\frac{१}{६}$ राजु एक यवका घ. फ.; ८$\frac{१}{६}$ × २४ = ३४३ ÷ ७ × ४ = १९६ रा. य. म. का घ. फ.

मन्दरके सदृश आयामवाले क्षेत्रमें ऊपर ऊपर उंचाई क्रमसे एक राजुके चार भागोंमेंसे

१ द तग्गुणलोओ अप्पट्टिसहिदाओ, ब तग्गुणलोओ अ पंट्टिसहिदाओ. २ द ब सत्ते वि. ३ द सधो, ब सद्यो. ४ द ब मुखजवमुरयं. ५ द पणगुणो. ६ द ब तेदालं. ७ द तेलंतं, ब तेलंतं.

सत्तहदबारसंसा दिवड्ढगुणिदा हवेइ रज्जू य । मंदरसरिसायामे उच्छेहा होइ खेत्तम्मि ॥ २३९

अट्ठावीसविहत्ता सेढी मंदरसमम्मि तडवासे[2] । चउतडकरणक्खंडिदखेत्तेणं[3] चूलिया होदि ॥ २४०

अट्ठावीसविहत्ता सेढी चूलीय होदि मुहरुंदं । तत्तिगुणं भूवासं सेढी बारसहिदा तदुच्छेहो ॥ २४१

अट्ठाणवदिविहत्तं सत्तट्ठाणेसु सेढि उड्ढुड्ढं । ठविदूण वासहेदुं गुणगारं वत्तइस्सामि ॥ २४२

अडणउदी बाणउदी उणणवदी तह कमेण बासीदी । उणदालं बत्तीसं चोद्दस इय होंति गुणगारा ॥ २४३

हेट्ठादो रज्जुघणा सत्तट्ठाणेसु ठविय उड्ढुड्ढे । विंदफलजाणणट्ठं[4] गुणगारं वत्तइस्सामि ॥ २४४

गुणगारा पणणउदी एक्कासीदेहि[5] जुत्तमेक्कसयं । सगसीदेहिं दुसयं तियधियदुसया पणसहस्सा ॥ २४५

अडवीसं उणहत्तरि उणवण्णं उवरि उवरि हारा य । चउ चउवग्गं बारं अडदालं तिचउक्कचउवीसं ॥ २४६

तीन भाग, बारह भागोंमेंसे सात भाग, बारहसे भाजित तेतालीस राजु, राजुके बारह भागोंमेंसे सात भाग और डेढ़ राजुमात्र है ॥ २३८–२३९ ॥

$$\frac{३}{४}\left(\frac{२}{४}+\frac{१}{४}\right)+\frac{७}{१२}+\frac{४३}{१२}+\frac{७}{१२}+\frac{३}{२}=\frac{८४}{१२}= ७ \text{ राजु ।}$$

मन्दरसदृश क्षेत्रमें तटभागके विस्तारमेंसे अट्ठाईससे विभक्त जगश्रेणीप्रमाण चार तटवर्ती करणाकार खण्डित क्षेत्रोंसे चूलिका होती है ॥ २४० ॥ $\frac{७}{२८}=\frac{१}{४}$ राजु प्रत्येक खण्डित क्षेत्रका प्रमाण ।

इस चूलिकाके मुखका विस्तार अट्ठाईससे विभक्त जगश्रेणीप्रमाण, भूमिका विस्तार इससे तिगुणा और उंचाई बारहसे भाजित जगश्रेणीमात्र है ॥ २४१ ॥

चूलिकाका मुख $\frac{७}{२८}$; भूमि $\frac{२१}{२८}$ ( $\frac{७}{२८}\times ३$ ); उंचाई $\frac{७}{१२}$ रा. ।

अट्ठानबैसे विभक्त जगश्रेणीको ऊपर ऊपर सात स्थानोंमें रखकर विस्तारको लानेके हेतु गुणकारको कहता हूं ॥ २४२ ॥

अट्ठानबै, बानबै, नवासी, व्यासी, उनतालीस, बत्तीस और चौदह, ये क्रमसे उक्त सात स्थानोंमें सात गुणकार हैं ॥ २४३ ॥

पूर्वोक्त उंचाईके क्रमसे विस्तारका प्रमाण— $\frac{७}{९८}\times ९८$; $\frac{७}{९८}\times ९२$; $\frac{७}{९८}\times ८९$; $\frac{७}{९८}\times ८२$; $\frac{७}{९८}\times ३९$; $\frac{७}{९८}\times ३२$; $\frac{७}{९८}\times १४$.

नीचेसे ऊपर ऊपर सात स्थानोंमें घनराजुको रखकर घनफल जाननेके लिये गुणकारको कहता हूं ॥ २४४ ॥

उक्त सात स्थानोंमें पंचानबै, एकसौ इक्यासी, दोसौ सतासी, पांच हजार दोसौ तीन, अट्ठाईस, उनहत्तर और उनंचास, ये सात गुणकार, तथा चार, चारका वर्ग ( १६ ), बारह, अड़तालीस, तीन, चार और चौबीस, ये सात भागहार हैं ॥ २४५–२४६ ॥

पूर्वोक्त उंचाईके क्रमसे घनफलका प्रमाण— $\frac{९५}{४}+\frac{१८१}{१६}+\frac{२८७}{१२}+\frac{५२०३}{४८}+\frac{२८}{३}+\frac{६९}{४}+\frac{४९}{२४}= १९६$ रा.

१ ब बारसंसो. २ द ब तलवासे. ३ द ब चउतदकरणखंडिदखेत्तेणं. ४ ब ठेविदूण वासहेदुं, ब ठविदूण वासहेदुं. ५ द ब एक्कासेदेहि. ६ द ब सगसीतेदि दुसं तियधियदुसेया.

चोद्दसभजिदो तिहदो[1] होदि विंदफलं बाहिरुभयबाहूणं । लोओ पंचविहत्तो[2] दूसस्सब्भंतरोभयभुजाणं ॥ २४७
तस्साइं[3] लहुबाहू तिगुणियलोओ य पंचतीसहिदो । विंदफलं जवखेत्ते चोद्दसभजिदो हवे लोगो ॥ २४८
एक्कस्सिं गिरिगडए[4] चउसीदीभाजिदो हवे लोओ । तं अट्ठतालपहदं विंदफलं तम्मि खेत्तम्मि ॥ २४९
एवं अट्ठवियप्पो हेट्ठिमलोओ य[5] वण्णिदो एसो । एण्हिं उवरिमलोयं अट्ठपयारो[6] णिरूवेमो ॥ २५०
सामण्णे विंदफलं सत्तहिदो होइ तिगुणिदो[7] लोगो । विदिए वेदभुजाए[8] सेढी कोडी तिरज्जूओ ॥ २५१
तदिए भुयकोडीओ[9] सेढी वेदो[10] वि तिण्णि रज्जूओ । बहुजवमज्झे मुरयं[11] जवमुरयं होदि तक्खेत्तं ॥ २५२
तम्मि जवे विंदफलं लोगो सत्तेहि भाजिदो होदि । मुरयम्मि य विंदफलं सत्तहिदो दुगुणिदो लोओ ॥ २५३

दूष्यक्षेत्रमें चौदहसे भाजित और तीनसे गुणित लोकप्रमाण बाह्य उभय बाहुओंका और पांचसे विभक्त लोकप्रमाण आभ्यन्तर दोनों बाहुओंका घनफल है ॥ २४७ ॥

इसी क्षेत्रमें लघु बाहुओंका घनफल तीनसे गुणित और पैंतीससे भाजित लोकप्रमाण तथा यवक्षेत्रका घनफल चौदहसे भाजित लोकप्रमाण है ॥ २४८ ॥

दूष्यक्षेत्रमें—३४३ ÷ १४ × ३ = ७३$\frac{१}{२}$ बाह्य बाहुओंका घ. फ.; ३४३ ÷ ५ = ६८$\frac{३}{५}$ अभ्यन्तर बाहुओंका घ. फ.; ३४३ × ३ ÷ ३५ = २९$\frac{२}{५}$ लघु बाहुओंका घ. फ.; ३४३ ÷ १४ = २४$\frac{१}{२}$ यवक्षेत्रका घ. फ.; ७३$\frac{१}{२}$ + ६८$\frac{३}{५}$ + २९$\frac{२}{५}$ + २४$\frac{१}{२}$ = १९६ रा. अधोलोकसंबंधी कुल दूष्यक्षेत्रका घनफल.

एक गिरिकटक क्षेत्रका घनफल चौरासीसे भाजित लोकप्रमाण है । इसको अड़तालीससे गुणा करनेपर कुल गिरिकटक क्षेत्रका घनफल होता है ॥ २४९ ॥

३४३ ÷ ८४ = ४$\frac{१}{१२}$ एक गिरिकटका घ. फ.; ४$\frac{१}{१२}$ × ४८ = १९६ सम्पूर्ण गि. का घ. फ.

इसप्रकार आठ भेदरूप इस अधोलोकका वर्णन किया जाचुका है । अब यहांसे आगे आठ प्रकारके ऊर्ध्वलोकका निरूपण करते हैं ॥ २५० ॥

सामान्य ऊर्ध्वलोकका घनफल सातसे भाजित और तीनसे गुणित लोकके प्रमाण अर्थात् एकसौ सैंतालीस राजुमात्र है । ३४३ ÷ ७ × ३ = १४७ रा. सामान्य ऊ. लोकका घ. फ.

द्वितीय ऊर्ध्वायतचतुरस्र क्षेत्रमें वेध और भुजा जगश्रेणीप्रमाण, तथा कोटि तीन राजुमात्र है ॥ २५१ ॥ ७ × ७ × ३ = १४७ ऊ. आयत क्षे. का घनफल ।

तीसरे तिर्यगायत चतुरस्र क्षेत्रमें भुजा और कोटि श्रेणीप्रमाण, तथा वेध तीन राजुमात्र है । बहुतसे यवोंयुक्त मुरजक्षेत्रमें वह क्षेत्र यव और मुरजरूप होता है। इसमेंसे यवक्षेत्रका घनफल सातसे भाजित लोकप्रमाण और मुरजक्षेत्रका घनफल सातसे भाजित और दोसे गुणित लोकके प्रमाण है ॥ २५२–२५३ ॥

१ द ब वियदि. २ द ब विहत्त. ३ द ब सत्ताई. ४ द ब गिरिविडए. ५ द ब वियप्पा हेट्ठिमलोउए. ६ [ अट्ठपयारं ]. ७ द ब तिगुणिदा. ८ द ब भुजासे. ९ द ब भुविकोडीओ. १० [वेधो]. ११ द ब मुरयं.

घणफलमेक्कम्मि जवे अट्ठावीसेहिं भाजिदो लोओ । तं बारसेहि गुणिदं जवखेत्ते होदि विंदफलं ॥ २५४
तिहिदो दुगुणिदरज्जू तियभजिदा चउहिदा तिगुणरज्जू । एक्कतीसं च रज्जू बारसभजिदा हवंति उड्ढुड्ढं ॥ २५५
चउहिदतिगुणिदरज्जू तेवीसं ताओ बारपडिहत्ता । मंदरसारिसायारे[1] उस्सेहो उड्ढखेत्तम्मि ॥ २५६
अट्ठाणवदिविहत्ता तिगुणा सेढी तडाण[2] वित्थारो[3] । चउतडकरणक्खंडिदखेत्तेणं[4] चूलिया होदि ॥ २५७
तिण्णि तडा[5] भूवासो ताण तिभागेण होदि मुहरुंदं । तच्चूलियए उदओ चउभजिदा तिगुणिदा रज्जू ॥ २५८
सत्तट्ठाणे रज्जू उड्ढुड्ढं एक्कवीसपविभत्तं । ठविदूण वासहेदुं गुणगारं तेसु साहेमि ॥ २५९
पंचुत्तरएक्कसयं[6] सत्ताणउदी तियधियणउदीओ । चउसीदी तेवण्णा चउदालं एक्कवीस गुणगारा ॥ २६०

७ × ७ × ३ = १४७ ति. आयत क्षे. का घ. फ.; यवमुरजमें— ३४३ ÷ ७ = ४९ य. क्षे. घ. फ.; ३४३ ÷ ७ × २ = ९८ मु. क्षे. का घ. फ.; ४९ + ९८ = १४७ समस्त य. मु. क्षेत्रका घ. फ.

यवमध्यक्षेत्रमें एक यवका घनफल अट्ठाईससे भाजित लोकप्रमाण है। इसको बारहसे गुणा करनेपर सम्पूर्ण यवमध्यक्षेत्रका घनफल निकलता है ॥ २५४ ॥

३४३ ÷ २८ = १२$\frac{१}{४}$ एक यवका घनफल.; १२$\frac{१}{४}$ × १२ = १४७ रा. सम्पूर्ण य. म. क्षे. का घ. फ.

मन्दरसदृश आकारवाले ऊर्ध्वक्षेत्रमें ऊपर ऊपर उंचाई क्रमसे तीनसे भाजित दो राजु, तीनसे भाजित एक राजु, चारसे भाजित तीन राजु, बारहसे भाजित इकतीस राजु, चारसे भाजित तीन राजु और बारहसे भाजित तेईस राजुमात्र है ॥ २५५ – २५६ ॥

$\frac{२}{३} + \frac{१}{३} + \frac{३}{४} + \frac{३१}{१२} + \frac{३}{४} + \frac{२३}{१२} = \frac{८४}{१२} = ७$ राजु ।

अट्ठानबैसे विभक्त और तीनसे गुणित जगश्रेणीप्रमाण तटोंका विस्तार है। ऐसे चार तटवर्ती करणाकार खण्डित क्षेत्रोंसे चूलिका होती है ॥ २५७ ॥

प्रत्येक तटका विस्तार $\frac{७}{९८} \times ३ = \frac{२१}{९८} = \frac{३}{१४}$ रा.

उस चूलिकाकी भूमिका विस्तार तीन तटोंके प्रमाण, मुखका विस्तार इसका तीसरा भाग, तथा उंचाई चारसे भाजित और तीनसे गुणित राजुमात्र है ॥ २५८ ॥

भूमिविस्तार— $\frac{३}{१४} \times ३ = \frac{९}{१४}$; मुखविस्तार— $\frac{९}{१४} \div \frac{१}{३} = \frac{३}{१४}$; उंचाई $\frac{३}{४}$ राजु.

सात स्थानोंमें ऊपर ऊपर इक्कीससे विभक्त राजुको रखकर उनमें विस्तारके निमित्तभूत गुणकारको कहता हूं ॥ २५९ ॥

एकसौ पांच, सत्तानबै, तेरानबै, चौरासी, तिरेपन, चवालीस और इक्कीस, ये उपर्युक्त सात स्थानोंमें सात गुणकार हैं। ॥ २६० ॥ $\frac{१०५}{२१}$; $\frac{९७}{२१}$; $\frac{९३}{२१}$; $\frac{८४}{२१}$; $\frac{५३}{२१}$; $\frac{४४}{२१}$; $\frac{२१}{२१}$ रा.

१ द °सरिसायारो. २ द ब तदाण. ३ द विहत्ता रिरे तिण्णि गुणा. ४ द चउतदकारणखंडिद, ब चउदत्तकारणखंडिद. ५ द ब तदा. ६ ब पंचुत्तं एक्क°.

उड्ढुड्ढं रज्जुघणं सत्तसु ठाणेसु ठविय हेट्ठादो । विंदफलजाणणट्ठं वोच्छं गुणगारहाराणि ॥ २६१

दुसुदाणिं दुसयाणिं पंचाणउदी य एक्कवीसं च । सत्तत्तालजुदाणिं बादालसयाणि एक्करसं ॥ २६२

पणणवदिअधियचउदससयाणि णव इय हवंति गुणगारा । हारा णउ णव एक्कं बाहत्तरि इगि विहत्तरी चउरो ॥ २६३

चोद्दसभजिदो तिउणो विंदफलं बाहिरोभयभुजाणं । लोओ दुगुणो चोद्दसहिदो य अब्भंतरम्मि दूसस्स ॥ २६४

तस्स य जवखेत्ताणं लोओ चोद्दसहिदो दु विंदफलं । एत्तो गिरिगडखंडं[1] वोच्छामो आणुपुव्वीए ॥ २६५

छप्पण्णहिदो लोओ एक्कस्सिं गिरगडम्मि विंदफलं । तं चउवीसप्पहदं सत्तहिदो तिगुणिदो लोगो ॥ २६६

अट्ठविहप्पं साहिय सामण्णं हेट्ठउड्ढ होदि जयं । एण्हिं साहेमि पुढं संठाणं वादवलयाणं ॥ २६७

सात स्थानोंमें नीचेसे ऊपर ऊपर घनराजुको रखकर घनफल जाननेके लिये गुणकार और भागहारोंको कहता हूं ॥ २६१ ॥

इन सात स्थानोंमें क्रमसे दोसौ दो, पंचानबै, इक्कीस, ब्यालीससौ सैतालीस, ग्यारह, चौदहसौ पंचानबै और नौ, ये सात गुणकार हैं । तथा भागहार यहां नौ, नौ, एक, बहत्तर, एक, बहत्तर, और चार हैं ॥ २६२–२६३ ॥

$\frac{२०२}{९} + \frac{९५}{९} + \frac{२१}{१} + \frac{४२४७}{७२} + \frac{११}{१} + \frac{१४९५}{७२} + \frac{९}{४} = १४७$ राजु मन्दर-क्षेत्रका घनफल.

दूष्यक्षेत्रकी बाहिरी उभय भुजाओंका घनफल चौदहसे भाजित और तीनसे गुणित लोकप्रमाण; तथा अभ्यन्तर दोनों भुजाओंका घनफल चौदहसे भाजित और दोसे गुणित लोकप्रमाण है ॥ २६४ ॥

दूष्यक्षेत्रमें– $३४३ \div १४ \times ३ = ७३\frac{१}{२}$ बा. उ. भु. घ. फ.; $३४३ \div १४ \times २ = ४९$ अ. क्षे. घ. फ.

इस दूष्यक्षेत्रके यवक्षेत्रोंका घनफल चौदहसे भाजित लोकप्रमाण है । अब यहांसे आगे अनुक्रमसे गिरिकटक खण्डको कहता हूं ॥ २६५ ॥

$३४३ \div १४ = २४\frac{१}{२}$ दूष्यक्षेत्रके य. क्षे. का घ. फ.; $७३\frac{१}{२} + ४९ + २४\frac{१}{२} = १४७$ सम्पूर्ण दूष्यक्षेत्रका घनफल.

एक गिरिकटका घनफल छप्पनसे भाजित लोकप्रमाण है । इसको चौबीससे गुणा करनेपर सातसे भाजित और तीनसे गुणित लोकप्रमाण सम्पूर्ण गिरिकटक क्षेत्रका घनफल आता है ॥ २६६ ॥

$३४३ \div ५६ = ६\frac{१}{८}$ एक गि. क. का घनफल.; $६\frac{१}{८} \times २४ = १४७$ रा. $( ३४३ \div ७ \times ३ )$ सम्पूर्ण गि. क्षे. घ. फ.

सामान्य, अधः और ऊर्ध्वके भेदसे जो तीन प्रकारका जग अर्थात् लोक है, उसको आठ प्रकारसे कहकर अब वातवलयोंके पृथक् पृथक् आकारको कहता हूं ॥ २६७ ॥

१ द ब गिरिविडखंडं.

गोमुत्तमुग्गवण्णा घणोदधी तह घणाणिलो वाऊ । तणुवादो बहुवण्णो रुक्खस्स तयं व वलयतियं ॥ २६८

पढमो लोयाधारो घणोवही इह घणाणिलो तत्तो । तप्परदो तणुवादो अंतम्मि णहं णिआधारं ॥ २६९

जोयणवीससहस्सा बहलं तम्मारुदाण पत्तेक्कं । अट्ठखिदीणं हेट्ठे लोअतले उवरि जाव इगिरज्जू ॥ २७०

२०००० । २०००० । २०००० ।

सगपणचउजोयणयं सत्तमणारयम्मि[1] पुहविपणधीए[2] । पंचचउतियपमाणं तिरीयखेत्तस्स पणिधीए ॥ २७१

७ । ५ । ४ । ५ । ४ । ३ ।

सगपंचचउसमाणा पणिधीए होंति बम्हकप्पस्स । पणचउतियजोयणया उवरिमलोयस्स यंतम्मि ॥ २७२

७ । ५ । ४ । ५ । ४ । ३ ।

कोसदुगमेक्ककोसं किंचूणेक्कं च लोयसिहरम्मि । ऊणपमाणं दंडा चउस्सया पंचवीसजुदा ॥ २७३

को २ । को १ । दंड १५७५ ।

गोमूत्रके समान वर्णवाला घनोदधि, मूंगके समान वर्णवाला घनवात, तथा अनेक वर्णवाला तनुवात, इसप्रकारके ये तीनों वातवलय वृक्षकी त्वचाके समान ( लोकको घेरे हुए ) हैं ॥ २६८ ॥

इनमेंसे प्रथम घनोदधिवातवलय लोकका आधारभूत है। इसके पश्चात् घनवातवलय, उसके पश्चात् तनुवातवलय और फिर अन्तमें निजाधार आकाश है ॥ २६९ ॥

आठ पृथिवियोंके नीचे लोकके तलभागमें एक राजुकी उंचाईतक इन वायुमण्डलोंमेंसे प्रत्येककी मुटाई बीस हजार योजनप्रमाण है ॥ २७० ॥

घ. उ. २०००० + घ. २०००० + त. २०००० = ६०००० यो. लोकके तलभागमें एक राजु ऊपर तक वातवलयोंकी मुटाई ।

सातवें नरकमें पृथिवीके पार्श्वभागमें क्रमसे इन तीनों वातवलयोंकी मुटाई सात, पांच और चार, तथा इसके ऊपर तिर्यग्लोक ( मध्यलोक ) के पार्श्वभागमें पांच, चार और तीन योजनप्रमाण है ॥ २७१ ॥

सातवीं पृथिवीके पास तीनों वातवलयोंकी मुटाई— घ. उ. ७ + घ. ५ + त. ४ = १६ योजन; मध्यलोकके पास घ. उ. ५ + घ. ४ + त. ३ = १२ योजन ।

इसके आगे तीनों वायुओंकी मुटाई ब्रह्मस्वर्गके पार्श्वभागमें क्रमसे सात, पांच और चार योजनप्रमाण, तथा ऊर्ध्वलोकके अन्तमें ( पार्श्वभागमें ) पांच, चार और तीन योजनप्रमाण है ॥ २७२ ॥ ब्रह्मस्वर्गके पास यो. ७, ५, ४; लोकके अंतमें यो. ५, ४, ३.

लोकके शिखरपर उक्त तीनों वातवलयोंका बाहल्य क्रमशः दो कोस, एक कोस और कुछ कम एक कोस है। यहां तनुवातवलयकी मुटाई जो एक कोससे कुछ कम बतलाई है, उस कमीका प्रमाण चारसौ पच्चीस धनुष है ॥ २७३ ॥

लोकशिखरपर घनोदधिवातकी मुटाई को. २; घन. वा. को. १; त. वा. ४२५ धनुष कम को. १ ( धनुष १५७५ ) ।

१ द सत्तमणयंमि, ब सत्तमसारयम्मि. २ द पणदीए, ब पणधीए.

तिरियक्खेत्तप्पणिधिं गदस्स पवणत्तयस्स बहलत्तं । मेलिय सत्तमपुढवीपणिधीगयमरुदबहलम्मि ॥ २७४

तं सोधिदूण तत्तो भजिदव्वं छप्पमाणरज्जूहिं । लद्धं पडिप्पदेसं जायंते हाणिवड्ढीओ ॥ २७५

१२ । ४ । ६ ।[2]

अट्ठछचउदुगदेयं तालं तालट्ठतीसछत्तीसं[3] । तियभजिदा हेट्ठादो मरुबहलं सयलपासेसु ॥ २७६

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ |
| ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ |

उड्ढजुगे[4] खलु वड्ढी इगिसेढीभजिदअट्ठजोयणया[5] । एदं इच्छप्पहदं सोहिय मेलिज्ज भूमिमुहे ॥ २७७

मेरुतलादो उवरि कप्पाणं सिद्धखेत्तपणिधीए । चउसीदी छण्णउदी अडजुदसय बारसुत्तरं च[6] सयं ॥ २७८

तिर्यक्क्षेत्रके पार्श्वभागमें स्थित तीनों वायुओंके बाहल्यको मिलाकर जो योगफल प्राप्त हो, उसको सातवीं पृथिवीके पार्श्वभागमें स्थित वायुओंके बाहल्यमेंसे घटा कर शेषमें छह प्रमाण राजुओंका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतनी सातवीं पृथिवीसे लेकर मध्यलोकतक प्रत्येक प्रदेश-क्रमसे एक राजुपर वायुकी हानि और वृद्धि होती है ॥ २७४-२७५ ॥

७ वीं पृ. के पास वातवलयोका बाहल्य ७ + ५ + ४ = १६; ५ + ४ + ३ = १२; १६ − १२ ÷ ६ = $\frac{४}{६}$ प्रतिप्रदेशक्रमसे एक राजुपर होनेवाली हानिवृद्धिका प्रमाण ।

अड़तालीस, छ्यालीस, चवालीस, ब्यालीस, चालीस, अड़तीस और छत्तीसमें तीनका भाग देनेपर जो लब्ध आवे, उतना क्रमसे नीचेसे लेकर सब पार्श्वभागोंमें ( सात पृथिवियोंके पा. भा. में ) वातवलयोंका बाहल्य है ॥ २७६ ॥

सात पृथिवियोंके पार्श्वभागमें स्थित वातवलयोंका बाहल्य — सप्तम पृ. $\frac{४८}{३}$; षष्ठ पृ. $\frac{४६}{३}$; पंचम पृ. $\frac{४४}{३}$; च. पृ. $\frac{४२}{३}$; तृ. पृ. $\frac{४०}{३}$; द्वि. पृ. $\frac{३८}{३}$; प्र. पृ. $\frac{३६}{३}$ यो. ।

ऊर्ध्वलोकमें निश्चयसे एक जगश्रेणीसे भाजित आठ योजनप्रमाण वृद्धि है । इस वृद्धि-प्रमाणको इच्छासे गुणा करनेपर जो राशि उत्पन्न हो, उसको भूमिमेंसे कम कर देना चाहिये और मुखमें मिला देना चाहिये । ( ऐसा करनेसे ऊर्ध्वलोकमें अभीष्ट स्थानके वायुमण्डलोंकी मुटाईका प्रमाण निकल आता है ) ॥ २७७ ॥

उदाहरण— भूमिकी अपेक्षा सान० माहेन्द्र कल्पके पास वातवलयोंकी मुटाई— १६ − ( $\frac{८}{७}$ × $\frac{३}{२}$ ) = १५$\frac{३}{७}$ यो.; अथवा १२ + ( $\frac{८}{७}$ × $\frac{३}{२}$ ) = १५$\frac{३}{७}$ यो. मुखकी अपेक्षा ।

मेरुतलसे ऊपर कल्पों तथा सिद्धक्षेत्रके पार्श्वभागमें चौरासी, छ्यानबै, एकसौ आठ, एकसौ बारह और फिर इसके आगे सात स्थानोंमें उक्त एकसौ बारहमेंसे ( ११२ ) उत्तरोत्तर चार

---

१ द ब सट्ठमपोढवी°. २ द १२४१० ।. ३ द ब °देयं तालं तालं तालट्ठतीस°. ४ [ उड्ढजगे ]. ५ द जोयणसया. ६ द ब °सयवारबारसुत्तरं.

एत्तो चउचउहीणं सत्तसु ठाणेसु ठविय पत्तेक्कं । सत्तविहत्ते होदि हु मारुदवलयाण बहलत्तं ॥ २७९

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ८४ | ९६ | १०८ | ११२ | १०८ | १०४ | १०० | ९६ | ९२ | ८८ | ८४ |
| ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ |

तीसं इगिदालदलं कोसा तियभाजिदा य उणवण्णा । सत्तमखिदिपणिधीए बम्हजुगे वाउबहलत्तं ॥ २८०

| | | |
|---|---|---|
| घ | घ | तनु |
| ३० | ४१ | ४९ |
| | २ | ३ |

दोछब्बारसभागब्भहिओ कोसो कमेण वाउघणं । लोयउवरिम्मि एवं लोयविभायम्मि पण्णत्तं ॥ २८१

पाठांतरं[1]

| | | |
|---|---|---|
| १ | १ | १ |
| १ | १ | १ |
| [2] २ | ६ | १२ |

वादवरुद्धक्खेत्ते[3] विंदफलं तह य अट्ठपुढवीए । सुद्धायासखिदीणं[4] लवमेत्तं वत्तइस्सामो ॥ २८२

संपहि लोगपेरंतट्ठिदवादवलयरुद्धखेत्ताणं[5] आणयणविधाणं[6] उच्चदे— लोगस्स तले तिण्णिवादाणं[7] बहलं वादेक्कस्स य वीससहस्सा य जोयणमेत्तं। तं सव्वमेगट्ठं कदे सट्ठिजोयणसहस्सबाहल्लं[8] जगपदरं होदि।

चार कम संख्याको रखकर प्रत्येकमें सातका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना वातवलयोंकी मुटाईका प्रमाण है ॥ २७८–२७९ ॥

ऊर्ध्वलोकमें वातवलयोंका बाहल्य— [१] मेरुतलसे ऊपर सौ. ई. के अधोभागमें $\frac{८४}{७}$; [२] सौ. ई. के उपरिभागमें $\frac{९६}{७}$; [३] सा. मा. $\frac{१०८}{७}$; [४] ब्र. ब्रह्मो. $\frac{११२}{७}$; [५] लां. का. $\frac{१०८}{७}$; [६] शु. महा. $\frac{१०४}{७}$; [७] श. स. $\frac{१००}{७}$; [८] आ. प्रा. $\frac{९६}{७}$; [९] आ. अ. $\frac{९२}{७}$; [१०] ग्रैवेयकादि $\frac{८८}{७}$; [११] सिद्धक्षेत्र $\frac{८४}{७}$ ।

सातवीं पृथिवी और ब्रह्मयुगलके पार्श्वभागमें तीनों वायुओंकी मुटाई क्रमसे तीस, इकतालीसके आधे और तीनसे भाजित उनंचास कोस है ॥ २८० ॥ घ. उ. ३०; घ. $\frac{४१}{२}$; तनु $\frac{४९}{३}$ कोस।

लोकके ऊपर अर्थात् लोकशिखरपर तीनों वातवलयोंकी मुटाई क्रमसे दूसरे भागसे अधिक एक कोस, छठवें भागसे अधिक एक कोस और बारहवें भागसे अधिक एक कोस है, ऐसा 'लोकविभागमें' कहा गया है ॥ २८१ ॥ पाठान्तर ॥ घ. उ. १ $\frac{१}{२}$; घ. १ $\frac{१}{६}$; तनु. १ $\frac{१}{१२}$ कोस।

यहां वायुसे रोके गये क्षेत्र, आठों पृथिवियों और शुद्ध आकाशप्रदेशके घनफलको लवमात्र अर्थात् संक्षेपमें कहते हैं ॥ २८२ ॥

अब लोकपर्यन्तमें स्थित वातवलयोंसे रोके गये क्षेत्रोंके निकालनेके विधानको कहते हैं—लोकके नीचे तीनों वायुओंमेंसे प्रत्येक वायुका बाहल्य बीस हजार योजनप्रमाण है। इन तीनों वायुओंके बाहल्यको इकट्ठा करनेपर साठ हजार योजन बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

१ द ब प्रत्योः 'पाठांतरं' इति पदं २८०–२८१ गाथयोर्मध्य उपलभ्यते। २ ब १, द प्रतौ संदृष्टिर्नास्ति. ३ द वादरुद्धं खेत्ते, ब वादवरुद्धं खेत्ते. ४ द ब खिदिणं. ५ द ब वादवलयरुधचित्ताणं. ६ द ब याणयणं. ७ द तिण्ण. ८ द तं सम्मेगट्ठं कदेगसट्ठि, ब तेसमेगट्ठं कदे वासट्ठि.

**णवरि दोसु वि अंतेसु सट्ठिजोयणसहस्सउस्सेहपरिहाणखेत्तेणं[1] ऊणं एदमजोएदूणं सट्ठिसहस्सबाहल्लं जगपदरमिदि संकप्पिय तच्छेदूण पुढं ठवेदव्वं[2] । = ६०००० । पुणो एगरज्जुस्सेधेण सत्तरज्जूआयामेण सट्ठिजोयणसहस्सबाहल्लेण दोसु पासेसुं ठिदवादखेत्तं बुद्धीएं[3] पुधं करिय जगपदरपमाणेण णिबद्धे वीससहस्साहिअजोयणलक्खस्स सत्तभागबाहल्लं जगपदरं होदि । = $\frac{१२००००}{७}$ । तं पुव्विल्लक्खेत्तस्सुवरि ठिदे चालीसजोयणसहस्साहियपंचण्हं लक्खाणं सत्तभागबाहल्लं जगपदरं होदि । = $\frac{५४००००}{७}$ । पुणा अवरासु दोसु दिसासु एगरज्जुस्सेधेण तले सत्तरज्जुआयामेण मुहे सत्तभागाहियछरज्जुरुंदत्तेण सट्ठिजोयणसहस्सबाहल्लेण ठिदवादखेत्ते[4] जगपदरपमाणेण कदे वीसजोयणसहस्साहियपंचपंचासजोयणलक्खाणं तेदालीसतिसदभागबाहल्लं जगपदरं होदि । = $\frac{५५२००००}{३४३}$ । एदे पुव्विल्ल[5]खेत्तस्सुवरिं पक्खित्ते एगूणवीसलक्खअसीदिसहस्सजोयणाहियतिण्हं कोडीणं तेदालीसतिसदभागबाहल्लं जगपदरं होदि । = $\frac{३११९८००००}{३४३}$ । पुणो सत्तरज्जुविक्खंभतेरहरज्जुआयामसोल[6]हबारह [ –सोलहबारह– ] जोयणबाहल्लेण दोसु वि पासेसु ठिदवादखेत्ते जगपदरपमाणेण कदे**

यहां विशेषता सिर्फ इतनी है कि लोकके दोनों ही अन्तों अर्थात् पूर्व-पश्चिमके अन्तिम भागोमें साठ हजार योजनकी उंचाईतक क्षेत्र यद्यपि हानिरूप है, फिर भी उसे न जोड़कर 'साठ हजार योजन बाहल्यवाला जगप्रतर है' इसप्रकार संकल्पपूर्वक उसको छेदकर पृथक् स्थापित करना चाहिये। यो. ६०००० × ४९.

अनन्तर एक राजु उत्सेध, सात राजु आयाम और साठ हजार योजन बाहल्यवाले वातवलयकी अपेक्षा दोनों पार्श्वभागोंमें स्थित वातक्षेत्रको बुद्धिसे अलग करके जगप्रतरप्रमाणसे सम्बद्ध करनेपर सातसे भाजित एक लाख बीस हजार योजन बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है। $\frac{१२०००० \times ४९}{७}$ ।

इसको पूर्वोक्त क्षेत्रके ऊपर स्थापित करनेपर पांच लाख चालीस हजार योजनके सातवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है। $\left(\frac{६००००}{१} \times ७\right) + \frac{१२००००}{७} = \frac{५४०००० \times ४९}{७}$

इसके आगे इतर दो दिशाओं अर्थात् दक्षिण और उत्तरकी अपेक्षा एक राजु उत्सेधरूप, तलभागमें सात राजु आयामरूप, मुखमें सातवें भागसे अधिक छह राजु विस्ताररूप और साठ हजार योजन बाहल्यरूप वायुमण्डलकी अपेक्षा स्थित वातक्षेत्रके जगप्रतरप्रमाणसे करनेपर पचवन लाख बीस हजार योजनके तीनसौ तेतालीसवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$\frac{४९}{७} + \frac{४३}{७} \div \frac{२}{१} \times \frac{२}{१} \times ६०००० = \frac{५५२०००० \times ४९}{७ \times ४९} = \frac{५५२०००० \times ४९}{३४३}$$

इस उपर्युक्त घनफलके प्रमाणको पूर्वोक्त क्षेत्रके ऊपर रखनेपर तीन करोड़ उन्नीस लाख अस्सी हजार योजनके तीनसौ तेतालीसवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है ॥

$$\frac{५४००००}{७} + \frac{५५२००००}{३४३} = \frac{३११९८००००}{३४३} \times ४९$$

इसके अनन्तर सात राजु विष्कंभ, तेरह राजु आयाम तथा सोलह, बारह, ( सोलह एवं बारह ) योजन बाहल्यरूप अर्थात् सातवीं पृथिवीके पार्श्वभागमें सोलह, मध्यलोकके पार्श्वभागमें बारह,

१ द परिहाणिखेत्तेण, [ परिहीणखेत्तेण ]. २ द ब पुढं ति दव्वं. ३ द बुधि पुदकरिय, ब बुद्धि पुधक्करिय. ४ द ब ठिदवादखेत्तेण. ५ एदं पुव्विल्लं. ६ द सोलस.

चउसट्ठिसदजोयणूणअट्ठारहसहस्सजोयणाणं तेदालीसतिसदभागबाहल्लं जगपदरमुप्पज्जदि। $= \frac{१७८३६}{३४३}$ । पुणो सत्तभागाहियछरज्जुमूलविक्खंभेण छरज्जुउच्छेहेण एकरज्जुमुहेण सोलहबारहजोयणबाहल्लेण दोसु वि पासेसु ठिदवादक्खेत्तं जगपदरपमाणेण कदे बादालीसजोयणसदस्स[1] तेदालीसतिसदभागबाहल्लं[2] जगपदरं होदि। $= \frac{४२००}{३४३}$[3] । पुणो एगपंचएगरज्जुविक्खंभेण सत्तरज्जुउच्छेहेण बारहसोलहबारहजोयणबाहल्लेण उवरिमदोसु वि पासेसु ठिदवादखेत्तं जगपदरपमाणेण[4] कदे अट्ठासीदिसमहियपंचजोयणसदाणं एगूणवण्णास-भागबाहल्लं जगपदरं होदि। $= \frac{५८८}{४९}$ । उवरि रज्जूविक्खंभेण सत्तरज्जुआयामेण किंचूणजोयणबाहल्लेण ठिदवादखेत्तं जगपदरपमाणेण कदे तिउत्तरतिसदाणं बेसहस्सबिसदचालीसभागबाहल्लं जगपदरं होदि। $= \frac{३०३}{२२४०}$ । एदं सव्वमेगत्थ[5] मेलाविदे चउवीसकोडिसमहियसहस्सकोडीओ एगूणवीसलक्खतेसीदिसहस्स-

ब्रह्मस्वर्गके पार्श्वभागमें सोलह, और सिद्धलोकके पार्श्वभागमें बारह योजन बाहल्यरूप वातवलयकी अपेक्षा दोनों ही पार्श्वभागोमे स्थित वातक्षेत्रको जगप्रतरप्रमाणसे करनेपर एकसौ चौसठ योजन कम अठारह हजार योजनके तीनसौ तेतालीसवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$१३ \times ७ \times १४ \times २ = २५४८ = \frac{१७८३६ \times ४९}{३४३}$$

पुनः सातवें भागसे अधिक छह राजु मूलमें विस्ताररूप, छह राजु उत्सेधरूप, मुखमें एक राजु विस्ताररूप और सोलह-बारह योजन बाहल्यरूप ( सातवीं पृथिवी और मध्यलोकके पार्श्वभागमें ) वातवलयकी अपेक्षा दोनों ही पार्श्वभागोमें स्थित वातक्षेत्रको जगप्रतरप्रमाणसे करनेपर ब्यालीससौ योजनके तीनसौ तेतालीसवे भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$\frac{४३}{७} + \frac{७}{७} \div \frac{२}{१} \times \frac{२}{१} \times १४ \times ६ = \frac{४२०० \times ४९}{७ \times ४९} = \frac{४२०० \times ४९}{३४३}$$

अनन्तर एक, पांच, व एक राजु विष्कंभरूप ( क्रमसे मध्यलोक, ब्रह्मस्वर्ग और सिद्धक्षेत्रके पार्श्वभागमें ), सात राजु उत्सेधरूप, और क्रमशः मध्यलोक, ब्रह्मस्वर्ग एवं सिद्धलोकके पार्श्वभागमें बारह, सोलह, और बारह योजन बाहल्यरूप वातवलयकी अपेक्षा ऊपर दोनों ही पार्श्वभागोंमें स्थित वातक्षेत्रको जगप्रतरप्रमाणसे करनेपर पांचसौ अठासी योजनके एक कम पचासवे अर्थात् उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$५ + १ \div २ \times ७ \times २ \times १४ = \frac{५८८}{४९} \times ४९$$

ऊपर एक राजु विस्ताररूप, सात राजु आयामरूप और कुछ कम एक योजन बाहल्यरूप वातवलयकी अपेक्षा स्थित वातक्षेत्रको जगप्रतरप्रमाणसे करनेपर तीनसौ तीन योजनके दो हजार दोसौ चालीसवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$१ \times ७ \times \frac{३०३}{२२४०} \div \frac{७}{१} = \frac{३०३}{२२४०} \times ४९$$

इस सबको इकट्ठा करके मिला देनेपर एक हजार चौबीस करोड़, उन्नीस लाख, तेरासी

१ द ब सदा. २ द जोयणलक्खतेदालीससदभागहिबाहल्लं. ३ ब ४२००. ४ द जगदपदर°. ५ ब सव्वमेगं पथमेलाविदे, द सव्वमेगं पमेलाविदे.

चउसदसत्तासीदिजोयणाणं णवसहस्ससत्तसयसट्ठिरूवाहियलक्खाए अवहिदेगभागबाहल्लं जगपदरं होदि। $= \frac{१०२४१९८३४८७}{१०९७६०}$ ।

पुणो अट्ठण्हं पुढवीणं हेट्ठिमभागावरुद्धवादखेत्तघणफलं वत्तइस्सामो-

तत्थ पढमपुढवीए हेट्ठिमभागावरुद्धवादखेत्तघणफलं एक्करज्जुविक्खंभसत्तरज्जुदीहा सट्ठिजोयणसहस्सबाहल्लं एसा अप्पणो बाहल्लस्स सत्तमभागबाहल्लं जगपदरं होदि। $= \frac{६००००}{७}$ । बिदियपुढवीए हेट्ठिमभागावरुद्धवादखेत्तघणफलं सत्तभागूणबेरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा सट्ठिजोयणसहस्सबाहल्ला असीदिसहस्साहियसत्तण्हं लक्खाणं एगूणवण्णासभागबाहल्लं जगपदरं होदि। $= \frac{७८००००}{४९}$ । तदियपुढवीए हेट्ठिमभागावरुद्धवादखेत्तघणफलं बेसत्तमभागहीणतिण्णिरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा सट्ठिजोयणसहस्सबाहल्ला चालीससहस्साधियएक्कारसलक्खजोयणाणं एगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि। $= \frac{११४००००}{४९}$। चउत्थपुढवीए हेट्ठिमभागावरुद्धवादखेत्तघणफलं तिण्णिसत्तमभागूणचत्तारिरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा

हजार, चारसौ सतासी योजनोंमें एक लाख नौ हजार सातसौ साठका भाग देनेपर लब्ध एक भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$\frac{३११९८००००}{३४३} + \frac{१७८३६}{३४३} + \frac{४२००}{३४३} + \frac{५८८}{४९} + \frac{३०३}{२२४०} = \frac{१०२४१९८३४८७}{१०९७६०} \times ४९$$

अब आठों पृथिवियोंके अधस्तन भागमें वायुसे अवरुद्ध क्षेत्रका घनफल कहते हैं—

इन आठों पृथिवियोंमेंसे प्रथम पृथिवीके अधस्तन भागमें अवरुद्ध वायुके क्षेत्रका घनफल कहते है—एक राजु विष्कंभ, सात राजु लंबाई और साठ हजार योजन बाहल्यवाला प्रथम पृथिवीका वातरुद्ध क्षेत्र है। इसका घनफल अपने बाहल्य अर्थात् साठ हजार योजनके सातवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है। $\frac{१ \times ७ \times ६०००० \times ४९}{४९} = \frac{४९ \times ६००००}{७}$

दूसरी पृथिवीके अधस्तन भागमे वातरुद्धक्षेत्रके घनफलको कहते है—सातवें भाग कम दो राजु विष्कम्भवाला, सात राजु आयत और साठ हजार योजन बाहल्यवाला द्वितीय पृथिवीका वातरुद्ध क्षेत्र है। उसका घनफल सात लाख अस्सी हजार योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$\frac{१}{७} \times \frac{१३}{७} \times \frac{६००००}{१} = \frac{७ \times ७८०००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{७८०००० \times ४९}{४९}$$

तीसरी पृथिवीके अधस्तन भागमें वातरुद्ध क्षेत्रके घनफलको कहते हैं—दो बटे सात भाग ( $\frac{२}{७}$ ) कम तीन राजु विष्कम्भयुक्त, सात राजु लंबा और साठ हजार योजन बाहल्यवाला तृतीय पृथिवीका वातरुद्ध क्षेत्र है। इसका घनफल ग्यारह लाख चालीस हजार योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$\frac{७}{१} \times \frac{१९}{७} \times \frac{६००००}{१} = \frac{७ \times ११४०००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{११४०००० \times ४९}{४९}$$

चौथी पृथिवीके अधस्तन भागमें वातरुद्ध क्षेत्रके घनफलको कहते हैं—चतुर्थ पृथिवीका वातावरुद्ध क्षेत्र तीन बटे सात भाग ( $\frac{३}{७}$ ) कम चार राजु विस्तारवाला, सात राजु लंबा, और साठ

सट्ठिजोयणसहस्सबाहल्ला पण्णरसलक्खजोयणाणं एगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । $= \frac{१५०००००}{४९}$ । पंचमपुढवीए हेट्ठिमभागावरुद्धवादखेत्तघणफलं चत्तारिसत्तमभागूणपंचरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा सट्ठिजोयणसहस्सबाहल्ला सट्ठिसहस्साहियअट्ठारसलक्खाणं एगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । $= \frac{१८६००००}{४९}$ । छट्ठपुढवीए हेट्ठिमभागावरुद्धवादखेत्तघणफलं पंचसत्तमभागूणछरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा सट्ठिजोयणसहस्सबाहल्ला वीससहस्साहियबावीसलक्खाणमेगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । $= \frac{२२२००००}{४९}$ । सत्तमपुढवीए हेट्ठिमभागावरुद्धवादखेत्तघणफलं छसत्तमभागूणसत्तरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा सट्ठिजोयणसहस्सबाहल्ला सीदिसहस्साधियपंचवीसलक्खाण एगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । $= \frac{२५८००००}{४९}$ । अट्ठमपुढवीए हेट्ठिमभागवादावरुद्धखेत्तघणफलं सत्तरज्जुआयदा एगरज्जुविक्खंभा

हजार योजन मोटा है। इसका घनफल पन्द्रह लाख योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$\frac{२५}{७} \times ७ \times ६०००० = \frac{७ \times १५००००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{१५००००० \times ४९}{४९}$$

पांचवीं पृथिवीके अधस्तन भागमे अवरुद्ध वातक्षेत्रके घनफलको कहते है— पांचवीं पृथिवीके अधोभागमें वातावरुद्ध क्षेत्र चार बटे सात भाग ( $\frac{४}{७}$ ) कम पांच राजु विस्तारूप, सात राजु लम्बा और साठ हजार योजन मोटा है। इसका घनफल अठारह लाख साठ हजार योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$\frac{३१}{७} \times ७ \times ६०००० = \frac{७ \times १८६०००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{१८६०००० \times ४९}{४९}$$

छठी पृथिवीके अधस्तन भागमे वातावरुद्ध क्षेत्रके घनफलको कहते हैं— पांच बटे सात भाग ( $\frac{५}{७}$ ) कम छह राजु विस्तारवाला, सात राजु लंबा और साठ हजार योजन बाहल्यवाला छठी पृथिवीके नीचे वातरुद्ध क्षेत्र है; इसका घनफल बाईस लाख बीस हजार योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$\frac{३७}{७} \times ७ \times ६०००० = \frac{७ \times २२२०००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{२२२००००}{४९} \times ४९$$

सातवीं पृथिवीके अधोभागमें वातरुद्ध क्षेत्रके घनफलको कहते हैं— सातवीं पृथिवीके नीचे वातावरुद्ध क्षेत्र छह बटे सात भाग ( $\frac{६}{७}$ ) कम सात राजु विस्तारवाला, सात राजु लंबा और साठ हजार योजन मोटा है। इसका घनफल पच्चीस लाख अस्सी हजार योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$\frac{४३}{७} \times ७ \times ६०००० = \frac{७ \times २५८०००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{२५८०००० \times ४९}{४९}$$

अष्टम पृथिवीके अधस्तन भागमें वातावरुद्ध क्षेत्रके घनफलको कहते हैं— अष्टम पृथिवीके अधस्तन भागमें वातावरुद्ध क्षेत्र सात राजु लंबा, एक राजु विस्तारयुक्त और साठ हजार योजन

१ द भागूणछरज्जु°. २ द हेट्ठिमागा°.

सट्ठिजोयणसहस्सबाहल्ला एसा अप्पणो बाहल्लस्स[1] सत्तभागबाहल्लं जगपदरं होदि । $= \frac{६००००}{७}$ । एदं सव्वमेगट्ठ मेलाविदे[2] येत्तियं होदि— $= \frac{१०९२००००}{४९}$ ।

॥ एवं वादावरुद्धखेत्तघणफलं समत्तं ॥

संपहि अट्ठण्हं पुढवीणं पत्तेक्कं विंदफलं थोरुच्चएण वत्तइस्सामो—

तत्थ पढमपुढवीए एगरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुदीहा वीससहस्सूणबेजोयणलक्खबाहल्ला एसा अप्पणो बाहल्लस्स सत्तमभागबाहल्लं जगपदरं होदि । $= \frac{१८००००}{७}$ । बिदियपुढवीए सत्तमभागूणबेरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा बत्तीसजोयणसहस्सबाहल्ला सोलससहस्साहियचदुण्हं[3] लक्खाणमेगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । $= \frac{४१६०००}{४९}$ । तदियपुढवीए बेसत्तमभागहीणतिण्णिरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा अट्ठावीसजोयणसहस्सबाहल्ला बत्तीससहस्साहियपंचलक्खजोयणाणं एगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । $= \frac{५३२०००}{४९}$ । चउत्थपुढवीए तिण्णिसत्तमभागूणचत्तारिरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा चउवीस-

.......................

बाहल्यवाला है । इसका घनफल अपने बाहल्यके सातवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है ।

$$१ \times ७ \times \frac{६००० \times ७०}{७} = \frac{६०००० \times ४९}{७}$$

इस सबको इकट्ठा मिलानेपर निम्नप्रकार कुल घनफल होता है—

$$\frac{४२००००}{४९} + \frac{७८००००}{४९} + \frac{११४००००}{४९} + \frac{१५०००००}{४९} + \frac{१८६००००}{४९}$$
$$+ \frac{२२२००००}{४९} + \frac{२५८००००}{४९} + \frac{४२००००}{४९} = \frac{१०९२०००० \times ४९}{४९}$$

इसप्रकार वातावरुद्ध क्षेत्रके घनफलका वर्णन समाप्त हुआ ।

अब आठ पृथिवियोंमेसे प्रत्येक पृथिवीके घनफलको संक्षेपमें कहते हैं—इनमेसे प्रथम पृथिवी एक राजु विस्तृत, सात राजु लंबी, और बीस हजार कम दो लाख, अर्थात् एक लाख अस्सी हजार योजन मोटी है । इसका घनफल अपने बाहल्य ( १८०००० यो. ) के सातवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है ।

$$१ \times ७ \times १८०००० = \frac{७ \times १८०००० \times ७}{७} = \frac{१८०००० \times ४९}{७}$$

दूसरी पृथिवी सातवें भाग कम दो राजु विस्तारवाली, सात राजु आयत और बत्तीस हजार योजन मोटी है । इसका घनफल चार लाख सोलह हजार योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है ।

$$\frac{१३}{७} \times \frac{७}{१} \times \frac{३२०००}{१} = \frac{७ \times ४१६००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{४१६००० \times ४९}{४९}$$

तीसरी पृथिवी दो बटे सात भाग ( $\frac{२}{७}$ ) कम तीन राजु विस्तारवाली, सात राजु आयत, और अट्ठाईस हजार योजन मोटी है । इसका घनफल पांच लाख बत्तीस हजार योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है ।

$$\frac{१९}{७} \times \frac{७}{१} \times \frac{२८०००}{१} = \frac{७ \times ५३२००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{५३२००० \times ४९}{४९}$$

चतुर्थ पृथिवी तीन बटे सातभाग ( $\frac{३}{७}$ ) कम चार राजु विस्तारवाली, सात राजु लंबी,

.......................

१ द ब बाहल्लं से. २ द ब सव्वमेगं पमेलाविदे. ३ ब चउण्हं. ४ द लक्खाण एगूण°.

**जोयणसहस्सबाहल्ला छजोयणलक्खाणं एगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । $= \frac{६०००००}{४९}$ । पंचमपुढवीए चत्तारिसत्तभागूणपंचरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा वीसजोयणसहस्सबाहल्ला वीससहस्साहिय छण्णं लक्खाणमेगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । $= \frac{६२००००}{४९}$ । छट्ठमपुढवीए पंचसत्तभागूणछरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा सोलसजोयणसहस्सबाहल्ला बाणउदिसहस्साहियपंचण्हं लक्खाणमेगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । $= \frac{५९२०००}{४९}$ । सत्तमपुढवीए छसत्तमभागूणसत्तरज्जुविक्खंभा[1] सत्तरज्जुआयदा अट्ठजोयणसहस्सबाहल्ला चउदालसहस्साहियतिण्णं लक्खाणमेगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । $= \frac{३४४०००}{४९}$ । अट्ठमपुढवीए सत्तरज्जुआयदा एक्केरज्जुरुंदा[2] अट्ठजोयणबाहल्ला[3] सत्तमभागाहियेयज्जोयणबाहल्लं[4] जगपदरं होदि । $= \frac{८}{७}$ ।**

...

और चौबीस हजार योजन मोटी है । इसका घनफल छह लाख योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है ।

$$\frac{२५}{७} \times \frac{७}{१} \times \frac{२४०००}{१} = \frac{७ \times ६००००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{६००००० \times ४९}{४९}$$

पांचवीं पृथिवी चार बटे सात भाग ( $\frac{४}{७}$ ) कम पांच राजु विस्तारयुक्त, सात राजु लंबी, और बीस हजार योजन मोटी है । इसका घनफल छह लाख बीस हजार योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है ।

$$\frac{३१}{७} \times \frac{१}{७} \times \frac{२००००}{१} = \frac{७ \times ६२०००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{६२०००० \times ४९}{४९}$$

छठी पृथिवी पांच बटे सात भाग ( $\frac{५}{७}$ ) कम छह राजु विस्तारवाली, सात राजु आयत, और सोलह हजार योजन बाहल्यवाली है । इसका घनफल पांच लाख बानबै हजार योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है ।

$$\frac{३७}{७} \times \frac{७}{१} \times \frac{१६०००}{१} = \frac{७ \times ५९२००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{५९२००० \times ४९}{४९}$$

सातवीं पृथिवी छह बटे सात भाग ( $\frac{६}{७}$ ) कम सात राजु विस्तारवाली, सात राजु आयत, और आठ हजार योजन बाहल्यवाली है । इसका घनफल तीन लाख चवालीस हजार योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है ।

$$\frac{४३}{७} \times \frac{७}{१} \times \frac{८०००}{१} = \frac{७ \times ३४४००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{३४४००० \times ४९}{४९}$$

आठवीं पृथिवी सात राजु आयत, एक राजु विस्तारवाली और आठ योजन मोटी है । इसका घनफल सातवें भागसहित एक योजन बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है ।

$$७ \times १ \times ८ = \frac{७ \times ८ \times ७}{७} = \frac{८}{७} \times ४९$$

**१ द सत्तभागूण°. २ द एगरज्जु°. ३ द अट्ठसहस्सजोयण°. ४ द भागाहियेयज्जो°.**

एदाणि सव्वमेलिदे एत्तियं होदि— $= \frac{४३६४०५६}{४९}$ ।

एदेहिं दोहिं खेत्ताणं विंदफलं संमेलिय सयललोयम्मि अवणीदे अवसेसं सुद्धायासपमाणं होदि । तस्स ठवणा—



केवलणाणतिणेत्तं चोत्तीसादिसयभूदिसंपण्णं । णाभेयजिणं तिहुवणणमंसणिज्जं णमंसामि ॥ २८३

एवमाइरियपरंपरागयतिलोयपण्णत्तीए सामण्णजगसरूवणिरूवणपण्णत्ती णाम

पढमो महाधियारो सम्मत्तो ॥ १ ॥

---

इस सबको मिलानेपर निम्नप्रकार प्रमाण होता है—

$$\frac{१२६००००}{४९} + \frac{४१६०००}{४९} + \frac{५३२०००}{४९} + \frac{६०००००}{४९} + \frac{६२००००}{४९} + \frac{५५२०००}{४९} + \frac{३४४०००}{४९} + \frac{८}{७} = \frac{४३६४०५६ \times ४९}{४९}$$

उपर्युक्त इन दोनों क्षेत्रोंके ( वातावरुद्धक्षेत्र और आठ भूमियोंके ) घनफलको मिलाकर उसे सम्पूर्ण लोकमेंसे घटा देनेपर अवशिष्ट शुद्ध आकाशका प्रमाण होता है । उसकी स्थापना यह है—( देखो मूल पाठ ? )

केवलज्ञानरूपी तीसरे नेत्रके धारक, चौंतीस अतिशयरूपी विभूतिसे सम्पन्न, और तीनों लोकोंकेद्वारा नमस्करणीय, ऐसे नाभेय जिन अर्थात् ऋषभ जिनेन्द्रको मैं नमस्कार करता हूं ॥ २८३ ॥

इसप्रकार आचार्यपरंपरागत त्रिलोक-प्रज्ञप्तिमें सामान्यजगत्स्वरूपनिरूपणप्रज्ञप्तिनामक

प्रथम महाधिकार समाप्त हुआ.

## [ बिदुओ महाधियारो ]

अजियजिणं जियमयणं दुरितहरं आजवंजवातीदं । पणमिय णिरूवमाणं णारयलोयं णिरूवेमो ॥ १

णिद्धय[1]णिवासखिदिपरमाणं आउदयओहिपरिमाणं । गुणठाणादीणं च य संखा उप्पज्जमाणजीवाणं ॥ २

जम्मणमरणाणंतरकालपमाणादि एक्कसमयम्मि । उप्पज्जणमरणाण य परिमाणं तह य आगमणं ॥ ३

णिरयगदिआउबंधणपरिणामा तह य जम्मभूमीओ । णाणादुक्खसरूवं दंसणगहणस्स हेदु जोणीओ ॥ ४

एवं पण्णरसविहा यहियारा वण्णिदा समासेण । तित्थयरवयणणिग्गयणारयपण्णत्तिणामाए ॥ ५

लोयबहुमज्झदेसे तरुम्मि सारं व रज्जुपदरजुदा । तेरसरज्जुच्छेहा किंचूणा होदि तसणाली ॥ ६

ऊणपमाणं दंडा कोडितियं एक्कवीसलक्खाणं । बासट्ठिं च सहस्सा दुसया इगिदाल दुतिभाया ॥ ७

३ २ १ ६ २ २ ४ १ । २ ।
३

अथवा—

उववादमारणंतियपरिणदतसलोयपूरणेण गदो । केवलिणो अवलंबिय सव्वजगो होदि तसणाली ॥ ८

जिन्होंने मदन अर्थात् कामदेवको जीत लिया है, पापको नष्ट कर दिया है, तथा जो संसारसे अतीत हैं अर्थात् मोक्षको प्राप्त कर चुके हैं और अनुपम हैं, ऐसे अजित भगवान्को नमस्कार करके नारकलोकका निरूपण करते है ॥ १ ॥

एक ही घरमें रहनेवालों अर्थात् नारकियोंकी निवास-भूमियोंका वर्णन, परिमाण अर्थात् नारकियोंकी संख्या, आयुका प्रमाण, शरीरकी उंचाईका प्रमाण, अवधिज्ञानका प्रमाण, गुणस्थानादिकोंका निर्णय, नरकोमें उत्पद्यमान जीवोंकी व्यवस्था, जन्म और मरणके अन्तरकालका प्रमाणादिक, एक समयमें उत्पन्न होनेवाले और मरनेवाले जीवोंका प्रमाण, नरकसे निकलनेवाले जीवोंका वर्णन, नरकगतिसम्बन्धी आयुके बंधक परिणामोंका विचार, जन्मस्थानोंका कथन, नाना दुःखोंका स्वरूप, सम्यग्दर्शनग्रहणके कारण, और नरकमें उत्पन्न होनेके कारणोंका कथन, इसप्रकार ये पन्द्रह अधिकार तीर्थंकरके वचनसे निकले इस नारकप्रज्ञप्तिनामक महाधिकारमे संक्षेपसे कहे गये हैं ॥ २–५ ॥

जिसप्रकार वृक्षके ठीक मध्यभागमें सार हुआ करता है, उसीप्रकार लोकके बहुमध्यभाग अर्थात् बीचमें एक राजु लंबी-चौड़ी और कुछ कम तेरह राजु ऊंची त्रसनाली ( त्रसजीवोंका निवासक्षेत्र ) है ॥ ६ ॥

त्रसनालीको जो तेरह राजुसे कुछ कम ऊंचा बतलाया गया है, उस कमीका प्रमाण यहां तीन करोड़, इक्कीस लाख, बासठ हजार, दोसौ इकतालीस धनुष और एक धनुषके तीन भागोंमेंसे दो भाग अर्थात् २/३ है ॥ ७ ॥ त्रसनालीकी उंचाई— ३२१६२२४१ २/३ धनुष कम १३ राजु.

अथवा— उपपाद और मारणांतिक समुद्घातमें परिणत त्रस तथा लोकपूरणसमुद्घातको प्राप्त केवलीका आश्रय करके सारा लोक ही त्रसनाली है ॥ ८ ॥

विशेषार्थ— विवक्षित भवके प्रथम समयमें होनेवाली पर्यायकी प्राप्तिको उपपाद कहते

१ द ब णिद्धइ°.

खरपंकप्पब्बहुला भागा रयणप्पहाए पुढवीए[1] । बहलत्तणं सहस्सा सोलसं चउसीदि सीदी य ॥ ९
१६००० । ८४००० । ८०००० ।
खरभागो णादव्वो सोलसभेदेहिं संजुदो णियमा । चित्तादीओ खिदिओ तेसिं चित्ता बहुवियप्पा ॥ १०
णाणाविहवण्णाओ महिओ तह सिलातला उववादा[3] । वालुवसक्करसीसयरुप्पसुवण्णाण वइरं च ॥ ११
अयतंबतउरसासयमणिसिलाहिंगुलाणि हरिदालं[4] । अंजणपवालगोमज्जगाणि रुजगं कलंभपदराणि ॥ १२
तह अंबवालुकाओ फलिहं जलकंतसूरकंताणि । चंदप्पहवेरुलियं गेरुवचंदस्सलोहिदंकाणि ॥ १३
बंबयवगमोअसारगपहुदीणि विविहवण्णाणि । जा होंति त्ति एत्तेण चित्तेत्ति य वण्णिदा एसा[5] ॥ १४
एदाए[6] बहलत्तं एक्कसहस्सं हवंति[7] जोयणया । तीए हेट्ठा कमसो चोद्दस अण्णा य ट्ठिदमही[8] ॥ १५

हैं। वर्तमान पर्यायसम्बन्धी आयुके अन्तिम अन्तर्मुहूर्तमें जीवके प्रदेशोंके आगामी पर्यायके उत्पत्ति-स्थान तक फैलजानेको मारणान्तिक समुद्घात कहते है। जब आयुकर्मकी स्थिति सिर्फ अन्तर्मुहूर्त ही बाकी हो, परन्तु नाम, गोत्र और वेदनीय कर्मकी स्थिति अधिक हो, तब सयोगकेवली दण्ड, कपाट, प्रतर और लोकपूरण समुद्घातको करते है। ऐसा करनेसे उक्त तीनो कर्मोंकी स्थिति भी आयुकर्मके बराबर होजाती है। इन तीनों अवस्थाओंमें त्रस जीव त्रसनालीके बाहर भी पाये जाते हैं।

अधोलोकमें सबसे पहिली रत्नप्रभा पृथिवी है। उसके तीन भाग हैं— खरभाग, पंकभाग और अब्बहुलभाग। इन तीनों भागोंका बाहल्य क्रमशः सोलह हजार, चौरासी हजार, और अस्सी हजार योजनप्रमाण है ॥ ९ ॥

खरभाग १६०००, पंकभाग ८४०००, अब्बहुलभाग ८०००० यो.।

इनमेंसे खरभाग नियमसे सोलह भेदोंसे सहित है। ये सोलह भेद चित्रादिक सोलह पृथिवीरूप हैं। इनमेंसे चित्रा पृथिवी अनेकप्रकार है ॥ १० ॥

यहांपर अनेकप्रकारके वर्णोंसे युक्त महीतल, शिलातल, उपपाद, वालु, शक्कर, शीशा, चांदी, सुवर्ण, इनके उत्पत्तिस्थान, वज्र तथा अयस् ( लोहा ) तांबा, त्रपु ( रांगा ), सस्यक ( मणि-विशेष ) मणिशिला, हिंगुल ( सिंगरफ ), हरिताल, अंजन, प्रवाल ( मूंगा ), गोमेदक ( मणि-विशेष ), रुचक, कदंब ( धातुविशेष ), प्रतर ( धातुविशेष ), ताम्रवालुका ( लाल रेत ), स्फटिक मणि, जलकान्त मणि, सूर्यकान्त मणि, चन्द्रप्रभ ( चन्द्रकान्त मणि ), वैडूर्य मणि, गेरु, चन्द्राश्म, लोहितांक ( लोहिताक्ष ? ), बंबय ( पद्मक ? ), बगमोच (?), और सारंग, इत्यादिक विविध वर्णवाली धातुएं हैं; इसीलिये इस पृथिवीका ' चित्रा ' इस नामसे वर्णन किया गया है ॥ ११–१४ ॥

इस चित्रा पृथिवीकी मुटाई एक हजार योजन है। इसके नीचे क्रमसे चौदह अन्य पृथिवियां स्थित हैं ॥ १५ ॥

१ द रयणप्पहायि पुढवीए, ब रयणप्पहा य पुढवीणं. २ द ब सोल. ३ ब सिलातला ओववादा. ४ द अरिदालं. ५ द ब वण्णिदो एसो. ६ ब एदाव. ७ द हुवंति. ८ ब द रणा य खिदमही.

तण्णामा वेरुलियं लोहियंयकं[1] असारगल्लं च । गोमजयं पवालं जोदिरसं अंजणं णाम ॥ १६
अंजणमूलं अंकं फलिहचंदणं च वच्चगयं । बहुला सेला एदा[2] पत्तेक्कं इगिसहस्सबहलाइं ॥ १७
ताण खिदीणं हेट्ठा पासाणं णाम रयणसेलसमा[3] । जोयणसहस्सबहलं वेत्तासणसण्णिहाउ[4] संठाओ ॥ १८
पंकाजिरो य दीसदि एवं[5] पंकबहुलभागो वि । अप्पबहुलो वि भागो सलिलसरूवस्सवो होदि ॥ १९
एवं बहुविहरयणप्पयारभरिदो विराजदे जम्हा । रयणप्पहो त्ति[6] तम्हा भणिदा णिउणेहिं गुणणामा ॥ २०
सक्करवालुवपंका धूमतमा तमतमं च समचरियं । जेणं[7] अवसेसाओ छप्पुढवीओ वि गुणणामा ॥ २१
बत्तीसट्ठावीसं चउवीसं वीस सोलसट्ठं च । हेट्ठिमछप्पुढवीणं बहलत्तं जोयणसहस्सा ॥ २२

३२००० । २८००० । २४००० । २०००० । १६००० । ८००० ।

विगुणियछब्बउसट्ठीसट्ठीउणसट्ठिअट्ठचउवण्णा[8] । बहलत्तणं सहस्सा हेट्ठिमपुढवीयछण्णं पि ॥ २३

वैडूर्य, लोहितांक ( लोहिताक्ष ), असारगल्ल ( मसारकल्पा ), गोमेदक, प्रवाल, ज्योतिरस, अंजन, अंजनमूल, अंक, स्फटिक, चन्दन, वर्चगत ( सर्वार्थका ), बहुल ( बकुल ) और शैल, ये उन उपर्युक्त चौदह पृथिवियोंके नाम है। इनमेंसे प्रत्येककी मुटाई एक हजार योजन है ॥ १६-१७ ॥

इन पृथिवियोंके नीचे एक पाषाण नामकी ( सोलहवीं ) पृथिवी है, जो रत्नशैलके समान है। इसकी मुटाई भी एक हजार योजनप्रमाण है। ये सब पृथिवियां वेत्रासनके सदृश स्थित है ॥ १८ ॥

इसीप्रकार पंकबहुलभाग भी है जो पंकसे परिपूर्ण देखा जाता है। तथैव अब्बहुलभाग जलस्वरूपके आश्रयसे है ॥ १९ ॥

इसप्रकार क्योंकि यह पृथिवी बहुतप्रकारके रत्नोंसे भरी हुई शोभायमान होती है, इसीलिये निपुण पुरुषोंने इसका 'रत्नप्रभा' यह सार्थक नाम कहा है ॥ २० ॥

रत्नप्रभा पृथिवीके नीचे शर्कराप्रभा, वालुकाप्रभा, पंकप्रभा, धूमप्रभा, तमःप्रभा और तमस्तमःप्रभा ( महातमःप्रभा ), ये शेष छह पृथिवियां क्रमशः शक्कर, वालु, कीचड़, धूम, अंधकार और महान्धकारकी प्रभासे सहचरित हैं, इसीलिये इनके भी उपर्युक्त नाम सार्थक है ॥ २१ ॥

इन छह अधस्तन पृथिवियोंकी मुटाई क्रमसे बत्तीस हजार, अट्ठाईस हजार, चौबीस हजार, बीस हजार, सोलह हजार और आठ हजार योजनप्रमाण है ॥ २२ ॥

श. प्र. ३२०००, वा. प्र. २८०००, पं. प्र. २४०००, धू. प्र. २००००, त. प्र. १६०००, म. प्र. ८००० योजन.

छ्यासठ, चौंसठ, साठ, उनसठ, अट्ठावन, और चौवन, इनके दुगुणे हजार अर्थात् एक लाख बत्तीस हजार, एक लाख अट्ठाईस हजार, एक लाख बीस हजार, एक लाख अठारह हजार, एक लाख सोलह हजार, और एक लाख आठ हजार, योजनप्रमाण उन अधस्तन छह पृथिवियोंकी मुटाई है ॥ २३ ॥

१ [ लोहिययक्खं मसार° ]. २ द ब सेलं इय एदाइं. ३ ब रयणसोलसम. ४ द ब सण्णिहाँ. ५ द दिसदि एदा एवं, ब दिसदि एवं. ६ [ रयणप्पह त्ति ]. ७ द ब जेतं. ८ द ब दुविसट्ठि.

१३२००० । १२८००० । १२०००० । ११८००० । ११६००० । १०८००० ।

पाठान्तरम् ।

सत्त च्चिय भूमीओ णवदिसभाएण घणोवहिविलग्गा । अट्ठमभूमी दसदिसभागेसु घणोवहिं छिवदि ॥ २४

पुव्वावरदिब्भाए वेत्तासणसंणिहाओ संठाओ । उत्तरदक्खिणदीहा अणादिणिहणा य पुढवीओ ॥ २५

चुलसीदी लक्खाणं णिरयबिला होंति सव्वपुढवीसुं । पुढविं पडि पत्तेक्कं ताण पमाणं परूवेमो ॥ २६

८४००००० ।

तीसं पणवीसं[1] च य पण्णरसं दस तिण्णि होंति लक्खाणि । पणरहिदेक्कं लक्खं पंच य रयणाइपुढवीणं[2] ॥ २७

३०००००० । २५००००० । १५००००० । १०००००० । ३००००० । ९९९९५ । ५ ।

सत्तमखिदिबहुमज्झे बिलाणि[3] सेसेसु अप्पबहुलंतं । उवरिं हेट्ठे जोयणसहस्समुज्झिय हवंति पडलकमे[4] ॥ २८

पढमादिबिंतिचउक्के पंचमपुढवीए[5] तिचउक्कभागंतं । अदिउण्हा णिरयबिला तट्ठियजीवाण तिव्वदाघकरा ॥ २९

श. प्र. १३२०००, बा. प्र. १२८०००, पं प्र. १२००००, धू. प्र. ११८०००, त. प्र. ११६०००, म. प्र. १०८००० । यह पाठान्तर अर्थात् मतभेद है ।

सातों पृथिवियां ऊर्ध्वदिशाको छोड़ शेष नौ दिशाओंमें घनोदधि वातवलयसे लगी हुई हैं । परन्तु आठवीं पृथिवी दशों दिशाओंमें ही घनोदधि वातवलयको छूती है ॥ २४ ॥

उपर्युक्त पृथिवियां पूर्व और पश्चिम दिशाके अन्तरालमे वेत्रासनके सदृश आकारवाली हैं । तथा उत्तर और दक्षिणमें समानरूपसे दीर्घ एवं अनादिनिधन है ॥ २५ ॥

सर्व पृथिवियोंमें नारकियोंके बिल कुल चौरासी लाख हैं । अब इनमेंसे प्रत्येक पृथिवीका आश्रय करके उन बिलोंके प्रमाणका निरूपण करते है ॥ २६ ॥ समस्त पृथिवियोंके बिल ८४००००० ।

रत्नप्रभा आदिक पृथिवियोंमें क्रमसे तीस लाख, पच्चीस लाख, पन्द्रह लाख, दश लाख, तीन लाख, पांच कम एक लाख और केवल पांच ही नारकियोंके बिल हैं ॥ २७ ॥

बिलसंख्या—र. प्र. ३०००००० । श. प्र. २५००००० । बा. प्र. १५००००० । पं. प्र. १०००००० । धू. प्र. ३००००० । त. प्र. ९९९९५ । म. प्र. ५ । = ८४००००० ।

सातवीं पृथिवीके तो ठीक मध्यभागमें ही नारकियोंके बिल हैं, परन्तु अब्बहुलभाग-पर्यन्त शेष छह पृथिवियोंमें नीचे व ऊपर एक एक हजार योजन छोड़कर पटलोंके क्रमसे नारकियोंके बिल हैं ॥ २८ ॥

पहिली पृथिवीसे लेकर दूसरी, तीसरी, चौथी और पांचवीं पृथिवीके चार भागोंमेंसे तीन भागों ( $\frac{3}{4}$ ) में स्थित नारकियोंके बिल अत्यन्त उष्ण होनेसे वहां रहनेवाले जीवोंको तीव्र गर्मीकी पीड़ा पहुंचानेवाले हैं ॥ २९ ॥

---

१ द पणुवीसं. २ द ब रयणेइ. ३ द ब बिलाणं. ४ ब पडालकमे. ५ द पुढवीय.

अट्ठाणउदी णवसयछसहस्सा जोयणाणि मघवीए । पणवण्णसयाणि धणू पत्तेक्कं इंदयाण विच्चालं ॥ १७७

६९९८ । दंड ५५०० ।

छट्ठमखिदिचरिमिंदयअवधिट्ठाणाण होइ विच्चालं । एक्का रज्जू ऊणा जोयणतिसहस्सकोसजुगलेहिं ॥ १७८

७ । रिण जो ३००० को २ ।

तिण्णि सहस्सा णवसयणवणउदी जोयणाणि बे कोसा । उड्ढाधरभूमीणं अवधिट्ठाणस्स परिमाणं ॥ १७९

३९९९ । कोस २ ।

णवणउदिजुदचउस्सयछसहस्सा जोयणाणि बे कोसा । पंच कला णवभजिदा घम्माए सेढिबद्धविच्चालं ॥ १८०

६४९९ । कोस २ । ५/९ ।

णवणउदि णवसयाणिं दुसहस्सा जोयणाणि वंसाए । तिसहस्सछसयदंडा उड्ढेणं सेढिबद्धविच्चालं ॥ १८१

२९९९ । दंड ३६०० ।

उणवण्णा दुसयाणिं तिसहस्सा जोयणाणि मेघाए । दोण्णि सहस्साणि धणू सेढीबद्धाण विच्चालं ॥ १८२

३२४९ । दंड २००० ।

णवहिदबावीससहस्सदंडहीणा हवेदि छासट्ठी । जोयणछत्तीससयं तुरिमाए सेढिबद्धविच्चालं ॥ १८३

३६६५ । दंड ५५५५ । ५/९ ।

मघवी पृथिवीमें प्रत्येक इन्द्रकका अन्तराल छह हजार नौसौ अट्ठानबै योजन और पचवनसौ धनुष है ॥ १७७ ॥ ६९९८ यो., ५५०० दण्ड ।

छठी पृथिवीके अन्तिम इन्द्रक लल्लंक और सातवीं पृथिवीके अवधिस्थान इन्द्रकका अन्तराल तीन हजार योजन और दो कोस कम एक राजुप्रमाण है ॥ १७८ ॥

यो. ३०००, को. २ कम १ रा. ।

अवधिस्थान इन्द्रककी ऊर्ध्व और अधस्तन भूमिके बाहल्यका प्रमाण तीन हजार नौसौ निन्यानबै योजन और दो कोस है ॥ १७९ ॥ ३९९९ यो. २ को. ।

घर्मा पृथिवीमें श्रेणीबद्ध बिलोंका अन्तराल छह हजार चारसौ निन्यानबै योजन दो कोस और एक कोसके नौ भागोंमेंसे पांच भागप्रमाण है ॥ १८० ॥ ६४९९ यो. २ 5/9 को. ।

वंशा पृथिवीमें श्रेणीबद्ध बिलोंका अन्तराल दो हजार नौसौ निन्यानबै योजन और तीन हजार छहसौ दण्डप्रमाण हैं ॥ १८१ ॥ २९९९ यो. ३६०० दण्ड ।

मेघा पृथिवीमें श्रेणीबद्ध बिलोंका अन्तराल तीन हजार दोसौ उनंचास योजन और दो हजार धनुष है ॥ १८२ ॥ ३२४९ यो. २००० दण्ड ।

चतुर्थ पृथिवीमें श्रेणीबद्ध बिलोंका अन्तराल, बाईस हजारमें नौका भाग देनेपर जो लब्ध आवे, उतने धनुष कम छत्तीससौ छ्यासठ योजनप्रमाण है ॥ १८३ ॥ ३६६५ यो. ५५५५ 5/9 दण्ड ।

१ द ब जोयणादि. २ द छट्ठमखिदिचरिमिंदिय°. ३ द णउणउदी. ४ द उ उड्ढीणं, ब उड्ढीणं. ५ द हुवेदि. ६ ब °बत्तीससयं.

अट्ठाणउदी[1] जोयणचउदालसयाणि छस्सहस्सधणू । धूमप्पहपुढवीए सेढीबद्धाण विच्चालं ॥ १८४

४४९८ । दंड ६००० ।

अट्ठाणउदी णवसयछसहस्सा जोयणाणि मघवीए । दोण्णि सहस्साणि धणू सेढीबद्धाण विच्चालं ॥ १८५

६९९८ । दंड २००० ।

णवणउदिसहिदणवसयतिसहस्सा जोयणाणि एक्ककला । तिहिदा य माघवीए सेढीबद्धाण विच्चालं ॥ १८६

३९९९ । $\frac{1}{3}$ ।

सट्ठाणे विच्चालं एदं जाणिज्ज तह परट्ठाणे । जं इंदय[2]परठाणे भणिदं तं एत्थ वत्तव्वं ॥ १८७

णवरि विसेसो एसो लल्लंकयअवधिठाणविच्चाले । जोयणयद्ध[3]च्छब्भागूणं सेढिबद्धाण विच्चालं ॥ १८८

। सेढीबद्धाण विच्चालं सम्मत्तं[4] ।

छक्कदिहिदेक्कणउदीकोसोणा छसहस्सपंचसया । जोयणया घम्माए पइण्णयाणं हवेदि[5] विच्चालं ॥ १८९

६४९९ । को १ । $\frac{17}{36}$ ।

णवणउदीजुदणवसयदुसहस्सा जोयणाणि वंसाए । तिण्णिसयदंडयाणं उड्ढेण पइण्णयाण विच्चालं ॥ १९०

२९९९ । दंड ३०० ।

धूमप्रभा पृथिवीमें श्रेणीबद्ध बिलोंका अन्तराल चवालीससौ अट्ठानबै योजन और छह हजार धनुष है ॥ १८४ ॥ ४४९८ यो. ६००० दण्ड ।

मघवी पृथिवीमें श्रेणीबद्ध बिलोंका अन्तराल छह हजार नौसौ अट्ठानबै योजन और दो हजार धनुष है ॥ १८५ ॥ ६९९८ यो. २००० दण्ड ।

माघवी पृथिवीमें श्रेणीबद्ध बिलोंका अन्तराल तीन हजार नौसौ निन्यानबै योजन और एक योजनके तीसरे भागप्रमाण है ॥ १८६ ॥ ३९९९$\frac{1}{3}$ यो. ।

यह जो श्रेणीबद्ध बिलोंका अन्तराल है उसे स्वस्थानमें समझना चाहिये । तथा परस्थानमें जो इन्द्रक बिलोंका अन्तराल कहा जाचुका है, उसीको यहां भी कहना चाहिये । किन्तु विशेषता यह है कि लल्लंक और अवधिस्थान इन्द्रकके मध्यमें जो अन्तराल कहा गया है उसमेंसे अर्ध योजनके छह भागोंमेंसे एक भाग कम यहां श्रेणीबद्ध बिलोंका अन्तराल जानना चाहिये ॥ १८७–१८८ ॥

इसप्रकार श्रेणीबद्ध बिलोंका अन्तराल समाप्त हुआ ।

घर्मा पृथिवीमें प्रकीर्णक बिलोंका अन्तराल, इक्यानबैमें छहके वर्गका भाग देनेपर जो लब्ध आवे, उतने कोस कम छह हजार पांचसौ योजनप्रमाण है ॥ १८९ ॥

यो. ६५०० – ( $\frac{91}{36}$ × $\frac{1}{4}$ ) = यो. ६४९९, को. १$\frac{17}{36}$

वंशा पृथिवीमें प्रकीर्णक बिलोंका ऊर्ध्वग अन्तराल दो हजार नौसौ निन्यानबै योजन और तीनसौ धनुषप्रमाण है ॥ १९० ॥ २९९९ यो. ३००० दण्ड ।

---

१ ब अट्ठाणणउदी. २ द इंदयपरणाणे, ब इंदयवरठाणे. ३ द ब जोयणयाधं. ४ ब सम्मत्तं. ५ द हुवेदि.

अट्ठत्तालं दुसयं तिसहस्सा जोयणाणि मेघाए । पणवण्णसयाणि धणू उड्ढेण पइण्णयाण विच्चालं ॥ १९१

३२४८ । दंड ५५०० ।

चउसट्ठि छस्सयाणिं तिसहस्सा जोयणाणि तुरिमाए । उणहत्तरीसहस्सा पणसयदंडा य णवभजिदा ॥ १९२

३६६४ । दंड $\frac{६९५००}{९}$ ।

सत्ताणवदीजोयणचउदालसयाणि पंचमखिदीए । पणसयजुदछसहस्सा दंडेण पइण्णयाण विच्चालं ॥ १९३

४४९७ । दंड ६५०० ।

सट्ठाणे विच्चालं एदं जाणिज्ज तह परट्ठाणे । जं इंदयपरठाणे भणिदं तं यत्थ वत्तव्वं[2] ॥ १९४

। एवं पइण्णयाणं विच्चालं सम्मत्तं ।

॥ एवं णिवासखेत्तं सम्मत्तं ॥

घम्माए णारइया संखठिदाऊ[3] होंति एदाणं । सेढीए गुणगारा विंदंगुलबिदियमूलकिंचूणं ॥ १९५

$\frac{। — १२ (?)}{१२}$

मेघा पृथिवीमें प्रकीर्णक बिलोंका ऊर्ध्वग अन्तराल तीन हजार दोसौ अड़तालीस योजन और पचवनसौ धनुष है ॥ १९१ ॥ ३२४८ यो. ५५०० दण्ड ।

चतुर्थ पृथिवीमें श्रेणीबद्ध बिलोंका अन्तराल तीन हजार छहसौ चौंसठ योजन और नौसे भाजित उनहत्तर हजार पांचसौ धनुषप्रमाण है ॥ १९२ ॥ ३६६४ यो. $\frac{६९५००}{९}$ दण्ड ।

पांचवीं पृथिवीमें प्रकीर्णक बिलोंका अन्तराल चवालीससौ सत्तानबै योजन और छह हजार पांचसौ धनुषप्रमाण है ॥ १९३ ॥ ४४९७ यो. ६५०० दण्ड ।

[ छठी पृथिवीमें प्रकीर्णक बिलोंका अन्तराल छह हजार नौसौ छयानबै योजन और पचहत्तरसौ धनुष है ॥ १९३*१ ॥ ६९९६ यो. ७५०० दण्ड । ]

इसप्रकार यह प्रकीर्णक बिलोंका अन्तराल स्वस्थानमें समझना चाहिये। परस्थानमें जो इन्द्रकबिलोंका अन्तराल कहा जा चुका है, उसीको यहांपर भी कहना चाहिये ॥ १९४ ॥

इसप्रकार प्रकीर्णक बिलोंका अन्तराल समाप्त हुआ।

## इसप्रकार निवासक्षेत्र समाप्त हुआ।

घर्मा पृथिवीमें नारकी जीव संख्यात आयुके धारक हैं। इनकी संख्या निकालनेके लिये गुणकार घनांगुलके द्वितीय वर्गमूलसे कुछ कम है। अर्थात् इस गुणकारसे जगश्रेणीको गुणा करनेपर जो राशि उत्पन्न हो उतने नारकी जीव घर्मा पृथिवीमें विद्यमान हैं ॥ १९५ ॥

श्रेणी × घनांगुलके २सरे वर्गमूलसे कुछ कम = घर्मा पृ. के नारकी ।

---

१ द जोयणाणि. २ द वत्थव्वं. ३ द संखठिदाओ.

वंसाए णारइया सेढीए असंखभागमेत्ता वि । सो रासी सेढीए बारसमूलावहिदा सेढी ॥ १९६

१२

मेघाए णारइया सेढीए असंखभागमेत्ता वि । सेढीए दसमंमूलेण भाजिदो होदि सो सेढी ॥ १९७

१०

तुरिमाए णारइया सेढीए असंखभागमेत्ता वि । सो सेढीए अट्ठममूलेणं यवहिदा सेढी ॥ १९८

पंचमखिदिणारइया सेढीए असंखभागमेत्ते वि । सो सेढीए छट्ठममूलेणं भाजिदा सेढी ॥ १९९

मघवीए णारइया सेढीए असंखभागमेत्ता वि । सेढीए तिदियमूलेण हरिदसेढी यं सो रासी ॥ २००

सत्तमखिदिणारइया सेढीए असंखभागमेत्ता वि । सेढीए बिदियमूलेण हरिदसेढीअ सो रासी ॥ २०१

। एवं संखा समत्ता ।

वंशा पृथिवीमें नारकी जीव यद्यपि जगश्रेणीके असंख्यातभागमात्र है, तथापि उनकी राशिका प्रमाण जगश्रेणीके बारहवें वर्गमूलसे भाजित जगश्रेणीमात्र है ॥ १९६ ॥

श्रेणी ÷ श्रेणीका १२हवां वर्गमूल = वंशा पृ. के नारकी ।

मेघा पृथिवीमें नारकी जीव जगश्रेणीके असंख्यातभागप्रमाण होते हुए भी जगश्रेणीके दशवें वर्गमूलसे भाजित जगश्रेणीप्रमाण है ॥ १९७ ॥

श्रेणी ÷ श्रेणीका १०वां वर्गमूल = मेघा. पृ. के नारकी ।

चौथी पृथिवीमें नारकी जीव यद्यपि जगश्रेणीके असंख्यातभागमात्र हैं, तथापि उनका प्रमाण जगश्रेणीमें जगश्रेणीके आठवें वर्गमूलका भाग देनेपर जो लब्ध आवे, उतना है ॥ १९८ ॥

श्रेणी ÷ श्रेणीका ८वां वर्गमूल = चौथी पृ. के नारकी ।

पांचवीं पृथिवीमें नारकी जीव जगश्रेणीके असंख्यातवें भागप्रमाण होकर भी जगश्रेणीके छठे वर्गमूलसे भाजित जगश्रेणीमात्र हैं ॥ १९९ ॥

श्रेणी ÷ श्रेणीका ६वां वर्गमूल = पांचवीं पृ. के नारकी ।

मघवी पृथिवीमें भी नारकी जीव जगश्रेणीके असंख्यातवें भागमात्र हैं, तथापि उनका प्रमाण जगश्रेणीमें उसके तीसरे वर्गमूलका भाग देनेपर जो लब्ध आवे, उतना है ॥ २०० ॥

श्रेणी ÷ श्रेणीका ३सरा वर्गमूल = छठी पृ. के नारकी ।

सातवीं पृथिवीमें यद्यपि नारकी जीव जगश्रेणीके असंख्यातवें भागप्रमाण ही हैं, तथापि उनकी राशिका प्रमाण जगश्रेणीके द्वितीय वर्गमूलसे भाजित जगश्रेणी है ॥ २०१ ॥

श्रेणी ÷ श्रेणीका २सरा वर्गमूल = सातवीं पृ. के नारकी ।

इसप्रकार संख्या समाप्त हुई ।

१ द दसमूलेणं. २ द ब हरिदा सेढीय.

णिरयपदरेसु आऊ सीमंतादीसु दोसु संखेज्जा । तदिए संखासंखो दससु यसंखो तहेव सेसेसु ॥ २०२

२ । १ । ७ । १० । ७ ।'(?)

एगं तिण्णि य सत्तं दह सत्तारस दुवीस तेत्तीसा । रयणादीचरिमिंदयजेट्ठाऊ उवहिउवमाणा ॥ २०३

१ । ३ । ७ । १० । १७ । २२ । ३३ ।

दसणउदिसहस्साणिं आऊ अवरो य जेट्ठसीमंते । वरिसाणि णउदिलक्खा णिरइंदयआउउक्कस्सो[3] ॥ २०४

१०००० । ९०००० । ९०००००० ।

रोरुगए जेट्ठाऊ संखातीदा हु पुव्वकोडीओ । भंतस्सुक्कस्साऊ सायरउवमस्स दसमंसो ॥ २०५

पुव्व । २ । सा । $\frac{1}{10}$ |

दसमंस चउत्थमये जेट्ठाऊ सोहिऊण णवभजिदे । आउस्स पढमभूएँ[4] णायव्वा हाणिवड्ढीओ ॥ २०६

$\frac{1}{10}$ |

नरकपटलोंमेसे सीमन्त आदिक दो पटलोंमें संख्यात वर्षकी आयु है, तीसरेमें संख्यात व असंख्यात वर्षकी आयु है, और आगेके दश पटलोंमें तथा शेष पटलोंमें भी असंख्यात वर्षप्रमाण ही नारकियोंकी आयु होती है ॥ २०२ ॥

उन रत्नप्रभादिक सातों पृथिवियोंके अन्तिम इन्द्रक बिलोंमें क्रमसे एक, तीन, सात, दश, सत्तरह, बाईस और तेतीस सागरोपमप्रमाण उत्कृष्ट आयु है ॥ २०३ ॥

सा. १ । ३ । ७ । १० । १७ । २२ । ३३ ।

सीमन्त इन्द्रकमें जघन्य आयु दश हजार वर्ष और उत्कृष्ट आयु नब्बै हजार वर्षप्रमाण है। निरय इन्द्रकमें उत्कृष्ट आयुका प्रमाण नब्बै लाख वर्ष है ॥ २०४ ॥

सीमंत इं. में ज. आयु १००००; उ. आ. ९००००; नरक इं. में उ. आ. ९०००००० वर्ष।

रौरुक इन्द्रकमें उत्कृष्ट आयु असंख्यात पूर्वकोटी, और भ्रान्त इन्द्रकमें सागरोपमके दशवें भागप्रमाण उत्कृष्ट आयु है ॥ २०५ ॥ रौ. इं. में असंख्यात पू. को.; भ्रां. इं. में $\frac{1}{10}$ सा.।

प्रथम पृथिवीके चतुर्थ पटलमें जो एक सागरके दशवें भागप्रमाण उत्कृष्ट आयु है, उसको प्रथम पृथिवीस्थ नारकियोंकी उत्कृष्ट आयुमेंसे कम करके शेषमें नौका भाग देनेपर जो जो लब्ध आवे उतना, प्रथम पृथिवीके अवशिष्ट नौ पटलोंमें आयुके प्रमाणको लानेकेलिये हानि-वृद्धिका प्रमाण जानना चाहिये। (इस हानि-वृद्धिके प्रमाणको चतुर्थादि पटलोंकी आयुमें उत्तरोत्तर जोड़नेपर पंचमादि पटलोंमें आयुका प्रमाण निकलता है) ॥ २०६ ॥

र. प्र. पृ. में उ. आयु एक सागरोपम है, अतः $१ - \frac{1}{10} \div ९ = \frac{1}{10}$ हा. वृ.

---

१ द २ | $\frac{७}{?}$ | ७० | १० | ० ॥. २ ब चरमिंदिय. ३ द ब °आउक्कस्सो. ४ द ब पढमभाए.

सायरउवमा इगिदुतिचउपणछसत्तअट्ठणवदसया । दसभजिदा रयणप्पहतुरिमिंदयपहुडिजेट्ठाऊ ॥ २०७

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
| १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० |

उवरिमखिदिजेट्ठाऊ सोहियं[1] हेट्ठिमखिदीय जेट्ठम्मि । सेसं णियणियइंदयसंखाभजिदम्मि हाणिवड्ढीओ ॥ २०८

तेरहउवही पढमे दोद्दोजुत्ता यं[2] जाव तेत्तीसं । एक्कारसेहि भजिदा बिदियखिदीयिंदयाण[3] जेट्ठाऊ ॥ २०९

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १३ | १५ | १७ | १९ | २१ | २३ | २५ | २७ | २५ | ३१ | ३३ |
| ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ |

इगतीसउवहिउवमा पभओ चउवड्ढिदा य पत्तेक्कं । जा तेसठि णवभजिदं एदं तदियावणिम्मि जेट्ठाऊ ॥ २१०

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३१ | ३५ | ३९ | ४३ | ४७ | ५१ | ५५ | ५९ | ६३ |
| ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ |

रत्नप्रभा पृथिवीके चतुर्थ पंचमादि इन्द्रकोंमें क्रमशः दशसे भाजित एक, दो, तीन, चार, पांच, छह, सात, आठ, नौ और दश सागरोपमप्रमाण उत्कृष्ट आयु है ॥ २०७ ॥

भ्रांत इं. $\frac{१}{१०}$; उद्भ्रांत इं. $\frac{२}{१०}$; सं. $\frac{३}{१०}$; असं. $\frac{४}{१०}$; विभ्रां. $\frac{५}{१०}$; तप्त $\frac{६}{१०}$; त्रसित $\frac{७}{१०}$; वक्रां. $\frac{८}{१०}$; अव. $\frac{९}{१०}$; विक्रां. $\frac{१०}{१०}$ सा.

उपरिम पृथिवीकी उत्कृष्ट आयुको नीचेकी पृथिवीकी उत्कृष्ट आयुमेंसे कम करके शेषमें अपने अपने इन्द्रकोंकी संख्याका भाग देनेपर जो लब्ध आवे, उतना विवक्षित पृथिवीमें आयुकी हानि-वृद्धिका प्रमाण जानना चाहिये ॥ २०८ ॥

उदाहरण—द्वि. उ. आयु. सा. $३ - १ \div ११ = \frac{२}{११}$ द्वि. पृ. में आयुकी हा. वृ.

द्वितीय पृथिवीके ग्यारह इन्द्रकोंमेंसे प्रथम इन्द्रकमें ग्यारहसे भाजित तेरह ( $\frac{१३}{११}$ ) सागरोपमप्रमाण उत्कृष्ट आयु है । इसमें तेतीस ( $\frac{३३}{११}$ ) प्राप्त होनेतक ग्यारहसे भाजित दो दो ( $\frac{२}{११}$ ) को मिलानेपर क्रमशः द्वितीय पृथिवीके शेष द्वितीयादि इन्द्रकोंकी उत्कृष्ट आयुका प्रमाण होता है ॥ २०९ ॥

स्तनक इं. $\frac{१३}{११}$; त. $\frac{१५}{११}$; म. $\frac{१७}{११}$; व. $\frac{१९}{११}$; घा. $\frac{२१}{११}$; सं. $\frac{२३}{११}$; जिह्वा. $\frac{२५}{११}$; जिह्वक $\frac{२७}{११}$; लोल $\frac{२९}{११}$; लोलक $\frac{३१}{११}$; स्त. लो. $\frac{३३}{११}$ सा. ।

तृतीय पृथिवीमें नौसे भाजित इकतीस ( $\frac{३१}{९}$ ) सागरोपम प्रभव या आदि है । इसके आगे प्रत्येक पटलमें नौसे भाजित चारकी ($\frac{४}{९}$) की तिरेसठ ($\frac{६३}{९}$) तक वृद्धि करनेपर उत्कृष्ट आयुका प्रमाण निकलता है ॥ २१० ॥

तप्त. $\frac{३१}{९}$; शी. $\frac{३५}{९}$; तपन. $\frac{३९}{९}$; तापन. $\frac{४३}{९}$; नि. $\frac{४७}{९}$; प्रज्व. $\frac{५१}{९}$; उज्व. $\frac{५५}{९}$; संज्व. $\frac{५९}{९}$; संप्रज्व. $\frac{६३}{९}$ सा.

---

१ द ब सोहस. २ द दोद्दो जेट्ठा य. ३ ब °खिदीयंदयाण.

बावण्णुदहीउवमा पभओ तियवड्डिदा य पत्तेक्कं । सत्तरिपरियंतं ते सत्तहिदा तुरिमपुढविजेट्ठाऊ ॥ २११

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ५२ | ५५ | ५८ | ६१ | ६४ | ६७ | ७० |
| ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ |

सगवण्णोवहिउवमा आदी सत्ताधिया य पत्तेक्कं । पणसीदीपरिअंतं पंचहिदा पंचमीय जेट्ठाऊ ॥ २१२

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ५७ | ६४ | ७१ | ७८ | ८५ |
| ५ | ५ | ५ | ५ | ५ |

छप्पण्णा इगिसट्ठी छासट्ठी[1] होंति उवहिउवमाणा । तियभजिदा मघवीए णारयजीवाण जेट्ठाऊ ॥ २१३

| | | |
|---|---|---|
| ५६ | ६१ | ६६ |
| ३ | ३ | ३ |

सत्तमखिदिजीवाणं आऊ तेत्तीसउवहिउवमाणा । उवरिमउक्कस्साऊ समय[2]जुदो हेट्ठिमे जहण्णं खु ॥ २१४

३३ ।[3]

एवं सत्तखिदीणं पत्तेक्कं इंदयाण जो आऊ । सेढिविसेढिगदाणं सो चेय पइण्णयाणं पि ॥ २१५

। एवं आउ सम्मत्ता ।

चतुर्थ पृथिवीमें सातसे भाजित बावन सागरोपम प्रभव है। इसके आगे प्रत्येक पटलमें सत्तरपर्यन्त सातसे भाजित तीन ( ३/७ ) की वृद्धि करनेपर उत्कृष्ट आयुका प्रमाण निकलता है ॥ २११ ॥

आर. ५२/७; मार ५५/७ तार ५८/७; चर्चा ६१/७; तमक ६४/७; वाद ६७/७; ख. ख. ७०/७ सा. ।

पांचवीं पृथिवीमें पांचसे भाजित सत्तावन सागरोपम आदि है। अनन्तर प्रत्येक पटलमें पचासीतक पांचसे भाजित सात सात ( ७/५ ) के जोड़नेपर उत्कृष्ट आयुका प्रमाण जाना जाता है ॥ २१२ ॥

तमक ५७/५; भ्र. ६४/५; झ. ७१/५; अंध. ७८/५; ति. ८५/५ सा. ।

मघवी पृथिवीके तीन पटलोंमें नारकियोंकी उत्कृष्ट आयु क्रमसे तीनसे भाजित छप्पन, इकसठ और छ्यासठ सागरोपम है ॥ २१३ ॥

हिम. ५६/३; वर्दल ६१/३; लल्लंक ६६/३ सा. ।

सातवीं पृथिवीके जीवोंकी आयु तेतीस सागरोपमप्रमाण है। ऊपर ऊपरके पटलोंमें जो उत्कृष्ट आयु है, उसमें एक समय मिलानेपर वही नीचेके पटलोंमें जघन्य आयु हो जाती है ॥२१४॥

अवधिस्थान ३३ सा.

इसप्रकार सातों पृथिवियोंके प्रत्येक इन्द्रकमें जो उत्कृष्ट आयु कही गई है, वही वहांके श्रेणीबद्ध और विश्रेणीगत प्रकीर्णक बिलोंकी भी आयु समझना चाहिये ॥ २१५ ॥

इसप्रकार आयुका वर्णन समाप्त हुवा ।

---

१ द ब बासट्ठी. २ द समओ जुदो, ब समउज्जुदो ३ द २० । ३३ ।, ब २२ । ३३ ।.

सत्ततिछदंडहत्थंगुलाणि कमसो हवंति घम्माए । चरिमिंदयम्मि उदओ दुगुणो दुगुणो य सेसपरिमाणं[1] ॥ २१६

दं ७, ह ३, अं ६ । दं १५, ह २, अं १२ । दं ३१, ह १ । दं ६२, ह २ । दं १२५ । दं २५० । दं ५०० ।

रयणप्पहपुत्थीए उदओ[2] सीमंतणामपडलम्मि । जीवाणं हत्थतियं सेसेसुं हाणिवड्ढीओ ॥ २१७

ह ३ ।

आदी अंते सोहिय रूऊणिंदाहिदम्मि हाणिचया । मुहसहिदे खिदिसुद्धे णियणियपदरेसु उच्छेहो ॥ २१८

हाणिचयाण पमाणं घम्माए होंति दोण्णि हत्थाइं । अट्ठंगुलाणि अंगुलभागो दोहिं विहत्तो य[3] ॥ २१९

ह २ । अं ८ । भा $\frac{1}{2}$

एक्कधणुमेक्कहत्थो सत्तरसंगुलदलं च णिरयम्मि । इगिदंडो तियहत्था सत्तरसं अंगुलाणि रोरुगए ॥ २२०

दं १, ह १, अं १७ । दं १, ह ३, अं १७ ।

घर्मा पृथिवीके अन्तिम इन्द्रकमें नारकियोंके शरीरकी उंचाई सात धनुष, तीन हाथ और छह अंगुल है । इसके आगे शेष पृथिवियोंके अन्तिम इन्द्रकोंमें रहनेवाले नारकियोंके शरीरकी उंचाईका प्रमाण उत्तरोत्तर इससे दुगुणा दुगुणा होता गया है ॥ २१६ ॥

घर्मा पृ. में शरीरकी उंचाई दं. ७, ह. ३, अं. ६; वंशा दं. १५, ह. २, अं. १२; मेघा दं. ३१, ह. १, अंजना दं. ६२, ह. २; अरिष्टा दं. १२५; मघवी दं. २५०; माघवी दं. ५०० ।

रत्नप्रभा पृथिवीके सीमन्त नामक पटलमें जीवोंके शरीरकी उंचाई तीन हाथ है । इसके आगे शेष पटलोंमें शरीरकी उंचाई हानि-वृद्धिको लिये हुए है ॥ २१७ ॥ सीमंत उंचाई ह. ३ ।

अन्तमेंसे आदिको घटाकर शेषमें एक कम अपने इन्द्रकके प्रमाणका भागदेनेपर जो लब्ध आवे उतना प्रथम पृथिवीमें हानि-वृद्धिका प्रमाण है । इसे उत्तरोत्तर मुखमें मिलाने अथवा भूमिमेंसे कम करनेपर अपने अपने पटलोमें उंचाईका प्रमाण ज्ञात होता है ॥ २१८ ॥

उदाहरण—अन्त ७ धनु. ३ हा. ६ अं.; आदि ३ हा.; इसे हाथोंमें परिवर्तित करके $३१\frac{१}{४} - ३ \div ( १३ - १ ) = २$ हा. $८\frac{१}{२}$ अं. हानि-वृद्धि ।

घर्मा पृथिवीमें इस हानि-वृद्धिका प्रमाण दो हाथ, आठ अंगुल और एक अंगुलका दूसरा भाग ( $\frac{१}{२}$ ) है ॥ २१९ ॥ हा. २, अं. $८\frac{१}{२}$ ।

प्रथम पृथिवीके निरय नामक द्वितीय पटलमें एक धनुष एक हाथ और सत्तरह अंगुलके आधे अर्थात् साढ़े आठ अंगुलप्रमाण, तथा रौरुक पटलमें एक धनुष, तीन हाथ और सत्तरह अंगुल प्रमाण शरीरकी उंचाई है ॥ २२० ॥

नरक प. में दं. १, हा. १, अं. $\frac{१७}{२}$; रौरुक प. में दं. १, ह. ३, अं. १७ ।

---

१ द. सेसचरिमाणं. २ द ओदओ. ३ द दोहि विहत्थो य.

दो दंडा दो हत्था भंतम्मि दिवड्डमंगुलं होदि । उब्भंते दंडतियं दहंगुलाणिं च उच्छेहो ॥ २२१

दं २, ह २, अं $\frac{3}{2}$ | दं ३, अंगु १० |

तिय दंडा दो हत्था अट्ठारह अंगुलाणि पव्वद्धं । संभंतणामइंदयउच्छेहो पढमपुढवीए ॥ २२२

दं ३, ह २, अं १८ भा $\frac{1}{2}$ |

चत्तारो चावाणिं सत्तावीसं च अंगुलाणिं पि । होदि असंभंतिंदयउदओ पढमाए पुढवीए ॥ २२३

दं ४, अं २७ ।

चत्तारो कोदंडा तिय हत्था अंगुलाणि तेवीसं । दलिदाणि होदि उदओ विब्भंतयणामि पडलम्मि ॥ २२४

दं ४, ह ३, अं $\frac{23}{2}$ |

पंच चिय कोदंडा एक्को हत्थो य वीस पव्वाणि । तत्तिंदयम्मि उदओ पण्णत्तो पढमखोणीए ॥ २२५

दं ५, ह १, अं २० ।

छ चिय कोदंडाणिं चत्तारो अंगुलाणि पव्वद्धं । उच्छेहो णादव्वो पडलम्मि य तसिदणामम्मि ॥ २२६

दं ६, अं ४ भा $\frac{1}{2}$ |

भ्रान्त पटलमें दो धनुष, दो हाथ और डेढ़ अंगुल; तथा उद्भ्रान्त पटलमें तीन धनुष और दश अंगुलप्रमाण शरीरका उत्सेध है ॥ २२१ ॥

भ्रान्त प. में दं. २, ह. २, अं. $\frac{3}{2}$; उद्भ्रांत प. में दं. ३. अं. १०

प्रथम पृथिवीके संभ्रान्त नामक इन्द्रकमें शरीरकी उंचाई तीन धनुष, दो हाथ और साढ़े अठारह अंगुल है ॥ २२२ ॥ संभ्रान्त प. में दं. ३, ह. २, अं. १८$\frac{1}{2}$.

प्रथम पृथिवीके असंभ्रान्त इन्द्रकमें नारकियोंके शरीरकी उंचाईका प्रमाण चार धनुष और सत्ताईस अंगुल है ॥ २२३ ॥ असंभ्रान्त प. में दं. ४. अं. २७.

विभ्रान्त नामक पटलमें चार धनुष, तीन हाथ और तेईस अंगुलके आधे अर्थात् साढ़े ग्यारह अंगुलप्रमाण उत्सेध है ॥ २२४ ॥ विभ्रान्त प. में दं. ४, ह. ३ अं. ११$\frac{1}{2}$.

प्रथम पृथिवीके तप्त इन्द्रकमें शरीरका उत्सेध पांच धनुष, एक हाथ और बीस अंगुलप्रमाण कहा गया है ॥ २२५ ॥ तप्त प. में दं. ५, ह. १, अं. २०.

त्रसित नामक पटलमें नारकियोंके शरीरकी उंचाई छह धनुष और अर्ध अंगुलसहित चार अंगुलप्रमाण जानना चाहिये ॥ २२६ ॥ त्रसित प. में दं. ६, अं. ४$\frac{1}{2}$.

१ द सव्वंथ, ब सव्वथ.

बाणासणाणि छ च्चिय दो हत्था तेरसंगुलाणिं पि । वक्कंतणामपडले उच्छेहो पढमपुढवीए ॥ २२७

दं ६, ह २, अं १३ ।

सत्त य सरासणाणिं अंगुलया एक्कवीसमव्वद्धं । पडलम्मि य उच्छेहो होदि अवक्कंतणामम्मि ॥ २२८

दं ७, अं २१ भा $\frac{१}{२}$ ।

सत्त विसिखासणाणिं हत्थाइं तिण्णि छच्च अंगुलयं । चरमिंदयम्मि उदओ विक्कंते पढमपुढवीए ॥ २२९

दं ७, ह ३, अं ६ ।

दो हत्था वीसंगुल एक्कारसभजिददो वि पव्वाइं । एयाइं वड्ढीओ मुहसहिदा[1] होंति उच्छेहो ॥ २३०

ह २, अं २० भा $\frac{२}{११}$ ।

अट्ठ विसिहा[2]सणाणिं दो हत्था अंगुलाणि चउवीसं । एक्कारसभजिदाइं उदवो पुण बिदियवसुहाए ॥ २३१

दं ८, ह २, अं $\frac{२४}{११}$ ।

णव दंडा बावीसंगुलाणि एक्कारसम्मि चउपव्वं । भजिदाओ सो भागो बिदिए वसुहाय उच्छेहो ॥ २३२

दं ९, अं २२ भा $\frac{४}{११}$ ।

---

प्रथम पृथिवीके वक्रान्त नामक पटलमें शरीरका उत्सेध छह धनुष, दो हाथ और तेरह अंगुल है ॥ २२७ ॥ वक्रान्त प. में दं. ६, ह. २, अं. १३.

अवक्रान्त नामक पटलमें सात धनुष, और साढ़े इक्कीस अंगुलप्रमाण शरीरका उत्सेध है ॥ २२८ ॥ अवक्रान्त प. में दं. ७, अं. २१$\frac{१}{२}$.

प्रथम पृथिवीके विक्रान्त नामक अन्तिम इन्द्रकमें शरीरका उत्सेध सात धनुष, तीन हाथ और छह अंगुल है ॥ २२९ ॥ विक्रान्त प. में दं. ७, ह. ३, अं. ६.

वंशा पृथिवीमें दो हाथ, बीस अंगुल और ग्यारहसे भाजित दो भागप्रमाण प्रत्येक पटलमें वृद्धि होती है। इस वृद्धिको मुख अर्थात् प्रथम पृथिवीके उत्कृष्ट उत्सेध-प्रमाणमें उत्तरोत्तर मिलाते जानेसे क्रमशः द्वितीय पृथिवीके प्रथमादि पटलोंमें उत्सेधका प्रमाण निकलता है ॥ २३० ॥ ह. २, अं. २०$\frac{२}{११}$.

द्वितीय पृथिवीके ( स्तनक नामक प्रथम इन्द्रकमें ) नारकियोंके शरीरका उत्सेध आठ धनुष, दो हाथ और ग्यारहसे भाजित चौबीस अंगुलप्रमाण है ॥ २३१ ॥

स्तनक प. में दं. ८, ह. २, अं. $\frac{२४}{११}$.

दूसरी पृथिवीके ( तनक नामक द्वितीय पटलमें ) नौ धनुष, बाईस अंगुल और ग्यारहसे भाजित चार भागप्रमाण शरीरका उत्सेध है ॥ २३२ ॥ तनक प. में दं. ९, अं २२$\frac{४}{११}$.

---

१ द ब °सहिदे. २ द अट्ठ विहासणाणिं.

णव दंडा तियहत्थं चउरुत्तरदोसयाणि पव्वाणिं । एक्कारसभजिदाइं उदओ मणइंदयम्मि जीवाणं ॥ २३३

दं ९, ह ३, अं १८ भा $\frac{६}{११}$

दस दंडा दो हत्था चोद्दस पव्वाणि अट्ठ भागा य । एक्कारसेहिं भजिदा उदओ वणगिंदयम्मि[1] बिदियाए ॥ २३४

दं १०, ह २, अं १४ भा $\frac{८}{११}$

एक्कारस चावाणिं एक्को हत्थो दसंगुलाणिं पि । एक्कारसहिददसंसा उदओ घादिंदयम्मि[2] बिदियाए ॥ २३५

दं ११, ह १, अं १० भा $\frac{१०}{११}$

बारस सरासणाणिं पव्वाणिं अट्ठहत्तरी होंति । एक्कारसभजिदाणिं संघादे णारयाण उच्छेहो ॥ २३६

दं १२, अं $\frac{७८}{११}$

बारस सरासणाणिं तिय हत्था तिण्णि अंगुलाणिं च । एक्कारसहियतिभाया उदओ जिब्भिदअम्मि बिदियाए ॥ २३७[3]

दं १२, ह ३, अं ३ भा $\frac{३}{११}$

तेवण्णाण य हत्था तेवीसा अंगुलाणि पण भागा । एक्कारसेहिं भजिदा[4] जिब्भगपडलम्मि उच्छेहो ॥ २३८

ह ५३, अं २३ भा $\frac{५}{११}$

मन इन्द्रकमें जीवोंके शरीरका उत्सेध नौ धनुष, तीन हाथ और ग्यारहसे भाजित दोसौ चार अंगुलप्रमाण है ॥ २३३ ॥ मनक प. में दं. ९, ह. ३, अं. $\frac{२०४}{११}$ ( १८$\frac{६}{११}$ ).

दूसरी पृथिवीके वनक इन्द्रकमें शरीरका उत्सेध दश धनुष, दो हाथ, चौदह, अंगुल और आठ अंगुलोंका ग्यारहवां भाग है ॥ २३४ ॥ वनक प. में दं. १०, ह. २, अं. १४$\frac{८}{११}$.

द्वितीय पृथिवीके घात इन्द्रकमें ग्यारह धनुष, एक हाथ, दश अंगुल और ग्यारहसे भाजित दश भागप्रमाण शरीरका उत्सेध है ॥ २३५ ॥ घात प. में दं. ११, ह. १, अं. १०$\frac{१०}{११}$.

संघात इन्द्रकमें नारकियोंके शरीरका उत्सेध बारह धनुष, और ग्यारहसे भाजित अठहत्तर अंगुलप्रमाण है ॥ २३६ ॥ संघात प. में दं. १२, अं. $\frac{७८}{११}$ ( ७$\frac{१}{११}$ ).

द्वितीय पृथिवीके जिह्व इन्द्रकमें शरीरका उत्सेध बारह धनुष, तीन हाथ, तीन अंगुल और ग्यारहसे भाजित तीन भागप्रमाण है ॥ २३७ ॥ जिह्व प. में दं. १२, ह. ३, अं. ३$\frac{३}{११}$.

जिह्वक पटलमें शरीरका उत्सेध तिरेपन हाथ, तेईस अंगुल और एक अंगुलके ग्यारह भागोंमेंसे पांच भागमात्र है ॥ २३८ ॥ जिह्वक प. में ह. ५३, अं. २३$\frac{५}{११}$.

---

१ द ब तणगिंदयम्मि. २ ब घादिंदियम्मि. ३ द-पुस्तके एव. ४ द भजिदाणं.

चोद्दस दंडा सोलसजुत्ताणिं दोसयाणि पव्वाणिं । एक्कारसभजिदाइं लोलाणामम्मि उच्छेहो ॥ २३९

दं १४, अं २१६ / ११

एकोणसट्ठि हत्था पण्णरसं[1] अंगुलाणि णव भागा । एक्कारसेहिं भजिदा लोलयणामम्मि उच्छेहो ॥ २४०

ह ५९, अं १५ भा ९ / ११

पण्णरसं[2] कोदंडा दो हत्था बारसंगुलाणिं च । अंतिमपडले थणलोलगम्मि[3] बिदियाय उच्छेहो ॥ २४१

दं १५, ह २, अं १२ ।

एक्क धणू दो हत्थो[4] बावीसं अंगुलाणि दो भागा । तियभजिदा णादव्वा[5] मेघाए हाणिवुड्ढीओ[6] ॥ २४२

ध १, ह २, अं २२ भा २ / ३

सत्तरसं चावाणिं चोत्तीसं अंगुलाणि दो भागा । तियभजिदा मेघाए उदओ तत्तिंदयम्मि जीवाणं ॥ २४३

ध १७, अं ३४ भा २ / ३

एकोणवीस दंडा अट्ठावीसंगुलाणि तिहिदाणि[7] । सीदिंदयम्मि[8] तदियक्खोणीए णारयाण उच्छेहो ॥ २४४

ध १९, अं २८ / ३

---

लोल नामक पटलमें शरीरका उत्सेध चौदह धनुष और ग्यारहसे भाजित दोसौ सोलह अंगुलमात्र है ॥ २३९ ॥ लोल प. में दं. १४, अं. $\frac{२१६}{११}$ ( १९$\frac{७}{११}$ ).

लोलक नामक पटलमें नारकियोंके शरीरकी उंचाई उनसठ हाथ, पन्द्रह अंगुल और ग्यारहसे भाजित अंगुलके नौ भागप्रमाण है ॥ २४० ॥ लोलक प. में ह. ५९, अं. १५$\frac{९}{११}$.

द्वितीय पृथिवीके स्तनलोलक अन्तिम पटलमें पन्द्रह धनुष, दो हाथ और बारह अंगुल-प्रमाण शरीरका उत्सेध है ॥ २४१ ॥ स्तन. प. में दं. १५, ह. २, अं. १२.

मेघा पृथिवीमें एक धनुष, दो हाथ, बाईस अंगुल और तीनसे भाजित एक अंगुलके दो भागप्रमाण हानि-वृद्धि जानना चाहिये ॥ २४२ ॥ दं. १, ह. २, अं. २२$\frac{२}{३}$ हा. वृ.

मेघा पृथिवीके तप्त इन्द्रकमें जीवोंके शरीरका उत्सेध सत्तरह धनुष, चौंतीस अंगुल और तीनसे भाजित अंगुलके दो भागप्रमाण है ॥ २४३ ॥ तप्त प. में दं. १७, अं. ३४$\frac{२}{३}$.

तीसरी पृथिवीके शीत इन्द्रकमें नारकियोंका उत्सेध उन्नीस धनुष और तीनसे भाजित अट्ठाईस अंगुलमात्र है ॥ २४४ ॥ शीत प. में. दं. १९, अं. $\frac{२८}{३}$ ( ९$\frac{१}{३}$ ).

---

१ ब पणरस. २ ब पण्णरस. ३ ब थणलोलगम्मि. ४ द हत्थ. ५ द णादव्वो, ब णायव्वो. ६ द वड्ढीओ. ७ द तिहिदाणं. ८ द तसिदिंदियंमि, ब तसिदिंदयंमि.

वीसस्स दंडसहियं सीदीए अंगुलाणि होदि तदा । तदियाए पुढवीए तवणिंदयणारयम्मि उच्छेहो ॥ २४५

ध २०, अं ८० ।

णउदिपमाणा हत्था तीहि[2] विहत्ताणि वीस पव्वाणि । मेघाए तावणिंदयठिदाण[3] जीवाण उच्छेहो ॥ २४६

ह ९०, अं $\frac{२०}{३}$ ।

सत्ताणउदी हत्था सोलस पव्वाणि तियविहत्ताणि । उदओ णिदावणामाए पडले णारया जीवा ॥ २४७

ह ९७, अं $\frac{१६}{३}$ ।

छव्वीसं चावाणिं चत्तारी अंगुलाणि मेघाए । पज्जलिदणामपडले ठिदाण जीवाण उच्छेहो ॥ २४८

ध २६, अं ४ ।

सत्तावीसं दंडा तियहत्था अट्ठ अंगुलाणिं च । तियभजिदाइं उदओ उज्जलिदे[4] णारयाण णादव्वो ॥ २४९

ध २७, ह ३ भा $\frac{८}{३}$ ।

एक्कोणतीसं[5] दंडा दो हत्था अंगुलाणि चत्तारिं । तियभजिदाइं उदओ संजलिदे तदियपुढवीए[6] ॥ २५०

ध २९, ह २, अं $\frac{४}{३}$ ।

तीसरी पृथिवीके तपन इन्द्रक बिलमें शरीरका उत्सेध बीस धनुष सहित अस्सी अंगुलप्रमाण है ॥ २४५ ॥ तपन प. में. दं. २०, अं. ८० ( ह. ३, अं. ८ ).

मेघा पृथिवीके तापन इन्द्रकमें स्थित जीवोंके शरीरका उत्सेध नब्बे हाथ और तीनसे भाजित बीस अंगुलमात्र है ॥ २४६ ॥ तापन प. में ह. ९०, अं. $\frac{२०}{३}$ (दं. २२, ह. २, अं. ६$\frac{२}{३}$).

निदाघ नामक पटलमें नारकी जीवोंके शरीरकी उंचाई सत्तानबै हाथ और तीनसे भाजित सोलह अंगुलमात्र है ॥ २४७ ॥ निदाघ प. में. ह. ९७, अं. $\frac{१६}{३}$ ( दं. २४, ह. १, अं. ५$\frac{१}{३}$ ).

मेघा पृथिवीके प्रज्वलित नामक पटलमें स्थित जीवोंके शरीरका उत्सेध छब्बीस धनुष और चार अंगुलप्रमाण है ॥ २४८ ॥ प्रज्वलित प. में. दं. २६, अं. ४.

उज्वलित इन्द्रकमें नारकियोंके शरीरका उत्सेध सत्ताईस धनुष, तीन हाथ और तीनसे भाजित आठ अंगुलमात्र है ॥ २४९ ॥ उज्वलित प. में ध. २७, ह. ३, अं. $\frac{८}{३}$.

तीसरी पृथिवीके संज्वलित इन्द्रकमें शरीरका उत्सेध उनतीस धनुष, दो हाथ और तीनसे भाजित चार अंगुलमात्र है ॥ २५० ॥ संज्व. प. में. ध. २९, ह. २, अं. $\frac{४}{३}$ ( १$\frac{१}{३}$ ).

---

१ द ब तदियं चयपुढवीए. २ द तीयविहत्थाणि, ब तदिविहत्ताणि. ३ द ब तवणिंदय. ४ द उज्जलिदो. ५ ब एकोणतीसं. ६ ब संजलिततदियं.

इकतीसं दंडाइं एक्को हत्थो अ तदियपुढवीए[1]। संपज्जलिदे[2] चरिमिंदयणारइयाण[3] होदि उच्छेहो ॥ २५१

ध ३१, ह १।

चउ दंडा इगि हत्थो पव्वाणिं वीस सत्तपविहत्ता। चउ भागा तुरिमाए पुढवीए हाणिवड्ढीओ ॥ २५२

ध ४, ह १, अं २० भा $\frac{४}{७}$

पणतीसं दंडाइं हत्थाइं दोण्णि वीस पव्वाणिं। सत्तहिदा चउभागा उदओ आरट्ठिदाण जीवाणं[4] ॥ २५३

ध ३५, ह २, अं २० भा $\frac{४}{७}$

चालीसं कोदंडा वीसब्भहिअं सयं च पव्वाणिं। सत्तहिदा उच्छेहो तुरिमाए मारपडलजीवाणं ॥ २५४

ध ४०, अं $\frac{१२०}{७}$

चउदालं चावाणिं दो हत्था अंगुलाणि छण्णउदी। सत्तहिदा उच्छेहो तारिंदयसंठिदाण जीवाणं ॥ २५५

ध ४४, ह २, अं $\frac{९६}{७}$

एक्कोणवण्ण दंडा बाहत्तरि अंगुला य सत्तहिदा। तच्चिंदयम्मि[5] तुरिमक्खोणीए णारयाण उच्छेहो ॥ २५६

ध ४९, अं $\frac{७२}{७}$

---

तीसरी पृथिवीके संप्रज्वलित नामक अंतिम इन्द्रकमें नारकियोंके शरीरका उत्सेध इकतीस धनुष और एक हाथप्रमाण है ॥ २५१ ॥ संप्रज्व. प. में ध. ३१, ह. १.

चतुर्थ पृथिवीमें चार धनुष, एक हाथ, बीस अंगुल और सातसे भाजित चार भाग-प्रमाण हानि-वृद्धि है ॥ २५२ ॥ ध. ४, ह. १, अं. २०$\frac{४}{७}$. हा. वृ.

आर पटलमें स्थित जीवोंके शरीरका उत्सेध पैंतीस धनुष, दो हाथ, बीस अंगुल और सातसे भाजित चार भागप्रमाण है ॥ २५३ ॥ आर प. में ध. ३५, ह. २, अं. २०$\frac{४}{७}$.

चतुर्थ पृथिवीके मार नामक पटलमें रहनेवाले जीवोंके शरीरकी उंचाई चालीस धनुष और सातसे भाजित एकसौ बीस अंगुलप्रमाण है ॥ २५४ ॥ मार प. में. ध. ४०, अं. $\frac{१२०}{७}$ ( १७$\frac{१}{७}$).

चतुर्थ पृथिवीके तार इन्द्रकमें स्थित जीवोंके शरीरका उत्सेध चवालीस धनुष, दो हाथ और सातसे भाजित छ्यानबै अंगुलमात्र है ॥ २५५ ॥

तार प. में ध. ४४, ह. २, अं. $\frac{९६}{७}$ ( १३$\frac{५}{७}$ ).

चतुर्थ पृथिवीमें तत्व ( चर्चा ) इन्द्रकमें नारकियोंके शरीरका उत्सेध उनंचास धनुष और सातसे भाजित बहत्तर अंगुलमात्र है ॥ २५६ ॥ चर्चा. प. में ध. ४९, अं. $\frac{७२}{७}$ ( १०$\frac{२}{७}$ ).

---

१ ब तदिए. २ द ब संजलिदे. ३ द ब णारइया. ४ द ब पंचाए. ५ द ब तचिंदयम्मि.

तेवण्णा[1] चावाणिं दो हत्था अट्ठताल पव्वाणि । सत्तहिदाणिं उदओ दमगिंदयसंठियाण जीवाणं ॥ २५७

ध ५३, ह २, अं $\frac{४८}{७}$ |

अट्ठावण्णा दंडा सत्तहिदा अंगुला य चउवीसं । वादिंदयम्मि तुरिमक्खोणीए णारयाण उच्छेहो ॥ २५८

ध ५८, अं $\frac{२४}{७}$ |

बासट्ठी कोदंडा हत्थाइं दोण्णि तुरिमपुढवीए । चरिमिंदयम्मि खलखलणामाए णारयाण उच्छेहो ॥ २५९

दं ६२, ह २ ।

बारस सरासणाणिं दो हत्था पंचमीय पुढवीए । खयवड्ढीय पमाणं णिद्दिट्ठं वीयराएहिं ॥ २६०

दं १२, ह २ ।

पणहत्तरिपरिमाणा कोदंडा पंचमीय पुढवीए । पढमिंदयम्मि उदओ तमणामे संठिदाण जीवाणं ॥ २६१

दं ७५ ।

सत्तासीदी दंडा दो हत्था पंचमीए खोणीए । पडलम्मि य भमणामे णारयजीवाण उच्छेहो ॥ २६२

दं ८७, ह २ ।

एक्कं कोदंडसयं झसणामे णारयाण उच्छेहो । चावाणि बारसुत्तरसयमेक्कं अंधयम्मि दो हत्था ॥ २६३

दं १०० । दं ११२, ह २ ।

तमक इन्द्रकमें स्थित जीवोंके शरीरका उत्सेध तिरेपन धनुष, दो हाथ और सातसे भाजित अड़तालीस अंगुलप्रमाण है ॥ २५७ ॥ तमक प. में ध. ५३, ह. २, अं. $\frac{४८}{७}$ ( $६\frac{६}{७}$ ).

चतुर्थ पृथिवीके वाद इन्द्रकमें नारकियोंके शरीरका उत्सेध अट्ठावन धनुष और सातसे भाजित चौबीस अंगुल है ॥ २५८ ॥ वाद प. में ध. ५८, अं. $\frac{२४}{७}$ ( $३\frac{३}{७}$ ).

चतुर्थ पृथिवीके खलखल नामक अन्तिम इन्द्रकमें नारकियोंके शरीरका उत्सेध बासठ धनुष और दो हाथप्रमाण है ॥ २५९ ॥ खलखल प. में ध. ६२, ह. २.

वीतरागदेवने पांचवीं पृथिवीमें क्षय व वृद्धिका प्रमाण बारह धनुष और दो हाथ बतलाया है ॥ २६० ॥ ध. १२, ह. २ हा. वृ.

पांचवीं पृथिवीके तम नामक प्रथम इन्द्रकमें स्थित जीवोंके शरीरकी उंचाई पचहत्तर धनुषप्रमाण है ॥ २६१ ॥ तम प. में ध. ७५.

पांचवीं पृथिवीके भ्रम नामक पटलमें नारकी जीवोंके शरीरका उत्सेध सतासी धनुष और दो हाथप्रमाण है ॥ २६२ ॥ भ्रम प. में ध. ८७, ह. २.

झष नामक पटलमें एकसौ धनुष, तथा अंधक पटलमें एकसौ बारह धनुष और दो हाथप्रमाण नारकियोंके शरीरकी उंचाई है ॥ २६३ ॥

झष प. में ध. १०० । अंधक प. में ध. ११२, ह. २.

---

१ ब तेण्णाव.

एक्कं कोदंडसयं अब्भहियं पंचवीसरूवेहिं । धूमप्पहाएं चरिमिंदयम्मि तिमिसयम्मि उच्छेहो ॥ २६४

दं १२५ ।

एक्कत्तालं दंडा हत्थाइं दोण्णि सोलसंगुलया । छट्ठीए वसुहाए परिमाणं हाणिवड्ढीए ॥ २६५

दं ४१, ह २, अं १६ ।

छासट्ठीअधियसयं कोदंडा दोण्णि होंति हत्था य । सोलस पव्वा य पुढं हिमपडलगदाण उच्छेहो ॥ २६६

दं १६६, ह २, अं १६ ।

दोण्णि सयाणिं अट्ठाउत्तरदंडाणि अंगुलाणं च । बत्तीसं छट्ठीएं वद्दलठिदजीवेंउच्छेहो ॥ २६७

दं २०८, अं ३२ ।

पण्णासब्भहियाणिं दोण्णि सयाणिं सरासणाणिं च । लल्लंकणामइंदयठिदाण जीवाण उच्छेहो ॥ २६८

दं २५० ।

पंचसयाइ धणूणिं सत्तमअवणीइ अवधिठाणम्मि । सव्वेसिं णिरयाणं काउच्छेहो जिणादेसो ॥ २६९

दं ५०० ।

एवं रयणादीणं पत्तेक्कं इंदयाण जो उदओ । सेढिविसेढिगदाणं पइण्णयाणं च सो चेअ ॥ २७०

। इदि णारयाण उच्छेहो सम्मत्तो[4] ।

धूमप्रभा पृथिवीके तिमिश्र नामक अन्तिम इन्द्रकमें नारकियोंके शरीरका उत्सेध पच्चीस अधिक एकसौ अर्थात् एकसौ पच्चीस धनुषमात्र है ॥ २६४ ॥ तिमिश्र. प. में ध. १२५.

छठी पृथिवीमें हानि-वृद्धिका प्रमाण इकतालीस धनुष, दो हाथ और सोलह अंगुल है ॥ २६५ ॥ ध. ४१, ह. २, अं. १६ हा. वृ.

हिम पटलगत जीवोंके शरीरकी उंचाई एकसौ छयासठ धनुष, दो हाथ और सोलह अंगुलप्रमाण है ॥ २६६ ॥ हिम प. में दं. १६६, ह. २ अं. १६.

छठी पृथिवीके वर्दल पटलमें स्थित जीवोंके शरीरका उत्सेध दोसौ आठ धनुष और बत्तीस अंगुलप्रमाण है ॥ २६७ ॥ वर्दल प. में दं. २०८, अं. ३२ ( १ ह. ८ अं. ).

लल्लंक नामक इन्द्रकमें स्थित जीवोंके शरीरका उत्सेध दोसौ पचास धनुपमात्र है ॥ २६८ ॥ लल्लंक प. में दं. २५०.

सातवीं पृथिवीके अवधिस्थान इन्द्रकमें पांचसौ धनुषप्रमाण नारकियोंके शरीरका उत्सेध है । इसप्रकार जिन भगवान्ने सम्पूर्ण नारकियोंके शरीरका उत्सेध कहा है ॥ २६९ ॥

अवधिस्थान. प. में दं. ५००.

इसप्रकार रत्नप्रभादिक पृथिवियोंके प्रत्येक इन्द्रकोंमें जो उरीरका उत्सेध है, वही उत्सेध उन उन पृथिवियोंके श्रेणीबद्ध और विश्रेणीगत प्रकीर्णक बिलोंमें भी जानना चाहिये ॥ २७० ॥

इसप्रकार नारकियोंके शरीरका उत्सेधप्रमाण समाप्त हुआ ।

१ द धूमप्पहाय. २ द छ्ठाए. ३ द वंदलट्ठिदलजीव°. ४ द समत्ता.

रयणप्पहावणीए कोसा चत्तारि ओहिणाणखिदी । तप्परदो पत्तेक्कं परिहाणी गाउदद्धेण ॥ २७१

को ४ । $\frac{७}{२}$ । ३ । $\frac{५}{२}$ । २ । $\frac{३}{२}$ । १ ।

। ओही सम्मत्ता ।

गुणजीवा पज्जत्ती पाणा सण्णा य मग्गणा कमसो । उवजोगा कहिदव्वा णारइयाणं जहाजोग्गं[1] ॥ २७२

चत्तारो गुणठाणा णारयजीवाण होंति सव्वाणं । मिच्छाइट्ठी सासणमिस्सो य तहा य अविरदो सम्मो ॥ २७३

ताण यपच्चक्खाणावरणोदयसहिदसव्वजीवाणं । हिंसाणंदजुदाणं णाणाविहसंकिलेसपउराणं ॥ २७४

देसविरदादिउवरिमदसगुणठाणाणं[2] हेदुभूदाओ । जाओ विसोवियाओ[3] कइया वि ण ताओ जायंति ॥ २७५

पज्जत्तापज्जत्ता जीवसमासा य होंति एदाणं । पज्जत्ती छब्भेया तेत्तियमेत्ता अपज्जत्ती ॥ २७६

पंच वि इंदियपाणा मणवचिकायाणि आउपाणा य । आणप्पाणप्पाणा दस पाणा होंति चउ सण्णा ॥ २७७

णिरयगदीए सहिदा पंचक्खा तह य होंति तसकाया । चउमणवचदुगवेगुव्वियकम्मइयसरीरजोगजुदा ॥ २७८

रत्नप्रभा पृथिवीमें अवधिज्ञानका क्षेत्र चार कोसमात्र है । इसके आगे प्रत्येक पृथिवीमें उक्त अवधि-क्षेत्रमेंसे अर्ध गव्यूतिकी कमी होती चली गई है ॥ २७१ ॥

र. प्र. को. ४; श. प्र. $\frac{७}{२}$; वा. प्र. ३; पं. प्र. $\frac{५}{२}$; धू. प्र. २; त. प्र. $\frac{३}{२}$; म. प्र. १ को.

इसप्रकार अवधिज्ञानका क्षेत्र समाप्त हुआ ।

अब इस समय नारकी जीवोंमें यथायोग्य क्रमसे गुणस्थान, जीवसमास, पर्याप्ति, प्राण, संज्ञा, मार्गणा और उपयोग ( ज्ञान-दर्शन ), इनका कथन करने योग्य है ॥ २७२ ॥

सब नारकी जीवोंके मिथ्यादृष्टि, सासादन, मिश्र और अविरतसम्यग्दृष्टि, ये चार गुण-स्थान हो सकते है ॥ २७३ ॥

अप्रत्याख्यानावरण कषायके उदयसे सहित, हिंसामें आनन्द माननेवाले और नानाप्रकारके प्रचुर दुःखोसे संयुक्त उन सब नारकी जीवोंके देशविरत आदिक उपरितन दश गुणस्थानोंके हेतुभूत, जो विशुद्ध परिणाम हैं, वे कदाचित् भी नहीं होते हैं ॥ २७४–२७५ ॥

इन नारकी जीवोंके पर्याप्त और अपर्याप्त दोनों ही जीवसमास होते हैं । इनमेंसे पर्याप्तिके छह और अपर्याप्तिके भी इतने ( छह ) ही भेद हैं ॥ २७६ ॥

नारकी जीवोंके पांचों इन्द्रिय प्राण, मन-वचन-काय ये तीनों बलप्राण, आयुप्राण और आनप्राण ( श्वासोछ्वास ) प्राण, ये दशों प्राण तथा आहार, भय, मैथुन और परिग्रह, ये चारों संज्ञायें होती है ॥ २७७ ॥

सब नारकी जीव नरकगतिसे सहित; पंचेन्द्रिय; त्रसकायवाले; सत्य, असत्य, उभय और अनुभय, इन चार मनोयोग, चारों वचनयोग, तथा दो वैक्रियिक ( वैक्रियिक, वैक्रियिकमिश्र ), कार्मण, इन तीन काययोगोसे संयुक्त; द्रव्य और भावसे नपुंसकवेदवाले; सम्पूर्ण कषायोंमें आसक्त; मति, श्रुत,

१ द जहाजोगं. २ द. ब °गुणठाणाणि. ३ ब उवसोधियाउ.

होंति णपुंसयवेदा णारयजीवा य दव्वभावेहिं । सयलकसायासत्ता संजुत्ता णाणछक्केण ॥ २७९

सव्वे णारइया खलु[1] विविहेहिं असंजमेहिं परिपुण्णा । चक्खुअचक्खूओहीदंसणतिदएण जुत्ता य ॥ २८०

भावेसुं तियलेस्सा ताओ किण्हा य णीलकाओदा । दव्वेणुक्कडकिण्हा[2] भव्वाभव्वा य ते सव्वे ॥ २८१

छस्सम्मत्ता ताइं उवसमखइयाइवेदगंमिच्छो । सासणमिस्सा[3] य तहा संणी आहारिणो अणाहारा ॥ २८२

सायारअणायारा उवयोगा दोण्णि होंति तेसिं च । तिव्वकसाएण जुदा तिव्वोदयअप्पसत्थपयडिजुदा ॥ २८३

। गुणठाणादी सम्मत्ता ।

पढमधरंतमसण्णी पढमंबिदियासु सरिसओ जादि । पढमादीतदियंतं पक्खि भुयंगादि यायए[4] तुरिमं ॥ २८४

पंचमखिदिपरियंतं सिंहो इत्थी वि छट्ठखिदिअंतं । आसत्तमभूवलयं मच्छो मणुवो य वच्चंति ॥ २८५

अट्ठसगछक्कपणचउतियदुगवारो य सत्तपुढवीसु । कमसो उप्पज्जंते असंणिपमुहाइ उक्कस्से ॥ २८६

। उप्पण्णमाणजीवाणं वण्णणा सम्मत्ता ।

अवधि, कुमति, कुश्रुत और विभंग, इन छह ज्ञानोंसे संयुक्त; विविध प्रकारके असंयमों ( अविरति-भेदों ) से परिपूर्ण; चक्षु, अचक्षु, अवधि, इन तीन दर्शनोंसे युक्त; भावकी अपेक्षा कृष्ण, नील, कापोत, इन तीन लेश्याओं और द्रव्यकी अपेक्षा उत्कृष्ट कृष्ण लेश्यासे सहित; भव्यत्व और अभव्यत्व परिणामसे युक्त; औपशमिक, क्षायिक, वेदक, मिथ्यात्व, सासादन, मिश्र, इन छह सम्यक्त्वोंसे सहित; संज्ञी; आहारक व अनाहारक; इसप्रकार चौदह मार्गणाओंमेंसे भिन्न भिन्न मार्गणाओंसे सहित होते है ॥ २७८–२८२ ॥

उन नारकी जीवोंके साकार (ज्ञान) और निराकार ( दर्शन ) दोनों ही उपयोग होते हैं। ये नारकी तीव्र कषाय और तीव्र उदयवाली पाप-प्रकृतियोंसे युक्त होते है ॥ २८३ ॥

इसप्रकार गुणस्थानादिका वर्णन समाप्त हुआ।

प्रथम पृथिवीके अंततक असंज्ञी, तथा प्रथम और द्वितीयमें सरीसृप जाता है। पहिलीसे तीसरी पृथिवीपर्यन्त पक्षी, तथा चौथीतक भुजंगादिक उत्पन्न होते है ॥ २८४ ॥

पांचवीं पृथिवीपर्यन्त सिंह, छठी पृथिवीतक स्त्री, और सातवी भूमितक मत्स्य एवं मनुज ( पुरुष ) ही जाते हैं ॥ २८५ ॥

उपर्युक्त सात पृथिवियोंमें क्रमसे वे असंज्ञी आदिक जीव उत्कृष्ट रूपसे आठ, सात, छह, पांच, चार, तीन और दो वार ही उत्पन्न होते हैं ॥ २८६ ॥

इसप्रकार उत्पद्यमान जीवोंका वर्णन समाप्त हुआ।

---

१ ब खु. २ द °किण्हो. ३ ब सासणिमिस्सा. ४ द °भुयंगावियए.

चउवीस मुहुत्ताणिं सत्त दिणा एक्क पक्ख मासं च । दोचउछम्मासाइं पढमादो जम्ममरणअंतरयं ॥ २८७

मु २४, दि ७, दि १५, मा १, मा २, मा ४, मा ६।

। जम्मणमरणाणंतरकालपमाणं सम्मत्तं[1] ।

रयणादिणारयाणं णियसंखादो यसंखभागमिदा । पडिसमयं जायंते तेत्तियमेत्ता[2] य मरंति पुढं ॥ २८८

२ । ३ । १२२ । १०३ । ६२ । ३२ । ५२ ।[3] (?)
१ २

। उप्पज्जणमरणाण[4] परिमाणवण्णणा सम्मत्ता ।

णिक्कंता णिरयादो गब्भेसुं कम्मसंणिपज्जत्ते । णरतिरिएसुं जम्मदि [5]तिरियंचिय चरमपुढवीए ॥ २८९

वालेसुं[6] दाढीसुं[7] पक्खीसुं जलचरेसु जाऊणं । संखेज्जाउगजुत्ता केई णिरएसु वच्चंति ॥ २९०

केसवबलचक्कहरा ण होंति कइयावि णिरयसंचारी । जायंते तित्थयरा तदीयखोणीय परियंतं ॥ २९१

चौबीस मुहूर्त, सात दिन, एक पक्ष, एक मास, दो मास, चार मास और छह मास, यह क्रमसे प्रथमादिक पृथिवियोंमें जन्म-मरणके अन्तरका प्रमाण है ॥ २८७ ॥

प्र. पृ. में मुहूर्त २४; द्वि. पृ. दि. ७; तृ. पृ. दि. १५; च. पृ. मा. १; पं. पृ. मा. २; ष. पृ. मा. ४; स पृ. मा. ६ ।

इसप्रकार जन्म-मरणके अन्तरकालका प्रमाण समाप्त हुआ ।

रत्नप्रभादिक पृथिवियोंमे स्थित नारकियोंके अपनी संख्याके असंख्यातवे भागप्रमाण नारकी प्रत्येक समयमें उत्पन्न होते है और उतने ही मरते भी है ॥ २८८ ॥

इसप्रकार एक समयमें उत्पन्न होनेवाले व मरनेवाले जीवोंका कथन समाप्त हुआ ।

नरकसे निकले हुए जीव गर्भज, कर्मभूमिज, संज्ञी, एवं पर्याप्त ऐसे मनुष्य और तिर्यंचोंमें ही जन्म लेते है। परन्तु अन्तिम पृथिवीसे निकला हुआ जीव केवल तिर्यंच ही होता है, अर्थात् मनुष्य नहीं होता ॥ २८९ ॥

नरकोंसे निकले हुए उनमेंसे कितने ही जीव व्यालों ( सर्पादिकों ) में, डाढ़ों अर्थात् तीक्ष्ण दांतोंवाले व्याघ्रादिक पशुओमे, गृद्धादिक पक्षियोंमें, तथा जलचर जीवोंमें जाकर और संख्यात वर्षकी आयुसे युक्त होकर पुनः नरकोंमें जाते हैं ॥ २९० ॥

नरकमें रहनेवाले जीव वहांसे निकलकर नारायण, प्रतिनारायण, बलभद्र, और चक्रवर्ती कदापि नहीं होते । तीसरी पृथिवीतकके नारकी जीव वहांसे निकलकर तीर्थंकर हो सकते है ॥ २९१ ॥

१ द सम्मत्ता. २ द तेत्तियमेत्ताए. ३ द ३२५५२ ।. ४ द ब उप्पज्जं. ५ द तिरियचिय. ६ द ब वालीसुं. ७ द दालीसुं.

आतुरिमखिदी चरमंगधारिणो संजदा य धूमंतं । छट्ठंतं देसवदा सम्मत्तधरा केइ चरिमंतं ॥ २९२

। आगमणवण्णणा सम्मत्ता ।

आउस्स बंधसमए सिलो व्व सेलो[1] व्व वेणुमूले य । किमिरायकसायाणं उदयम्मि बंधेदि णिरयाऊ ॥२९३
किण्हाय णीलकाऊणुदयादो बंधिऊण णिरयाऊ । मरिऊण ताहिं जुत्तो पावइ णिरयं महाघोरं[2] ॥ २९४
किण्हादितिलेस्सजुदा जे पुरिसा ताण लक्खणं एदं । गोत्तं तह सकलत्तं एक्कं वंछेदि मारिदुं दुट्ठो ॥ २९५
धम्मदयापरिचत्तो[3] अमुक्कवेरो पयंडकलहयरो । बहुकोहो किण्हाए जम्मदि धूमादिचरिमंते ॥ २९६
विसयासत्तो विमदी माणी विण्णाणवज्जिदो मंदो । अलसो भीरू मायापवंचबहुलो य णिद्दालू ॥ २९७
परवंचणप्पसत्तो लोहंधो धणसुहाकंखी[4] । बहुसण्णा णीलाए जम्मदि तं चेव धूमंतं ॥ २९८
अप्पाणं मण्णंता अण्णं णिंदेदि अलियदोसेहिं । भीरू सोकविसण्णो परावमाणी यसूयी अ[5] ॥ २९९

चौथी पृथिवीतकके नारकी वहांसे निकलकर चरमशरीरी, धूमप्रभा पृथिवीतकके जीव सकल-संयमी और छठी पृथिवीतकके नारकी जीव देशव्रती हो सकते हैं। अन्तिम ( सातवीं ) पृथिवीसे निकले हुए जीवोंमें कोई विरले ही सम्यक्त्वके धारक होते हैं। ॥ २९२ ॥

इसप्रकार आगमनका वर्णन समाप्त हुआ।

आयुबन्धके समय सिलकी रेखाके समान क्रोध, शैलके समान मान, बांसकी जड़के समान माया और कृमिरागके समान लोभ कषायका उदय होनेपर नरकायुका बन्ध होता है ॥ २९३ ॥

कृष्ण, नील अथवा कापोत इन तीन लेश्याओंका उदय होनेसे नरकायुको बांधकर और मरकर उन्हीं लेश्याओंसे युक्त होकर महा भयानक नरकको प्राप्त करता है ॥ २९४ ॥

जो पुरुष कृष्णादि तीन लेश्याओंसे सहित हैं, उनका लक्षण यह है—कृष्ण लेश्यासे युक्त दुष्ट पुरुष अपने ही गोत्रीय तथा एकमात्र स्वकलत्रको भी मारनेकी इच्छा करता है ॥ २९५ ॥

दया धर्मसे रहित, वैरको न छोड़नेवाला, प्रचंड कलह करनेवाला और बहुत क्रोधी जीव कृष्ण लेश्याके साथ धूमप्रभा पृथिवीसे लेकर अन्तिम पृथिवीतकमें जन्म लेता है ॥ २९६ ॥

विषयोंमें आसक्त, मतिहीन, मानी, विवेकबुद्धिसे रहित, मंद ( मूर्ख ), आलसी, कायर, प्रचुर मायाप्रपंचमें संलग्न, निद्राशील, दूसरोंके ठगनेमें तत्पर, लोभसे अन्ध, धन-धान्यजनित सुखका इच्छुक, और बहुसंज्ञायुक्त अर्थात् आहारादि चारों संज्ञाओंमें आसक्त, ऐसा जीव नील लेश्याके साथ धूमप्रभा पृथिवीतकमें जन्म लेता है ॥ २९७–२९८ ॥

जो अपने आपकी प्रशंसा और असत्य दोषोंको दिखाकर दूसरोंकी निन्दा करता है, तथा जो भीरु, शोक व विषादसे युक्त, परका अपमान करनेवाला और ईर्ष्यासे संयुक्त है, जो कार्य-

१ द ब सिलोव्व सिलोव्व. २ द ब प्रत्योः गाथेयं अग्रिमगाथायाः पश्चादुपलभ्यते. ३ द ब °परिचित्तो. ४ द धण्णधणसुहाकंखी. ५ द ब यसूयाअ.

अमुणियकज्जाकज्जो धूवंतो परमपहे सद्दहइ । अप्पं पिव मण्णंतो परं पि कस्स वि ण पत्तिअइ ॥ ३००
थुव्वंतो देइ धणं मरिदुं वंछेदि समरसंघट्टे । काऊए संजुत्तो जम्मदि घम्मादिमेघंतं ॥ ३०१

। आउगबंधणपरिणामा सम्मत्ता ।

इंदयसेढीबद्धप्पइण्णयाणं हवंति उवरिम्मि । बाहिं बहुलस्सिजुदा अद्धो वट्टा यधोमुहाकंठा ॥ ३०२
चेट्ठेदि जम्मभूमी सा घम्मप्पहुदिखेत्ततिदयम्मि । उट्टियकोत्थलिकुंभीमोद्दलिमोग्गरमुइंगणालिणिहा ॥ ३०३
गोहत्थितुरयभत्थो अज्जपुडंअंबरीसदोणीओ । चउपंचमपुढवीसुं आयारो जम्मभूमीणं ॥ ३०४
झल्लरिमल्लयपत्थीकेयूरमसूरसाणयकिलिंजा । धयदीविचक्कवायस्सिगालसरिसा महाभीमा ॥ ३०५
अज्जखरकरहसरिसा संदोलअरिक्खसंणिहायारा । छस्सत्तमपुढवीणं दुरिक्खणिज्जा महाघोरा ॥ ३०६
करवत्तसरिच्छाओ अंते वट्टा समंतदाऊ यं । मज्जवमइवो णारयजम्मणभूमीओ भीमा य ॥ ३०७
अजगजमहिसतुरंगमखरोट्टमज्जालमेसपहुदीणं । कुथितीणं गंधादो णिरए गंधा अणंतगुणा ॥ ३०८

अकार्यको न समझकर चंचलचित्त होता हुआ परम पथका श्रद्धान करता है, अपने समान ही दूसरेको भी समझकर किसीका भी विश्वास नहीं करता है, स्तुति करनेवालोंको धन देता है, और समरसंघर्षमें मरनेकी इच्छा करता है, ऐसा प्राणी कापोत लेश्यासे संयुक्त होकर घर्मासे लेकर मेघा पृथिवीतकमें जन्म लेता है ॥ २९९–३०१ ॥

इसप्रकार आयुबंधक परिणामोंका कथन समाप्त हुआ।

इन्द्रक, श्रेणीबद्ध और प्रकीर्णक बिलोंके ऊपर अनेक प्रकारकी तलवारोंसे युक्त, अर्धवृत्त और अधोमुखवाली जन्मभूमियां हैं। ये जन्मभूमियां घर्मा पृथिवीको आदि लेकर तीसरी पृथिवीतक उष्ट्रिका, कोथली, कुम्भी, मुद्गालिका, मुद्गर, मृदंग और नालिके सदृश हैं ॥ ३०२–३०३ ॥

चतुर्थ और पंचम पृथिवीमें जन्मभूमियोंका आकार गाय, हाथी, घोड़ा, भस्त्रा, अब्जपुट, अम्बरीष और द्रोणी जैसा है ॥ ३०४ ॥

छठी और सातवीं पृथिवीकी जन्मभूमियां झालर ( वाद्यविशेष ), मल्लक ( पात्रविशेष ), पात्री, केयूर, मसूर, शाणक, किलिंज ( तृणकी बनी बड़ी टोकरी ), ध्वज, द्वीपी, चक्रवाक, शृगाल, अज, खर, करभ, संदोलक ( झूला ), और ऋक्ष ( रीछ ) के सदृश हैं। ये जन्मभूमियां दुष्प्रेक्ष्य एवं महा भयानक हैं ॥ ३०५–३०६ ॥

उपर्युक्त नारकियोंकी जन्मभूमियां अन्तमें करोंतके सदृश, चारों तरफसे गोल, मज्जवमयी (?) और भयंकर हैं ॥ ३०७ ॥

बकरी, हाथी, भैंस, घोड़ा, गधा, ऊंट, बिलाव और मैंढ़े आदिके सड़े-गले शरीरोंकी दुर्गन्धकी अपेक्षा नरकोंमें अनन्तगुणी दुर्गन्ध है ॥ ३०८ ॥

१ द ब परमपहइ सव्वहइ. २ द वुंछेदि. ३ ब इदियसेढी°. ४ द उव्विय°, ब उत्तिय°. ५ द ब अंतंपुढ. ६ द °चक्कवायासीगाल°, ब चक्कचात्तासीगाल°. ७ द °सरिच्छंसदोलअ°. ८ द धुरिक्खणिज्जा. ९ द समंतदाऊ. १० द ब भीमाए. ११ द कुथिताणं.

पणकोसवासजुत्ता होंति जहण्णम्हि जम्मभूमीओ । जेट्ठे चउस्सयाणिं दहपण्णरसं च मज्झिमए ॥ ३०९

५ । ४०० । १० । १५ ।

जम्मणखिदीण उदया णियणियरुंदाणि पंचगुणिदाणि । सत्ततिदुगेक्ककोणा पणकोणा होंति एदाओ ॥ ३१०

२५ । २००० । ५० । ७५ ।

एक्क दु ति पंच सत्त य जम्मणखेत्तेसु दारकोणाणि । तेत्तियमेत्ता दारा सेढीबद्धे पइण्णए एवं ॥ ३११

तिद्दारतिकोणाओ इंदयणिरयाणं जम्मभूमीओ । णिच्चंधयारबहुला कत्थुरिहिंतो अणंतगुणो ॥ ३१२

। जम्मणभूमी गदा ।

पावेणं णिरयबिले जादूणं ता मुहुत्तगंमेत्ते[4] । छप्पज्जत्ती पाविय आकस्सियभयजुदो[5] होदि[6] ॥ ३१३

भीदीए कंपमाणो चलिदुं दुक्खेण पट्ठिओ[7] संतो । छत्तीसाउहमज्झे पडिदूणं तत्थ उप्पलइ ॥ ३१४

उच्छेहजोयणाणिं सत्त धणू छस्सहस्सपंचसया । उप्पलइ पढमखेत्ते दुगुणं दुगुणं कमेण सेसेसु ॥ ३१५

जो ७, ध ६५०० ।

उपर्युक्त जन्मभूमियोंका विस्तार जघन्यरूपसे पांच कोस, उत्कृष्टरूपसे चारसौ कोस और मध्यमरूपसे दश-पन्द्रह कोसप्रमाण है ॥ ३०९ ॥

जन्मभूमियोंका ज. विस्तार को. ५; उ. वि. को. ४००; म. वि. को. १०–१५ ।

जन्मभूमियोंकी उंचाई अपने अपने विस्तारकी अपेक्षा पांचगुणी है । ये जन्मभूमियां सात, तीन, दो, एक और पांच कोनवाली हैं ॥ ३१० ॥

ज. भू. की ज. उंचाई को. २५; उ. उंचाई २०००; म. उं. ५० – ७५ ।

जन्मभूमियोंमें एक, दो, तीन, पांच और सात द्वार-कोन और इतने ही दरवाजे होते हैं । इसप्रकारकी व्यवस्था केवल श्रेणीबद्ध और प्रकीर्णक बिलोंमें ही है ॥ ३११ ॥

इन्द्रक बिलोंमें ये जन्मभूमियां तीन द्वार और तीन कोनोसे युक्त हैं । उक्त सब ही जन्मभूमियां नित्य ही कस्तूरीसे अनन्तगुणित काले अन्धकारसे व्याप्त है ॥ ३१२ ॥

इसप्रकार जन्मभूमियोंका वर्णन समाप्त हुआ ।

नारकी जीव पापसे नरकबिलमें उत्पन्न होकर और एक मुहूर्तमात्र कालमें छह पर्याप्तियोंको प्राप्त कर आकस्मिक भयसे युक्त होता है ॥ ३१३ ॥

पश्चात् वह नारकी जीव भयसे कांपता हुआ बड़े कष्टसे चलनेकेलिये प्रस्तुत होकर और छत्तीस आयुधोंके मध्यमें गिरकर वहांसे उछलता है ॥ ३१४ ॥

प्रथम पृथिवीमें जीव सात उत्सेध योजन और छह हजार पांचसौ धनुषप्रमाण ऊपर उछलता है, इसके आगे शेष पृथिवियोंमें उछलनेका प्रमाण क्रमसे उत्तरोत्तर दूना दूना है ॥ ३१५ ॥

यो० ७, ध० ६५०० ।

१ द चउस्सयणिं. २ द ब °कोणे. ३ द ब °णिरयाणिं. ४ द तामुहुत्तणं मेत्ते, ब ता मुहुत्तणंमेत्ते. ५ द भयजुदा. ६ ब होंदि. ७ द पविओ, ब पच्चिओ.

फालिज्जंते केई दारुणकरवत्तकंटअमुहेहिं । अण्णे भयंकरेहिं विज्झंति विचित्तभल्लेहिं ॥ ३२५
लोहकलाहावट्ठिदतेल्ले तत्तम्मि के वि छुब्भंति । पत्तूणं[1] पच्चंते जलंतजालुक्कडे जलणे ॥ ३२६
इगालजालमुम्मुरअग्गीदज्झंतमहसरीरा ते । सीदलजलमण्णंता धाविण पविसंति वइतरिणिं ॥ ३२७
कत्तरिसलिलायारा णारइया तत्थ ताण अंगाणि । छिंदंति दुस्सहावो[2] पावंता विविहपीडाओ ॥ ३२८
जलयरकच्छवमंडूकमयरपहुदीण विविहरूवधरा[3] । अण्णोण्णं भक्खंते[4] वइतरिणिजलम्मि[5] णारइया ॥ ३२९
विउलसिलाविच्चाले दट्ठूण बिलाणि झत्ति[6] पविसंति । तत्थ वि विसालजालो उट्ठदि सहसा महाअग्गी ॥ ३३०
दारुणहुदासजालामालाहिं दज्झमाणसव्वंगा । सीदलछायं मण्णिय असिपत्तवणम्मि पविसंति ॥ ३३१
तत्थ वि विविहतरूणं पवणहदा तवअपत्तफलपुंजा । णिवडंति ताण उवरिं दुप्पिच्छा वज्जदंडो व्व ॥ ३३२
चक्कसरकणयतोमरमोग्गरकरवालकोंतमुसलाणिं । अण्णाणि वि ताण सिरं असिपत्तवणादु णिवडंति ॥ ३३३

कोई नारकी करोंत ( आरी ) के काटोंके मुखोसे फाड़े जाते है, और इतर नारकी भयंकर और विचित्र भालोंसे वेधे जाते है ॥ ३२५ ॥

कितने ही नारकी जीव लोहेकी कड़ाहियोमें स्थित तपे हुए तेलमें फेंके जाते हैं, और कितने ही जलती हुई ज्वालाओसे उत्कट अग्निमें पकाये जाते है ॥ ३२६ ॥

कोयले और उपलेकी आगमें जल रहा है महान् शरीर जिनका, ऐसे वे नारकी जीव शीतल जल समझ दौड़कर वैतरिणी नदीमें प्रवेश करते है ॥ ३२७ ॥

उस वैतरिणी नदीमें कर्तरी ( कैंची ) के समान तीक्ष्ण जलके आकार परिणत हुए दूसरे नारकी उन नारकियोंके शरीरोंको दुस्सह अनेक प्रकारकी पीडाओंको पहुंचाते हुए छेदते हैं ॥ ३२८ ॥

वैतरिणी नदीके जलमें नारकी कछुआ, मेंढक और मगरप्रभृति जलचर जीवोके विविध रूपोंको धारण कर एक दूसरेका भक्षण करते है ॥ ३२९ ॥

पश्चात् वे नारकी विस्तीर्ण शिलाओंके बीचमें बिलोंको देखकर झटपट उनमें प्रवेश करते हैं, परन्तु वहांपर भी सहसा विशाल ज्वालाओंवाली महान् अग्नि उठती है ॥ ३३० ॥

पुनः जिनके सम्पूर्ण अंग तीक्ष्ण अग्निकी ज्वालाओंके समूहोंसे जल रहे है, ऐसे वे ही नारकी शीतल छाया जानकर असिपत्र वनमें प्रवेश करते है ॥ ३३१ ॥

वहांपर भी विविध प्रकारके वृक्षोंके गुच्छे, पत्र और फलोंके पुंज पवनसे ताड़ित होकर उन नारकियोंके ऊपर दुष्प्रेक्ष्य ( अदर्शनीय ) वज्रदण्डके समान गिरते है ॥ ३३२ ॥

इसके अतिरिक्त उस असिपत्रवनसे चक्र, बाण, कनक ( शलाकाकार ज्योतिःपिंड ), तोमर ( बाणविशेष ), मुद्गर, तलवार, भाला, मूसल तथा और भी अस्त्र-शस्त्र उन नारकियोंके सिरपर गिरते हैं ॥ ३३३ ॥

---

१ द पुरूणं. २ द दुस्सहावे. ३ द विविहस्सयरूवधरा. ४ द भक्खंता. ५ द ब °जलचरंमि. ६ द झंति, ब जंति.

छिण्णसिरा[1] भिण्णकरा तुदियच्छा[2] लंबमाणअंतचया । रुहिरारुणघोरतणा णिस्सरणा तं वणं पि[3] मुंचंति ॥ ३३४
गिद्धा गरुडा काया विहंगा अवरे वि वज्जमयतोंडा । कादूणं खडुदंता ताणंगे[4] ताणि कवलंति ॥ ३३५
अंगोवंगट्ठीणं चुण्णं कादूण चंडघादेहिं । विउलवणाणं मज्झे छुहिंति बहुखारदव्वाणि ॥ ३३६
जइ विलवयंति करुणं लग्गंते[5] जइ वि चलणजुगलम्मि । तहविह सण्णं खंडिय छुहंति चुल्लीसु णारइया ॥ ३३७
लोहमयजुवइपडिमं परदाररदाणं[6] गाढमंगेसुं । लायंते अइतत्तं खिवंति जलणे जलंतम्मि ॥ ३३८
मंसाहाररदाणं णारइया ताण अंगमंसाणिं । छेत्तूण तम्मुहेसुं छुहंति रुहिरोल्लरूवाणिं ॥ ३३९
महुमज्जाहाराणं णारइया तम्मुहेसु अइतत्तं । लोहदवं[7] धल्लंते विलीयमाणंगपब्भारं ॥ ३४०
करवालपहरभिण्णं कूवजलं जह पुणो वि संघडदि । तह णारयाण अंगं छिज्जंतं विविहसत्थेहिं[8] ॥ ३४१

अनन्तर, जिनके शिर छिद गये हैं, हाथ खण्डित होगये हैं, नेत्र व्यथित हैं, आंतोंके समूह लंबायमान हैं, और शरीर खूनसे लाल तथा भयानक हैं, ऐसे वे नारकी अशरण होकर उस वनको भी छोड़ देते हैं ॥ ३३४ ॥

गृद्ध, गरुड़, काक, तथा और भी वज्रमय मुखवाले व तीक्ष्ण दांतोंवाले पक्षी नारकियोंके शरीरको काटकर उन्हें खाते हैं ॥ ३३५ ॥

अन्य नारकी उन नारकियोंके अंग और उपांगोंकी हड्डियोंका प्रचंड घातोंसे चूर्ण करके उत्पन्न हुए विस्तृत घावोंमें बहुत क्षार पदार्थोंको डालते हैं ॥ ३३६ ॥

घावोंमें क्षार द्रव्योंके डालनेसे यद्यपि वे नारकी करुणापूर्ण विलाप करते हैं और चरण-युगलमें लगते है, तथापि अन्य नारकी उसप्रकार खिन्न अवस्थामें ही उन्हें खंड खंड करके चूल्हेमें डालते हैं ॥ ३३७ ॥

इतर नारकी परस्त्रीमें आसक्त रहनेवाले जीवोंके शरीरोंमें अतिशय तपी हुई लोहमय युवती स्त्रीकी मूर्तिको दृढ़तासे लगाते है और उन्हें जलती हुई आगमें फेंकते हैं ॥ ३३८ ॥

जो पूर्व भवमें मांसभक्षणके प्रेमी थे, उनके शरीरके मांसको काटकर अन्य नारकी रक्तसे भीगे हुए उन्हींके अंगके मांसखंडोंको उनके ही मुखोंमें डालते हैं ॥ ३३९ ॥

मधु और मद्यका सेवन करनेवाले प्राणियोंके मुखोंमें नारकी अत्यन्त तपे हुए द्रवित लोहेको डालते हैं, जिससे उनके अवयवसमूह भी पिघल जाते हैं ॥ ३४० ॥

जिसप्रकार तलवारके प्रहारसे भिन्न हुआ कुएँका जल फिरसे भी मिल जाता है, इसीप्रकार अनेकानेक शस्त्रोंसे छेदा गया नारकियोंका शरीर भी फिरसे मिल जाता है। तात्पर्य यह कि अनेकानेक शस्त्रोंसे छेदनेपर भी नारकियोंका अकाल-मरण कभी नहीं होता ॥३४१॥

१ ब णिच्छिण्णसिरा. २ द ब वुदियंछा. ३ द ब तव्वणम्मि. ४ द खंडदंताणंगं, ब खड्डदंता ताणंगं. ५ द असंगंते, ब अंगंते. ६ द परद्रारदाणि. ७ ब लोहदव्वं. ८ द विविहसत्तेहिं.

कच्छुरिकरकचसूजी[1]खइरंगारादिविविहभंगीहिं । अण्णोण्ण[2]जादणाओ कुणंति णिरएसु णारइया ॥ ३४२

अइतित्तकडुवकत्थरिसत्तीदो मट्टियं[3] अणंतगुणं । घम्माए णारइया थोवं ति चिरेण भुंजंति ॥ ३४३

अजगजमहिसतुरंगमखरोट्टमज्जारमेस[4]पहुदीणं । [5]कुंथिताणं गंधादो अणंतगंधो हुवेदि आहारो ॥ ३४४

अदिकुणिममसुहमण्णं रयणप्पहपहुदि जाव चरिमखिदिं । संखातीदगुणेणं दुगुच्छणिज्जो हु आहारो ॥ ३४५

घम्माए आहारो कोसस्सब्भंतरम्मि ठिदजीवे । इह मारं[6]दि गंधेणं सेसे कोसद्धवड्ढिया सत्ती ॥ ३४६

१ । $\frac{३}{२}$ । २ । $\frac{५}{२}$ । ३ । $\frac{७}{२}$ । ४ ।

पुव्वंबद्धसुराऊ अणंतअणुबंधिअण्णदरउदया । णासियतिरयणभावा णरतिरिया केइ असुरसुरा ॥ ३४७

सिकँ[7]दाणणासिपत्ता महबलकाला य सामसबला[8] हि । रुद्दंबरिसा विलसिदणामो महरुद्दखरणामा ॥ ३४८

कालग्गिरुद्दणामा कुंभो[9] वेतरणिपहुदिअसुरसुरा । गंतूण वालुकंतं णारइयाणं पकोपंति[10] ॥ ३४९

नरकोंमें कच्छुरि ( कपिकच्छु, केवाँच ), करोंत, सुई और खैरकी आग इत्यादि विविध प्रकारोंसे नारकी परस्परमें एक दूसरेको यातनायें किया करते है ॥ ३४२ ॥

घर्मा पृथिवीके नारकी अत्यन्त तीखी और कड़वी कत्थरि ( कचरी या अचार ? ) की शक्तिसे अनन्तगुणी तीखी और कड़वी थोड़ीसी मट्टीको चिरकालमें खाते हैं ॥ ३४३ ॥

नरकोंमें बकरी, हाथी, भैंस, घोड़ा, गधा, ऊंट, बिल्ली और मैढ़े आदिके सड़े हुए शरीरोंकी गन्धसे अनन्तगुणी दुर्गन्धवाला आहार होता है ॥ ३४४ ॥

रत्नप्रभासे लेकर अन्तिम पृथिवीपर्यन्त अत्यन्त सड़ा, अशुभ और उत्तरोत्तर असंख्यात-गुणा ग्लानिकर अन्न आहार होता है ॥ ३४५ ॥

घर्मा पृथिवीमें जो आहार है, उसकी गन्धसे यहांपर एक कोसके भीतर स्थित जीव मर सकते हैं, इसके आगे शेष द्वितीयादिक पृथिवियोंमें इसकी घातक शक्ति, आधा आधा कोस और भी बढ़ती गई है ॥ ३४६ ॥

घर्मा १; वंशा $\frac{३}{२}$; मेघा २; अंज. $\frac{५}{२}$; अरि. ३; मघ. $\frac{७}{२}$; माघ. ४ कोस।

पूर्वमें देवायुका बन्ध करनेवाले कोई नर या तिर्यंच अनन्तानुबन्धीमेंसे किसी एकका उदय आजानेसे रत्नत्रयको नष्ट करके असुरकुमार जातिके देव होते हैं ॥ ३४७ ॥

सिकतानन, असिपत्र, महाबल, महाकाल, श्याम और शबल, रुद्र, अंबरीष, विलसित नामक, महारुद्र, महाखर नामक, काल, तथा अग्निरुद्र नामक, कुम्भ और वैतरणि आदिक असुरकुमार जातिके देव तीसरी वालुकाप्रभा पृथिवीतक जाकर नारकियोंको क्रोधित कराते हैं ॥ ३४८–३४९ ॥

१ द ब सूजीए°. २ द ब अण्णेण. ३ द संत्तीदोमंधिअं, ब संतीदोवमंधियं. ४ द ब °तुरग. ५ द कुधिताणं. ६ द ब मातहि. ७ अंबे अंबरिसी चेव, सामे य सबलेवि य । रोद्दोवरुद्द काले य, महाकालेत्ति आवरे ॥ ६८ ॥ असिपत्ते धणु कुंभे, वालुवेयरणीवि य । खरस्सरे महाघोसे, एवं पण्णरसाहिया ॥ ६९ ॥ सूत्रकृतांग-निर्युक्तिः; प्रवचनसारोद्धारः पृष्ठ ३२१. ८ द ब °सवलं. ९ द ब कुंभी. १० द णारयप्पकोपंति.

इह खेत्ते जह मणुवा पेच्छंते मेसमहिसजुद्धादिं । तह णिरये असुरसुरा णारयकलहं पतुट्ठमणा ॥ ३५०
एक्क ति सग दस सतरस[1] तह य बावीसं होंति तेत्तीसं । जा अण्णवुमा[2] पावंते ताव महा य बहुदुक्खं ॥ ३५१
णिरएसु णत्थि सोक्खं णिमेसमेत्तं[3] पि णारयाण सदा । दुक्खाइं दारुणाइं वट्टंते पच्चमाणाणं ॥ ३५२
कदलीघादेण विणा णारयगत्ताणि आउअवसाणे । मारुदपहदब्भाइ व णिस्सेसाणि विलीयंते ॥ ३५३
एवं बहुविहदुक्खं जीवा पावंति पुव्वकददोसा । तद्दुक्खस्स सरूवं को सक्कइ वण्णिदुं सयलं ॥ ३५४
सम्मत्तरयणपव्वदसिहरादो मिच्छभावखिदिपडिदो । णिरयादिसु अइदुक्खं पाविय पविसइ णिगोदम्मि[4] ॥ ३५५
सम्मत्तं देसजमं लहिदूणं विसयहेदुणा चलिदो । णिरयादिसु अइदुक्खं पाविय पविसइ णिगोदम्मि ॥ ३५६
सम्मत्तं सयलजमं लहिदूणं[5] विसयकारणा चलिदो । णिरयादिसु[6] अइदुक्खं पाविय पविसइ णिगोदम्मि ॥ ३५७

इस क्षेत्रमें जिसप्रकार मनुष्य मैंढ़े और भैंसे आदिके युद्धको देखते हैं, उसीप्रकार नरकमें असुरकुमार जातिके देव नारकियोंके युद्धको देखते हैं और मनमें सन्तुष्ट होते हैं ॥ ३५० ॥

रत्नप्रभादिक पृथिवियोंमें नारकी जीव, जबतक क्रमशः एक, तीन, सात, दश, सत्तरह, बाईस और तेतीस अर्णवोपम ( सागरोपम ) पूर्ण होते हैं, तबतक बहुत भारी दुखको प्राप्त करते है ॥ ३५१ ॥

नरकोंमें पचनेवाले नारकियोंको क्षणमात्रकेलिये भी सुख नहीं है, किन्तु उन्हें सदैव दारुण दुखोंका अनुभव होता रहता है ॥ ३५२ ॥

नारकियोंके शरीर कदलीघात ( अकालमरण ) के विना आयुके अन्तमें वायुसे ताड़ित मेघोंके समान निःशेष विलीन हो जाते हैं ॥ ३५३ ॥

इसप्रकार पूर्वमें किये गये दोषोंसे जीव नरकोंमें जिस नाना प्रकारके दुखको प्राप्त करते है, उस दुखके संपूर्ण स्वरूपका वर्णन करनेकेलिये भला कौन समर्थ है ? ॥ ३५४ ॥

सम्यक्त्वरूपी रत्नपर्वतके शिखरसे मिथ्यात्वभावरूपी पृथिवीपर पतित हुआ प्राणी नारकादिक पर्यायोंमें अत्यन्त दुःखको प्राप्तकर निगोदमें प्रवेश करता है ॥ ३५५ ॥

सम्यक्त्व और देश चारित्रको प्राप्तकर यह जीव विषयसुखके निमित्त उससे ( सम्यक्त्व और चारित्रसे ) चलायमान होजाता है, और इसीलिये वह नरकोंमें अत्यन्त दुखको भोगकर निगोदमें प्रविष्ट होता है ॥ ३५६ ॥

कभी सम्यक्त्व और सकल संयमको भी प्राप्तकर विषयोंके कारण उनसे चलायमान होता हुआ नरकोंमें अत्यन्त दुःखको पाकर निगोदमें प्रवेश करता है ॥ ३५७ ॥

१ द तसय. २ द जह अरउवमा, ब जह अरब्बुमा. ३ द ब अणुमिसमेत्तं पि. ४ द पावी पइसं णिगोदम्मि. ५ द लद्धूणं. ६ द णिरयादीअइदुक्खं.

सम्मत्तरहिदचित्तो जोइसमंतादिएहि वट्टंतो । णिरयादिसु बहुदुक्खं पाविय पविसइ णिगोदम्मि ॥ ३५८

। दुक्खसरूवा समत्ता ।

घम्मादीखिदितिदये णारइया मिच्छभावसंजुत्ता । जाइभरणेण केई केई दुव्वारवेदणाभिहदा ॥ ३५९

केई देवाहिंतो धम्मणिबद्धा कहा वसोदूणं । गेण्हंते सम्मत्तं अणंतभवचूरणणिमित्तं ॥ ३६०

पंकपहापहुदीणं णारइया तिदसबोहणेण विणा । सुमरिदजाई दुक्खप्पहदा गेण्हंति[1] सम्मत्तं ॥ ३६१

। दंसणगहणं[2] गदं ।

मज्जं पिबंता पिसिदं लसंता जीवे हणंते मिगलाण तत्ता ।
णिमेसमेत्तेण[3] सुहेण पावं पावंति[4] दुक्खं णिरए अणंतं ॥ ३६२

लोहकोहभयमोहबलेणं जे वदंति वयणं पि असच्चं । ते णिरंतरभये[5] उरुदुक्खे दारुणम्मि णिरयम्मि पडंते ॥ ३६३

छेत्तूण भित्तिं वधिदूण पीयं[6] पट्टादि घेत्तूण धणं हरंता ।
अण्णेहि अण्णाअसएहि[7] मूढा भुंजंति दुक्खं णिरयम्मि घोरे ॥ ३६४

जिसका चित्त सम्यग्दर्शनसे विमुख है तथा जो ज्योतिष और मंत्रादिकोंसे आजीविका (वृत्ति) करता है, ऐसा जीव नरकादिकमें बहुत दुःखको पाकर निगोदमें प्रवेश करता है ॥ ३५८ ॥

दुःखके स्वरूपका वर्णन समाप्त हुआ।

घर्मा आदि तीन पृथिवियोंमें मिथ्यात्व भावसे संयुक्त नारकियोंमेंसे कोई जातिस्मरणसे, कोई दुर्वार वेदनासे व्यथित होकर, और कोई धर्मसे सम्बन्ध रखनेवाली कथाओंको देवोंसे सुनकर अनन्त भवोंके चूर्ण करनेमें निमित्तभूत ऐसे सम्यग्दर्शनको ग्रहण करते हैं ॥ ३५९–३६० ॥

पंकप्रभादिक शेष चार पृथिवियोंके नारकी जीव देवकृत प्रबोधके विना जातिस्मरण और वेदनाके अनुभवमात्रसे ही सम्यग्दर्शनको ग्रहण करते हैं ॥ ३६१ ॥

सम्यग्दर्शनके ग्रहणका कथन समाप्त हुआ।

जो मद्यको पीते हैं, मांसकी अभिलाषा करते हैं, जीवोंका घात करते हैं, और मृगयामें तृप्त होते हैं, वे क्षणमात्रके सुखकेलिये पाप उत्पन्न करते हैं और नरकमें अनन्त दुखको पाते हैं ॥ ३६२ ॥

जो जीव लोभ, क्रोध, भय अथवा मोहके बलसे असत्य वचन बोलते हैं, वे निरंतर भयको उत्पन्न करनेवाले, महान् कष्टकारक, और अत्यंत भयानक नरकमें पडते हैं ॥ ३६३ ॥

भीतको छेदकर, प्रिय जनको मारकर, और पट्टादिकको ग्रहण करके धनको हरने तथा अन्य सैकडों अन्यायोंसे मूर्ख लोग भयानक नरकमें तीव्र दुखको भोगते हैं ॥ ३६४ ॥

---

१ द गेण्णंति. २ द ब °भग्गदं. ३ ब णिमिसमोहेण. ४ द सुइ ण पावंति. ५ द णिरंतरभये. ६ द पिंपं, ब पियं. ७ द ब अण्णाअसहेइ.

लज्जाए चत्ता मयणेण मत्ता तारुण्णरत्ता परदारसत्ता ।
रत्तीदिणं मेहुणमाचरंता पावंति दुक्खं णिरएसु घोरं ॥ ३६५

पुत्ते कलत्ते सजणम्मि मित्ते जे जीवणत्थं परवंचणेणं ।
वड्ढंति तिण्णा दविणं हरंते ते तिव्वदुक्खे णिरयम्मि जंति ॥ ३६६

संसारण्णवमहणं तिहुवणभव्वाण पेम्मसुहजणणं । संदरिसियसयलट्ठं संभवदेवं णमामि तिविहेण ॥ ३६७

एवमाइरियपरंपरागयतिलोयपण्णत्तीए णारयलोयसरूवणिरूवणपण्णत्ती णाम

बिदुओ महाधियारो सम्मत्तो ॥ २ ॥

---

लज्जासे रहित, कामसे उन्मत्त, जवानीमें मस्त, परस्त्रीमें आसक्त, और रात-दिन मैथुनका सेवन करनेवाले प्राणी नरकोंमें जाकर घोर दुःखको प्राप्त करते हैं ॥ ३६५ ॥

पुत्र, स्त्री, स्वजन और मित्रके जीवनार्थ जो लोग दूसरोंको ठगकर तृष्णाको बढ़ाते हैं, तथा परके धनको हरते हैं, वे तीव्र दुखको उत्पन्न करनेवाले नरकमें जाते है ॥ ३६६ ॥

संसारसमुद्रका मथन करनेवाले ( वीतराग ), तीनों लोकोंके भव्य जनोंको धर्मप्रेम और सुखके दायक ( हितोपदेशक ), और सम्पूर्ण पदार्थोंके यथार्थ स्वरूपको दिखलानेवाले ( सर्वज्ञ ), ऐसे सम्भवनाथको मैं मन, वचन और कायसे नमस्कार करता हूं ॥ ॥ ३६७ ॥

इसप्रकार आचार्यपरंपरागत त्रिलोक-प्रज्ञप्तिमें नारकलोकस्वरूप-निरूपणप्रज्ञप्तिनामक

द्वितीय महाधिकार समाप्त हुआ ॥ २ ॥

---

१ द पेमसुह°. २ द समत्तो.

## [ तिदियो महाधियारो ]

भव्वजणमोक्खजणणं मुणिंददेविंदपणदपयकमलं । णमिय अभिणंदणेसं भावणलोयं परूवेमो ॥ १
भावणणिवासखेत्तं भवणसुराणं[१] वियप्पचिण्हाणि । भवणाणं परिसंखा इंदाण पमाणणामाइं ॥ २
दक्खिणउत्तरइंदा पत्तेक्कं ताण भवणपरिमाणं । अप्पमहद्धियमज्झिमभावणदेवाण भवणवासं[२] च ॥ ३
भवणं वेदी कूडा जिणघरपासादइंदभूदीओ । भवणामराण संखा आउपमाणं जहाजोग्गं ॥ ४
उस्सेहोहिपमाणं गुणठाणादीणि एक्कसमयम्मि । उप्पज्जणमरणाण य परिमाणं तह य आगमणं ॥ ५
भावणलोयस्साऊबंधणपावोग्गभावभेदा य । सम्मत्तगहणहेऊ अहियारा इत्थ चउवीसं ॥ ६
रयणप्पहपुढवीए खरभाए पंकबहुलभागम्मि । भवणसुराणं भवणाइं होंति वररयणसोहाणि ॥ ७
सोलससहस्समेत्तो खरभागो पंकबहुलभागो वि । चउसीदिसहस्साणिं जोयणलक्खं दुवे मिलिदा ॥ ८

१६००० । ८४००० ।

। भावणदेवाणं णिवासखेत्तं गदं ।

जो भव्य जीवोंको मोक्ष प्रदान करनेवाले हैं, तथा जिनके चरणकमलोंमें मुनीन्द्र अर्थात् गणधर एवं देवोंके इन्द्रोंने भी नमस्कार किया है, ऐसे अभिनन्दन स्वामीको नमस्कार करके भावन-लोकका निरूपण करते हैं ॥ १ ॥

भवनवासियोंका निवासक्षेत्र[१], भवनवासी देवोंके भेद[२], उनके चिह्न[३], भवनोंकी संख्या[४], इन्द्रोंका प्रमाण[५], इन्द्रोंके नाम[६], दक्षिण इन्द्र और उत्तर इन्द्र[७], उनमेंसे प्रत्येकके भवनका परिमाण[८], अल्पर्द्धिक, महर्द्धिक और मध्यमर्द्धि भवनवासी देवोंके भवनोंका व्यास[९] ( विस्तार ), भवन[१०], [११]वेदी, कूट[१२], जिनमन्दिर[१३], प्रासाद[१४], इन्द्रोंकी [१५]विभूति, भवनवासी देवोंकी संख्या[१६], यथायोग्य आयुका[१७] प्रमाण, उनके शरीरकी उंचाई[१८]का प्रमाण, उनके अवधिज्ञान[१९]के क्षेत्रका प्रमाण, गुणस्थान[२०]ादिक, एक समयमें उत्पन्न होनेवाले और मरनेवाले भवनवासी देवोंका प्रमाण[२१], तथा आगमन[२२], भवनवासी देवोंकी आयुके बन्धयोग्य भावों[२३]के भेद, और सम्यक्त्व-ग्रहणके[२४] कारण, इसप्रकार इस तृतीय महाधिकारमें ये चौबीस अधिकार हैं ॥ २–६ ॥

रत्नप्रभा पृथिवीके खर भाग और पंकबहुल भागमें उत्कृष्ट रत्नोंसे शोभायमान भवनवासी देवोंके भवन हैं ॥ ७ ॥

इन दोनों भागोंमेंसे खर भाग सोलह हजार योजन और पंकबहुल भाग चौरासी हजार योजनप्रमाण मोटा है । उक्त दोनों भागोंकी मुटाई मिलकर एक लाख योजनप्रमाण है ॥ ८ ॥

खर भागकी मुटाई १६००० + पंकबहुल भाग ८४००० = १००००० योजन ।

भवनवासी देवोंके निवासक्षेत्रका कथन समाप्त हुआ ।

---

१ द ब भवणपुराणं. २ द भवणं वासं.

असुरा णागसुवण्णा दीओवहित्थणिदविज्जुदिसअग्गी । वाउकुमारा परया दसभेदा होंति भवणसुरा ॥ ९

। वियप्पा सम्मत्ता ।

चूडामणिअहिगरुडा करिमयरा वड्ढमाणवज्जहरी । कलसो तुरवो मउडे कमसो चिण्हाणि एदाणि ॥ १०

। चिण्हा सम्मत्ता ।

चउसट्ठी चउसीदी बावत्तरि होंति छस्सु ठाणेसु । छाहत्तरि छण्णउदी लक्खाणिं[1] भवणवासिभवणाणिं ॥ ११

६४००००० । ८४००००० । ७२००००० । ७६००००० । ७६००००० । ७६००००० । ७६००००० ।

७६००००० । ७६००००० । ९६००००० ।

एदाणं भवणाणं एक्कस्सिं मेलिदाण परिमाणं । बाहत्तरि लक्खाणिं कोडीओ सत्तमेत्ताओ ॥ १२

७७२००००० ।

। भवणसंखा गदा ।

दससु कुलेसुं पुह पुह दो दो[2] इंदा हवंति णियमेण । ते एक्कस्सिं मिलिदा[3] वीस विराजंति भूदीहिं[4] ॥ १३

। इंदपमाणं सम्मत्तं ।

असुरकुमार, नागकुमार, सुपर्णकुमार, द्वीपकुमार, उदधिकुमार, स्तनितकुमार, विद्युत्कुमार, दिक्कुमार, अग्निकुमार और वायुकुमार, इसप्रकार भवनवासी देव दश प्रकार है ॥ ९ ॥

विकल्पोंका वर्णन समाप्त हुआ ।

उपर्युक्त दश भवनवासी देवोंके मुकुटमें क्रमसे चूडामणि, सर्प, गरुड़, हाथी, मगर, वर्द्धमान ( स्वस्तिक ), वज्र, सिंह, कलश और तुरग, ये ( दश ) चिह्न होते है ॥ १० ॥

चिह्नोंका वर्णन समाप्त हुआ ।

चौंसठ लाख, चौरासी, लाख, बहत्तर लाख, छह स्थानोंमें छयत्तर लाख और छयानबै लाख, इसप्रकार क्रमसे दश स्थानोंमें उन भवनवासी देवोंके भवनोंकी संख्या है ॥ ११ ॥

असुरकु. ६४०००००, नागकु. ८४०००००, सुपर्णकु. ७२०००००, दीपकु. ७६०००००, उदधिकु. ७६०००००, स्तनितकु. ७६०००००, विद्युत्कु. ७६०००००, दिक्कु. ७६०००००, अग्निकु. ७६०००००, वायुकु. ९६००००० ।

इन सब भवनोंके प्रमाणको एकत्र मिलानेपर सात करोड़ बहत्तर लाख होता है ॥ १२ ॥ ७७२००००० ।

भवनोंकी संख्याका कथन समाप्त हुआ ।

उपर्युक्त दश भवनवासियोंके कुलोंमें नियमसे पृथक् पृथक् दो दो इन्द्र होते हैं । वे सब मिलकर वीस इन्द्र होते हैं, जो अपनी अपनी विभूतिसे शोभायमान हैं ॥ १३ ॥

इन्द्रोंका प्रमाण समाप्त हुआ ।

---

१ द ब एक्काणिं. २ ब दो दो. ३ द ब मेलिदा. ४ द भूदीही.

पढमो हु चमरणामो इंदो वइरोयणो त्ति बिदिओ य । भूदाणंदो धरणाणंदो वेणू यं वेणुदारी य ॥ १४
पुण्णवसिट्ठजलप्पहजलकंता तह य घोसमहघोसा । हरिसेणो हरिकंतो अमिदगदी अमिदवाहणग्गिसिही ॥ १५
अग्गीवाहणणामो वेलंबपभंजणाभिधाणा य । एदे असुरप्पहुदिसु कुलेसु दोहो कमेण देविंदा ॥ १६

। इंदाण णाम सम्मत्ता ।

दक्खिणइंदा चमरो भूदाणंदो य वेणुपुण्णा य । जलपहघोसा हरिसेणामिदगदी अग्गिसिहिवेलंबा ॥ १७
वइरोअंणो य धरणाणंदो तह वेणुधारअवसिट्ठा । जलकंतमहाघोसा हरिकंता अमिदअग्गिवाहणया ॥ १८
तह य पभंजणणामो उत्तरइंदा हवंति दह एदे । अणिमादिगुणेहि जुदा मणिकुंडलमंडियकवोला ॥ १९

। दक्खिणउत्तरइंदा गदा ।

चउतीसं[५] चउदालं अट्ठत्तीसं हवंति लक्खाणिं । चालीसं छट्ठाणे तत्तो पण्णासलक्खाणि ॥ २०
तीसं चालं चउतीसं छस्सु वि ठाणेसुं छत्तीसं । छत्तालं चरिमम्मि य इंदाणं भवणलक्खाणिं ॥ २१

असुरकुमारोंमें प्रथम चमर नामक और दूसरा वैरोचन इन्द्र, नागकुमारोंमें भूतानन्द और धरणानन्द, सुपर्णकुमारोंमें वेणु और वेणुधारी, द्वीपकुमारोंमें पूर्ण और वशिष्ठ, उदधिकुमारोंमें जलप्रभ और जलकान्त, स्तनितकुमारोंमें घोष और महाघोष, विद्युत्कुमारोंमें हरिषेण और हरिकान्त, दिक्कुमारोंमें अमितगति और अमितवाहन, अग्निकुमारोंमें अग्निशिखी और अग्निवाहन, वायुकुमारोंमें वेलम्ब और प्रभंजन नामक, इसप्रकार ये दो दो इन्द्र क्रमसे उन असुरादिक निकायोंमें होते हैं ॥ १४–१६ ॥

इन्द्रोंके नामोंका कथन समाप्त हुआ।

चमर, भूतानन्द, वेणु, पूर्ण, जलप्रभ, घोष, हरिषेण, अमितगति, अग्निशिखी और वेलंब, ये दश दक्षिण इन्द्र; तथा वैरोचन, धरणानन्द, वेणुधारक, वशिष्ठ, जलकान्त, महाघोष, हरिकान्त, अमितवाहन, अग्निवाहन और प्रभंजन नामक, ये दश उत्तर इन्द्र हैं। ये सब इन्द्र अणिमादिक ऋद्धियोंसे युक्त और मणिमय कुण्डलोंसे अलंकृत कपोलोंको धारण करनेवाले हैं ॥ १७ – १९ ॥

दक्षिण उत्तर इन्द्रोंका वर्णन समाप्त हुआ।

चौंतीस लाख, चवालीस लाख, अड़तीस लाख, छह स्थानोंमें चालीस लाख, इसके आगे पचास लाख, तीस लाख, चालीस लाख, चौंतीस लाख, छह स्थानोंमें छत्तीस लाख, और अन्तमें छ्यालीस लाख, इसप्रकार क्रमशः उन दक्षिण इन्द्र और उत्तर इन्द्रोंके भवनोंकी संख्याका प्रमाण है ॥ २०–२१ ॥

१ द वेणु व. २ ब वइरो अण्णो. ३ ब वेणुदारअ°. ४ द अणिमादिगुणे जुदा, ब अणिमादिगुणे-जुत्ता. ५ द चोत्तीसं. ६ द ब छसु वि ठाण.

३४००००० । ४४००००० । ३८००००० । ४०००००० । ४०००००० । ४०००००० । ४०००००० ।
४०००००० । ४०००००० । ५०००००० । ३०००००० । ४०००००० । ३४००००० । ३६००००० ।
३६००००० । ३६००००० । ३६००००० । ३६००००० । ३६००००० । ४६००००० ।

भवणा भवणपुराणिं आवासा अ सुराण होदि तिविहा णं ।
रयणप्पहाए भवणा दीवसमुद्दाण उवरि भवणपुरा ॥ २२

दहसेलदुमादीणं रम्माणं उवरि होंति आवासा । णागादीणं केसिं तियणिलया भवणमेक्कमसुराणं ॥ २३

। भवणवण्णणा सम्मत्ता ।

अप्पमहद्धियमज्झिमभावणदेवाण होंति भवणाणि । दुगबादालसहस्सा लक्खमधोधो खिदीय गंतूण ॥ २४

२००० । ४२००० । १००००० ।

अप्पमहद्धियमज्झिमभावणदेवाण वासवित्थारो[2] । समचउरस्सा भवणा वज्जमयद्दारछज्जिया सव्वे ॥ २५

चमर ३४०००००, भूतानंद ४४०००००, वेणु ३८०००००, पूर्ण ४००००००, जलप्रभ ४००००००, घोष ४००००००, हरिषेण ४००००००, अमितगति ४००००००, अग्निशिखी ४००००००, वेलंब ५००००००, वैरोचन ३००००००, धरणानंद ४००००००, वेणुधारी ३४०००००, वसिष्ठ ३६०००००, जलकान्त ३६०००००, महाघोष ३६०००००, हरिकान्त ३६०००००, अमितवाहन ३६०००००, अग्निवाहन ३६०००००, प्रभंजन ४६०००००।

भवनवासी देवोंके निवास-स्थान भवन, भवनपुर और आवासके भेदसे तीन प्रकारके होते है । इनमेंसे रत्नप्रभा पृथिवीमें स्थित निवासस्थानोंको भवन, द्वीप-समुद्रोंके ऊपर स्थित निवासस्थानोंको भवनपुर, और रमणीय तालाब, पर्वत तथा वृक्षादिकके ऊपर स्थित निवासस्थानोंको आवास कहते हैं । नागकुमारादिक देवोंमेंसे किन्हींके तो भवन, भवनपुर और आवासरूप तीनों ही तरहके निवासस्थान होते हैं, परन्तु असुरकुमारोंके केवल एक भवनरूप ही निवासस्थान होते है ॥ २२-२३ ॥

भवनोंका वर्णन समाप्त हुआ ।

अल्पर्द्धिक, महर्द्धिक और मध्यम ऋद्धिके धारक भवनवासी देवोंके भवन क्रमशः चित्रा पृथिवीके नीचे नीचे दो हजार, ब्यालीस हजार और एक लाख योजनपर्यन्त जाकर हैं ॥ २४ ॥

अल्पर्द्धिक २०००, महर्द्धिक ४२०००, मध्य. १०००० ।

अब अल्पर्द्धिक, महर्द्धिक और मध्यम ऋद्धिके धारक भवनवासी देवोंके निवासस्थानोंका विस्तार कहा जाता है । ये सब भवन समचतुष्कोण तथा वज्रमय द्वारोंसे शोभायमान हैं ॥ २५ ॥

१ द भुवण°. २ द ब णिवासखेत्तवि°.

बहलत्ते तिसयाणिं संखासंखेज्जजोयणा वासे । संखेज्जरुंदभवणेसु भवणदेवा वसंति संखेज्जा ॥ २६
संखातीदा सेयं छत्तीससुरा[1] य होदि संखेज्जा ( ? ) । भवणसरूवा एदे[2] वित्थारा होइ जाणिज्जो ॥ २७

। भवणवण्णणं सम्मत्तं[3] ।

तेसिं चउसु दिसासुं जिणदिट्ठपमाणजोयणे गंता । मज्झम्मि दिव्ववेदी पुह पुह वेट्ठेदि एक्केक्का ॥ २८
दो कोसा उच्छेहा वेदीणमकट्टिमाण सव्वाणं । पंचसयाणिं दंडा वासो वररयणछण्णाणं ॥ २९
गोउरदारजुदाओ उवरिम्मि जिणिंदगेहसहिदाओ । भवणसुररक्खिदाओ वेदीओ ताओ[4] सोहंति ॥ ३०
तब्बाहिरे असोयंसत्तच्छदचंपचूदवण पुण्णा । णियणाणातरुजुत्ता चेट्ठंति चेत्ततरूसहिदा ॥ ३१
चेत्तदुमत्थलरुंदं दोण्णि सया जोयणाणि पण्णासा । चत्तारो मज्झम्मि य अंते कोसद्धमुच्छेहो ॥ ३२




ये भवन बाहल्यमें ( उंचाईमें ) तीनसौ योजन, और विस्तारमें संख्यात व असंख्यात योजनप्रमाण होते हैं। इनमेंसे संख्यात योजन विस्तारवाले भवनोंमें संख्यात, और शेष असंख्यात योजन विस्तारवाले भवनोंमें असंख्यात भवनवासी देव रहते हैं (?)। ऐसा भवनोंका स्वरूप और विस्तार जानना चाहिये ॥ २६–२७ ॥

भवनोंके विस्तारका कथन समाप्त हुआ।

उन भवनोंकी चारों दिशाओंमें जिनभगवान्से उपदिष्ट योजनप्रमाण जाकर एक एक दिव्य वेदी ( कोट ) पृथक् पृथक् उन भवनोंको मध्यमें वेष्टित करती है ॥ २८ ॥

उत्तमोत्तम रत्नोंसे व्याप्त इन सब अकृत्रिम वेदियोंकी उंचाई दो कोस और विस्तार पांचसौ धनुषप्रमाण होता है ॥ २९ ॥

गोपुरद्वारोंसे युक्त और उपरिम भागमें जिनमन्दिरोंसे सहित वे वेदियां भवनवासी देवोंसे रक्षित होती हुई सुशोभित होती हैं ॥ ३० ॥

वेदियोंके बाह्य भागमें चैत्यवृक्षोंसे सहित और अपने नाना वृक्षोंसे युक्त पवित्र अशोकवन, सप्तच्छदवन, चंपकवन और आम्रवन स्थित हैं ॥ ३१ ॥

चैत्यवृक्षोंके स्थलका विस्तार दोसौ पचास योजन, तथा उंचाई मध्यमें चार योजन और अन्तमें अर्ध कोसप्रमाण होती है ॥ ३२ ॥

---

१ [ सेसच्छत्तीस° ]. २ ब एदो. ३ द ब सम्मत्ता. ४ द ब भवणासुरतक्खिदाओ वेदीणं तेसु.

छद्दोभूमुहरुंदा[1] चउजोयणउच्छिदाणि पीढाणि । पीढोवरि बहुमज्झे रम्मा चेट्ठंति चेत्तदुमा ॥ ३३

६ । २ । ४ ।

पत्तेक्कं रुक्खाणं अवगाढं[2] कोसमेक्कमुद्दिट्ठं । जोयण खंदुच्छेहो साहादीहत्तणं च चत्तारि ॥ ३४

को १ । जो १ । ४ ।[3]

विविहवररयणसाहा विचित्तकुसुमोवसोभिदा सव्वे । वरमरगयवरपत्ता दिव्वतरू ते विरायंति ॥ ३५

विविहंकुरुचेंचइया विविहफला विविहरयणपरिणामा[4] । छत्तादिछत्तजुत्ता[5] घंटाजालादिरमणिज्जा ॥ ३६

आदिणिहणेण हीणा पुढिविमया सव्वभवणचेत्तदुमा । जीवुप्पत्तिलयाणं[6] होंति णिमित्ताणि ते णियमा[7] ॥ ३७

चेत्ततरूणं मूले पत्तेक्कं चउदिसासु पचेव । चेट्ठंति जिणप्पडिमा पलियंकठिया सुरेहिं महणिज्जा ॥ ३८

चउतोरणाभिरामा अट्ठमहामंगलेहि सोहिल्ला । वररयणणिम्मिदेहिं माणत्थंभेहि अइरम्मा ॥ ३९

। वेदीवण्णणा गदा ।

वेदीणं बहुमज्झे जोयणसयमुच्छिदा महाकूडा । वेत्तासणसंठाणा रयणमया होंति सव्वट्ठ ॥ ४०

पीठोंकी भूमिका विस्तार छह योजन, मुखका विस्तार दो योजन, और उंचाई चार योजन होती है । इन पीठोंके ऊपर बहुमध्यभागमें रमणीय चैत्यवृक्ष स्थित होते हैं ॥ ३३ ॥

भूविस्तार ६, मु. वि. २, उंचाई ४ यो. ।

प्रत्येक वृक्षका अवगाढ़ एक कोस, स्कंधका उत्सेध एक योजन, और शाखाओंकी लंबाई चार योजनप्रमाण कही गयी है ॥ ३४ ॥

अवगाढ़ को. १, स्कन्धकी उंचाई यो. १, शाखाओंकी लंबाई यो. ४ ।

वे सब दिव्य वृक्ष विविध प्रकारके उत्तम रत्नोंकी शाखाओंसे युक्त, विचित्र पुष्पोंसे अलंकृत, और उत्कृष्ट मरकत मणिमय उत्तम पत्रोंसे व्याप्त होते हुए अतिशय शोभाको प्राप्त हैं ॥ ३५ ॥

विविधप्रकारके अंकुरोंसे मंडित, अनेक प्रकारके फलोंसे युक्त, नानाप्रकारके रत्नोंसे निर्मित, छत्रके ऊपर छत्रसे संयुक्त, घंटाजालादिसे रमणीय, और आदि-अन्तसे रहित, ऐसे वे पृथिवीके परिणामरूप सब भवनोंके चैत्यवृक्ष नियमसे जीवोंकी उत्पत्ति और विनाशके निमित्त होते हैं ॥ ३६-३७ ॥

चैत्यवृक्षोंके मूलमें चारों दिशाओंमेंसे प्रत्येक दिशामें पद्मासनसे स्थित और देवोंसे पूजनीय पांच पांच जिनप्रतिमायें विराजमान होती हैं ॥ ३८ ॥

ये जिनप्रतिमायें चार तोरणोंसे रमणीय, आठ महा मंगल द्रव्योंसे सुशोभित, और उत्तमोत्तम रत्नोंसे निर्मित मानस्थम्भोंसे अतिशय शोभायमान होती हैं ॥ ३९ ॥

इसप्रकार वेदियोंका वर्णन समाप्त हुआ ।

इन वेदियोंके बहुमध्य भागमें सर्वत्र एकसौ योजन ऊंचे, वेत्रासनके आकार, और रत्नमय महाकूट स्थित हैं ॥ ४० ॥

१ द ब °रुंदो. २ ब अवगाढ°. ३ ब को १ । जो ४. ४ द °परिमाणा. ५ द ब °जुदा. ६ द ब जीहुप्पतिआयाणं. ७ द ब णिआयामा.

ताणं मूले उवरिं समंतदो होंति दिव्ववेदीओ । पुव्विल्लवेदियाणं सारिच्छं वण्णणं सव्वं ॥ ४१
वेदीणब्भंतरए वणसंडा वरविचित्ततरुणियरा । पुक्खरिणीहिं समग्गा तप्परदो दिव्ववेदीओ ॥ ४२
। कूडा गदा ।
कूडोवरि पत्तेक्कं जिणवरभवणं हुवेदि एक्केक्कं । वररयणकंचणमयं विचित्तविण्णासरमणिज्जं ॥ ४३
चउगोउरा तिसाला वीहिं पडि माणथंभणवथूहा । वणधयचेत्तखिदीओ सव्वेसुं जिणणिकेदेसुं ॥ ४४
णंदादिओ तिमेहल तिपीढपुव्वाणि धम्मविभवाणि । चउवणमज्झेसु ठिदा चेत्ततरू तेसु सोहंति ॥ ४५
हरिकरिवसहखगाहिवसिहिससिरविहंसपउमचक्कधया । एक्केक्कमट्ठजुदसयमेक्केक्कं अट्ठसय खुल्ला ॥ ४६
वंदणभिसेयणच्चणसंगीआलोयमंडवेहिं जुदा । कीडणगुणणगिहेहिं विसालवरपट्टसालेहिं ॥ ४७
सिरिदेवीसुददेवीसव्वाणसणक्कुमारजक्खाणं । रूवाणि अट्ठमंगल देवच्छंदम्मि जिणणिकेदेसुं ॥ ४८

इन कूटोंके मूलभागमें और ऊपर चारों तरफ दिव्य वेदियां हैं । इन वेदियोंका सम्पूर्ण वर्णन पूर्व वेदियों जैसा ही समझना चाहिये ॥ ४१ ॥

इन वेदियोंके भीतर उत्तम एवं विविध प्रकारके वृक्षसमूहसे व्याप्त और वापिकाओंसे परिपूर्ण वनसमूह हैं, फिर इनके आगे दिव्य वेदियां है ॥ ४२ ॥

इसप्रकार कूटोंका वर्णन समाप्त हुआ ।

प्रत्येक कूटके ऊपर एक एक जिनेन्द्रभवन है, जो उत्तम रत्न एवं सुवर्णसे निर्मित, तथा विचित्र विन्याससे रमणीय है ॥ ४३ ॥

सब जिनालयोंमें चार चार गोपुरोंसे संयुक्त तीन कोट, प्रत्येक वीथीमें एक मानस्थम्भ व नौ स्तूप, तथा ( कोटोंके अन्तरालमें ) क्रमसे वनभूमि, ध्वजभूमि और चैत्यभूमि होती है ॥ ४४ ॥

उन जिनालयोंमें चारों वनोंके मध्यमें स्थित तीन मेखलाओंसे युक्त नन्दादिक वापिकायें, और तीन पीठोंसे संयुक्त धर्मविभव, तथा चैत्यवृक्ष शोभायमान होते हैं ॥ ४५ ॥

ध्वजभूमिमें सिंह, गज, वृषभ, गरुड़, मयूर, चन्द्र, सूर्य, हंस, पद्म और चक्र, इन चिह्नोंसे अंकित प्रत्येक चिह्नवाली एकसौ आठ महाध्वजायें, और एक एक महाध्वजाके आश्रित एकसौ आठ क्षुद्रध्वजायें होती हैं ॥ ४६ ॥

उपर्युक्त जिनालय वंदनमंडप, अभिषेकमंडप, नर्तनमंडप, संगीतमंडप और आलोक ( प्रेक्षण ) मंडप, इन मंडपों तथा क्रीड़ागृह, गुणनगृह अर्थात् स्वाध्यायशाला एवं विशाल व उत्तम पट्टशालाओंसे ( चित्रशालाओंसे ) युक्त होते हैं ॥ ४७ ॥

जिनमन्दिरोंमें देवच्छंदके भीतर श्रीदेवी, श्रुतदेवी, तथा सर्वाह्ण और सनत्कुमार यक्षोंकी मूर्तियां एवं आठ मंगल द्रव्य होते हैं ॥ ४८ ॥

१ द दिव्वदेवीओ. २ द हुवेदि. ३ द ब °विण्णाणरमणिज्जं. ४ द ब परि. ५ ब णवधय°. ६ द ब °खगावइ°. ७ द चंदणाभिसेय°. ८ द °देवंणच्चाणि; ब देवच्चाणि.

भिंगारकलसदप्पणधयचामरछत्तवियणसुपइट्ठा । इय अट्ठमंगलाणिं पत्तेक्कं अट्ठअहियसयं[1] ॥ ४९
दिप्पंतरयणदीवा जिणभवणा पंचवण्णरयणमया । गोसीसमलयचंदणकालागरुधूवगंधड्ढा ॥ ५०
भंभामुइंगमद्दलजयघंटाकंसतालतिवलीणं । दुंदुहिपडहादीणं सद्देहिं णिच्चहलबोला ॥ ५१
सिंहासणादिसहिदा चामरकरणागजक्खमिहुणजुदा । णाणाविहरयणमया जिणपडिमा तेसु भवणेसुं ॥ ५२
बाहत्तरि लक्खाणिं कोडीओ सत्त जिणणिकेदाणिं । आदिणिहणुज्झिदाणिं भवणसमाइं विराजंति ॥ ५३

७७२०००००।

सम्मत्तरयणजुत्ता णिब्भरभत्तीय णिच्चमच्चंति । कम्मक्खवणणिमित्तं देवा जिणणाहपडिमाओ ॥ ५४
कुलदेवा इदि मण्णिय अण्णेहिं बोहिया बहुपयारं । मिच्छाइट्ठी णिच्चं पूजंति जिणिंदपडिमाओ ॥ ५५

। जिणभवणा गदा ।

कूडाण समंतादो[3] पासादा[4] होंति भवणदेवाणं । णाणाविहविण्णासा[5] वरकंचणरयणणियरमया[6] ॥ ५६
सत्तट्ठणवदसादियविचित्तभूमीहिं भूसिदा सव्वे । लंबंतरयणमाला दिप्पंतमणिप्पदीवकंतिल्ला ॥ ५७

झारी, कलश, दर्पण, ध्वजा, चामर, छत्र, व्यजन और सुप्रतिष्ठ, इन आठ मंगल द्रव्योंमेंसे वहां प्रत्येक एकसौ आठ होते है ॥ ४९ ॥

ये जिनभवन चमकते हुए रत्नदीपकोंसे सहित, पांच वर्णके रत्नोंसे निर्मित, गोशीर्ष, मलयचंदन, कालागरु और धूपके गंधसे व्याप्त, तथा भंभा, मृदंग, मर्दल, जयघंटा, कांस्यताल, तिवली, दुंदुभि एवं पटहादिकके शब्दोंसे नित्य ही शब्दायमान रहते है ॥ ५०-५१ ॥

उन भवनोंमे सिंहासनादिकसे सहित, हाथमें चँवर लिये हुए नागयक्षयुगलसे युक्त, और नानाप्रकारके रत्नोंसे निर्मित, ऐसी जिनप्रतिमाये विराजमान है ॥ ५२ ॥

आदि-अन्तसे रहित ( अनादिनिधन ) वे जिनभवन, भवनवासी देवोंके भवनोंकी संख्याप्रमाण सात करोड़ बहत्तर लाख, सुशोभित होते है ॥ ५३ ॥

७७२००००० ।

जो देव सम्यग्दर्शनरूपी रत्नसे युक्त है, अर्थात् सम्यग्दृष्टि हैं, वे कर्मक्षयके निमित्त नित्य ही इन जिनप्रतिमाओंकी भक्तिसे पूजा करते हैं ॥ ५४ ॥

इसके अतिरिक्त अन्य सम्यग्दृष्टि देवोंसे सम्बोधित किये गये मिथ्यादृष्टि देव भी कुलदेवता मानकर उन जिनेन्द्र-मूर्तियोंकी नित्य ही बहुतप्रकारसे पूजा करते है ॥ ५५ ॥

जिनभवनोंका वर्णन समाप्त हुआ ।

कूटोंके चारों तरफ नानाप्रकारकी रचनाओंसे युक्त और उत्तम सुवर्ण एवं रत्नसमूहसे निर्मित भवनवासी देवोंके प्रसाद हैं ॥ ५६ ॥

सब भवन सात, आठ, नौ, दश, इत्यादिक विचित्र भूमियोंसे भूषित; लंबायमान रत्नमालाओंसे सहित; चमकते हुए मणिमय दीपकोंसे सुशोभित; जन्मशाला, अभिषेकशाला, भूषणशाला,

१ ब अडअहियसयं. २ द ब गोसीर°. ३ द ब समत्तारो. ४ द ब पासादो. ५ द ब णाणाविविहविणासं. ६ ब °कंचणणियर°.

जम्माभिसेयभूसणमेहुणओलंगमंतसालाहिं[1][2] । विविधाहिं[3] रमणिज्जा मणितोरणसुंदरदुवारा ॥ ५८

सामण्ण[4]गब्भकदलीचित्तासणणालयादिगिहजुत्ता । कंचणपायारजुदा विसालवलहीविराजमाणा य ॥ ५९

धुव्वंतधयवडाया पोक्खरणीवाविकूव[5]संडाहिं[6] । सव्वे कीडणजुत्ता णाणावरमत्तवारणोपेता ॥ ६०

मणहरजालकवाडा णाणाविहसालभंजिकाबहुला । आदिणिहणेण हीणा किं बहुणा ते णिरुवमा णेया ॥ ६१

चउपासाणिं तेसुं विचित्तरूवाणि आसणाणिं च । वररयणविरचिदाणिं[7] सयणाणि हवंति दिव्वाणिं[8] ॥ ६२

। पासादा गदा ।

एक्केक्कस्सिं इंदे परिवारसुरा हवंति दस एंदे[9] । पडिइंदा तेत्तीसत्तिदसा सामाणीयदिसाइंदा ॥ ६३

तणुरक्खा तिप्परिसा सत्ताणीया पइण्णगभियोगा । किब्बिसया इदि कमसो पवण्णिदा इंदपरिवारा ॥ ६४

इंदा रायसरिच्छा जुवरायसमा हुवंति पडिइंदा । पुत्तणिहा तेत्तीसत्तिदसा सामाणिया कलत्तसमा ॥ ६५

चत्तारि लोयपाला सावण्णा[10] होंति तंतवालाणं । तणुरक्खाण समाणा सरीररक्खा[11] सुरा सव्वे ॥ ६६

मैथुनशाला, ओलगशाला (परिचर्यागृह) और मंत्रशाला, इन विविध प्रकारकी शालाओंसे रमणीय; मणिमय तोरणोंसे सुंदर द्वारोंवाले; सामान्यगृह, गर्भगृह, कदलीगृह, चित्रगृह, आसनगृह, नादगृह और लतागृह, इत्यादि गृहविशेषोसे सहित; सुर्वणमय प्राकारसे संयुक्त; विशाल छज्जोंसे विराजमान; फहराती हुई ध्वजापताकाओंसे सहित; पुष्करिणी, वापी और कूप, इनके समूहोंसे युक्त; क्रीड़नयुक्त; अनेक उत्तम मत्तवारणोंसे संयुक्त; मनोहर गवाक्ष और कपाटोंसे सुशोभित; नानाप्रकारकी पुत्तलिकाओंसे सहित; और आदि-अन्तसे हीन अर्थात् अनादिनिधन है । बहुत कहनेसे क्या ? ये सब प्रासाद उपमासे रहित अर्थात् अनुपम है ऐसा जानना चाहिये ॥ ५७-६१ ॥

उन भवनोंके चारों पार्श्वभागोंमें विचित्र रूपवाले आसन और उत्तम रत्नोंसे रचित दिव्य शय्यायें स्थित हैं ॥ ६२ ॥

प्रासादोंका कथन समाप्त हुआ ।

प्रतीन्द्र, त्रायस्त्रिंश देव, सामानिक, दिशाइन्द्र (लोकपाल), तनुरक्षक, तीन पारिषद, सात अनीक, प्रकीर्णक, आभियोग्य और किल्विषिक, ये दश प्रत्येक इन्द्रके परिवार देव होते हैं । इसप्रकार क्रमसे इन्द्रके परिवार देव कहे गये हैं ॥ ६३-६४ ॥

इनमेंसे इन्द्र राजाके सदृश, प्रतीन्द्र युवराजके समान, त्रायस्त्रिंश देव पुत्रके सदृश, और सामानिक कलत्रके तुल्य होते हैं ॥ ६५ ॥

चारों लोकपाल तंत्रपालोंके सदृश और सब तनुरक्षक देव राजाके अंगरक्षकके समान होते हैं ॥ ६६ ॥

---

१ द ओलंग°, ब उलग°. २ द ब सालाई. ३ द ब विदिलाहिं. ४ ब सामेण. ५ ब °कूड°. ६ द ब °संडाइं. ७ द ब °विरचिदाणि. ८ द ब दव्वाणि. ९ द दस भेदा. १० द ब सावता. ११ द ससरीरं, ब सरीरं वा.

बाहिरमज्झब्भंतरतंडयसरिसा हुवंति तिप्परिसा । सेणोवमा यणीया पइण्णया पुरिजणसरिच्छा ॥ ६७
परिवारसमाणा ते अभियोगसुरा हुवंति किब्बिसया । पाणोवमाणधारी[3] देवाणिंदस्स णादव्वं ॥ ६८
इंदसमा पडिइंदा तेत्तीससुरा हवंति तेत्तीसं । चमरादीइंदाणं पुह पुह सामाणिया इमे देवा ॥ ६९
चउसट्ठि सहस्साणिं छट्ठी छप्पण्ण चमरतिदयम्मि । पण्णास सहस्साणिं पत्तेक्कं होंति सेसेसु ॥ ७०

६४००० । ६०००० । ५६००० । सेसे १७ । ५०००० ।

पत्तेक्कइंदयाणं सोमो यमवरुणधणदणामा य । पुव्वादिलोयपाला [4]हवंति चत्तारि चत्तारि ॥ ७१
छप्पण्णसहस्साधियबेलक्खा होंति चमरतणुरक्खा । चालसहस्सब्भहिया बे लक्खा बिदियइंदम्मि ॥ ७२
चउवीससहस्साधियलक्खदुगं [5]तदियइंदतणुरक्खा । सेसेसुं पत्तेक्कं णादव्वा दोण्णि लक्खाणि ॥ ७३

२५६००० । २४०००० । २२४००० । सेसे १७ । २००००० ।

राजाकी बाह्य, मध्य और अभ्यन्तर समितिके समान देवोंमें भी तीन प्रकारकी परिषद् होती हैं। इन तीनों परिषदोंमें बैठने योग्य देव क्रमशः बाह्य पारिषद, मध्यम पारिषद और अभ्यन्तर पारिषद कहलाते हैं। अनीक देव सेनाके तुल्य और प्रकीर्णक देव पौर जन अर्थात् प्रजाके सदृश होते हैं ॥ ६७ ॥

वे आभियोग्य जातिके देव दासके समान और किल्विषिक देव चण्डालकी उपमाको धारण करनेवाले हैं। इसप्रकार यह देवोंके इन्द्रका परिवार जानना चाहिये ॥ ६८ ॥

प्रतीन्द्र इन्द्रके बराबर, और त्रायस्त्रिंश देव तेतीस होते है। चमर-वैरोचनादिक इन्द्रोंके सामानिक देवोंका प्रमाण पृथक् पृथक् निम्नप्रकार समझना चाहिये ॥ ६९ ॥

चमरादिक तीन इन्द्रोंके सामानिक देव क्रमशः चौसठ हजार, साठ हजार, और छप्पन हजार होते हैं। इसके आगे शेष सत्तरह इन्द्रोंमेंसे प्रत्येकके पचास हजारप्रमाण सामानिक देव होते हैं ॥ ७० ॥

सामानिक—चमर ६४०००, वैरोचन ६००००, भूतानंद ५६०००, शेष सत्तरह ५०००० ।

प्रत्येक इन्द्रके पूर्वादिक दिशाओंके रक्षक क्रमसे सोम, यम, वरुण. और धनद ( कुबेर ) नामक चार चार लोकपाल होते है ॥ ७१ ॥

चमरेन्द्रके तनुरक्षक देव दो लाख छप्पन हजार, और द्वितीय इन्द्रके दो लाख चालीस हजार होते हैं ॥ ७२ ॥

तनुरक्षक—चमर २५६०००, वैरोचन २४०००० ।

तीसरे इन्द्रके तनुरक्षक देव दो लाख चौबीस हजार, और शेष इन्द्रोंमेंसे प्रत्येकके दो लाखप्रमाण जानना चाहिये ॥ ७३ ॥

तनुरक्षक—भूतानंद २२४०००, शेष सत्तरह २००००० ।

१ द हुवंति. २ द हुवंति. ३ द ब माणाधीरी. ४ द हुवंति. ५ ब तदियतणु°.

अडवीसं छव्वीसं छच्च सहस्साणि चमरतिदयम्मि । आदिमपरिसाए[1] सुरा सेसे पत्तेक्कचउसहस्साणिं ॥ ७४

२८००० । २६००० । ६००० । सेसे १७ । ४००० ।

तीसं अट्ठावीसं अट्ठ सहस्साणि चमरतिदयम्मि । मज्झिमपरिसाए सुरा सेसेसुं छस्सहस्साणि ॥ ७५

३०००० । २८००० । ८००० । सेसे १७ । ६००० ।

बत्तीसं तीसं दस होंति सहस्साणि चमरतिदयम्मि । बाहिरपरिसाए सुरा अट्ठ सहस्साणि सेसेसु ॥ ७६

३२००० । ३०००० । १०००० । सेसे १७ । ८००० ।

सत्ताणीयं होंति हु पत्तेक्कं सत्त सत्त कक्खजुदा । पढमं ससमाणसमा तद्दुगुणा चरमकक्खंतं ॥ ७७

असुरम्मि महिसतुरगा रहकरिणो[2] तह पदातिगंधव्वो । णच्चणया एदाणं महत्तरा छ महत्तरी एक्का ॥ ७८

। ७ ।

णावा गरुडगइंदा मयरुट्टा खग्गि[3]सीहसिविकस्सा । णागादीणं पढमाणीया बिदियाय असुरं वा ॥ ७९

चमरादिक तीन इन्द्रोंके आदिम पारिषद क्रमसे अट्ठाईस हजार, छब्बीस हजार, और छह हजारप्रमाण, तथा शेष इन्द्रोंमेंसे प्रत्येकके चार हजारमात्र होते हैं ॥ ७४ ॥

आदिम पारिषद— चमर २८०००, वैरोचन २६०००, भूतानंद ६०००, शेष सत्तरह ४००० ।

चमरादिक तीन इन्द्रोंके मध्यम पारिषद देव क्रमसे तीस हजार, अट्ठाईस हजार और आठ हजार, तथा शेष इन्द्रोंमेंसे प्रत्येकके छह हजारमात्र होते है ॥ ७५ ॥

म. पारिषद— चमर ३००००, वैरोचन २८०००, भूतानंद ८०००, शेष सत्तरह ६००० ।

चमरादिक तीन इन्द्रोंके क्रमसे बत्तीस हजार, तीस हजार, और दश हजार, तथा शेष इन्द्रोंमेंसे प्रत्येकके आठ हजारप्रमाण बाह्य पारिषद देव होते है ॥ ७६ ॥

बा. पारिषद— चमर ३२०००, वैरोचन ३००००, भूतानंद १००००, शेष सत्तरह ८००० ।

सात अनीकोंमेंसे प्रत्येक अनीक सात सात कक्षाओंसे युक्त होती है । उनमेंसे प्रथम कक्षाका प्रमाण अपने अपने सामानिक देवोंके बराबर, तथा इसके आगे अन्तिम कक्षातक उत्तरोत्तर प्रथम कक्षासे दूना दूना प्रमाण होता गया है ॥ ७७ ॥

असुरकुमारोंमें महिष, घोड़ा, रथ, हाथी, पादचारी, गन्धर्व और नर्तकी, ये सात अनीक होती है । इनमेंसे आदिकी छह अनीकोंमें छह महत्तर ( प्रधान देव ) और अन्तिम अनीकमें एक महत्तरी ( प्रधान देवी ) होती है ॥ ७८ ॥

नागकुमारादिकोंके क्रमसे नाग, गरुड़, गजेन्द्र, मगर, ऊंट, गेंड़ा, सिंह, शिविका और अश्व, ये प्रथम अनीक होती हैं । शेष द्वितीयादि अनीकें असुरकुमारोंके ही समान होती हैं ॥ ७९ ॥

१ द °परिसाण. २ ब रहकरणो. ३ द खग्ग°.

गच्छसमे गुणयारे परप्परं गुणिय रूवपरिहीणे[1] । एक्कोणगुणविहत्ते गुणिदे वयणेण गुणगणिदं ॥ ८०

एक्कासीदी लक्खा अट्ठवीससहस्ससंजुदा चमरे । होंति हु महिसाणीया पुह पुह तुरयादिया वि तम्मेत्ता ॥ ८१

८१२८००० ।

तिट्ठाणे सुण्णाणिं छण्णवअडछक्कपंचअंकक्कमे । चमरिंदस्स[2] य मिलिदा सत्ताणीया हवंति इमे ॥ ८२

५६८९६००० ।

छाहत्तरि लक्खाणिं वीससहस्साणि होंति महिसाणं । वइरोयणम्मि इंदे पुह पुह तुरगादिणो वि तम्मेत्ता ॥ ८३

७६२०००० ।

चउठाणेसुं सुण्णा चउतितिपंचक एव मालाए । वइरोयणस्स मिलिदा सत्ताणीया इमे होंति ॥ ८४

५३३४०००० ।

एक्कत्तरि लक्खाणिं णावाओ होंति बारससहस्सा । भूदाणंदे पुह पुह तुरंगप्पहुदीणि तम्मेत्ता ॥ ८५[3]

७११२००० ।

गच्छके बराबर गुणकारको परस्परमें गुणा करके प्राप्त गुणनफलमेंसे एक कम करके शेषमें एक कम गुणकारका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसको मुखसे गुणा करनेपर गुणसंकलित धनका प्रमाण आता है ॥ ८० ॥

उदाहरण—गच्छका प्रमाण ७, गुणकारका प्रमाण २, और मुखका प्रमाण ६४००० है ।

२ × २ × २ × २ × २ × २ × २ – १ ÷ ( २–१ ) × ६४००० = ८१२८००० चमरेन्द्रकी महिषानीक ।

चमरेन्द्रके इक्यासी लाख अट्ठाईस हजार महिष सेना, तथा पृथक् पृथक् तुरगादिक भी इतने ही होते है ॥ ८१ ॥ ८१२८००० ।

तीन स्थानोंमें शून्य, छह, नौ, आठ, छह और पांच, इन अंकोंके क्रमसे, अर्थात् पांच करोड़ अड़सठ लाख छ्यानबै हजार, यह चमरेन्द्रकी सातों अनीकोंका सम्मिलित प्रमाण होता है ॥ ८२ ॥ ५६८९६००० ।

वैरोचन इन्द्रके छयत्तर लाख, बीस हजार महिष, और पृथक् पृथक् तुरगादिक भी इतने ही होते हैं ॥ ८३ ॥ ७६२०००० ।

चार स्थानोंमें शून्य, चार, तीन, तीन और पांच, इन अंकोंके क्रमशः मिलानेपर जो संख्या हो, इतनेमात्र वैरोचन इन्द्रके मिलकर ये सात अनीक होती है ॥ ८४ ॥ ५३३४०००० ।

भूतानन्दके इकहत्तर लाख बारह हजार नाग, और पृथक् पृथक् तुरगादिक भी इतने ही होते हैं ॥ ८५ ॥ ७११२००० ।

१ ब °परिहीणो. २ द चमरिंदयस्स. ३ ब पुहपुहउरग°.

तिट्ठाणे सुण्णाणिं चउक्कअडसत्तणवचउक्ककमे । सत्ताणीया मिलिदे भूदाणंदस्स णादव्वा ॥ ८६

४९७८४००० ।

तेसट्ठी लक्खाइं पण्णास सहस्सयाणि पत्तेक्कं । सेसेसुं इंदेसुं पढमाणीयाण परिमाणा ॥ ८७

६३५०००० ।

चउठाणेसुं[3] सुण्णा पंच य तिट्ठाणए चउक्काणिं । अंककमे सेसाणं सत्ताणीयाण[4] परिमाणं ॥ ८८

४४४५०००० ।

होंति पयण्णयपहुदी जेत्तियमेत्ता य सयलइंदेसुं । तप्परिमाणपरूवणउवएसो[5] णत्थि कालवसा ॥ ८९

किण्हा रयणसुमेघा देवीणामा सुकंदअभिधाणा । णिरुवमरूवधराओ चमरे पंचग्गमहिसीओ ॥ ९०

अग्गमहिसीण ससमं अट्ठसहस्साणि होंति पत्तेक्कं । परिवारा देवीओ चालसहस्साणि संमिलिदा ॥ ९१

८००० । ४०००० ।

चमरग्गिममहिसीणं अट्ठसहस्सा विकुव्वणा संति । पत्तेक्कं अप्पसमं णिरुवमलावण्णरूवेहिं ॥ ९२

---

तीन स्थानोंमें शून्य, चार, आठ, सात, नौ और चार, इन अंकोंके क्रमसे अर्थात् चार करोड़ सत्तानबै लाख चौरासी हजारप्रमाण भूतानन्द इन्द्रके मिलकर सात अनीक समझना चाहिये ॥ ८६ ॥

४९७८४००० ।

शेष सत्तरह इन्द्रोंमेंसे प्रत्येकके प्रथम अनीकका प्रमाण तिरेसठ लाख पचास हजारमात्र है ॥ ८७ ॥ ६३५०००० ।

चार स्थानोंमें शून्य, पांच और तीन स्थानोंमें चार, इसप्रकार अंकोंके क्रमसे, अर्थात् चार करोड़ चवालीस लाख पचास हजार, यह शेष इन्द्रोंमेंसे प्रत्येकके सात अनीकोंका प्रमाण होता है । ॥ ८८ ॥ ४४४५०००० ।

सम्पूर्ण इन्द्रोंमें जितने प्रकीर्णक आदिक देव हैं, कालके वशसे उनके प्रमाणके प्ररूपणका उपदेश नहीं है ॥ ८९ ॥

चमरेन्द्रके कृष्णा, रत्ना, सुमेघा, देवी नामक और सुकंदा या सुकांता ( शुकाढ्या ) नामकी अनुपम रूपको धारण करनेवाली पांच अग्रमहिषियां होती हैं ॥ ९० ॥

अग्रदेवियोंमेंसे प्रत्येकके अपने साथ आठ हजार परिवार-देवियां होती हैं । इसप्रकार मिलकर सब परिवार-देवियां चालीस हजारप्रमाण होती हैं ॥ ९१ ॥ ८००० × ५ = ४०००० ।

चमरेन्द्रकी अग्रमहिषियोंमेंसे प्रत्येक अपने साथ, अर्थात् मूल शरीरसहित, अनुपम रूप-लावण्यसे युक्त आठ हजारप्रमाण विक्रियानिर्मित रूपोंको धारण कर सकती है ॥ ९२ ॥

---

१ ब अट्ठसत्त. २ द सत्ताणीआ. ३ ब चवट्ठाणेसुं. ४ द ब सत्ताणीयाणि. ५ द ब तप्परिमाण-परूणा.

सोलससहस्समेत्ता वल्लहियाओ हवंति चमरस्स । छप्पण्णसहस्साणिं संमिलिदे सव्वदेवीओ ॥ ९३

१६००० । ५६००० ।

पउमापउमसिरीओ कणयसिरी कणयमालमहपउमा । अग्गमहिसीउ बिदिए विक्किरियापहुदि पुव्वं वं ॥ ९४

पण अग्गमहिसियाओ पत्तेक्कं वल्लभा दससहस्सा । णागिंदाणं विक्किरियापहुदि होदि पुव्वं वं ॥ ९५

५ । १०००० । ४०००० । ५०००० ।

चत्तारि सहस्सा णं वल्लहियाओ हवंति पत्तेक्कं । गरुलिंदाणं सेसं पुव्वं पिव एत्थ वत्तव्वं ॥ ९६

५ । ४००० । ४०००० । ४४००० ।

सेसाणं इंदाणं पत्तेक्कं पंच अग्गमहिसीओ । एदेसु छस्सहस्सा ससमं परिवारदेवीओ ॥ ९७

५ । ६००० । ३०००० ।

दीविंदप्पहुदीणं देवीणं वरविउव्वणा संति । छस्सहस्सं च समं पत्तेक्कं विविहरूवेहिं ॥ ९८

चमरेन्द्रके सोलह हजारप्रमाण वल्लभा देवियां होती है। इसप्रकार चमरेन्द्रके, पांचों अग्रदेवियोंकी परिवार-देवियों और वल्लभा देवियोंको मिलाकर, सब देवियां छप्पन हजार होती हैं ॥९३॥

वल्लभा १६००० + सपरिवार अग्रमहिषी ४०००० = ५६००० ।

द्वितीय इन्द्रके पद्मा, पद्मश्री, कनकश्री, कनकमाला, और महापद्मा, ये पांच अग्रदेवियां होती है। इनके विक्रिया आदिका प्रमाण पूर्वके समान अर्थात् प्रथम इन्द्रके समान ही जानना चाहिये ॥ ९४ ॥

नागेन्द्रोंमेंसे ( भूतानन्द और धरणानन्दमेंसे ) प्रत्येकके पांच अग्रदेवियां और दश हजार वल्लभायें होती हैं। शेष विक्रिया आदिका प्रमाण पहिले जैसा ही है ॥ ९५ ॥

अग्रदेवी ५, वल्लभा १००००, सपरिवार अग्रदेवी ४००००, समस्त ५०००० ।

गरुडेन्द्रोंमेंसे प्रत्येकके चार हजार वल्लभायें होती हैं। शेष कथन पूर्वके समान ही यहांपर भी करना चाहिये ॥ ९६ ॥

अ. दे. ५, वल्लभा ४०००, सपरिवार अ. दे. ४००००, समस्त ४४००० ।

शेष इन्द्रोंमेंसे प्रत्येकके पांच अग्रदेवियां, और उनमेंसे प्रत्येकके अपनेको सम्मिलित कर छह हजार परिवार-देवियां होती हैं ॥ ९७ ॥ अ. दे. ५, परि. दे. ६००० × ५ = ३०००० ॥

द्वीपेन्द्रादिकोंकी देवियोंमेंसे प्रत्येकके मूल शरीरके साथ विविधप्रकारके रूपोंसे छह हजार-प्रमाण विक्रिया होती है ॥ ९८ ॥

१ द वा. २ द वा. ३ द ब गरुणिंदाणं. ४ द ब देविंदु. ५ द वरविव्वणा, ब वारविव्वणा.

पुह पुह सेसिंदाणं वल्लभिया होंति दो सहस्साणि । बत्तीस सहस्साणिं संमिलिदे सव्वदेवीओ ॥ ९९

२००० । ३२००० ।

पडिइंदादिचउण्हं वल्लहियाणं तहेव देवीणं । सव्वं विउव्वणादिं णियणियइंदाण सारिच्छं ॥ १००

सव्वेसुं इंदेसुं तणुरक्खसुराण होंति देवीओ । पत्तेक्कं सयमेत्ता णिरुवमलावण्णबालाओ ॥ १०१

१०० ।

अड्ढाइज्जसयाणिं देवीओ दुवे सया दिवड्ढसयं । आदिममज्झिमबाहिरपरिसासुं होंति चमरस्स ॥ १०२

२५० । २०० । १५० ।

देवीओ तिण्णि सया अड्ढाइज्जं सयाणि दुसयाणिं । आदिममज्झिमबाहिरपरिसासुं होंति बिदियइंदस्स ॥ १०३

३०० । २५० । २०० ।

दोण्णि सया देवीओ सट्ठीचालादिरित्तएक्कसयं[1] । णागिंदाणं अब्भिंतरादितिप्परिसदेवेसुं[2] ॥ १०४

२०० । १६० । १४० ।

सट्ठीजुदमेक्कसयं चालीसजुदं वीससहियमेक्कसयं । गरुडिंदाणं अब्भंतरादितिप्परिसदेवीओ ॥ १०५

१६० । १४० । १२० ।

शेष इन्द्रोंके पृथक् पृथक् दो हजार वल्लभा देवियां होती हैं । इसप्रकार मिलकर प्रत्येक इन्द्रके सब देवियां बत्तीस हजारप्रमाण होती हैं ॥ ९९ ॥

वल्लभा २००० + सपरिवार अग्रदेवी ३०००० = ३२००० ।

प्रतीन्द्र, त्रायस्त्रिंश, सामानिक और लोकपाल, इन चारके वल्लभायें, तथा इन देवियोंकी सम्पूर्ण विक्रिया आदि अपने अपने इन्द्रोंके समान ही समझना चाहिये ॥ १०० ॥

सब इन्द्रोंके तनुरक्षक देवोंमेंसे प्रत्येकके अनुपम लावण्यको धारण करनेवाली सौ बाला देवियां होती हैं ॥ १०१ ॥ १०० ।

चमरेन्द्रके आदिम पारिषद, मध्यम पारिषद और बाह्य पारिषद देवोंके क्रमसे ढाईसौ, दोसौ और डेढ़सौ देवियां होती हैं ॥ १०२ ॥ २५०, २००, १५० ।

द्वितीय इन्द्रके आदिम पारिषद, मध्य पारिषद और बाह्य पारिषद देवोंके क्रमसे तीनसौ, ढाईसौ और दोसौ देवियां होती हैं ॥ १०३ ॥ ३००, २५०, २०० ।

नागेन्द्रोंके अभ्यन्तरादिक तीनोंप्रकारके पारिषद देवोंके क्रमसे दोसौ, एकसौ साठ और एकसौ चालीस देवियां होती हैं ॥ १०४ ॥ २००, १६०, १४० ।

गरुडेन्द्रोंके अभ्यन्तरादिक तीनों पारिषद देवोंके क्रमसे एकसौ साठ, एकसौ चालीस और एकसौ बीस देवियां होती हैं ॥ १०५ ॥ १६०, १४०, १२०

१ द ब चालादिरत्तं. २ द ब तिप्परिसदेवीसु.

चालीसुत्तरमेक्कं[1] वीसब्भहियं सयं च केवलयं । सेसिंदाणं[2] आदिमपरिसप्पहुदीसु देवीओ ॥ १०६

१४० । १२० । १०० ।

असुरादिदसकुलेसुं हुवंति सेणासुराण पत्तेक्कं । पण्णासा देवीओ सयं च परो महत्तरसुराणं ॥ १०७

५० । १०० ।

जिणदिट्ठपमाणाओ[3] होंति पइण्णयतियस्स देवीओ । सव्वणिगिट्ठसुराणं पि देवीओ बत्तीस पत्तेक्कं ॥ १०८

३२ ।

एदे सव्वे देवा देविंदाणं पहाणपरिवारा । अण्णे वि यप्पधाणा संखातीदा विधायंति ॥ १०९

इंदपडिंदप्पहुदी तद्देवीओ मणेण आहारं । अमयमयमइसिणिद्धं संगिण्हंते णिरुवमाणं[4] ॥ ११०

चमरदुगे[5] आहारो वरिससहस्सेण[6] होदि णियमेण । पणुवीसदिणाण दलं भूदाणंदादिछण्णं पि ॥ १११

व १००० । दि २५/२ ।

बारसदिणेसु जलपहपहुदीछण्णं पि भोयणावसरो । पण्णरसवासदलं अमिदगदिप्पहुदिछक्कम्मि ॥ ११२

१२ । १५/२ ।

शेष इन्द्रोंके आदिम पारिषदादिक देवोंके क्रमसे एकसौ चालीस, एकसौ बीस और केवल सौ देवियां होती हैं ॥ १०६ ॥ १४०, १२०, १०० ।

असुरादिक दश कुलोंमें सेना सुरोंमेंसे प्रत्येकके उत्कृष्ट पचास, और महत्तर सुरोंके सौ देवियां होती हैं ॥ १०७ ॥ ५०, १०० ।

प्रकीर्णक, आभियोग्य और किल्बिषिक, इन तीन देवोंकी देवियां जिनभगवान्से कहे गये प्रमाणरूप होती हैं । सम्पूर्ण निकृष्ट देवोंमेंसे भी प्रत्येकके बत्तीस देवियां होती हैं ॥ १०८ ॥ ३२ ।

ये सब उपर्युक्त देव इन्द्रोंके प्रधान परिवारस्वरूप होते हैं । इनके अतिरिक्त अन्य और भी अप्रधान परिवाररूप होते हैं, जो असंख्यात कहे गये हैं ॥ १०९ ॥

इन्द्र और प्रतीन्द्रादिक तथा इनकी देवियां अति स्निग्ध और अनुपम अमृतमय आहारको मनसे ग्रहण करती हैं ॥ ११० ॥

चमरेन्द्र और वैरोचन इन दो इन्द्रोंके नियमसे एक हजार वर्षोंके बीतनेपर आहार होता है । इसके आगे भूतानन्दादिक छह इन्द्रोंके पच्चीस दिनोंके आधे अर्थात् साढ़े बारह दिनोंमें आहार होता है ॥ १११ ॥ वर्ष १००० । दि. २५/२ ।

जलप्रभादिक छह इन्द्रोंके बारह दिनमें, और अमितगतिप्रभृति छह इन्द्रोंके पन्द्रहके आधे अर्थात् साढ़े सात दिनमें आहारका अवसर आता है ॥ ११२ ॥ दि. १२ । १५/२ ।

१ द ब °मेक्कसयं. २ द ब देविंदाणं. ३ द °प्पमाणाओ. ४ द ब णिवरुवमणं. ५ द चरमदुगे. ६ द वरस°.

इंदादीपंचण्णं सरिसो आहारकालपरिमाणं । तणुरक्खप्पहुदीणं तस्सिं उवदेस उच्छिण्णो[1] ॥ ११३

चमरदुगे उस्सासं पण्णरसदिणाणि पंचवीसदलं । पुह पुह मुहुत्तयाणिं भूदाणंदादिछक्कम्मि ॥ ११४

दि १५ । मु २५/२ ।

बारसमुहुत्तयाणिं जलपहपहुदीसु छस्सु उस्सासा । पण्णरसमुहुत्तदलं अमिदगदिप्पहुदिछण्णं पि ॥ ११५

मु १२ । १५/२ ।

दसवरुससहस्साऊ जो देवो तस्स भोयणावसरो । दोसु दिवसेसु पंचसु पल्लपमाणाउजुत्तस्स ॥ ११६

जो अजुदाऊ देवो उस्सासा तस्स सत्तपाणेहिं । ते पंचमुहुत्तेहिं पलिदोवमआउजुत्तस्स ॥ ११७

पडिइंदादिचउण्णं इंदस्सरिसा हुवंति उस्सासा । तणुरक्खप्पहुदीसुं उवएसो संपइ पणट्ठो ॥ ११८

सव्वे असुरा किण्हा हुवंति णागा वि कालसामलया । गरुडा दीवकुमारा सामलवण्णा सरीरेहिं ॥ ११९

उदधित्थणिदकुमारा ते सव्वे कालसामलायारा । विज्जू विज्जुसरिच्छा सामलवण्णा दिसकुमारा ॥ १२०

इन्द्रादिक ( इन्द्र, प्रतीन्द्र, सामानिक, त्रायस्त्रिंश और पारिषद ) पांचके आहारकालका प्रमाण समान है। इसके आगे तनुरक्षकादि देवोंके आहारकालके प्रमाणका उपदेश नष्ट होगया है ॥ ११३ ॥

चमरेन्द्र और वैरोचन इन्द्रके पन्द्रह दिनमें, तथा भूतानन्दादिक छह इन्द्रोंके पृथक् पृथक् पच्चीसके आधे अर्थात् साढ़े बारह मुहूर्तोंमें उच्छ्वास होता है ॥ ११४ ॥ दि. १५ । मुहूर्त २५/२ ।

जलप्रभादिक छह इन्द्रोंके बारह मुहूर्तोंमे, और अमितगति आदि छह इन्द्रोंके पन्द्रहके आधे अर्थात् साढ़े सात मुहूर्तोंमें उच्छ्वास होता है ॥ ११५ ॥ मु. १२ । १५/२ ।

जो देव दश हजार वर्षकी आयुवाला है, उसके दो दिनमें, और पल्योपमप्रमाण आयुसे युक्त देवके पांच दिनमें भोजनका अवसर आता है ॥ ११६ ॥

जो देव अयुत अर्थात् दश हजार वर्षप्रमाण आयुवाला है, उसके सात श्वासोच्छ्वास-प्रमाण कालमें, और पल्योपमप्रमाण आयुसे युक्त देवके पांच मुहूर्तोंमें उच्छ्वास होते है ॥ ११७ ॥

प्रतीन्द्रादिक चार देवोंके उच्छ्वास इन्द्रोंके समान ही होते हैं। इसके आगे तनुरक्षकादि देवोंमें उच्छ्वासकालके प्रमाणका उपदेश इस समय नष्ट हो गया है ॥ ११८ ॥

सब असुरकुमार शरीरसे कृष्ण, नागकुमार कालश्यामल, और गरुड़कुमार व द्वीपकुमार श्यामलवर्ण होते हैं ॥ ११९ ॥

सम्पूर्ण उदधिकुमार और स्तनितकुमार कालश्यामल आकारवाले, विद्युत्कुमार बिजलीके सदृश, और दिक्कुमार श्यामलवर्ण होते हैं ॥ १२० ॥

---

१ द °रक्खपहूदीणं. २ द ब उवदेस उच्छिण्णा. ३ ब पणरस°. ४ ब °मुहुत्तयाणं. ५ द °पमाणा-वजुत्तस्स. ६ द देओ. ७ द ब पलिदोवमयावजुत्तस्स. ८ द ब उदधिंथणिद°.

अग्गिकुमारा सव्वे जलंतसिहिजालसरिसदित्तिधरा । णवकुवलयसमभावा वादकुमारा वि णादव्वा ॥ १२१
पंचसु कल्लाणेसुं जिणिंदपडिमाण पूजणणिमित्तं । णंदीसरम्मि दीवे इंदा जायंति भत्तीए ॥ १२२
सीलादिसंजुदाणं पूजणहेदुं परिक्खणणिमित्तं । णियणियकीडणकज्जुव वइरिसमूहस्स माराणिच्छाए[1] ॥ १२३
असुरप्पहुदीण गदी उड्ढसरूवेण जाव ईसाणं । णियवसदो परवसदो अच्चुदकप्पावही होदि ॥ १२४
कणयं व णिरुवलेवा णिम्मलकंती सुगंधणिस्सासा । णिरुवमयरूवरेखा समचउरस्संगसंठाणा ॥ १२५
लक्खणजुत्ता संपुण्णमियंकसुंदरमहाभासा । णिच्चं चेय कुमारा देवा देवी य तारिसिया ॥ १२६
रोगजरापरिहीणा णिरुवमबलवीरिएहिं परिपुण्णा । आरत्तपाणिचरणा कदलीवादेण परिचत्ता ॥ १२७
वररयणमोउ[2]धारी वरविविहविभूसणेहिं सोहिल्ला । [3]मंसट्ठिमेधलोहिदमज्ज[4]वसासुक्कपरिहीणा ॥ १२८
कररुहकेसविहीणा णिरुवमलावण्णदित्तिपरिपुण्णा । बहुविहविलाससत्ता देवा देवी य ते होंति ॥ १२९
असुरादी भवणसुरा सव्वे ते होंति कायपविचारा[5] । वेदस्सुदीरणाए[6] अणुभवणं माणुंस[7]समाणं ॥ १३०

सब अग्निकुमार जलती हुई अग्निकी ज्वालाके सदृश कान्तिके धारक और वातकुमार देव नवीन कुवलय ( नील कमल ) के सदृश जानना चाहिये ॥ १२१ ॥

इन्द्र लोग भक्तिसे पांच कल्याणकों के निमित्त ( ढ़ाई द्वीपमें ) तथा जिनेन्द्र-प्रतिमाओंकी पूजनके निमित्त नन्दीश्वर द्वीपमें जाते हैं ॥ १२२ ॥

शीलादिकसे संयुक्त किन्हीं मुनिवरादिककी पूजन व परीक्षाके निमित्त, अपनी अपनी क्रीडा करनेके लिये, अथवा शत्रुसमूहको नष्ट करनेकी इच्छासे असुरकुमारादिक देवोंकी गति ऊर्ध्वरूपसे अपने वश, अर्थात् अन्यकी सहायतासे रहित, ईशान स्वर्गतक, और परके वशसे अच्युत स्वर्गतक होती है ॥ १२३–१२४ ॥

उक्त देव सुवर्णके समान मलके संसर्गसे रहित, निर्मल कान्तिके धारक, सुगंधित निश्वाससे संयुक्त, अनुपम रूपरेखावाले, समचतुरस्र नामक शरीरसंस्थानसे सहित, लक्षणोंसे युक्त, पूर्ण चन्द्रके समान सुन्दर महाकान्तिवाले, और नित्य ही कुमार होते है। देवोंके समान उनकी देवियां भी वैसे ही गुणोंसे युक्त होती है ॥ १२५–१२६ ॥

वे देव और देवियां रोग एवं जरासे विहीन, अनुपम बल-वीर्यसे परिपूर्ण, किंचित् लालिमायुक्त हाथ-पैरोंसे सहित, कदलीघात अर्थात् अकालमरणसे रहित, उत्कृष्ट रत्नोंके मुकुटको धारण करनेवाले, उत्तमोत्तम विविधप्रकारके भूषणोंसे शोभायमान, मांस-हड्डी-मेदा-लोहू-मज्जा-वशा और शुक्र, इन सात धातुओंसे विहीन, नख एवं बालोंसे रहित, अतुल्य लावण्य व दीप्तिसे परिपूर्ण, और अनेक प्रकारके हाव-भावोंमें आसक्त होते हैं ॥ १२७–१२९ ॥

वे सब असुरादिक भवनवासी देव कायप्रवीचारसे युक्त होते हैं, तथा वेद नोकषायकी उदीरणा होनेपर वे मनुष्योंके समान कामसुखका अनुभव करते हैं ॥ १३० ॥

१ द माराणिट्ठाए. २ ब मेड°. ३ द मंसट्ठि. ४ द मज्जवसूसुक्क°. ५ द ब °पडिचारा. ६ द ब वेदसुदीरणयाए. ७ द ब माणस°.

धाउविहीणत्तादो रेदविणिग्गमणमत्थि ण हु ताणं । संकप्पसुहं जायदि वेदस्स उदीरणाविगमे ॥ १३१
बहुविहपरिवारजुदा देविंदा विविहछत्तपहुदीणं । सोहंति विभूदीहिं पडिइंदादी य चत्तारो ॥ १३२
पडिइंदादिचउण्हं सिंहासणआदवत्तचमराणिं । णियणियइंदसमाणिं आयारे होंति किंचूणा ॥ १३३
सव्वेसिं इंदाणं चिण्हाणि तिरीटमेव मणिखचिदं । पडिइंदादिचउण्हं चिण्हं मउडं मुणेदव्वा ॥ १३४
ओलगसालापुरदो चेत्तदुमा होंति विविहरयणमया । असुरप्पहुदिकुलाणं ते चिण्हाइं इमा होंति[1] ॥ १३५
अस्सत्थसत्तवण्णा संमलजंबू य वेतसकडंबा । तह पीयंगू सिरसा पलासरायद्दुमा कमसो ॥ १३६
चेत्तदुमामूलेसुं पत्तेक्कं चउदिसासु चेट्ठंते[3] । पंच जिणिंदप्पडिमा पलियंकठिदी परमरम्मा ॥ १३७
पडिमाणं अग्गेसुं रयणत्थंभा हवंति वीस फुडं[4] । पडिमापीढसरिच्छा पीढा थंभाण णादव्वा ॥ १३८
एक्केक्कमाणथंभे अट्ठावीसं जिणिंदपडिमाओ । चउसु दिसासुं सिंहासणविण्णासजुत्ताओ ॥ १३९

परन्तु सप्त धातुओंसे रहित होनेके कारण निश्चयसे उन देवोंके वीर्यका क्षरण नहीं होता । केवल वेद नोकषायकी उदीरणाके शान्त होनेपर उन्हें संकल्पसुख उत्पन्न होता है ॥ १३१ ॥

बहुत प्रकारके परिवारसे युक्त इन्द्र और प्रतीन्द्रादिक चार देव भी विविध प्रकारकी छत्रादिरूप विभूतियोंसे शोभायमान होते है ॥ १३२ ॥

प्रतीन्द्रादिक चार देवोंके सिंहासन, छत्र और चमर, ये अपने अपने इन्द्रोंके समान होते हुए भी आकारमें कुछ कम होते है ॥ १३३ ॥

सब इन्द्रोंके चिह्न मणियोसे खचित किरीट ( तीन शिखरवाला मुकुट ) और प्रतीन्द्रादिक चार देवोंका चिह्न साधारण मुकुट ही जानना चाहिये ॥ १३४ ॥

ओलगशालाओके आगे विविध प्रकारके रत्नोंसे निर्मित चैत्यवृक्ष होते है । वे ये ( अग्रिम गाथामें निर्दिष्ट ) चैत्यवृक्ष असुरादिक कुलोंके चिह्नरूप होते है ॥ १३५ ॥

अश्वत्थ ( पीपल ), सप्तपर्ण, शाल्मलि, जामुन, वेतस, कदंब, तथा प्रियंगु, शिरीष, पलाश और राजद्रुम, ये दश चैत्यवृक्ष क्रमसे उन असुरादिक कुलोंके चिह्नरूप होते है ॥ १३६ ॥

प्रत्येक चैत्यवृक्षके मूल भागमें चारों ओर पल्यंकासनसे स्थित परम रमणीय पांच पांच जिनेन्द्रप्रतिमायें विराजमान होती हैं ॥ १३७ ॥

प्रतिमाओंके आगे बीस रत्नमय स्तम्भ ( मानस्तम्भ ) होते हैं । स्तम्भोंकी पीठिकायें प्रतिमाओंकी पीठिकाओंके सदृश जानना चाहिये ॥ १३८ ॥

एक एक मानस्तम्भके ऊपर चारों दिशाओंमें सिंहासनके विन्याससे युक्त अट्ठाईस जिनेन्द्रप्रतिमायें होती हैं ॥ १३९ ॥

१ ब चिण्हा इंदमाहोंति. २ ब तय. ३ द चेट्ठंतो. ४ द पुढं.

सेसाओ वण्णणाओ चउवणमज्झत्थचेत्ततरुसरिसा[1] । छत्तादिछत्तपहुदीजुदाण[2] जिणणाहपडिमाणं ॥ १४०
चमरिंदो सोहम्मे ईसदि वइरोयणो य ईसाणे[3] । भूदाणंदे[4] वेणू धरणाणंदम्मि वेणुधारि[5] त्ति ॥ १४१
एदे अट्ठ सुरिंदा अण्णोण्णं बहुविहाओ भूदीओ । दट्ठूण मच्छरेणं ईसंति सहावदो केई ॥ १४२

। इंदविभवो[6] समत्तो[7] ।

संखातीदा सेढी भावणदेवाण दसविकप्पाणं । तीए पमाणं सेढी बिंदंगुलपढममूलहदा ॥ १४३

। संखा समत्ता ।

रयणाकरेक्कउवमा चमरदुगे होदि आउपरिमाणं । तिण्णि पलिदोवमाणिं भूदाणंदादिजुगलम्मि ॥ १४४
वेणुदुगे पंचदलं पुण्णवसिट्ठेसु दोण्णि पल्लाइं । जलपहुदिसेसयाणं दिवड्ढपल्लं तु पत्तेक्कं ॥ १४५

सा १ । प ३ । प ५/२ । प २ । प ३/२ से १२ ।

अहवा उत्तरइंदेसु पुव्वभणिदं हुवेदि अदिरित्तं । पडिइंदादिचउण्णं आउपमाणाणि इंदसमं ॥ १४६

छत्रके ऊपर छत्र इत्यादिकसे युक्त इन जिनेन्द्रप्रतिमाओंका शेष वर्णन चार वनोंके मध्यमें स्थित चैत्यवृक्षोंके सदृश जानना चाहिये ॥ १४० ॥

चमरेन्द्र सौधर्मसे ईर्षा करता है, वैरोचन ईशानसे, वेणु भूतानन्दसे, और वेणुधारी धरणानन्दसे । इसप्रकार ये आठ सुरेन्द्र परस्पर नानाप्रकारकी विभूतियोंको देखकर मात्सर्यसे, व कितने ही स्वभावसे, ईर्षा करते है ॥ १४१-१४२ ॥

इन्द्रोंका वैभव समाप्त हुआ ।

दश भेदरूप भवनवासी देवोंका प्रमाण असंख्यात जगश्रेणीरूप है । उसका प्रमाण घनांगुलके प्रथम वर्गमूलसे गुणित जगश्रेणीमात्र है ॥ १४३ ॥

संख्या समाप्त हुई ।

चमरेन्द्र एवं वैरोचन इन दो इन्द्रोंकी आयुका प्रमाण एक सागरोपम, भूतानन्द एवं धरणानन्दयुगलकी आयुका प्रमाण तीन पल्योपम, वेणु एवं वेणुधारी इन दोकी आयुका प्रमाण पांचके आधे अर्थात् ढाई पल्योपम, पूर्ण एवं वशिष्ठकी आयुका प्रमाण दो पल्योपम, तथा जलप्रभ आदि शेष बारह इन्द्रोंमेंसे प्रत्येककी आयुका प्रमाण डेढ़ पल्योपम है ॥ १४४-१४५ ॥

आयु—प्र. द्वि. इन्द्र. १ सागर, तृ. च. ३ पल्य, पं. ष. ५/२ प., स. अ. २ प., शेष १२ इन्द्र ३/२ प. ।

अथवा, उत्तर इन्द्रों ( वैरोचन और धरणानन्दप्रभृति ) की पूर्वमें जो आयु कही गयी है, वह कुछ अधिक होती है । प्रतीन्द्रादिक चार देवोंकी आयुका प्रमाण इन्द्रोंके समान है ॥ १४६ ॥

---

१ द ब °सहस्सा. २ द ब °जुदाणि. ३ ब ईसाणो. ४ ब ईसाणदे. ५ ब वेणुदारि. ६ द इंदविभवे. ७ द ब समत्ता. ८ द ब पमाणसेढीबिंदंगुणगार°.

एक्कपलिदोवमाऊ सरीररक्खाण होदि चमरस्स । वइरोयणस्स[1] अधियं भूदाणंदस्स कोडिपुव्वाणि ॥ १४७

प १ । प १ । पु को १ ।

धरणिंदे अधियाणिं वच्छरकोडी हुवेदि वेणुस्स । तणुरक्खाउवमाणं अदिरित्तो वेणुधारिस्स ॥ १४८

पु को १ । व को १ । व को १ ।

पत्तेक्कमेक्कलक्खं वासा आऊ सरीररक्खाणं । सेसम्मि दक्खिणिंदे उत्तरइंदम्मि अदिरित्ता ॥ १४९

१००००० । १००००० ।

अड्ढाइज्जा दोण्णि य पल्लाणि दिवड्ढ आउपरिमाणं । आदिममज्झिमबाहिरतिप्परिससुराण चमरस्स ॥ १५०

प $\frac{५}{२}$ । २ । $\frac{३}{२}$ ।

तिण्णि पलिदोवमाणिं अड्ढाइज्जा दुवे कमा होदि । वइरोयणस्स आदिमपरिसप्पहुदीण जेट्ठाऊ ॥ १५१

प ३ । $\frac{५}{२}$ । २ ।

अट्ठं सोलसबत्तीसेवं[2] पलिदोवमस्स भागाणि । भूदाणंदे अधिओ धरणाणंदस्स परिसतिदयाऊ ॥ १५२

प $\frac{१}{८}$ । प $\frac{१}{१६}$ । प $\frac{१}{३२}$ ।

---

चमरेन्द्रके शरीररक्षक देवोंकी आयु एक पल्योपम, वैरोचन इन्द्रके शरीररक्षक देवोंकी आयु एक पल्योपमसे अधिक, और भूतानन्दके शरीररक्षकोंकी आयु एक पूर्वकोटिप्रमाण होती है ॥ १४७ ॥ प. १, प. १, पू. को. १ ।

धरणानन्दके शरीररक्षकोंकी आयु एक पूर्वकोटिसे अधिक, वेणुके शरीररक्षकोंकी आयु एक करोड़ वर्ष, और वेणुधारीके शरीररक्षकोकी आयु एक करोड़ वर्षसे अधिक होती है ॥ १४८ ॥

पू. को. १ ( सातिरेक ), वर्ष कोटि १, वर्ष कोटि १ ( सातिरेक )।

शेष दक्षिण इन्द्रोंके शरीररक्षकोमेंसे प्रत्येककी आयु एक लाख वर्ष और उत्तर इन्द्रोंके शरीररक्षकोंकी आयु एक लाख वर्षसे अधिक होती है ॥ १४९ ॥

वर्ष १ लाख, वर्ष १ लाख ( सातिरेक ) ।

चमरेन्द्रके आदि, मध्यम और बाह्य, इन तीन पारिषद देवोंकी आयुका प्रमाण क्रमशः ढाई पल्योपम, दो पल्योपम और डेढ़ पल्योपम है ॥ १५० ॥ प. $\frac{५}{२}$, २, $\frac{३}{२}$ ।

वैरोचन इन्द्रके आदिम पारिषदादिक देवोंकी उत्कृष्ट आयु क्रमसे तीन पल्योपम, ढाई पल्योपम, और दो पल्योपम है ॥ १५१ ॥ प. ३, $\frac{५}{२}$, २ ।

भूतानन्दके तीनों पारिषद देवोंकी आयु क्रमशः पल्योपमके आठवें, सोलहवें, और बत्तीसवें भागप्रमाण, तथा धरणानन्दके तीनों पारिषद देवोंकी आयु इससे अधिक होती है ॥ १५२ ॥ प. $\frac{१}{८}$, प. $\frac{१}{१६}$, प. $\frac{१}{३२}$ ।

---

१ द वयरोयणस्स. २ ब अट्ठसोलस°.

परिसत्तयजेट्ठाऊ तियदुगएक्का य पुव्वकोडीओ । वेणुस्स होदि कमसो अदिरित्ता वेणुधारिस्स ॥ १५३

पु को ३ । २ । १ ।

तिप्परिसाणं आऊ तियदुगएक्काओ वासकोडीओ । सेसम्मि दक्खिणिंदे अदिरित्तं उत्तरिंदम्मि ॥ १५४

व को ३ । २ । १ ।

एक्कपलिदोवमाऊ सेणाधीसाण होदि चमरस्स । वइरोयणस्स अधियं भूदाणंदस्स कोडिपुव्वाणि ॥ १५५

प १ । पुव्वको १ ।

धरणाणंदे अधियं वच्छरकोडी हवेदि वेणुस्स । सेणामहत्तराऊ[1] अदिरित्ता[2] वेणुधारिस्स ॥ १५६

वर्ष को १ ।

पत्तेक्कमेक्कलक्खं आऊ सेणावईणं[3] णादव्वो । सेसम्मि दक्खिणिंदे अदिरित्तं[4] उत्तरिंदम्मि ॥ १५७

१००००० ।

पलिदोवमद्धमाऊ आरोहकवाहणाण चमरस्स । वइरोयणस्स अधियं भूदाणंदस्स कोडिवरिसाइं ॥ १५८

प $\frac{१}{२}$ । व को १ ।

धरणाणंदे अधियं वच्छरलक्खं हुवेदि वेणुस्स । आरोहवाहणाऊ[5] तु अदिरित्तं वेणुधारिस्स[6] ॥ १५९

१००००० ।

वेणुके तीनो पारिषद देवोंकी उत्कृष्ट आयु क्रमसे तीन, दो और एक पूर्वकोटि, तथा वेणुधारीके तीनों पारिषदोंकी उत्कृष्ट आयु इससे अधिक है ॥ १५३ ॥ पू. को. ३, २, १ ।

शेष दक्षिण इन्द्रोंके तीनों पारिषद देवोंकी आयु क्रमसे तीन, दो और एक करोड़ वर्ष, तथा उत्तर इन्द्रोंके तीनों पारिषद देवोंकी आयु इससे अधिक है ॥ १५४ ॥ वर्षकोटि ३, २, १ ।

चमरेन्द्रके सेनापति देवोंकी आयु एक पल्योपम, वैरोचनके सेनापति देवोंकी आयु इससे अधिक, और भूतानन्दके सेनापति देवोंकी आयु एक पूर्वकोटि है ॥ १५५ ॥ प. १, पू. को. १ ।

धरणानन्दके सेनापति देवोंकी आयु एक पूर्वकोटिसे अधिक, वेणुके सेनापति देवोंकी आयु एक करोड़ वर्ष, और वेणुधारीके सेनापति देवोंकी आयु एक करोड़ वर्षसे अधिक है ॥ १५६ ॥ वर्षकोटि १ ।

शेष दक्षिण इन्द्रोंके सेनापतियोंमेसे प्रत्येककी आयु एक लाख बर्ष और उत्तर इन्द्रोंके सेनापतियोंकी आयु इससे अधिक जानना चाहिये ॥ १५७ ॥ वर्ष १ लाख ।

चमरेन्द्रके आरोहक वाहनोंकी आयु अर्ध पल्योपम, वैरोचनके आरोहक वाहनोंकी आयु अर्ध पल्योपमसे अधिक, और भूतानन्दके आरोहक वाहनोंकी आयु एक करोड़ वर्ष होती है ॥१५८॥ प. $\frac{१}{२}$, वर्षकोटि १ ।

धरणानन्दके आरोहक वाहनोंकी आयु एक करोड़ वर्षसे अधिक, वेणुके आरोहक वाहनोंकी एक लाख वर्ष, और वेणुधारीके आरोहक वाहनोंकी आयु एक लाख वर्षसे अधिक होती है ॥ १५९ ॥ वर्ष १ लाख ।

१ द ब सेसा महत्तराऊ. २ द ब अधिरित्ता. ३ द सेण्णवईण. ४ ब अधिरित्तं. ५ ब वाहणाई. ६ ब वेणुदारिस्स.

पत्तेक्कमद्धलक्खं आरोहकवाहणाण जेट्ठाऊ । सेसम्मि दक्खिणिंदे अदिरित्तं उत्तरिंदम्मि ॥ १६०

५०००० ।

जेत्तियमेत्ता[1] याऊ पइण्णअभिजोग[2]किब्बिससुराणं । तप्परिमाणपरूवणउवएसा[3] संपइं णट्ठा ॥ १६१

दसवाससहस्साऊ जो देओ[4] माणुसाण सयमेत्तं । मारिदुमह पोसेदुं सो सक्कदि अप्पसत्तीए ॥ १६२

खेत्तं दिवड्ढसयधणुपमाणआयामवासबहलत्तं । बाहाहिं वेढेदुं[5] उप्पाडेदुं[6] पि सो सक्को ॥ १६३

दं १५० ।

एक्कपलिदोवमाऊ उप्पाडेदुं महीए छक्खंडं । तग्गदणरतिरियाणं मारेदुं पोसिदुं सक्को ॥ १६४

उवहिउवमाणजीवी जंबूदीवं समुद्दए[7] खिविदुं । तग्गदणरतिरियाणं मारेदुं पोसिदुं सक्को ॥ १६५

दसवाससहस्साऊ सदरूवाणि विगुव्वणं कुणदि । उक्कस्सम्मि जहण्णे सगरूवा मज्झिमे विविहा ॥ १६६

अवसेससुरा सव्वे णियणियओहिप्पमाण[8]खेत्ताणिं । जेत्तियमेत्ताणि[9] पुढं पूरंति विकुव्वणीए[10] एदाइं ॥ १६७

संखेज्जाऊ जस्स य सो संखेज्जाणि जोयणाणि सुरो[11] । गच्छेदि एक्कसमए आगच्छदि तेत्तियाणिं पि ॥ १६८

शेष दक्षिण इन्द्रोंके आरोहक वाहनोंमेंसे प्रत्येककी उत्कृष्ट आयु अर्ध लाख वर्ष और उत्तर इन्द्रोंके आरोहक वाहनोंकी उत्कृष्ट आयु इससे अधिक है ॥ १६० ॥ वर्ष ५० हजार ।

प्रकीर्णक, आभियोग्य और किल्विषिक देवोंकी जितनी आयु होती है, उसके प्रमाणके प्ररूपणके उपदेश इस समय नष्ट होचुके हैं ॥ १६१ ॥

जिस देवकी आयु दश हजार वर्षकी है, वह अपनी शक्तिसे एकसौ मनुष्योंको मारने अथवा पोसनेकेलिये समर्थ है ॥ १६२ ॥

उपर्युक्त आयुका धारक वह देव डेढ़सौ धनुषप्रमाण लंबे, चौड़े और मोटे क्षेत्रको बाहुओंसे वेष्टित करने और उखाड़नेकेलिये भी समर्थ है ॥ १६३ ॥ द. १५० ।

एक पल्योपम आयुका धारक देव पृथिवीके छह खण्डोंको उखाड़ने तथा वहां रहनेवाले मनुष्य एवं तिर्यंचोंको मारने अथवा पोसनेकेलिये समर्थ है ॥ १६४ ॥

एक सागरोपम कालतक जीवित रहनेवाला देव जम्बूद्वीपको समुद्रमें फेंकने और उसमें स्थित मनुष्य एवं तिर्यंचोंको मारने अथवा पोसनेकेलिये समर्थ है ॥ १६५ ॥

दश हजार वर्षकी आयुवाला देव उत्कृष्टरूपसे सौ, जघन्यरूपसे सात, और मध्यमरूपसे विविध रूपोंकी, अर्थात् सातसे अधिक और सौसे कम रूपोंकी, विक्रिया करता है ॥ १६६ ॥

शेष सब देव, अपने अपने अवधिज्ञानके क्षेत्रोंका जितना प्रमाण है, उतने क्षेत्रोंको पृथक् पृथक् विक्रियासे पूरित करते हैं ॥ १६७ ॥

जिस देवकी संख्यात वर्षकी आयु है, वह एक समयमें संख्यात योजन जाता है और इतने ही योजन आता है ॥ १६८ ॥

१ द मेत्तयाऊ. २ द अभियोग. ३ द ब उवएसं. ४ ब देवाउ. ५ द वेदेदुं. ६ द ब उप्पादेदुं. ७ द ब जबूदीवस्सउग्गमे. ८ द ब उहइपमाण. ९ ब जित्तिय. १० ब विउव्वणाए. ११ द ब सुरा.

जस्स असंखेज्जाऊ सो वि यसंखेज्जजोयणाणि पुढं । गच्छेदि एक्कसमये आगच्छदि तेत्तियाणिं पि ॥ १६९

अड्डाइज्जं पल्लं आऊ देवीण होदि चमरम्मि । वइरोयणम्मि तिण्णि य भूदाणंदम्मि पल्लमट्ठंसो ॥ १७०

प ५ । ३ । १ ।
२ ८

धरणाणंदे अधियं वेणुम्मि हुवेदि पुव्वकोडि त्ति । देवीणं आउसंखा अदिरित्तं वेणुधारिस्स ॥ १७१

पु को ३ ।

पत्तेक्कमाउसंखा देवीणं तिण्णि वरसकोडीओ । सेसम्मि दक्खिणिंदे अदिरित्तं उत्तरिंदम्मि ॥ १७२

व को ३ ।

पडिइंदादिचउण्णं आऊ देवीण होदि पत्तेक्कं । णियणियइंदपवण्णिददेवीआउस्स सारिच्छा ॥ १७३

जेत्तियमेत्ता आऊ सरीररक्खाण होइ देवीणं । तस्स पमाणणिरूवणउवएसो णत्थि कालवसा ॥ १७४

असुरादिदसकुलेसुं सव्वणिगिट्ठाणं होदि देवाणं । दसवाससहस्साणिं जहण्णआउस्स परिमाणं ॥ १७५

। आउपरिमाणं सम्मत्तं[४] ।

असुराण पंचवीसं सेससुराणं हुवंति दस दंडा । एस सहाउच्छेहो विक्किरियंगेसु बहुभेया ॥ १७६

२५ । १० ।

। उच्छेहो गदो[५] ।

तथा जिस देवकी असंख्यात वर्षकी आयु है, वह एक समयमें असंख्यात योजन जाता है और इतने ही योजन आता है ॥ १६९ ॥

चमरेन्द्रकी देवियोंकी आयु ढाई पल्योपम, वैरोचनकी देवियोंकी तीन पल्योपम, और भूतानन्दकी देवियोंकी आयु पल्योपमके आठवें भागमात्र होती है ॥ १७० ॥ प. $\frac{5}{2}$, ३, $\frac{1}{8}$ ।

धरणानन्दकी देवियोंकी आयु पल्यके आठवें भागसे अधिक, वेणुकी देवियोंकी आयु तीन पूर्वकोटि, और वेणुधारीकी देवियोंकी आयु तीन पूर्वकोटिसे अधिक है ॥ १७१ ॥ पू. को. ३ ।

अवशिष्ट दक्षिण इन्द्रोंमेंसे प्रत्येककी देवियोंकी आयु तीन करोड़ वर्ष और उत्तर इन्द्रोंमेंसे प्रत्येक इन्द्रकी देवियोंकी आयु इससे अधिक है ॥ १७२ ॥ वर्षकोटि ३ ।

प्रतीन्द्रादिक चार देवोंकी देवियोंमेंसे प्रत्येककी आयु अपने अपने इन्द्रोंकी देवियोंकी कही गई आयुके सदृश होती है ॥ १७३ ॥

शरीररक्षक देवोंकी देवियोंकी जितनी आयु होती है, उसके प्रमाणके कथनका उपदेश कालके वशसे इस समय नहीं है ॥ १७४ ॥

असुरादिक दश निकायोंमें सब निकृष्ट देवोंकी जघन्य आयुका प्रमाण दश हजार वर्ष है ॥ १७५ ॥ आयुका प्रमाण समाप्त हुआ ।

असुरकुमारोंकी उंचाई पच्चीस धनुष और शेष देवोंकी उंचाई दश धनुषमात्र होती है । यह जो उंचाईका प्रमाण कहा है, वह स्वाभाविक ( मूल ) शरीरका समझना चाहिये । विक्रियानिर्मित शरीरोंकी उंचाई अनेक प्रकार होती है ॥१७६॥ दं. २५, १० । उत्सेधका कथन समाप्त हुआ ।

१ द ब अंदेवीण. २ द ब इंदाणि. ३ ब णिरिट्ठाण. ४ द ब सम्मत्ता. ५ द गदा.

णियणियभवणठिदाणं उक्कस्से भवणवासिदेवाणं । उड्ढेण होदि णाणं कंचणगिरिसिहरपरियंतं ॥ १७७
तट्ठाणादोधोधो थोवत्थोवं पयट्टदे ओही । तिरियसरूवेण पुणो बहुतरखेत्तेसु अक्खलिदं ॥ १७८
पणुवीस जोयणाणं होदि जहण्णेण ओहिपरिमाणं । भावणवासिसुराणं एक्कदिणब्भंतरे काले ॥ १७९
असुराणमसंखेज्जा जोयणकोडीउ ओहिपरिमाणं । खेत्ते कालम्मि पुणो होंति असंखेज्जवासाणिं ॥ १८०
संखातीदसहस्सा उक्कस्से जोयणाणि सेसाणं । असुराणं कालादो संखेज्जगुणेण हीणा य ॥ १८१
णियणियओहिक्खेत्तं णाणारूवाणि तह विकुंव्वंता । पूरंति असुरपहुदी भावणदेवा दसवियप्पा ॥ १८२

। ओही गदा ।

गुणजीवा पज्जत्ती पाणा सण्णा य मग्गणा कमसो । उवजोगा कहिदव्वा एदाण कुमारदेवाणं ॥ १८३
भवणसुराणं अवरे दो गुणठाणं च तम्मि चउसखा । मिच्छाइट्ठी सासणसम्मो मिस्सो विरदसम्मा ॥ १८४
जीवसमासं दो च्चिय णिव्वत्तियपुण्णपुण्णभेदेण । पज्जत्ती छच्चेवं य तेत्तियमेत्ता अपज्जत्ती ॥ १८५

अपने अपने भवनमें स्थित भवनवासी देवोंका ज्ञान ( अवधि ) ऊर्ध्वदिशामें उत्कृष्टरूपसे मेरुपर्वतके शिखरपर्यन्त क्षेत्रको विषय करता है ॥ १७७ ॥

भवनवासी देवोंका अवधिज्ञान अपने अपने भवनोंके नीचे नीचे थोड़े थोड़े क्षेत्रमें प्रवृत्ति करता है, परन्तु वही तिरछेरूपसे बहुत अधिक क्षेत्रमें अबाधित प्रवृत्ति करता है ॥ १७८ ॥

भवनवासी देवोंके अवधिज्ञानका प्रमाण जघन्यरूपसे पच्चीस योजन है । पुनः कालकी अपेक्षा उक्त अवधिज्ञान एक दिनके भीतरकी वस्तुको विषय करता है ॥ १७९ ॥

असुरकुमार देवोंके अवधिज्ञानका प्रमाण क्षेत्रकी अपेक्षा असंख्यात करोड़ योजन और कालकी अपेक्षा असंख्यात वर्षमात्र है ॥ १८० ॥

शेष देवोंके अवधिज्ञानका प्रमाण उत्कृष्टरूपसे क्षेत्रकी अपेक्षा असंख्यात हजार योजन और कालकी अपेक्षा असुरकुमारोंके अवधिज्ञानके कालसे संख्यातगुणा कम है ॥ १८१ ॥

असुरादिक दशप्रकारके भवनवासी देव अनेक रूपोंकी विक्रिया करते हुए अपने अपने अवधिज्ञानके क्षेत्रको पूरित करते हैं ॥ १८२ ॥　　अवधिज्ञानका कथन समाप्त हुआ ।

अब इन कुमारदेवोंके क्रमसे गुणस्थान, जीवसमास, पर्याप्ति, प्राण, संज्ञा, चौदह मार्गणा और उपयोग, इनका कथन करना चाहिये ॥ १८३ ॥

भवनवासी देवोंके अपर्याप्त अवस्थामें मिथ्यात्व और सासादन ये दो, तथा पर्याप्त अवस्थामें मिथ्यादृष्टि, सासादनसम्यक्त्व, मिश्र और अविरतसम्यग्दृष्टि, ये चार गुणस्थान होते हैं ॥ १८४ ॥

इन देवोंके निर्वृत्त्यपर्याप्त और पर्याप्तके भेदसे दोनों जीवसमास, छहों पर्याप्तियां और इतनी ही अपर्याप्तियां होती हैं ॥ १८५ ॥

---

१ द तट्ठाणादो दोदो, ब तट्ठाणादोदो. २ द वकुव्वंता. ३ ब गुणट्ठाणं चउ°. ४ ब छच्चेव.

पंच य इंदियपाणा मणवचकायाणि आउआणपाणाइं । पज्जत्ते दस पाणा इदरे मणवयणआणपाणूणा ॥ १८६
चउसण्णा ताओ भयमेहुणआहारगंथणामाणि । देवगदी पंचक्खा तसकाया एक्करसजोगा ॥ १८७
चउ मण चउ वयणाइं वेगुव्वदुगं तहेव कम्मइयं । पुरिसित्थी संढूणा[1] सयलकसाएहिं परिपुण्णा ॥ १८८
सव्वे छण्णाणजुदा मदिसुदणाणाणि ओहिणाणं च । मदिअण्णाणं तुरिमं सुदअण्णाणं विभंगणाणं पि ॥ १८९
सव्वे असंजदा तिदंसणजुत्ता यचक्खुचक्खोही[2] । लेस्सा किण्हा णीला कउया पीता य मज्झिमंसजुदा[3] ॥ १९०
भव्वाभव्वा एव्वं[4] हि सम्मत्तेहिं सवण्णिदा सव्वं । उवसमवेदगमिच्छासासणमिस्साणि ते होंति ॥ १९१
सण्णी[6] य भवणदेवा हवंति आहारिणो अणाहारा । सायारणयारा उवजोगा होंति सव्वाणं ॥ १९२
मज्झिमविसोहिसहिदा उदयागदसत्थपगिदिसत्तिगदा । एवं गुणठाणादीजुत्ता देवा व होंति देवीओ ॥ १९३

। गुणठाणादी सम्मत्ता ।

सेढीअसंखभागो विंदंगुलपढमवग्गमूलहदो । भवणेसु एक्कसमए जायंति मरंति तम्मेत्ता ॥ १९४

। जम्मणमरणजीवाणं संखा समत्ता ।

उपर्युक्त देवोंके पर्याप्त अवस्थामें पांचो इन्द्रिय प्राण, मन, वचन, काय, आयु और आनप्राण, ये दश प्राण, तथा अपर्याप्त अवस्थामें मन, वचन और श्वासोच्छ्वाससे रहित शेष सात प्राण होते है ॥ १८६ ॥

उन देवोंके भय, मैथुन, आहार और परिग्रह नामक प्रसिद्ध चार संज्ञायें होती हैं। ये कुमारदेव देवगतिविशिष्ट; पंचेन्द्रिय; त्रसकायसे संयुक्त; चारों मनोयोग, चारों वचनयोग, दो वैक्रियिक (वैक्रियिक, वैक्रियिकमिश्र) तथा कार्मण, इसप्रकार ग्यारह योगोंसे सहित; नपुंसक वेदको छोड़ शेष पुरुष और स्त्री इन दो वेदोंसे युक्त; सम्पूर्ण कषायोंसे परिपूर्ण; सब ही मतिज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, मति अज्ञान, श्रुत अज्ञान, और विभंग, इन छह ज्ञानोंसे सहित; सब असंयत; अचक्षुदर्शन, चक्षुदर्शन और अवधिदर्शन इन तीन दर्शनोंसे संयुक्त; कृष्ण, नील, कापोत और पीतके मध्यम अंशसे युक्त; भव्य एवं अभव्य; तथा सभी औपशमिक, वेदक, मिथ्यात्व, सासादन और मिश्र इन पांच सम्यक्त्वोंसे समन्वित होते है ॥ १८७–१९१ ॥

भवनवासी देव संज्ञी तथा आहारक और अनाहारक होते है। इन सब देवोंके साकार (ज्ञान) और निराकार (दर्शन) ये दोनों ही उपयोग होते है ॥ १९२ ॥

वे देव मध्यम विशुद्धिसे सहित और उदयमें आई हुई प्रशस्त प्रकृतियोंकी अनुभाग-शक्तिको प्राप्त हैं। इसप्रकार गुणस्थानादिसे युक्त देवोंके समान ही देवियां होती है ॥ १९३ ॥

गुणस्थानादिका वर्णन समाप्त हुआ।

घनांगुलके प्रथम वर्गमूलसे गुणित जगश्रेणीके असंख्यातवें भागप्रमाण जीव एक समयमें भवनवासियोंमें उत्पन्न होते हैं और इतने ही मरते हैं ॥ १९४ ॥

उत्पन्न होनेवाले व मरनेवाले जीवोंकी संख्या समाप्त हुई।

---

१ द ब संढूणा. २ द ब असजदाइंदंसणजुत्ता य चक्खुअचक्खोही. ३ द मज्झिमस्सजुदा, ब मज्झिमसजुदा. ४ ब एव्व हि. ५ ब सासासण. ६ द ब सव्वे. ७ द ब °परिदि°. ८ द ब एवं गुणठाणजुत्ता देवं वा होइ देवीओ.

णिक्कंता भवणादो गब्भे सम्मुच्छि कम्मभूमीसुं । पज्जत्ते उप्पज्जदि णरेसु तिरिएसु मिच्छभावजुदा ॥ १९५
सम्माइट्ठी देवा णरेसुपज्जंति कम्मभूमीए । गब्भे पज्जत्तेसुं सलागपुरिसा ण होंति कइयाइं ॥ १९६
तेसिमणंतरजम्मे णिव्वुदिगमणं हवंति केसिं पि । संजमदेसवदाइं गेण्हंते केइ भवभीरू ॥ १९७

। आगमणं गदं ।

भवमिदसंको[2] केई णाणचरित्ते किलिट्ठभावजुदा । भवणामरेसु आउं बंधंति हु मिच्छभावजुदा ॥ १९८
अविणयसत्ता केई कामिणिविरहज्जरेण जज्जरिदा । कलहपिया पाविट्ठा जायंते भवणदेवेसु[3] ॥ १९९
सण्णिअसण्णी जीवा मिच्छाभावेण संजुदा केई । जायंति[4] भावणेसुं दंसणसुद्धा ण कइया वि ॥ २००
मरणे विराधिदम्मि य केई कंदप्पकिब्बिसा देवा । अभियोगा संमोहप्पहुदीसुरदुग्गदीसु जायंते ॥ २०१
जे सच्चवयणहीणा हस्सं[5] कुव्वंति बहुजणे णियमा । कंदप्परत्तहिदया ते कंदप्पेसु जायंति ॥ २०२
जे भूदिकम्ममंताभियोगकोदूहलाइसंजुत्ता । जणवण्णे य पअट्टा वाहणदेवेसु ते होंति ॥ २०३

भवनोंसे निकले हुए जीव मिथ्यात्वभावसे युक्त होते हुए गर्भ अथवा सम्मूर्च्छन जन्मका आश्रयकर कर्मभूमियोंमें पर्याप्त मनुष्य अथवा तिर्यंचोंमें उत्पन्न होते है ॥ १९५ ॥

उन भवनोंसे निकले हुए सम्यग्दृष्टी देव गर्भजन्मका अवलम्बन कर कर्मभूमिके पर्याप्त मनुष्योंमें उत्पन्न होते हैं, किन्तु वे शलाका-पुरुष कदापि नहीं होते ॥ १९६ ॥

उनमेंसे किन्हींके आगामी भवमें मोक्षकी भी प्राप्ति होजाती है और कितने ही संसारसे भयभीत होकर सकल संयम अथवा देशव्रतोंको ग्रहण करते है। ॥ १९७ ॥

आगमनका कथन समाप्त हुआ।

ज्ञान और चारित्रके विषयमें जिन्होंने शंकाको दूर नहीं किया है, तथा जो क्लिष्ट भावसे युक्त हैं, ऐसे जीव मिथ्यात्वभावसे सहित होते हुए भवनवासी देवोंसम्बन्धी आयुको बांधते हैं ॥१९८॥

कामिनीके विरहरूपी ज्वरसे जर्जरित, कलहप्रिय और पापिष्ठ कितने ही अविनयी जीव भवनवासी देवोंमें उत्पन्न होते है ॥ १९९ ॥

मिथ्यात्वभावसे संयुक्त कितने ही संज्ञी और असंज्ञी जीव भवनवासियोंमें उत्पन्न होते हैं, परन्तु विशुद्ध सम्यग्दृष्टि इन देवोंमें कदापि नहीं उत्पन्न होते ॥ २०० ॥

मरणके विराधित करनेपर, अर्थात् समाधिमरणके विना, कितने ही जीव देवदुर्गतियोंमें कन्दर्प, किल्विष, आभियोग्य और सम्मोह इत्यादि देव उत्पन्न होते हैं ॥ २०१ ॥

जो प्राणी सत्य वचनसे रहित हैं, नित्य ही बहुजनमें हास्य करते हैं और जिनका हृदय कामासक्त रहता है, वे कन्दर्पदेवोंमें उत्पन्न होते हैं ॥ २०२ ॥

जो भूतिकर्म, मंत्राभियोग और कौतूहलादिसे संयुक्त हैं, तथा लोगोंके गुणगान ( खुशामद ) में प्रवृत्त रहते हैं, वे वाहन देवोंमें उत्पन्न होते हैं ॥ २०३ ॥

---

१ द ब सम्मुच्छ. २ द ब आवलिदसंखा. ३ द भवणादिवेसु. ४ द जायंते. ५ द ब हिंसं.

तित्थयरसंघमहिमाआगमगंथादिएसु पडिकूला । दुव्विणया णिगदिल्ला जायंते किब्बिससुरेसुं ॥ २०४
उप्पहउवएसयरा विप्पडिवण्णा जिणिंदमग्गम्मि । मोहेणं संमोधा संमोहसुरेसु जायंते ॥ २०५
जे कोहमाणमायालोहासत्ताकिविट्ठचारित्ता । वइराणुबद्धरुचिरा ते उप्पज्जंति असुरेसुं ॥ २०६
उप्पज्जंते भवणे उववादपुरे महारिहे सण्णे । पावंति छपज्जत्तिं जादा अंतोमुहुत्तेण ॥ २०७
अट्ठिसिरारुहिरवसामुत्तपुरीसाणि केसलोमाइं । चम्मडमंसप्पहुदी ण होइ देवाण संघडणे ॥ २०८
वण्णरसगंधफासे[2] अइसयवेकुव्वदिव्वखंदा हि । णेदेसु रोयवादिउवठिदी[3] कम्माणुभावेण ॥ २०९
उप्पण्णे सुरभवणे[4] पुव्वमणुग्घाडिदं कवाडजुगं । उग्घडदि तम्मि समए पसरदि आणंदभेरिरवं ॥ २१०
आयण्णिय भेरिरवं ताणं पासम्मि कयजयंकारा । एंति परिवारदेवा देवीओ पमोदभरिदाओ ॥ २११
वायंता जयघंटापडहपडा किब्बिसा य गायंति । संगीयणट्टमागधदेवा एदाण देवीओ ॥ २१२
देवीदेवसमूहं दट्ठूणं तस्स विम्हओ होदि । तक्काले उप्पज्जदि विभंगं[5] थोत्तपच्चक्खं ॥ २१३

जो लोग तीर्थंकर व संघकी महिमा एवं आगम-ग्रन्थादिकके विषयमें प्रतिकूल हैं, दुर्विनयी और मायाचारी हैं, वे किल्विषिक देवोंमें उत्पन्न होते है ॥ २०४ ॥

उत्पथ अर्थात् कुमार्गका उपदेश करनेवाले, जिनेन्द्रोपदिष्ट मार्गमें विरोधी और मोहसे संमुग्ध जीव संमोह जातिके देवोंमें उत्पन्न होते है ॥ २०५ ॥

जो जीव क्रोध, मान, माया और लोभमें आसक्त हैं; अक्रूपिष्ठचारित्र अर्थात् क्रूराचारी हैं; तथा वैरभावमें रुचि रखते हैं, वे असुरोमें उत्पन्न होते है ॥ २०६ ॥

उक्त जीव भवनवासियोंके भवनके भीतर महार्ह कोमल उपपादशालामें उत्पन्न होते हैं, और उत्पन्न होनेके पश्चात् अन्तर्मुहूर्तमें ही छह पर्याप्तियोंको प्राप्त कर लेते हैं ॥ २०७ ॥

देवोंके शरीरमें हड्डी, नस, रुधिर, चर्बी, मूत्र, मल, केश, रोम, चमड़ा और मांसादिक नहीं होता ॥ २०८ ॥

चूंकि वर्ण, रस, गन्ध, और स्पर्शके विषयमें अतिशयको प्राप्त वैक्रियिक दिव्य स्कंध होते हैं, इसीलिये इन देवोंके कर्मके प्रभावसे रोग आदिकी उपस्थिति नहीं होती ॥ २०९ ॥

सुरभवनमें उत्पन्न होनेपर पहिले अनुद्घाटित दोनों कपाट खुलते हैं, और फिर उसी समय आनन्द-भेरीका शब्द फैलता है ॥ २१० ॥

भेरीके शब्दको सुनकर पारिवारिक देव और देवियां हर्षसे परिपूर्ण हो जयकार करते हुए उन देवोंके पास आते है ॥ २११ ॥

उस समय किल्विषिक देव जयघंटा, पटह और पट इन बाजोंको बजाते हैं, और संगीत व नाट्यमें चतुर मागध देव एवं उनकी देवियां गाती हैं ॥ २१२ ॥

इन देव-देवियोंके समूहको देखकर उस नवजात देवको आश्चर्य होता है। पश्चात्, उसी समय उसे अल्प प्रत्यक्षरूप विभंगज्ञान उत्पन्न होता है ॥ २१३ ॥

१ द ब चम्मह°. २ द °पासें. ३ द ब गेण्हेसु रोयवादिं उवठिदि. ४ द ब उप्पण्णसुरविमाणे. ५ [ विभंगं ].

मणुस्सतेरिच्छभवम्हि पुव्वे लद्धो ण सम्मत्तमणी पुरूवं ।
तिलप्पमाणस्स सुहस्स कज्जे चत्तं मए कामविमोहिदेण ॥ २१४
जिणोवदिट्ठागमभावणिज्जं देसव्वदं गेण्हियं सोक्खहेदुं ।
मुक्कं मए दुव्विसयत्थमप्पस्सोक्खाणुरत्तेण विचेदणेण ॥ २१५
अणंतणाणादिचउक्कहेदुं णिव्वाणबीजं जिणणाहलिंगं । पभूदकालं धरिदूण चत्तं मए मयंधेण वधूणिमित्तं ॥ २१६
कोहेण लोहेण भयंकरेणं मायापवंचेण समच्छरेणं । माणेण वड्ढंतमहाविमोहो मेल्लाविरो हं जिणणाहमग्गं ॥ २१७
तत्तो ववसायपुरं पविसिय पूजाभिसेयजोग्गाइं । गहिदूणं दव्वाइं देवा देवीहिं संजुत्ता ॥ २१८
णच्चिदविचित्तकीडणमालावरचमरछत्तसोहिल्ला । णिब्भरभत्तिपसण्णा वच्चंते कूडजिणभवणं ॥ २१९
पाविय जिणपासादं वरमंगलतोरणं रइदहलबोला । देवा देवीसहिदा कुव्वंति पदाहिणं णमिदा ॥ २२०
सिंहासणछत्तत्तयभामंडलचामरादिचारुणिभा । दट्ठूण जिणप्पडिमा जयजयसद्दा पकुव्वंति ॥ २२१
पडुपडहसंखमद्दलजयघंटाकहलगीयसंजुत्ता । वाइज्जंतेहि सुरा जिणिंदपूजा पकुव्वंति ॥ २२२

मैंने पूर्व कालमें मनुष्य और तिर्यंच भवमें उत्कृष्ट सम्यक्त्वरूपी मणिको प्राप्त नहीं किया और यदि प्राप्त भी किया है तो उसे कामसे विमोहित होकर तिलके बराबर अर्थात् किंचित् सुखकेलिये छोड़ दिया ॥ २१४ ॥

जिनोपदिष्ट आगममें भावनीय एवं वास्तविक सुखके निमित्तभूत देशचारित्रको ग्रहण करके मेरे जैसे मूर्खने अल्प सुखमें अनुरक्त होकर दुष्ट विषयोंकेलिये उसे छोड़ दिया ॥ २१५ ॥

अनन्तज्ञानादि-चतुष्टयके कारण और मुक्तिके बीजभूत जिनेन्द्रलिंग अर्थात् सकलचारित्रको बहुत कालतक धारण करके मैंने मदान्ध होकर कामिनीके निमित्त उसे छोड़ दिया ॥ २१६ ॥

भयंकर क्रोध, लोभ और मात्सर्यभावसहित मायाप्रपंच एवं मानसे वृद्धिंगत अज्ञान-भावको प्राप्त हुआ मैं जिनेन्द्रोपदिष्ट मार्गको छोड़े रहा ॥ २१७ ॥

इसके पश्चात् व्यवसायपुरमें प्रवेशकर पूजा और अभिषेकके योग्य द्रव्योंको लेकर वे देव देवियोंसे सहित; नर्तन, विचित्र क्रीडन, माला, उत्कृष्ट चमर और छत्रसे शोभायमान; एवं गाढ़ भक्तिसे प्रसन्न होते हुए कूटपर स्थित जिनभवनको जाते हैं ॥ २१८-२१९ ॥

उत्कृष्ट मंगल और तोरणोंसे सहित जिनभवनको प्राप्त कर कोलाहल करते हुए वे देव देवियोंके साथ नमस्कारपूर्वक प्रदक्षिणा करते हैं ॥ २२० ॥

वे देव वहांपर सिंहासन, तीन छत्र, भामण्डल और चामरादि आठ प्रातिहार्योंसे सुशोभित जिनेन्द्रमूर्तियोंका दर्शनकर जय जय शब्द करते हैं ॥ २२१ ॥

उक्त देव जिनमन्दिरमें उत्तम पटह, शंख, मृदंग, जयघंटा और काहल, इन बाजोंसे संयुक्त होकर गानपूर्वक जिनेन्द्रपूजन करते हैं ॥ २२२ ॥

---

१ द ब सम्मत्तमणं. २ द ब गेण्हय. ३ द ब °णाणाणि. ४ द मायापवत्तेण. ५ द ब वंदंत°. ६ द तत्तो वसाय°. ७ द ब देवेहिं.

भिंगारकलसदप्पणछत्तत्तयचमरपहुदिदव्वेहिं । पूजंति फलिहदंडोवमाणवरवारिधारेहिं ॥ २२३
गोसीरमलयचंदणकुंकुमपंकेहिं परिमलिल्लेहिं । मुत्ताहलपुंजेहिं सालीए तंदुलेहिं सयलेहिं[2] ॥ २२४
वरविविहकुसुममालासएहिं धूवंगरंगगंधेहिं । अमयादो मुहुरेहिं णाणाविहदिव्वभक्खेहिं ॥ २२५
धूवेहिं सुगंधेहिं रयणपईवेहिं दित्तकिरणेहिं । पक्केहिं फणसकदलीदाडिमदक्खादियफलेहिं ॥ २२६
पूजाए अवसाणे कुव्वंते णाडयाइं विविहाइं । पवरच्छरापजुत्ताबहुरसभावाभिणेयाइं ॥ २२७

णिस्सेसकम्मक्खवणेक्कहेदुं[3] मण्णंतया तत्थ जिणिंदपूजं ।
सम्मत्तविरया[4] कुव्वंति णिच्चं देवा महाणंतविसोहिपुव्वं ॥ २२८
कुलाहिदेवा[5] इव मण्णमाणा पुराणदेवाण पवोधणेण ।
मिच्छाजुदा ते य जिणिंदपूजं भत्तीए[6] णिच्चं णियमा कुणंति ॥ २२९

काढूण दिव्वपूजं आगच्छिय णियणियम्मि पासादे । सिंहासणाधिरूढा ओलगसालंति[7] देवा णं ॥ २३०
विविहरतिकरणभाविदविसुद्धबुद्धीहि दिव्वरूवेहिं । णाणाविकुव्वणंबहुविलाससंपत्तिजुत्ताहिं ॥ २३१
मायाचारविवज्जिदपकिदिपसण्णाहिं अच्छराहिं समं । णियणियविभूदिजोग्गं संकप्पवसंगदं सोक्खं ॥ २३२

वे देव झारी, कलश, दर्पण, तीन छत्र और चामरादि द्रव्योंसे, स्फटिकमणिमय दण्डके तुल्य उत्तम जलधाराओंसे; सुगन्धित गोशीर, मलयचन्दन, और केशरके पंकोंसे; मोतियोंके पुंजरूप शालिधान्यके अखण्डित तंदुलोंसे; जिनका रंग और गंध फैल रहा है ऐसी उत्तमोत्तम विविधप्रकारकी सैकड़ों मालाओंसे; अमृतसे भी मधुर नानाप्रकारके दिव्य नैवेद्योंसे; सुगंधित धूपोंसे; प्रदीप्त किरणोंसे युक्त रत्नमयी दीपकोंसे; और पके हुए कटहल, केला, दाडिम, एवं दाख इत्यादि फलोंसे पूजा करते है ॥ २२३–२२६ ॥

पूजाके अन्तमें वे देव उत्तम अप्सराओंसे प्रयुक्त किये गये और बहुत प्रकारके रस, भाव और अभिनयसे युक्त विविध प्रकारके नाटकोंको करते हैं ॥ २२७ ॥

वहांपर अविरत सम्यग्दृष्टि देव जिनपूजाको समस्त कर्मोंके क्षयकरनेमें एक अद्वितीय कारण समझकर नित्य ही महान् अनन्तगुणी विशुद्धिपूर्वक उसे करते हैं ॥ २२८ ॥

पुराने देवोंके उपदेशसे वे मिथ्यादृष्टि देव भी जिनप्रतिमाओंको कुलाधिदेवता मानकर नित्य ही नियमसे भक्तिपूर्वक जिनेन्द्रार्चन करते हैं ॥ २२९ ॥

इसप्रकार दिव्य जिनपूजा करनेके पश्चात् अपने अपने भवनमें आकर वे देव ओलग-शालामें सिंहासनपर विराजमान हो जाते है ॥ २३० ॥

फिर वे देव विविध रतिके प्रकटीकरणमें चतुर, दिव्य रूपोंसे युक्त, नानाप्रकारकी बिक्रिया व बहुत विलास-सम्पत्तिसे सहित, और मायाचारसे रहित होकर स्वभावसे ही प्रसन्न रहनेवाली ऐसी अप्सराओंके साथ अपनी अपनी विभूतिके योग्य एवं संकल्पमात्रसे प्राप्त होनवाले सुख

१ द ब पलिह. २ द सालेहिं. ३ द ब °क्खवणेकहेदुं. ४ द ब सम्मत्तविरयं. ५ द ब कुलाइदेवा°. ६ द भत्तीय. ७ [ ओलगसालम्मि ].

पडुपडहप्पहुदीहिं सत्तसराभरणमहुरगीदेहिं । वरललितणच्चणेहिं देवा भुंजंति उवभोगं ॥ २३३
ओहिं पि विजाणंतो अण्णोण्णुप्पण्णपेम्ममूलमणा । कामंधा ते सव्वे गदं पि कालं ण याणंति ॥ २३४
वररयणकंचणाए विचित्तसयलुज्जलम्मि पासादे । कालागरुगंधड्ढे रागणिधाणे रमंति सुरा ॥ २३५
सयणाणि आसणाणिं मउवाणि विचित्तरूवरइदाणिं । तणुमणवयणाणंदणजणणाणिं होंति देवाणं ॥ २३६
पासरसरूवसद्दुणिगंधेहिं[1] वड्ढियाणि सोक्खाणिं[2] । उवभुंजंता[3] देवा तित्तिं ण लहंति णिमिसं पि ॥ २३७
दीवेसु णगिंदेसुं भोगखिदीए वि णंदणवणेसुं । वरपोक्खरिणीपुलिणत्थलेसु कीडंति राएण ॥ २३८

। एवं सुहसरूवं[4] समत्तं ।

भवणेसु समुप्पण्णा पज्जत्तिं पाविदूण छब्भेयं । जिणमहिमदंसणेणं केई देविद्धिदंसणदो[5] ॥ २३९
जादीए सुमरणेणं वरधम्मप्पबोहणावलद्धीए । गेण्हंते सम्मत्तं दुरंतसंसारणासकरं ॥ २४०

। सम्मत्तगहणं गदं ।

---

तथा उत्तम पटह इत्यादि वादित्र, सात स्वरोंसे शोभायमान मधुर गीत, एवं उत्कृष्ट सुन्दर नृत्यका उपभोग करते हैं ॥ २३१–२३३ ॥

अवधिज्ञानसे जानते हुए भी परस्परमें उत्पन्न हुए प्रेमके मूलभूत मानसिक विचारोंसे युक्त वे सब देव कामांध होकर बीते हुए समयको भी नहीं जानते हैं ॥ २३४ ॥

उक्त देव उत्तम रत्न और सुवर्णसे विचित्र और सर्वत्र उज्वल, कालागरुकी सुगन्धसे व्याप्त और रागके स्थानभूत प्रासादमें रमण करते हैं ॥ २३५ ॥

देवोंके शयन और आसन मृदुल, विचित्ररूपसे रचित, तथा शरीर, मन एवं वचनको आनन्दोत्पादक होते हैं ॥ २३६ ॥

ये देव स्पर्श, रस, रूप, सुन्दर शब्द और गंधसे वृद्धिको प्राप्त हुए सुखोंका अनुभव करते हुए क्षणमात्रकेलिये भी तृप्तिको प्राप्त नहीं होते है ॥ २३७ ॥

ये कुमार देव रागसे द्वीप, कुलाचल, भोगभूमि, नन्दनवन और उत्तम बावड़ी अथवा नदियोंके तटस्थानोंमें भी क्रीड़ा करते हैं ॥ २३८ ॥

इसप्रकार देवोंके सुखस्वपरूका कथन समाप्त हुआ।

भवनोंमें उत्पन्न होकर छह प्रकारकी पर्याप्तियोंको प्राप्त करनेके पश्चात् कोई जिनमहिमा (कल्याणकादि) के दर्शनसे, कोई देवोंकी ऋद्धिके देखनेसे, कोई जातिस्मरणसे, और कितने ही देव उत्तम धर्मोपदेशकी प्राप्तिसे दुरन्त संसारको नष्ट करनेवाले सम्यग्दर्शनको ग्रहण करते हैं ॥ २३९–२४० ॥ सम्यक्त्वका ग्रहण समाप्त हुआ।

---

१ द °रूववज्जूणि गंधेहिं, ब °रूवंचक्खूणि गंधेहिं. २ द ब सोक्खाणि. ३ द ब उवयंजुत्ता. ४ द ब सरूवप्पं. ५ द ब देविंद°.

## [ चउत्थो महाधियारो ]

इदं उवरि माणुसलोयसरूवं वण्णयामि—

लोयालोयपयासं पउमप्पहजिणवरं णमंसित्ता[1] । माणुसजगपण्णत्ती[2] वोच्छामो आणुपुव्वीए ॥ १

णिद्देसस्स सरूवं जंबूदीओ त्ति लवणजलही य । धादगिसंडो दीओ कालोदसमुद्दपोक्खरद्धाई ॥ २

तेसुं ठिदमणुयाणं भेदा संखा य थोवबहुअत्तं । गुणठाणप्पहुदीणं संकमणं विविहभेयजुदं ॥ ३

आऊबंधणभावं जोणिपमाणं सुहं च दुक्खं च । सम्मत्तगहणहेदू णिव्वुदिगमणाण परिमाणं ॥ ४

एवं सोलससंखे अहियारे एत्थ वत्तइस्सामो[4] । जिणमुहकमलविणिग्गयणरजगपण्णत्तिणामाए ॥ ५

तसणालीबहुमज्झे चित्ताय खिदीय उवरिमे भागे । अइवट्टो मणुवजगो जोयण[5]पणदाललक्खविक्खंभो[6] ॥ ६

जोयणलक्ख ४५०००००।

जगमज्झादो उवरिं तब्बहलं जोयणाणि इगिलक्खं । णवचदुदुगखत्तियदुगचउक्केक्कंकम्हि तप्परिही ॥ ७

१०००००। १४२३०२४९।

सुण्णणभगयणपणदुगएक्कखतियसुण्णणवणहासुण्णं । छक्केक्कजोयणा चिय अंककमे मणुवलोयखेत्तफलं ॥ ८

१६००९०३०१२५०००।

इससे आगे मानुषलोकके स्वरूपका वर्णन करता हूं—

लोकालोकको प्रकाशित करनेवाले पद्मप्रभ जिनेन्द्रको नमस्कार करके अब अनुक्रमसे मनुष्यलोक-प्रज्ञप्तिको कहता हूं ॥ १ ॥

[1]निर्देशका स्वरूप, [2]जम्बूद्वीप, [3]लवणसमुद्र, [4]धातकीखण्डद्वीप, [5]कालोदसमुद्र, [6]पुष्करार्द्धद्वीप, [7]इन द्वीपोंमें स्थित मनुष्योंके भेद, [8]संख्या, [9]अल्पबहुत्व, [10]गुणस्थानादिकका विविध भेदोंसे युक्त संक्रमण, [11]आयुबन्धनके निमित्तभूत परिणाम, [12]योनिप्रमाण, [13]सुख, [14]दुःख, [15]सम्यक्त्वग्रहणके हेतु, और [16]मोक्ष जानेवालोंका प्रमाण, इसप्रकार जिनभगवान्के मुखरूपी कमलसे निकले हुए नरजगप्रज्ञप्ति नामक इस तृतीय महाधिकारमें इन सोलह अधिकारोंको कहेंगे ॥ २–५ ॥

त्रसनालीके बहुमध्यभागमें चित्रा पृथिवीके उपरिम भागमें पैंतालीस लाख योजनप्रमाण विस्तारवाला अतिगोल मनुष्यलोक है ॥ ६ ॥ यो. ४५०००००।

लोकके मध्यभागसे ऊपर उस मनुष्यलोकका बाहल्य एक लाख योजन, और परिधि क्रमशः नौ, चार, दो, शून्य, तीन, दो, चार और एक, इन अंकोंके प्रमाण है ॥ ७ ॥

बाहल्य १०००००, परिधि १४२३०२४९।

शून्य, शून्य, शून्य, पांच, दो, एक, शून्य, तीन, शून्य, नौ, शून्य, शून्य, छह और एक इसप्रकार इन अंकोंके प्रमाण मनुष्यलोकका क्षेत्रफल है ॥ ८ ॥ १६००९०३०१२५०००।

---

१ द णमस्सित्ता, ब णमस्सित्तो. २ [ °पण्णत्तिं ]. ३ द गुणट्ठाण°. ४ ब वत्तयंस्सामो. ५ ब जोयणाण. ६ द ब विक्खंभा.

वासकदी दसगुणिदा करणी परिही च मंडले खेत्ते । विक्खंभचउब्भागप्पहदा[1] सा होदि खेत्तफलं ॥ ९

अट्ठत्थाणं सुण्णं पंचदुरिगिगयणतिणहणवसुण्णा । अंबरछक्केक्केहिं अंककमे तस्स विंदफलं ॥ १०

१६००९०३०१२५००००००००।

। णिद्देसो गदो[2] ।

माणुसजगबहुमज्झे विक्खादो होदि जंबुदीओ त्ति । एक्कजोयणलक्खविक्खंभजुदो सरिसवट्टो ॥ ११

जगदीविण्णासाइं भरहक्खिदी तम्मि कालभेदं च । हिमगिरिहेमवदा[3] महहिमवंहरिवरिसणिसहद्दी ॥ १२

विजओ विदेहणामो[4] णीलगिरी रम्मवरिसरुम्मिगिरी । हेरण्णवदो विजओ सिहरी एरावदो त्ति वरिसो य ॥ १३

एवं सोलसभेदा[5] जंबूदीवम्मि अंतरहियारा[6] । एण्हं[7] ताण सरूवं वोच्छामो आणुपुव्वीए ॥ १४

वेढेदि[8] तस्स जगदी अट्ठं चिय जोयणाणि उत्तुंगा । [9]दीवं तं मणिबंधस्सरिसं होदूण वडयणिहा ॥ १५

जो ८।

विस्तारके प्रमाणका वर्ग करके उसे दशसे गुणा करनेपर जो गुणनफल प्राप्त हो उसके वर्गमूलप्रमाण गोल क्षेत्रकी परिधि होती है। इस परिधिको व्यासके चतुर्थांशसे गुणा करनेपर प्राप्त गुणनफलप्रमाण उसका क्षेत्रफल होता है ॥ ९ ॥

उदाहरण—मनुष्यलोकका विस्तार ४५ लाख योजन है; $\sqrt{४५००००० ^{२} \times १०} =$ १४२३०२४९ परिधि; $१४२३०२४९ \times \frac{४५०००००}{४} =$ १६००९०३०१२५००० क्षेत्रफल।

आठ स्थानोंमें शून्य, पांच, दो, एक, शून्य, तीन, शून्य, नौ, शून्य, शून्य, छह और एक, इन अंकोंके क्रमशः रखनेपर जो राशि उत्पन्न हो तत्प्रमाण मनुष्यलोकका घनफल है ॥ १० ॥

क्षेत्रफल—१६००९०३०१२५०००×१०००००=१६००९०३०१२५०००००००० घ. फ.

निर्देश समाप्त हुआ।

मनुष्यक्षेत्रके बहुमध्यभागमें एक लाख योजन विस्तारसे युक्त, सदृश गोल और जम्बूद्वीप इस नामसे प्रसिद्ध पहिला द्वीप है ॥ ११ ॥

उस जम्बूद्वीपके वर्णन करनेमें जगती[1] ( वेदिका ), विन्यास[2], भरत[3] क्षेत्र, उस[4] ( भरत ) क्षेत्रमें होनेवाला कालोंका भेद, हिमवान्[5] पर्वत, हैमवत[6] क्षेत्र, महाहिमवान्[7] पर्वत, हरि[8] क्षेत्र, निषध[9] पर्वत, विदेह[10] क्षेत्र, नील[11] पर्वत, रम्यक[12] क्षेत्र, रुक्मि[13] पर्वत, हैरण्यवत[14] क्षेत्र, शिखरी[15] पर्वत और ऐरावत[16] क्षेत्र, इसप्रकार सोलह अंतराधिकार हैं। अब उनके स्वरूपको अनुक्रमसे कहते हैं ॥ १२–१४ ॥

आठ योजन ऊंची उसकी जगती मणिबंधके सदृश उस द्वीपको वलय अर्थात् कड़ेके सदृश होकर वेष्टित करती है ॥ १५ ॥ यो. ८।

---

१ ब विक्खंभयचउ°. २ द ब गदा. ३ द ब हिमवदा. ४ द विदेहणामे. ५ द ब °भेदो. ६ द ब °हियारो. ७ द वण्णं, ब वण्हं. ८ द ब वेढेवि. ९ द दीवंतंमिणियत्तं, ब दीवं तं मणियत्तं.

मूले बारस मज्झे अट्ठ च्चिय जोयणाणि णिद्दिट्ठा । सिहरे चत्तारि पुढं जगदीरुंदस्स[1] परिमाणं ॥ १६

१२ । ८ । ४ ।

दो कोसा अवगाढा तेत्तियमेत्ता हुवेदि वज्जमयी[2] । मज्झे बहुरयणमयी[3] सिहरे वेरुलियपरिपुण्णा ॥ १७

कोस २ ।

तीए मूलपएसे पुव्वावरदो य सत्त सत्त गुहा । वरतोरणाहिरामा[4] अणाइणिधणा विचित्तयरा ॥ १८

जगदीउवरिमभाए बहुमज्झे कणयवेदिया दिव्वा । बे कोसा उत्तुंगा वित्थिण्णा पंचसयदंडा ॥ १९

को २ । दंड ५०० ।

जगदीउवरिमरुंदा[5] वेदीरुंदं खु सोधियद्धकदो । जं लद्धमेक्कपासे[6] तं विक्खंभस्स परिमाणं ॥ २०

पण्णरसमहस्साणिं सत्तसया धणूणि[7] पण्णासा । अब्भंतरविक्खंभा बाहिरवासो वि तम्मेत्ता[8] ॥ २१

१५७५० ।

वेदीदोपासेसुं उववणसंडा[9] हवंति रमणिज्जा । वरवावीसंजुत्ता विचित्तमणिआर[10]परिपुण्णा ॥ २२

जेट्ठा दोसयदंडा[11] विक्खंभजुदा हवेदि मज्झिमया । पण्णासब्भहियसयं जघण्णवावी वि सयमेक्कं ॥ २३

दं २०० । १५० । १०० ।

जगतीके विस्तारका प्रमाण मूलमें बारह, मध्यमें आठ और सिखरपर चार योजन कहा गया है ॥ १६ ॥ जगतीविस्तार—मूलमें १२, मध्यमें ८, शिखरपर ४ यो. ।

उक्त जगतीकी गहराई अर्थात् नीव दो कोस है, जो सब ही वज्रमय है । यह मध्यमें बहुत रत्नोंसे निर्मित और शिखरपर वैडूर्यमणियोंसे परिपूर्ण है ॥ १७ ॥ कोस २.

उस जगतीके मूल प्रदेशमें पूर्व-पश्चिमकी ओर सात सात गुफायें हैं, जो उत्कृष्ट तोरणोंसे रमणीय, अनादिनिधन एवं अत्यन्त विचित्र हैं ॥ १८ ॥

इस जगतीके उपरिम भागपर ठीक बीचमें दिव्य सुवर्णमय वेदिका है । यह दो कोस ऊंची और पांचसौ धनुषप्रमाण चौड़ी है ॥ १९ ॥ उंचाई को. २, विस्तार दंड ५०० ।

जगतीके उपरिम विस्तारमेंसे वेदीके विस्तारको घटाकर शेषको आधा करनेपर जो प्राप्त हो उतना वेदीके एक पार्श्वभागमें जगतीका विस्तार है ॥२०॥ $\frac{३२००० - ५००}{२}$=१५७५० धनुष ।

जगतीका अभ्यन्तर विस्तार पन्द्रह हजार सातसौ पचास धनुष और इतना ही उसका बाह्य विस्तार भी है ॥ २१ ॥ १५७५० ।

वेदीके दोनों पार्श्वभागोंमें उत्तम वापियोंसे संयुक्त और विचित्र मणिगृहोंसे परिपूर्ण रमणीय उपवनोंके समूह हैं ॥ २२ ॥

इनमेंसे उत्कृष्ट बावड़ियोंका विस्तार दौसौ धनुष, मध्यमोंका एकसौ पचास धनुष और जघन्योंका एकसौ धनुषप्रमाण है ॥ २३ ॥ उत्कृष्ट २००, मध्य. १५०, ज. १०० धनुष ।

१ द ब जगदीमंदस्स. २ द ब बज्जमयं. ३ द ब °रयणमवो. ४ द °तोरणाई, ब °तोरणायं°. ५ द ब रुंदो. ६ द ब अद्धमेक्कपासे. ७ द ब दंडधणूणि. ८ द ब °वासोधितंमेत्ता. ९ द संदो, ब °सुंडो. १० द ब °मुणिआर°. ११ द ब °दंडो.

तिविहाओ वावीओ णियरुंददसंसमेत्तमवगाढा । कइआरकमलकुवलयकुमुदामोदेहिं परिपुण्णा ॥ २४

२० । १५[1] । १० ।

पायारपरिगदाइं[2] वरगोउरदारतोरणाइं पि । अब्भंतरम्मि भागे महोरगाणं च चेट्ठंति ॥ २५

पाठान्तरम् ।

णयरेसुं रमणिज्जा पासादा होंति विविहविण्णासा । अब्भंतरचेत्तरया[3] णाणावररयणणियरमया ॥ २६

दिप्पंतरयणदीवा समंतदो विविहधूवघडजुत्ता । वज्जमयवरकवाडा वेदीगोउरदुवारजुदा ॥ २७

पणुहत्तरि[4] चावाणिं[5] उत्तुंगा सयधणूणि दीहजुदा । पण्णासदंडरुंदा होंति जहण्णम्मि पासादा ॥ २८

७५ । १०० । ५० ।

पासादावारेसुं बारस चावाणि होंति उच्छेहो । पत्तेक्कं छण्णाहं अवगाढं तं पि चत्तारि ॥ २९

१२ । ६ । ४ ।

पणुवीसं दोण्णि सया उच्छेहो होदि जिट्ठपासादा । दीहं तिसयधणूणिं[6] पत्तेक्कं सद्ध विक्खंभो[7] ॥ ३०

२२५ । ३०० । १५० ।

ताण दुवारुच्छेहो[8] दंडा छत्तीसं[9] होदि पत्तेक्कं । अट्ठारस विक्खंभो बारस णियमेण अवगाढं ॥ ३१

दं ३६ । १८ । १२ ।

---

तीनों ही तरहकी बावड़ियां अपने अपने विस्तारके दशवें भागप्रमाण गहरी और कैरव ( सफेद कमल ), कमल, नील कमल एवं कुमुदोंकी सुगन्धसे परिपूर्ण हैं ॥ २४ ॥

वेदीके अभ्यन्तरभागमें प्राकारसे वेष्टित एवं उत्तम गोपुरद्वार व तोरणोंसे संयुक्त ऐसे महोरग देवोंके ( भवन ) स्थित हैं ॥ २५ ॥ पाठांतर ।

नगरोंमें विविधप्रकारकी रचनाओंसे युक्त, अनेक उत्तमोत्तम रत्नसमूहोंसे निर्मित, अभ्यन्तरभागमें चैत्यतरुओंसे सहित, चारों ओर प्रदीप्त रत्नदीपकोंसे सुशोभित, विविधप्रकारके धूपघटोंसे युक्त, वज्रमय कपाटोंसे संयुक्त, और वेदी व गोपुरद्वारोंसे सहित रमणीय प्रासाद हैं ॥ २६–२७ ॥

ये प्रासाद जघन्यरूपसे पचहत्तर धनुष ऊंचे, सौ धनुष लंबे और पचास धनुषप्रमाण विस्तारयुक्त हैं ॥ २८ ॥ उंचाई ७५; लंबाई १००; विस्तार ५० धनुष ।

इन प्रासादोंके द्वारोंमें प्रत्येककी उंचाई बारह धनुष, व्यास छह धनुष, और अवगाढ़ चार धनुषप्रमाण है ॥ २९ ॥ उंचाई १२; व्यास ६; अवगाढ़ ४ धनुष ।

उत्कृष्ट प्रासादोंमें प्रत्येककी उंचाई दोसौ पचीस धनुष, लम्बाई तीनसौ धनुष और विष्कंभ इससे आधा अर्थात् एकसौ पचास धनुषप्रमाण है ॥ ३० ॥ उं. २२५; लं. ३००; वि. १५० ध. ।

उत्कृष्ट प्रासादोंके द्वारोंमें प्रत्येक द्वारकी उंचाई छत्तीस धनुष, विष्कंभ अठारह धनुष, और अवगाढ़ नियमसे बारह धनुषप्रमाण है ॥ ३१ ॥ उं. ३६; वि. १८; अव. १२ ध. ।

---

१ द ब २५. २ द ब परिमदाइं. ३ द ब अब्भंतचेत्तरया. ४ द ब णूण. ५ ब चावालणिं, ६ ब तिसयधणूणं. ७ द सव्वविक्खंभो. ८ द ब दुवारच्छेहो. ९ ब बत्तीस.

मज्झिमपासादाणं हुवेदि उदओ दिवड्ढसयदंडा । दोण्णि सया दीहत्तं पत्तेक्कं एक्कसय रुंदं ॥ ३२

१५० । २०० । १०० ।

चउवीसं चावाणिं ताण दुवारेसु होदि उच्छेहो । बारस अट्ठ कमेणं दंडा वित्थारअवगाढा ॥ ३३

२४ । १२ । ८ ।

सामण्णचित्तकदलीगब्भलदाणादआसणगिहाओ । गेहा होंति विचित्ता वेंतरणयरेसु रमयारा ॥ ३४
मेहुणमंडणओलंगवंदणअभिसेयणच्चणाणं पि । णाणाविहसालाओ वररयणविणिम्मिदा होंति ॥ ३५
करिहरिसुकमोराणं मयरपवालाण गरुडहंसाणं । सारिच्छाइं तेसुं रम्मेसुं आसणाणि चेट्ठंते ॥ ३६
वररयणविरइदाणि विचित्तसयणाणि मउव्वपासाइं । रेहंति मंदिरेसुं दोपासठिदोवधाणाणि ॥ ३७
कणय व्व णिरुवलेवा णिम्मलकंती सुगंधणिस्सासा । वरविविहभूसणयरा रविमंडलसरिसमउडसिरा ॥ ३८
रोगजरापरिहीणा पत्तेक्कं दसधणूणि उत्तुंगा । वेंतरदेवा तेसुं सुहेण कीडंति सच्छंदा ॥ ३९
जिणमंदिरजुत्ताइं विचित्तविण्णासभवणपुण्णाइं । सददं अकिट्टिमाइं वेंतरणयराणि रेहंति ॥ ४०

---

मध्यम प्रासादोंमें प्रत्येककी उंचाई डेढ़सौ धनुष, लम्बाई दोसौ धनुष और चौड़ाई एकसौ धनुषप्रमाण है ॥ ३२ ॥ उंचाई १५०; लंबाई २००; चौड़ाई १०० धनुष ।

इन प्रासादोंके प्रत्येक द्वारकी उंचाई चौबीस धनुष, चौड़ाई बारह धनुष और अवगाढ़ आठ धनुषमात्र है ॥ ३३ ॥ उंचाई २४; चौड़ाई १२; अव. ८ धनुष ।

व्यंतरोंके नगरोंमें सामान्यगृह, चित्तगृह ( चित्रशाला या चैत्यगृह ), कदलीगृह, गर्भगृह, लतागृह, नादगृह और आसनगृह; ये रम्य आकारवाले विचित्र गृहविशेष होते हैं ॥ ३४ ॥

इसके अतिरिक्त वहांपर मैथुनशाला, मण्डनशाला, ओलगशाला, वंदनशाला, अभिषेकशाला, और नृत्यशाला, इसप्रकार उत्तम रत्नोंसे निर्मित नानाप्रकारकी शालायें होती हैं ॥ ३५ ॥

इन रमणीय प्रासादोंमें हाथी, सिंह, शुक, मयूर, मगर, व्याल, गरुड़ और हंस, इनके सदृश आसन रखे हुए हैं ॥ ३६ ॥

महलोंमें उत्तम रत्नोंसे निर्मित, मृदुल स्पर्शवाले और दोनों पार्श्वभागोंमें स्थित तकियोंसे युक्त विचित्र शय्यायें शोभायमान हैं ॥ ३७ ॥

सुवर्णके समान निर्लेप, निर्मल कान्तिके धारक, सुगन्धमय निश्वाससे युक्त, उत्तमोत्तम विविधप्रकारके भूषणोंको धारणकरनेवाले, सिरपर सूर्यमण्डलके समान मुकुटके धारक, रोग एवं जरासे रहित, और प्रत्येक दश धनुष ऊंचे, ऐसे व्यन्तर देव उन नगरोंमें सुखपूर्वक स्वच्छंद क्रीड़ा करते हैं ॥ ३८-३९ ॥

जिनमन्दिरोंसे संयुक्त, विचित्र रचनावाले भवनोंसे परिपूर्ण, और अकृत्रिम वे व्यन्तरनगर सदैव शोभायमान होते हैं ॥ ४० ॥

---

१ द मंडल ओलंग, ब मंडणउलगं. २ द ब णिरुवलेहो. ३ द ब मंडसिरा. ४ द ब जीमंदर.

विजयंतवेजयंतं जयंतअपराजयंतणामेहिं । चत्तारि दुवाराइं जंबूदीवे चउदिसासुं ॥ ४१

पुव्वदिसाए विजयं दक्खिणआसाय वइजयंतं हि । अवरदिसाय जयंतं अवराजिदमुत्तरासाए ॥ ४२

एदाणं दाराणं पत्तेक्कं अट्ठ जोयणा उदओ । उच्छेहद्धं रुंदं होदि पवेसो वि वाससमं ॥ ४३

८ । ४ । ४ ।

वरवज्जकवाडजुदा णाणाविहरयणदामरमणिज्जा । णिच्चं रक्खिज्जंते वेंतरदेवेहिं चउदारा ॥ ४४

दारोवरिमपएसे पत्तेक्कं होदि दारपासादा । सत्तारहभूमिजुदा णाणावरमत्तवारणया ॥ ४५

दिप्पंतरयणदीवा विचित्तवरसालभंजिअत्थंभा । धुव्वंतधयवडाया विविहालोएहिं रमणिज्जा ॥ ४६

उब्भंतरयणसाणू समंतदो विविहरूवपुढजुत्ता । देवच्छराहिं भजिदा पट्टंसुयपहुदिकयसोहा ॥ ४७

उच्छेहवासपहुदिसु दारब्भवणाण जेत्तिया संखा । तप्परिमाणपरूवणउवएसो संपहि पणट्ठो ॥ ४८

सीहासणछत्तत्तयभामंडलचामरादिरमणिज्जा । रयणमया जिणपडिमा गोउरदारेसु सोहंति ॥ ४९

जम्बूद्वीपकी चारों दिशाओंमें विजयन्त ( विजय ), वैजयन्त, जयन्त और अपराजयन्त ( अपराजित ) इन नामोंसे प्रसिद्ध चार द्वार हैं ॥ ४१ ॥

इनमेंसे विजय पूर्व दिशामें, वैजयन्त दक्षिण दिशामें, जयन्त पश्चिम दिशामें, और अपराजित द्वार उत्तर दिशामें है ॥ ४२ ॥

उपर्युक्त द्वारोंमेंसे प्रत्येक द्वारकी उंचाई आठ योजन, विस्तार उंचाईसे आधा अर्थात् चार योजन, और प्रवेश भी विस्तारके समान चार योजन है ॥४३॥ उंचाई ८; व्यास ४; प्रवेश ४ यो.।

उत्कृष्ट वज्रमय कपाटोंसे युक्त और नानाप्रकारके रत्नोंकी मालाओंसे रमणीय ये चारों द्वार व्यन्तर देवोंसे सदा रक्षित हैं ॥ ४४ ॥

प्रत्येक द्वारके उपरिम भागमें सत्तरह भूमियोंसे युक्त, अनेकानेक उत्तम बरामदोंसे सुशोभित, प्रदीप्त रत्नदीपकोंसे सहित, नानाप्रकारकी उत्तम पुत्तलिकाओंसे युक्त स्तम्भोंवाले, लह-लहाती हुई ध्वजापताकाओंसे युक्त, विविधप्रकारके दृश्योंसे रमणीय, उत्तुंग रत्नशिखरोंसे संयुक्त, सब ओर नानाप्रकारके स्पष्ट रूपोंसे युक्त, देवों व अप्सराओंसे सेवित, और पट्टांशुक आदिसे शोभायमान द्वारप्रासाद हैं ॥ ४५–४७ ॥

इन द्वारभवनोंकी उंचाई तथा विस्तारका जितना प्रमाण है, उस प्रमाणके प्ररूपणका उपदेश इस समय नष्ट होचुका है ॥ ४८ ॥

गोपुरद्वारोंपर सिंहासन, तीन छत्र, भामण्डल और चामरादिसे रमणीय रत्नमय जिन-प्रतिमायें शोभायमान होती हैं ॥ ४९ ॥

---

१ द जयं च अपराजयं च. २ द ब उच्छेहमद्ध. ३ द वरचत्त, ब वरवत्त. ४ द भंजिअद्धंभा, ब भंजिअद्धंहा. ५ द ब दुब्भंत. ६ द अब्भंतरयणमाणुसमंतादो, ब अब्भंतरयणसाणुसमंतादो. ७ द ब दोवच्छराहिं. ८ द ब भविदा. ९ द उच्छेहओस°, ब उच्छेहुउस°.

तस्सिं दीवे परिही लक्खाणिं तिण्णि सोलससहस्सा । जोयणसयाणि दोण्णि य सत्तावीसादिरित्ताणि ॥ ५०

३१६२२७ ।

पादूणं जोयणयं अट्ठावीसुत्तरं सयं दंडा । किंकूहत्था णत्थि हवेदि एक्को विहत्थीह[1] ॥ ५१

३ । दं १२८ । ० । ० । १ ।
४

पादट्ठाणे सुण्णं अंगुलमेक्कं तहा जवा पंच । एक्को जूवो एक्को लिक्खं कम्मक्खिदीण छव्वालं ॥ ५२

० । अं १ । ज ५ । जू १ । लि १ । क ६[2] ।

सुण्णं जहण्णभोगक्खिदिए मज्झिल्लभोगभूमीए । सत्त च्चिय वालग्गा पंचुत्तमभोगछोणीए ॥ ५३

० । ७ । ५ ।

एक्को तह रहरेणू तसरेणू तिण्णि णत्थि तुडरेणू । दो वि य[3] सण्णासण्णा ओसण्णासण्णया वि तिण्णि पुढं ॥ ५४

१ । ३ । ० । २ । ३ ।

परमाणू य अणंताणंता संखा हुवेदि णियमेणं । वोच्छामि तप्पमाणं णिस्संददि दिट्ठिवादादो[4] ॥ ५५

तेवीस सहस्साणिं बेण्णि सयाणिं च तेरसं अंसा । हारो एक्कं लक्खं पंच सहस्साणि चउ सयाणि[5] णवं ॥ ५६

२३२१३ | 
१०५४०९ |

खखपदस्संसस्स[6] पुढं गुणगारा होदि तस्स परिमाणं । जाण अणंताणंता परिभासकमेण उप्पण्णा ॥ ५७[7]

उस जंबूद्वीपकी परिधि तीन लाख सोलह हजार दोसौ सत्ताईस योजन, पादून एक योजन अर्थात् तीन कोस, एकसौ अट्ठाईस धनुष, किष्कू और हाथके स्थानमें शून्य, एक वितस्ति, पादके स्थानमें शून्य, एक अंगुल, पांच जौ, एक यूक, एक लीख, कर्मभूमिके छह बाल, जघन्य भोगभूमिके बालोंके स्थानमें शून्य, मध्यम भोगभूमिके सात बालाग्र, उत्तम भोगभूमिके पांच बालाग्र, एक रथरेणु, तीन त्रसरेणु, त्रुटरेणुके स्थानमें शून्य, दो सन्नासन्न, तीन अवसन्नासन्न और अनन्तानन्त परमाणुप्रमाण है। उसके प्रमाणको, दृष्टिवादसे जैसा निकलता है, कहता हूं ॥ ५०–५५ ॥

यो. ३१६२२७, को. ३, ध. १२८, किष्कू०, हाथ०, वित. १, पा.०, अं १, जौ ५, यूक १, लीख १, क. भू, ६, ज. भो.०, म. भो. ७, उ. भो. ५, र. १, त्र. ३, त्रु.०, सन्ना. २, अव. ३, परमाणु अनंतानन्त।

तेईस हजार दोसौ तेरह अंश और एक लाख पांच हजार चारसौ नौ हार है ॥ ५६ ॥

$\frac{२३२१३}{१०५४०९}$

'खखपदस्संसस्स पुढं' (?) यह उस परिमाणका गुणकार है जिसका अनन्तानन्त परिमाण परिभाषाक्रमसे उत्पन्न हुआ है ॥ ५७ ॥

१ द णत्ति हुवेदीयं कोविहंदीहं, ब णत्थि हवेदी एको विहंदीहं. २ द ब कहा. ३ द ब तिय. ४ ब णिस्संसिदिदिट्ठि°. ५ द सयाणं. ६ द °पदस्संस पुढं. ७ द ७९०५६९४१५० । ब ७९९०५६९४१५० ।

अंबरपंचेक्कचउणवछप्पणसुण्णणवयसत्तो व । अंककमे जोयणया जंबूदीवस्स खेत्तफलं ॥ ५८

७९०५६९४१५० ।

एक्को कोसो दंडा सहस्समेक्कं हुवेदि पंचसया । तेवण्णाए सहिदा किंकूहत्थेसुं सुण्णाइं ॥ ५९

को १ । दंड १५५३ । ० । ० ।

एक्को होदि विहत्थी सुण्णं पादम्मि[2] अंगुलं एक्कं । छच्च जवा[3] तिय जूवा लिक्खाओ तिण्णि णादव्वा ॥ ६०

१ । ० । १ । ६ । ३ । ३ ।

कम्मक्खोणीए दुवे वालग्गा अवरभोगभूमीए । सत्त हुवंते मज्झिमभोगखिदीए वि तिण्णि पुढं ॥ ६१

२ । ७ । ३ ।

सत्त य सण्णासण्णा ओसण्णासण्णया तहा एक्को । परमाणूण अणंताणंता संखा इमा होदि ॥ ६२

७ । १ ।

अडतालसहस्साइं पणवण्णुत्तरचउस्सया अंसा । हारो एक्कं लक्खं पंच सहस्साणि चउ सया णवयं ॥ ६३

४८४५५ / १०५४०९

खखपदसंसस्स पुढं गुणगारा होदि तस्स परिमाणं । एत्थ अणंताणंता परिभासकमेण उप्पण्णा ॥ ६४

सोलसजोयणहीणे जंबूदीवस्स परिधिमज्झम्मि । दारंतरपरिमाणं चउभजिदे होदि जं लद्धं ॥ ६५

शून्य, पांच, एक, चार, नौ, छह, पांच, शून्य, नौ और सात, इन अंकोंके क्रमसे रखनेपर जितनी संख्या हो, उतने योजनप्रमाण जम्बूद्वीपका क्षेत्रफल है ॥ ५८ ॥ ७९०५६९४१५० ।

इसके अतिरिक्त एक कोस, एक हजार पांचसौ तिरेपन धनुष, किष्कू और हाथके स्थानमें शून्य, एक वितस्ति, पादके स्थानमें शून्य, एक अंगुल, छह जौ, तीन यूक, तीन लीख, कर्मभूमिके दो बालाग्र, जघन्य भोगभूमिके सात बालाग्र, मध्यम भोगभूमिके तीन बालाग्र, सात सन्नासन्न, तथा एक अवसन्नासन्न एवं अनन्ताअन्त परमाणु, इतना उक्त जम्बूद्वीपके क्षेत्रफलका प्रमाण है ॥ ५९–६२ ॥

को. १, ध. १५५३, कि. ०, हा. ०, वि. १, पा. ०, अं. १, जौ. ६, यू. ३, ली. ३, क. २, ज. ७, म. ३, स. ७, अ. १, परमाणु अनंतानन्त ।

अड़तालीस हजार चारसौ पचवन अंश और एक लाख पांच हजार चारसौ नौ हार है ॥ ६३ ॥ ४८४५५/१०५४०९

'खखपदसंसस्सपुढं' (?) यह उस परिमाणका गुणकार है जिसका अनन्तानन्त परिमाण परिभाषाक्रमसे उत्पन्न हुआ है ॥ ६४ ॥

जम्बूद्वीपकी परिधिमेंसे सोलह योजन कम करके शेषमें चारका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना द्वारोंके अन्तरालका प्रमाण है ॥ ६५ ॥

१ द ब हत्थेस. २ द ब सोदंमि. ३ द ब जव ७.

जगदीबाहिरभागे[1] दाराणं होदि अंतरपमाणं । उणसीदिसहस्साणं बावण्णा जोयणाणि अदिरेगो ॥ ६६

सत्त सहस्साणि धणू पंचसयाणिं हवंति बत्तीसं । तिण्णि च्चिय पव्वाणिं[2] तिण्णि जवा किंचिददिरित्ता ॥ ६७

७९०५२ । ध ७५३२ । अं ३ । ज ३ ।

जगदीअब्भंतरए परिही लक्खाणि तिण्णि जोयणया । सोलससहस्सइगिसैयबावण्णा[3] होंति किंचूणा ॥ ६८

३१६१५२ ।

जगदीअब्भंतरए दाराणं होदि अंतरपमाणं । उणसीदिसहस्साणं चउतीसं जोयणाणि किंचूणं ॥ ६९

७९०३४ ।

विक्खंभद्धकदीओ विगुणा वट्टे दिसंतरे दीवे । वग्गो पणगुणचउभजिदो होदि धणुकरणी[4] ॥ ७०

सत्तरिसहस्सजोयण सत्त सया दसजुदो य अदिरित्तो । जगदीअब्भंतरए दाराणं रिजुसमाणविच्चालं ॥ ७१

७०७१० ।

उणसीदिसहस्साणिं छप्पण्णा जोयणाणि दंडाइं । सत्त सहस्सा पणसयबत्तीसा होंति किंचूणा ॥ ७२

७९०५६ । दं ७५३२ ।

जगतीके बाह्यभागमें द्वारोंके अन्तरालका प्रमाण उन्यासी हजार बावन योजनसे अधिक है ॥ ६६ ॥ ७९०५२ ।

सात हजार पांचसौ बत्तीस धनुष, तीन अंगुल और कुछ अधिक तीन जौ, इतने प्रमाणसे उपर्युक्त द्वारोंके अन्तरालका प्रमाण अधिक है ॥ ६७ ॥ ध. ७५३२, अं. ३, जौ ३ ।

जगतीके अभ्यन्तरभागमें जम्बूद्वीपकी परिधि तीन लाख सोलह हजार एकसौ बावन योजनसे कुछ कम है ॥ ६८ ॥ ३१६१५२ ।

जगतीके अभ्यन्तरभागमें द्वारोंके अन्तरालका प्रमाण उन्यासी हजार चौंतीस योजनसे कुछ कम है ॥ ६९ ॥ ७९०३४ ।

विष्कम्भके आधेके वर्गका दुगुणा वृत्ताकार द्वीपकी चतुर्थांश परिधिरूप धनुषकी जीवाका वर्ग होता है, इस वर्गको पांचसे गुणा कर चारका भाग देनेपर धनुषका वर्ग, तथा उसका मूल धनुषका प्रमाण होता है ॥ ७० ॥

उदाहरण:—विष्कम्भ १००००० यो. । चतुर्थांश धनुषकी जीवाका वर्ग $५००००^2 \times २ = ५०००००००००$; धनुषका वर्ग $\frac{५०००००००००\times ५}{४} = ६२५००००००००$; जीवाका प्रमाण $\sqrt{५०००००००००} = ७०७१०$ यो. धनुषका प्रमाण $\sqrt{६२५००००००००} = ७९०५६$ यो. ७५३२ ध. ।

जगतीके अभ्यन्तरभागमें द्वारोंका सीधा अन्तराल सत्तर हजार सातसौ दश योजनोंसे अधिक है ॥ ७१ ॥ ७०७१० ।

उक्त विजयादि द्वारोंका उन्तराल उन्यासी हजार छप्पन योजन और सात हजार पांचसौ बत्तीस धनुषसे कुछ कम है ॥ ७२ ॥ यो. ७९०५६, दं, ७५३२ ।

१ द ब °भागो. २ द पंचाणि. ३ द °इगिस्सय°. ४ ब धणुकरणी.

विजयादिदुवाराणं पंचसया जोयणाणि वित्थारो । पत्तेक्कं उच्छेहो सत्त सयाणिं च पण्णासा ॥ ७३

जो ५०० । ७५० ।

दारोवरिमपुराणं रुंदा दो जोयणाणि पत्तेक्कं । उच्छेहो चत्तारिं केई एवं परूवंति ॥ ७४

२ । ४ । पाठान्तरम् ।

एदेसिं दाराणं अहिवइदेवा[1] हुवंति विंतरया[2] । जंणामा ते दारा तंणामा ते वि रक्खादो[3] ॥ ७५

एक्कपलिदोवमाऊ दसदंडसमाणतुंगवरदेहा[4] । दिव्वामलमउडधरा सहिदा देवीसहस्सेहिं ॥ ७६

दारस्स उवरिदेसे विजयस्स पुरं हवेदि गयणम्मि[5] । बारससहस्सजोयणदीहं तस्सद्धविक्खंभं ॥ ७७

१२००० । ६००० ।

चउगोउरसंजुत्ता तडवेदी तम्मि होदि कणयमई । चरियट्टालयचारू[6] दारोवरि जिणपुरेहिं रमयारा ॥ ७८

विजयपुरम्मि विचित्ता पासादा विविहरयणकणयमया । समचउरस्सा दीहा अणेअसंठाणसोहिल्ला ॥ ७९

कुंदेंदुसंखधवला मरगयवण्णा सुवण्णसंकासा । वरपउमरायसरिसा विचित्तवण्णंतरा पउरा ॥ ८०

ओलगंगमंतभूसणअभिसेउप्पत्तिमेहुणादीणं[7][8] । सालाओ विसालाओ रयणमईओ विराजंति ॥ ८१

---

विजयादिक द्वारोंमेंसे प्रत्येकका विस्तार पांचसौ योजन और उंचाई सातसौ पचास योजनप्रमाण है ॥ ७३ ॥ विस्तार यो. ५००, उत्सेध ७५० ।

द्वारोंपर स्थित पुरोंमेंसे प्रत्येकका विस्तार दो योजन और उंचाई चार योजनमात्र है, ऐसा कितने ही आचार्य प्ररूपण करते हैं ॥ ७४ ॥ विस्तार २, उत्सेध ४ यो. । पाठांतर ।

इन द्वारोंके अधिपति व्यन्तर देव हैं। द्वारोंके जो नाम हैं, वे ही नाम रक्षाके निमित्तसे इन देवोंके भी है ॥ ७५ ॥

ये देव एक पल्योपमप्रमाण आयुके भोक्ता, दश धनुषप्रमाण उन्नत उत्तम शरीरवाले, दिव्य निर्मल मुकुटके धारक, और हजारों देवियोंसे सहित हैं ॥ ७६ ॥

द्वारके ऊपर आकाशमें बारह हजार योजन लंबा और इससे आधे विस्तारवाला विजयदेवका नगर है ॥ ७७ ॥ लंबाई १२०००; विस्तार ६००० यो. ।

उस विजयपुरमें चार गोपुरोंसे संयुक्त सुवर्णमयी तटवेदी है, जो मार्ग व अट्टालिकाओंसे सुन्दर और द्वारोंके ऊपर स्थित जिनपुरोंसे रमणीय है ॥ ७८ ॥

विजयपुरमें नानाप्रकारके रत्नों और सुवर्णसे निर्मित, समचतुरस्र दीर्घ और अनेक आकृतियोंसे शोभायमान विचित्र प्रासाद हैं ॥ ७९ ॥

वे प्रासाद कुन्दपुष्प, चन्द्रमा एवं शंखके समान धवल, मरकत मणियों जैसे वर्णवाले, सुवर्णके सदृश, उत्तम पद्मरागमणियोंके समान व बहुतसे अन्य विचित्र वर्णोंवाले हैं ॥ ८० ॥

उपर्युक्त प्रासादोंमें ओलगशाला, मंत्रशाला, भूषणशाला, अभिषेकशाला, उत्पत्तिशाला और मैथुनशाला, इत्यादिक रत्नमई विशाल शालायें शोभायमान हैं ॥ ८१ ॥

---

१ द ब °देवो. २ द ब वितरया. ३ द रिक्खादे, ब रक्खादे. ४ द ब °धरदेहा. ५ द ब रयणम्मि. ६ द चरिमद्दालय°. ७ द ओगलं मंत°, ब पुउलंगमंत°. ८ ब °उप्पच्छि°.

ते पासादा सव्वे विचित्तवणसंडमंडणा रम्मा । दिप्पंतरयणदीवा वरधूवघडेहिं संजुत्ता ॥ ८२
सत्तट्ठणवदसादियविचित्तभूमीहिं भूसिदा विउला । धुव्वंतधयवडाया[1] अकट्टिमा सुट्ठु सोहंति ॥ ८३
पासरसवण्णवररणिगंधेहिं बहुविधेहिं कदसरिसा । उज्जलविचित्तबहुविधसयणासणणिवहसंपुण्णा ॥ ८४
एदस्सिं[2] णयरवरे बहुविहपरिवारपरिगदो[3] णिच्चं । देवीजुत्तो[4] भुंजदि उवचारसुहाइं विजयसुरो[5] ॥ ८५
एवं अवसेसाणं देवाणं पुरवराणि रम्माणि । दारोवरिमपदेसे[6] णहम्मि जिणभवणजुत्ताणि ॥ ८६
जगदीए अब्भंतरभागे[7] बेकोसवाससंजुत्ता । भूमितले वणसंडा[8] वरतरुणियरा[9] विराजंति ॥ ८७
तं उज्जाणं सीयलछायं वरसुरहिकुसुमपरिपुण्णं । दिव्वामोदसुगंधं सुरखेयरमिहुणमणहरणं ॥ ८८
बे कोसा उव्विद्धा उज्जाणवणस्स वेदिया दिव्वा । पंचसयचावरुंदा कंचणवररयणणियरमई ॥ ८९

। जगदी सम्मत्ता ।

तस्सिं जंबूदीवे सत्तविहा होंति जणपदा पवरा । एदाणं[10] विच्चाले छक्कुलसेला विरायंते ॥ ९०

वे सब भवन विचित्र वनसमूहोंसे सुशोभित, रमणीय, प्रदीप्त रत्नदीपकोंसे युक्त, श्रेष्ठ धूपघटोंसे संयुक्त; सात, आठ, नौ, और दश इत्यादि विचित्र भूमियोंसे विभूषित; विशाल, फहराती हुई ध्वजापताकाओंसे सहित, और अकृत्रिम होते हुए अच्छीतरह शोभायमान हैं ॥ ८२–८३ ॥

उपर्युक्त भवन नानाप्रकारके स्पर्श, रस, वर्ण, उत्तम ध्वनि एवं गन्धसे सदृशताको प्राप्त और उज्वल एवं विचित्र बहुत प्रकारके शयन तथा आसनोंके समूहसे परिपूर्ण हैं ॥ ८४ ॥

इस श्रेष्ठ नगरमें बहुतप्रकारके परिवारसे परिपूर्ण विजयदेव अपनी देवियोंसे युक्त होकर सर्वदा उपचारसुखोंको भोगता है ॥ ८५ ॥

इसीप्रकार अन्य द्वारोंके उपरिम भागपर आकाशमें जिनभवनोंसे युक्त अवशिष्ट देवोंके रमणीय उत्तम नगर है ॥ ८६ ॥

जगतीके अभ्यन्तरभागमें पृथ्वीतलपर दो कोस विस्तारसे युक्त और उत्तम वृक्षोंके समूहोंसे परिपूर्ण वनसमूह शोभायमान हैं ॥ ८७ ॥

वह उद्यान शीतल छायासे युक्त, उत्तम सुगन्धित पुष्पोंसे परिपूर्ण, दिव्य सुगन्धसे सुगंधित और देव एवं विद्याधरयुगलोंके चित्तको हरनेवाला है ॥ ८८ ॥

सुवर्ण एवं उत्तमोत्तम रत्नोंके समूहसे निर्मित उस उद्यानवनकी दिव्य वेदिका दो कोस ऊंची और पांचसौ धनुषप्रमाण चौड़ी है ॥ ८९ ॥

जगतीका वर्णन समाप्त हुआ ।

उस जंबूद्वीपके बीचमें सात प्रकारके श्रेष्ठ जनपद हैं और इन जनपदोंके अन्तरालमें छह कुलाचल शोभायमान हैं ॥ ९० ॥

---

१ द जुव्वंतरपरदाया, ब दुच्चंतरपरदाया. २ द ब एदेसिं. ३ द ब °परिसदा. ४ द ब °जुत्ता. ५ द ब विजयपुरी. ६ द ब °पवेसे. ७ द ब °भागो. ८ द ब °संडो. ९ द ब °तरु°. १० द ब एदाणिं.

दक्खिणदिसाए भरहो हेमवदो हरिविदेहरम्माणि । हेरण्णवदेरावदवरिसा कुलपव्वदंतरिदा ॥ ९१
कप्पतरुधवलछत्ता वरउववणचामरेहिं चारुधरा । वरकुंडकुंडलेहिं विचित्तरूवेहिं रमणिज्जा ॥ ९२
वरवेदीकडिसुत्ता बहुरयणुज्जलणगिंदमउडधरा । सरिजलपवाहहारा खेत्तणरिंदा विराजंति ॥ ९३
हिमवंतमहाहिमवंतणिसिधणील[1]रुम्मिसिहरिगिरी । मूलोवरिसमवासा पुव्वावरजलधीहिं[2] संलग्गा ॥ ९४
एदे हेमज्जुणतवणिज्जयवेरुलियरजदहेममया । एक्कदुचदुचदुदुगइगिजोयणसयउदयसंजुदा कमसो ॥ ९५

१०० । २०० । ४०० । ४०० । २०० । १०० ।

वरदहसिदादवत्ता[3] सरिचामरविज्जमाणया परिदो । कप्पतरुचारुचिंधा[5] वसुमई[6]सिंहासणारूढा ॥ ९६
वरवेदीकडिसुत्ता विविहुज्जलरयणकूडमउडधरा । अंबरणिज्झरहारा चंचलतरुकुंडलाभरणा ॥ ९७
गोउरतिरीटरम्मा पायारसुगंधकुसुमदामग्गा । सुरपुरकंठाभरणा [7]वणराजिविचित्तवत्थकयसोहा ॥ ९८
तोरण[8]कंकणजुत्ता वज्जपणाली[9]फुरंतकेयूरा । जिणवरमंदिरतिलया भूधरराया विराजंति ॥ ९९

दक्षिण दिशासे लेकर भरत, हैमवत, हरि, विदेह, रम्यक, हैरण्यवत और ऐरावत, ये सात क्षेत्र हैं, जो कुलपर्वतोंसे विभक्त हैं ॥ ९१ ॥

कल्पवृक्षरूपी सफेद छत्रसे विभूषित, उत्तम उपवनरूपी चामरोंसे शोभित पृथिवीसे युक्त, विचित्र रूपवाले उत्तम कुण्डरूपी कुण्डलोंसे रमणीय, उत्तम वेदीरूपी कटिसूत्रसे अलंकृत, बहुत प्रकारके रत्नोंसे उज्वल कुलपर्वतरूपी मुकुटको धारण करनेवाले, और नदियोंके जलप्रवाहरूपी हारसे संयुक्त, ऐसे ये भरतादिक क्षेत्ररूपी राजा विराजमान है ॥ ९२-९३ ॥

हिमवान्, महाहिमवान्, निषध, नील, रुक्मि और शिखरी, ये छह कुलपर्वत मूलमें व ऊपर समान विस्तारसे युक्त तथा पूर्वापर समुद्रोंसे संलग्न हैं ॥ ९४ ॥

सुवर्ण, चांदी, तपनीय, वैडूर्यमणि, रजत और सुवर्णके समान वर्णवाले ये छहों कुलपर्वत क्रमसे एकसौ, दोसौ, चारसौ, चारसौ, दोसौ और एकसौ योजनप्रमाण उंचाईसे संयुक्त हैं ॥ ९५ ॥

हिम. १००, महा. २००, निषध ४००, नील ४००, रुक्मि २००, शिखरी १०० यो.

उत्तम द्रहरूपी सफेद छत्रसे विभूषित, चारों ओर नदीरूपी चामरोंसे वीज्यमान, कल्पवृक्षरूपी सुन्दर चिह्नोंसे सहित, वसुमतीरूपी सिंहासनपर विराजमान, उत्तम वेदीरूपी कटिसूत्रसे युक्त, विविध प्रकारके उज्वल रत्नोंके कूटरूपी मुकुटको धारण करनेवाले, आकाशके निर्झररूपी हारसे शोभायमान, चंचल वृक्षरूपी कुण्डलोंसे भूषित, गोपुररूप किरीटसे सुन्दर, कोटरूपी सुगन्धित फूलोंकी मालासे अग्रभागमें सुशोभित, सुरपुररूपी कण्ठाभरणसे अभिराम, वनपंक्तिरूप विचित्र वस्त्रोंसे शोभायमान, तोरणरूपी कंकणसे युक्त, वज्रप्रणालीरूपी स्फुरायमान केयूरोंसे सहित, और जिनालयरूप तिलकसे मनोहर, ऐसे कुलाचलरूपी राजा विराजमान हैं ॥ ९६-९९ ॥

---

१ द ब णीलद्धि. २ द ब जलदेहिं. ३ द ब वरदा हसिदा रत्ता. ४ द ब सवि°. ५ द ब °चावविंदा. ६ द ब वसुहमही°. ७ ब वरराजि°. ८ द ब तारिण°. ९ द वज्जफणाली°.

णउदीजुदसदभजिदे जंबूदीवस्स वासपरिमाणे । जं लद्धं तं रुंदं भरहक्खेत्तम्मि णादव्वं ॥ १००
पुव्वावरदो दीहा सत्त वि खेत्ता अणादिविण्णासा । कुलगिरिकयमज्जादा वित्थिण्णा दक्खिणुत्तरदो ॥ १०१
भरहम्मि होदि एक्का तत्तो दुगुणा य चुल्लहिमवंते[1] । एवं दुगुणा दुगुणा[2] होदि सलाया विदेहंतं ॥ १०२

१ । २ । ४ । ८ । १६ । ३२ । ६४ ।

अद्धं खु विदेहादो णीले णीलादु रम्मके होदि । एवं अद्धद्धाओ एरावदखेत्तपरियंतं ॥ १०३

३२ । १६ । ८ । ४ । २ । १ ।

वरिसादीण सलाया[3] मिलिदे णउदीयमधियमेक्कसयं । एसा जुत्ती हारस्स भासिदा आणुपुव्वीए ॥ १०४
भागभजिदम्मि लद्धं पणसयछव्वीसजोयणाणिं[4] पि । छच्चिय[5] कला य कहिदो भरहक्खेत्तम्मि विक्खंभो ॥ १०५

$५२६ । \frac{६}{१९} ।$

जम्बूद्वीपके विस्तारप्रमाणमें एकसौ नब्बैका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना भरत क्षेत्रका विस्तार समझना चाहिये ॥ १०० ॥

सातों क्षेत्र पूर्व-पश्चिममें लंबे, अनादि रचनायुक्त ( अनादिनिधन ), कुलाचलोंसे सीमित, और दक्षिण-उत्तरमें विस्तीर्ण हैं ॥ १०१ ॥

भरत क्षेत्रमें एक शलाका है, क्षुद्र हिमवान् पर्वतकी शलाकायें भरत क्षेत्रसे दूनी हैं, इसीप्रकार विदेह क्षेत्रपर्यन्त शलाकायें दूनी दूनी हैं ॥ १०२ ॥

भरत १, हिम. २, हैम. ४, महा. ८, हरि १६, निषध ३२, विदेह ६४ ।

विदेहसे आधी शलाकायें नील पर्वतमें और नील पर्वतसे आधी रम्यक क्षेत्रमें हैं । इसीप्रकारसे ऐरावत क्षेत्रपर्यन्त शलाकायें उत्तरोत्तर आधी आधी होती गई हैं ॥ १०३ ॥

नील ३२, रम्यक १६, रुक्मि ८, हैर. ४, शिखरी २, ऐरा. १.

क्षेत्रादिकोंकी शलाकायें मिलकर एकसौ नब्बै होती हैं । इसप्रकार अनुक्रमसे यह हार ( भाजक ) की युक्ति बतलायी गयी है ॥ १०४ ॥

$$१ + २ + ४ + ८ + १६ + ३२ + ६४ + ३२ + १६ + ८ + ४ + २ + १ = १९०$$

उपर्युक्त रीतिसे जम्बूद्वीपके विस्तारमें एकसौ नब्बैका भाग देनेपर लब्ध हुए पांचसौ छब्बीस योजन और छह कलाप्रमाण ( छह बटे उन्नीस ) भरत क्षेत्रका विस्तार कहा गया है ॥ १०५ ॥ जम्बूद्वीपका विस्तार $१००००० \div १९० = ५२६\frac{६}{१९}$ यो. भरत क्षे. का विस्तार ।

---

१ द ब °हिमवंतो. २ ब दुगुणदुगुणा. ३ ब ललाया°. ४ द °जोयणायं. ५ द ब छव्विह.

वरिसा दुगुणो अद्दी अद्दीदो[1] दुगुणिदो परो वरिसो । जाव विदेहं होदि हु तत्तो अद्धद्धहाणीए ॥ १०६

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १०५२ । $\frac{१२}{१९}$ | २१०५ । $\frac{५}{१९}$ | ४२१० । $\frac{१०}{१९}$ | ८४२१ । $\frac{१}{१९}$ | १६८४२ । $\frac{२}{१९}$ | ३३६८४ । $\frac{४}{१९}$ |
| १६८४२ । $\frac{२}{१९}$ | ८४२१ । $\frac{१}{१९}$ | ४२१० । $\frac{१०}{१९}$ | २१०५ । $\frac{५}{१९}$ | १०५२ । $\frac{१२}{१९}$ | ५२६ । $\frac{६}{१९}$ |

। एवं विण्णासो सम्मत्तो ।

भरहखिदीबहुमज्झे विजयड्ढो णाम भूधरो तुंगो । रजदमओ [2]चेट्ठेदि हु णाणावररयणरमणिज्जो ॥ १०७

पणुवीसजोयणुदओ वुत्तो[3] तद्दुगुणमूलविक्खंभो । उदयतुरिमंसगाढो जलणिहिपुट्ठो तिसेढिगओ ॥ १०८

२५ । ५० । $\frac{२५}{४}$ ।

दसजोयणाणि उवरिं गंतूणं तस्स दोसु पासेसुं । विज्जाहराण सेढी एक्केक्का जोयणाणि दस रुंदा ॥ १०९

१० ।

विजयड्ढायामेणं हुवंति विज्जाहराण सेढीओ । एक्केक्का तह वेदी णाणाविहतोरणेहिं कियसोहा ॥ ११०

दक्खिणदिससेढीए पण्णास पुराणि पुव्ववरदिसम्मि[4] । उत्तरसेढीए तह णयराणिं[5] सट्ठि चेट्ठंति ॥ १११

द ५० । उ ६० ।

वर्षसे दूना कुलपर्वत और पर्वतसे दूना आगेका वर्ष, इसप्रकार विदेह क्षेत्रपर्यन्त क्षेत्रसे पर्वत और पर्वतसे क्षेत्रके विस्तारमें क्रमशः दूनी दूनी वृद्धि होती गयी है । इसके पश्चात् क्रमशः क्षेत्रसे पर्वत और पर्वतसे क्षेत्रका विस्तार आधा आधा होता गया है ॥ १०६ ॥

हिमवान् १०५२$\frac{१२}{१९}$, हैम. २१०५$\frac{५}{१९}$, महाहि. ४२१०$\frac{१०}{१९}$, हरि ८४२१$\frac{१}{१९}$, निषध १६८४२$\frac{२}{१९}$, विदेह ३३६८४$\frac{४}{१९}$, नील १६८४२$\frac{२}{१९}$, रम्यक ८४२१$\frac{१}{१९}$, रुक्मि ४२१०$\frac{१०}{१९}$, हैर. २१०५$\frac{५}{१९}$, शिखरी १०५२$\frac{१२}{१९}$, ऐरावत ५२६$\frac{६}{१९}$ । इसप्रकार विन्यास समाप्त हुआ ।

भरत क्षेत्रके बहुमध्यभागमें रजतमय और नानाप्रकारके उत्तम रत्नोंसे रमणीय विजयार्द्ध नामक उन्नत पर्वत स्थित है ॥ १०७ ॥

वह पर्वत पच्चीस योजन ऊंचा, इससे दूने अर्थात् पचास योजनप्रमाण मूलमें विस्तारसे युक्त, उंचाईके चतुर्थ भागप्रमाण ( ६$\frac{१}{४}$ यो. ) नीवसे सहित, पूर्वापर समुद्रको स्पर्श करनेवाला, और तीन श्रेणियोंमें विभक्त कहा गया है ॥ १०८ ॥ ऊंचा २५, मूलविस्तार ५०, अवगाह $\frac{२५}{४}$ यो. ।

दश योजन ऊपर जाकर उस पर्वतके दोनों पार्श्वभागोंमें दश योजन विस्तारसे युक्त विद्याधरोंकी एक एक श्रेणी है ॥ १०९ ॥ १० ।

विजयार्द्धके आयामप्रमाण विद्याधरोंकी श्रेणियां तथा नानाप्रकारके तोरणोंसे शोभायमान एक एक वेदिका है ॥ ११० ॥

पूर्वसे पश्चिम दिशाकी ओर दक्षिण दिशाकी श्रेणीमें पचास, और उत्तर श्रेणीमें साठ नगर स्थित हैं ॥ १११ ॥ द. श्रे. ५० । उ. श्रे. ६० ।

१ द ब वरिसाद्दु दुगुणवड्डी आदीदो. २ द वट्टेदि. ३ द ब उत्ता. ४ द °बहुदम्मि, ब °बहुदिम्मि. ५ ब णयराणं.

तण्णामा किंणामिदकिंणरगीदाइं तह य णरगीदं । बहुकेदुपुंडरीया सीहद्धयसेदकेदूइं ॥ ११२

गरुडद्धयं सिरिप्पहसिरिधरलोहग्गला[1] अरिंजयकं । वइरग्गलवइरड्ढा[2] विमोजिया जयपुरी य सगडमुही ॥ ११३

[3]चदुमुहबहुमुहअरजक्खयाणि विरजक्खणामविक्खादं । तत्तो रहणेउरमेहलग्गखेमंपुरावराजिदया ॥ ११४

णामेण कामपुप्फं गयणचरी विजयचरियसुक्कपुरी । तह संजयंतणयरी जयंतविजयवइजयंतं च ॥ ११५

खेमंकरचंदाभा सूराभपुरुत्तमापुराइं पि[4] । चित्तमहाकूडाइं सुवण्णकूडा तिकूडा य ॥ ११६

वइचित्तमेहकूडा[5] तत्तो वइसवणकूडसूरपुरा । चंदं णिच्चुज्जोयं विमुही तह णिच्चवाहिणी सुमुही ॥ ११७

५० ।

[6]अज्जुणअरुणीकइलास[7]वारुणीओ य विज्जुपहणामा । किलकिलचूडामणियं ससिपहवंसालपुप्फचूलाइं ॥ ११८

णामेण हंसगब्भं बलाहकसिवंकरा सिरिसउधं । चमरं सिवमंदिरवसुवक्खावसुमाइमा णामा ॥ ११९

सव्वत्थपुरं सत्तुंजयं च णामेण केदुमालं ति । सुरवइकंतं तह गगणणंदणं पुरमसोगं च ॥ १२०

तत्तो विसोकयं वीदसोकअलकाइतिलकणामं च । अंबरतिलकं मंदरकुमुदा कुंदं च गयणवल्लभयं ॥ १२१

दिव्वतिलयं च भूमीतिलयं गंधव्वपुरवरं तत्तो । मुत्ताहरणइमिसणामं तहग्गिजालमहजाला ॥ १२२

णामेण सिरिणिकेदं जयावहं सिरिणिवासमणिवज्जं । भद्दस्सव्वधणंजयमाहिंदो विजयणयरं च ॥ १२३

तह य सुगंधिणिविरद्धदरा गोखीरफेणमक्खोभा । गिरिसिहरधरणिवारणिदुग्गाइं दुद्धरं सुदंसणयं ॥ १२४

रयणायररयणपुरा उत्तरसेढीय सट्ठि णयरीओ । विजयद्धायामेणं विरचिदपंतीय णिवसंति ॥ १२५

६० ।

उन नगरोंके नाम ये हैं—[1]किंनामित, [2]किन्नरगीत, [3]नरगीत, [4]बहुकेतु, [5]पुण्डरीक, [6]सिंहध्वज, [7]श्वेतकेतु, [8]गरुड़ध्वज, [9]श्रीप्रभ, [10]श्रीधर, [11]लोहार्गल, [12]अरिंजय, [13]वज्रार्गल, [14]वज्राढ्य, [15]विमोचिता, [16]जयपुरी, [17]शकटमुखी, [18]चतुर्मुख, [19]बहुमुख, [20]अरजस्का, [21]विरजस्का, [22]रथनूपुर, [23]मेखलाग्र, [24]क्षेमपुर, [25]अपराजित, [26]कामपुष्प, [27]गगनचरी, [28]विजयचरी (विनयपुरी), [29]शुक्रपुरी, [30]संजयंत नगरी, [31]जयंत, [32]विजय, [33]वैजयंत, [34]क्षेमंकर, [35]चन्द्राभ, [36]सूर्याभ, [37]पुरोत्तम, [38]चित्रकूट, [39]महाकूट, [40]सुवर्णकूट, [41]त्रिकूट, [42]विचित्रकूट, [43]मेघकूट, [44]वैश्रवणकूट, [45]सूर्यपुर, [46]चन्द्र, [47]नित्योद्योत, [48]विमुखी, [49]नित्यवाहिनी और [50]सुमुखी, ये पचास नगरियां दक्षिण श्रेणीमें हैं ॥ ११२–११७ ॥ ५० ।

[1]अर्जुनी, [2]अरुणी, [3]कैलाश, [4]वारुणी, [5]विद्युत्प्रभ, [6]किलकिल, [7]चूडामणि, [8]शशिप्रभ, [9]वंशाल, [10]पुष्पचूल, [11]हंसगर्भ, [12]वलाहक, [13]शिवंकर, [14]श्रीसौध, [15]चमर, [16]शिवमंदिर, [17]वसुमत्का, [18]वसुमती, [19]सर्वार्थपुर, (सिद्धार्थपुर), [20]शत्रुंजय, [21]केतुमाल, [22]सुरपतिकान्त, [23]गगननन्दन, [24]अशोक, [25]विशोक, [26]वीतशोक, [27]अलका, [28]तिलक, [29]अंबरतिलक, [30]मन्दर, [31]कुमुद, [32]कुंद, [33]गगनवल्लभ, [34]दिव्यतिलक, [35]भूमितिलक, [36]गन्धर्वपुर, [37]मुक्ताहर, [38]नैमिष, [39]अग्निज्वाल, [40]महाज्वाल, [41]श्रीनिकेत, [42]जयावह, [43]श्रीनिवास, [44]मणिवज्र, [45]भद्राश्व, [46]धनंजय, [47]माहेन्द्र, [48]विजयनगर, [49]सुगन्धिनी, [50]वज्रार्द्धतर, [51]गोक्षीरफेन, [52]अक्षोभ, [53]गिरिशिखर, [54]धरणी, [55]वारिणी (धारिणी), [56]दुर्ग, [57]दुर्धर, [58]सुदर्शन, [59]रत्नाकर और [60]रत्नपुर, ये उत्तरश्रेणीमें साठ नगरियां हैं, जो विजयार्द्धकी लम्बाईमें पंक्तिसे स्थित हैं ॥ ११८–१२५ ॥ ६० ।

१ द ब लोयग्गला. २ द ब °वइरंदा. ३ द ब चंदुमुह°. ४ द ब पुवाइं पि. ५ द ब हेमकूडा. ६ द ब अंजुल. ७ ब कइलसे. ८ द ब तह अग्गि°. ९ द ब °वेरंतदराणं खीर°.

विज्जाहरणयरवरा अणाइणिहणा सहावणिप्पण्णा । णाणाविहरयणमया गोउरपासायतोरणादिजुदा ॥ १२६
उज्जाणवणसंजुत्ता पोक्खरणीकूवदिग्घियासहिदा । धुव्वंतधयवडाया[1] पासादा ते च रयणमया ॥ १२७
णाणाविहजिणगेहा विज्जाहरपुरवरेसु रमणिज्जा । वररयणकंचणमया ट्ठाणट्ठाणेसुं[2] सोहंति ॥ १२८
वणसंडवत्थणाहा वेदीकडि[3]सुत्तएहि कंतिल्ला । तोरणकंकण[4]जुत्ता विज्जाहररायभवणमउडधरा[5] ॥ १२९
मणिगिहकंठाभरणा चलंतहिंदोलकुंडलेहिं जुदा । जिणवरमंदिरतिलया णयरणरिंदा विरायंति ॥ १३०
[6]पुप्फिदकमलवणेहिं वावीणिचएहिं मंडिया विउला । पुरबाहिरभूभागा उज्जाणवणेहिं रेहंति ॥ १३१
कल्हारकमलकुवलयकुमुदुज्जलजलपवाहपडहत्था । दिव्वतलाया विउला तेसु पुरेसुं विरायंति ॥ १३२
जमणालवल्लतुवरीतिलजवगोधुम्ममासपहुदीहिं । सव्वेहिं सुधण्णेहिं[7] पुराइं सोहंति भूमीहिं ॥ १३३
बहुदिव्वगामसहिदा दिव्वमहापट्टणेहिं रमणिज्जा । कव्वडदोणमुहेहिं संवाहमडंबएहि परिपुण्णा ॥ १३४
रयणाण यायरेहिं[8] विभूसिदा पउमराय[9]पहुदीणं । दिव्वणरेहिं[10] पुण्णा धणधण्णसमिद्धिरम्मेहिं ॥ १३५

उपर्युक्त विद्याधरोंके श्रेष्ठ नगर अनादिनिधन, स्वभावसिद्ध, अनेकप्रकार रत्नमय, तथा गोपुर, प्रासाद और तोरणादिसे सहित हैं ॥ १२६ ॥

उन नगरोंमें उद्यान-वनोंसे संयुक्त; पुष्करिणी, कूप एवं दीर्घिकाओंसे सहित, और फहराती हुई ध्वजा-पताकाओंसे सुशोभित रत्नमय प्रासाद है ॥ १२७ ॥

इन श्रेष्ठ विद्याधरपुरोंमें रमणीय, उत्तम रत्न और सुवर्णमय नानाप्रकारके जिनमंदिर स्थान स्थानपर शोभायमान होते हैं ॥ १२८ ॥

वनखंडरूपी वस्त्रसे आच्छादित, वेदिकारूप कटिसूत्रसे कान्तिमान्, तोरणरूपी कंकणसे युक्त, विद्याधरोंके राजभवनरूप मुकुटको धारण करनेवाले, मणिगृहरूप कंठाभरणसे विभूषित, चंचल हिंडोलेरूप कुण्डलोंसे युक्त, और जिनेन्द्रमन्दिररूपी तिलकसे सुशोभित, ऐसे विद्याधरनगर-रूपी राजा विराजमान हैं ॥ १२९-१३० ॥

नगरके बाहरी विशाल प्रदेश प्रफुल्लित कमलवनोंवाले और वापीसमूहोंसे युक्त उद्यानवनोंसे मंडित होते हुए शोभायमान हैं ॥ १३१ ॥

उन नगरोंमें कल्हार, कमल, कुवलय, और कुमुदोंसे उज्वल जलप्रवाहसे परिपूर्ण बहुत दिव्य तालाब शोभायमान है ॥ १३२ ॥

यवनाल (जुवार), वल्ल, तूवर, तिल, जौ, गेहूं, और उड़द, इत्यादिक समस्त उत्तम धान्योंसे युक्त भूमियोंद्वारा वे नगर शोभाको प्राप्त हैं ॥ १३३ ॥

वे नगर बहुत दिव्य ग्रामोंसे सहित, दिव्य महापट्टनोंसे रमणीय; कर्वट, द्रोणमुख, संवाह, और मटंबोंसे परिपूर्ण; पद्मरागादिक रत्नोंकी खानोंसे विभूषित, और धन-धान्यकी वृद्धिसे रमणीय दिव्य मनुष्योंसे परिपूर्ण हैं ॥ १३४-१३५ ॥

१ द ब धुव्वंतरयवदाया. २ द ब ताण ट्ठाणेसु. ३ द वेदीवडि°. ४ द °कंचण°. ५ द ब भवणमौड°. ६ द ब पुव्विद°. ७ द सुधणेहिं. ८ ब सयायारहिं. ९ द ब पंचसराय°. १० द ब °णयरेहिं.

जंबकुमारसरिच्छा[1] बहुविहविज्जाहिं संजुदा पवरा । विज्जाहरा मणुस्सा छक्कम्मजुदा हुवंति सदा ॥ १३६
अच्छरसरिच्छरूवा अहिणवलावण्णदिव्वरमणिज्जा । विज्जाहरवणिताओ बहुविहविज्जासमिद्धाओ ॥ १३७
कुलजाईविज्जाओ साहियविज्जा अणेयभेयाओ । विज्जाहरपुरिसपुरंधियाणं[2] वरसोक्खजणणीओ ॥ १३८
रम्मुज्जाणेहिं जुदा होंति हु विज्जाहराण सेढीओ । जिणभवणभूसिदाओ को सक्कइ वण्णिदुं सयलं ॥ १३९
दसजोयणाणि तत्तो उवरिं गंतूण दोसु पासेसुं । अभियोगामरसेढी दसजोयणवित्थरा[3] होदि ॥ १४०
वरकप्परुक्खरम्मा फलिदेहिं उववणेहि परिपुण्णा । वावितलायप्पउरा वरअच्छरकीडणेहिं जुदा ॥ १४१
कंचणवेदीसहिदा वरगोउरसुंदरा य बहुचित्ता । मणिमयमंदिरबहुला परिखापायारपरियरिया ॥ १४२
सोहम्मसुरिंदस्स य वाहणदेवा हुवंति विंतरया[4] । दक्खिणउत्तरपासेसु तिए वरदिव्वरूवधरा ॥ १४३
अभियोगपुरेहिंतो[5] गंतूणं पंचजोयणाणि तदो । दसजोयणविच्छिण्णं वेयड्ढगिरिस्स वरसिहरं ॥ १४४

उन नगरोंमें रहनेवाले उत्तम विद्याधर मनुष्य जम्बुकुमार (कामदेव) के समान बहुतप्रकारकी विद्याओंसे संयुक्त और सदा छह कर्मोंसे सहित हैं ॥ १३६ ॥

विद्याधरोंकी स्त्रियां अप्सराओंके सदृश रूपसे युक्त, नवीन दिव्य लावण्यसे रमणीय, और बहुत प्रकारकी विद्याओंसे समृद्ध हैं ॥ १३७ ॥

अनेकप्रकारकी कुलविद्याएं, जातिविद्याएं और साधितविद्याएं विद्याधर पुरुष एवं पुरंध्रियोंको उत्तम सुखकी देनेवाली हैं ॥ १३८ ॥

विद्याधरोंकी श्रेणियां रमणीय उद्यानोंसे युक्त और जिनभवनोंसे भूषित है। इनका सम्पूर्ण वर्णन करनेके लिये कौन समर्थ हो सकता है? ॥ १३९ ॥

विद्याधरश्रेणियोंसे आगे दश योजन ऊपर जाकर विजयार्धके दोनों पार्श्वभागोंमें दश योजन विस्तारवाली आभियोग्य देवोंकी श्रेणी है ॥ १४० ॥

यह श्रेणी उत्कृष्ट कल्पवृक्षोंसे रमणीय, फलित उपवनोंसे परिपूर्ण, प्रचुर वापी एवं तलावोंसे सहित, उत्तम अप्सराओंकी क्रीड़ाओंसे युक्त, सुवर्णमय वेदीसे सहित, उत्कृष्ट गोपुरोंसे सुन्दर, बहुत चित्रोंसे युक्त, बहुतसे मणिमय भवनोंसे परिपूर्ण, और परिखा एवं प्राकारसे वेष्टित है ॥ १४१–१४२ ॥

इस श्रेणीके दक्षिण-उत्तर पार्श्वभागोंमें उत्तम दिव्य रूपके धारी सौधर्म इन्द्रके व्यंतर वाहन देव हैं ॥ १४३ ॥

अभियोगपुरोंसे पांच योजन ऊपर जाकर दश योजन विस्तारवाला वैताढ्य पर्वतका उत्तम शिखर है ॥ १४४ ॥

---

१ द ब जंबकुमारसरिच्छो. २ द ब पुरंधियाण. ३ द वित्थदो. ४ द ब चित्तरया. ५ द ब पुराहिंतो.

तियसिंदचावसरिसं विसालवरवेदियाहि परियरियं । बहुतोरणदारजुदं[1] विचित्तरयणेहिं[2] रमणिज्जं ॥ १४५
तत्थ समभूमिभागे फुरंतवररयणकिरणणियरम्मि । चेट्ठंते णव कूडा कंचणमणिमंडिया दिव्वा ॥ १४६
णामेहिं सिद्धकूडो पुव्वदिसंतो तदो भरहकूडो । खंडप्पवादणामो तुरिमो तह माणिभद्दो त्ति ॥ १४७
विजयड्ढकुमारो पुण्णतिमिस्सगुहाभिधाणो[4] य । उत्तरभरहो कूडो पच्छिमयंतम्मि वेसमणो ॥ १४८
कूडाणं उच्छेहो पुह पुह छज्जोयणाणि इगिकोसं । तेत्तियमेत्तं णियमा हुवेदि मूलम्मि विक्खंभो ॥ १४९

जो ६ को १ । जो ६ को १ ।

तस्सद्धं वित्थारो पत्तेक्कं होदि कूडसिहरम्मि । मूलसिहराण[5] रुंदं मेलिय दलिदम्मि मज्झस्स ॥ १५०

जो ३ को $\frac{1}{2}$ । जो ४ को $\frac{11}{4}$ ।

आदिमकूडे[6] चेट्ठदि जिणिंदभवणं[7] विचित्तधयमालं । वरकंचणरयणमयं[8] तोरणजुत्तं विमाणं च ॥ १५१
दीहत्तमेक्ककोसो विक्खंभो होदि कोसद्धसम्मेत्तं[9] । गाउतियचरणभागो उच्छेहो जिणणिकेदस्स ॥ १५२

को १ । $\frac{1}{2}$ । $\frac{3}{4}$ ।

यह शिखर त्रिदशेन्द्रचाप अर्थात् इन्द्रधनुषके सदृश, विशाल व उत्तम वेदिकाओंसे वेष्टित, बहुत तोरणद्वारोंसे संयुक्त, और विचित्र रत्नोंसे रमणीय है ॥ १४५ ॥

वहांपर स्फुरायमान उत्तम रत्नोंके किरणसमूहोंसे युक्त समभूमिभागमें सुवर्ण और मणियोंसे मंडित दिव्य नौ कूट स्थित हैं ॥ १४६ ॥

पूर्व दिशाके अन्तमें सिद्धकूट, इसके पश्चात् भरतकूट, खण्डप्रपात, चतुर्थ माणिभद्र, विजयार्द्धकुमार, पूर्णभद्र, तिमिश्रगुह नामक, उत्तर भरतकूट और पश्चिम दिशाके अन्तमें वैश्रवण, ये उन नौ कूटोंके नाम हैं ॥ १४७-१४८ ॥

इन कूटोंकी उंचाई पृथक् पृथक् छह योजन और एक कोस, तथा इतना ही नियमसे मूलमें विस्तार भी है ॥ १४९ ॥ उंचाई यो. ६ को. १, मूलविस्तार यो. ६ को १ ।

प्रत्येक कूटका विस्तार शिखरपर इससे आधा अर्थात् तीन योजन और आधा कोस है । मूल और शिखरके विस्तारको मिलाकर आधा करनेपर जो प्रमाण हो उतना विस्तार उक्त कूटोंके मध्यमें है ॥ १५० ॥ शिखरपर यो. ३ को $\frac{1}{2}$, मध्यमें यो. ४ को $\frac{11}{4}$ ( $\frac{6\frac{1}{4} + 3\frac{1}{8}}{2}$ ) ।

प्रथम कूटपर विचित्र ध्वजासमूहोंसे शोभायमान जिनेन्द्रभवन तथा उत्तम सुवर्ण और रत्नोंसे निर्मित तोरणोंसे युक्त विमान भी स्थित है ॥ १५१ ॥

उक्त जिनभवनकी लम्बाई एक कोस, चौड़ाई आधा कोस, और उंचाई गव्यूतिके तीन चौथाई भागप्रमाण है ॥ १५२ ॥ दीर्घता १, विष्कंभ $\frac{1}{2}$, उत्सेध $\frac{3}{4}$ कोस ।

१ द °हारजुदं. २ °रयणम्मि. ३ द पुरत्त°, ब पुरंत°. ४ द ब °विधाणो. ५ द ब °सिहराणि. ६ द आदिमकूडो. ७ द जिणंद°. ८ द ब °मया. ९ द °समेत्तं.

कंचणपायारत्तयपरियरिओ गोउरेहिं संजुत्तो[1] । वरवज्जणीलविद्दुममरगयवेरुलियपरिणामो ॥ १५३

लंबंतरयणदामो णाणाकुसुमोपहारकयसोहो । गोसीरमलयचंदणकालागुरु[2]धूवगंधड्ढो ॥ १५४

वरवज्जकवाडजुदो बहुविहदारेहिं सोहिदो विउलो । वरमाणथंभसहिओ जिणिंदगेहो णिरुवमाणो ॥ १५५

भिंगारकलसदप्पणचामरघंटादवत्तपहुदीहिं । पूजादव्वेहिं तदो विचित्तवरवत्थएहिं[3] वा ॥ १५६

पुण्णायणायचंपयअसोयवउलादिरुक्खपुण्णेहिं । उज्जाणेहिं सोहदि विविहेहिं जिणिंदपासादो ॥ १५७

सच्छजलपूरिदाहिं कमलुप्पलसंडमंडणधराहिं[4] । पोक्खरणीहिं रम्मो मणिमयसोवाण[5]मालाहिं[6] ॥ १५८

तस्सिं जिणिंदपडिमा अट्ठमहामंगलेहिं संपुण्णा । सीहासणादिसहिदा चामरकरणागजक्खमिहुणजुदा ॥ १५९

भिंगारकलसदप्पणवीयणधयछत्तचमरसुपइट्ठा । इय अट्ठमंगलाइं पत्तेक्कं अट्ठअधियसयं ॥ १६०

किं तीए वण्णिज्जइ जिणिंदपडिमाय सासदड्ढीए[7] । जा[8] हरइ सयलदुरियं सुमरणमेत्तेण भव्वाणं ॥ १६१

एवं हिरूवं पडिमं जिणस्स तत्थट्ठिदं भत्तिए सच्छचित्ता[9] ।
झायंति केई सुविणट्ठकम्मा ते मोक्खमग्गं[10] सकलं लहंते ॥ १६२

तीन सुवर्णमय प्राकारोंसे वेष्टित, गोपुरोंसे संयुक्त; उत्तम वज्र, नील, विद्रुम, मरकत और वैडूर्य मणियोंसे निर्मित; लटकती हुई रत्नमालाओंसे युक्त; नानाप्रकारके फूलोंके उपहारसे शोभायमान; गोशीर, मलयचंदन, कालागुरु और धूपकी गन्धसे व्याप्त; उत्कृष्ट वज्रकपाटोंसे युक्त, बहुतप्रकारके द्वारोंसे सुशोभित, विशाल और उत्तम मानस्तम्भोंसे सहित वह जिनेंद्रभवन अनुपम है ॥ १५३-१५५ ॥

वह जिनेंद्रप्रासाद झारी, कलश, दर्पण, चामर, घंटा और आतपत्र ( छत्र ) इत्यादि पूजाद्रव्योंसे; विचित्र व उत्तम वस्त्रोंसे; तथा नाग, पुंनाग, चंपक, अशोक और वकुलादिक वृक्षोसे परिपूर्ण विविधप्रकारके उद्यानोंसे शोभायमान है ॥ १५६-१५७ ॥

वह जिनभवन स्वच्छ जलसे परिपूर्ण, कमल और नील कमलोंके समूहसे अलंकृत भूमिभागोंसे युक्त, और मणिमय सोपानपंक्तियोंसे शोभायमान, ऐसी पुष्करिणियोंसे रमणीय है ॥ १५८ ॥

उस जिनेन्द्रमन्दिरमें अष्ट महामंगलद्रव्योंसे परिपूर्ण, सिंहासनादिकसे सहित, और हाथमें चामरोंको लिये हुए नागयक्षोंके युगलसे युक्त, ऐसी जिनेन्द्रप्रतिमा विराजमान है ॥ १५९ ॥

झारी, कलश, दर्पण, व्यजन, ध्वजा, छत्र, चमर और सुप्रतिष्ठ ( ठौना ), इन आठ मंगलद्रव्योंमेंसे प्रत्येक वहां एकसौ आठ आठ हैं ॥ १६० ॥

जो स्मरणमात्रसे ही भव्य जीवोंके सम्पूर्ण पापको नष्ट करती है, ऐसी उस शाश्वत ऋद्धिसे युक्त जिनेन्द्रप्रतिमाका कितना वर्णन किया जाय ? ॥ १६१ ॥

उस जिनमन्दिरमें स्थित इसप्रकारकी सुन्दर जिनमूर्तिका जो कोई भव्य जीव निर्मलचित्त होकर भक्तिसे ध्यान करते हैं, वे कर्मोंको नष्ट करके सम्पूर्ण मोक्षमार्गको प्राप्त करते हैं ॥ १६२ ॥

---

१ ब संजुत्ता. २ ब कालागरु. ३ द ब °वत्थसोहिं. ४ द °मंडणधराइं. ५ द ब सोहाण°. ६ द मालाइं. ७ ब सासदरिद्धीए. ८ ब जो. ९ द भत्तिपसत्थचित्तो, ब भत्तिए सच्छत्तिंतो. १० द ब मोक्खमाणं.

एसा जिणिंदप्पडिमा जणाणं[1] झाणंति णिच्चं सुबहुप्पयारं ।
भावाणुसारेण अणंतसोक्खं णिस्सेयसं अब्भुदयं च देदि[2] ॥ १६३

भरहादिसु कूडेसुं अट्ठसु वेंतरसुराण पासादा । वररयणकंचणमया वेदीगोउरदुवारकयसोहा ॥ १६४

उज्जाणेहिं जुत्ता मणिमयसयणासणेहिं परिपुण्णा । णच्चंतधयवडाया बहुविहवण्णा विरायंति ॥ १६५

बहुदेवदेविसहिदा वेंतरदेवाण होंति पासादा । जिणवरभवणपवण्णिदपासादसरिच्छरुंदादी ॥ १६६

को १ । $\frac{1}{2}$ । $\frac{3}{4}$ ।

भरहे कूडे भरहो खंडपवादम्मि णट्टमालसुरो[3] । कूडम्मि माणिभद्दे अहिवइदेवो अ माणिभद्दो त्ति ॥ १६७

वेदड्ढकुमारसुरो वेयड्ढकुमारणामकूडम्मि[4] । चेट्ठेदि पुण्णभद्दो अहिणाहो[5] होइ पुण्णभद्दम्मि ॥ १६८

तिमिसगुहम्मि य कूडे देवो णामेण वसदि कदमालो । उत्तरभरहे कूडे अहिवइदेवो भरहणामो ॥ १६९

कूडम्मि य वेसमणे वेसमणो णाम अहिवरो देवो । दसधणुदेहुच्छेहा[7] सव्वे ते एक्कपल्लाऊ ॥ १७०

बेगाऊविथ्थिण्णा दोसु वि पासेसु गिरिसमायामा । वेयड्ढम्मि गिरिंदे वणसंडा होंति भूमितले[8] ॥ १७१

यह जिनेन्द्रप्रतिमा उसका ध्यान करनेवाले जीवोंको उनके भावोंके अनुसार नित्य अनन्तसुखस्वरूप मोक्ष एवं नानाप्रकारके अभ्युदयको भी देती है ॥ १६३ ॥

भरतादिक आठ कूटोंपर व्यन्तर देवोंके उत्तम रत्न और सुवर्णसे निर्मित, वेदी एवं गोपुर-द्वारोंसे शोभायमान, उद्यानोंसे युक्त, मणिमय शय्या और आसनोंसे परिपूर्ण, नाचती हुई ध्वजा-पताकाओंसे सुशोभित, और अनेक वर्णवाले प्रासाद विराजमान हैं ॥ १६४–१६५ ॥

ये व्यन्तर देवोंके प्रासाद बहुतसे देव-देवियोंसे सहित हैं । जिनभवनोंके वर्णनमें जो प्रासादोंके विस्तारादिका प्रमाण बतलाया जाचुका है, उसीके समान इनका भी विस्तारादिक जानना चाहिये ॥ १६६ ॥ दीर्घता १, विष्कंभ $\frac{1}{2}$, उत्सेध $\frac{3}{4}$ कोस ।

भरत कूटपर भरत नामक देव, खण्डप्रपात कूटपर नृत्यमाल देव, और माणिभद्र कूटपर माणिभद्र नामक अधिपति देव है ॥ १६७ ॥

वैताढयकुमार नामक कूटपर वैताढयकुमार देव और पूर्णभद्र कूटपर पूर्णभद्र नामक अधिपति देव स्थित है ॥ १६८ ॥

तिमिश्रगुह कूटपर कृतमाल नामक देव और उत्तरभरत कूटपर भरत नामक अधिपति देव रहता है ॥ १६९ ॥

वैश्रवण नामक कूटपर वैश्रवण नामक अधिनायक देव है । ये सब देव दश धनुष ऊंचे शरीरके धारक और एक पल्योपमप्रमाण आयुसे युक्त हैं ॥ १७० ॥

वैताढय पर्वतके भूमितलपर दोनों पार्श्वभागोंमें दो गव्यूति विस्तीर्ण और पर्वतके बराबर लंबे वनखण्ड हैं ॥ १७१ ॥

---

१ द जिणाण. २ ब देहि. ३ द ब विंदपवादम्मि. ४ द ब सुरा. ५ द °कूटम्मि. ६ द ब अहिणामो. ७ द ब °देहुच्छेहो. ८ द ब भूमितलिं.

दोकोसं उच्छेहो[1] पणसयचावप्पमाणरुंदो[2] दु । वणवेदीआयारो[3] तोरणदारेहिं संजुत्तो ॥ १७२

चरियट्टालयचारू[4] णाणाविहजंतलक्खसंछण्णा । विविहवररयणखचिदा णिरुवमसोहा हि वेदीओ ॥ १७३

सव्वेसु उववणेसुं वेंतरदेवाण होंति वरणयरा । पायारगोउरजुदा जिणभवणविभूसिया विउला ॥ १७४

रजदणगे दोण्णि गुहा पण्णासा जोयणाणि दीहाओ । अट्ठं उव्विद्धाओ[8] बारसविक्खंभसंजुत्ता ॥ १७५

५० । ८ । १२ ।

पुव्वाए तिमिसगुहा खंडपवादा[5] दिसाए अवराए[6] । वज्जकवाडेहि[7] जुदा अणादिणिहणा हि सोहंति ॥ १७६

जमलकवाडा दिव्वा होंति हु छज्जोयणाणि वित्थिण्णा । अट्ठुच्छेहा दोसु वि गुहासु दाराण[9] पत्तेक्कं ॥ १७७

पण्णासजोयणाणिं वेयड्ढणगस्स मूलवित्थारो । तं भरहादो सोधिय[10] सेसद्धं दक्खिणद्धं तु ॥ १७८

दुसया अट्ठत्तीसं तिण्णि कलाओ य दक्खिणद्धम्मि । तस्स सरिच्छपमाणो उत्तरभरहो हि णियमेण ॥ १७९

$238 \mid \frac{3}{19} \mid$

दो कोस उंचाई तथा पांचसौ धनुषप्रमाण विस्तारसे सहित और तोरणद्वारोंसे संयुक्त वनवेदीका आकार होता है ॥ १७२ ॥

ये वेदियां मार्ग और अट्टालिकाओंसे सुन्दर, नानाप्रकारके लाखों यंत्रोंसे व्याप्त, विविध-प्रकारके उत्कृष्ट रत्नोंसे खचित, और अनुपम शोभाको धारणकरनेवाली है ॥ १७३ ॥

इन सब उपवनोंमें प्राकार और गोपुरोंसे युक्त, तथा जिनभवनोंसे भूषित व्यन्तरदेवोंके विशाल उत्कृष्ट नगर है ॥ १७४ ॥

रजतपर्वत अर्थात् विजयार्द्धमें पचास योजन लम्बी, आठ योजन ऊंची, और बारह योजन विस्तारसे युक्त दो गुफायें है ॥ १७५ ॥ दीर्घता ५०, उंचाई ८, विष्कंभ १२ यो.

इनमेंसे पूर्वमें तिमिश्र गुफा और पश्चिम दिशामे खण्डप्रपात गुफा है । ये दोनों गुफायें वज्रमय कपाटोंसे युक्त और अनादिनिधन होती हुई शोभायमान हैं ॥ १७६ ॥

दोनों ही गुफाओंमे द्वारोंके दिव्य युगल कपाटोंमेंसे प्रत्येक कपाट छह योजन विस्तीर्ण और आठ योजन ऊंचा है ॥ १७७ ॥

विजयार्द्ध पर्वतका विस्तार मूलमें पचास योजन है । इसको भरत क्षेत्रके विस्तारमेंसे कम करके शेषका आधा दक्षिण अर्द्ध भरत क्षेत्रका विस्तार होता ॥ १७८ ॥

दक्षिणार्द्ध भरतका विस्तार दोसौ अड़तीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेंसे तीन भागप्रमाण है । इसीके सदृश विस्तारवाला नियमसे उत्तर भरत भी है ॥ १७९ ॥

$( ५२६\frac{६}{१९} - ५० ) \div २, = २३८\frac{३}{१९}$ यो.

१ द दोकोसुं वित्थाओ, ब दोकोसुं वित्थारो. २ द ब °चावा पमाणरुंदो उ. ३ द ब° आयारो होंति हु. ४ द चरियट्टले य. ५ द ब खंदपवाला. ६ द ब अवरधरा. ७ द ब °कवाडाहि. ८ द अट्ठवेयसिद्धाओ, ब अट्ठवेयसद्धाओ. ९ द ब दाराणि. १० द ब सोधय.

**रुंदद्धं इसुहीणं वग्गिय अवणिज्ज रुंददलवग्गे । सेसं चउगुणमूलं जीवाए होदि परिमाणं ॥ १८०**
**बाणजुदरुंदवग्गे[1] रुंदक्दी सोधिदूण दुगुणकदो । जं लद्धं तं होदि हु करणीचावस्स परिमाणं ॥ १८१**
**जीवाकदितुरिमंसा वासद्धकदीयं[2] सोहिदूण पदं । रुंदद्धम्मि विहीणो लद्धं[3] बाणस्स परिमाणं ॥ १८२**

बाणसे रहित अर्द्ध विस्तारका वर्ग करके उसे विस्तारके अर्द्धभागके वर्गमेंसे घटा देनेपर अवशिष्ट राशिको चारसे गुणा करके प्राप्त राशिका वर्गमूल निकालनेपर जीवाका प्रमाण प्राप्त होता है ॥ १८० ॥

उदाहरण—विष्कंभ १ लाख योजन; बाण २३८ $\frac{३}{१९}$ = $\frac{४५२५}{१९}$ यो.

$$\sqrt{४ \left\{ \left( \frac{१०००००}{२} \right)^२ - \left( \frac{१०००००}{२} - \frac{४५२५}{१९} \right)^२ \right\}}$$

$$= \sqrt{४ \left( २५०००००००० - \frac{८९३९२२९०७५६२५}{३६१} \right)}$$

$$= \sqrt{४ \times \frac{८५७७०२४३७५}{३६१}} = \sqrt{\frac{३४३०८०९७५००}{३६१}}$$

$$= ९७४८ \frac{१२}{१९} \text{ योजन दक्षिण विजयार्धकी जीवाका प्रमाण ।}$$

बाणसे युक्त व्यासके वर्गमेंसे व्यासके वर्गको घटाकर शेषको दुगुणा करनेपर जो प्राप्त हो वह धनुषका वर्ग होता है और उसका वर्गमूल धनुषका प्रमाण होता है ॥ १८१ ॥

उदाहरण—बाण २३८ $\frac{३}{१९}$; व्यास १ लाख योजन ।

$$२ \left\{ \left( १००००० + २३८ \frac{३}{१९} \right)^२ - \left( १००००० \right)^२ \right\}$$

$$= २ \left\{ \left( १००२३८ \frac{३}{१९} \right)^२ - १०००००००००० \right\}$$

$$= २ \left\{ \frac{३६२७२१५४०७५६२५}{३६१} - \frac{१००००००००००}{१} \right\}$$

$$= २ \left\{ \frac{१७२१५४०७५६२५}{३६१} \right\}$$

$$= \frac{३४४३०९५१२५०}{३६१}$$

$$= \left( \frac{१८५५५५}{१९} \right)^२ = \left( ९७६६ \frac{१}{१९} \right)^२ \text{ धनुषका वर्ग,}$$

९७६६ $\frac{१}{१९}$ धनुषका प्रमाण.

जीवाके वर्गके चतुर्थ भागको अर्ध विस्तारके वर्गमेंसे घटाकर शेषका वर्गमूल निकालनेपर जो प्राप्त हो उसे विस्तारके अर्ध भागमेंसे कम करदेनेपर शेष बाणका प्रमाण प्राप्त होता है ॥ १८२ ॥

---

१ ब °रुंदवग्गो. २ द ब सावद्धकदीय. ३ द ब अद्धं.

जोयणयणवसहस्सा[1] सत्तसया अट्ठतालसंजुत्ता । बारस कलाओ अधिआ रजदाचलदक्खिणे जीओ[2] ॥ १८३

९७४८ । $\frac{१२}{१९}$ ।

तज्जीवाए चावं णव य सहस्साणि जोयणा होंति । सत्त सया छासट्ठी एक्क कला किंचि अदिरेका[3] ॥ १८४

९७६६ । $\frac{१}{१९}$ ।

वीसुत्तरसत्तसया दस य सहस्साणि जोयणा होंति । एक्कारसकलअहिया रजदाचलउत्तरे जीवा ॥ १८५

१०७२० । $\frac{११}{१९}$[4] ।

एदाए जीवाए धणुपट्ठं दससहस्ससत्तसदा । तेदालजोयणाइं पण्णरसकला य अदिरेओ[5] ॥ १८६

१०७४३ । $\frac{१५}{१९}$ ।

जेट्ठाए जीवाए मज्झे सोहसु जहण्णजीवस्स । सेसदलं चूलीओ हुवेदि वस्से[6] य सेले यँ[7] ॥ १८७

उदाहरण—जीवा ९७४८ $\frac{१२}{१९} = \frac{१८५२२४}{१९}$; विस्तार १ लाख योजन ।

$$\frac{१०००००}{२} - \sqrt{\left(\frac{१०००००}{२}\right)^२ - \left\{\left(\frac{१८५२२४}{१९}\right)^२ \times \frac{१}{४}\right\}}$$

$$= ५०००० - \sqrt{\left(२५०००००००० - \frac{८५७६९८२५४४}{३६१}\right)}$$

$= ५०००० - ४९७६१ \frac{१६}{१९} = २३८ \frac{३}{१९}$ यो. दक्षिण अर्ध भरतका बाण ।

नौ हजार सातसौ अड़तालीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेंसे बारह भाग-प्रमाण विजयार्द्धके दक्षिणमें जीवा है ॥ १८३ ॥ ९७४८$\frac{१२}{१९}$ ।

उसी जीवाका धनुष नौ हजार सातसौ छयासठ योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेंसे कुछ अधिक एक भाग है ॥ १८४ ॥ ९७६६$\frac{१}{१९}$ ।

विजयार्द्धके उत्तरमें जीवाका प्रमाण दश हजार सातसौ बीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेंसे ग्यारह भाग है ॥ १८५ ॥ १०७२०$\frac{११}{१९}$ ।

इस जीवाका धनुःपृष्ठ दश हजार सातसौ तेतालीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेंसे पन्द्रह भाग अधिक है ॥ १८६ ॥ १०७४३$\frac{१५}{१९}$ ।

उत्कृष्ट जीवामेंसे जघन्य जीवाको घटाकर शेषको आधा करनेपर क्षेत्र और पर्वतोंमें चूलिकाका प्रमाण आता है ॥ १८७ ॥

$\frac{१०७२० \frac{११}{१९} - ९७४८ \frac{१२}{१९}}{२} = ४८५ \frac{३७}{३८}$ विजयार्द्धकी चूलिकाका प्रमाण ।

१ द णवसहस्सं, ब णवसहस्स. २ द दक्खिणे दीओ, ब दक्खिणे जीओ. ३ द अधिवेको, ब अधिरेको. ४ द ब $\frac{१०}{१९}$. ५ द अधिवेओ. ६ द ब वंसे. ७ द ब उ.

चत्तारि सयाणि तहा पणुसीदीजोयणेहिं जुत्ताइं । सत्ततीसद्धकला परिमाणं चूलियाए इमं[1] ॥ १८८

४८५ । ३७[2]
२
१९

जेट्ठम्मि चावपट्ठे सोहेज्ज कणिट्ठचावपट्ठं ति । सेसदलं पस्सभुजा[3] हुवेदि वरिसम्मि सेले य ॥ १८९

चत्तारि सयाणि तहा अडसीदीजोयणेहिं जुत्ताणिं । तेत्तीसद्धकलाओ गिरिस्स पुव्वावरम्मि पस्सभुजा ॥ १९०

४८८ । ३३
२
१९

[4]चोद्दससहस्सजोयणचउस्सया एक्कसत्तरीजुत्ता । पंचकलाओ एसा[5] जीवा भरहस्स उत्तरे भाए[6] ॥ १९१

१४४७१ । ५
१९

भरहस्स चावपट्ठं पंचसयावहियचउदससहस्सा । अडवीस जोयणाइं हुवंति एक्कारस कलाओ ॥ १९२

१४५२८ । ११
१९

जोयणसहस्समेक्कं अट्ठसया पंचहत्तरीजुत्ता । तेरसअद्धकलाओ भरहखिदीचूलिया एसा ॥ १९३

१८७५ । १३[7]
२
१९

विजयार्द्धकी चूलिकाका प्रमाण चारसौ पचासी योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेंसे सैतीसके आधे अर्थात् साढ़े अठारह भाग है ॥ १८८ ॥ ४८५$\frac{३७}{३८}$ ।

उत्कृष्ट चापपृष्ठमेंसे लघु चापपृष्ठ को घटाकर शेषको आधा करनेपर क्षेत्र और पर्वतमें पार्श्वभुजाका प्रमाण निकलता है ॥ १८९ ॥ $\frac{१०७४३\frac{१५}{१९} - ९७६६\frac{१}{१९}}{२}$ = ४८८$\frac{३३}{३८}$ विज. पा. भु. ।

विजयार्द्धके पूर्व-पश्चिममें पार्श्वभुजाका प्रमाण चारसौ अठासी योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेंसे तेतीसके आधे अर्थात् साढ़े सोलह भाग है ॥ १९० ॥ ४८८$\frac{३३}{३८}$ ।

भरत क्षेत्रके उत्तरभागमे जीवाका प्रमाण चौदह हजार चारसौ इकहत्तर योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेसे पांच भाग है ॥ १९१ ॥ १४४७१$\frac{५}{१९}$ ।

भरत क्षेत्रका धनुपृष्ठ चौदह हजार पांचसौ अट्ठाईस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेंसे ग्यारह भागप्रमाण है ॥ १९२ ॥ १४५२८$\frac{११}{१९}$ ।

यह भरत क्षेत्रकी चूलिका एक हजार आठसौ पचहत्तर योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेंसे तेरहके आधे अर्थात् साढ़े छह भागमात्र है ॥ १९३ ॥ १८७५$\frac{१३}{३८}$ ।

१ द ब चूलियाइरिमं. २ द $\frac{३७}{३३}$ ।, ब ३७. ३ द ब सेसद्दलपयसभुजा. ४ द पदा समत्ता, ब एदा समत्ता. ५ द ब कलासा सेसे. ६ द उत्तरमाए. ७ द $\frac{१३}{११}$ ।.

एक्कसहस्सट्ठसया बाणउदी जोयणाणि भागा वि । पण्णरसद्धं एसा भरहक्खेत्तस्स पस्सभुजा ॥ १९४

१८९२ । १५[1] / २ / १९ ।

हिमवंताचलमज्झे पउमदहो[2] पुव्वपच्छिमायामो । पणसयजोयणरुंदो तद्दुगुणायामसंपण्णो ॥ १९५

५०० । १००० ।

दसजोयणावगाढो चउतोरणवेदियाहिं संजुत्तो । तस्सिं पुव्वदिसाए णिग्गच्छदि णिम्मगा गंगा ॥ १९६

छज्जोयणेक्ककोसा णिग्गदठाणम्मि होदि वित्थारो । गंगातरंगिणीए[3] उच्छेहो[4] कोसदलमेत्तो ॥ १९७

गंगाणईए णिग्गमठाणे चिट्ठेदि तोरणो दिव्वो । णवजोयणाणि तुंगो[5] दिवड्ढकोसादिरित्तो य ॥ १९८

९ । ३ / २ ।

चामरघंटाकिंकिणिवंदणमालासएहिं[6] कयसोहा । भिंगारकलसदप्पणपूयणदव्वेहिं रमणिज्जा ॥ १९९

रयणमयथंभजोजिदविचित्तवरसालभंजियारम्मा[7] । वज्जिंदणीलमरगयकक्केयणपउमरायजुदा ॥ २००

ससिकंतसूरकंतप्पमुहमऊखेहि[8] णासियतमोघा । लंबंतकणयदामा[9] अणाइणिहणा अणुवमाणा ॥ २०१

छत्तत्तयादिसहिदा वररयणमईओ फुरिदकिरिणोघा । सुरखेयरमहिदाओ जिणपडिमा तोरणुवरि णिवसंति ॥ २०२

एक हजार आठसौ बानबै योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेंसे पन्द्रहके आधे अर्थात् साढ़े सात भागप्रमाण यह भरत क्षेत्रकी पार्श्वभुजा है ॥ १९४ ॥ १८९२ $\frac{१५}{३८}$ ।

हिमवान् पर्वतके मध्यमें पूर्व-पश्चिम लंबा, पांचसौ योजन विस्तारसे सहित, और इससे दुगुणा अर्थात् एक हजार योजन लंबा पद्म द्रह है ॥ १९५ ॥ विष्कंभ ५००, आयाम १००० ।

यह द्रह दश योजन गहरा और चार तोरण एवं वेदिकाओंसे संयुक्त है। इसकी पूर्व दिशासे गंगा नदी निकलती है ॥ १९६ ॥

उद्गमस्थानमें गंगा नदीका विस्तार छह योजन एक कोस और ऊंचाई आधा कोसमात्र है ॥ १९७ ॥

गंगा नदीके निर्गमनस्थानमें नौ योजन और डेढ़ कोस ऊंचा दिव्य तोरण है ॥ १९८ ॥ ९ $\frac{३}{८}$ ।

इस तोरणपर चामर, घंटा, किंकिणी ( क्षुद्र घंटिका ) और सैकड़ों वन्दनमालाओंसे शोभायमान; झारी, कलश, दर्पण तथा पूजाद्रव्योंसे रमणीय; रत्नमय स्तम्भोंपर नियोजित विचित्र और उत्तम पुत्तलिकाओंसे सुन्दर; वज्र, इन्द्रनील, मरकत, कर्केतन एवं पद्मराग मणियोंसे युक्त; चन्द्रकान्त, सूर्यकान्त प्रमुख मणियोंकी किरणोंसे अन्धकारसमूहको नष्ट करनेवाली; लटकती हुई सुवर्णमालाओंसे सुशोभित, अनादिनिधन, अनुपम, छत्रत्रयादिसे सहित, उत्तम रत्नमय, प्रकाशमान किरणोंके समूहसे युक्त और देव एवं विद्याधरोंसे पूजित, ऐसी जिनप्रतिमायें विराजमान हैं ॥ १९९–२०२ ॥

---

१ द $\frac{१५}{१९}$ । २ द पवमदहो. ३ द तरंगणीए. ४ द उच्छेदो, ब उच्चेदो. ५ द तुंगा. ६ द ब मालासहेइ. ७ द ब सालभदियारम्मो. ८ द ब मईखेहिं. ९ द ब लंबंद.

तम्हि समभूमिभागे पासादा विविहरयणकणयमया । वज्जकवाडेहिं जुदा चउतोरणवेदियाजुत्ता ॥ २०३
एदेसु मंदिरेसुं होंति •दिसाकण्णयाउ देवीओ । बहुपरिवाराणुगदा[1] णिम्मललावण्णरूवगदा ॥ २०४
पउमदहादु दिसाए पुव्वाए थोवभूमिमेत्तम्मि । गंगाणईण मज्झे उब्भासदि एउ मणिमओ कूडो ॥ २०५
वियसियकमलायारो रम्मो वेरुलियणालसंजुत्तो । तस्स दला अइरत्ता[2] पत्तेक्कं कोसदलमेत्तं ॥ २०६
सलिलादुवरी उदओ एक्कं कोसं हुवेदि एदस्स । दो कोसा वित्थारो चामीयरकेसरेहिं संजुत्तो ॥ २०७
इगिकोसोदयरुंदा रयणमई तस्स कण्णिया होदि । तीए उवरिं चेट्ठदि पासादो मणिमओ दिव्वो ॥ २०८
तप्पासादे[3] निवसदि वेंतरदेवी बलेत्ति विक्खादा[4] । [5]एक्कपलिदोवमाऊ बहुपरिवारेहि संजुत्ता ॥ २०९
एवं पउमदहादो पंचसया जोयणाणि गंतूणं । गंगा कूडमपत्ता[6] जोयणअद्धेण दक्खिणावलिया ॥ २१०
चुल्लहिमवंतरुंदे णइरुंदं सोधिदूँण[7] अद्धकदो । दक्खिणभागे पव्वदउवरिम्मि हवेदि णइदीहं ॥ २११

उस सम भूमिभागमें विविधप्रकारके रत्न एवं सुवर्णसे निर्मित, वज्रमय कपाटोसे सहित, और चार तोरण व वेदिकाओंसे संयुक्त प्रासाद है ॥ २०३ ॥

इन भवनोंमें बहुत परिवारसे युक्त और निर्मल लावण्यरूपको प्राप्त दिक्कन्या देवियां हैं ॥ २०४ ॥

पद्म द्रहसे पूर्व दिशामें थोड़ीसी भूमिपर गंगा नदीके बीचमें एक मणिमय कूट प्रकाशमान है ॥ २०५ ॥

यह मणिमय कूट विकसित कमलके आकार, रमणीय, और वैडूर्यमणिमय नालसे संयुक्त है । इसके पत्ते अत्यन्त लाल हैं, और प्रत्येक पत्रका विस्तार आधा कोसमात्र है ॥ २०६ ॥

पानीसे ऊपर इसकी उंचाई एक कोस और विस्तार दो कोस है । यह सुवर्णमय परागसे संयुक्त है ॥ २०७ ॥

इस कमलाकार कूटकी रत्नमय कर्णिका एक कोस ऊंची और इतने ही विस्तारसे युक्त है । इसके ऊपर मणिमय दिव्य भवन स्थित है ॥ २०८ ॥

उस भवनमें बला इस नामसे विख्यात, एक पल्योपम आयुवाली, और बहुत परिवारसे युक्त व्यन्तर देवी निवास करती है ॥ २०९ ॥

इसप्रकार गंगा नदी पद्म द्रहसे पांचसौ योजन आगे जाकर और गंगाकूटतक न पहुंचकर उससे आधा योजन पहिले ही दाक्षिणकी ओर मुड़ जाती है ॥ २१० ॥

क्षुद्र हिमवान्के विस्तारमेंसे नदीके विस्तारको घटाकर अवशिष्टको आधा करनेपर दक्षिण भागमें पर्वतके ऊपर नदीकी लम्बाईका प्रमाण निकलता है ॥ २११ ॥

---

१ ब °परिवाराणुमदा. २ द ब अहिरत्तो. ३ द ब तप्पासादा. ४ द ब विक्खादो. ५ ब एक्का. ६ द ब कूडमपत्तो. ७ द °रुंदस्साधिदूण.

पंचसया तेवीसं अट्ठहदा[1] ऊणतीसभागा य । दक्खिणदो आगच्छिय गंगा गिरिजिब्भियं पत्ता ॥ २१२

५२३ | २९[2] / १९ । ८ |

हिमवंतयंतमणिमयवरकूडमुहम्मि वसहरूवम्मि ।
पविसिय णिवलइ धारा दसजोयणवित्थरा य ससिधवला ॥ २१३

छज्जोयणेक्ककोसा पणालियाए हुवेदि विक्खंभो । आयामो बे कोसा तेत्तियमेत्तं[3] च बहलत्तं ॥ २१४

६ । को १ । को २ । को २ ।

सिंगमुहकण्णजिहालोयणभूआदिएहि गोसरिसो[4] । वसहो त्ति तेण भण्णइ रयणामरजीहिया तत्थ ॥ २१५

पणुवीसं[5] जोयणाणिं हिमवंते तत्थ अंतरेदूण । दसजोयणवित्थारे गंगाकुंडम्मि[6] णिवसदे गंगा ॥ २१६[7]

पणुवीसजोयणाइं धारापमुहम्मि होदि विक्खंभो । सग्गायणिकत्तारो एवं णियमा[8] परूवेदि ॥ २१७

२५ । पाठान्तरम् ।

जोयणसट्ठीरुंदं समवट्टं अत्थि तत्थ वरकुंडं । दसजोयणउच्छेहं मणिमयसोवाणसोहिल्लं ॥ २१८

६० । १० ।

पांचसौ तेईस योजन और आठसे गुणित ( उन्नीस ) अर्थात् एकसौ बावनमेसे उनतीस भागप्रमाण दक्षिणसे आकर गंगा नदी पर्वतके तटपर स्थित जिह्विकाको प्राप्त होती है ॥ २१२ ॥

$$\frac{१०५२\frac{१२}{१९} - ६\frac{१}{४}}{२} = ५२३\frac{२९}{१५२} ।$$

हिमवान् पर्वतके अन्तमें वृषभाकार मणिमय उत्तम कूटके मुखमें प्रवेशकर चन्द्रमाके समान धवल और दश योजन विस्तारवाली गंगाकी धारा नीचे गिरती है ॥ २१३ ॥

उस प्रणालीका विस्तार छह योजन और एक कोस, लंबाई दो कोस, और बाहल्य भी इतना ही अर्थात् दो कोस है ॥२१४॥ विष्कंभ यो. ६ को. १, आयाम को. २, बाहल्य को. २ ।

वह कूटमुख सींग, मुख, कान, जिह्वा, लोचन और भ्रुकुटी आदिकसे गौके सदृश है, इसीलिये उस रत्नमय जिह्विका ( जृम्भिका ) को 'वृषभ' कहते हैं ॥ २१५ ॥

वहांपर गंगानदी पच्चीस योजन हिमवान् पर्वतको छोड़कर दश योजन विस्तारवाले गंगा-कुण्डमें गिरती है ॥ २१६ ॥

धाराके प्रमुखमें गंगा नदीका विस्तार पच्चीस योजन है। सग्गायणीके कर्ता इसप्रकार नियमसे निरूपण करते हैं ॥ २१७ ॥ २५ । पाठान्तर ।

वहांपर साठ योजन विस्तारवाला, समवृत्त, दश योजन ऊंचा और मणिमय सीढ़ियोंसे शोभायमान उत्तम कुण्ड है ॥ २१८ ॥ ६० । १० ।

१ द ब अट्ठहिदा. २ द ब $\frac{२९}{१९}$ । ३ ब तत्तियमेत्तं. ४ द ब °भूदाओएहि गासरिसो. ५ द पणवीस. ६ द ब गंगाकूडम्मि. ७ ब-पुस्तके द्विरुक्ता. ८ द °सव्वाणिकत्ताणयवंणियमा, ब सव्वाणिकत्ताणय एवं णियमा.

बासट्ठि जोयणाइं दो कोसा होदि कुंडविन्थारो । संगोयणिकत्तारो एवं णियमा णिरूवेदि ॥ २१९

६२ । को २ । पाठान्तरम् ।

चउतोरणवेदिजुदो सो कुंडो तत्थ होदि बहुमज्झे । दीवो रयणविचित्तो चउतोरणवेदियाहि कयसोहो ॥ २२०

दसजोयणउच्छेहो सो जलमज्झम्मि अट्ठवित्थारो । जलउवरिं दो कोसो तम्मज्झे होदि वज्जमयसेलो ॥ २२१

१० । कोस २ ।

मूले मज्झे उवरिं चउदुगएक्का कमेण विस्थिण्णो । दसजोयणउच्छेहो चउतोरणवेदियाहि कयसोहो ॥ २२२

तप्पव्वदस्स उवरिं बहुमज्झे होदि दिव्वपासादो । वररयणकंचणमओ गंगाकूडं ति णामेण ॥ २२३

चउतोरणेहिं जुत्तो वरवेदीपरिगदो[1] विचित्तयरो । बहुविहजंतसहस्सो सो पासादो णिरुवमाणो ॥ २२४

मूले मज्झे उवरिं तिदुगेक्कसहस्सदंडविन्थारो[2] । दोण्णिसहस्सोत्तुंगो सो दीसदि कूडसंकासो ॥ २२५

३००० । २००० । १००० । २००० ।

तस्सब्भंतररुंदो पण्णासब्भहियसत्तसयदंडा । चालीसचावरुंदं असीदिउदयं च तद्दारं ॥ २२६

७५० । ४० । ८० ।

मणितोरणरमणिज्जं वरवज्जकवाडजुगलसोहिल्लं । णाणाविहरयणप्पहाणिच्चुज्जोयं विराजदे दारं ॥ २२७

उस कुण्डका विस्तार बासठ योजन और दो कोस है, संगोयनीके कर्ता इसप्रकार नियमसे निरूपण करते है ॥ २१९ ॥ ६२ । को. २ । पाठान्तर ।

वह कुण्ड चार तोरण और वेदिकासे युक्त है । उसके बहुमध्यभागमें रत्नोंसे विचित्र और चार तोरण एवं वेदिकासे शोभायमान एक द्वीप है ॥ २२० ॥

वह द्वीप जलके मध्यमें दश योजन ऊंचा और आठ योजन विस्तारवाला तथा जलके ऊपर दो कोस ऊंचा है । इसके बीचमें एक वज्रमय शैल स्थित है ॥२२१॥ यो. १० । कोस २ ।

उसका विस्तार मूलमें चार योजन, मध्यमें दो योजन, और ऊपर एक योजन है । वह दश योजन ऊंचा और चार तोरण एवं वेदिकासे शोभायमान है ॥ २२२ ॥

उस पर्वतके ऊपर बहुमध्यभागमें उत्तम रत्न एवं सुवर्णसे निर्मित और गंगाकूट इस नामसे प्रसिद्ध एक दिव्य प्रासाद है ॥ २२३ ॥

वह प्रासाद चार तोरणोंसे युक्त, उत्तम वेदीसे वेष्टित, अति विचित्र, बहुत प्रकारके हजारों यंत्रोंसे सहित, और अनुपम है ॥ २२४ ॥

वह प्रासाद मूलमें तीन हजार, मध्यमें दो हजार, और ऊपर एक हजार धनुषप्रमाण विस्तारयुक्त, तथा दो हजार धनुषप्रमाण ऊंचा होता हुआ कूटके सदृश दिखता है ॥ २२५ ॥

मूलवि. ३०००, मध्यवि. २०००, उपरिमवि. १०००, उत्सेध २००० धनुष ।

उसका अभ्यन्तर विस्तार सातसौ पचास धनुष, तथा द्वार चालीस धनुष विस्तारवाला और अस्सी धनुष ऊंचा है ॥ २२६ ॥ अभ्यं. वि. ७५०, द्वारवि ४०, उत्सेध ८० धनुष ।

उसका द्वार मणिमय तोरणोंसे रमणीय, उत्तम वज्रमय दोनों कपाटोंसे शोभायमान, और नाना प्रकारके रत्नोंकी प्रभासे नित्य प्रकाशमान होता हुआ विराजमान है ॥ २२७ ॥

१ द ब °परिमदो. २ द ब तिदुमेक्क°

वरवेदीपरिखित्ते चउगोउरमंदिरम्मि[1] पासादे । रम्मुज्जाणे तस्सिं गंगादेवी सयं वसइ ॥ २२८
भवणोवरि कूडम्मि य जिणिंदपडिमाओ[2] सासदरिधीओ[3] । चेट्ठंति किरणमंडलउज्जोइदसयलआसाओ[4] ॥ २२९
आदिजिणप्पडिमाओ ताओ जडमउडसेहरिल्लाओ[5] । पडिमोवरिम्मि गंगा अभिसित्तुमणा[6] व सा पडदि ॥ २३०
पुप्फिदपंकजपीढा कमलोदरसरिसवण्णवरदेहा । पढमजिणप्पडिमाओ [7]भरंति जे ताण देंति णिव्वाणं ॥ २३१
कुंडस्स दक्खिणेणं तोरणदारेण णिग्गदा गंगा । भूमिविभागे वक्का होदूण गदा य रजदगिरिं ॥ २३२
रम्मायारा[9] गंगा संकुलिदूणं पि दूरदो एसा । विजयड्ढगिरिगुहाए [10]पविसदि मेदिणिबिले भुजंगी व[11] ॥ २३३
गंगातरंगिणीए उभयत्तडवेदियाण[12] वणसंडा । अत्तुट्टसरूवेणं संपत्ता[13] रजदसेलंतं ॥ २३४
वरवज्जकवाडाणं संवरणपवेसणाइं मुत्तूणं । सेसगुहब्भंतरयं गंगातडवेदिवणसंडा ॥ २३५
रुप्पगिरिस्स गुहाए गमणपदेसम्मि होदि वित्थारो । गंगातरंगिणीए अट्ठं चिय जोयणाणि पुढं ॥ २३६

उत्तम वेदीसे वेष्ठित, चार गोपुर एवं मन्दिरसे सुशोभित और रमणीय उद्यानसे युक्त उस भवनमें स्वयं गंगादेवी रहती है ॥ २२८ ॥

उस भवनके ऊपर कूटपर किरणसमूहसे सम्पूर्ण दिशाओंको प्रकाशित करनेवाली, और शाश्वत ऋद्धिको प्राप्त, ऐसी जिनेन्द्रप्रतिमायें स्थित हैं ॥ २२९ ॥

वे आदि जिनेन्द्रकी प्रतिमायें जटामुकुटरूप शेखरसे सहित हैं। इन प्रतिमाओंके ऊपर वह गंगा नदी मानों मनमें अभिषेककी भावनाको रखकर ही गिरती है ॥ २३० ॥

वे आदि जिनेन्द्रकी प्रतिमायें फूले हुए कमलासनपर विराजमान और कमलके उदर अर्थात् मध्यभागके सदृश वर्णवाले उत्तम शरीरसे युक्त हैं। जो भव्य जीव इनका स्मरण करते हैं उन्हें ये निर्वाण प्रदान करती हैं ॥ २३१ ॥

गंगानदी इस कुण्डके दक्षिण तोरणद्वारसे निकलकर भूमिप्रदेशमें मुड़ती हुई रजतगिरि अर्थात् विजयार्द्ध पर्वतको प्राप्त हुई है ॥ २३२ ॥

यह रम्याकार गंगा नदी दूरसे ही संकुचित होकर विजयार्द्ध पर्वतकी गुफामें इसप्रकार प्रवेश करती है जैसे भुजंगी मेदिनीबिलमें ॥ २३३ ॥

गंगा नदीकी दोनों ही तटवेदियोंपर स्थित वनखंड अत्रुटितरूपसे विजयार्द्ध पर्वत तक चले गये हैं ॥ २३४ ॥

गंगातटवेदीसंबंधी ये वनखंड उत्तम वज्रमय कपाटोंके संवरण और प्रवेशभागको छोड़कर शेष गुफाके भीतर हैं ॥ २३५ ॥

रूपाचलकी गुफामें प्रवेश करनेके स्थानपर गंगा नदीका विस्तार आठ योजनप्रमाण होजाता है ॥ २३६ ॥

---

१ द मंदरम्मि. २ द ब °पडिमादि. ३ द सासदरिदीओ, ब सासदरदीउ. ४ द सयलयसओ, ब सयलदिसओ. ५ द ब तोउज्जदमउडपासेहरिल्लाओ. ६ द अभिसित्तूमणप्पसा, ब अभिसत्तूमणप्पसा. ७ द ब पुव्विद°. ८ द सरति. ९ द ब रम्मायाए. १० द ब परिसदि. ११ द ब मेदाभिलेभुजंगिद्दं. १२ द ब उभयंतर°. १३ द ब संपत्तं.

विजयड्ढगिरिगुहाए[1] संगंतूणं जोयणाणि पणुवीसं । पुव्वावरायदाओ[2] उम्मग्गणिमग्गसरिआओ ॥ २३७
णियजलपवाहपडिदं दव्वं गरुवं पि णेदि उवरिम्मि । जम्हा तम्हा भण्णइ उम्मग्गा वाहिणी एसा ॥ २३८
णियजलभरउवरिगदं दव्वं लहुगं पि णेदि हेट्ठम्मि । जेणं तेणं भण्णइ एसा सरिया णिमग्ग त्ति ॥ २३९
सेलगुहाकुंडाणं मणितोरणदार णिस्सरंतीओ । वड्ढइ[3]रयणविणिम्मियसंकमपहुदीय विच्छिण्णा[4] ॥ २४०
वणवेदीपरिखित्ता पत्तेक्कं दोण्णि जोयणायामा । वररयणमया गंगाणइस्स पवहम्मि पविसंति ॥ २४१
पण्णासजोयणाइं अधियं गंतूण पव्वयगुहाए । दक्खिणदिसदारेणं खुभिदा भोगीव णिग्गदा गंगा ॥ २४२
णिस्सरिदूणं एसा दक्खिणभरहम्मि रुप्पसेलादो[5] । उणवीसं सहियसयं आगच्छदि जोयणा अधिया ॥ २४३
११९ । ३ ।
१९
आगंतूण णियंते[6] पुव्वमुही[7] मागधम्मि तित्थयरे । चोद्दससहस्ससरियापरिवारा पविसदे उवहिं[8] ॥ २४४
गंगामहाणदीए अड्ढाइज्जेसु मेच्छखंडेसु । कुंडजसरिपरिवारा हुवंति ण हु वज्जखंडम्मि ॥ २४५

विजयार्द्ध पर्वतकी गुफामें पच्चीस योजन जानेपर उन्मग्ना और निमग्ना ये दो नदियां पूर्व-पश्चिमसे आई हुई है ॥ २३७ ॥

क्योंकि यह नदी अपने जलप्रवाहमें गिरे हुए भारीसे भारी द्रव्यको भी ऊपर ले आती है, इसलिये यह नदी 'उन्मग्ना' कही जाती है ॥ २३८ ॥

क्योंकि यह अपने जलप्रवाहके ऊपर आयी हुई हलकीसे हलकी वस्तुको भी नीचे ले जाती है, इसीलिये यह नदी 'निमग्ना' कही जाती है ॥ २३९ ॥

ये दोनों नदियां पर्वतीय गुफाकुंडोंके मणिमय तोरणद्वारोंसे निकलकर बढ़ई ( स्थपति ) रत्नसे निर्मित संक्रम ( एक प्रकारके पुल ) आदिसे विभक्त, वनवेदीसे वेष्टित, प्रत्येक दो योजनप्रमाण आयामसे सहित, और उत्कृष्ट रत्नमय होती हुईं गंगा नदीके प्रवाहमें प्रवेश करती हैं ॥ २४०–२४१ ॥

गंगा नदी पचास योजन अधिक जाकर पर्वतकी गुफाके दक्षिणद्वारसे क्रोधित हुए सर्पके समान निकली है ॥ २४२ ॥

यह नदी विजयार्द्ध पर्वतसे निकलकर एकसौ उन्नीस योजनोंसे कुछ अधिक दक्षिण भरतमें आती है ॥ २४३ ॥ ११९$\frac{3}{19}$ ।

इसप्रकार गंगा नदी दक्षिण भरतमें आकर और पूर्वकी ओर मुड़कर चौदह हजारप्रमाण परिवारनदियोंसे युक्त होती हुई अन्ततः मागध तीर्थपर समुद्रमें प्रवेश करती है ॥ २४४ ॥

गंगा महानदीकी ये कुण्डोंसे उत्पन्न हुई परिवारनदियां ढाई म्लेच्छखण्डोंमें ही हैं, आर्यखण्डमें नहीं हैं ॥ २४५ ॥

१ द गुहासुं गंतूणं. २ ब पुव्वावरा णदाओ. ३ द वत्थ (च्छ) इ. ४ द ब विच्छिण्णा. ५ द ब रुंदसेलादो. ६ द ब णियंतो. ७ द ब पुव्वमही. ८ द उवरिं.

बासट्ठि जोयणाइं दोण्णि य कोसाणि वित्थरा गंगा । पण कोसा गाढत्तं[1] उवहिपदेसप्पवेसम्मि ॥ २४६
दीवजगदीय पासे णइबिलवदणम्मि[2] तोरणं दिव्वं । विविहवररयणखजिदं खंभट्ठियसल्लभंजियाणिवहं ॥ २४७
थंभाणं उच्छेहो तेणउदी जोयणाणि तिय कोसा । एदाण अंतरालं बासट्ठी जोयणा दुवे कोसा[3] ॥ २४८
९३ । को ३ । ६२ । को २ ।
छत्तत्तयादिसहिदा जिणिंदपडिमा य तोरणुवरिम्मि । चेट्ठंति सासदाओ[4] सुमरणमेत्तेण दुरिदहणा ॥ २४९
वरतोरणस्स उवरिं पासादा होंति रयणकणयमया । चउतोरणवेदिजुदा[5] वज्जकवाडुज्जलदुवारा ॥ २५०
एदेसु मंदिरेसुं देवीओ दिक्कुमारिणामाओ । णाणाविहपरिवारा वेंतरियाओ विरायंति ॥ २५१
पउमदहादो[6] पच्छिमदारेणं णिस्सरेदि सिंधुणदी । तट्ठाणव्वासादी[7] तोरणपहुदी य सुरणदीसरिसी[8] ॥ २५२
गंतूण थोवभूमिं सिंधूमज्झम्मि होदि वरकूडो । वियसियकमलायारो रम्मो वेरुलियणालजुदो ॥ २५३
तस्स दलं[9] अइरत्तं[10] दीहजुदा होंति कोसदलमेत्तं । उच्छेहो सलिलादो उवरिपएसम्मि इगिकोसो ॥ २५४

उदधिप्रदेशमें प्रवेश करते समय गंगाका विस्तार बासठ योजन दो कोस, और गहराई पांच कोस हो गई है ॥ २४६ ॥

द्वीपकी वेदीके पास नदीबिलके मुखपर अनेक प्रकारके उत्तमोत्तम रत्नोसे खचित और खम्भोंपर स्थित पुत्तलिकासमूहसे युक्त दिव्य तोरण है ॥ २४७ ॥

स्तम्भोंकी उंचाई तेरानबै योजन और तीन कोस, तथा इनका अन्तराल बासठ योजन और दो कोस है ॥ २४८ ॥ उंचाई यो. ९३ को. ३, अंतराल यो. ६२ को. २ ।

तोरणोंके ऊपर तीन छत्रादिसे सहित, शाश्वत और स्मरणमात्रसे ही पापको नष्ट करनेवाली, ऐसी जिनेन्द्रप्रतिमायें स्थित है ॥ २४९ ॥

उत्कृष्ट तोरणके ऊपर चार तोरण और वेदीसे युक्त तथा वज्रमय कपाटोसे उज्वल द्वारवाले रत्न एवं सुवर्णमय भवन है ॥ २५० ॥

इन भवनोंमें नानाप्रकारके परिवारसे युक्त दिक्कुमारी नामक व्यन्तरिणी देवियां विराजमान हैं ॥ २५१ ॥

पद्म द्रहके पश्चिमद्वारसे सिन्धु नदी निकलती है। इसके स्थानके विस्तार आदिक और तोरणादिका कथन गंगा नदीके सदृश है ॥ २५२ ॥

कुछ थोड़ी दूर चलकर सिन्धु नदीके बीचमें विकसित कमलके आकार, रमणीय और वैडूर्यमणिमय नालसे युक्त एक उत्तम कूट है ॥ २५३ ॥

उसके पत्ते अत्यंत लाल और आधे कोसप्रमाण लम्बाईसे युक्त है। जलके उपरिम भागमें इसकी उंचाई एक कोस है ॥ २५४ ॥

१ द आगाढत्तं. २ ब णइविदवद°. ३ द दुरेकोसो, ब पुरेकोसो. ४ द ब सासभाओ. ५ द ब चौतोरण°. ६ द °दहाइ. ७ द ब तट्ठाणत्रासरादी. ८ द ब पहुदी सुरणदिसरिच्छा. ९ द ब तला. १० ब अइरिचा.

बे कोसा विथिण्णो [1]तेत्तियमेत्तोदएण संपुण्णो । वियसंतपउमकुसुमोवमाणसंठाणसोहिल्लो ॥ २५५
इगिकोसोदयरुंदो[2] रयणमई कण्णिया य अदिरम्मा[3] । तीए उवरि विचित्तो पासादो होदि रमणिज्जो ॥ २५६
वररयणकंचणमओ फुरंतकिरणो पणासिअतमोहो[4] । सो उत्तुंगत्तोरणदुवारसुंदेर[5]सुट्ठसोहिल्लो ॥ २५७
तस्सिं णिलए णिवसइ अवणा णामेण वेंतरा देवी । एक्कपलिदोवमाऊ णिरुवमलावण्णपरिपुण्णा ॥ २५८
पउमदहादो पणुसयमेत्ताइं जोयणाइं गंतूणं । सिंधूकूडमपत्ता दुकोसमेत्तेण दक्खिणावलिदा ॥ २५९
उभयतडवेदिसहिदा उववणसंडेहिं सुट्ठु सोहिल्ला । गंग व्व पडइ सिंधू जिब्भादो सिंधुकूडउवरिम्मि ॥ २६०
कुंडं दीवो सेलो भवणं भवणस्स उवरिमं कूडं । तस्सिं जिणपडिमाओ सव्वं पुव्वं व वत्तव्वं ॥ २६१
णवरि विसेसो एसो सिंधूकूडम्मि सिंधुदेवि त्ति । बहुपरिवारेहिं जुदा उवभुंजदि विविहसोक्खाणिं[6] ॥ २६२
गंगाणई व सिंधू विजयड्ढगुहाय उत्तरदुवारे । पविसिय वेदीजुत्ता दक्खिणदारेण णिस्सरदि ॥ २६३
दक्खिणभरहस्सद्धं पाविय पच्छिमपभासतित्थम्मि । चोद्दससहस्ससरियापरिवारा पविसए उवहिं ॥ २६४

उपर्युक्त कमलाकार कूट दो कोस विस्तीर्ण और इतनी ही उंचाईसे परिपूर्ण एवं विकसित कमलपुष्पके सदृश आकारसे शोभायमान है ॥ २५५ ॥

उसकी एक कोस ऊंची और उतनी ही विस्तृत रमणीय रत्नमयी कर्णिका है। इस कर्णिकाके ऊपर रमणीय विचित्र प्रासाद है ॥ २५६ ॥

यह भवन उत्तम रत्न और सुवर्णसे निर्मित, प्रकाशमान किरणोंसे युक्त, अंधकारसमूहको नष्ट करनेवाला और उन्नत तोरणद्वारोंके सौन्दर्यसे भलेप्रकार शोभायमान है ॥ २५७ ॥

उस भवनमें एक पल्योपम आयुवाली और अनुपम लावण्यसे परिपूर्ण अवना ( लवणा ) नामकी व्यन्तर देवी रहती है ॥ २५८ ॥

पद्म द्रहसे पांचसौ योजनमात्र आगे चलकर और सिन्धुकूटको प्राप्त न होकर उससे दो कोस पहिले ही दक्षिणकी ओर मुड़ती हुई दोनों तटोंपर स्थित वेदिकासे सहित और उपवनखंडोंसे भलेप्रकार शोभायमान सिन्धु नदी भी गंगा नदीके समान ही जिह्विकासे सिन्धुकूटके ऊपर गिरती है ॥ २५९-२६० ॥

कुण्ड, द्वीप, पर्वत, भवन, भवनके ऊपर कूट और उसके ऊपर जिनप्रतिमायें, इन सबका पहिलेके समान ही कथन करना चाहिये ॥ २६१ ॥

विशेषता केवल यह है कि सिन्धुकूटपर बहुत परिवारसे युक्त सिन्धुदेवी विविधप्रकारके सुखोंका उपभोग करती है ॥ २६२ ॥

गंगा नदीके समान सिन्धु नदी भी विजयार्द्धकी गुफाके उत्तर द्वारमेंसे प्रवेश करके वेदी-सहित दक्षिण द्वारसे निकलती है ॥ २६३ ॥

पश्चात् दक्षिण भरतके अर्द्ध भागको प्राप्त करके चौदह हजार परिवारनदियोंसे सहित होती हुई पश्चिम प्रभास तीर्थपर समुद्रमें प्रवेश करती है ॥ २६४ ॥

१ ब तत्तिय°. २ द ब कोसं बे रुंदा. ३ द ब कण्णिया य धीरम्मा. ४ द ब पणासिअंतमो. ५ द ब सुंदार. ६ द ब °सोक्खाणं.

तोरणउच्छेहोदी[1] गंगाए वण्णिदा जहा पुव्वं । तस्सव्वा[2] सिंधूए वत्तव्वा णिउणबुद्धीहिं ॥ २६५
गंगासिंधुणईहिं[3] वेयड्ढणगेण[4] भरहखेत्तम्मि । छक्खंडं संजादं ताण विभागं परूवेमो ॥ २६६
उत्तरदक्खिणभरहे[5] खंडाणि तिण्णि होंति पत्तेक्कं । दक्खिणतियखंडेसुं अज्जाखंडो त्ति मज्झिम्मो[6] ॥ २६७
सेसा वि पंच खंडा णामेणं होंति मेच्छखंड त्ति[7] । उत्तरतियखंडेसु मज्झिमखंडस्स बहुमज्झे ॥ २६८
चक्कीण माणमलणो णाणाचक्कहरणामसंछण्णो । मूलोवरिमज्झेसुं रयणमओ होदि वसहगिरी ॥ २६९
जोयणसयमुव्विद्धो पणुवीसं जोयणाणि अवगाढो । एक्कसयमूलरुंदो पण्णत्तरि मज्झवित्थारो ॥ २७०

१०० । २५ । १०० । ७५ ।

पण्णासजोयणाइं वित्थारो होदि तस्स सिहरम्मि । मूलोवरिमज्झेसुं चेट्ठंते वेदिवणसंडा ॥ २७१
चउतोरणेहिं जुत्ता[8] [9]पोक्खरिणीवाविकूवपरिपुण्णा । वज्जिंदणीलमरगयकक्केयणपउमरायमया ॥ २७२
होंति हु वरपासादा विचित्तविण्णासमणहरायारा । दिप्पंतरयणदीवा वसहगिरिंदस्स सिहरम्मि ॥ २७३
वररयणकंचणमया जिणभवणा विविहसुंदरायारा । चेट्ठंति वण्णणाओ पुव्वं पि व होंति सव्वाओ ॥ २७४

जिसप्रकार पहिले गंगा नदीके वर्णनमें तोरणोंकी उंचाई आदिक बतलाई जाचुकी है, उसीप्रकार बुद्धिमानोंको उन सबका कथन यहांपर भी करना चाहिये ॥ २६५ ॥

गंगा व सिन्धु नदी और विजयार्द्ध पर्वतसे भरत क्षेत्रके जो छह खण्ड होगये हैं, उनके विभागको कहते हैं ॥ २६६ ॥

उत्तर और दक्षिण भरत क्षेत्रमेंसे प्रत्येकके तीन तीन खण्ड हैं । इनमेंसे दक्षिण भरतके तीन खण्डोंमेंसे मध्यका आर्यखण्ड है ॥ २६७ ॥

शेष पांचों ही खण्ड म्लेच्छखण्ड नामसे प्रसिद्ध है । उत्तर भरतके तीन खण्डोंमेंसे मध्यम खण्डके बहुमध्यभागमें चक्रवर्तियोंके मानका मर्दन करनेवाला, नाना चक्रवर्तियोंके नामोंसे व्याप्त; और मूलमें, ऊपर एवं मध्यमें रत्नोसे निर्मित; ऐसा वृषभगिरि है ॥ २६८–२६९ ॥

यह पर्वत सौ योजन ऊंचा, पच्चीस योजनप्रमाण नीवसे युक्त, मूलमें सौ योजन और मध्यमें पचहत्तर योजन विस्तारवाला है ॥२७०॥ ऊं. १००, अव. २५, मू. वि. १००, म. वि. ७५ ।

उक्त पर्वतका विस्तार शिखरपर पचास योजनमात्र है । इसके मूलमें, ऊपर और मध्यमें वेदी और वनखंड स्थित है ॥ २७१ ॥ ५० ।

वृषभ गिरीन्द्रके शिखरपर चार तोरणोंसे सहित, पुष्करिणी, और कूपोंसे परिपूर्ण; वज्र, इन्द्रनील, मरकत, कर्केतन और पद्मराग, इन मणिविशेषोंसे निर्मित; विचित्र रचनाओंसे मनोहर आकृतिको धारण करनेवाले, और देदीप्यमान रत्नोंके दीपकोंसे संयुक्त, ऐसे उत्तम भवन हैं ॥ २७२–२७३ ॥

वहांपर उत्तम रत्न एवं सुवर्णसे निर्मित विविध प्रकारके सुन्दर आकारोंवाले जिनभवन स्थित हैं । इनका सब वर्णन पहिलेके ही समान है ॥ २७४ ॥

१ द उस्सेहादी. २ द ब सस्सव्वं. ३ द ब °णईणं. ४ द °णगे भरह°. ५ द ब भरहो. ६ द ब मज्झिवा. ७ द मेच्छखंडम्मि. ८ द ब जुत्तो. ९ द पोक्खरणी°.

गिरिउवरिमपासादे वसहो णामेण वेंतरो देवो । विविहपरिवारसहिदो उवभुंजदि विविहसोक्खाइं ॥ २७५
एक्कपलिदोवमाऊ दसुचावसमाणदेहउच्छेहो । पिहुवच्छो[1] दीहभुजो[2] एसो सव्वंगसोहिल्लो ॥ २७६

। छक्खंडं गदं ।

तस्सिं अज्जाखंडे णाणाभेदेहिं संजुदो कालो । वट्टइ तस्स सरूवं वोच्छामो आणुपुव्वीए ॥ २७७
पासरसगंधवण्णव्वदिरित्तो[3] अगुरुलहुगसंजुत्तो । वत्तणलक्खणकलियं कालसरूवं इमं होदि ॥ २७८
कालस्स दो वियप्पा मुक्खामुक्खा हुवंति एदेसुं । मुक्खाधारबलेणं अमुक्खकालो पयट्टेदि ॥ २७९
जीवाण पुग्गलाणं हुवंति परियट्टणाइ विविहाइं । एदाणं पज्जाया वट्टंते मुक्खकालआधारे ॥ २८०
सव्वाण पयत्थाणं णियमा परिणामपहुदिवित्तीओ । बहिरंतरंगहेदुहि सव्वब्भेदेसु वट्टंति ॥ २८१
बाहिरहेदू कहिदो णिच्छयकालो त्ति सव्वदरिसीहिं । अब्भंतरं णिमित्तं णियणियदव्वेसु चेट्ठेदि ॥ २८२
कालस्स भिण्णभिण्णा अण्णुण्णपवेसणेण परिहीणा । पुह पुह लोयायासे चेट्ठंते संचएण विणा ॥ २८३

पर्वतके उपरिम भवनमें विविध प्रकारके परिवारसे सहित और वृषभ इस नामसे प्रसिद्ध व्यन्तर देव अनेक प्रकारके सुखोंका उपभोग करता है ॥ २७५ ॥

यह देव एक पल्योपम आयुसे युक्त, दश धनुषप्रमाण शरीरकी उंचाईवाला, विस्तृतवक्षःस्थल, दीर्घबाहु, और सर्वांगसुन्दर है ॥ २७६ ॥

छह खण्डोंका वर्णन समाप्त हुआ ।

उस आर्यखण्डमें नाना भेदोंसे संयुक्त जो काल प्रवर्तता है, उसके स्वरूपको अनुक्रमसे कहते है ॥ २७७ ॥

स्पर्श, रस, गन्ध और वर्णसे रहित, अगुरुलघु गुणसे सहित, और वर्त्तनालक्षणसे संयुक्त, यह कालका स्वरूप है ॥ २७८ ॥

उस कालके मुख्य और अमुख्य इसप्रकार दो भेद हैं । इनमेंसे मुख्य कालके आश्रयसे अमुख्य कालकी प्रवृत्ति होती है ॥ २७९ ॥

जीव और पुद्गलोंमें विविध प्रकारके परिवर्त्तन हुआ करते हैं । इनकी पर्यायें मुख्य कालके आश्रयसे प्रवर्तती है ॥ २८० ॥

सर्व पदार्थोंके समस्त भेदोंमें नियमसे बाह्य और अभ्यन्तर निमित्तोंके द्वारा परिणामादिक ( परिणाम, क्रिया, परत्वापरत्व ) वृत्तियां प्रवर्तती हैं ॥ २८१ ॥

सर्वज्ञ देवने सर्व पदार्थोंके प्रवर्तनेका बाह्य निमित्त निश्चयकाल कहा है । अभ्यन्तर निमित्त अपने अपने द्रव्योंमें स्थित है ॥ २८२ ॥

अन्योन्यप्रवेशसे रहित कालके भिन्न भिन्न अणु संचयके विना पृथक् पृथक् लोकाकाशमें स्थित हैं ॥ २८३ ॥

१ द वधुवंछो, ब बहुवछो. २ द ब दिहभुंजो. ३ द ब 'वण्णोवदि°.

समयावलिउस्सासा पाणा थोवा य आदिया भेदा[1] । ववहारकालणामा णिद्दिट्ठा वीयराएहिं ॥ २८४

परमाणुस्स णियट्ठिदगयणपदेसस्सदिक्कमणमेत्तो[2] । जो कालो अविभागी होदि पुढं समयणामा सो ॥ २८५

होंति हु असंखसमया आवलिणामो तहेव उस्सासो । संखेज्जावलिणिवहो सो चिय पाणो[3] त्ति विक्खादो ॥ २८६

१ । १ । १ ।
२   ६

सत्तुस्सासो थोवं सत्तत्थोवा लवित्ति[4] णादव्वो । सत्तत्तरिदलिदलवा[5] णाली बे णालिया मुहुत्तं च ॥ २८७

७ । ७ । ७७ । २ ।[6]
१   १   २

समऊणेक्कमुहुत्तं भिण्णमुहुत्तं मुहुत्तया तीसं । दिवसो पण्णरसेहिं दिवसेहिं एक्कपक्खो[7] हु ॥ २८८

दो पक्खेहिं मासो मासदुगेणं उडू उडुत्तिदयं । अयणं अयणदुगेणं वरिसो पंचेहिं वच्छरेहिं जुगं ॥ २८९

माघादी होंति उडू सिसिरवसंता णिदाघपाउसया । सरओ हेमंता वि य णामाइं ताण जाणिज्जं ॥ २९०

बेण्णि जुगा दस वरिसा ते दसगुणिदा हवेदि वाससदं । एदस्सिं[8] दसगुणिदे वाससहस्सं वियाणेहि ॥ २९१

समय, आवलि, उच्छ्वास, प्राण और स्तोक, इत्यादिक भेदोंको वीतराग भगवानने व्यवहार कालके नामसे निर्दिष्ट किया है ॥ २८४ ॥

पुद्गलपरमाणुका निकटमे स्थित आकाशप्रदेशके अतिक्रमणप्रमाण जो अविभागी काल है वही 'समय' नामसे प्रसिद्ध है ॥ २८५ ॥

असंख्यात समयोंकी आवलि और इसीप्रकार संख्यात आवलियोंके समूहरूप उच्छ्वास होता है । यही उच्छ्वासकाल 'प्राण' इस नामसे प्रसिद्ध है ॥ २८६ ॥

सात उच्छ्वासोंका एक स्तोक, और सात स्तोकोंका एक लव जानना चाहिये । सतत्तरके आधे अर्थात् साढ़े अड़तीस लवोंकी एक नाली और दो नालियोंका एक मुहूर्त होता है ॥ २८७ ॥

७ उ. = १ स्तोक । ७ स्तोक = १ लव । ३८½ लव = १ नाली । २ नाली = १ मुहूर्त ।

समय कम एक मुहूर्तको भिन्नमुहूर्त कहते हैं । तीस मुहूर्तका एक दिन और पन्द्रह दिनोंका एक पक्ष होता है ॥ २८८ ॥

दो पक्षोंका एक मास, दो मासोंकी एक ऋतु, तीन ऋतुओंका एक अयन, दो अयनोंका वर्ष, और पांच वर्षोंका एक युग होता है ॥ २८९ ॥

माघ माससे लेकर जो ऋतुएँ होती हैं उनके नाम शिशिर, वसन्त, निदाघ ( ग्रीष्म ), प्रावृष ( वर्षा ), शरद और हेमन्त, इसप्रकार जानना चाहिये ॥ २९० ॥

दो युगोंके दश वर्ष होते हैं; इन दश वर्षोंको दशसे गुणा करनेपर शतवर्ष, और शतवर्षको दशसे गुणा करनेपर सहस्रवर्ष जानना चाहिये ॥ २९१ ॥

---

१ ब भेदो. २ द ब °क्कमेणतो. ३ द ब पंणो. ४ द थोवायआवलित्ति, ब थोवायलित्ति. ५ द ब °लया. ६ द ब १/७ । ७/१ । ७७/२ । १ ।. ७ द ब एक्कपक्खा. ८ ब एदेस्सिं.

दस वाससहस्साणिं वाससहस्सम्मि दसहदे होंति । तेहिं दसगुणिदेहिं लक्खं णामेण णादव्वं ॥ २९२

चुलसीदिहदं लक्खं पुव्वंगं होदि तं पि गुणिदव्वं । चउसीदीलक्खेहिं णादव्वं पुव्वपरिमाणं ॥ २९३

पुव्वं चउसीदिहदं णिउदंगं[1] होदि तं पि गुणिदव्वं । चउसीदीलक्खेहिं णिउदस्स पमाणमुद्दिट्ठं ॥ २९४

णिउदं चउसीदिहदं कुमुदंगं होदि तं पि णादव्वं । चउसीदिलक्खगुणिदं[3] कुमुदं णामं समुद्दिट्ठं ॥ २९५

कुमुदं चउसीदिहदं पउमंगं होदि तं पि गुणिदव्व । चउसीदिलक्खवासे[4] पउमं णामं समुद्दिट्ठं ॥ २९६

पउमं चउसीदिहदं णलिणंगं होदि तं पि गुणिदव्वं । चउसीदिलक्खवासे णलिणं णामं वियाणाहि ॥ २९७

णलिणं चउसीदिगुणं कमलंगं णाम तं पि गुणिदव्वं । चउसीदीलक्खेहिं कमलं णामेण णिद्दिट्ठं ॥ २९८

कमलं चउसीदिगुणं तुडिदंगं होदि तं पि गुणिदव्वं । चउसीदीलक्खेहिं तुडिदं णामेण णादव्वं ॥ २९९

तुडिदं चउसीदिहदं अडडंगं होदि तं पि गुणिदव्वं । चउसीदीलक्खेहिं अडडं णामेण णिद्दिट्ठं ॥ ३००

सहस्रवर्षको दशसे गुणा करनेपर दश सहस्रवर्ष, और इनको भी दशसे गुणा करनेपर लक्षवर्ष जानना चाहिये ॥ २९२ ॥

लक्षवर्षको चौरासीसे गुणा करनेपर एक 'पूर्वाङ्ग', और इस पूर्वाङ्गको चौरासी लाखसे गुणा करनेपर एक 'पूर्व' का प्रमाण समझना चाहिये ॥ २९३ ॥

पूर्वको चौरासीसे गुणा करनेपर एक 'नियुतांग' होता है, और इसको चौरासी लाखसे गुणा करनेपर एक 'नियुत' का प्रमाण कहा गया है ॥ २९४ ॥

चौरासीसे गुणित नियुतप्रमाण एक 'कुमुदांग' होता है । इसको चौरासी लाखसे गुणा करनेपर 'कुमुद' नाम कहा गया जानना चाहिये ॥ २९५ ॥

चौरासीसे गुणित कुमुदप्रमाण एक 'पद्मांग' होता है । इसको चौरासी लाख वर्षोंसे गुणा करनेपर 'पद्म' नाम कहा गया है ॥ २९६ ॥

चौरासीसे गुणित पद्मप्रमाण एक 'नलिनांग' होता है । इसको चौरासी लाख वर्षोंसे गुणा करनेपर 'नलिन' यह नाम जानना चाहिये ॥ २९७ ॥

चौरासीसे गुणित नलिनप्रमाण एक 'कमलांग' होता है । इसको चौरासी लाखसे गुणा करनेपर 'कमल' इस नामसे कहा गया है ॥ २९८ ॥

कमलसे चौरासीगुणा 'त्रुटितांग' होता है । इसको चौरासी लाखसे गुणा करनेपर 'त्रुटित' नाम समझना चाहिये ॥ २९९ ॥

चौरासीसे गुणित त्रुटितप्रमाण एक 'अटटांग' होता है । इसके चौरासी लाखसे गुणित होनेपर 'अटट' इस नामसे कहा गया है ॥ ३०० ॥

१ द पुव्वंगं, ब णिवदंगं. २ द पव्वपमाणं स णादव्वं. ३ द °गुणिदे. ४ द ब °वासेहिं.

अडडं चउसीदिगुणं अममंगं होदि तं पि गुणिदव्वं । चउसीदीलक्खेहिं अममं णामेण णिद्दिट्ठं ॥ ३०१
अममं चउसीदिगुणं हाहंगं होदि तं पि गुणिदव्वं । चउसीदीलक्खेहिं हाहाणामं समुद्दिट्ठं ॥ ३०२
हाहाचउसीदिगुणं हूहंगं होदि तं पि गुणिदव्वं । चउसीदीलक्खेहिं हूहूणामस्स परिमाणं ॥ ३०३
हूहूचउसीदिगुणं एक्कलदंगं हुवेदि गुणिदं तं । चउसीदीलक्खेहिं परिमाणमिदं लदाणामे ॥ ३०४
चउसीदिहदलदाए महाळदंगं[1] हुवेदि गुणिदं तं । चउसीदीलक्खेहिं महालदाणामसुद्दिट्ठं ॥ ३०५
चउसीदिलक्खगुणिदा महालदादो हुवेदि सिरिकप्पं[2] । चउसीदिलक्खगुणिदं तं हत्थपहेलिदं णाम ॥ ३०६
हत्थपहेलिदणामं गुणिदं चउसीदिलक्खवासेहिं । अचलप्पणाम चेओ[3] कालं कालाणुवेदिणिद्दिट्ठं[4][5] ॥ ३०७
एक्कत्तीसट्ठाणे चउसीदिं पुह पुह टुवेदूणं । अण्णोण्णहदे लद्धं अचलप्पं होदि णउदिसुण्णंगं ॥ ३०८

८४ । ३१ । ९० ।

एवं एसो[7] कालो संखेज्जो वच्छराण गणणाए । उक्कस्सं संखेज्जं जावं तावं[8] पवत्तेओ[9] ॥ ३०९

चौरासीसे गुणित अटटप्रमाण एक 'अममांग' होता है। इसको चौरासी लाखसे गुणा करनेपर 'अमम' नामसे निर्दिष्ट किया गया है ॥ ३०१ ॥

चौरासीसे गुणित अममप्रमाण एक 'हाहांग' होता है। इसको चौरासी लाखसे गुणा करनेपर 'हाहा' नाम कहा गया है ॥ ३०२ ॥

हाहाको चौरासीसे गुणा करनेपर एक 'हूहांग' होता है। इसको चौरासी लाखसे गुणा करनेपर 'हूहू' नामक कालका प्रमाण समझना चाहिये ॥ ३०३ ॥

चौरासीसे गुणित हूहूका एक 'लतांग' होता है। इसको चौरासी लाखसे गुणा करनेपर यह 'लता' नामक प्रमाण उत्पन्न होता है ॥ ३०४ ॥

चौरासीसे गुणित लताप्रमाण एक 'महालतांग' होता है। इसको चौरासी लाखसे गुणा करनेपर 'महालता' नाम कहा गया है ॥ ३०५ ॥

चौरासी लाखसे गुणित महालताप्रमाण एक 'श्रीकल्प' होता है। इसको चौरासी लाखसे गुणा करनेपर 'हस्तप्रहेलित' नामक प्रमाण उत्पन्न होता है ॥ ३०६ ॥

चौरासी लाख वर्षोंसे गुणित हस्तप्रहेलितप्रमाण एक 'अचलात्म' नामका काल होता है, ऐसा कालाणुओंके जानकार अर्थात् सर्वज्ञ भगवान्ने निर्दिष्ट किया है ॥ ३०७ ॥

इकतीस स्थानोंमें पृथक् पृथक् चौरासीको रखकर परस्पर गुणा करनेपर 'अचलात्म' का प्रमाण प्राप्त होता है, जो नब्बै शून्यांकरूप है ॥ ३०८ ॥

इसप्रकार यह संख्यात काल वर्षोंकी गणनाद्वारा उत्कृष्ट संख्यात जबतक प्राप्त हो तबतक ले जाना चाहिये ॥ ३०९ ॥

---

१ द °लतंगं, ब °लतांगं. २ द सिरिकंपं, ब सिरकंपं. ३ द अचलप्पं णामदओ. ४ द कालाउ हवेदि. ५ द ब णिद्दिट्ठा. ६ द णवदी. ७ ब एवं सो. ८ द ब जावलतोवं. ९ ब पवत्तं उ.

तं उक्कस्ससंखेज्जयं अदिच्छिदूण[1] जहण्णपरित्तासंखेज्जयं गंतूण पदिदं । तदो एगरूवमवणीदे जादमुक्कस्ससंखेज्जअं । जम्हि जम्हि संखेज्जयं[2] मग्गिज्जदि तम्हि तम्हि यजहण्णमणुक्कस्ससंखेज्जयं गंतूण[3] घेत्तव्वं । तं कस्स विसओ । चोद्दसपुव्विस्स ।

उक्कस्ससंखमज्झे इगिसमयजुदे जहण्णयमसंखं[4] । तत्तो असंखकालो उक्कस्सयसंखसमयंतं ॥ ३१०

जं तं असंखेज्जयं तं तिविधं, परित्तासंखेज्जयं, जुत्तासंखेज्जयं, असंखेज्जासंखेज्जयं चेदि । जं तं परित्तासंखेज्जयं तं तिविधं, जहण्णपरित्तासंखेज्जयं, अजहण्णमणुक्कस्सपरित्तासंखेज्जयं, उक्कस्सपरित्तासंखेज्जयं चेदि । जं तं जुत्तासंखेजयं तं तिविधं, जहण्णजुत्तासंखेज्जयं, अजहण्णमणुक्कस्सजुत्तासंखेज्जयं, उक्कस्सजुत्तासंखेज्जयं चेदि । जं तं असंखेज्जासंखेज्जयं तं [5]तिविधं, जहण्णअसंखेज्जासंखेज्जयं, अजहण्णमणुक्कस्सअसंखेज्जासंखेज्जअं, उक्कस्सअसंखेज्जासंखेज्जयं चेदि ।

जं तं जहण्णपरित्तासंखेज्जअं तं विरलेदूण[6] एक्केक्कस्स रूवस्स जहण्णपरित्तासंखेज्जयं देदूण अण्णोण्णब्भत्थे कदे उक्कस्सपरित्तासंखेज्जयं अदिच्छेदूण[7] जहण्णजुत्तासंखेज्जयं गंतूण पडिदं[8]। तदो एगरूवे अवणीदे जादं उक्कस्सपरित्तासंखेज्जयं । ( जम्हि जम्हि असंखेज्जयं ) अधिकज्जं[9] तम्हि तम्हि जहण्णजुत्त-

---

अतिक्रमण कर यह जघन्य परीतासंख्यात जाकर प्राप्त होता है । उसमेंसे एक रूप कम करदेनेपर उत्कृष्ट संख्यातका प्रमाण होता है । जहां जहां संख्यातको खोजना हो वहां वहां अजघन्यानुत्कृष्ट संख्यातका ( मध्यम संख्यातका ) जाकर ग्रहण करना चाहिये । यह किसका विषय है ? यह चौदह पूर्वके ज्ञाता श्रुतकेवलीका विषय है ।

उत्कृष्ट संख्यातमें एक समय मिलानेपर जघन्य असंख्यात होता है । इसके आगे उत्कृष्ट असंख्यातके प्राप्त होने तक असंख्यात काल है ॥ ३१० ॥

अब जो यह असंख्यात है वह तीन प्रकार है— परीतासंख्यात, युक्तासंख्यात और असंख्यातासंख्यात । जो यह परीतासंख्यात है वह तीन प्रकारका है— जघन्य परीतासंख्यात, अजघन्यानुत्कृष्ट परीतासंख्यात और उत्कृष्ट परीतासंख्यात । इसीप्रकार युक्तासंख्यात भी तीन प्रकार है— जघन्य युक्तासंख्यात, अजघन्यानुत्कृष्ट युक्तासंख्यात और उत्कृष्ट युक्तासंख्यात । जो यह असंख्यातासंख्यात है सो भी तीन प्रकार है—जघन्य असंख्यातासंख्यात, अजघन्यानुत्कृष्ट असंख्यातासंख्यात और उत्कृष्ट असंख्यातासंख्यात ।

जो यह जघन्य परीतासंख्यात है उसका विरलन करके एक एक रूपके प्रति जघन्य परीतासंख्यात देकर परस्पर गुणा करनेपर उत्कृष्ट परीतासंख्यातका उल्लंघन कर जघन्य युक्तासंख्यात जाकर प्राप्त होता है । इसमेंसे एक अंक कम करनेपर उत्कृष्ट परीतासंख्यात होता है । ( जहां जहां असंख्यातका ) अधिकार हो, वहां वहां जघन्य युक्तासंख्यातका ग्रहण करना चाहिये । जो यह जघन्य

---

१ द अदिच्छि जहण्णं. २ द ब संखेयं. ३ द संखेज्जयं घेत्तवं. ४ द ब छ जहण्णयमसंखं. ५ ब विविधं. ६ द विरलोदूण. ७ द अदलिच्छेत्तूण, ब आविच्छेदूण. ८ ब पडिदत्तादो. ९ द ब अधियाकज्ज.

असंखेज्जयं घेत्तव्वं। जं तं जहण्णजुत्तासंखेज्जयं तं सयं वग्गिदो उक्कस्सजुत्तासंखेज्जयं अदिच्छिदूण जहण्णमसंखेज्जासंखेज्जयं गंतूणं पडिदं। तदो एगरूवं अवणीदे जादं उक्कस्सजुत्तासंखेज्जयं। तदा जहण्णमसंखेज्जासंखेज्जयं दोप्पडिरासियं कादूण एगरासिं सलायपमाणं[1] ठविय एगरासिं विरलेदूण[2] एक्केक्कस्स रूवस्स एगपुंजपमाणं दादूण अण्णोण्णब्भत्थं करिय सलायरासिदो एगरूवं अवणेदव्वं। पुणो वि उप्पण्णरासिं विरलेदूण एक्केक्कस्स रूवस्सुप्पण्णरासिपमाणं दादूण अण्णोण्णब्भत्थं[3] कादूण सलायरासिदो एयरूवं[4] अवणेदव्वं। एदेण कमेण सलायरासी णिट्ठिदा। णिट्ठियतदणंतररासिं दुप्पडिरासिं कादूण एयपुंजं सलायं ठविय एयपुंजं विरलिदूण एक्केक्कस्स रूवस्स उप्पण्णरासिं दादूण अण्णोण्णब्भत्थं कादूण सलायरासिदो एयं रूवं अवणेदव्वं। एदेण सरूएण बिदियसलायपुंजं समत्तं। सम्मत्तकाले उप्पण्णरासिं दुप्पडिरासिं कादूण एयपुंजं सलायं ठविय एयपुंजं विरलिदूण एक्केक्कस्स रूवस्स उप्पण्णरासिपमाणं दादूण अण्णोण्णब्भत्थं कादूण सलायरासीदो एयरूवं[5] अवणेदव्वं। एदेण कमेण तदियपुंजं णिट्ठिदं। एवंकदे[6] उक्कस्सअसंखेज्जासंखेज्जयं ण पावदि। धम्माधम्मलोगागासएग-जीवपदेसा चत्तारि वि लोगागासमेत्ता, पत्तेगसरीरबादरपदिट्ठिया एदे दो वि (कमसो असंखेज्जलोगमेत्ता)[7],

युक्तासंख्यात है, उसका एकवार वर्ग करनेपर उत्कृष्ट युक्तासंख्यातको लांघकर जघन्य असंख्यातासंख्यात जाकर प्राप्त होता है। इसमेंसे एक रूप कम करदेनेपर उत्कृष्ट युक्तासंख्यात हो जाता है। फिर जघन्य असंख्यातासंख्यातकी दो प्रतिराशियां करके उनमेंसे एक राशिको शलाकाप्रमाण स्थापित करके और एक राशिका विरलन करके एक एक रूपके प्रति एक एक पुंजप्रमाण देकर परस्पर गुणा करके शलाकाराशिमेंसे एक अंक कम करदेना चाहिये, इसप्रकार जो राशि उत्पन्न हो उसको फिरसे विरलित करके एक एक अंकके प्रति उत्पन्न राशिके प्रमाणको देकर और परस्पर गुणा करके शलाकाराशिमेंसे एक अंक और कम करना चाहिये। इसी क्रमसे शलाकाराशि समाप्त हो गई। उस राशिकी समाप्तिके अनन्तर उत्पन्न हुई राशिप्रमाण दो प्रतिराशियां करके उनमेंसे एक पुंजको शलाकारूपसे स्थापित करके और एक पुंजको विरलित करके एक एक अंकके प्रति उत्पन्न राशिको देकर परस्पर गुणा करनेके पश्चात् शलाकाराशिमेंसे एक रूप कम करना चाहिये। इस प्रक्रियासे द्वितीय शलाकाराशि समाप्त हो गई। उसकी समाप्तिकालमें उत्पन्न राशिप्रमाण दो प्रतिराशियां करके उनमेंसे एक पुंजको शलाकारूपसे स्थापित करके और एक पुंजका विरलन करके एक एक अंकके प्रति उत्पन्न राशिप्रमाणको देकर परस्पर गुणा करनेपर शलाकाराशिमेंसे एक अंक कम करदेना चाहिये। इस क्रमसे तृतीय पुंज समाप्त हो गया। ऐसा करनेपर भी उत्कृष्ट असंख्याता-संख्यात प्राप्त नहीं होता। तब धर्म द्रव्य, अधर्म द्रव्य, लोकाकाश और एक जीव, इन चारोंके प्रदेश, जो लोकाकाशप्रमाण हैं उनको, तथा प्रत्येकशरीर और बादरप्रतिष्ठित ( अप्रतिष्ठित प्रत्येकराशि और प्रतिष्ठित प्रत्येकराशि.), जो दोनों क्रमशः असंख्यात लोकप्रमाण हैं, इन छहों असंख्यातराशियोंको पूर्व

१ द सलायममाण, ब सलायासणाम. २ द विरलोदूण. ३ द ब अण्णोण्णमत्तप्पो. ४ द ब यरूवं. ५ द ब एयरूवस्स. ६ द ब कदो. ७ द ब किंचूणसायरोवमं विरलेदूण विमंगं कादूण अण्णोण्णब्भत्थे रासिपमाणं होदि.

छप्पि एदे[1] असंखेज्जरासीओ पुव्विल्लरासिस्स उवरि पक्खिविदूण पुव्वं व तिण्णिवारवग्गिदे कदे उक्कस्स-असंखेज्जासंखेज्जयं[2] ण उप्पज्जदि। तदा ठिदिबंधज्झवसायठाणाणि[3] अणुभागबंधज्झवसायठाणाणि योगपलिच्छेदाणि उस्सप्पिणिओसप्पिणीसमयाणि च एदाणि पक्खिविदूण पुव्वं व वग्गिदसंवग्गिदं कदे (उक्कस्स-असंखेज्जासंखेज्जयं अदिच्छिदूण जहण्णपरित्ताणंतयं गंतूण पडिदं।) तदो (एगरूवं अवणीदे जादं) उक्कस्सअसंखेज्जासंखेज्जयं। जम्हि जम्हि असंखेज्जासंखेज्जयं मग्गिज्जदि[4] तम्हि तम्हि यजहण्णमणुक्कस्स-असंखेज्जासंखेज्जयं घेत्तव्वं। कस्स विसओ। ओधिणाणिस्स।

उक्कस्सअसंखेज्जे अवराणंतो हुवेदि रूवजुदे। तत्तो वड्ढदि कालो केवलणाणस्स परियंतं ॥ ३११

जं तं (अणंतं) तं तिविहं, परित्ताणंतयं, जुत्ताणंतयं, अणंताणंतयं चेदि। जं[5] तं परित्ताणंतयं तं तिविहं, जहण्णपरित्ताणंतयं, अजहण्णमणुक्कस्सपरित्ताणंतयं, उक्कस्सपरित्ताणंतयं चेदि। जं तं जुत्ताणंतयं तं तिविहं, जहण्णजुत्ताणंतयं, अजहण्णमणुक्कस्सजुत्ताणंतयं, उक्कस्सजुत्ताणंतयं चेदि। जं तं अणंताणंतयं तं तिविधं, जहण्णमणंताणंतयं, अजहण्णमणुक्कस्सअणंताणंतयं, उक्कस्सअणंताणंतयं चेदि।

उत्पन्न राशिमें ( तीन वार वर्गितसंवर्गित राशिमें ) मिलाकर पहिलेके समान तीन वार वर्गित-संवर्गित करनेपर भी उत्कृष्ट असंख्यातासंख्यात उत्पन्न नहीं होता। तब फिर इस राशिमें स्थितिबन्धाध्यवसायस्थान, अनुभागबन्धाध्यवसायस्थान, योगोंके अविभागप्रतिच्छेद और उत्सर्पिणी-अवसर्पिणी कालके समय, इन राशियोंको मिलाकर पूर्वके समान ही वर्गितसंवर्गित करनेपर ( उत्कृष्ट असंख्याता-संख्यातका अतिक्रमण कर जघन्य परीतानन्त जाकर प्राप्त होता है।) इसमेंसे (एक अंक कम कर देनेपर) उत्कृष्ट असंख्यातासंख्यात होता है। जहां जहां असंख्यातासंख्यातकी खोज करना हो वहां वहां अजघन्यानुत्कृष्ट असंख्यातासंख्यातको ग्रहण करना चाहिये। यह किसका विषय है? यह अवधिज्ञानीका विषय है।

उत्कृष्ट असंख्यातमें ( असंख्यातसंख्यातमें ) एक रूपके मिलानेपर जघन्य अनन्त होता है। उसके आगे केवलज्ञानपर्यन्त काल बढ़ता जाता है ॥ ३११ ॥

जो यह अनन्त है वह तीन प्रकार है—परीतानन्त, युक्तानन्त, और अनन्तानन्त। इनमेंसे जो परीतानन्त है वह तीन प्रकार है—जघन्य परीतानन्त, अजघन्यानुत्कृष्ट परीतानन्त और उत्कृष्ट परीतानन्त। इसीप्रकार युक्तानन्त भी तीन प्रकार है—जघन्य युक्तानन्त, अजघन्यानुत्कृष्ट युक्तानन्त और उत्कृष्ट युक्तानन्त। अनन्तानन्त भी तीन प्रकार है—जघन्य अनन्तानन्त, अजघन्यानुत्कृष्ट अनन्तानन्त और उत्कृष्ट अनन्तानन्त।

---

१ द ब छक्कि पदे. २ ब संखेज्जदी. ३ द ब ठिदिबंधठाणाणि ठिदिबंधज्झवसाणठाणाणि कसायोदयट्ठाणाणि. ४ द ब वग्गिज्जदि. ५ द ब जुत्तं.

जं तं जहण्णपरित्ताणंतयं तं विरलेदूण एक्केक्कस्स रूवस्स जहण्णपरित्ताणंतयं दादूण अण्णोण्णब्भत्थे कदे उक्कस्सपरित्ताणंतयं अदिच्छिदूण जहण्णजुत्ताणंतयं गंतूण पडिदं । एवदिओ अभवसिद्धियरासी । तदो एगरूवे अवणीदे जादं उक्कस्सपरित्ताणंतयं । तदा जहण्णजुत्ताणंतयं सयं वग्गिदं उक्कस्सजुत्ताणंतयं अदिच्छिदूण जहण्णमणंताणंतयं गंतूण पडिदं । तदो एगरूवे अवणीदे जादं उक्कस्सजुत्ताणंतयं । तदा जहण्णमणंताणंतयं पुव्वं व वग्गिदसंवग्गिदं कदे उक्कस्सअणंताणंतयं ण पावदि ।

सिद्धा णिगोदजीवा वणप्फदि कालो य पोग्गला चेव । सव्वमलोगागासं[1] छप्पेदे[2] णंतपक्खेवा ॥ ३१२

ताणि पक्खिदूण पुव्वं व तिण्णिवारे वग्गिदसंवग्गिदं कदे तदा उक्कस्सअणंताणंतयं ण पावदि । तदा धम्मट्ठियं अधम्मट्ठियं अगुरुलहुगुणं अणंतं पक्खिविदूण पुव्वं व तिण्णिवारे वग्गिदसंवग्गिदं कदे उक्कस्सअणंताणंतयं ण उप्पज्जदि । तदा केवलणाणकेवलदंसणस्स वाणंता भागा तस्सुवरिं पक्खित्ते[3] उक्कस्सअणंताणंतयं उप्पण्णं । अत्थि तं भायणं णत्थि तं दव्वं एवं भणिदो । एवं वग्गिय उप्पण्णसव्ववग्गरासीणं पुंजं केवलणाणकेवलदंसणस्स अणंतिमभागं होदि तेण कारणेण अत्थि तं भाजणं णत्थि तं दव्वं । जम्हि जम्हि अणंताणंतयं मग्गिज्जदि[4] तम्हि तम्हि अजहण्णमणुक्कस्सअणंताणंतयं घेत्तव्वं । कस्स विसओ । केवलणाणिस्स ।

---

यह जो जघन्य परीतानन्त है, उसका विरलन करके और एक एक रूपके प्रति जघन्य परीतानन्तको देकर परस्पर गुणा करनेपर उत्कृष्ट परीतानन्तका उल्लंघन कर जघन्य युक्तानन्त जाकर प्राप्त होता है। इतनी ही अभव्यसिद्धराशि है। इस जघन्य युक्तानन्तमेंसे एक रूप कम करनेपर उत्कृष्ट परीतानन्त होता है। तत्पश्चात् जघन्य युक्तानन्तका एकवार वर्ग करनेपर उत्कृष्ट युक्तानन्तको लांघकर जघन्य अनन्तानन्त जाकर प्राप्त होता है। इसमेंसे एक अंक कम करनेपर उत्कृष्ट युक्तानन्तका प्रमाण होता है। पश्चात् जघन्य अनन्ताअनन्तको पूर्ववत् वर्गितसंवर्गित करनेपर उत्कृष्ट अनन्तानन्त प्राप्त नहीं होता। तब इस उत्पन्न राशिमें—

सिद्ध, निगोद जीव, वनस्पति, काल, पुद्गल और सब अलोकाकाश, ये छह अनन्तप्रक्षेप हैं ॥ ३१२ ॥

इन छहों राशियोंको मिलाकर पूर्वके समान तीनवार वर्गितसंवर्गित करनेपर उत्कृष्ट अनन्तानन्त प्राप्त नहीं होता। तब इस राशिमें, धर्म द्रव्यमें स्थित और अधर्म द्रव्यमें स्थित अनन्त अगुरुलघु गुणको, मिलाकर पूर्वके समान तीनवार वर्गितसंवर्गित करनेपर उत्कृष्ट अनन्तानन्त उत्पन्न नहीं होता। तब केवलज्ञान अथवा केवलदर्शनके अनन्त बहुभागको ( उक्त प्रकारसे प्राप्त राशिसे हीन ) उस पूर्वोक्त राशिमें मिलानेपर उत्कृष्ट अनन्तानन्त उत्पन्न हुआ। वह भाजन है, द्रव्य नहीं है, इसप्रकार कहा गया है। क्योंकि इसप्रकार वर्ग करके उत्पन्न सब वर्गराशियोंका पुंज केवलज्ञान-केवलदर्शनके अनन्तवें भाग है, इसी कारणसे वह भाजन है, द्रव्य नहीं है। जहां जहां अनन्तानन्तका ग्रहण करना हो वहां वहां अजघन्यानुत्कृष्ट अनन्तानन्तका ग्रहण करना चाहिये। यह किसका विषय है? यह केवलज्ञानीका विषय है।

---

१ द ब सव्वं वमलोगागासं. २ द ब धप्पेदि. ३ द ब पक्खिवचो. ४ द ब वग्गिज्जदि.

भरहक्खेत्तम्मि इमे अज्जाखंडम्मि कालपरिभागा[1]। अवसप्पिणिउस्सप्पिणिपज्जाया दोण्णि होंति पुढ ॥ ३१३

णरतिरियाण आऊ उच्छेहं[2]विभूदिपहुदियं सव्वं । अवसप्पिणिए हायदि उस्सप्पिणियासु वड्ढेदि ॥ ३१४

अद्धारपल्लसायरउवमा दस होंति[3] कोडकोडीओ । अवसप्पिणिपरिमाणं तेत्तियमुस्सप्पिणीकालो ॥ ३१५

दोण्णि वि मिलिदे कप्पं छब्भेदा होंति तत्थ एक्केक्कं ।
सुसमसुसमं च सुसमं तइज्जयं सुसमदुस्समयं[4] ॥ ३१६

दुस्समसुसमं दुस्समममदिदुस्समयं च तेसु पढमम्मि । चत्तारिसायरोवमकोडाकोडीओ परिमाणं ॥ ३१७

सुसमम्मि तिण्णि जलहीउवमाणं होंति कोडकोडीओ ।
दोण्णि तदियम्मि तुरिमे बादालसहस्सविरहिदो एक्को ॥ ३१८

इगिवीससहस्साणिं वासाणि दुस्समम्मि[5] परिमाणं । अदिदुस्समम्मि कालो[6] तेत्तियमेत्तं मि णादव्वं ॥ ३१९

सुसमसुसमम्मि काले भूमी[7] रजधूमजलणहिमरहिदा। कंटयअब्भसिलाई[8]विंछिआदिकीडोवसग्गपरिचत्ता॥३२०

णिम्मलदप्पणसरिसा[9] णिंदिददव्वेहि विरहिदा[10] तीए। सिकदा हवेदि दिव्वा तणुमणणयणाण सुहजणणी ॥ ३२१

विप्फुरिदपंचवण्णा सहावमउवा य मधुररसजुत्ता । चउअंगुलपरिमाणा तणं त्ति[11] जाएदि सुरहिगंधड्ढा ॥ ३२२

भरत क्षेत्रके आर्यखण्डमे ये कालके विभाग है। यहां पृथक् पृथक् अवसर्पिणी और उत्सर्पिणीरूप दोनो ही कालकी पर्यायें होती हैं ॥ ३१३ ॥

अवसर्पिणी कालमे मनुष्य एव तिर्यञ्चोंकी आयु, शरीरकी उंचाई और विभूति इत्यादिक सब ही घटते तथा उत्सर्पिणी कालमे बढते रहते है ॥ ३१४ ॥

अद्धापल्योसे निर्मित दश कोडाकोडी सागरोपमप्रमाण अवसर्पिणी और इतना ही उत्सर्पिणी काल भी है ॥ ३१५ ॥

इन दोनोको मिलानेपर बीस कोडाकोडी सागरोपमप्रमाण एक कल्प काल होता है। अवसर्पिणी और उत्सर्पिणीमेसे प्रत्येकके छह भेद है—सुषमसुषमा, सुषमा, सुषमदुष्षमा, दुष्षम-सुषमा, दुष्षमा और अतिदुष्षमा । इन छहोंमेसे प्रथम सुषमसुषमा चार कोडाकोडी सागरोपमप्रमाण, सुषमा तीन कोडाकोडी सागरोपमप्रमाण, तृतीय दो कोडाकोडी सागरोपमप्रमाण, चतुर्थ व्यालीस हजार वर्ष कम एक कोडाकोडी सागरोपमप्रमाण, पचम दुष्षमा इक्कीस हजार वर्षप्रमाण और अतिदु-ष्षमा काल भी इतने ही ( इक्कीस हजार वर्ष ) प्रमाण जानना चाहिये ॥ ३१६–३१९ ॥

सुषमसुषमा कालमें भूमि रज, धूम, अग्नि और हिमसे रहित, तथा कण्टक, अभ्रशिला (बर्फ), आदि एवं विच्छू आदिक कीडोंके उपसर्गोसे रहित होती है ॥ ३२० ॥

इस कालमें निर्मल दर्पणके सदृश और निन्दित द्रव्योसे रहित दिव्य बालु तन, मन और नयनोंको सुखदायक होती है ॥ ३२१ ॥

उस पृथिवीपर पाच प्रकारके वर्णोसे स्फुरायमान, स्वभावसे मृदुल, मधुर रससे युक्त, सुगन्धसे परिपूर्ण, और चार अंगुलप्रमाण ऊंचे तृण उत्पन्न होते हैं ॥ ३२२ ॥

१ द °पविभागा २ ब उच्छेहा ३ द हुति ४ द सुसम° ५ द ब दुसहम्मि ६ द कालो. ७ द ब भूमि. ८ द ब सलाइ. ९ ब °सरसा. १० द ब दव्वा. ११ द ब भण ति.

तीए गुछा गुम्मा कुसुमकुरफलपवालपरिपुण्णा । बहुओ विचित्तवण्णा रुक्खसमूहा समुत्तुंगा ॥ ३२३

कल्हारकमलकुवलयकुमुदुज्जलपवाहपडहत्था[1] । पोक्खरणीवावीओ मअरादिविवज्जिया[2] होंति ॥ ३२४

पुक्खरणीपहुदीणं चउतडभूमीसु रयणसोवाणा[3] । तेसु वरपासादा सयणासणणिवहपरिपुण्णा ॥ ३२५

णिस्सेसवाहिणासणअमिदोवमविमलसलिलपरिपुण्णा ।
रेहंति दिग्घियाओ जलकीडणदिव्वदव्वजुदा ॥ ३२६

अइमुत्तयाण भवणा सयणासणसोभिदा सुपासादा । विविचित्त भासते[6] णिरूवमं भोगभूमीए ॥ ३२७

धरणिधरा उत्तुंगा कंचणवररयणणियरपरिणामा । णाणाविहकप्पदुमसपुण्णा दिग्घिआदिजुदा ॥ ३२८

धरणी वि पंचवण्णा तणुमणणयणाण णंदणं कुणइ । वज्जिदणीलमरगदमुत्ताहलपउमरायफलिहजुदा ॥ ३२९

पवराउ वाहिणीओ दोतडसोहंतरयणसोवाणा[10] । अमयवरखीरपुण्णा मणिमयसिगदाहि सोहंति ॥ ३३०

संखपिपीलियमक्कुणगोमच्छीदंसमसयकिमिपहुदी । वियलिंदिया ण होंति हु णियमेण पढमकालम्मि ॥ ३३१

उस कालमे पृथिवीपर गुच्छा, गुल्म ( झाडी ), पुष्प, अकुर, फल एव नवीन पत्तोंसे परिपूर्ण, विचित्र वर्णवाले और ऊचे, ऐसे बहुतसे वृक्षोके समूह होते है ॥ ३२३ ॥

वहापर कल्हार, कमल, कुवलय और कुमुद, इन विशेप जातिके कमल पुष्पों तथा उज्वल प्रवाहसे परिपूर्ण और मकरादिक जलजतुओसे रहित, ऐसी पुष्करिणी व वापिकाये होती है ॥ ३२४ ॥

इन पुष्करिणी आदिककी चारो तटभूमियोमे रत्नोकी सीढिया होती है। उनमें शय्या और आसनोके समूहोसे परिपूर्ण उत्तम भवन है ॥ ३२५ ॥

सम्पूर्ण व्याधियोको नष्ट करनेवाले अमृतोपम निर्मल जलसे परिपूर्ण और जलक्रीड़ाके निमित्तभूत दिव्य द्रव्योंसे सयुक्त, ऐसी दीर्घिकाये शोभायमान होती हैं ॥ ३२६ ॥

भोगभूमिमे अतिमुक्तको अर्थात् अति स्वच्छद भोगभूमिजोके भवन शय्या एव आसनोंसे सुशोभित सुन्दर प्रासाद अनुपम और सुविचित्र प्रतिभासित होते है ॥ ३२७ ॥

वहापर सुवर्ण एवं उत्तम रत्नसमूहोके परिणामरूप, नाना प्रकारके कल्पवृक्षोसे परिपूर्ण, और दीर्घिकादिकसे सयुक्त उन्नत पर्वत है ॥ ३२८ ॥

पचवर्णवाली और हीरा, इन्द्रनील मरकत, मुक्ताफल, पद्मराग तथा स्फटिक मणिसे सयुक्त वहाकी पृथिवी भी तन, मन एव नयनोको आनन्द देती है ॥ ३२९ ॥

वहा उभय तटोपर शोभायमान रत्नमय सीढियोसे सयुक्त और अमृतके समान उत्तम क्षीर (जल) से परिपूर्ण, ऐसी प्रवर नदिया मणिमय वालुकासे शोभायमान होती है ॥ ३३० ॥

प्रथम कालमे नियमसे शख, चीटी, खटमल, गोमक्षिका, डास, मच्छर और कृमि इत्यादिक विकलेन्द्रिय जीव नहीं होते ॥ ३३१ ॥

१ द ब °पदहत्थो. २ द ब अमरादिविवज्जिया. ३ ब सोवाणो ४ द ब पासादो ५ द ब अविदावम°. ६ द ब भासतो. ७ द उत्तगा ८ द ब °कप्पदुमा. ९ द ब °पउररायपलिह° १० द ब °सोहाणो.

णत्थि असण्णी जीवा णत्थि तहा सामिभिच्चभेदो य[1] । विकलपहा[2] जुद्धादीरुद्दणभावा दु[3] ण हु होंति ॥ ३३२
रत्तिदिणाण भेदो तिमिरादवसीदवेदणा णिदा । परदाररदी परधणचोरी[4] ण णत्थि णियमेण ॥ ३३३
जमलाजमलपसूदा वरवेंजणलक्खणेहि परिपुण्णा । बदरपमाणाहारं अट्ठमभत्तेसु भुंजंति ॥ ३३४
तस्सि काले छ च्चिय[5] चावसहस्साणि[6] देहउस्सेहो । तिण्णि पलिदोवमाइ आऊणि णराण णारीण ॥ ३३५
पुट्ठीए होंति अट्ठी छप्पण्णा समधिया य दोण्णि सया । सुसमसुसमम्मि काले णराण णारीण पत्तेक्कं ॥ ३३६
भिण्णिदणीलकेसा णिरुवमलावण्णरूवपरिपुण्णा । सुहसायरमज्झगया णीलुप्पलसुरहिणिस्सासा ॥ ३३७
तब्भोगभूमिजादा णवणागसहस्ससरिसबलजुत्ता । आरत्तपाणिपादा वणचंपयकुसुमगंधड्ढा ॥ ३३८
मद्दवअज्जवजुत्ता मंदकसाया सुसीलसंपुण्णा । आदिमसंहडणजुदा समचउरस्संगसंठाणा ॥ ३३९
बालरवीसमतेया कवलाहारा वि विगदणीहारा । ते जुगलधम्मजुत्ता परिवारा णत्थि तक्काले ॥ ३४०
गामणयरादि सव्वं ण होदि ते होंति सव्वकप्पतरू । णियणियमणसंकप्पियवत्थूणि[7] देंति जुगलाणं ॥ ३४१

इस कालमे असज्ञी जीव नहीं होते तथा स्वामी और भृत्यका भी भेद नहीं होता। इसीप्रकार नर-नारी कान्तिसे रहित और युद्धादिक विरोधकारक भाव भी नहीं होते ॥ ३३२ ॥

प्रथमकालमे नियमसे रात-दिनका भेद, अन्धकार, गर्मी व शीतकी निंद्य वेदना, परस्त्रीरमण और परधनहरण नहीं होता ॥ ३३३ ॥

इसकालमे युगल-युगलरूपसे उत्पन्न हुए मनुष्य उत्तम व्यजनो ( तिल मश इत्यादिक ) और चिह्नो ( शख चक्र इत्यादिक ) से परिपूर्ण होते हुए अष्टम भक्तमे अर्थात् चौथे दिन बेरके बराबर आहार ग्रहण करते हैं ॥ ३३४ ॥

इस कालमे पुरुष और स्त्रियोंके शरीरकी उचाई छह हजार धनुष तथा आयु तीन पल्योपमप्रमाण होती है ॥ ३३५ ॥

सुषमसुषमाकालमें पुरुष और स्त्रियोमेसे प्रत्येकके पृष्ठभागमे दोसौ छप्पन हड्डियां होती हैं ॥ ३३६ ॥

इस कालमें मनुष्य भिन्न इन्द्रनील मणिके सदृश केशवाले, अनुपम लावण्यरूपसे परिपूर्ण, सुखसागरके मध्यमे मग्न, और नील कमलके समान सुगधित निश्वासवायुसे युक्त होते है ॥ ३३७ ॥

उस भोगभूमिमे उत्पन्न हुए मनुष्य नौ हजार हाथियोके सदृश बलसे युक्त, किंचित् लाल हाथ-पैरवाले, वनचम्पकके फूलोकी सुगन्धसे व्याप्त, मार्दव एव आर्जवसे सहित, मन्दकषायी, सुशीलतापूर्ण, आदिके अर्थात् वज्रवृषभनाराचसंहननसे युक्त, समचतुरस्रशरीरसस्थानवाले उगते हुए सूर्यके सदृश तेजस्वी, कवलाहारको करते हुए भी मल-मूत्रसे रहित, और युगलधर्मसे सहित होते हैं। इस कालमे नर-नारीके अतिरिक्त अन्य परिवार नही होता ॥ ३३८-३४० ॥

इस समय वहांपर गाव व नगरादिक सब नही होते, केवल वे सब कल्पवृक्ष होते हैं जो युगलोंको अपने अपने मनकी कल्पित वस्तुओंको दिया करते हैं ॥ ३४१ ॥

१ द ब भेदाओ. २ द ब पहो. ३ द ब भावा हु. ४ द ब चारी. ५ द ब छव्विह. ६ द सहस्सा. ७ द वत्थूणें, ब वत्थूण

पाणंगतूरियगा भूसणवत्थंगभोयणंगा य । आलयदीवियभायणमालातेजंगआदिकप्पतरू ॥ ३४२
पाण मधुरसुसाद छरसेहिं जुदं पसत्थमइसीद । बत्तीसभेदजुत्तं पाणगा देंति तुट्ठिपुट्ठियरं ॥ ३४३
तूरगा वरवीणापट्टुपटहमुइंगझल्लरीसंखा । दुदुभिभभाभेरीकाहलपहुदाइ देंति तूरग्गा ॥ ३४४
तरओ वि भूसणगा कंकणकडिसुत्तहारकेयूरा । मजीरकडयकुंडलतिरीडमउडादियं देंति ॥ ३४५
वत्थगा णित्त पडचीणसुवरखउमपहुदिवत्थाणि । मणणयणाणदकर णाणावत्थादि ते देंति ॥ ३४६
सोलसविहमाहार सोलसभेयाणि वेंजणाणि पि । चोद्दसविहसोवाइ खज्जाणि विगुणचउवण्ण ॥ ३४७
सायाण च पयारे तेसट्ठीसजुदाणि तिसयाणि । रसभेदा तेसट्ठी देंति फुड भोयणगदुमा ॥ ३४८
सत्थिअणदावत्तप्पमुहा जे के वि दिव्वपासादा । सोलसभेदा रम्मा देंति हु ते आलयगदुमा ॥ ३४९
दीवगदुमा साहापवालफलकुसुममंकुरादीहि । दीवा इव पज्जलिदा पासादे देंति उज्जोव ॥ ३५०
भायणअगा कंचणबहुरयणविणिम्मियाइ धवलाइं । भिगारकलसगग्गरिचामरपीढादियं देंति ॥ ३५१

भोगभूमिमे पानाग, तूर्यांग, भूषणाग, वस्त्राग, भोजनाग, आलयांग, दीपाग, भाजनांग, मालाग और तेजाग आदि कल्पवृक्ष होते है ॥ ३४२ ॥

इनमेसे पानाग जातिके कल्पवृक्ष भोगभूमिजोको मधुर, सुस्वादु, छह रसोसे युक्त, प्रशस्त, अति शीत, और तुष्टि एव पुष्टिको करनेवाले, ऐसे बत्तीस प्रकारके पेय द्रव्यको दिया करते है ॥३४३॥

तूर्यांग जातिके कल्पवृक्ष उत्तम वीणा, पटु पटह, मृदग, झालर, शख, दुदुभि, भभा, भेरी और काहल इत्यादि भिन्न भिन्न प्रकारके वादित्रोको देते है ॥ ३४४ ॥

भूपणाग जातिके कल्पवृक्ष ककण, कटिसूत्र, हार, केयूर, मजीर, कटक, कुण्डल, किरीट और मुकुट इत्यादि आभूषणोको प्रदान करते हैं ॥ ३४५ ॥

वे वस्त्रांग जातिके कल्पवृक्ष नित्य चीनपट एवं उत्तम क्षौमादि वस्त्र तथा अन्य मन और नयनोको आनन्दित करनेवाले नाना प्रकारके वस्त्रादि देते है ॥ ३४६ ॥

भोजनाग जातिके कल्पवृक्ष सोलह प्रकारका आहार व सोलह प्रकारके व्यंजन, चौदह प्रकारके सूप ( दाल आदि ), चउवनके दुगुणे अर्थात् एकसौ आठ प्रकारके खाद्य पदार्थ, स्वाद्य पदार्थोके तीनसौ तिरेसठ प्रकार, और तिरेसठ प्रकारके रसभेदोको पृथक् पृथक् दिया करते हैं ॥ ३४७–४८ ॥

आलयाग जातिके कल्पवृक्ष, स्वस्तिक और नन्द्यावर्त इत्यादिक जो सोलह प्रकारके रमणीय दिव्य भवन होते हैं, उनको दिया करते हैं ॥ ३४९ ॥

दीपाग जातिके कल्पवृक्ष प्रासादोंमें शाखा, प्रवाल ( नवजात पत्र ), फल, फूल और अंकुरादिकके द्वारा जलते हुए दीपकोके समान प्रकाश देते हैं ॥ ३५० ॥

भाजनांग जातिके कल्पवृक्ष सुवर्ण एवं बहुतसे रत्नोसे निर्मित धवल झारी, कलश, गागर, चामर और आसनादिक प्रदान करते है ॥ ३५१ ॥

---

१ द पडुह. २ द ब तूरगा. ३ द ब पडिवीण°. ४ द सौहा°.

वल्लीतरुगुच्छलदुब्भवाणं सोलससहस्सभेदाण । मालंगदुमा देंति हु कुसुमाणं विविहमालाओ ॥ ३५२
तेजंगा मज्झदिणदिणयरकोडीण किरणसंकासा । णक्खत्तचंदसूरप्पहुदीण कंतिसंहरणा ॥ ३५३
ते सव्वे कप्पदुमा ण वणप्फदी णो वेंतरा सव्वे । णवरि पुढविसरूवा पुण्णफलं देंति जीवाण ॥ ३५४
गीदरवेसु सोत्तं रूवे चक्खू सुसोरभे घाणं । जीहा विविहरसेसु पासे पासिंदियं रमइ ॥ ३५५
इय अण्णोण्णासत्ता ते जुगला वर णिरंतरे भोगे । सुलभे वि ण संतित्तिं इंदियविसएसु पावंति ॥ ३५६
जुगलाणि अणंतगुणं भोगं चक्कहरभोगयोहादो । भुंजंति जावँ आउं कदलीघादेण रहिदाणि ॥ ३५७
कप्पदुमदिण्णवत्थुं घेत्तूण विकुव्वणाय बहुदेहे । कादूण ते जुगला अणेयभोगाइं भुंजंति ॥ ३५८
पुरिसा वरमउडधरा देविंदादो वि सुंदरायारा । अच्छरसरिसा इत्थी मणिकुंडलमंडियकवोला ॥ ३५९
मउडं कुंडलहारा मेहलपालंबबम्हसुत्ताइं । अंगदकडयप्पहुदी होंति सहावेण आभरणा ॥ ३६०
कुंडलमंगदहारा मउड केयूरपट्टकडयाइं । पालंबसुत्तणेउरदोमुद्दीमेहलासिछुरियाओ ॥ ३६१

मालांग जातिके कल्पवृक्ष वल्ली, तरु, गुच्छ और लताओंसे उत्पन्न हुए सोलह हजार भेदरूप पुष्पोंकी विविध मालाओंको देते हैं ॥ ३५२ ॥

तेजांग जातिके कल्पवृक्ष मध्यदिनके करोड़ों सूर्योंकी किरणोंके समान होते हुए नक्षत्र, चन्द्र और सूर्यादिककी कान्तिका संहरण करते हैं ॥ ३५३ ॥

ये सब कल्पवृक्ष न तो वनस्पति ही हैं और न कोई व्यन्तर देव हैं। किन्तु विशेषता यह है कि ये सब पृथिवीरूप होते हुए जीवोंको उनके पुण्य कर्मका फल देते हैं ॥ ३५४ ॥

भोगभूमिजोंकी श्रोत्र इन्द्रिय गीतरवोंमें, चक्षु रूपमें, घ्राण सुन्दर सौरभमें, जिह्वा विविध प्रकारके रसोंमें, और स्पर्शन इंद्रिय स्पर्शमें रमण करती है ॥ ३५५ ॥

इसप्रकार परस्परमें आसक्त हुए वे युगल नर-नारी उत्तम भोगसामग्रीके निरन्तर सुलभ होनेपर भी इन्द्रियविषयोंमें तृप्तिको नहीं पाते ॥ ३५६ ॥

ये भोगभूमिजोंके युगल कदलीघातमरणसे रहित होते हुए आयुपर्यन्त चक्रवर्तीके भोगसमूहकी अपेक्षा अनन्तगुणे भोगको भोगते हैं ॥ ३५७ ॥

वे युगल कल्पवृक्षोंसे दी गई वस्तुओंको ग्रहण करके और विक्रियासे बहुतसे शरीरोंको बनाकर अनेक प्रकारके भोगोंको भोगते हैं ॥ ३५८ ॥

वहांपर उत्तम मुकुटको धारणकरनेवाले पुरुष इन्द्रसे भी अधिक सुन्दराकार और मणिमय कुण्डलोंसे विभूषित कपोलोंवाली स्त्रियां अप्सराओंके सदृश होती हैं ॥ ३५९ ॥

मुकुट, कुण्डल, हार, मेखला, प्रालंब, ब्रह्मसूत्र, अंगद और कटक इत्यादिक आभूषण भोगभूमिजोंके स्वभावसे ही हुआ करते हैं ॥ ३६० ॥

भोगभूमिमें कुण्डल[1], अंगद[2], हार[3], मुकुट[4], केयूर[5], पट्ट[6] ( भालपट्ट ), कटक[7], प्रालंब[8], सूत्र[9], ( ब्रह्मसूत्र ), नूपुर[10], दो मुद्रिकाएँ[11], मेखला[12], असि[13] ( करवाल ), छुरी[14], ग्रैवेयक[15] और कर्णपूर[16], ये सोलह

१ द ब °लदुब्भवणा. २ द ब संहरण. ३ द वणप्पदीणो ण वेतरा. ४ द ब णवरी. ५ द ब भोगे. ६ द ब °भोगयाहादो ७ द ब आद. ८ द ब वरमौड°. ९ द ब °सुछुरियाओ.

गेवज्ज' कण्णपुरा पुरिसाण होंति सोलसाभरण । चोद्दस इत्थीआणं छुरियाकरवालहीणाइ ॥ ३६२
कंडयकडिसुत्तणेउरतिरीटपालंबसुत्तमुद्दीओ । हारा कुंडलमउलद्धहारचूडामणी वि गेविज्ज ॥ ३६३
अंगदछुरिया खग्गा पुरिसाण होंति सोलसाभरण । चोद्दस इत्थीण तहा छुरियाखग्गेहिं परिहीणा ॥ ३६४
पाठान्तरम् ।
भोगमहीए सव्वे जायते मिच्छभावसजुत्ता । मदकसाया मणुवा पेसुण्णासूयदव्वपरिहीणा ॥ ३६५
वज्जिदमसाहारा मधुमज्जोदुबरेहि परिचत्ता । सच्चजुदा मदरहिदा वारियपरदारपरिहीणा ॥ ३६६
गुणधरगुणेसु रत्ता जिणपूज जे कुणति परवसत्तो । उववासतणुसरीरा अज्जवपहुदीहि सपण्णा ॥ ३६७
आहारदाणणिरदा जदीसु वरविविहजोगजुत्तेसु । विमलतरसजमेसु य विमुक्कगथेसु भत्तीए ॥ ३६८
पुव्व बद्धणराऊ पच्छा तित्थयरपादमूलम्मि । पाविदखाइयसम्मा जायते केइ भोगभूमीए ॥ ३६९
एव मिच्छाइट्ठी णिग्गथाण जदीण दाणाइं । दादूण पुण्णपाके भोगमही केइ जायति ॥ ३७०
आहाराभयदाण विविहोसहपोत्थयादिदाण च । सेसे णाणोयरण दादूण भोगभूमि जायते ॥ ३७१

आभरण पुरुषोके होते है । इनमेसे छुरी तथा करवालसे रहित शेप चौदह आभरण स्त्रियोके होते है ॥ ३६१--३६२ ॥

कड़ा[1], कटिसूत्र[2], नूपुर[3], किरीट[4], प्रालम्ब[5], सूत्र[6], मुद्रिका[7], हार[8], कुण्डल[9], मुकुट[10], अर्द्धहार[11], चूडामणि[12], ग्रैवेय[13], अगद[14], छुरी[15] और तलवार[16], ये सोलह आभरण पुरुषोके, तथा छुरी और तलवारसे रहित शेप चोदह आभरण स्त्रियोके होते है ॥ ३६३--३६४ ॥ पाठातर ।

भोगभूमिमे वे सब जीव उत्पन्न होते है जो मिथ्यात्वभावसे युक्त होते हुए भी, मंदकषायी है, पैशून्य एव असूयादि द्रव्योसे रहित हैं, मासाहारके त्यागी है, मधु मद्य और उदुम्बर फलोके भी त्यागी है, सत्यवादी है, अभिमानसे रहित है, वेश्या और परस्त्रीके त्यागी है, गुणियोके गुणोमे अनुरक्त है, पराधीन होकर जिनपूजा करते है, उपवाससे शरीरको कृश करनेवाले है, आर्जवादिसे सपन्न है, तथा उत्तम एव विविध प्रकारके योगोसे युक्त, अत्यन्त निर्मल सयमके धारक, और परिग्रहसे रहित, ऐसे यतियोको भक्तिसे आहारदान देनेमे तत्पर है ॥ ३६५--३६८ ॥

जिन्होने पूर्वमे मनुष्य आयुको बाध लिया है, और पश्चात् तीर्थंकरके पादमूलमे क्षायिक सम्यग्दर्शनको प्राप्त किया है, ऐसे कितने ही सम्यग्दृष्टि पुरुष भी भोगभूमिमें उत्पन्न होते है ॥ ३६९ ॥

इसप्रकार कितने ही मिथ्यादृष्टि मनुष्य निर्ग्रंथ यतियोंको दानादि देकर पुण्यका उदय आनेपर भोगभूमिमें उत्पन्न होते है ॥ ३७० ॥

शेष कितने ही मनुष्य आहारदान, अभयदान, विविध प्रकारकी औषध तथा ज्ञानके उपकरण पुस्तकादिके दानको देकर भोगभूमिमे उत्पन्न होते हैं ॥ ३७१ ॥

१ ब गेवज्जा. २ द ब कडिंव. ३ ब परिचित्ता. ४ द ब सत्थजुदा. ५ द ब रत्तौ. ६ ब दीणाइं.

दादूण केइ दाणं पत्तविसेसेसु के वि दाणाण । अणुमोदणेण तिरिया भोगखिदीए वि जायंति ॥ ३७२
गहिदूण[1] जिणलिंग संजमसम्मत्तभावपरिचत्ता । मायाचारपयट्टा चारित्तं णासयंति जे पावा ॥ ३७३
दादूण कुलिंगीणं[2] णाणादाणाणि जे णरा मुद्धा । तव्वेसंधरा[3] केई भोगमहीए हुवंति ते तिरिया ॥ ३७४
भोगजणरतिरियाण णवमासपमाणआउअवसेसे । ताण हुवंति गब्भा णासे कालम्मि जायंति ॥ ३७५
पुण्णम्मि[4] य णवमासे भूसयणे सोविदूण जुगलाइं । गब्भादो जुगलेसु णिक्कंतेसु मरंति[5] तक्काल ॥ ३७६
छिक्केण मरदि पुरिसो जिभारंभेण कामिणी दोण्ह । सारदमेघ व्व तणू आमूलादो विलीएदि ॥ ३७७
भावणवेंतरजोइससुरेसु जायंति मिच्छभावजुदा । सोहम्मदुगे भोगजणरतिरिया सम्मभावजुदा ॥ ३७८
जादाण भोगभूवे सयणोवरि बालयाण सुत्ताण । णियअंगुट्ठयलिहणे गच्छंते तिण्णि दिवसाणि ॥ ३७९
वइसणअथिरगमण थिरगमणकलागुणेण पत्तेक्कं । तारुण्णेण[8] सम्मत्तगहणपाउग्ग तिदिणाइं[9] ॥ ३८०

कोई पात्रविशेषोंको दान देकर और कोई दानोंकी अनुमोदना करनेसे तिर्यंच भी भोग-भूमिमें उत्पन्न होते हैं ॥ ३७२ ॥

जो पापी जिनलिंगको ( मुनिव्रतको ) ग्रहण करके संयम एवं सम्यक्त्वभावको छोड देते हैं और पश्चात् मायाचारमें प्रवृत्त होकर चारित्रको नष्ट करते हैं, तथा जो कोई मूर्ख मनुष्य कुलिंगियोंको नाना प्रकारके दान देते हैं या उनके भेषको धारण करते हैं, वे भोगभूमिमें तिर्यंच होते हैं ॥ ३७३-३७४ ॥

भोगभूमिके मनुष्य और तिर्यञ्चोंकी नौ मास आयु शेष रहनेपर उनके गर्भ रहता है, और नाशकाल अर्थात् मृत्युका समय आनेपर ( उनके युगल बालक-बालिका ) जन्म लेते हैं ॥ ३७५ ॥

नव मासके पूर्ण होनेपर नर-नारीयुगल भूशय्यापर सोकर गर्भसे युगलके निकलनेपर तत्काल ही मरणको प्राप्त होते हैं ॥ ३७६ ॥

पुरुष छींकसे और स्त्री जृम्भाके ( जिंभाईके ) आनेसे मृत्युको प्राप्त होती है । उन दोनोंके शरीर शरदकालीन मेघके समान आमूल विलीन हो जाते हैं ॥ ३७७ ॥

मृत्युके होनेपर भोगभूमिज मिथ्यादृष्टि मनुष्य-तिर्यंच भवनवासी, व्यंतर और ज्योतिषी देवोंमें, तथा सम्यग्दृष्टि मनुष्य-तिर्यञ्च सौधर्मयुगलमें उत्पन्न होते हैं ॥ ३७८ ॥

भोगभूमिमें उत्पन्न हुए बालकोंके शय्यापर सोते हुए अपने अंगूठेके चूसनेमें तीन दिन व्यतीत होते हैं ॥ ३७९ ॥

इसके पश्चात् उपवेशन ( बैठने ), अस्थिरगमन, स्थिरगमन, कलागुणोंकी प्राप्ति, तारुण्य और सम्यग्दर्शनके ग्रहण करनेकी योग्यता, इनमेंसे क्रमशः प्रत्येक अवस्थामें उन बालकोंके तीन तीन दिन व्यतीत होते हैं ॥ ३८० ॥

१ द ब गहिदूणं. २ द कुलिंगीणं. ३ द ब त वेसं, ४ द ब पुव्वम्मि. ५ द ब णिक्कंते सम्मरंति. ६ द ब सासमेपुव्व. ७ द ब पीइसणं. ८ ब ता पुण्णेण. ९ द ब पाउग्गाठिदिणाइ.

जादिभरणेण केई केई पडिबोहणेण देवाणं । चारणमुणिपहुदीणं सम्मत्त तत्थ गेण्हति ॥ ३८१
देवीदेवसरिच्छा बत्तीसपसत्थलक्खणेहि जुदा । कोमलदेहाविहुणो समचउरस्सगसठाणा ॥ ३८२
धादुमयंगा वि तहा छेत्तु भेत्तु च किर णे सक्का । असुचिविहीणत्तादो मुत्तपुरीसासवो णत्थि ॥ ३८३
ताण जुगलाण देहा अब्भगुव्वट्टणजणविहीणा । मुहदतणयणधोवणणहकट्टणविरहिदा वि रेहति ॥ ३८४
अक्खरआलेक्खेसुं गणिदे गधव्वसिप्पपहुदीसु । ते चउसट्ठिकलासु होति सहावेण णिउणयरा ॥ ३८५
ते सव्वे वरजुगला अण्णोण्णुप्पण्णपेमसमूढा । जम्हा तम्हा तेसु सावयवदसजमो णत्थि ॥ ३८६
कोइलमहुरालावा किण्णरकठा हुवति ते जुगला । कुलजादिभेदहीणा सुहसत्ता चत्तदारिद्दा ॥ ३८७
तिरिया भोगखिदीए जुगला जुगला हुवति वरवण्णा । सरला मदकसाया णाणाविहजादिसजुत्ता ॥ ३८८
गोकेसरिकरिमयरा सूवरसारगरोज्झमहिसवया । वाणरगवयतरच्छा वग्घसिगालच्छभल्ला य ॥ ३८९
कुक्कुडकोइलकीरा पारावदरायहसकोरडा । वरकाककोचकजकपहुदीओ होति अण्णे वि ॥ ३९०

वहापर कोई जीव जातिस्मरणसे, कोई देवोके प्रतिबोधित करनेसे, और कोई चारणमुनि आदिकके सदुपदेशसे सम्यक्त्वको ग्रहण करते है ॥ ३८१ ॥

वे भोगभूमिज जीव देव-देवियोके सदृश बत्तीस प्रशस्त लक्षणोसे सहित, सुकुमार देहरूप विभवके धारक, समचतुरस्रसस्थानसे सयुक्त होते है और उनका शरीर धातुमय होते हुए भी छेदा भेदा नही जा सकता। एव अशुचित्वसे रहित होनेके कारण इनके शरीरमे मूत्र व विष्टाका आस्रव नहीं होता ॥ ३८२-३८३ ॥

उन युगल नर-नारियोके शरीर तैलमर्दन, उवटन और अजनसे तथा मुख, दात एव नेत्रोके धोने व नाखूनोके काटनेसे रहित होते हुए भी शोभायमान होते है ॥ ३८४ ॥

वे अक्षर, चित्र, गणित, गधर्व और शिल्प इत्यादि चौसठ कलाओमें स्वभावसे ही अतिशय निपुण होते है ॥ ३८५ ॥

क्योकि ये सब उत्तम युगल पारस्परिक प्रेममे अत्यन्त मुग्ध रहा करते है, इसीलिये उनके श्रावकके व्रत और सयम नहीं होता ॥ ३८६ ॥

वे नर-नारीयुगल कोयलके समान मधुरभाषी, किन्नरके समान कठवाले, कुल-जातिके भेदसे रहित, सुखमे आसक्त, और दारिद्र्यसे रहित होते है ॥ ३८७ ॥

भोगभूमिमे उत्तम वर्णविशिष्ट, सरल, मन्दकषायी और नाना प्रकारकी जातियोवाले तिर्यञ्च जीव युगल-युगलरूपसे होते है ॥ ३८८ ॥

भोगभूमिमे गाय, सिंह, हाथी, मगर, शूकर, सारग, रोझ ( ऋश्य ), भैस, वृक ( भेड़िया ), बन्दर, गवय, तेंदुआ, व्याघ्र, शृगाल, रीछ, भालू, मुर्गा, कोयल, तोता, कबूतर, राजहस, कोरड काक, क्रौंच और कंजक तथा और भी तिर्यञ्च होते हैं ॥ ३८९-३९० ॥

१ द ब °चउरगस्ससठाण २ ब किर ण ण सक्का. ३ द ब °णयकदण° ४ द ब समूदा. ५ ब °सजुदा. ६ ब वग्घसिग्घालस्सभल्ला ७ द किंजक, ब किजक°.

जह मणुवाण भोगा तह तिरियाण हुवंति एदाण । णियणियजोग्गत्तेणं फलकंदतणंकुरादीणि ॥ ३९१
वग्घादी भूमिचरा वायसपहुदी य खेयरा तिरिया । मसाहारेण विणा भुजते सुरतरूण् मुहुरफल ॥ ३९२
हरिणादियतणयचरा तह भोगमहीए तणाणि दिव्वाणि । भुंजंति जुगलजुगला उदयदिणेसप्पहा सव्वे ॥ ३९३
कालम्मि सुसमसुसमे चउकोडाकोडिउवहिउवमाण । पढमादो हीयते उच्छेहाऊबलद्धितेआई ॥ ३९४
उच्छेहपहुदि खीणे सुसमो णामेण पविसदे कालो । तस्स पमाण सायरउवमाण तिण्णि कोडिकोडीओ ॥ ३९५
सुसमस्सादिम्मि णराणुच्छेहो[4] चउसहस्सचावाणि । दो पल्लपमाणाऊ सपुण्णमियकसरिसपहा ॥ ३९६
द ४००० ।
अट्ठावीसुत्तरसयमट्ठी पुट्ठीय होंति एदाग । अच्छरसरिसा इत्थी तिदससरिच्छा[5] णरा होंति ॥ ३९७
तस्सि काले मणुवा अक्खप्फलसरिसममिदआहार[6] । भुजति छट्ठभत्ते समचउरस्सगसठाणा ॥ ३९८
तास्सि सजादाण सयणोवरि बालयाण सुत्ताण । णियअगुट्ठविलिहणे[7] पच दिणाणि पवच्चति[8] ॥ ३९९

वहा जिसप्रकार मनुष्योके भोग होते हैं उसीप्रकार इन तिर्यञ्चोके भी अपनी अपनी योग्यतानुसार फल, कद, तृण और अकुरादिरूप भोग होते है ॥ ३९१ ॥

वहा व्याघ्रादिक भूमिचर और काकप्रभृति नभचर तिर्यञ्च मासाहारके विना कल्पवृक्षोंका मधुर फल भोगते है ॥ ३९२ ॥

तथा भोगभूमिमे उदयकालीन सूर्यके समान प्रभावाले समस्त हरिणादिक तृणजीवी पशुओके युगल दिव्य तृणोका भक्षण करते है ॥ ३९३ ॥

चार कोडाकोडी सागरोपमप्रमाण सुपमसुषमा कालमे पहिलेसे शरीरकी उचाई, आयु, बल, ऋद्धि और तेज आदि हीन हीन होते जाते है ॥ ३९४ ॥

इसप्रकार उत्सेधादिकके क्षीण होनेपर सुषमा नामका द्वितीय काल प्रविष्ट होता है। उसका प्रमाण तीन कोडाकोडी सागरोपम है ॥ ३९५ ॥

सुषमाकालके आदिमे मनुष्योके शरीरका उत्सेध चार हजार धनुष, आयु दो पल्योपमप्रमाण, और प्रभा ( शरीरकी कान्ति) पूर्ण चन्द्रमाके सदृश होती है ॥३९६॥ द. ४००० ।

इनके पृष्ठभागमे एकसौ अट्ठाईस हड्डिया होती है। उस समय अप्सराओ जैसी स्त्रिया और देवो जैसे पुरुष होते है ॥ ३९७ ॥

उस कालमे मनुष्य समचतुरस्रसस्थानसे युक्त होते हुए षष्ठ भक्तमे अर्थात् तीसरे दिन अक्ष ( बहेडा ) फलके बराबर अमृतमय आहारको ग्रहण करते हैं ॥ ३९८ ॥

उस कालमें उत्पन्न हुए बालकोके शय्यापर सोते हुए अपने अगूठेके चूसनेमे पाच दिन व्यतीत होते है ॥ ३९९ ॥

१ ब °तणचारा २ द चउक्कोडा°. ३ द ब °तेआय ४ द ब णरा उच्छेहो ५ ब °सरिसा ६ द °मविदआहार. ७ द °विलीहणे. ८ द ब दिणाणेब वचति

बइसणअत्थिरगमण थिरगमणकलागुणेण पत्तेक्कं । तारुण्णेण[1] सम्मग्गहणेणं जति[2] पचदिण ॥ ४००
एत्तियमेत्तविसेस मोत्तूण सेसवण्णणपयारा । सुसमसुसमम्मि काले जे भणिदा[3] एत्थ वत्तव्वा ॥ ४०१
कालम्मि सुसमणामे तियकोडीकोडिउवहिउवमम्मि । पढमादो हायते उच्छेहाऊबलद्धितेजादी ॥ ४०२
उच्छेहपहुदिखीणे पविसेदि हु सुसमदुस्समो कालो ।
तस्स पमाण सायरउवमाणं दोण्णि कोडिकोडीओ ॥ ४०३
तक्कालादिम्मि णराणुच्छेहो[4] दो सहस्सचावाणि । एक्कपलिदोवमाऊ पियगुसारिच्छवण्णधरा ॥ ४०४
चउसट्ठी पुट्ठीए णराण णारीण होंति अट्ठी वि । अच्छरसरिसा णारी अमरसमाणो णरो होदि ॥ ४०५
तक्काले ते मणुवा आमलकपमाणममियआहारं । भुजति दिणंतरिया समचउरस्सगसठाणा ॥ ४०६
तस्सिं सजादाण सयणोवरि बालयाण सुत्ताण । णियअगुट्ठविलिहणे[5] सत्त दिणाणि[6] पवच्चंति ॥ ४०७
बइसणअत्थिरगमण थिरगमणकलागुणेण पत्तेक्क । तारुण्णेण सम्मग्गहणजोगेण सत्तदिण ॥ ४०८

पश्चात् उपवेशन, अस्थिरगमन, स्थिरगमन, कलागुणप्राप्ति, तारुण्य और सम्यक्त्वग्रहणकी योग्यता, इनमेसे प्रत्येक अवस्थामे उन बालकोके पाच पाच दिन जाते है ॥ ४०० ॥

उपर्युक्त इतनीमात्र विशेषताको छोडकर शेष वर्णनके प्रकार जो सुषमसुषमा कालमें कहे गये है, उन्हे यहापर भी कहना चाहिये ॥ ४०१ ॥

तीन कोडाकोडी सागरोपमप्रमाण सुषमा नामक कालमे पहिलेसे ही उत्सेध, आयु, बल, ऋद्धि और तेज इत्यादिक उत्तरोत्तर हीन हीन होते जाते है ॥ ४०२ ॥

उत्सेधादिकके क्षीण होनेपर सुषमदुषमा काल प्रवेश करता है । उस कालका प्रमाण दो कोडाकोडी सागरोपम है ॥ ४०३ ॥

उस कालके प्रारम्भमे मनुष्योकी ऊचाई दो हजार धनुष, आयु एक पल्योपमप्रमाण और वर्ण प्रियगु फलके समान होता है ॥ ४०४ ॥

उस कालमे स्त्री-पुरुषोके पृष्ठभागमें चौसठ हड्डिया होती है, तथा नारियां अप्सराओंके समान और पुरुष देवोके समान होते है ॥ ४०५ ॥

उस कालमे वे मनुष्य समचतुरस्रसस्थानसे युक्त होते हुए एक दिनके अन्तरालसे आवलेके बराबर अमृतमय आहारको ग्रहण करते है ॥ ४०६ ॥

उस कालमे उत्पन्न हुए बालकोके शय्यापर सोते हुए अपने अगूठेके चूसनेमे सात दिन व्यतीत होते है ॥ ४०७ ॥

इसके पश्चात् उपवेशन, अस्थिरगमन, स्थिरगमन, कलागुणप्राप्ति, तारुण्य और सम्यक्त्वग्रहणकी योग्यता, इनमेसे प्रत्येक अवस्थामे क्रमशः सात सात दिन जाते है ॥ ४०८ ॥

१ द तरुणोण, ब तारुणेण　२ द ब जोग जुत्ति　३ द ब जो भणिदो.　४ द ब णराउच्छेहो, ५ द णियअगुट्ठालहणे　६ द ब दिणाण.

एत्तियमेत्तविसेसं मोत्तूण सेसवण्णणपयारा । कालम्मि सुसमणामे जे भणिदा[1] एत्थ वत्तव्वा ॥ ४०९
भोगखिदीए ण होंति हु चोरारिप्पहुदिविविहबाधाओ । असिपहुदिच्छक्कम्मा सीदादववादवरिसाणि ॥ ४१०
गुणजीवा पज्जत्ती पाणा सण्णा य मग्गणा कमसो । उवजोगो कहिदव्वा भोगखिदीसभवाण जहजोग्ग[2] ॥ ४११
जीवसमासा दोण्णि य णिव्वत्तियपुण्णपुण्णभेदेणं । पज्जत्ती छब्भेया तेत्तियमेत्ता अपज्जत्ती ॥ ४१२
अक्खा मण[3]वचिकाआ उस्सासाऊ हुवंति दस पाणा । पज्जत्ते[4] इदरस्सि मणवचिउस्सासपरिहीणा ॥ ४१३
चउसण्णा णरतिरिया सयला तसकाय जोगएक्करसं । चउमणचउवयणाइ ओराल[5]दुग च कम्मइय ॥ ४१४
पुरिसित्थीवेदजुदं सयलकसाएहि सजुदा णिच्च । छण्णाणजुदा ताइ मदिओहीणाणसुदणाणे ॥ ४१५
मदिसुदअण्णाणाइं विभगणाण असंजदा सव्वे । तिदंसणा य ताइ चक्खुअचक्खूहि ओहिदंसणयं ॥ ४१६

भोगापुण्ण[6] मिच्छे सासणसम्मे य असुहतियलेस्स ।
काऊ जहण्ण सम्मे मिच्छचउक्के सुभतियं पुण्णे[7] ॥ ४१७

इतनीमात्र विशेषताको छोडकर शेष वर्णनके प्रकार, जो सुषमा नामक कालमे कह आये हैं, वही यहापर भी कहना चाहिये ॥ ४०९ ॥

भोगभूमिमे चोर एव शत्रु आदिकी विविध बाधाये, असि इत्यादिक छह कर्म, और शीत, आतप, वात्या ( प्रचड वायु ) एवं वर्षा नही होती ॥ ४१० ॥

भोगभूमिमे उत्पन्न हुए जीवोके यथायोग्य गुणस्थान, जीवसमास, पर्याप्ति, प्राण, सज्ञा, मार्गणा और उपयोग, इनका क्रमसे कथन करना चाहिये ॥ ४११ ॥

इन जीवोके निर्वृत्यपर्याप्त और पर्याप्तके भेदसे दो जीवसमास, छह प्रकारकी पर्याप्तियां और इतनी ही अपर्याप्तिया भी होती है ॥ ४१२ ॥

उनके पर्याप्त अवस्थामे पाचों इन्द्रिया, मन, वचन, काय, श्वासोच्छ्वास और आयु, ये दश प्राण; तथा इतर अर्थात् अपर्याप्त अवस्थामे मन, वचन और श्वासोच्छ्वाससे रहित शेष सात प्राण होते हैं ॥ ४१३ ॥

उन जीवोके आहार, भय, मैथुन और परिग्रह, ये चारो सज्ञाये होती है। चौदह मार्गणाओंमेसे गतिकी अपेक्षा वे जीव मनुष्य और तिर्यंच; इन्द्रियकी अपेक्षा सकल अर्थात् पचेन्द्रिय; कायकी अपेक्षा त्रस, योगकी अपेक्षा चार मन, चारो वचन, दो औदारिक ( औदारिक, औदारिकमिश्र ), कार्मण, इसप्रकार ग्यारह योग, वेदकी अपेक्षा पुरुष और स्त्रीवेदसे युक्त, कषायकी अपेक्षा नित्य सभी कषायोसे संयुक्त; ज्ञानकी अपेक्षा मति, श्रुत, अवधि, मतिअज्ञान, श्रुतअज्ञान और विभग ये छह ज्ञान; संयमकी अपेक्षा सब ही असयत; दर्शनकी अपेक्षा चक्षुदर्शन, अचक्षुदर्शन और अवधिदर्शन ये तीन दर्शन; लेश्याओंकी अपेक्षा भोगभूमिजोके अपर्याप्त अवस्थामे मिथ्यात्व एव सासादन गुणस्थानमें तीन अशुभ लेश्यायें, और चतुर्थ गुणस्थानमे कपोत लेश्याका जघन्य अंश, तथा पर्याप्त

१ द ब जो भणिदो. २ द जहजोग. ३ द मणवचि. ४ द ब पज्जत्ती. ५ ब उरालदुगं. ६ द ब पुण्णग. ७ ब पुणे.

भव्वाभव्वा छस्सम्मत्ता उवसमियखइयसम्मत्ता । तह वेदयसम्मत्तं सासणमिस्सा य मिच्छो य ॥ ४१८
सण्णी जीवा होंति हु दोण्णि य आहारिणो अणाहारा । सायारअणायारा उवजोगा होंति णियमेणं ॥ ४१९
मदकसायेण जुदा उदयागदसत्थपयडिसजुत्ता । विविहविणोदासत्ता णरतिरिया भोगजा होंति ॥ ४२०
पलिदोवमट्ठमसे किंचूणे तदियकालअवसेसे । पढमो कुलकरपुरिसो उप्पज्जदि पडिसुदी सुवण्णणिहो ॥ ४२१
एक्कसहस्स अडसयसहिदं चावाणि तस्स उच्छेहो । पल्लस्स दसमभागो आऊ देवी सयंपहा णाम ॥ ४२२

१८०० । प १/१०

णभगजघटणिभाणि[4] चंदाइच्चाण मंडलाणि तदा । आसाढपुण्णिमाए दट्ठूणं भोगभूमिजा सव्वे ॥ ४२३
आकस्सिकमदिघोरं उप्पाद जादमेदमिदि[5] मेत्ता । पजाउला पकंपं पत्ता पवणेण पहदरुक्खो व्व ॥ ४२४
पदिसुदि[6]णामो कुलकरपुरिसो एदाण देइ अभयगिरं । तेअंगा कालवसा संजादा मदकिरणोघा ॥ ४२५
तक्कारणेण एण्हिं[7] ससहररविमंडलाणि गयणम्मि । पयडाणि णत्थि तुम्हं एदाण दिसाए भयहेदू[8] ॥ ४२६

अवस्थामे मिथ्यात्वादि चारो गुणस्थानोमे तीन शुभ लेश्यायें, भव्यत्वकी अपेक्षा भव्य और अभव्य, सम्यक्त्वकी अपेक्षा औपशमिक, सम्यक्त्व क्षायिक सम्यक्त्व, वेदक सम्यक्त्व, सासादन, मिश्र और मिथ्यात्व ये छहो सम्यक्त्व, संज्ञीकी अपेक्षा सज्ञी; और आहारमार्गणाकी अपेक्षा आहारक एवं अनाहारक दोनो ही होते है। इनके साकार ( ज्ञान ) और अनाकार ( दर्शन ) दोनो ही उपयोग नियमसे होते है ॥ ४१४–४१९ ॥

ये भोगभूमिज मनुष्य और तिर्यंच मन्द कषायसे युक्त, उदयमे आयी हुई पुण्यप्रकृतियोसे संयुक्त, एव विविध प्रकारके विनोदोमे आसक्त होते हैं ॥ ४२० ॥

कुछ कम एक पल्योपमके आठवे भागमात्र तृतीय कालके शेष रहनेपर सुवर्णके सदृश प्रभासे युक्त प्रतिश्रुति नामक प्रथम कुलकर पुरुष उत्पन्न होता है ॥ ४२१ ॥

उसके शरीरका उत्सेध एक हजार आठसौ धनुष, आयु पल्यके दशवे भागप्रमाण, और देवी स्वयंप्रभा नामक थी ॥ ४२२ ॥ उत्सेध द. १८००, आयु प. १/१० ।

उस समय समस्त भोगभूमिज अषाढ मासकी पूर्णिमाको आकाशरूपी हाथीके घटेके सदृश चन्द्र और सूर्यके मण्डलोको देखकर 'यह कोई आकस्मिक महा भयानक उत्पात हुआ है' ऐसा समझकर व्याकुल होते हुए वायुसे आहत वृक्षके समान प्रकम्पनको प्राप्त हुए॥ ४२३–४२४॥

तब प्रतिश्रुति नामक कुलकर पुरुषने उनको निर्भय करनेवाली वाणीसे बतलाया कि कालवश अब तेजाग जातिके कल्पवृक्षोके किरणसमूह मंद पड गये हैं, इस कारण इस समय आकाशमे चन्द्र और सूर्यके मण्डल प्रगट हुए हैं। इनकी ओरसे तुम लोगोको भयका कोई कारण नहीं है ॥ ४२५–४२६ ॥

१ द चेवसमिय. २ द ब सयपही ३ द प १० । ऽ।. ४ द ब णिभाणं. ५ द ब जादमोदमिदि ६ द मदिसुदि. ७ द ब यण्हिं. ८ द ब भयदेहो.

णिच्चं चिय एदाणं उदयत्थमणाणि होंति आयासे । पडिहदकिरणाणं[1] पुढ तेयगदुमाण तेएहिं ॥ ४२७

जबूदीवे मेरु कुव्वति पदाहिण तरणिचंदा । रत्तिदिणाण विभागं कुणमाणा[3] किरणसत्तीए ॥ ४२८

सोऊण तस्स वयणं सजादा णिब्भया तदा सव्वे । अच्चति चलणकमले[4] थुणंति बहुविहपयारेहिं ॥ ४२९

पदिसुदिमरणादु तदा पल्लस्सासीदिमसविच्छेदे । उप्पज्जदि बिदियमणू सम्मदिणामो सुवण्णणिहो ॥ ४३०

$\frac{प\ 1}{80}$

एक्कसहस्सं तिसयस्सहिद दडाणि तस्स उच्छेहो । पलिदोवमसदभाग आऊ देवी जसस्सदी णामो ॥ ४३१

दंड १३०० । प $\frac{1}{100}$

तक्काले तेयगा णट्ठपमाणा हुवंति ते सव्वे । तत्तो सूरत्थमणे दट्ठूण तमाइ ताराइ ॥ ४३२

उप्पादा अइघोरा अदिट्ठपुव्वा विअभिदा[5] एदे । इय भोगजणरतिरिया णिब्भरभयभंभला[6] जादा ॥ ४३३

सम्मदिणामो कुलकरपुरिसो भीदाण देदि[7] अभयगिर । तेयगा कालवसा णिम्मूलपणट्ठकिरणोघा ॥ ४३४

तेण तमं वित्थरिदं ताराण मडल पि गयणतले । तुम्हाण[8] णत्थि किंचि वि एदाण दिसाय भयहेदू ॥ ४३५

आकाशमे यद्यपि इनका उदय और अस्त नित्य ही होता रहा है, परन्तु तेजांग जातिके कल्पवृक्षोके तेजसे इनकी किरणोके प्रतिहत होनेसे वे पहिले प्रगट नहीं दिखते थे ॥४२७॥

जम्बूद्वीपमे ये सूर्य और चन्द्रमा अपनी किरणशक्तिसे रात्रि-दिनके विभागको करते हुए मेरु पर्वतकी प्रदक्षिणा किया करते है ॥ ४२८ ॥

इसप्रकार उन प्रतिश्रुति कुलकरके वचनोको सुनकर वे सब नर-नारी निर्भय होकर बहुत प्रकारसे उनके चरणकमलोकी पूजा और स्तुति करते है ॥ ४२९ ॥

प्रतिश्रुति कुलकरकी मृत्युके पश्चात् पल्यके अस्सीवे भागके व्यतीत हो जानेपर सुवर्णके समान कान्तिवाला सन्मति नामक द्वितीय मनु उत्पन्न होता है ॥ ४३० ॥ प $\frac{1}{80}$ ।

उसके शरीरकी ऊंचाई एक हजार तीनसौ धनुष, आयु पल्योपमके सौवे भागप्रमाण, तथा देवीका नाम यशस्वती था ॥ ४३१ ॥ उत्सेध द १३००, आयु प. $\frac{1}{100}$ ।

उस समय वे सब तेजांग जातिके कल्पवृक्ष नष्टप्राय होजाते है, इसीलिये सूर्यके अस्तंगत होनेपर अन्धकार और ताराओको देखकर 'ये अत्यन्त भयानक अदृष्टपूर्व उत्पात प्रकट हुए' इसप्रकार वे भोगभूमिज मनुष्य और तिर्यंच अत्यन्त भयसे व्याकुल हुए ॥ ४३२-४३३ ॥

तब सन्मति नामक कुलकर इन भयभीत हुए भोगभूमिजोको निर्भय करनेवाली वाणीसे बतलाते हैं कि अब कालवशसे तेजाग कल्पवृक्षोके किरणसमूह सर्वथा प्रनष्ट होचुके है। इस कारण आकाशप्रदेशमें इस समय अन्धकार और ताराओका समूह भी फैल गया है। तुम लोगोंको इनकी ओरसे कुछ भी भयका कारण नही है ॥ ४३४-४३५ ॥

१ ब एदाणि. २ द ब किरणाणि. ३ ब कुणमाणो. ४ द °कमलो. ५ द विअब्भिदा, ब विभाब्भिदा ६ द भयभेत्तला, ब भब्भला ७ द ब भेदाण देवि. ८ द ब तम्हाण.

अत्थि सदा अंधार ताराओ तेयगतरुगणेहिं[1] । पडिहदकिरणा पुव्वं कालवसेणज्ज पायडा[2] जादा ॥ ४३६
जंबूदीवे मेरु कुव्वंति पदाहिणं गहा तारा । णक्खत्ता णिच्च ते तेजविणासा तमो होदि ॥ ४३७
सोऊण तस्स वयणं सजादा णिब्भया तदा सव्वे । अच्चंति चरणकमले थुणंति विविहेहि भंगेहिं[3] ॥ ४३८
सम्मदिसग्गपवेसे अट्ठसयावहिदपल्लविच्छेदे । खेमकरो त्ति कुलकरपुरिसो उप्पज्जदे तदियो ॥ ४३९
अट्ठ[4]सयचावतुंगो सहस्सहरिदेक्कपल्लपरमाऊ । चामीयरसमवण्णो तस्स सुणदा महादेवी ॥ ४४०

दं ८०० । प $\frac{1}{1000}$ ।

वग्घादितिरियजीवा कालवसा कूरभावमावण्णा । तब्भय[5]दो भोगणरा सव्वे अच्चाउला[6] जादा ॥ ४४१
खेमकरणाम मणू भीदाण देदि[7] दिव्वउवदेसं[8] । कालस्स विकारादो एदे कूरत्तण पत्ता ॥ ४४२
ता एण्हि विस्सास पावाण मा करेज्ज कइयां[9] वि । तासेज्ज कलुसवयं[10]णा इय भणिदे णिब्भया जादा ॥ ४४३

अन्धकार और तारागण तो सदा ही रहते है, किन्तु पूर्वमे तेजाग जातिके कल्पवृक्षोके समूहोसे वे प्रतिहतकिरण थे, सो अब आज कालके वशसे प्रकट होगये है ॥ ४३६ ॥

ये ग्रह, तारा और नक्षत्र जम्बू द्वीपमे नित्य ही मेरुकी प्रदक्षिणा किया करते है। तेजके विनाशसे ही अन्धकार होरहा है ॥ ४३७ ॥

तब कुलकरके वचनको सुनकर वे सब निर्भय हो गये और विविध प्रकारसे इसके चरणकमलोकी पूजा और स्तुति करने लगे ॥ ४३८ ॥

सन्मति नामक इस द्वितीय कुलकरके स्वर्गारोहण करनेपर आठसौसे भाजित एक पल्यके पश्चात् क्षेमकर नामक तीसरा कुलकर पुरुष उत्पन्न हुआ ॥ ४३९ ॥ प. $\frac{1}{800}$ ।

इस कुलकरके शरीरकी उचाई आठसौ धनुष, आयु हजारसे भाजित एक पल्यप्रमाण, और वर्ण सुवर्ण जैसा था । इसके सुनन्दा नामक महादेवी थी ॥ ४४० ॥

उचाई द. ८००, आयु प. $\frac{1}{1000}$ ।

उस समय कालवश व्याघ्रादिक तिर्यञ्च जीव क्रूरताको प्राप्त हो गये थे । इस कारण सब भोगभूमिज मनुष्य उनके भयसे अत्यन्त व्याकुल हुए ॥ ४४१ ॥

तब क्षेमकर नामक मनु उन भयभीत प्राणियोको दिव्य उपदेश देते हैं कि कालके विकारसे ये तिर्यंच जीव क्रूरताको प्राप्त हुए है, इसलिये अब इन पापियोंका विश्वास कदापि मत करो, ये विकृतमुख प्राणी तुम्हे त्रास दे सकते है । उनके ऐसा कहनेपर वे भोगभूमिज निर्भयताको प्राप्त हुए ॥ ४४२–४४३ ॥

१ द तेयअतरगतेहिं, ब तेयअगतरगतेहिं　२ द पायदा　३ द ब विविहेस्मतेहिं.　४ द ब सट्ठ°.
५ द ब तब्भयदा.　६ द अब्भाउला.　७ द, ब अभयदाण देहि.　८ ब उवएस.　९ द ब कइयामि,
१० द ब कलुववयणा.

तम्मणुवे तिदसगदे अट्ठसहस्सावहरिदपल्लम्मि । अंतरिदे उप्पज्जदि तुरिमो खेमंधरो[1] य मणू ॥ ४४४

$\frac{1}{8000}$

तस्सुच्छेहो दंडा सत्तसया पंचहत्तरीजुत्ता । सयकदिहिदेक्कपल्ला आउपमाणं पि एदस्स ॥ ४४५

$\frac{1}{775 \mid 10000}$

सो कंचणसमवण्णो देवी विमल त्ति तस्स विक्खादा[2] । तक्काले सीहादी कूरयमा[3] खंति मणुवमंसाइं ॥ ४४६

सीहप्पहुदिभएणं अदिभीदा भोगभूमिजा ताधे[4] । उवदिसदि मणू ताण दडादि सुरक्खणोपायं ॥ ४४७

तम्मणुवे णाकगदे सीदिसहस्सावहरिदपल्लम्मि । अतरिदे पचमओ[5] जम्मदि सीमकरो त्ति मणू ॥ ४४८

$\frac{1}{80000}$

तस्सुच्छेहो दडा पण्णासब्भहियसत्तसयमेत्ता । लक्खेण भजिदपल्लं आऊ वण्णो सुवण्णणिहो ॥ ४४९

$\frac{1}{750 \mid 100000}$

देवी तस्स पसिद्धा णामेण मणोहरि त्ति तक्काले । कप्पतरू अप्पफला अदिलोहो होदि[6] मणुवाणं ॥ ४५०

उस कुलकरका स्वर्गवास होनेपर आठ हजारसे भाजित पल्यप्रमाण कालके अनन्तर क्षेमंधर नामक चतुर्थ मनु उत्पन्न हुआ ॥ ४४४ ॥ प. $\frac{1}{8000}$ ।

उसके शरीरकी उचाई सातसौ पचत्तर धनुष और आयु सौके वर्गसे भाजित एक पल्यप्रमाण थी ॥ ४४५ ॥ उचाई द. ७७५, आयु प. $\frac{1}{10000}$ ।

उसका वर्ण सुवर्णके समान और देवी 'विमला' इस नामसे विख्यात थी। उस समय क्रूरताको प्राप्त हुए सिंहादिक मनुष्योंके मासको खाने लगे थे ॥ ४४६ ॥

तब सिंहादिकके भयसे अत्यन्त भयभीत हुए भोगभूमिजोको क्षेमधर मनुने उनसे अपने सुरक्षणके उपायभूत दण्डादिकके रखनेका उपदेश दिया ॥ ४४७ ॥

इस कुलकरके स्वर्गगमनके पश्चात् अस्सी हजारसे भाजित पल्यप्रमाण कालके अन्तरसे पांचवें सीमकर मनुका जन्म हुआ ॥ ४४८ ॥ $\frac{1}{80000}$ ।

उसके शरीरका उत्सेध सातसौ पचास धनुष, आयु एक लाखसे भाजित पल्यप्रमाण, और वर्ण सुवर्णके सदृश था ॥ ४४९ ॥ उचाई द. ७५०; आयु प. $\frac{1}{100000}$ ।

उसकी देवी मनोहरी नामसे प्रसिद्ध थी। इस कुलकरके समयमें कल्पवृक्ष अल्प फल देने लगे थे, और मनुष्योंमे लोभ अत्यन्त हो चला था ॥ ४५० ॥

१ द ब खेमधरा. २ द ब विक्खादो. ३ द ब कूरमया ४ द तावे, ब तावो. ५ द ब पंचमधी. ६ द अदिलोहादि.

सुरतरुलुद्धा[1] जुगला अण्णोण्णं ते कुणंति सवादं । सीमकरेण सीमं कादूण णिवारिदा सव्वे ॥ ४५१
सिक्खं कुणंति ताण पडिसुदिपहुदी कुलंकरा पंच । सिक्खणकम्मणिमित्तं दंड कुव्वंति हाकारं[2] ॥ ४५२
तम्मणुवे तिदिवगदे अडलक्खावहिदपल्लपरिकंते । सीमधरो त्ति छट्ठो उप्पज्जदि कुलकरो पुरिसो ॥ ४५३

$\frac{1}{800000}$

तस्सुच्छेहो दंडा पणवीसब्भहियसत्तसयमेत्ता । दसलक्खभजिदपल्लं आऊ देवी जसोधरा णाम ॥ ४५४

दंड ७२५ । प $\frac{1}{1000000}$

तक्काले कप्पदुमा अदिविरला अप्पफलरसा होंति । भोगणराणं तेसुं कलहो उप्पज्जदे णिच्चं ॥ ४५५
सव्वकलहणिवारणहेदूओ ताण कुणइ सीमाण । तरुगच्छादी चिण्हं तेण य सीमकरो भणिदो ॥ ४५६
तम्मणुवे सग्गगदे असीदिलक्खावहरिदपल्लम्मि । वोलीणे उप्पण्णो सत्तमओ विमलवाहणो[3] त्ति मणू ॥ ४५७

$\frac{1}{8000000}$

वे भोगभूमिजयुगल कल्पवृक्षोंके विषयमें लोभयुक्त होकर परस्परमें विवाद करने लगे थे । तब सीमकर कुलकरने सीमा करके उन सबको परस्परके संघर्षसे रोका ॥ ४५१ ॥

उपर्युक्त प्रतिश्रुति आदिक पांच कुलकर उन भोगभूमिजोंको शिक्षा करते हैं और इस शिक्षणकार्यके निमित्त 'हा' इसप्रकारका दण्ड भी करते हैं ॥ ४५२ ॥

इस कुलकरके स्वर्गगमनके पश्चात् आठ लाखसे भाजित पल्यप्रमाण कालके व्यतीत होनेपर सीमन्धर नामक छठा कुलकर पुरुष उत्पन्न होता है ॥ ४५३ ॥ $\frac{1}{800000}$ ।

उसके शरीरका उत्सेध सातसौ पच्चीस धनुष और आयु दश लाखसे भाजित पल्यप्रमाण थी । इसकी देवीका नाम यशोधरा था ॥ ४५४ ॥ द. ७२५ । प. $\frac{1}{1000000}$ ।

इस कुलकरके समयमें कल्पवृक्ष अत्यन्त विरल और अल्प फल व रससे युक्त हो जाते हैं, इसीलिये भोगभूमिज मनुष्योंके बीच इनके विषयमें नित्य ही कलह उत्पन्न होने लगता है ॥ ४५५ ॥

वह छठा कुलकर इस सब कलहको दूर करनेके निमित्तभूत वृक्षसमूहादिकको चिह्नरूप मानकर सीमा नियत करता है, इसीलिये वह सीमङ्कर कहा गया है ॥ ४५६ ॥

इस मनुके स्वर्गगमनके पश्चात् अस्सी लाखसे भाजित पल्यप्रमाण कालका व्यतिक्रम होनेपर विमलवाहन नामक सातवां मनु उत्पन्न हुआ ॥ ४५७ ॥ प. $\frac{1}{8000000}$ ।

१ द सुरतरुलद्धा. २ द हूकार. ३ द ब °वाहण त्ति.

सत्तसयचावतुंगो इगिकोडीभजिदपल्लपरमाऊ । कंचणसरिच्छवण्णो सुमदीणामा महादेवी ॥ ४५८

दंड ७०० | प $\frac{1}{10000000}$

तक्काले भोगणरा गमणागमणेहि पीडिदा संता । आरोहंति करिंदप्पहुदिं तस्सोवदेसेणं ॥ ४५९

सत्तमए णाकगदे अडकोडीभजिदपल्लविच्छेदे । उप्पज्जदि[1] अट्ठमओ चक्खुम्मो कणयवण्णतणू ॥ ४६०

प $\frac{1}{80000000}$

तस्सुच्छेहो दडा पणवीसविहीणसत्तसयमेत्ता । दसकोडिभजिदमेक्कं पलिदोवममाउपरिमाणं ॥ ४६१

६७५ | प $\frac{1}{100000000}$

देवी धारिणिणामा तक्काले भोगभूमिजुगलाणं । संजणिदे[2] णियबाले दट्ठूण महब्भयं होदि ॥ ४६२

एस मणू भीदाणं[3] ताणं भासेदि दिव्वमुवदेस । तुम्हाण[4] सुदा एदे पेच्छह पुण्णिदुसुंदरं वयणं ॥ ४६३

तम्मणुउवएसादो बालकवयणाणि देक्खिदूण पुढं । भोगणरा तक्काले आउविहीणा विलीयंति ॥ ४६४

यह मनु सातसौ धनुषप्रमाण ऊंचा, एक करोडसे भाजित पल्यप्रमाण आयुका धारक और सुवर्णके सदृश वर्णवाला था। इसके सुमती नामकी महादेवी थी ॥ ४५८ ॥

उचाई दं. ७००, आयु प. $\frac{1}{10000000}$ ।

इसके समयमें गमनागमनसे पीडाको प्राप्त हुए भोगभूमिज मनुष्य इस मनुके उपदेशसे हाथी आदिकपर सवार होने लगे ॥ ४५९ ॥

सप्तम कुलकरके स्वर्गस्थ होनेपर आठ करोडसे भाजित पल्यप्रमाण कालके पश्चात् सुवर्णके सदृश वर्णवाले शरीरसे युक्त चक्षुष्मान् नामक आठवां कुलकर उत्पन्न होता है ॥ ४६० ॥

प. $\frac{1}{80000000}$ ।

उसके शरीरकी उचाई पच्चीस कम सातसौ धनुष और आयु दश करोडसे भाजित एक पल्योपमप्रमाण थी ॥ ४६१ ॥ दं. ६७५ । प. $\frac{1}{100000000}$ ।

इस कुलकरके धारिणी नामकी देवी थी। इसके समयमे उत्पन्न हुए अपने बालयुगलको देखकर भोगभूमिज युगलोंको महा भय उपस्थित होता है ॥ ४६२ ॥

तब यह आठवां मनु उन भयभीत भोगभूमिजयुगलोंको दिव्य उपदेश देता है कि ये तुम्हारे पुत्र-पुत्री हैं, इनके पूर्ण चन्द्रके समान सुन्दर मुखको देखो ॥ ४६३ ॥

इसप्रकार इस मनुके उपदेशसे स्पष्टरूपसे अपने बालकोंके मुखको देखकर वे भोगभूमिज युगल तत्काल ही आयुसे रहित होकर विलीन हो जाते थे ॥ ४६४ ॥

१ द ब उप्पण्णदि. २ ब साजाणिदे. ३ द ब भेदाण. ४ द ब तुम्हेण

अट्ठमए णाकगदे असीदिकोडीहि भजिदपल्लम्मि । वोलीणे उप्पज्जदि जसस्सिणामो मणू णवमो ॥ ४६५

१ | ८०००००००० |

पण्णासाधियछस्सयकोदंडपमाणदेहउच्छेहो । कंचणवण्णसरीरो सयकोडीभजिदपल्लाऊ ॥ ४६६

१ | ६५० । १०००००००००० |

णामेण कंतमाला हुवेदि देवी इमस्स तक्काले । णामकरणुच्छवट्ठं उवदेसं देदि जुगलाणं ॥ ४६७

लद्धूण उवदेसं णामाणि कुणंति ते वि बालाण । णिवसिय थोव काल पक्खीणाऊ[1] विलीयंति ॥ ४६८

णवमे[2] सुरलोयगदे अडसयकोडीहि भजिदपल्लम्मि । अतरिदे उप्पज्जदि अभिचंदो णाम दसममणू ॥ ४६९

१ | ८००००००००० |

पणुवीसाधियछस्सयकोदंडपमाणदेहउच्छेहो । कोडीसहस्सभजिदा पलिदोवममेत्तपरमाऊ ॥ ४७०

१ | ६२५ । १००००००००००० |

कंचणसमाणवण्णो देवी णामेण सिरिमदी तस्स । सो वि सिसूणं रोदणवारणहेदू कहेदि उवदेसं ॥ ४७१

आठवे कुलकरके स्वर्गगमनके पश्चात् अस्सी करोडसे भाजित पल्यके व्यतीत होनेपर यशस्वी नामक नवम मनु उत्पन्न हुआ ॥ ४६५ ॥ प. $\frac{१}{८००००००००}$ ।

इसका शरीर सुवर्ण जैसे वर्णवाला था, जो छहसौ पचास धनुष ऊंचा था और आयु सौ करोड़से भाजित पल्योपमप्रमाण थी ॥ ४६६ ॥ ऊंचाई द. ६५०, आयु प. $\frac{१}{१००००००००००}$ ।

इसके कान्तमाला नामकी देवी थी। उस समय यह कुलकर युगलोको अपनी सन्तानके नामकरणके उत्सवके लिये उपदेश देता है ॥ ४६७ ॥

इस उपदेशको पाकर वे युगल भी बालकोंके नामोंको करते है और थोडे समय रहकर आयुके क्षीण होनेपर विलीन होजाते है ॥ ४६८ ॥

नवम कुलकरके स्वर्गस्थ होनेपर आठसौ करोडसे भाजित पल्यके अनन्तर अभिचन्द्र नामक दशवा मनु उत्पन्न होता है ॥ ४६९ ॥ प. $\frac{१}{८०००००००००}$ ।

उसके शरीरकी उंचाई छहसौ पच्चीस धनुप और आयु एक हजार करोड़से भाजित पल्योपमप्रमाण थी ॥ ४७० ॥ दं. ६२५ । प. $\frac{१}{१०००००००००००}$ ।

उसके शरीरका वर्ण सुवर्णके समान और देवीका नाम श्रीमती था। वह भी बालकोंके रुदनको रोकनेके निमित्त उपदेश देता है ॥ ४७१ ॥

१ ब परिखीणाऊ   २ द णवमो

रत्तीए ससिबिंबं दरिसिय खेलावणाणि[1] कादूणं । ताण वअणोवदेसं[2] सिक्खावह कुणह जदणं मि ॥ ४७२

सोऊणं उवएस भोगणरा तह करंति बालाण । अच्छिय थोवदिणाइ पक्खीणाऊ विलीयंति ॥ ४७३

लोभेणाभिहदाण[3] सीमंकरपहुदिकुलकरा पंच । ताण सिक्खणहेदू हा-मा-कार कुणंति दडत्थं[4] ॥ ४७४

अभिचंदे तिदिवगदे दसघणहदअट्ठकोडिहिदपल्ले[5] । अतरिदे चंदाभो एक्कारसमो हुवेदि मणू ॥ ४७५

$\frac{१}{८००००००००००}$

छस्सयदंडुच्छेहो[6] वरचामीयरसरिच्छतणुवण्णो । दसकोडिसहस्सेहिं भाजिदे[7] पल्लप्पमाणाऊ ॥ ४७६

$\frac{१}{\text{द } ६०० । १०००००००००००}$

णिरुवमलावण्णजुदा तस्स य देवी पहावदीणामा । तक्काले अदिसीदं होदि तुसारं च अदिवाऊ ॥ ४७७

सीदाणिलफासादो[8] अइदुक्ख पाविदूण भोगणरा । चंदादीजोदिगणे तुसारछण्णे ण पेच्छंति ॥ ४७८

अदिभीदाण इमाणं चदाभो देदि तस्स उवदेस । भोगावणिहाणीए जादा कम्मक्खिदी णिअडा[9] ॥ ४७९

रात्रिमे चन्द्रमण्डलको दिखलाकर और खिलावन करके उन्हे वचनोपदेश अर्थात् बोलना सिखावो और उनका यत्न (पूर्वक रक्षण) करो ॥ ४७२ ॥

इस उपदेशको सुनकर भोगभूमिज मनुष्य बालकोंके साथ वैसा ही व्यवहार करते है । अब वे ( युगल ) थोडे दिन रहकर आयुके क्षीण होनेपर विलीन होते है ॥ ४७३ ॥

सीमकरादिक पाच कुलकर लोभसे आक्रान्त उन युगलोके शिक्षणके निमित्त दण्डके लिये हा ( खेदप्रकाशक ) और मा ( निषेधसूचक ) इन दो शब्दोका उपयोग करते है ॥ ४७४ ॥

अभिचन्द्र कुलकरके स्वर्गारोहण करनेपर दसके घन अर्थात् एक हजारसे गुणित आठ करोड़से भाजित पल्यप्रमाण अन्तरालके पश्चात् चन्द्राभ नामक ग्यारहवा मनु उत्पन्न होता है ॥ ४७५ ॥ प. $\frac{१}{८००००००००००}$ ।

उसके शरीरकी उचाई छहसौ धनुष, शरीरका वर्ण उत्तम सुवर्ण जैसा और आयु दश हजार करोड़से भाजित पल्योपमप्रमाण थी ॥ ४७६ ॥

उचाई द. ६००, आयु प. $\frac{१}{१०००००००००००}$ ।

इस कुलकरके अनुपम लावण्यसे युक्त प्रभावती नामकी देवी थी । उस समय अति शीत, तुषार और अति वायु चलने लगी ॥ ४७७ ॥

शीत वायुके स्पर्शसे अत्यन्त दुख पाकर वे भोगभूमिज मनुष्य तुषारसे आच्छन्न चन्द्रादिक ज्योतिस्समूहको नहीं देख पाते ॥ ४७८ ॥

इस कारण अत्यन्त भयको प्राप्त हुए उन भोगभूमिज पुरुषोको चन्द्राभ कुलकर इसका उपदेश देता है, और समझाता है कि भोगभूमिकी हानि होनेपर अब कर्मभूमि निकट आगई है ॥ ४७९ ॥

१ द ब खेलावलाणि　२ द वअणोदीमं, ब वअणोवदीग　३ द ब लोभेणाभयदाण.　४ द दंडत्था.　५ द ब दसपुणहद°.　६ द दंडुच्छेदो.　७ ब भजिदे.　८ द °पासदो.　९ द ब णअदा.

कालस्स विकारादो एस सहाओ पयट्टदे णियमा । णासइ तुसारमेयं एण्हिं मत्तंडकिरणेहिं ॥ ४८०
सोदूण तस्स वयण ते सव्वे भोगभूमिजा मणुवा । रविकिरणासिदसीदा[1] पुत्तकलत्तेहिं जीवंति ॥ ४८१
चदाभे सग्गगदे सीदिसहस्सेहि गुणिदकोडिहिदे । पल्ले गयम्मि जम्मइ मरुदेवो णाम बारसमो ॥ ४८२

$\frac{१}{८००००००००००००}$

पंचसया पण्णत्तरिसहिदा चावाणि तस्स उच्छेहो । इगिलक्खकोडिभजिदं पलिदोवममाउपरिमाण ॥ ४८३

५७५ । $\frac{१}{१००००००००००००}$

कचणणिहस्स तस्स य सच्चा णामेण अणुवमा देवी । तक्काले गज्जता मेघा वरिसंति तडिवंता ॥ ४८४
कद्दमपवहणदीओ अदिट्ठपुव्वाओ तीव[2] दट्ठूण । अदिभीदाण णराण कालविभाग भणेदि[3] मरुदेवो ॥ ४८५
कालस्स विकारादो आसण्णा होदि तुम्ह कम्ममही । णावादीणि[4] णदीण उत्तारह भूधरेसु सोवाण ॥ ४८६
कादूण चलह तुम्हे[5] पाउसकालम्मि धरह छत्ताइं[6] । सोदूण तस्स वयण सव्वे ते भोगभूमिणरा ॥ ४८७
उत्तरिय वाहिणीओ आरुहिऊणं च तुंगसेलेसुं[7] । विणिवारिदवरिसाओ पुत्तकलत्तेहि जीवंति ॥ ४८८

कालके विकारसे नियमतः यह स्वभाव प्रवृत्त हुआ है। अब यह तुषार सूर्यकी किरणोसे नष्ट होगा ॥ ४८० ॥

उस कुलकरके वचनोको सुनकर वे सब भोगभूमिज मनुष्य सूर्यकी किरणोसे शैत्यको नष्ट करते हुए पुत्र-कलत्रके साथ जीवित रहने लगे ॥ ४८१ ॥

चन्द्राभ कुलकरके स्वर्ग जानेपर अस्सी हजार करोड़से भाजित पल्यके व्यतीत होनेपर मरुदेव नामक बारहवे कुलकरने जन्म लिया ॥ ४८२ ॥ प. $\frac{१}{८००००००००००००}$ ।

उसके शरीरकी उचाई पाचसौ पचत्तर धनुप और आयु एक लाख करोडसे भाजित पल्योपमप्रमाण थी ॥ ४८३ ॥ उचाई द. ५७५; आयु प. $\frac{१}{१००००००००००००००००}$ ।

सुवर्ण जैसी प्रभावाले उस कुलकरके सत्या नामकी अनुपम देवी थी। उसके समयमें बिजलीयुक्त मेघ गरजते हुए बरसने लगे ॥ ४८४ ॥

उस समय पूर्वमे कभी नही देखी गयीं कीचडयुक्त जलप्रवाहवाली नदियोंको देखकर अत्यन्त भयभीत हुए भोगभूमिज मनुष्योको मरुदेव कालके विभागको प्ररूपित करता है ॥ ४८५ ॥

कालके विकारसे अब कर्मभूमि तुम्हारे निकट है। अब तुम लोग नदियोंमे नौका आदि डालकर उन्हें पार करो, पहाडोपर सीढियोको रचकर चलो, और वर्षाकालमें छत्रादिकको धारण करो। उस कुलकरके वचन सुनकर वे सब भोगभूमिज मनुष्य नदियोंको उतरकर और ऊचे पहाडों-पर चढ़कर, वर्षाका निवारण करते हुए पुत्र एवं कलत्रके साथ जीवित रहने लगे ॥ ४८६-४८८ ॥

१ द ब रविकिरणासदसीदो°. २ द ब लाव ३ द ब च णेदि ४ द ब णावादीण. ५ द ब तुम्हो. ६ द ब छत्ताहिं. ७ द ब तुरगसेलेसु.

मरुदेवे तिदिवगदे अडकोडीलक्खभजिदपल्लम्मि । अंतरिदे उप्पज्जदि पसेणजिण्णाम तेरसमो ॥ ४८९

१ / ८०००००००००००००

चामीयरसमवण्णा दसहदपणवण्णचावउच्छेहो । दसकोडिलक्खभाजिदपलिदोवममेत्तपरमाऊ ॥ ४९०

५५० । १ / १००००००००००००००

अमिदमदी देवी तक्काले वत्तिपडलपरिवेढो । जायतो जुगबाला देक्खिय भीदा किमेदमिदि ॥ ४९१

भयजुत्ताण णराण पसेणजिब्भणदि दिव्वउवदेस । वत्तिपडलावहरण कहिदम्मि कुणंति ते सव्वे ॥ ४९२

पेच्छंते बालाणं मुहाणि य विसट्टकमलसरिसाणि । कुव्वंति पयत्तेण सिसूण रक्खा णरा सव्वे ॥ ४९३

तम्मणुतिदिवँपवेसे कोडिहदासीदिलक्खहिदपल्ले । अंतरिदे संभूदो चोद्दसमो णाभिराजमणू ॥ ४९४

१ / ८००००००००००००००

पणुवीसुत्तरपणसयचाउच्छेहो सुवण्णवण्णणिहो । इगिपुव्वकोडिआऊ मरुदेवी णाम तस्स वधू ॥ ४९५

द ५२५ । पूर्वकोटि १ आउ ।

मरुदेवके स्वर्गस्थ हो जानेपर आठ लाख करोडसे भाजित पल्यप्रमाण अन्तरालके पश्चात् प्रसेनजित् नामक तेरहवा कुलकर उत्पन्न होता है ॥ ४८९ ॥ प. १ / ८००००००००००००० ।

वह कुलकर सुवर्णके सदृश वर्णसे युक्त, दशसे गुणित पचवन अर्थात् पाचसौ पचास धनुषप्रमाण ऊंचा, और दश लाख करोडसे भाजित पल्योपमप्रमाण आयुवाला हुआ ॥ ४९० ॥

उंचाई द० ५५०, आयु प. १ / १०००००००००००००० ।

उसके अमितमती नामक देवी थी । इसके समयमे वर्तिपटल ( जरायु ) से वेष्टित युगल बालकोको जन्म लेते देखकर ' यह क्या है ? ' इसप्रकार भयसे सयुक्त मनुष्योको प्रसेनजित् कुलकर वर्तिपटलके दूर करनेका दिव्य उपदेश देते है । तब उनके कथनानुसार वे सब मनुष्य वर्तिपटलको दूर करने लगे ॥ ४९१-४९२ ॥

तथा, सब भोगभूमिज मनुष्य विकसित कमलके सदृश बालकोके मुखोंको देखने और प्रयत्नपूर्वक उन शिशुओकी रक्षा करने लगे ॥ ४९३ ॥

उस मनुके स्वर्गस्थ होनेपर अस्सी लाख करोडसे भाजित पल्यप्रमाण कालके अन्तरालसे चौदहवे नाभिराय मनु उत्पन्न हुए ॥ ४९४ ॥ प. १ / ८०००००००००००००० ।

वह पाचसौ पच्चीस धनुष ऊंचा, सुवर्णके सदृश वर्णवाला, और एक पूर्वकोटिप्रमाण आयुसे युक्त था । उसके मरुदेवी नामकी पत्नी थी ॥ ४९५ ॥

ऊंचाई द० ५२५; आयु पूर्वकोटि १ ।

१ द पसेणदिण्णाम. २ द ब °समवण्णा ३ द ब °परिवेढा. ४ द ब जायती ५ ब विसि° ६ द ब मुहाणि बसट्ट°. ७ द ब °तिदव°. ८ द ब अतरिदो.

तस्सि काले होदि हु बालाण णाभिणालमइदीहं । तक्कत्तणोवदेस कहदि मणू ते पकुव्वंति ॥ ४९६

कप्पदुमा पणट्टा तहि[1] विविहोसहीणि सस्साणि[2] । महुररसाइ फलाइ पेच्छंति सहावदो धरित्तीसु ॥ ४९७

कप्पतरूण विणासे तिव्वभया भोगभूमिजा मणुवा । सव्वे वि णाभिराज सरणं पविसंति रक्खेत्ति ॥ ४९८

करुणाए णाभिराजो णराण उवदिसदि जीवणोवाय । संजह वणप्फदीण चोचादीण फलाइ भक्खाणि ॥ ४९९

सालिजववल्लतुवरीतिलमासप्पहुदिविविह[3]धण्णाइं । उवभुंजह[4] पियह तहा सुरभिप्पहुदीण दुद्धाणि ॥ ५००

अण्ण बहु उवदेस देदि दयालू णराण सयलाणं । त कादूण सुखिदा[5] जीवते तप्पसादेणं ॥ ५०१

पलिदोवमदसमंसो ऊणो थोवेण पदिसुदिस्साऊ । अमम अडड तुडियं कमल णलिण च पउमपउमंगा ॥५०२

कुमुदकुमुदगणउदा[6] णउदगं पव्वपुव्वकोडीओ । सेसमणूण आऊ कमसो केई णिरूवेंति[7] ॥ ५०३

पाठान्तरम् ।

एदे चउदस मणुओ पदिसुदिपहुदी हु णाहिरायंता । पुव्वभवम्मि विदेहे राजकुमारा महाकुले जादा[8] ॥ ५०४

उस समय बालकोका नाभिनाल अत्यन्त लम्बा होने लगा था, इसलिये नाभिराय कुलकर उसके काटनेका उपदेश देते है और वे भोगभूमिज मनुष्य वैसा ही करते हैं ॥ ४९६ ॥

उस समय कल्पवृक्ष नष्ट होगये और पृथिवीपर स्वभावसे ही उत्पन्न हुई अनेक प्रकारकी औषधिया, सस्य ( धान्यादि ) एवं मधुर रसयुक्त फल दिखाई देने लगे ॥ ४९७ ॥

कल्पवृक्षोके नष्ट होजानेपर तीव्र भयसे युक्त सब ही भोगभूमिज मनुष्य नाभिराय कुलकरकी शरणमे पहुचे और बोले 'रक्षा करो' ॥ ४९८ ॥

तब करुणापूर्वक नाभिराय उन मनुष्योको आजीविकाके उपायका उपदेश देते हैं। चोचादिक वनस्पतियोके भक्षण करने योग्य फलोका सचय करो ॥ ४९९ ॥

शालि, जौ, वल्ल, तूवर, तिल और उडद इत्यादिक विविध प्रकारके धान्योको खाओ और गाय आदिकके दूधको पिओ ॥ ५०० ॥

इसके अतिरिक्त दयालु नाभिराय उन सब मनुष्योको और भी बहुतसा उपदेश देते हैं। तदनुसार आचरण करके वे सब मनुष्य नाभिराय कुलकरके प्रसादसे सुखपूर्वक जीवन व्यतीत करने लगे ॥ ५०१ ॥

कुछ कम पल्योपमके दशवें भागप्रमाण प्रतिश्रुति कुलकरकी आयु थी। इसके आगे शेष तेरह कुलकरोंकी आयु क्रमसे अमम, अडड, त्रुटित, कमल, नलिन, पद्म, पद्मांग, कुमुद, कुमुदांग, नयुत, नयुताग, पर्व और पूर्वकोटिप्रमाण थी, ऐसा कोई आचार्य कहते हैं ॥ ५०२–५०३ ॥

पाठातर ।

प्रतिश्रुतिको आदि लेकर नाभिरायपर्यन्त ये चौदह मनु पूर्वभवमें विदेह क्षेत्रके भीतर महा कुलमें राजकुमार थे ॥ ५०४ ॥

१ द तदि, ब तहि २ द ब विविहोसहीण सत्थाणि. ३ द ब तीवरी विविहवण्णाई ४ द ब उवभुंजदि. ५ द ब सुखिदो. ६ द ब कुमुदगणलिणा. ७ द णिरूवति. ८ ब जादो.

कुसला दाणादीसुं संजमतवणाणवंतपत्ताणं । णियजोग्गअणुट्ठाणा मद्दवअज्जवगुणेहि संजुत्ता ॥ ५०५
मिच्छत्तभावणाए भोगाउ बंधिऊण ते सव्वे । पच्छा खाइयसम्मं गेण्हंति जिणिंदचलणमूलम्हि ॥ ५०६
णियजोग्गसुदं पढिदा खीणे आउम्हि ओहिणाणजुदा । उप्पज्जिदूण भोगे केई णरा ओहिणाणेण ॥ ५०७
जादिभरणेण केई भोगमणुस्साण जीवणोवायं । भासंति जेण तेण मणुणो भणिदा मुणिंदेहिं ॥ ५०८
कुलधारणादु सव्वे कुलधरणामेण भुवणविक्खादा । कुलकरणम्मि य कुसला कुलकरणामेण सुपसिद्धा ॥ ५०९
एत्तो सलायपुरिसा तेसट्ठी सयलभुवणविक्खादा । जायंति भरहखेत्ते णरसीहा पुण्णपाकेण ॥ ५१०
तित्थयरचक्कबलहरिपडिसत्तू णाम विस्सुदा कमसो । बिउणियबारसबारसपयत्थणिधिरंधसखाए ॥ ५११

२४ । १२ । ९ । ९ । ९ ।

उसहमजियं च संभवमहिणदणसुमइणामधेयं च । पउमप्पह सुपासं चदप्पहपुप्फयतसीयलए ॥ ५१२
सेयसवासुपुज्जे विमलाणंते य धम्मसंती य । कुंथुअरमल्लिसुव्वयणमिणेमीपासवड्ढमाणा य ॥ ५१३
पणमह चउवीसजिणे तित्थयरे तत्थ भरहखेत्तम्मि । भव्वाण भवरुक्खं छिंदते णाणपरसूहिं ॥ ५१४

वे सब संयम, तप और ज्ञानसे युक्त पात्रोके लिये दानादिकके देनेमे कुशल, अपने योग्य अनुष्ठानसे सयुक्त, और मार्दव-आर्जव गुणोसे सहित होते हुए पूर्वमे मिथ्यात्वभावनासे भोगभूमिकी आयुको बाधकर पश्चात् जिनेन्द्रभगवान्‌के चरणोके समीप क्षायिक सम्यक्त्वको ग्रहण करते है ॥५०५-५०६॥

अपने योग्य श्रुतको पढ़कर इन राजकुमारोमेसे कितने ही आयुके क्षीण होनेपर अवधिज्ञानके साथ भोगभूमिमे मनुष्य उत्पन्न होकर अवधिज्ञानसे, और कितने ही जातिस्मरणसे भोगभूमिज मनुष्योंको जीवनके उपाय बतलाते है, इसीलिये मुनीन्द्रोके द्वारा ये 'मनु' कहे गये हैं ॥ ५०७-५०८ ॥

ये सब कुलोके धारणकरनेसे 'कुलधर' नामसे और कुलोके करनेमे कुशल होनेसे 'कुलकर' नामसे भी लोकमे प्रसिद्ध हैं ॥ ५०९ ॥

अब यहासे आगे ( नाभिराय कुलकरके पश्चात् ) पुण्योदयसे भरत क्षेत्रमे मनुष्योमे श्रेष्ठ और सम्पूर्ण लोकमें प्रसिद्ध तिरेसठ शलाकापुरुष उत्पन्न होने लगते है ॥ ५१० ॥

ये शलाकापुरुष तीर्थंकर, चक्रवर्ती, बलभद्र, नारायण और प्रतिशत्रु, इन नामोसे प्रसिद्ध हैं। इनमेंसे तीर्थकरोकी बारहके दुगुणे अर्थात् चौबीस, चक्रवर्तियोकी बारह, बलभद्रोकी नौ ( पदार्थ ), नारायणोकी नौ ( निधि ) और प्रतिशत्रुओकी भी नौ ( रंध्र ) सख्या है ॥ ५११ ॥

तीर्थंकर २४ + चक्री १२ + बल. ९ + नारा. ९ + प्रतिशत्रु ९ = ६३ ।

उनमेंसे ऋषभ[१], अजित[२], सभव[३], अभिनन्दन[४], सुमति[५], पद्मप्रभ[६], सुपार्श्व[७], चन्द्रप्रभ[८], पुष्पदन्त[९], शीतल[१०], श्रेयांस[११], वासुपूज्य[१२], विमल[१३], अनन्त[१४], धर्म[१५], शान्ति[१६], कुंथु[१७], अर[१८], मल्लि[१९], सुव्रत[२०], नमि[२१], नेमि[२२], पार्श्व और वर्द्धमान[२४], इन भरत क्षेत्रमे उत्पन्न हुए चौबीस तीथङ्करोको नमस्कार करो। ये ज्ञानरूपी फरसेसे भव्य जीवोके ससाररूपी वृक्षको छेदते हैं ॥ ५१२-५१४ ॥

१ द ब सजव°. २ ब णियजोगा. ३ द बधदूण. ४ द ब पच्चा. ५ द ब पढिदा. ६ द ब जुदो. ७ ब केई. ८ द ब °पुरिसो. ९ ब °भवण°.

भरहो सगरो मघवो सणक्कुमारो य संतिकुंथुअरा। तह य सुभोमो[1] पउमो हरिजयसेणा[2] य बम्हदत्तो य ॥ ५१५
छक्खंडपुढविमंडलपसाहणा कित्तिभरियभुवणयला[3] । एदे बारस जादा चक्कहरा भरहखेत्तम्मि ॥ ५१६
विजयो अचल सुधम्मो सुप्पहणामो सुदंसणो णंदी । तह णंदिमित्त रामो पउमो णव होंति बलदेवा ॥ ५१७
तह य तिविट्ठदुविट्ठा सयंभु पुरिसुत्तमो पुरिससीहो। पुंडरियदत्तणारायणा य किण्हो हुवंति णव विण्हू ॥ ५१८
अस्सग्गीवो तारयमेरकमधुकीडभा तह णिसुंभो । बलिपहरणरावणओ जरसंधो य णव य पडिसत्तू ॥ ५१९
भीमावलिजियसत्तू रुद्दो वइसाणलो[4] य सुपइट्ठो। तह अचल पुंडरीओ अजियंधर अजियणाभिपेढाला ॥ ५२०
सच्चइसुदो य एदे एक्कारस होंति तित्थयरकाले । रुद्दा रउद्दकम्मा अहम्मवावारसंलग्गा ॥ ५२१
सव्वट्ठसिद्धिठाणा अवइण्णा उसहधम्मपहुदितिया । विजया णंदणअजिया चंदप्पह वइजयंतादु ॥ ५२२
अपराजियाभिधाणा अरणमिमल्लीओ णेमिणाहो य । सुमई जयंतठाणा आरणजुगला य सुविहिसीयलया[5] ॥ ५२३
पुप्फोत्तराभिधाणा अणंतसेयंसवड्ढमाणजिणा । विमलो य सदाराणदपाणदकप्पा[6] य सुव्वदा पासा ॥ ५२४
हेट्ठिममज्झिमउवरिमगेवज्जादागदा महासत्ता । संभवसुपासपउमा महसुक्का[7] वासुपुज्जजिणो[8] ॥ ५२५

भरत, सगर, मघवा, सनत्कुमार, शान्ति, कुन्थु, अर, सुभौम, पद्म, हरिषेण, जयसेन और ब्रह्मदत्त, ये छह खण्डरूप पृथिवीमण्डलको सिद्ध करनेवाले और कीर्तिसे भुवनतलको भरनेवाले बारह चक्रवर्ती भरत क्षेत्रमे उत्पन्न हुए ॥ ५१५–५१६ ॥

विजय, अचल, सुधर्म, सुप्रभ, सुदर्शन, नन्दी, नन्दिमित्र, राम और पद्म, ये नौ भरत क्षेत्रमे बलदेव हुए ॥ ५१७ ॥

तथा त्रिपृष्ठ, द्विपृष्ठ, स्वयम्भू, पुरुषोत्तम, पुरुषसिंह, ( पुरुष-) पुण्डरीक, ( पुरुष-) दत्त, नारायण ( लक्ष्मण ) और कृष्ण, ये नौ विष्णु ( नारायण ) हैं ॥ ५१८ ॥

अश्वग्रीव, तारक, मेरक, मधुकैटभ, निशुम्भ, बलि, प्रहरण, रावण और जरासंध, ये नौ प्रतिशत्रु हैं ॥ ५१९ ॥

भीमावलि, जितशत्रु, रुद्र, विश्वानल, सुप्रतिष्ठ, अचल, पुण्डरीक, अजितधर, अजितनाभि, पीठ और सात्यकिसुत, ये ग्यारह तीर्थंकरकालमे रुद्र होते है। ये सब अधर्मपूर्ण व्यापारमें सलग्न होकर रौद्रकर्म किया करते है ॥ ५२०–५२१ ॥

ऋषभ और धर्मादिक ( धर्म, शान्ति, कुथु ) तीन तीर्थङ्कर सर्वार्थसिद्धिसे अवतीर्ण हुए थे, अभिनन्दन और अजितनाथ विजयसे, चन्द्रप्रभ वैजयंतसे; अर, नमि, मल्लि और नेमिनाथ, ये चार तीर्थंकर अपराजित नामक विमानसे, सुमति जयन्त विमानसे, पुष्पदन्त और शीतल क्रमशः आरणयुगलसे, अनन्त, श्रेयांस और वर्द्धमान, ये तीन तीर्थंकर पुष्पोत्तर विमानसे; विमल शतार कल्पसे; सुव्रत और पार्श्वनाथ क्रमशः आनत एव प्राणत कल्पसे, सभव, सुपार्श्व और पद्मप्रभ, ये तीन महापुरुष क्रमशः अधोग्रैवेयक, मध्यग्रैवेयक और ऊर्ध्वग्रैवेयकसे; तथा वासुपूज्य जिनेन्द्र महाशुक्र कल्पसे अवतीर्ण हुए थे ॥ ५२२–५२५ ॥

१ ब सुभोम्मो २ ब °जयसेणो. ३ द ब °भवण. ४ द ब वेइसायणो. ५ द ब सुहइ°. ६ द सहारापाणद ७ द ब महसुक्के ८ द ब °जिणा.

जादो हु अवज्झाए उसहो मरुदेविणाभिराएहिं । चेत्तासियणवमीए णक्खत्ते उत्तरासाढे[1] ॥ ५२६
माघस्स सुक्कपक्खे रोहिणिरिक्खम्मि दसमिदिवसम्मि । साकेदे अजियजिणो जादो जियसत्तुविजयाहिं ॥ ५२७
सावित्थीए संभवदेवो य जिदारिणा[2] सुसेणाए । मग्गसिरपुण्णिमाए जेट्ठारिक्खम्मि संजादो ॥ ५२८
माघस्स बारसीए सिदम्मि पक्खे पुणव्वसूरिक्खे । संवरसिद्धत्थाहिं साकेदे णंदणो जादो ॥ ५२९
मेघप्पहेण[3] सुमई साकेदपुरम्मि मंगलाए य । सावणसुक्केयारसिदिवसम्मि मघासु संजणिदो ॥ ५३०
अस्सजुदकिण्हतेरसिदिणम्मि पउमप्पहो अ चित्तासु । धरणेण सुसीमाए कोसंबिपुरवरे जादो ॥ ५३१
वारणसीए पुहवीसुपइट्ठेहि[4] सुपासदेवो य । जेट्ठस्स सुक्कबारसिदिणम्मि जादो विसाहाए ॥ ५३२
चंदप्पहो[5] चंदपुरे जादो महसेणलच्छिमइआहिं[6] । पुस्सस्स किण्हएयारसिए अणुराहणक्खत्ते ॥ ५३३
रामासुग्गीवेहिं काकंदीए य पुप्फयंतजिणो । मग्गसिरपाडिवाए सिदाए मूलम्मि संजणिदो ॥ ५३४
माघस्स बारसीए पुव्वासाढासु किण्हपक्खम्मि । सीयलसामी दिढरहणंदाहिं भद्दिले जादो ॥ ५३५

ऋषभनाथ तीर्थंकर अयोध्या नगरीमें, मरुदेवी माता, एवं नाभिराय पितासे, चैत्रकृष्णा नवमीके दिन, उत्तराषाढा नक्षत्रमें उत्पन्न हुए ॥ ५२६ ॥

अजित जिनेन्द्र साकेत नगरीमें पिता जितशत्रु एवं माता विजयासे माघके शुक्लपक्षमें दशमीके दिन रोहिणी नक्षत्रमें उत्पन्न हुए ॥ ५२७ ॥

संभवदेव श्रावस्ती नगरीमें पिता जितारि और माता सुसेनासे मगसिर मासकी पूर्णमासीके दिन ज्येष्ठा नक्षत्रमें उत्पन्न हुए ॥ ५२८ ॥

अभिनन्दन स्वामी साकेतपुरीमें पिता संवर और माता सिद्धार्थासे माघशुक्ला द्वादशीके दिन पुनर्वसु नक्षत्रमें उत्पन्न हुए ॥ ५२९ ॥

सुमतिनाथ तीर्थंकर साकेत पुरीमें पिता मेघप्रभ और माता मंगलासे श्रावणशुक्ला एकादशीको मघा नक्षत्रमें उत्पन्न हुए ॥ ५३० ॥

पद्मप्रभ तीर्थंकरने कौशाम्बी पुरीमें पिता धरण और माता सुसीमासे आसोजकृष्णा त्रयोदशीके दिन चित्रा नक्षत्रमें अवतार लिया ॥ ५३१ ॥

सुपार्श्व देव वाराणसी ( बनारस ) नगरीमें माता पृथिवी और पिता सुप्रतिष्ठसे ज्येष्ठशुक्ला द्वादशीके दिन विशाखा नक्षत्रमें उत्पन्न हुए ॥ ५३२ ॥

चन्द्रप्रभ जिनेन्द्र चन्द्रपुरीमें पिता महासेन और माता लक्ष्मीमती ( लक्ष्मणा ) से पौषकृष्णा एकादशीको अनुराधा नक्षत्रमें अवतीर्ण हुए ॥ ५३३ ॥

भगवान् पुष्पदन्त काकन्दी नगरीमें माता रामा और पिता सुग्रीवसे मगसिरशुक्ला प्रतिपद्के दिन मूल नक्षत्रमें उत्पन्न हुए ॥ ५३४ ॥

शीतलनाथ स्वामी भद्दलपुरमें ( भद्रिकापुरीमें ) पिता दृढ़रथ और माता नन्दासे माघके कृष्णपक्षकी द्वादशीके दिन पूर्वाषाढा नक्षत्रमें उत्पन्न हुए ॥ ५३५ ॥

१ द ब उत्तरासादा. २ द ऐजिदारिणा, ब राजिदारिणा ३ द मेघव्वएण, ब मेघरथएण. ४ ब पुहईवीइ°. ५ द चदप्पहो ६ द °आईहिं, ब आइहिं

सीहपुरे सेयंसो विण्हुणारिंदेण वेणुदेवीए । एक्कारसिए फग्गुणसिदपक्खे सवणभे जादो ॥ ५३६
चंपाए वासुपुंज्जो[1] वसुपुज्जणरेसरेण विजयाए । फग्गुणसुद्धचउद्दसिदिणम्मि जादो विसाहासु ॥ ५३७
कपिल्लपुरे विमलो जादो कदवम्मजयस्स्यामाहि[2] । माघसिदचोद्दसीए णक्खत्ते पुव्वभद्दपदे ॥ ५३८
जेट्ठस्स बारसीए किण्हाए रेवदीसु य अणंतो । साकेदपुरे जादो सव्वजसासीहसेणेहि ॥ ५३९
रयणपुरे धम्मजिणो भाणुणरिंदेण सुव्वदाए[3] य । माघसिदतेरसीए जादो पुस्सम्मि णक्खत्ते ॥ ५४०
जेट्ठसिदबारसीए भरणीरिक्खम्मि संतिणाहो य । हत्थिणउरम्मि जादो अइराए विस्ससेणेण ॥ ५४१
तत्थ च्चिय कुंथुजिणो सिरिमइदेवीसु सूरसेणेण । वइसाहपाडिवाए सियपक्खे कित्तियासु सजणिदो ॥ ५४२
मग्गसिरचोद्दसीए सिदपक्खे रोहिणीसु अरदेवो । णागपुरे सजणिदो मित्ताए सुदरिसणावणिंदेसु ॥ ५४३
मिहिलाए[4] मल्लिजिणो पहवदिए कुंभअक्खिदीसेहि[5] । मग्गसिरसुक्कएक्कादसीए[6] अस्सिणीए सजादो[7] ॥ ५४४
रायगिहे मुणिसुव्वयदेवो पउमासुमित्तराएहि । अस्सजुदबारसीए सिदपक्खे सवणभे जादो ॥ ५४५

भगवान् श्रेयांस सिंहपुरीमे पिता विष्णु नरेन्द्र और माता वेणुदेवीसे फाल्गुन शुक्ला एकादशीके दिन श्रवण नक्षत्रमे अवतीर्ण हुए ॥ ५३६ ॥

वासुपूज्य भगवान् चम्पा नगरीमे पिता वसुपूज्य राजा और माता विजयासे फाल्गुन शुक्ला चतुर्दशीके दिन विशाखा नक्षत्रमे उत्पन्न हुए ॥ ५३७ ॥

भगवान् विमलनाथ कपिलापुरीमे पिता कृतवर्मा और माता जयश्यामासे माघशुक्ला चतुर्दशीके दिन पूर्वभाद्रपद नक्षत्रमे उत्पन्न हुए ॥ ५३८ ॥

भगवान् अनन्तनाथ अयोध्यापुरीमे माता सर्वयशा और पिता सिंहसेनसे ज्येष्ठकृष्णा द्वादशीको रेवती नक्षत्रमे अवतीर्ण हुए ॥ ५३९ ॥

धर्मनाथ तीर्थंकर रत्नपुरमे पिता भानु नरेन्द्र और माता सुव्रतासे माघशुक्ला त्रयोदशीके दिन पुष्य नक्षत्रमे उत्पन्न हुए ॥ ५४० ॥

भगवान् शान्तिनाथ हस्तिनापुरमे माता ऐरा और पिता विश्वसेनसे ज्येष्ठशुक्ला द्वादशीके दिन भरणी नक्षत्रमे उत्पन्न हुए ॥ ५४१ ॥

कुन्थुनाथ जिनेन्द्र हस्तिनापुरमे माता श्रीमतीदेवी और पिता सूर्यसेनसे वैशाखशुक्ला प्रतिपदाको कृतिका नक्षत्रमे अवतीर्ण हुए ॥ ५४२ ॥

भगवान् अरनाथ हस्तिनापुरमे माता मित्रा और पिता सुदर्शन राजासे मगसिरशुक्ला चतुर्दशीके दिन रोहणी नक्षत्रमे अवतीर्ण हुए ॥ ५४३ ॥

मल्लिनाथ जिनेन्द्र मिथिलापुरीमे माता प्रभावती और पिता कुम्भसे मगसिरशुक्ला एकादशीको अश्विनी नक्षत्रमे उत्पन्न हुए ॥ ५४४ ॥

भगवान् मुनिसुव्रत राजगृह नगरमें माता पद्मा और पिता सुमित्रराजासे आसोजशुक्ला द्वादशीके दिन श्रवण नक्षत्रमे उत्पन्न हुए ॥ ५४५ ॥

१ द वसुपुज्जो २ द ब °वम्मजाद°. ३ द ब सुव्वलाए अ ४ द महिलाए ५ द ब कुंथुअक्खिदीसेहिं ६ द °एकादसिए. ७ द ब अस्सिणीजदा एस.

मिहिलापुरिए जादो विजयणरिंदेण वप्पिलाए य । अस्सिणिरिक्खे आसाढसुक्कदसमीए णमिसामी ॥ ५४६
सउरीपुरम्मि जादो सिवदेवीए समुद्दविजएण । वइसाहतेरसीए सिदाए चित्तासु णेमिजिणो ॥ ५४७
हयसेणवम्मिलाहि जादो हि वाणारसीए पासजिणो । पूसस्स बहुलएक्कारसिए रिक्खे विसाहाए ॥ ५४८
सिद्धत्थरायपियकारिणीहि णयरम्मि कुंडले वीरो । उत्तरफग्गुणिरिक्खे चित्तसियातेरसीए उप्पण्णो ॥ ५४९

इदवज्जा—

धम्मारकुंथू कुरुवंसजादा णाहोग्गवंसेसु वि वीरपासा ।
सो सुव्वदो जादववंसजम्मा णेमी अ इक्खाकुकुलम्मि सेसा ॥ ५५०
एदे जिणिंदे भरहम्मि खेत्ते भव्वाण पुण्णेहि कदावतारे ।
काएण वाचा मणसा णमंता सोक्खाइं मोक्खाइ लहंति भव्वा ॥ ५५१

दोधकं—

केवलणाणवणप्फइकंदे तित्थयरे चउवीसजिणिंदे । जो अहिणंदइ भत्तिपयट्टो बज्झइ तस्स पुरंदरपट्टो ॥ ५५२
सुसमदुसमम्मि णामे सेसे चउसीदिलक्खपुव्वाणि । वासतए अडमास इगिपक्खे उसहउप्पत्ती ॥ ५५३

पुव्व ८४०००००, व ३, मा ८, दि १५ ।

नमिनाथ स्वामी मिथलापुरीमें पिता विजयनरेन्द्र और माता वप्रिलासे आषाढशुक्ला दशमीके दिन अश्विनी नक्षत्रमें अवतीर्ण हुए ॥ ५४६ ॥

नेमि जिनेन्द्र शौरीपुरमें माता शिवदेवी और पिता समुद्रविजयसे वैशाखशुक्ला त्रयोदशीको चित्रा नक्षत्रमें अवतीर्ण हुए ॥ ५४७ ॥

भगवान् पार्श्वनाथ वाराणसी नगरीमें पिता अश्वसेन और माता वर्मिला ( वामा ) से पौषकृष्णा एकादशीके दिन विशाखा नक्षत्रमें उत्पन्न हुए ॥ ५४८ ॥

भगवान् महावीर कुण्डलपुरमें पिता सिद्धार्थ और माता प्रियकारिणीसे चैत्रशुक्ला त्रयोदशीके दिन उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्रमें उत्पन्न हुए ॥ ५४९ ॥

धर्मनाथ, अरनाथ और कुंथुनाथ ये तीन तीर्थंकर कुरु वंशमें उत्पन्न हुए । महावीर और पार्श्वनाथ क्रमसे नाथ और उग्र वंशमें, मुनिसुव्रत और नेमिनाथ यादव वंश ( हरिवंश ) में, तथा अवशिष्ट तीर्थङ्कर इक्ष्वाकु कुलमें उत्पन्न हुए ॥ ५५० ॥

भव्य जीवोंके पुण्योदयसे भरतक्षेत्रमें अवतीर्ण हुए इन चौबीस तीर्थंकरोंको जो भव्य जीव मन-वचन-कायसे नमस्कार करते हैं, वे मोक्षसुखको पाते हैं ॥ ५५१ ॥

केवलज्ञानरूप वनस्पतिके कंद और तीर्थके प्रवर्तक चौबीस जिनेन्द्रोंका जो भक्तिसे प्रवृत्त होकर अभिनन्दन करता है, उसको इन्द्रका पट्ट बांधा जाता है ॥ ५५२ ॥

सुषमदुषमा नामक कालमें चौरासी लाख पूर्व, तीन वर्ष, आठ माह और एक पक्ष शेष रहनेपर भगवान् ऋषभ देवका अवतार हुआ ॥ ५५३ ॥

पूर्व ८४ लाख, व. ३, मा. ८, दि. १५ ( १ पक्ष ) ।

१ द वप्पिलोए. २ द ब रेक्खे ३ द आसाढे ४ द °वम्मिणाहिं. ५ द कुंडलो धीरा. ६ ब इधिवीरपासो. ७ द ब मव्वो. ८ [ दोधकम् ] ९ द °वणप्पइ°. १० द °जिणेदो.

पण्णासकोडिलक्खा बारसहदपुव्वलक्खवासजुदा । जादम्हि उवहिउवमा उसहुप्पत्तीए अजियउप्पत्ती ॥ ५५४

सागरोवम ५०००००००००००००० पुव्व धण १२०००००।

अह तीसकोडिलक्खे बारसहदपुव्वलक्खवासजुदे । गलिदम्मि उवहिउवमे अजिउप्पत्तीए संभउप्पत्ती ॥ ५५५

सा ३०००००००००००००० धण पुव्व १२०००००।

दसपुव्वलक्खसजुदसायरदसकोडिलक्खवोच्छेए । संभवउप्पत्तीए[1] अहिणदणदेवउप्पत्ती ॥ ५५६

सा १०००००००००००००० धण पुव्व १००००००।

दसपुव्वलक्खसजुदसायरणवकोडिलक्खपडिखित्ते[2] । अहिणदणउप्पत्तिए सुमइजिणिंदस्स उप्पत्ती ॥ ५५७

सा ९००००००००००००० धण पुव्व १००००००।

दसपुव्वलक्खसमधियसायरकोडीसहस्सणवदीए । पक्खित्ते पउमप्पहजम्मो सुमइस्स जम्मादो ॥ ५५८

सा ९०००००००००००० धण पुव्व १००००००।

दसपुव्वलक्खसमधियसायरकोडीसहस्सणवकम्मि । वोलीणे पउमप्पहसंभूदीए सुपाससंभूदी ॥ ५५९

सा ९००००००००००० धण पुव्व १००००००।

भगवान् ऋषभदेवकी उत्पत्तिके पश्चात् पचास लाख करोड सागरोपम और बारह लाख वर्षपूर्वोंके बीत जानेपर अजितनाथ तीर्थङ्करका अवतार हुआ ॥ ५५४ ॥

सागरोपम ५० लाख करोड + वर्षपूर्व १२ लाख।

अजितनाथकी उत्पत्तिके पश्चात् बारह लाख वर्षपूर्व सहित तीस लाख करोड सागरोपमोंके निकल जानेपर भगवान् सम्भवनाथकी उत्पत्ति हुई ॥ ५५५ ॥

सा० ३० लाख करोड + वर्षपूर्व १२ लाख।

सम्भव जिनेन्द्रकी उत्पत्तिके पश्चात् दश लाख पूर्व सहित दश लाख करोड सागरोपमोके बीत जानेपर अभिनन्दन भगवान्ने अवतार लिया ॥ ५५६ ॥

सा० १० लाख करोड + वर्षपूर्व १० लाख।

अभिनन्दन स्वामीकी उत्पत्तिके पश्चात् दश लाख पूर्व सहित नौ लाख करोड़ सागरोपमोके बीत जानेपर सुमति जिनेन्द्रकी उत्पत्ति हुई ॥ ५५७ ॥

सा० ९ लाख करोड + वर्षपूर्व १० लाख।

सुमतिनाथ तीर्थंकरके जन्मके पश्चात् दश लाख पूर्व सहित नब्बै हजार करोड सागरोपमोंके बीत जानेपर पद्मप्रभका जन्म हुआ ॥ ५५८ ॥

सा० ९० हजार करोड + वर्षपूर्व १० लाख।

पद्मप्रभके जन्मके पश्चात् दश लाख पूर्व सहित नौ हजार करोड़ सागरोपमोंका अतिक्रमण होनेपर भगवान् सुपार्श्वनाथका जन्म हुआ ॥ ५५९ ॥

सा० ९ हजार करोड़ + वर्षपूर्व १० लाख।

१ द सभवप्पत्ती. २ ब °परिखित्ते.

दसपुव्वलक्खसंजुदसायरणवकोडिसयविरामम्मि । चदप्पहउप्पत्ती उप्पत्तीदो सुपासस्स ॥ ५६०

सा ९०००००००००० पुव्व १००००००।

अडलक्खपुव्वसमधियसायरकोडीण णउदिविच्छेदे[1]। चदपहुप्पत्तीदो[2] उप्पत्ती पुप्फदंतस्स ॥ ५६१

सा ९०००००००० पुव्व ८०००००।

इगिपुव्वलक्खममधियसायरणवकोडिमेत्तकालम्मि। गलियम्मि पुप्फदंतुप्पत्तीदो सीयलुप्पत्ती ॥ ५६२

सा ९०००००००० पुव्व १०००००।

इगिकोडिपण्णलक्खा[3]छव्वीससहस्सवासमेत्ताए। अब्भहिएणं जलणिहिउवमसयेण विहीणाए ॥ ५६३

वोलीणाए सायरकोडीए पुव्वलक्खजुत्ताए। सोयलसभूदीदो सेयंसजिणस्स सभूदी ॥ ५६४

सा १०००००००० पुव्व १००००० रिण सागरोपम १०० व १५०२६०००।

बारसहदइगिलक्खब्भहियाए वासउवहिमाणेसु। चउवण्णेसु गदेसु सेयंसभवादु वासुपुज्जभवो[4] ॥ ५६५

सा ५४ वस्स १२०००००।

तीसोवहीण विरमे बारसहदवरिसलक्खअधियाण। जाणेज्ज वासुपुज्जुप्पत्तीदो[5] विमलउप्पत्ती ॥ ५६६

सा ३० वस्स १२०००००।

उवहिउवमाणणवके तियहदवहलक्खवासअदिरित्ते[6]। वोलीणे विमलजिणुप्पत्तीदो[7] नह अणंतउप्पत्ती ॥ ५६७

सा ९ वस्स ३००००००।

सुपार्श्वनाथकी उत्पत्तिके पश्चात् दश लाख पूर्व सहित नौसौ सागरोपमोके बीत जानेपर चन्द्रप्रभ जिनेन्द्रकी उत्पत्ति हुई ॥ ५६० ॥ सा० ९ सौ करोड + वर्षपूर्व १० लाख।

चन्द्रप्रभकी उत्पत्तिसे आठ लाख पूर्व सहित नव्वै करोड सागरोपमोका विच्छेद होनेपर भगवान् पुष्पदन्तकी उत्पत्ति हुई ॥ ५६१ ॥ सा० ९० करोड + वर्षपूर्व ८ लाख।

पुष्पदन्तकी उत्पत्तिके अनन्तर एक लाख पूर्व सहित नौ करोड सागरोपमोके बीतनेपर शीतलनाथ तीर्थंकरने जन्म लिया ॥ ५६२ ॥ सा० ९ करोड + वर्षपूर्व १ लाख।

शीतलनाथकी उत्पत्तिके पश्चात् सौ सागरोपम और एक करोड पचास लाख छब्बीस हजार वर्ष कम एक लाख पूर्व सहित करोड सागरोपमोके अतिक्रान्त होनेपर श्रेयास जिनेन्द्र उत्पन्न हुए ॥ ५६३–५६४ ॥

( सा० १ करोड + वर्षपूर्व १ लाख ) – ( सा० १००, वर्ष १५०२६००० )।

भगवान् श्रेयासकी उत्पत्तिके पश्चात् बारह लाख वर्ष सहित चौवन सागरोपमोके व्यतीत हो जानेपर वासुपूज्य तीर्थकरने अवतार लिया ॥ ५६५ ॥ सा० ५४, वर्ष १२ लाख।

वासुपूज्य भगवान्‌की उत्पत्तिके अनन्तर बारह लाख वर्ष अधिक तीस सागरोपमोके बीतनेपर विमलनाथ तीर्थंकरकी उत्पत्ति जानना चाहिये ॥ ५६६ ॥ सा० ३०, वर्ष १२ लाख।

विमल जिनकी उत्पत्तिके पश्चात् तीस लाख वर्ष अधिक नौ सागरोपमोंके व्यतीत होजानेपर भगवान् अनन्तनाथ उत्पन्न हुए ॥ ५६७ ॥ सा० ९, वर्ष ३० लाख।

१ द विच्छेदो २ द ब चदप्पहउप्पत्तीदो ३ द °पचलक्खा ४ द ब °भवा ५ द वासुपुज्जुप्पत्तीदा. ६ द ब °अधिरित्तो. ७ द °जिणुप्पत्तीदा

वीसहदवासलक्खब्भहिएसु चउसु उवहिउवमेसु । विरदेसु धम्मजम्मो अणंतसामिस्स जम्मादो ॥ ५६८

सा ४ वस्स २०००००० ।

उवहिउवमाणतिदए वोलीणे णवयलक्खवासजुदे । पादोणपल्लरहिदो सतिभवो धम्मभवदो य ॥ ५६९

सा ३ वस्स धण ९००००० रिण प $\frac{3}{4}$

पल्लद्धे वोलीणे पणवाससहस्समाणअदिरित्ते । कुंथुजिणेसंजणणं जणणादो सतिणाहस्स ॥ ५७०

प $\frac{1}{2}$ धण वस्स ५०००

एक्कारसहस्सूणियकोडिसहस्सोणपल्लपादम्मि । विरदम्मि अरजिणिदो कुंथुप्पत्तीए उप्पण्णो ॥ ५७१

$\frac{1}{4}$ रिण ९९९९९८९०००

उणतीससहस्साधियकोडिसहस्सम्मि वस्सतीदम्मि । अरजिणउप्पत्तीओ उप्पत्ती मल्लिणाहस्स ॥ ५७२

वा १००००२९००० ।

पणुवीससहस्साहियणवहदछल्लक्खवासवोच्छेदे । मल्लिजिणुब्भूदीदो उब्भूदी सुव्वयजिणस्स ॥ ५७३

वा ५४२५००० ।

वीससहस्सब्भधिया छल्लक्खपमाणवासवोच्छेदे । सुव्वयउप्पत्तीदो उप्पत्ती णमिजिणिदस्स ॥ ५७४

६२०००० ।

अनन्तनाथ स्वामीके जन्मके पश्चात् बीस लाख वर्ष अधिक चार सागरोपमोंके बीतनेपर धर्मनाथ प्रभुने जन्म लिया ॥ ५६८ ॥ सा० ४, वर्ष २० लाख ।

धर्मनाथकी उत्पत्तिके पश्चात् पौन पल्य कम और नौ लाख वर्ष सहित तीन सागरोपमोंके बीत जानेपर शान्तिनाथ भगवान्‌ने जन्म लिया ॥ ५६९ ॥ (सा० ३ + वर्ष ९ लाख) – प. $\frac{3}{4}$ ।

भगवान् शान्तिनाथके जन्मके पश्चात् पाच हजार वर्ष अधिक आधे पल्यके बीतनेपर कुन्थुनाथ जिनेन्द्र उत्पन्न हुए ॥ ५७० ॥ प० $\frac{1}{2}$, वर्ष ५ हजार ।

कुंथुनाथकी उत्पत्तिके पश्चात् ग्यारह हजार कम एक हजार करोड़ वर्षसे रहित पाव पल्यके बीतनेपर अर जिनेन्द्र उत्पन्न हुए ॥ ५७१ ॥ प० $\frac{1}{4}$ – वर्ष ९९९९९८९००० ।

अर जिनेन्द्रकी उत्पत्तिके पश्चात् उनतीस हजार अधिक एक हजार करोड वर्षोंके बीतनेपर मल्लिनाथ भगवान्‌का जन्म हुआ ॥ ५७२ ॥ व० १००००२९००० ।

भगवान् मल्लिनाथकी उत्पत्तिके पश्चात् पच्चीस हजार अधिक नौसे गुणित छह अर्थात् चौवन लाख वर्षोंके बीत जानेपर सुव्रत जिनेन्द्रकी उत्पत्ति हुई ॥ ५७३ ॥ व० ५४२५००० ।

भगवान् सुव्रतकी उत्पत्तिके पश्चात् बीस हजार अधिक छह लाख वर्षप्रमाण कालके व्यतीत होनेपर नमिनाथ जिनेन्द्रका जन्म हुआ ॥ ५७४ ॥ व० ६२०००० ।

१ द पादाणं　२ द ब संतिभवा.　३ द ब मास अधिरित्तो　४ द ब १.

पणलक्खेसु गदेसुं णवयसहस्साधिएसु वासाण । णमिणाहुप्पत्तीदो उप्पत्ती णेमिणाहस्स ॥ ५७५

५०९००० ।

पण्णासाधियछस्सयचुलसीदिसहस्सवस्सपरिवत्ते । णेमिजिणुप्पत्तीदो उप्पत्ती पासणाहस्स ॥ ५७६

८४६५० ।

अट्टत्तरिअधियाए बेसदपरिमाणवासअदिरित्ते[1] । पासजिणुप्पत्तीदो उप्पत्ती वड्ढमाणस्स ॥ ५७७

वा २७८ ।

एद जिणाण (समय-) तरालप्पमाणमाणदकरं जणस्स ।
कम्मग्गलाइं[2] विहडाविदूण उग्घाडए मोक्खपुरीकवाडं[3] ॥ ५७८

। उप्पत्ती सम्मत्ता ।

उसहादिदससु आऊ चुलसीदी तह बहत्तरी[4] सट्ठी । पण्णासतालतीसा वीस दसदुइगिपुव्वलक्खाइं ॥ ५७९

आदिजिणे पुव्व ८४००००० । अजिय पुव्व ७२००००० । सभव पुव्व ६०००००० । अहिणदण पुव्व ५०००००० । सुमइ पुव्व ४०००००० । पउमप्पह पुव्व ३०००००० । सुपासणाह पुव्व २०००००० । चंदप्पह पुव्व १०००००० । पुप्फदत्त पुव्व २००००० । सीयल पुव्व १००००० ।

नमिनाथकी उत्पत्तिके पश्चात् नौ हजार अधिक पाच लाख वर्षोंके व्यतीत होनेपर भगवान् नेमिनाथकी उत्पत्ति हुई ॥ ५७५ ॥ ५०९००० ।

नेमिनाथ तीर्थंकरकी उत्पत्तिके पश्चात् चौरासी हजार छहसौ पचास वर्षोंके व्यतीत होनेपर भगवान् पार्श्वनाथकी उत्पत्ति हुई ॥ ५७६ ॥ ८४६५० ।

भगवान् पार्श्वनाथकी उत्पत्तिके पश्चात् दोसौ अठत्तर वर्षोंके बीत जानेपर वर्धमान तीर्थंकर अवतीर्ण हुए ॥ ५७७ ॥ व० २७८ ।

लोगोंको आनदित करनेवाला यह तीर्थंकरोके अन्तरालकालका प्रमाण उनकी कर्मरूपी अर्गलाको नष्ट करके मोक्षपुरीके कपाटको उद्घाटित करता है ॥ ५७८ ॥

उत्पत्तिका कथन समाप्त हुआ ।

वृषभादिक दश तीर्थंकरोकी आयु क्रमश चौरासी लाख पूर्व, बहत्तर लाख पूर्व, साठ लाख पूर्व, पचास लाख पूर्व, चालीस लाख पूर्व, तीस लाख पूर्व, बीस लाख पूर्व, दश लाख पूर्व, दो लाख पूर्व और एक लाख पूर्वप्रमाण थी ॥ ५७९ ॥

ऋषभ पूर्व ८४ लाख । अजित पूर्व ७२ लाख । सभव पूर्व ६० लाख । अभिनन्दन पूर्व ५० लाख । सुमति पूर्व ४० लाख । पद्म पूर्व ३० लाख । सुपार्श्व पूर्व २० लाख । चन्द्रप्रभ पूर्व १० लाख । पुष्पदन्त पूर्व २ लाख । शीतल पूर्व १ लाख ।

१ द ब अदिरित्ते. २ ब कम्मणिगलाइं. ३ द ब विहडाविदूण उग्घाडमोक्खस्स पुरीकवाडं. ४ द बिहत्तरी.

तत्तो य वरिसलक्ख चुलसीदी तह बहत्तरी[1] सट्ठी । तीसदसएक्कमाऊ सेयसप्पहुदिछक्कस्स ॥ ५८०

सेयस वरिसलक्ख ८४००००० । वासुपुज्ज वस्स ७२००००० । विमल वस्स ६०००००० अणंत वस्स ३०००००० । धम्म वस्स १०००००० । संति वस्स १००००० ।

तत्तो वरिससहस्सा पणणउदी चउरसीदि पणवण्ण । तीसदसएक्कमाऊ कुंथुजिणप्पहुदिछक्कस्स ॥ ५८१

कुंथुणाह वरिस ९५००० । अर वरिस ८४००० । मल्लि वरिस ५५००० । सुव्वय वरिस ३०००० । णमि वरिस १०००० । णेमिणाह वरिस १००० ।

वाससदमेक्कमाऊ पासजिणिंदस्स होइ णियमेण । सिरिवड्ढमाणआऊ बाहत्तरिवस्सपरिमाणो ॥ ५८२

पासजिणे वस्स १०० । वीरजिणिंदस्स वस्स ७२ ।

। आउ समत्त ।

पढमे कुमारकालो जिणरिसहे वीसपुव्वलक्खाणि । अजिआदिअरजिणंते सगसगआउस्स पादेगो[3] ॥ ५८३

उसह पुव्व २०००००० । अजिय पुव्व १८००००० । संभव पुव्व १५००००० । अहिणंदण पुव्व १२५०००० । सुमइ पुव्व १०००००० । पउमप्पह पुव्व ७५००००[4] । सुपास पुव्व ५००००० । चंदप्पह पुव्व २५०००० । पुप्फदंत पुव्व ५०००० । सीयल पुव्व २५००० ।

इसके आगे श्रेयांसप्रभृति छह तीर्थंकरोंकी आयु क्रमसे चौरासी लाख, बहत्तर लाख, साठ लाख, तीस लाख, दश लाख और एक लाख वर्षप्रमाण थी ॥ ५८० ॥

श्रेयांस वर्ष ८४ लाख । वासुपूज्य वर्ष ७२ लाख । विमल वर्ष ६० लाख । अनन्त वर्ष ३० लाख । धर्म वर्ष १० लाख । शान्ति वर्ष १ लाख ।

इसके आगे कुंथुनाथप्रभृति छह तीर्थंकरोंकी आयु क्रमसे पचानबै हजार, चौरासी हजार, पचवन हजार, तीस हजार, दश हजार और एक हजार वर्षप्रमाण थी ॥ ५८१ ॥

कुंथुनाथ ९५ हजार वर्ष । अरनाथ ८४ हजार वर्ष । मल्लिनाथ ५५ हजार वर्ष । सुव्रत ३० हजार वर्ष । नमिनाथ १० हजार वर्ष । नेमिनाथ १ हजार वर्ष ।

भगवान् पार्श्वनाथकी आयु नियमसे सौ वर्ष और श्री वर्धमानजिनकी आयु बहत्तर वर्ष-प्रमाण थी ॥ ५८२ ॥ पार्श्वनाथ वर्ष १०० । वर्धमान वर्ष ७२ ।

आयु समाप्त हुई ।

प्रथम जिनेन्द्रका कुमारकाल बीस लाख पूर्व और अजितनाथको आदि लेकर अर जिनतक अपनी अपनी आयुके चतुर्थ भागप्रमाण कुमारकाल था ॥ ५८३ ॥

ऋषभ पूर्व २० लाख । अजित पूर्व, १८ लाख । संभव पूर्व १५ लाख । अभिनन्दन पूर्व १२ लाख ५० हजार । सुमति पूर्व १० लाख । पद्मप्रभ पूर्व ७ लाख ५० हजार । सुपार्श्व पूर्व ५ लाख । चन्द्रप्रभ पूर्व २ लाख ५० हजार । पुष्पदन्त पूर्व ५० हजार । शीतल पूर्व २५ हजार ।

१ द बिहत्तरी. २ ब तिसदस्स. ३ द ब पादोणा. ४ द ७५०००००.

सेयस वं २१०००००। वासुपुज्ज व १८०००००। विमल वस्स १५०००००। अणत ७५०००० । धम्म २५०००० । संति २५००० । कुंथु २३७५० । अरणाह २१००० ।

तत्तो कुमारकालो एगैसयं सगसहस्सपचसया । पणुवीससय तिसयं तीसं तीसं च छक्कस्स ॥ ५८४

मल्लिणाह १००[3] । मुणिसुव्वय ७५०० । णमि २५०० । णेमि ३०० । पासणाह ३० । वीरणाह ३० ।

। एवं कुमारकालो समत्तो[4] ।

पंचसयधणुपमाणो उसहजिणिदस्स होदि उच्छेहो । तत्तो पण्णासूणा णियमेण य पुप्फदतपेरते ॥ ५८५

उ ५०० । अ ४५० । सं ४०० । अ ३५० । सु ३०० । प २५० । सु २०० । चंद १५० । पुप्फ १०० ।

एत्तो जाव अणतं दसदसकोदंडमेत्तपरिहीणो । तत्तो णेमिजिणतं पणपणचावेहि परिहीणो ॥ ५८६

सी ९० । से ८० । वा ७० । वि ६० । अ ५० । ध ४५ । सं ४० । कु ३५ । अर ३० । म २५ । सुव्व २० । ण १५ । णे १० ।

श्रेयांस वर्ष २१ लाख । वासुपूज्य वर्ष १८ लाख । विमल वर्ष १५ लाख । अनन्त वर्ष ७ लाख ५० हजार । धर्म वर्ष २ लाख ५० हजार । शान्ति वर्ष २५ हजार । कुंथु वर्ष २३७५० । अर वर्ष २१ हजार ।

इसके आगे छह तीर्थंकरोका कुमारकाल क्रमसे एकसौ, सात हजार पाचसौ, पच्चीससौ, तीनसौ, तीस और तीस वर्षप्रमाण था ॥ ५८४ ॥

मल्लिनाथ वर्ष १०० । मुनिसुव्रत वर्ष ७५०० । नमिनाथ वर्ष २५०० । नेमिनाथ वर्ष ३०० । पार्श्वनाथ वर्ष ३० । महावीर वर्ष ३० ।

इसप्रकार कुमारकाल समाप्त हुआ ।

भगवान् ऋषभनाथके शरीरकी उचाई पाचसौ धनुषप्रमाण थी । इसके आगे पुष्पदन्त-पर्यन्त शरीरकी उचाई नियमसे पचास धनुप कम होती गई है ॥ ५८५ ॥

ऋषभ ध० ५०० । अजित ध० ४५० । सम्भव ध० ४०० । अभिनन्दन ध० ३५० ।

सुमति ध० ३०० । पद्मप्रभ ध० २५० । सुपार्श्व ध० २०० । चन्द्रप्रभ ध० १५० । पुष्पदन्त ध० १०० ।

इसके आगे अनन्तनाथ तीर्थंकरपर्यन्त दश दश धनुष और फिर नेमिनाथतक पाच पांच धनुष उत्सेध कम होता गया है ॥ ५८६ ॥

शीतल ध० ९० । श्रेयांस ध० ८० । वासुपूज्य ध० ७० । विमल ध० ६० । अनन्त ध० ५० । धर्म ध० ४५ । शान्ति ध० ४० । कुंथु ध० ३५ । अर ध० ३० । मल्लि ध० २५ । मुनिसुव्रत ध० २० । नमि ध० १५ । नेमि ध० १० ।

१ [वस्स] २ द एकसय. ३ द १००००. ४ द समत्ता, ब सम्मत्ता.

इगिवीसपुव्वलक्खा पण्णाससहस्सपुव्वसंजुत्ता । सोलसपुव्वंगहिया रज्जं पउमप्पहजिणस्स ॥ ५९४

पुव्व २१५०००० अंग १६ ।

चोद्दस सयस्सहस्सा पुव्वाण तह य पुव्वअंगाइं । विसदिपरिमाणाइं णेयाणि सुपाससामिस्स ॥ ५९५

पुव्व १४००००० अंग २० ।

पण्णाससहस्साधियछल्लक्खपमाणवरिसपुव्वाणि । पुव्वगा चउवीसा चंदप्पहजिणवरिंदस्स ॥ ५९६

पुव्व ६५०००० अंग २४ ।

अडवीसपुव्वअगब्भहियं सुविहिस्स पुव्वलक्खद्धं । सीयलदेवस्स तहा केवलयं पुव्वलक्खद्धं ॥ ५९७

पुव्व ५०००० अग २८ । पुव्व ५०००० ।

सेयंसजिणेसस्स य दुचालसंखाणि वासलक्खाणि । पढम चिय परिहरिया रज्जसिरी वासुपुज्जेण ॥ ५९८

वस्साणि ४२००००० ।

विमलस्स तीसलक्खा अणंतणाहस्स पंचदसलक्खा । लक्खा पणप्पमाणा वासाणं धम्मसामिस्स ॥ ५९९

वासाणि ३०००००० । १५००००० । ५००००० ।

लक्खस्स पादमाणं संतिजिणेसस्स मंडलीसत्तं । तस्स य चक्कधरत्तो तत्तियमेत्ताणि वस्साणि ॥ ६००

२५००० । २५००० ।

पद्मप्रभ जिनेन्द्रका राज्यकाल सोलह पूर्वांग सहित इक्कीस लाख पचास हजार पूर्व-प्रमाण था ॥ ५९४ ॥ पद्मप्रभ पूर्व २१५०००० + पूर्वांग १६ ।

सुपार्श्वनाथ स्वामीका राज्यकाल बीस पूर्वांग सहित चौदह लाख पूर्वप्रमाण जानना चाहिये ॥ ५९५ ॥ सुपार्श्व पूर्व १४००००० + पूर्वांग २० ।

चन्द्रप्रभ जिनेन्द्रके राज्यकालका प्रमाण छह लाख पचास हजार वर्षपूर्व और चौबीस पूर्वांग है ॥ ५९६ ॥ चन्द्रप्रभ पूर्व ६५०००० + पूर्वांग २४ ।

सुविधिनाथ ( पुष्पदन्त ) स्वामीका राज्यकाल अट्ठाईस पूर्वांग अधिक अर्ध लाख पूर्व, और शीतलनाथका केवल अर्ध लाख पूर्वप्रमाण ही था ॥ ५९७ ॥

सुविधि पूर्व ५०००० पूर्वांग २८ । शीतल पूर्व ५०००० ।

भगवान् श्रेयांसका राज्यकाल ब्यालीस लाख वर्षप्रमाण था । वासुपूज्य जिनेन्द्रने पहिले ही राज्यलक्ष्मीको छोड़ दिया था ॥ ५९८ ॥ श्रेयांस ४२००००० वर्ष ।

विमलनाथका राज्यकाल तीस लाख, अनन्तनाथका पन्द्रह लाख, और धर्मनाथ स्वामीका पांच लाख वर्षप्रमाण था ॥ ५९९ ॥ विमल वर्ष ३००००००, अनंत १५०००००, धर्म ५००००० ।

शान्ति जिनेन्द्रका मण्डलेशत्वकाल एक लाखके चतुर्थांशप्रमाण और चक्रवर्तित्वकाल भी इतने ही वर्षप्रमाण था ॥ ६०० ॥ शान्ति मंडलेशत्व २५०००, चक्रवर्तित्व २५००० वर्ष ।

---

१ द ब दुबाल.

तेवीस सहस्साइं सगसयपण्णास मंडलीसत्तं । कुंथुजिणिंदस्स तहा ताइं चियं चक्कवट्टित्ते[1] ॥ ६०१

२३७५० । २३७५० ।

इगिवीस सहस्साइं वस्साइं होति मंडलीसत्ते । अरणामम्मि जिणिंदे ताइं चिय चक्कवट्टित्ते ॥ ६०२

२१००० । २१००० ।

ण हि रज्जं मल्लिजिणे पण्णारसपणसहस्सवासाइं । सुव्वयणमिणाहाणं णेमित्तिदयस्स ण हि रज्जं[3] ॥ ६०३

मल्लि ० । मुणिसुव्वय १५००० । णमि ५००० । णेमि ० । पास ० । वीर ० ।

रिसहादीण चिण्ह गोवदिगयतुरगवाणरा कोक । पउमं णदावत्त अद्धससी मयरसोत्तीया ॥ ६०४

गड महिसवराहो[4] साहीवज्जाणि हरिणछगलो[5] य । तगरकुसुमा य कलसा कुम्मुप्पलसंखअहिसिंहा ॥ ६०५

अरकुथुसतिणामा तित्थयरा चक्कवट्टिणो[7] भूदा । सेसा अणुवमभुवबलसाहियरिवुमंडला[8] जादा ॥ ६०६

सतिदुयवासुपुज्जा सुमइदुय [9]सुव्वुदादिपचजिणा । णियपच्छिमजम्माणं उपओगा जादवेरग्गा ॥ ६०७

अजियजिणपुप्फदंता अणतदेओ य धम्मसामी य । दट्ठूण उक्कवडण ससारसरीरभोगणिव्विण्णा ॥ ६०८

अरसंभवविमलजिणा अब्भविणासेण जादवेरग्गा । सेयंससुपासजिणा वसंतवणलच्छिणासेण ॥ ६०९

कुंथु जिनेन्द्र तेईस हजार सातसौ पचास वर्षतक मण्डलेश और फिर इतने ही वर्षप्रमाण चक्रवर्ती रहे ॥ ६०१ ॥ २३७५० । २३७५० ।

अरनाथ जिनेन्द्रके इक्कीस हजार वर्ष मण्डलेश अवस्थामे और इतने ही वर्ष चक्रवर्तित्वमे व्यतीत हुए ॥ ६०२ ॥ २१००० । २१००० ।

मल्लि जिनेन्द्रने राज्य नहीं किया। सुव्रत और नमिनाथका राज्यकाल क्रमशः पन्द्रह हजार और पांच हजार वर्षप्रमाण था । नेमि आदिक शेष तीनो तीर्थंकरोने राज्य नहीं किया ॥ ६०३ ॥

मल्लि ० । मुनिसुव्रत १५००० वर्ष । नमि ५००० वर्ष । नेमि ० । पार्श्व ० । वीर ० ।

बैल, गज, अश्व, बन्दर, चकवा, कमल, नद्यावर्त, अर्धचन्द्र, मगर, स्वस्तिक, गेंड़ा, भैंसा, शूकर, सेही, वज्र, हरिण, छाग, तगरकुसुम ( मत्स्य ), कलश, कूर्म, उत्पल ( नीलकमल ), शंख, सर्प और सिंह ये क्रमशः ऋषभादिक चौबीस तीर्थंकरोके चिह्न है ॥ ६०४–६०५ ॥

अरनाथ, कुथुनाथ और शान्तिनाथ नामके तीन तीर्थंकर चक्रवर्ती हुए और शेष तीर्थंकर अपने अनुपम बाहुबलसे रिपुवर्गको सिद्ध करनेवाले ( माण्डलिक राजा ) हुए हैं ॥ ६०६ ॥

शान्ति और कुथु, वासुपूज्य, सुमति और पद्म, तथा सुव्रतादिक पाच तीर्थंकर अपने पिछले जन्मोके स्मरणसे वैराग्यको प्राप्त हुए ॥ ६०७ ॥

अजितजिन, पुष्पदन्त, अनन्तदेव और धर्मनाथ स्वामी उल्कापातको देखकर संसार, शरीर एवं भोगोसे विरक्त हुए ॥ ६०८ ॥

अरनाथ, संभवनाथ, और विमल जिनेन्द्र मेघके विनाशसे; तथा भगवान् श्रेयांस और सुपार्श्व जिनेन्द्र वसन्तकालीन वनलक्ष्मीके विनाशसे वैराग्यको प्राप्त हुए ॥ ६०९ ॥

---

१ द ब तायं चिय २ एषा गाथा ब-पुस्तके पुनरुक्ता ३ ब °त्तिदयसणाहिं°. ४ द वराहो. ५ द ब सीहा. ६ द ब तगरा. ७ द ब चक्कवट्टिणा. ८ द °रिसमडला, ब °रिवमडला. ९ ब सुवुदादि.

चंदप्पहमल्लिजिणा अद्धुवपहुदीहिं जादवेरग्गा । सीयलओ हिमणासे उसहो णीलजसाए मरणाओ ॥ ६१०
गंधव्वणयरणासे णंदणदेवा वि जादवेरग्गा । इय बाहिरहेदूहि जिणा विरागेण चिंतेंति ॥ ६११
णिरएसु णत्थि सोक्खं णिमेसमेत्तं [1]पि णारयाण सदा । दुक्खाइं[2] दारुणाइं वट्टंते[3] पच्चमाणाणं ॥ ६१२
जं कुणदि विसयलुद्धो[4] पावं तस्सोदयम्मि णिरएसु । तिव्वाउ[5] वेदणाओ पावंतो विलवदि वसण्णो ॥ ६१३
खणमित्ते[6] विसयसुहे जे दुक्खाइं असंखकालाइं । पविसंति घोरणिरए ताणं समो णत्थि णिब्बुद्धी ॥ ६१४
अंधो[7] णिवडइ कूवे बहिरो ण सुणेदि साधुउवदेसं । पेच्छंतो णिसुणंतो णिरए जं पडइ तं चोज्जं ॥ ६१५
भोत्तूण णिमिसमेत्तं विसयसुहं विसयदुक्खबहुलाइं । तिरयगदीए पावा चेट्ठंति अणंतकालाइं ॥ ६१६
ताडणतासणबंधणवाहणलंछणविहेडणं[8] दमणं । कण्णच्छेदणणासाविंधणणिल्लंछणं चेव ॥ ६१७
छेदणभेदणदहणं णिप्पीडणगालणं छुधा तण्हा । भक्खणमद्दणमलणं विकत्तणं सीदमुण्हं च ॥ ६१८

चन्द्रप्रभ और मल्लिजिन अध्रुव ( बिजली ) आदिसे, शीतलनाथ हिमके नाशसे, और भगवान् ऋषभदेव नीलजसाके मरणमें विरक्तिको प्राप्त हुए ॥ ६१० ॥

गन्धर्व नगरके नाशसे अभिनन्दन स्वामी विरक्त हुए । इसप्रकार इन बाह्य हेतुओंसे विरक्त होकर वे तीर्थंकर चिन्तवन करते हैं ॥ ६११ ॥

नरकोंमें पचनेवाले नारकियोंको क्षणमात्र भी सुख नहीं है, किन्तु उन्हें सदैव दारुण दुःखोंका अनुभव होता रहता है ॥ ६१२ ॥

विषयोंमें लुब्ध होकर जीव जो कुछ पाप करता है उसका उदय आनेपर नरकोंमें तीव्र वेदनाओंको पाकर विषण्ण हो विलाप करता है ॥ ६१३ ॥

जो लोग क्षणमात्र रहनेवाले विषयसुखके निमित्त असंख्यात कालतक दुःखोंका अनुभव करते हुए घोर नरकोंमें प्रवेश करते हैं उनके समान निर्बुद्धि और कोई नहीं है ॥ ६१४ ॥

यदि अंधा कुएँमें गिरता है और बहिरा सदुपदेशको नहीं सुनता है तो यह कोई आश्चर्यकी बात नहीं है, परन्तु जीव जो देखता व सुनता हुआ भी नरकमें पडता है यह आश्चर्य है ॥ ६१५ ॥

पापी जीव क्षणमात्र विषयसुखको भोगकर विषम एवं प्रचुर दुःखोंको भोगते हुए अनन्त कालतक तिर्यंच गतिमें रहते हैं ॥ ६१६ ॥

तिर्यंच गतिमें ताडना, त्रास देना, बांधना, बोझा लादकर देशान्तरको लेजाना, शंखादिकके आकारसे जलाना, कष्ट पहुंचाना, दमन करना, कानोंका छेदना, नासाका वेधना, अण्डकोशको नष्ट करना, छेदन, भेदन, दहन, निष्पीडन, गालन, क्षुधा, तृष्णा, भक्षण, मर्दन, मलन, विकर्तन, शीत और उष्ण ( इत्यादिक दुख प्राप्त होते हैं ) ॥ ६१७–६१८ ॥

१ द णिमेसमेत्तंमि. २ द दुक्खाइ ३ द वड्ढंते. ४ द ब लुद्धा. ५ द तिव्वाओ. ६ द खणमत्तो. ७ द ब अंधा. ८ द ब विहेदण ९ द मेलिच्छण, ब मेलाच्छिण.

एव अणंतखुत्तो णिच्चचदुग्गादिणिगोदमज्झम्मि । जम्मणमरणरहट्टं अणतखुत्तो परिगदो[1] ज ॥ ६१९
पुव्वगदपावगुरुगो मादापिदरस्स रत्तसुक्कादो । जादूण य दसरत्त अच्छदि कललस्सरूवेण[2] ॥ ६२०
कलुसीकदम्मि[3] अच्छदि दसरत्त तत्तिय मि थिरभूद । पत्तेक्क मास चिय बुब्बुद[4]घणभूदमासपेसी य ॥ ६२१
पच[5]पुलगाउअगोवगाइ चम्मरोमणहरूव[6] । फदणमट्ठममासे णवमे दसमे य णिग्गमण ॥ ६२२
असुची यपेक्खणिज्ज दुग्गंध मुत्तसोणिददुवारं । वोत्तु पि लज्जणिज्ज पोट्टमुह जम्मभूमी से ॥ ६२३
आमासयस्स हेट्ठा उवरि पक्कासयस्स गूधम्मि । मज्झम्मि वत्थिपडले[7] पच्छण्णो वमिकपिज्जतो ॥ ६२४
अच्छदि णवदसमासे गब्भे आहरदि[8] सव्वअगेसु । गूधरस अइकुणिम घोरतर दुक्खसभूद ॥ ६२५
बालत्तणम्मि[9] गुरुग दुक्ख पत्तो यजाणमागेण । जोव्वणकाले मज्झे इत्थीपासम्मि ससत्तो ॥ ६२६
वेढेदि[10] विसय[11]हेदु कलत्तपासेहि दुव्विमोचेहि । कोसेण कोसकारो व दुम्मदी[12] मोहपासेसु ॥ ६२७

इसप्रकार अनन्तवार नित्य और चतुर्गति (इतर) निगोदमे जाकर अनन्तवार जिस जन्म-मरणरूप अरहट (घटीयत्र) को प्राप्त किया है (उसके विषयमे विचार कर) ॥ ६१९ ॥

पूर्वकृत महा पापके उदयसे जीव माताके रक्त और पिताके शुक्रसे उत्पन्न होकर दश रात्रितक कललरूप पर्यायमे रहता है ॥ ६२० ॥

पश्चात् दश रात्रितक कलुषीकृत पर्यायमे और इतनी ही अर्थात् दश रात्रितक स्थिरीभूत पर्यायमे रहता है। इसके पश्चात् प्रत्येक मासमे क्रमसे बुद्बुद, घनभूत, मासपेशी, पाच पुलक, आगोपाग और चर्म, तथा रोम व नखोकी उत्पत्ति होती है। पुन. आठवे मासमें स्पदन क्रिया और नववे या दशवे मासमे निर्गमन होता है ॥ ६२१-६२२ ॥

जो अशुचि है, अदर्शनीय है, दुर्गंधसे युक्त है, मूत्र और खूनका द्वार है, और जिसके कहनेमे भी लज्जा आती है, ऐसा जो उदरका मुख (योनि) है, वह इस प्राणीके जन्मका स्थान है ॥ ६२३ ॥

यह प्राणी गर्भसमयमे आमाशयके नीचे और पकाशयके ऊपर मलमे बीचोबीच वास्तिपटलसे (जरायुपटलसे) आच्छादित, वान्ति (वमन) को पीता हुआ नौ दश मास गर्भमे स्थित रहता है और वहां सब अंगोमे अत्यन्त दुर्गन्धसे युक्त एव भयानक दुखसे उत्पन्न ऐसे विष्टारसको आहारके रूपमे ग्रहण करता है ॥ ६२४-६२५ ॥

यह जीव बालकपनमे अज्ञान रहनेसे भारी दुखको प्राप्त हुआ, और यौवनकालमे स्त्रीके पासमें आसक्त रहा ॥ ६२६ ॥

जिसप्रकार रेशमका कीडा रेशमके तन्तुजालसे अपने आपको वेष्टित करता है, उसीप्रकार यह दुर्मति जीव मोहपाशमे बधकर विषयके निमित्त दुर्विमोच स्त्रीरूप पाशोसे अपनेको मोहजालमें फसा लेता है ॥ ६२७ ॥

१ द परिगदा ज, ब परिगदाज्ञ २ द कललहस्स. ३ द ब कलुसे°. ४ द °च्छुच्छुदघणभूद°. ५ द ब पचबलकाउ° ६ द चमणमरोमरूव, ब चणमरोमरूव ७ द ब तिव्वपडले ८ ब आहारदि. ९ द ब बालत्तणपि. १० द ब वेढेदि. ११ द ब °हेदू १२ द नट्ठुमदी, ब नट्ठुममदी°.

कामातुरस्स गच्छदि खणमिव[1] संवच्छराणि बहुगाणि। पाणितलधरिदगंडो[2] बहुसो चिंतेदि दीणमुहो[3] ॥ ६२८
कामुम्मत्तो पुरिसो कामिज्जंते जणे यलभमाणे[4] । घत्तदि[5] मरिदु बहुधा मरुप्पपातादिकरणेहि ॥ ६२९
कामप्पुण्णो[6] पुरिसो तिलोक्कसार पि जहदि सुदलाह । कुणदि असजमबहुल अणतससारसंजणणं ॥ ६३०
उच्चो[7] धीरो वीरो बहुमाणीओ वि विसयलुद्धमई[8] । सेवदि णीच णिच्च सहदि हु बहुगं पि[9] अवमाणं ॥ ६३१
दुक्खं दुज्जसबहुल इह लोगे दुग्गदि पि परलोगे । हिडदि दूरमपारे ससारे विसयलुद्धमई ॥ ६३२
विसयामिसेहि पुण्णो[10] अणतसोक्खाण हेदु सम्मत्त । सच्चारित्त जहदि[11] हु तणं व लज्ज च मज्जादं ॥ ६३३
सीद उण्ह तण्ह छुधं च दुस्सेज्जभत्तपथसम । सुकुमालको वि कामी सहदि वहदि भारमतिगुरुग ॥ ६३४
अवि य वधो जीवाण मेहुणसण्णाए होदि बहुगाण । तिलणालीए[12] तत्तायसप्पवेसो व्व जोणीए[13] ॥ ६३५
इह लोके वि महल्ल दोस[14] कामस्स वसगदो पत्तो । कालगदो त्रि अणत दुक्ख पावेदि कामधो ॥ ६३६

कामातुर जीवके बहुतसे वर्ष क्षणमात्रके समान चले जाते हैं। वह हस्ततलपर कपोलको रखकर दीनमुख होता हुआ बहुतप्रकार चिन्ता करता है ॥ ६२८ ॥

कामोन्मत्त पुरुष अभीष्ट जनको न पाकर बहुधा मरुप्रपातादि साधनोसे मरनेकी चेष्टा करता है ॥ ६२९ ॥

कामसे परिपूर्ण पुरुष तीन लोकमे श्रेष्ठ श्रुतलाभको छोड़ देता है और अनन्त ससारको उत्पन्न करनेवाले प्रचुर असयमको करता है ॥ ६३० ॥

उच्च, धीर, वीर और बहुत मानी भी मनुष्य विपयमे लुब्धबुद्धि होकर नित्य ही नीचका सेवन करता है और बहुत प्रकारके अपमानको सहता है ॥ ६३१ ॥

जिसकी बुद्धि विषयोमे लुब्ध है, वह पुरुष इस लोकमे प्रचुर अपकीर्तियुक्त दुःखको तथा परलोकमे दुर्गतिको प्राप्त करके अपार संसारमे बहुत कालतक परिभ्रमण करता है ॥ ६३२ ॥

विषयभोगोसे परिपूर्ण पुरुष अनन्तसुखके कारणभूत सम्यक्त्व, सम्यक्चारित्र, तथा लज्जा और मर्यादाको तृणके समान छोड़ देता है ॥ ६३३ ॥

सुकुमार भी कामी पुरुष शीत, उष्ण, तृष्णा, क्षुधा, दुष्ट शय्या, खोटा आहार और मार्गश्रमको सहता है तथा अत्यन्त भारी बोझेको ढोता है ॥ ६३४ ॥

तथा, मैथुनसंज्ञासे तिलोंकी नालीमें तप्त लोहेके प्रवेशके समान योनिमे बहुतसे जीवोका वध होता है ॥ ६३५ ॥

कामके वशीभूत हुआ पुरुष इस लोकमे भी महान् दोषको प्राप्त होता है और कामान्ध हुवा मरकर परलोकमे भी अनन्त दुःख पाता है ॥ ६३६ ॥

१ द खणमवि. २ ब पालितल°. ३ द ब दीणमुहे. ४ द जणो य असमाणो, ब जणे य असमाणो. ५ द ब पुत्तदि. ६ द कामं पुणो, ब काम पुण्णो ७ द ब उच्चा. ८ द °लद्धमई. ९ द ब बहुवाणि. १० ब पुणो. ११ ब जादि हु. १२ द तिलणाणीए, ब तिलघाणीए. १३ द ब जाणीए. १४ द ब दोसा.

सोणियसुक्कुपाइयदेहो[1] दुक्खाइ गब्भवासम्मि । सहिदूण दारुणाइ धिट्ठो[2] पावाइं कुणइ पुणो ॥ ६३७
वाहिणिहाण[3] देहो बहुपोससुपोसियो वि सयधाइ[4] । अत्थी पवणपणोल्लियं[5]पायवदलचचलसहावो[6] ॥ ६३८
तारुण्ण तडितरल विसयाहिरत्तं विरसवित्थारा । अत्था अणत्थमूल अविचारियसुदर सव्व ॥ ६३९
मादा पिदा कलत्त पुत्ता बधू य इदजाला य । दिट्ठपणट्ठाइ खणे[7] मणस्स दुसहाइ[8] सल्लाइं ॥ ६४०
पत्ता यत्थावेहि सोक्ख भावेहि णिच्चगरुवांइ[9] । दुक्खाइ माणसाइ देवगदीए अणुभवति ॥ ६४१
चइदूण चउगदीओ दारुणदुव्वारदुक्खखाणीओ । परमाणंदणिहाण णिव्वाण आसु वच्चामो ॥ ६४२
तम्हा मोक्खस्स कारण—
दारवदीए[10] णेमी सेसा तेवीस तेसु तित्थयरा । णियणियजादपुरेसु गिण्हति जिणिददिक्खाइं ॥ ६४३
चेत्तासिदणवमीए तदिए पहरम्मि उत्तरासाढे । सिद्धत्थवणे उसहो उववासे छट्ठमम्मि णिक्कतो[11] ॥ ६४४
माघस्स सुक्कणवमीअवरण्हे रोहिणीसु अजियजिणो । रम्मे सहेदुगवणे[12] अट्ठमभत्तम्मि णिक्कतो ॥ ६४५

शोणित और शुक्रसे उत्पन्न हुई देहसे युक्त जीव महा भयानक दुःखोको सहकर निर्लज्ज हुआ फिरसे पापोको करता है ॥ ६३७ ॥

बहुतसे पुष्टिकारक पदार्थोंसे अच्छी तरह सैकडों प्रकारसे पोषा गया भी यह व्याधियोका निधानभूत शरीर पवनसे प्रेरित वृक्षके पत्तेके समान चचल स्वभाववाला है ॥ ६३८ ॥

विपयाभिरक्त तारुण्य बिजलीके समान चचल है और अर्थ अर्थात् इद्रियविषय नीरसतापूर्ण है, अनर्थके मूलकारण है इसप्रकार ये सब अनर्थके मूल और अविचारितरम्य ही है ॥ ६३९ ॥

माता, पिता, कलत्र, पुत्र और बन्धुजन ये सब इन्द्रजालके समान क्षण भरमे देखते देखते नष्ट होते हुए मनके लिये दुस्सह शल्य है ॥ ६४० ॥

देवगतिमे सुखको प्राप्त हुए जीव उस सुखके विनाशकी चिन्तारूप भावोसे नित्य ही महान् मानसिक दुःखोका अनुभव किया करते है ॥ ६४१ ॥

अत एव दारुण और दुर्निवार दुःखोकी खानिभूत इन चारो गतियोंको छोड़कर हम उत्कृष्ट आनन्दके निधानस्वरूप मोक्षको शीघ्र ही प्राप्त करें ॥ ६४२ ॥

इसीलिये मोक्षके निमित्त—

उन चौबीस तीर्थंकरोमेसे भगवान् नेमिनाथ द्वारावती नगरीमे और शेष तेईस तीर्थंकर अपने अपने जन्मस्थानोमे जिनेन्द्रदीक्षाको ग्रहण करते हैं ॥ ६४३ ॥

भगवान् ऋषभदेव चैत्रकृष्णा नवमीके तीसरे पहर उत्तराषाढ़ नक्षत्रमे सिद्धार्थवनमे षष्ठ उपवासके साथ दीक्षित हुए ॥ ६४४ ॥

अजित जिनेन्द्र माघशुक्ला नवमीके दिन अपराह्ण कालमे रोहिणी नक्षत्रके रहते सुन्दर सहेतुकवनमे अष्टम भक्तके साथ दीक्षित हुए ॥ ६४५ ॥

१ द ब °सुक्कपाइयदाहो २ द दिट्ठो, ब विट्ठो ३ द ब वाहिणिणाह. ४ द ब सयधार. ५ द ब पणोचिय. ६ द ब °सहावा. ७ ब खणो. ८ द ब दुसमाइ. ९ द ब °गरुवाहिं. १० ब दारवदीये. ११ द ब णिक्कता. १२ द ब सुहेदुगवणे.

मग्गसिरपुण्णिमाए तदिए पहरम्मि तदियउववासे । जेट्ठाए णिक्कंतो संभवसामी सहेदुगम्मि वणे ॥ ६४६
सिदबारसिपुव्वण्हे माघे मासे पुणव्वसूरिक्खे । उग्गवणे उववासे तदिए अभिणंदणो य णिक्कंतो[1] ॥ ६४७
णवमीए पुव्वण्हे मघासु वइसाहसुक्कपक्खम्मि । सुमई सहेदुगवणे णिक्कंतो तदियउववासे ॥ ६४८
चेत्तासु किण्हतेरसिअवरण्हे कत्तियस्स[2] णिक्कंतो । पउमप्पहो जिणिंदो तदिए खवणे मणोहरुज्जाणे ॥ ६४९
सिदबारसिपुव्वण्हे जेट्ठस्स विसाहभम्मि जिणदिक्खं । गेण्हेदि तदियखवणे सुपासदेवो सहेदुगम्मि वणे ॥ ६५०
अणुराहाए पुस्से बहुले एयारसीए अवरण्हे । चंदपहो[3] धरइ तव सव्वत्थवणम्मि तदियउववासे ॥ ६५१
अणुराहाए पुस्से सिदपक्खेकारसीए अवरण्हे । पव्वजिओ[4] पुप्फवणे तदिए खवणम्मि पुप्फयतजिणो ॥ ६५२
माघस्स किण्हबारसिअवरण्हे[5] मूलभम्मि पव्वज्जा । गहिया य[6] सहेदुवणे सीयलदेवेण तदियउववासे ॥ ६५३
एक्कारसिपुव्वण्हे फग्गुणबहुले मणोहरुज्जाणे । सवणम्मि तदियखवणे सेयंसो धरइ जिणदिक्खं ॥ ६५४
फग्गुणकसणचउद्दसिअवरण्हे वासुपुज्जतवगहणं । रिक्खम्मि विसाखाए इगिउववासे मणोहरुज्जाणे ॥ ६५५

सम्भवनाथ स्वामीने मगसिर मासकी पूर्णिमाको तृतीय पहरमे ज्येष्ठा नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमे तृतीय उपवासके साथ दीक्षा ग्रहण की ॥ ६४६ ॥

अभिनन्दन भगवान्‌ने माघशुक्ला द्वादशीके दिन पुर्वाह्ण कालमे पुनर्वसु नक्षत्रके रहते उग्रवनमे तृतीय उपवासके साथ दीक्षा धारण की ॥ ६४७ ॥

भगवान् सुमतिनाथ वैशाखशुक्ला नवमीको पूर्वाह्ण कालमे मघा नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमे तृतीय उपवासके साथ दीक्षित हुए ॥ ६४८ ॥

पद्मप्रभ जिनेन्द्र कार्तिककृष्णा त्रयोदशीके अपराह्ण समयमे चित्रा नक्षत्रके होते हुए मनोहर उद्यानमे तृतीय भक्तके साथ दीक्षित हुए ॥ ६४९ ॥

भगवान् सुपार्श्वनाथने ज्येष्ठशुक्ला द्वादशीको पूर्वाह्ण कालमे विशाखा नक्षत्रके रहते सहेतुक-वनमे तृतीय उपवासके साथ जिनदीक्षा ग्रहण की ॥ ६५० ॥

चन्द्रप्रभ भगवान्‌ने पौषकृष्णा एकादशीके दिन अपराह्ण कालमे अनुराधा नक्षत्रके रहते तृतीय उपवासके साथ सर्वार्थवनमे तपको धारण किया ॥ ६५१ ॥

पुष्पदन्त तीर्थंकर पौषशुक्ला एकादशीको अपराह्ण समयमे अनुराधा नक्षत्रके रहते पुष्पवनमें तृतीय भक्तके साथ दीक्षित हुए ॥ ६५२ ॥

शीतलनाथ स्वामीने माघकृष्णा द्वादशीके दिन अपराह्ण समयमें मूल नक्षत्रके होते हुए सहेतुक वनमे तृतीय उपवासके साथ प्रव्रज्या ( दीक्षा ) ग्रहण की ॥ ६५३ ॥

भगवान् श्रेयांसने फाल्गुनकृष्णा एकादशीको पूर्वाह्ण समयमे श्रवण नक्षत्रके रहते मनोहर उद्यानमें तृतीय भक्तके साथ जिनदीक्षा धारण की ॥ ६५४ ॥

वासुपूज्य जिनेन्द्रने फाल्गुनकृष्णा चतुर्दशीके दिन अपराह्ण कालमे विशाखा नक्षत्रके रहते मनोहर उद्यानमे एक उपवासके साथ तप ग्रहण किया ॥ ६५५ ॥

१ ब णिक्कंता. २ ब कित्तियस्स. ३ द ब चंदप्पह. ४ द ब पव्वज्जिय ५ द किण्हे. ६ द ब र.

माघस्स सिदचउत्थीअवरण्हे तह सहेदुगम्मि वणे । उत्तरभद्दपदाण विमलो णिक्कमइ तदियउववासे ॥ ६५६
जेट्ठस्स बहुलबारसिअवरण्हे रेवदीसु खवणतिए । धरिया सहेदुगवणे अणतदेवेण तवलच्छी ॥ ६५७
सिदतेरसिअवरण्हे भद्दपदे पुस्सभम्मि खवणतिए । णमिऊण सिद्धाणं सालिवणे णिक्कमइ धम्मो ॥ ६५८
जेट्ठस्स बहुलचोत्थी[1]अवरण्हे भरणिभम्मि चूदवणे । पडिवज्जदि पव्वज्ज संतिजिणो तदियउववासे ॥ ६५९
वइसाहसुद्धपाडिवअवरण्हे कित्तियासु खवणतिए । कुंथू सहेदुगवणे पव्वजिओ पणमिऊण सिद्धाणं[2] ॥ ६६०
मग्गसिरसुद्धदसमीअवरण्हे रेवदीसु अरदेओ । तदियखवणम्मि गेण्हदि जिणिदरूव सहेदुगम्मि वणे ॥ ६६१
मग्गसिरसुद्धएक्कारसिए तह अस्सिणीसु पुव्वण्हे । धरदि[3] तव सालिवणे मल्ली[4] छट्ठेण भत्तेण ॥ ६६२
वइसाहबहुलदसमीअवरण्हे समणभम्मि णीलवणे । उववासे तदियम्मि य सुव्वददेवो[5] महावदं धरदि ॥ ६६३
आसाढबहुलदसमीअवरण्हे अस्सिणीसु चेत्तवणे[6] । णमिणाहो पव्वज्जं पडिवज्जदि तदियखवणम्हि ॥ ६६४
चेत्तासु सुद्धसट्ठीअवरण्हे सावणम्मि णेमिजिणो । तदियखवणम्मि गिण्हदि सहकारवणम्मि तवचरण ॥ ६६५

विमलनाथ स्वामीने माघशुक्ला चतुर्थीको अपराह्न कालमे उत्तर भाद्रपद नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमे तृतीय उपवासके साथ दीक्षा ग्रहण की ॥ ६५६ ॥

भगवान् अनन्तनाथने ज्येष्ठकृष्णा द्वादशीके दिन अपराह्न कालमे रेवती नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमे तृतीय उपवासके साथ तपोलक्ष्मी धारण की ॥ ६५७ ॥

धर्मनाथ तीर्थंकरने भाद्रपदशुक्ला त्रयोदशीको अपराह्न कालमें पुष्य नक्षत्रके रहते शालिवनमे तृतीय उपवासके साथ सिद्धोको नमस्कार कर जिनदीक्षा ग्रहण की ॥ ६५८ ॥

शान्तिनाथ जिनेन्द्रने ज्येष्ठकृष्णा चतुर्थी ( ? चतुर्दशी ) के दिन अपराह्न कालमें भरणी नक्षत्रके रहते आम्रवनमे तृतीय उपवासके साथ जिनदीक्षा धारण की ॥ ६५९ ॥

भगवान् कुथुनाथ वैशाखशुक्ला प्रतिपद्को अपराह्न कालमे कृतिका नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमे तृतीय भक्तके साथ सिद्धोको प्रणाम कर दीक्षित हुए ॥ ६६० ॥

अरनाथ तीर्थंकरने मगसिरशुक्ला दशमीके दिन अपराह्न समयमे रेवती नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमे तृतीय भक्तके साथ जिनेन्द्ररूपको ग्रहण किया ॥ ६६१ ॥

मल्लि जिनेन्द्रने मगसिरशुक्ला एकादशीके दिन पूर्वाह्णमे अश्विनी नक्षत्रके रहते शालिवनमे षष्ठभक्तके साथ तपको धारण किया ॥ ६६२ ॥

सुव्रत देवने वैशाखकृष्णा दशमीको अपराह्न कालमे श्रवण नक्षत्रके रहते नीलवनमें तृतीय उपवासके साथ महाव्रतोको धारण किया ॥ ६६३ ॥

नमिनाथ भगवान्ने आषाढकृष्णा दशमीके दिन अपराह्न कालमे अश्विनी नक्षत्रके रहते चैत्रवनमे तृतीय भक्तके साथ दीक्षा स्वीकार की ॥ ६६४ ॥

भगवान् नेमिनाथने श्रावणशुक्ला षष्ठीको चित्रा नक्षत्रके रहते सहकार वनमें तृतीय भक्तके साथ तपको ग्रहण किया ॥ ६६५ ॥

१ द ब चोत्ती. २ ब सिद्धाणा. ३ द घरिदि, ब धरिद ४ द ब मल्लि. ५ द ब °देवा. ६ द ब चेत्तवणे.

माघस्सिदएक्कारसिपुव्वण्हे गेण्हदे विसाहासु । पव्वज्ज पासजिणो अस्सत्थवणम्मि छट्टभत्तेण ॥ ६६६

मग्गसिरबहुलदसमीअवरण्हे उत्तरासु णाधवणे[1] । तदियखवणम्मि गहिदं महव्वद वड्डमाणेण ॥ ६६७

पव्वजिदो[2] मल्लिजिणो रायकुमारेहिं तिसयमेत्तेहि । पासजिणो वि तह च्चिय एक्क च्चिय वड्डमाणजिणो[3] ॥ ६६८

मल्लि ३०० । पास ३०० । वीर १ ।

छावत्तरिजुदछस्सयसंखेहि वासुपुज्जसामी य । उसहो तालसएहि सेसा पुह पुह सहस्समेत्तेहि ॥ ६६९

वासु ६७६ । उसह ४००० । सेसे १००० ।

णेमी मल्ली वीरो कुमारकालम्मि वासुपुज्जो य । पासो वि य गहिदतवा सेसजिणा रज्जचरमम्मि ॥ ६७०

एक्कवरिसेण उसहो उच्छुरस कुणइ पारणं अवरे । गोक्खीरे[4] णिप्पण्णं अण्ण बिदियम्मि[5] दिवसम्मि ॥ ६७१

सव्वाण पारणदिणे णिवडइ वररयणवरिसमबरदो । पणघणहदंदहलक्ख[6] जेट्ठं अवरं सहस्सभाग च ॥ ६७२

दत्तिविसोहिविसेसोब्भेदणिमित्तं खु रयणमल्लीए । वायति दुदुहीओ देवा जलदेहि अतरिदा ॥ ६७३

पार्श्वनाथ जिनेन्द्रने माघशुक्ला एकादशीको पूर्वाह्ण कालमे विशाखा नक्षत्रके रहते षष्ठ भक्तके साथ अश्वत्थ वनमे दीक्षाको ग्रहण किया ॥ ६६६ ॥

वर्धमान भगवान्ने मगसिरकृष्णा दशमीके दिन अपराह्ण कालमे उत्तरा नक्षत्रके रहते नाथवनमें तृतीय भक्तके साथ महाव्रतोको ग्रहण किया ॥ ६६७ ॥

भगवान् मल्लिनाथ तीनसौ राजकुमारोके साथ दीक्षित हुए । पार्श्वनाथ भी उतने ही अर्थात् तीनसौ राजकुमारोके साथ, तथा वर्धमान जिनेन्द्र अकेले ही दीक्षित हुए ॥ ६६८ ॥

मल्लि ३०० । पार्श्व ३०० । वीर १ ।

वासुपूज्य स्वामी छहसौ छ्यत्तर, ऋषभनाथ चालीससौ, और शेष तीर्थकर पृथक् पृथक् एक हजार राजकुमारोके साथ दीक्षित हुए ॥ ६६९ ॥

वासु० ६७६ । ऋषभ ४००० । शेष १००० ।

भगवान् नेमिनाथ, मल्लिनाथ, महावीर, वासुपूज्य और पार्श्वनाथ, इन पाच तीर्थंकरोने कुमारकालमें, और शेष तीर्थंकरोने राज्यके अन्तमे तपको ग्रहण किया ॥ ६७० ॥

भगवान् ऋषभदेवने एक वर्षमे इक्षुरसकी पारणा की थी और इतर तीर्थकरोने दूसरे दिन गोक्षीरमे निष्पन्न अन्न अर्थात् खीरकी पारणा की थी ॥ ६७१ ॥

पारणाके दिन सब दाताओके यहा आकाशसे उत्तम रत्नोकी वर्षा होती है, जिसमे अधिकसे अधिक पांचके घनसे गुणित दश लाखप्रमाण अर्थात् साढे बारह करोड और कमसे कम इसके हजारवें भागप्रमाण रत्न बरसते है ॥ ६७२ ॥

दानविशुद्धिकी विशेषताको प्रकट करनेके निमित्त देव मेघोसे अन्तर्हित होते हुए रत्न-वृष्टिपूर्वक दुदुभी बाजोंको बजाते है ॥ ६७३ ॥

१ द उत्तरासुणाधरणे, ब उत्तरासुणापवणे २ ब पव्वाजिदो ३ ब वड्डमाणजिणे. ४ द गोखीरे ५ [ तिदियम्मि ]. ६ द ब पणपणहदं.

पसरइ दाणुग्घोसो वादि सुयधो[1] सुसीयलो पवणो । दिव्वकुसुमेसु गयण वरिसइ इय पंच चोज्जाणि[2] ॥ ६७४

उसहादीसु वासा सहस्सबारसचउद्दसट्ठरसा । बीस छदुमत्थकालो[3] छ च्चिय पउमप्पहे मासा ॥ ६७५

वासा १००० । १२ । १४ । १८ । २० । मा ६ ।

वासाणि णव सुपासे मासा चदप्पहम्मि तिण्णि तदो । चदुतिदुएक्का तिदुइगिसोलसचउवग्गचउकदी वासा ॥ ६७६

सुपास वास ९ । चद मा ३ । पुप्फ वा ४ । सीयल वास ३ । सेय वा २ । वासु १ । विमल ३ । अणत २ । धम्म १ । सति १६ । कुथु १६ । अर १६ ।

मल्लिजिणे छद्दिवसा एक्कारस सुव्वदे जिणे मासा । णमिणाहे णव मासा दिणाणि छप्पण्ण णेमिजिणे ॥ ६७७

मल्लि दिण ६ । सुव्वद मा ११ । णमि मा. ९ । णेमि दि ५६ ।

पासजिणे चउमासा बारसवासाणि वड्ढमाणजिणे । एत्तियमेत्ते समए केवलणाण[5] ण ताण उप्पण्णं ॥ ६७८

पास मास ४ । वीर वासा १२ ।

फग्गुणकिण्हेयारसपुव्वण्हे[4] पुरिमतालणयरम्मि । उत्तरसाढे उसहे उप्पण्ण केवल णाणं ॥ ६७९

उस समय दानका उद्घोष अर्थात् ‘जय जय’ शब्द फैलता है, सुगन्धित एव शीतल वायु चलती है और आकाशसे दिव्य फूलोकी वर्षा होती है । इस तरह ये पचाश्चर्य होते है ॥ ६७४ ॥

ऋषभादिक पाच तीर्थकरोका क्रमसे एक हजार वर्ष, बारह वर्ष, चौदह वर्ष, अठारह वर्ष और बीस वर्षप्रमाण तथा पद्मप्रभका केवल छह मासप्रमाण ही छद्मस्थकाल है ॥ ६७५ ॥

ऋषभ वर्ष १००० । अजित १२ । सभव १४ । अभिनदन १८ । सुमति २० । पद्मप्रभ मास ६ ।

सुपार्श्वनाथ स्वामीका छद्मस्थकाल नौ वर्ष, चन्द्रप्रभका तीन मास, और इसके आगे क्रमशः चार, तीन, दो, एक, तीन, दो, एक, सोलह, चारका वर्ग ( सोलह ) और फिर चारकी कृति अर्थात् वर्ग ( सोलह ) वर्षप्रमाण है ॥ ६७६ ॥

सुपार्श्व वर्ष ९ । चन्द्र. मा. ३ । पुष्प. व. ४ । शीतल व. ३ । श्रेयास व. २ । वासु व. १ । विमल व. ३ । अनन्त व २ । धर्म व. १ । शान्ति व. १६ । कुन्थु व १६ । अर व १६ ।

छद्मस्थकालमे मल्लि जिनेन्द्रके छह दिन, सुव्रत जिनेन्द्रके ग्यारह मास, नमिनाथके नौ मास और नेमिनाथके छप्पन दिन व्यतीत हुए ॥ ६७७ ॥

मल्लि दि. ६ । सुव्रत मा. ११ । नमि मा. ९ । नेमि दि. ५६ ।

पार्श्व जिनेन्द्रका चार मास और वर्धमान स्वामीका बारह वर्षप्रमाण छद्मस्थकाल रहा है । इतने समयतक अर्थात् उपर्युक्त छद्मस्थकालतक उन तीर्थकरोके केवलज्ञान उत्पन्न नहीं हुआ था ॥ ६७८ ॥ पार्श्व मास ४ । वीर वर्ष १२ ।

ऋषभनाथ भगवान्को फाल्गुनकृष्णा एकादशीके पूर्वाह्ण कालमें उत्तराषाढ़ नक्षत्रके रहते पुरिमताल नगरमें केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६७९ ॥

१ द सुयंधा. २ द ब चोजाणि. ३ ब छदुमट्ठ. ४ द ब कण्हि. ५ ब केवलणाणे.

पुस्सस्स सुक्कचोद्दसिअवरण्हे रोहिणिम्मि णक्खत्ते । अजियजिणे उप्पण्णं अणंतणाणं सहेदुगम्मि वणे ॥ ६८०
कत्तियसुक्के पंचमिअवरण्हे पुणव्वसुम्मि णक्खत्ते । उग्गवणे अभिणंदणजिणस्स संजाद सव्वगयं ॥ ६८१
पुस्सस्स पुण्णिमाए रिक्खम्मि करे[1] सहेदुगम्मि वणे । अवरण्हे उप्पण्णं सुमइजिणे केवलं णाणं ॥ ६८२
वइसाहसुक्कदसमीचित्तारिक्खे मणोहरुज्जाणे । अवरण्हे उप्पण्णं पउमप्पहजिणवरिंदस्स ॥ ६८३
फग्गुणकसिणे सत्तमिविसाहरिक्खे सहेदुगम्मि वणे । अवरण्हे असवत्तं[2] सुपासणाहस्स संजादं ॥ ६८४
तद्दिवसे अणुराहे सव्वत्थवणे दिणस्स पच्छिमए । चंदप्पहजिणणाहे संजादं सव्वभावगदं ॥ ६८५
कत्तियसुक्के तइए अवरण्हे मूलभे य पुप्फवणे । सुविहिजिणे उप्पण्णं तिहुवणसखोभयं णाणं ॥ ६८६
पुस्सस्स किण्हचोद्दसिपुव्वासाढे दिणस्स पच्छिमए । सीयलजिणस्स जादं अणंतणाणं सहेदुगम्मि वणे ॥ ६८७
माघस्स य अमवासे [ सवणे रिक्खे मणोहरुज्जाणे । अवरण्हे संजादं सेयंसजिणस्स केवलयं ॥ ६८८ ]

अजित जिनेन्द्रको पौषशुक्ला चतुर्दशीके अपराह्ण समयमें रोहिणी नक्षत्रके रहते सहेतुक-वनमें केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६८० ॥

[ संभवनाथ जिनेन्द्रको कार्तिककृष्णा पंचमीके अपराण्ह कालमें जेष्ठा नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमें केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥६८०*१॥ ]

अभिनन्दन जिनेन्द्रको कार्तिकशुक्ला पंचमीके अपराह्ण कालमें पुनर्वसु नक्षत्रके रहते उग्रवनमें सर्वगत अर्थात् केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६८१ ॥

सुमति जिनेन्द्रको पौष मासकी पूर्णिमाके अपराह्ण कालमें हस्त नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमें केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६८२ ॥

पद्मप्रभ जिनेन्द्रको वैशाखशुक्ला दशमीके अपराह्ण कालमें चित्रा नक्षत्रके रहते मनोहर उद्यानमें केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६८३ ॥

सुपार्श्वनाथ स्वामीको फाल्गुनकृष्णा सप्तमीके अपराह्ण कालमें विशाखा नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमें असपत्न अर्थात् केवलज्ञान उत्पन्न हुआ था ॥ ६८४ ॥

चन्द्रप्रभ जिनेन्द्रको उसी दिन अर्थात् फाल्गुनकृष्णा सप्तमीको दिनके पश्चिम भागमें अनुराधा नक्षत्रके रहते सर्वार्थ वनमें सम्पूर्ण पदार्थोंको अवगत करनेवाला केवल ज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६८५ ॥

सुविधिनाथ तीर्थंकरको कार्तिकशुक्ला तृतीयाके दिन अपराह्ण कालमें मूल नक्षत्रके रहते पुष्पवनमें तीनों लोकोंको क्षोभित करनेवाला केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६८६ ॥

शीतलनाथ तीर्थंकरको पौषकृष्णा चतुर्दशीको दिनके पश्चिम भागमें पूर्वाषाढ़ा नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमें अनन्तज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६८७ ॥

श्रेयांस जिनेन्द्रको माघ मासकी अमावस्याके दिन ( अपराह्ण कालमें श्रवण नक्षत्रके रहते मनोहर उद्यानमें केवलज्ञान प्राप्त हुआ ) ॥ ६८८ ॥

१ द रिक्खमि रके. २ द ब अवसत्त.

[ माघस्स सुक्कबिदिये ] विसाहरिक्खे मणोहरुज्जाणे । अवरण्हे संजादं केवलणाणं खु वासुपुज्जम्मि ॥ ६८९
पुस्से सिदिदसमीए अवरण्हे तह य उत्तरासाढे । विमलजिणिदे[1] जादं अणंतणाण सहेदुगम्मि वणे ॥ ६९०
चेत्तस्स य अमवासे रेवदिरिक्खे सहेदुगम्मि वणे । अवरण्हे सजादं केवलणाण अणतजिणे ॥ ६९१
पुस्सस्स पुण्णिमाए पुस्से रिक्खे सहेदुगम्मि वणे । अवरण्हे सजाद धम्मजिणिदस्स[2] सव्वगद ॥ ६९२
पुस्से सुक्केयारसि[3]भरणीरिक्खे दिणस्स पच्छिमए । चूदवणे सजाद[4] संतिजिणेसस्स केवल णाण ॥ ६९३
चेत्तस्स सुक्कतदिए कित्तियरिक्खे सहेदुगम्मि वणे । अवरण्हे उप्पण्ण कुंथुजिणेसस्स केवल णाण ॥ ६९४
कत्तियसुक्के बारसिरेवदिरिक्खे सहेदुगम्मि वणे । अवरण्हे उप्पण्ण केवलणाण अरजिणस्स ॥ ६९५
फग्गुणकिण्हे बारसिअस्सिणिरिक्खे मणोहरुज्जाणे । अवरण्हे मल्लिजिणे केवलणाण समुप्पण्ण ॥ ६९६
फग्गुणकिण्हे सट्ठीपुव्वण्हे सवणभे य णीलवणे । मुणिसुव्वयस्स जाद असहायपरक्कम णाणं ॥ ६९७
चित्तस्स सुक्कतइए अस्सिणिरिक्खे दिणस्स पच्छिमए । चित्तवणे सजाद अणतणाण णमिजिणस्स ॥ ६९८

वासुपूज्य जिनेंद्रको ( माघशुक्ला द्वितीयाके दिन ) अपराह्न कालमे विशाखा नक्षत्रके रहते मनोहर उद्यानमे केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६८९ ॥

विमलनाथ जिनेन्द्रके पौषशुक्ला दशमीको अपराह्न कालमे उत्तराषाढा नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमे अनन्तज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६९० ॥

भगवान् अनन्तनाथके चैत्रमासकी अमावस्याको अपराह्न कालमे रेवती नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमे केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६९१ ॥

धर्मनाथ जिनेन्द्रको पौष मासकी पूर्णिमाके दिन अपराह्न समयमे पुष्य नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमे सर्व पदार्थोंको अवगत करनेवाला केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६९२ ॥

शान्ति जिनेशको पौषशुक्ला एकादशीके दिन दिवसके पश्चिम भागमे भरणी नक्षत्रके रहते आम्रवनमे केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६९३ ॥

कुथुनाथ जिनेन्द्रको चैत्रशुक्ला तृतीयाके दिन अपराह्न कालमे कृतिका नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमे केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६९४ ॥

अरनाथ जिनेन्द्रको कार्तिकशुक्ला द्वादशीके अपराह्न कालमे रेवती नक्षत्रके रहते सहेतुक वनमें केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६९५ ॥

भगवान् मल्लिनाथको फाल्गुनकृष्णा द्वादशीके अपराह्न कालमे अश्विनी नक्षत्राके रहते मनोहर उद्यानमें केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६९६ ॥

मुनिसुव्रतनाथ तीर्थंकरको फाल्गुनकृष्णा षष्ठीके पूर्वाह्न समयमे श्रवण नक्षत्रके रहते नीलवनमें असहायपराक्रमरूप केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६९७ ॥

नमिनाथ जिनको चैत्रशुक्ला तृतीयाको दिनके पश्चिम भागमे अश्विनी नक्षत्रके रहते चित्रवनमे अनन्तज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६९८ ॥

१ ब °जिणदे. २ ब °जिणदस्स ३ द सुक्केबारासि. ४ द ब सजादो.

अस्सउजसुक्कपडिवदपुव्वण्हे उज्जयतगिरिसिहरे । चित्ते रिक्खे जाद णेमिस्स य केवल णाणं ॥ ६९९
चित्ते बहुलचउत्थीविसाहरिक्खम्मि पासणाहस्स । सक्कपुरे पुव्वण्हे केवलणाण समुप्पण्ण ॥ ७००
वइसाहसुद्धदसमीमाघारिक्खम्मि वीरणाहस्स । रिजुकूलणदीतीरे[1] अवरण्हे केवल णाण ॥ ७०१
जणणंतरेसु पुह पुह पुव्विल्लाण[2] कुमाररज्जत्तं । छदुमत्थस्स य काल अवणिय पच्छिल्लतित्थकत्ताण[3] ॥ ७०२
कोमाररज्जछदुमत्थसमयमाणम्हि मेलिदे होदि । केवलणाणुप्पत्तीअंतरमाण जिणिंदाण ॥ ७०३

अ सा ५००००८०००००००० व ८३९९०१२ । स सा ३०००००००००००० अंगाणि ३ वास २ । अ सा १०००००००००००० अ ४ वा ४ । सु सा ९०००००००००००० अ ४ व २ ।[6] प सा ९०००००००००० अ ३ व ८३९९९८० मा ६ ।[7] सु सा ९००००००००० अ ४ वा ८ मा ६ । च सा ९००००००००० अ ३ वरस ८३९९९१ मा ३ ।[8] पु सा ९०००००००० अ ४ वा ३ मा ९ । सी सा ९०००००० पू ७४९९९ अ ८३९९९१ व ८३९९९९९ । से सा९९९९९०० पु २४९९९ वास ७०५५९९९१२७३९९९ । वासु सा ५४ रिण वा ३३००००१ । वि सा ३० धण ३९००००२ । अ सा ९ धण वस्स

नेमिनाथ भगवान्‌को आसोजशुक्ला प्रतिपदाके पूर्वाह्ण समयमे चित्रा नक्षत्रके रहते ऊर्जयत गिरिके शिखरपर केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ६९९ ॥

भगवान् पार्श्वनाथको चैत्रकृष्णा चतुर्थीके पूर्वाह्ण कालमे विशाखा नक्षत्रके रहते शक्रपुरमे केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ७००॥

वीरनाथ भगवान्‌को वैशाखशुक्ला दशमीके अपराह्ण कालमे मघा नक्षत्रके रहते ऋजुकूला नदीके किनारेपर केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ ७०१ ॥

जन्मके अन्तरकालमेसे पृथक् पृथक् पूर्व तीर्थंकरोके कुमारकाल, राज्यकाल और छद्मस्थकालको कम करके तथा पिछले तीर्थंकरोके कुमार, राज्य और छद्मस्थकालके प्रमाणको मिलादेनेपर जिनेन्द्रोके केवलज्ञानकी उत्पत्तिके अन्तरकालका प्रमाण होता है ॥ ७०२–७०३ ॥

अजित सा. ५०००००००००००० व. ८३९९०१२ । सभव सा. ३००००००००००००० पू. अ. ३ व. २ । अभिनदन सा १०००००००००००० पू अं. ४ व ४ । सुमति सा. ९०००००००००० पू अ. ४ व २ । पद्म सा. ९०००००००००० पू. अ. ३ व. ८३९९९८० मा. ६ । सुपार्श्व सा. ९०००००००००० पू. अ. ४ व. ८ मास ६ । चन्द्रप्रभ सा. ९००००००००० पू अ. ३ व. ८३९९९१ मा. ३ । पुष्पदत सा. ९०००००००० पू. अ. ४ व. ३ मा. ९ । शीतल सा. ९०००००० पू. ७४९९९ पू. अ. ८३९९९१ व. ८३९९९९९ । श्रेयांस सा. ९९९९९०० पू. २४९९९ व. ७०५५९९९१२७३९९९ । वासुपूज्य सा. ५४ + वर्ष ३३००००१ । विमल सा. ३० व. ३९००००२ । अनंत सा. ९ + व.

१ ब ऋजुकूलं. २ द ब पच्छिल्लाणं ३ द ब पुव्विल्ल. ४ ब तित्थकत्तार. ५ द ब अणतमार्णं दिणिंदाणं. ६ द वा. ३३५९९९१ मा. ३. ७ द व. ३३५९५९८०. ८ द वा. ३३५९९९१ मा. ३.

७४९९९९ । ध सा ४ वा ४९९९९९ । संति सा ३ वरिस २२५०१५ रिण प $\frac{3}{4}$ | कुंथु प $\frac{1}{2}$ धण व १२५०[1] । अर प $\frac{1}{4}$ रिण वस्स ९९९९९९७२५० । मल्लि वा ९९९९९६६ ०८४ दिण ६ । सु वा ५४४७४०० मा १० दिण २४ । णमि ६०५००८ मा १ । णेमि वा ५०१७९१[2] दिण ५६ । पास वस्स ८४३८० मा २ दिण ४ । वीर वास २८९ मा ८ ।

। केवलणाणंतरं गयं ।

जे[3] संसारसरीरभोगविसए णिव्वेयणिव्वाहिणो, जे सम्मत्तविभूसिदा सविणया घोरं चरंता तवं ।
जे सज्झायमहद्धिवड्ढिव गदा झाणं च कम्मंतकं, ताणं केवलणाणमुत्तमपदं जाएदि किं कोदुकं ॥ ७०४
जादे केवलणाणे परमोरालं जिणाण सव्वाणं । गच्छदि उवरिं[4] चावा पंचसहस्साणि वसुहाओ ॥ ७०५
भुवणत्तयस्स ताहे[5] अइसयकोडीय[6] होदि पक्खोहो । सोहम्मपहुदिइंदाण आसणाइं[7] पि कंपंति ॥ ७०६
तक्कंपेण इंदा संखुग्घोसेण भवणवासिसुरा । पडहरवेहिं वेंतर सीहणिणादेण जोइसिया ॥ ७०७
घंटाए कप्पवासी णाणुप्पत्तिं जिणाण णादूण । पणमंति भत्तिजुत्ता गंतूण सत्त वि कमाओ[8] ॥ ७०८

७४९९९९ । धर्म सा ४ व ४९९९९९ । शान्ति सा. ३ व. २२५०१५ – पल्य $\frac{3}{4}$ । कुंथु प. $\frac{1}{2}$ + व १२५० । अर प $\frac{1}{4}$ – व. ९९९९९९७२५० । मल्लि व ९९९९९६६०८४ दिन ६ । मुनिसुव्रत व ५४४७४०० मा १० दिन २४ । नमि व. ६०५००८ मा १ । नेमि व. ५०१७९१ दिन ५६ । पार्श्व व. ८४३८० मा २ दिन ४ । वीर व २८९ मा ८ ।

केवलज्ञानका अन्तरकाल समाप्त हुआ ।

जो संसार, शरीर और भोग-विषयोंमें निर्वेदको धारण करनेवाले हैं, जो सम्यक्त्वसे विभूषित हैं, विनयसे संयुक्त हैं, और घोर तपका आचरण करते हैं, जो स्वाध्यायसे महान् ऋद्धि व वृद्धिको प्राप्त हैं और कर्मोंका अन्त करनेवाले ध्यानको भी प्राप्त हैं, उनके यदि केवलज्ञानरूप उत्तम पद उत्पन्न होता है तो इसमें क्या आश्चर्य है ? ॥ ७०४ ॥

केवलज्ञानके उत्पन्न होनेपर समस्त तीर्थंकरोंका परमौदारिक शरीर पृथिवीसे पांच हजार धनुषप्रमाण ऊपर चला जाता है ॥ ७०५ ॥

उस समय तीनों लोकोंमें अतिशय क्षोभ उत्पन्न होता है और सौधर्मादिक इन्द्रोंके आसन कंपायमान होते हैं ॥ ७०६ ॥

आसनोंके कंपित होनेसे इन्द्र, शंखके उद्घोषसे भवनवासी देव, पटहके शब्दसे व्यन्तर देव, सिंहनादसे ज्योतिषी देव, और घंटाके शब्दसे कल्पवासी देव तीर्थंकरोंके केवलज्ञानकी उत्पत्तिको जानकर भक्तियुक्त होते हुए सात पैर जाकर प्रणाम करते हैं ॥ ७०७-७०८ ॥

१ द १२७०. २ द ५१७९१ ३ द जो ४ द ब उवरे ५ द ब तासो ६ ब अइसया°. ७ द ब °इंदा आसणाइ ८ द ब सत्त विक्खाओ.

अहमिदा जे देवा आसणकपेण त वि णादूण । गतूण तेत्तिय चिय तत्थ ठिया ते णमति जिणे[1] ॥ ७०९

ताहे सक्काणाए जिणाण सयलाण समवसरणाणि । विक्किरियाए धणदो विरएदि विचित्तरूवेहि ॥ ७१०

उवमातीत ताण को सक्कइ वण्णिदु सयलरूव । एण्हिं[2] लवमेत्तमहं साहेमि जहाणुपुव्वीए ॥ ७११

सामण्णभूमिमाण माण सोवाणयाण विण्णासो । वीही धूलीसाला चेत्तप्पासादभूमीओ ॥ ७१२

णट्टयसाला थभा वेदी खादी य वेदि-वल्लिखिदी । साला उववणवसुहा णट्टयसाला य वेदि-धयखोणी ॥ ७१३

सालो कप्पमहीओ णट्टयसाला य वेदि-भवणमही । थूहा साला सिरिमडव य रिसिगणाण[3] विण्णासो ॥ ७१४

वेदी पढम बिदिय तदिय पीढ च गंधउडिमाण । इदि इगितीसा पुह पुह अहियारा समवसरणाण ॥ ७१५

रविमडल व्व[4] वट्टा सयला वि य खधइदणीलमई । सामण्णखिदी बारस जोयणमेत्त मि उसहस्स ॥ ७१६

तत्तो बेकोसूणो पत्तेक्क णेमिणाहपज्जत । चउभागेण विरहिदा पासस्स य वड्ढमाणस्स ॥ ७१७

उ जोयण १२ । अजिय $\frac{२३}{२}$ । स ११ । अहिण $\frac{२१}{२}$ । सु १० । प $\frac{१९}{२}$ । सु ९ । चं $\frac{१७}{२}$ । पु ८ ।

सी $\frac{१५}{२}$ । से ७ । वा $\frac{१३}{२}$ । वि ६ । अ $\frac{११}{२}$ । ध ५ । स $\frac{९}{२}$ । कु ४ । अ $\frac{७}{२}$ । म ३ । मु $\frac{५}{२}$ ।

ण २ । णे $\frac{३}{२}$ । पा $\frac{५}{४}$ । वी १ ।

जो अहमिन्द्र देव है, वे भी आसनोके कपित होनेसे केवलज्ञानकी उत्पत्तिको जानकर और उतने ही ( सात पैर ) आगे जाकर वहा स्थित होते हुए जिन भगवान्को नमस्कार करते है ॥ ७०९ ॥

उस समय सौधर्म इन्द्रकी आज्ञासे कुबेर विक्रियाके द्वारा सम्पूर्ण तीर्थङ्करोके समवसरणोको विचित्ररूपसे रचता है ॥ ७१० ॥

उन समवसरणोके अनुपम सम्पूर्ण स्वरूपका वर्णन करनेके लिये कौन समर्थ है ? अब मै आनुपूर्वीके अनुसार समवसरणके स्वरूपका लेशमात्र कथन करता हू ॥ ७११ ॥

सामान्य भूमिका[1] प्रमाण, सोपानोका[2] प्रमाण, [3]विन्यास, [4]वीथी, धूलिशाल[5], चैत्यप्रासाद-[6]भूमिया, नृत्यशाला[7], मानस्तम्भ[8], [9]वेदी, खातिका[10], [11]वेदी, लताभूमि[12], साल[13], उपवनभूमि[14], नृत्यशाला[15], [16]वेदी, ध्वजक्षोणी[17], साल[18], कल्पभूमि[19], नृत्यशाला[20], [21]वेदी, भवनमही[22], स्तूप[23], साल[24], श्रीमण्डप[25], ऋषि[26] आदि गणोका विन्यास, [27]वेदी, [28]पीठ, [29]द्वितीय पीठ, तृतीय[30] पीठ और गधकुटीका[31] प्रमाण, इस-प्रकार समवसरणके कथनमे पृथक् पृथक् ये इकतीस अधिकार है ॥ ७१२–७१५ ॥

भगवान् ऋषभदेवके समवसरणकी सम्पूर्ण सामान्यभूमि सूर्यमण्डलके सदृश गोल, स्कंध ( भिन्न ) इन्द्रनीलमणिमयी, और बारह योजनप्रमाण विस्तारसे युक्त थी ॥ ७१६ ॥

इसके आगे भगवान् नेमिनाथपर्यन्त प्रत्येक तीर्थंकरके समवसरणकी सामान्यभूमि दो कोस कम और पार्श्वनाथ एवं वर्धमान तीर्थंकरकी योजनके चतुर्थ भागसे कम थी ॥ ७१७ ॥

१ द ब जिणो　२ द इण्ह　३ द सिरिमदादिय हरिसगाणाण, ब °सिरिमदवि य हरिसिगणाण
४ द रविमडलद्धवट्टा.

अवसप्पिणिए एदं भणिद उस्सप्पिणीए विवरीदं । बारसजोयणमेत्ता सा सयलविदेहकत्ताणं ॥ ७१८

१ । ५ । ३ । २ ।५ । ३ । ७ । ४ । ९ । ५ । ११ । ६ । १३ । ७ । १५ । ८ । १७ । ९ । १९ ।
　　४　२　　२　　२　　२　　२　　२　　२　　२　　२

१० । २१ । ११ । २३ । १२ ।
　　२　　　२

इह केई आइरिया पण्णारसकम्मभूमिजादाण । तित्थयराण बारमजोयणपरिमाणमिच्छंति ॥ ७१९

। सामण्णभूमी समत्ता[1] ।　　　　पाठान्तरम् ।

सुरणरतिरियारोहणसोवाणा चउदिसासु पत्तेक्कं । वीससहस्सा गयणे कणयमया उड्ढउड्ढम्मि ॥ ७२०

२०००० ।

उसहादी चउवीस जोयण एक्कूण णेमिपज्जंतं । चउवीसं भजिदव्वा दीह सोवाण णादव्वा ॥ ७२१

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४ | २३ | २२ | २१ | २० | १९ | १८ | १७ | १६ | १५ | १४ | १३ | १२ | ११ | १० | ९ |
| २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ८ | ७ | ६ | ५ | ४ | ३ |
| २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ |

पासम्मि पंच कोसा चउ वीरे अट्ठतालअवहरिदा । इगिहत्थुच्छेहा ते सोवाणा एक्कहत्थवासा य ॥ ७२२

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५ | ४ | १ | १ |
| ४८ | ४८ | | |

। सोवाणा समत्ता ।

यह जो सामान्य भूमिका प्रमाण बतलाया गया है, वह अपसर्पिणी कालका है । उत्सर्पिणी कालमे इससे विपरीत है । विदेह क्षेत्रके सपूर्ण तीर्थंकरोके समवसरणकी भूमि बारह योजनप्रमाण ही रहती है ॥ ७१८ ॥

यहा कोई आचार्य पन्द्रह कर्मभूमियोमे उत्पन्न हुए तीर्थंकरोकी समवसरणभूमिको बारह योजनप्रमाण मानते है ॥ ७१९ ॥　　　　पाठान्तर ।

सामान्यभूमिका वर्णन समाप्त हुआ ।

देव, मनुष्य और तिर्यञ्चोके चढनेके लिये आकाशमे चारो दिशाओमेसे प्रत्येक दिशामे ऊपर ऊपर सुवर्णमय बीस हजार सीढिया होती है ॥ ७२० ॥

वृषभादिक चौबीस तीर्थंकरोंमेसे भगवान् नेमिनाथपर्यन्त क्रमशः चौबीस और एक एक योजन कम चौबीसको चौबीससे भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतनी सोपानोकी लम्बाई जानना चाहिये ॥ ७२१ ॥

भगवान् पार्श्वनाथके समवसरणमे सीढियोकी लम्बाई अडतालीससे भाजित पांच कोस और वीरनाथके अडतालीससे भाजित चार कोसप्रमाण थी । वे सीढियां एक हाथ ऊंची और एक हाथ ही विस्तारवाली थी ॥ ७२२ ॥

सोपानोका कथन समाप्त हुआ ।

१ ब सम्मत्ता

**चउ साला वेदीओ पंच तदंतेसु अट्ठ भूमीओ । सव्वत्थतरभागे पत्तेक्क तिण्णि पीढाणि ॥ ७२३**

**सा ४ । वे ५ । भू ८ । पी ३ ।**

**। विण्णासो समत्तो[1] ।**

**पत्तेक्क चउसखा वीहीओ पढमपीढपज्जता । णियणियजिणसोवाणयदीहत्तणसरिसवित्थारा ॥ ७२४**

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४ | २३ | २२ | २१ | २० | १९ | १८ | १७ | १६ | १५ | १४ | १३ | १२ | ११ | १० | ९ |
| २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ |

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ८ | ७ | ६ | ५ | ४ | [ ३ | ५ | ४ | ] |
| २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | ४८ | ४८ | |

**एक्केक्काण दोद्दो[2] कोसा वीहीण रुदपरिमाणं । कमसो हीणं जाव य वीरजिणं के वि[3] इच्छंति ॥ ७२५**

**पाठान्तरम् ।**

**च-सद्देण णियसोवाणाण दीहत्तणं पि ।**

**पचसया बावण्णा कोसाण वीहियाण दीहत्त । चउवीसहिदा कमसो तेवीसोणा य[4] णेमिपज्जतं ॥ ७२६**

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ५५२ | ५२९ | ५०६ | ४८३ | ४६० | ४३७ | ४१४ | ३९१ | ३६८ | ३४५ | ३२२ | २९९ |
| २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ |

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २७६ | २५३ | २३० | २०७ | १८४ | १६१ | १३८ | ११५ | ९२ | ६९ |
| २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ |

चार कोट, पाच वेदिया, इनके बीचमे आठ भूमिया और सर्वत्र प्रत्येक अन्तरभागमे तीन पीठ होते है ॥ ७२३ ॥

विन्यास समाप्त हुआ ।

प्रथम पीठपर्यन्त प्रत्येकमे अपने अपने तीर्थंकरके समवसरणभूमिस्थ सोपानोकी लम्बाईके बराबर विस्तारवाली चार वीथिया होती है ॥ ७२४ ॥

एक एक वीथीके विस्तारका परिमाण दो दो कोस है और वीर जिनेन्द्र तक क्रमसे हीन होता गया है, ऐसा कितने ही अन्य आचार्य मानते है ॥ ७२५ ॥ पाठान्तर ।

च शब्दसे अपने अपने सोपानोकी दीर्घता भी ( उसी प्रकार दो दो कोस है और क्रमसे कम होती गई है, ऐसा जानना चाहिये । )

भगवान् ऋषभदेवके समवसरणमे चौबीससे भाजित पाचसौ बावन कोसप्रमाण वीथियोकी लंबाई थी और इसके आगे नेमिनाथपर्यन्त क्रमशः भाज्य राशि ( ५५२ ) मेंसे उत्तरोत्तर तेईस कम करके चौबीसका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतनी वीथियोंकी दीर्घता होती है ॥ ७२६ ॥

१ द ब सम्मत्ता. २ द दो दो. ३ ब केचि. ४ द तेवीसा य णेमि°.

पण्णारसेहि अहिय कोसाण सय च पासणाहम्मि । देवम्मि वड्ढमाणे बाणउदी अट्ठतालहिदा ॥ ७२७

| | |
|---|---|
| ११५ | ९२ |
| ४८ | ४८ |

वीहीदोपासेसु णिम्मलपलिहोवलेहि[1] रइदाओ । दो वेदीओ वीहीदीहत्तसमाणदीहत्ता ॥ ७२८

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ५५२ | ५२९ | ५०६ | ४८३ | ४६० | ४३७ | ४१४ | ३९१ | ३६८ | ३४५ | ३२२ | २९९ | २७६ |
| २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ |
| २५३ | २३० | २०७ | १८४ | १६१ | १३८ | ११५ | ९२ | ६९ | ११५ | ९२ | | |
| २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | ४८ | ४८ | | |

वेदीण रुद दडा अट्ठहरिदाणि[2] छस्सहस्साणि । अड्ढाइज्जसएहि कमेण हीणाणि णेमिपज्जत्तं ॥ ७२९

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ६००० | ५७५० | ५५०० | ५२५० | ५००० | ४७५० | ४५०० | ४२५० | ४००० | ३७५० |
| ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ |
| ३५०० | ३२५० | ३००० | २७५० | २५०० | २२५० | २००० | १७५० | १५०० | १२५० |
| ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ |
| १००० | ७५० | | | | | | | | |
| ८ | ८ | | | | | | | | |

कोदंडछस्सयाइ पणवीसजुदाइ अट्ठहरिदाइ[3] । पासम्मि वड्ढमाणे पणघणदंडाणि दलिदाणि ॥ ७३०

| | |
|---|---|
| ६२५ । | १२५ । |
| ८ | २ |

अट्ठाणं भूमीणं मूले बहवा हु तोरणद्दारॉ[4] । सोहियवज्जकवाडा सुरणरतिरिएहि संचरिदा ॥ ७३१

भगवान् पार्श्वनाथके समवसरणमे वीथियोंकी दीर्घता अडतालीससे भाजित एकसौ पन्द्रह कोस और वर्धमान जिनके अडतालीससे भाजित बानबै कोसप्रमाण थी ॥ ७२७ ॥

वीथियोंके दोनो पार्श्वभागोमे वीथियोकी दीर्घताके समान दीर्घतासे युक्त और निर्मल स्फटिकपाषाणसे रचित दो वेदिया होती है ॥ ७२८ ॥

भगवान् ऋषभदेवके समवसरणमे वेदियोका विस्तार आठसे भाजित छह हजार धनुष-प्रमाण था । पुनः इससे आगे भगवान् नेमिनाथपर्यन्त क्रमसे उत्तरोत्तर छह हजारमेसे अढाईसौ कम होते गये है ॥ ७२९ ॥

भगवान् पार्श्वनाथके समवसरणमे वेदियोका विस्तार आठसे भाजित छहसौ पच्चीस धनुप और वर्धमान स्वामीके दोसे भाजित पाचके घन अर्थात् एकसौ पच्चीस धनुषप्रमाण था ॥ ७३० ॥

आठों भूमियोके मूलमे वज्रमय कपाटोंसे सुशोभित और देव, मनुष्य एव तिर्यञ्चोके संचारसे युक्त बहुतसे तोरणद्वार होते है ॥ ७३१ ॥

१ द पलिहोवदेहिं २ द रहिदाणि ३ द अडवीसहृत्ताइ, ब अट्ठहत्थाइ. ४ द ब तोरणादारा.

णियणियजिणेसयाणं[1] देहुस्सेहेण चउहि गुणिदेण । चरियट्टालयचेचइयाणं[2] वेदीण उस्सेहो ॥ ७३२

२००० । १८०० । १६०० । १४०० । १२०० । १००० । ८०० । ६०० । ४०० । ३६० । ३२० । २८० । २४० । २०० । १८० । १६० । १४० । १२० । १०० । ८० । ६० । ४० । हत्थाणि[3] ३६ । २८ ।

। वीही समत्ता[4] ।

सव्वाण बाहिरए धूलीसाला विसाले[5]समवट्टा । विप्फुरियपचवण्णा मणुसुत्तरपव्वदायारा ॥ ७३३

चरियट्टालयरम्मा पयलपदायाकलप्पकमणिज्जा । तिहुवणविम्हयजणणी चउहि दुवारेहि परिअरिया ॥ ७३४

विजयं ति पुव्वदारं[6] दक्खिणदार च वइजयत ति । पच्छिमउत्तरदारा जयतअपराजिदा णामा ॥ ७३५

एदे गोउरदारा तवणीयमया तिभूमिभूसणया । सुरणरमिहुणसणाहा तोरणणच्चतमणिमाला ॥ ७३६

एक्केक्कगोउराण बाहिरमज्झम्मि दारदो पासे । बाउलया वित्थिण्णा मंगलणिहिधूवघडभरिदा ॥ ७३७

भिंगारकलसदप्पणचामरधयवियणछत्तसुपइट्ठा । इय अट्ठ मगलाइ अट्ठुत्तरसयजुदाणि एक्केक्कं ॥ ७३८

कालमहकालपंडू माणवसंखा य पउमणइसप्पा । पिंगलणाणारयणा अट्ठुत्तरसयजुदाणि णिहि एदे ॥ ७३९

मार्ग व अट्टालिकाओसे रमणीक वेदियोकी उचाई अपने अपने जिनेन्द्रोके शरीरके उत्सेधसे चौगुनी होती है ॥ ७३२ ॥

वीथियोंका वर्णन समाप्त हुआ ।

सबके बाहिर पाचों वर्णोंसे स्फुरायमान, विशाल एव समान गोल, मानुषोत्तर पर्वतके आकार धूलिसाल नामक कोट होता है ॥ ७३३ ॥

उपर्युक्त धूलिसाल कोट मार्ग व अट्टालिकाओसे रमणीय, चचल पताकाओके समूहसे सुन्दर, तीनो लोकोको विस्मित करनेवाला, और चार द्वारोसे युक्त होता है ॥ ७३४ ॥

इन चार द्वारोमेसे पूर्वद्वारका नाम विजय, दक्षिणद्वारका नाम वैजयन्त, पश्चिमद्वारका नाम जयन्त और उत्तरद्वारका नाम अपराजित होता है ॥ ७३५ ॥

ये चारों गोपुरद्वार सुवर्णसे निर्मित, तीन भूमियोसे भूपित, देव एव मनुष्योके मिथुनोसे ( जोडोसे ) संयुक्त और तोरणोंपर नाचती हुई ( लटकती हुई ) मणिमालाओसे शोभायमान होते हैं ॥ ७३६ ॥

प्रत्येक गोपुरके बाहिर और मध्य भागमे द्वारके पार्श्वभागोमे मगलद्रव्य, निधि और धूपघटसे युक्त विस्तीर्ण पुतलिया होती है ॥ ७३७ ॥

झारी, कलश, दर्पण, चमर, ध्वजा, व्यजन, छत्र और सुप्रतिष्ट, ये आठ मङ्गलद्रव्य हैं । इनमेसे प्रत्येक एकसौ आठ होते है ॥ ७३८ ॥

काल, महाकाल, पाण्डु, माणवक, शंख, पद्म, नैसर्प, पिंगल और नानारत्न, ये नव निधिया प्रत्येक एकसौ आठ होती है ॥ ७३९ ॥

१ द ब °जिणेसठाण २ द ब °चेत्तइयाण ३ द ब पुव्वाणि. ४ ब सम्मत्ता ५ ब विसाला. ६ द ब पुव्वदारा.

उडुजोग्गदव्वभायणधण्णायुहतूरवत्थहम्माणि । आभरणसयलरयणा देंति[1] कालादिया कमसो ॥ ७४०
गोसीसमलयचंदणकालागरुपहुदिधूवगंधड्डा । एक्केक्कबाउलाए धूवघडो होदि एक्केक्कं ॥ ७४१
धूलीसालागोउरबाहिरए मयरतोरणसयाणि । अब्भंतरम्मि भागे पत्तेय रयणतोरणसयाणि ॥ ७४२
गोउरदुवारमज्झे दोसु वि पासेसु रयणणिम्मविया । एक्केक्कणट्टसाला णच्चतसुरंगणाणिवहा ॥ ७४३
धूलीसालागोउरदारेसु चउसु होंति पत्तेक्कं । वररयणदंडहत्था जोइसिया दाररक्खणया ॥ ७४४
चउगोउरदारेसु बाहिरअब्भंतरम्मि भागम्मि । सुहसुंदरसचारा सोवाणा विविहरयणमया ॥ ७४५
धूलीसालाण पुढं णियजिणदेहोदयप्पमाणेणं । चउगुणिदेण उदओ सव्वेसु समवसरणेसु ॥ ७४६

२००० । १८०० । १६०० । १४०० । १२०० । १००० । ८०० । ६०० । ४०० । ३६० । ३२० । २८० । २४० । २०० । १८० । १६० । १४० । १२० । १०० । ८० । ६० । ४० । ९ । ७ ।

तोरणउदओ अहिओ धूलीसालाण उदयसंखादो । तत्तो य सादिरेको गोउरदाराण सयलाण ॥ ७४७

उक्त कालादिक निधियां क्रमसे ऋतुके योग्य द्रव्य ( मालादिक ), भाजन, धान्य, आयुध, वादित्र, वस्त्र, महल, आभरण और सम्पूर्ण रत्नोंको देती हैं ॥ ७४० ॥

एक एक पुतलीके ऊपर गोशीर्ष, मलयचन्दन और कालागरु आदिक धूपोंके गंधसे व्याप्त एक एक धूपघट होता है ॥ ७४१ ॥

धूलिसालसम्बन्धी गोपुरोंके प्रत्येक बाह्य भागमें सैकडों मकरतोरण और अभ्यन्तर भागमें सैकडों रत्नमय तोरण होते हैं ॥ ७४२ ॥

गोपुरद्वारोंके बीच दोनों पार्श्वभागोंमें रत्नोंसे निर्मित, और नृत्य करती हुई देवांगनाओंके समूहसे युक्त एक एक नाट्यशाला होती है ॥ ७४३ ॥

धूलिसालके चारों गोपुरोंमेंसे प्रत्येकमें, हाथमें उत्तम रत्नदण्डको लिये हुए ज्योतिष्क देव द्वाररक्षक होते हैं ॥ ७४४ ॥

चारों गोपुरद्वारोंके बाह्य और अभ्यन्तर भागमें विविध प्रकारके रत्नोंसे निर्मित एवं सुखपूर्वक सुन्दर सचारके योग्य सीढियां होती हैं ॥ ७४५ ॥

सब समवसरणोंमें धूलिसालोंकी उंचाई अपने अपने तीर्थंकरके शरीरके उत्सेधप्रमाणसे चौगुणी होती है ॥ ७४६ ॥

धूलिसालोंकी उंचाईकी संख्यासे तोरणोंकी उंचाई अधिक होती है और इससे भी अधिक समस्त गोपुरोंकी उंचाई होती है ॥ ७४७ ॥

१ द °रयणादी दंती.

चउवीस चेय कोसा धूलीसालाण मूलवित्थारा । बारसवग्गेण हिदा णेमिजिणंत कमेण एक्कूणा ॥ ७४८

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४ / १४४ | २३ / १४४ | २२ / १४४ | २१ / १४४ | २० / १४४ | १९ / १४४ | १८ / १४४ | १७ / १४४ | १६ / १४४ | १५ / १४४ | १४ / १४४ | १३ / १४४ | १२ / १४४ |
| ११ / १४४ | १० / १४४ | ९ / १४४ | ८ / १४४ | ७ / १४४ | ६ / १४४ | ५ / १४४ | ४ / १४४ | ३ / १४४ | | | | |

अडसीदिदोसएहि भजिदा पासम्मि पंच कोसा य । एक्को य वड्ढमाणे कोसो[1] बाहत्तरीहरिदो ॥ ७४९

| | |
|---|---|
| ५ / २८८ | १ / ७२ |

मज्झिमउवरिमभागे धूलीसालाण रुंदउवएसो । कालवसेण पणट्ठो सरितीरुप्पण्णविडओ[2] व्व ॥ ७५०

। धूलीसाला समत्ता ।

ताणब्भंतरभागे चेत्तप्पासादणामभूमीओ । वेढंति[3] सयलछित्त[4] जिणपुरपासादसरिसाओ[5] ॥ ७५१

एक्केक्क जिणभवण पासादा पंच पंच अंतरिदा । विविहवणसंडमंडणवरवावीकूवकमणिज्जा ॥ ७५२

जिणपुरपासादाणं उस्सेहो णियजिणिंदउदएण । बारहदेण य सरिसो णट्ठो दीहत्तवासउवदेसो ॥ ७५३

६००० । ५४०० । ४८०० । ४२०० । ३६०० । ३००० । २४०० । १८०० । १२०० । १०८० ।
९६० । ८४० । ७२० । ६०० । ५४० । ४८० । ४२० । ३६० । ३०० । २४० । १८० । १२० ।
२७ । २१ ।

भगवान् ऋषभदेवके समवसरणमे धूलिसालका मूलविस्तार बारहके वर्गसे भाजित चौबीस कोसप्रमाण था । फिर इसके आगे भगवान् नेमिनाथपर्यन्त भाज्य राशिमेसे क्रमशः एक एक कम होता गया है ॥ ७४८ ॥

भगवान् पार्श्वनाथके समवसरणमे धूलिसालका मूलविस्तार दोसौ अठासीसे भाजित पाच कोस और वर्धमान भगवान्के बहत्तरसे भाजित एक कोसप्रमाण था ॥ ७४९ ॥

धूलिसालोके मध्य और उपरिम भागमे जो विस्तार होता है, उसका उपदेश कालवशसे नदीतीरोत्पन्न वृक्षके समान नष्ट हो गया है ॥ ७५० ॥

धूलिसालोका वर्णन समाप्त हुआ ।

उन धूलिसालोके अभ्यन्तर भागमें जिनपुरसम्बन्धी प्रासादोके सदृश चैत्य-प्रासाद नामक भूमियां सकल क्षेत्रको वेष्टित करती हैं ॥ ७५१ ॥

एक एक जिनभवनके अन्तरालसे पांच पाच प्रासाद हैं, जो विविध प्रकारके वनसमूहोंसे मण्डित और उत्तम वापिकाओं एव कुओसे रमणीय होते हैं ॥ ७५२ ॥

जिनपुर और प्रासादोंकी उंचाई अपने अपने तीर्थंकरकी उचाईसे बारहगुणी होती है । इनकी लम्बाई और विस्तारके प्रमाणका उपदेश नष्ट हो गया है ॥ ७५३ ॥

१ द कोसा. २ द ब सरितीपप्पणविडओ व्व. ३ द ब वेदति. ४ द सयलछत्त. ५ द ब पासादसरिधाओ.

दुसयचउसट्ठिजोयणमुसहे एक्कारसोणमणुकमसो[1] । चउवीसवग्गभजिदं णेमिजिणं जाव पढमखिदिरुंदं ॥ ७५४

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २६४ / ५७६ | २५३ / ५७६ | २४२ / ५७६ | २३१ / ५७६ | २२० / ५७६ | २०९ / ५७६ | १९८ / ५७६ | १८७ / ५७६ | १७६ / ५७६ | १६५ / ५७६ | १५४ / ५७६ | १४३ / ५७६ | १३२ / ५७६ |
| १२१ / ५७६ | ११० / ५७६ | ९९ / ५७६ | ८८ / ५७६ | ७७ / ५७६ | ६६ / ५७६ | ५५ / ५७६ | ४४ / ५७६ | ३३ / ५७६ | | | | |

पणवण्णासा कोसा पासजिणे अट्ठसीदिदुसयहिदा । बावीस वीरणाहे[2] बारसवग्गेहि पविभत्ता ॥ ७५५

| | | |
|---|---|---|
| को | ५५ / २८८ | ४४ / २८८ |

। चेदियपासादभूमी सम्मत्ता ।

आदिमखिदीसु पुह पुह वीहीण दोसु दोसु पासेसुं । दोहो णट्टयसाला वरकंचणरयणणिम्मविदा ॥ ७५६

२ । २ ।

णट्टयसालाण पुढ उस्सेहो णियजिणंगउदएहिं । बारसहदेहि सरिसो णट्ठा दीहत्तवासउवएसा ॥ ७५७

६००० । ५४०० । ४८०० । ४२०० । ३६०० । ३००० । २४०० । १८०० । १२०० । १०८० ।
९६० । ८४० । ७२० । ६०० । ५४० । ४८० । ४२० । ३६० । ३०० । २४० । १८० । १२० ।
२७ । २१ ।

एक्केक्काए णट्टयसालाए चउहदट्ठरंगाणि । एक्केक्कस्सिं[3] रंगे भावणकण्णाउ बत्तीस ॥ ७५८

गायंति जिणिंदाण विजयं विविहत्थदिव्वगीदेहिं । अभिणइय णच्चणीओ[4] खिवंति कुसुमंजलिं ताओ ॥ ७५९

भगवान् ऋषभदेवके समवसरणमे प्रथम पृथिवीका विस्तार चौबीसके वर्गसे भाजित दोसौ चौसठ योजन था । फिर इससे आगे नेमिनाथ तीर्थंकरतक भाज्य राशिमेंसे क्रमशः उत्तरोत्तर ग्यारह कम होते गये हैं ॥ ७५४ ॥

पार्श्वनाथ तीर्थंकरके समवसरणमे प्रथम पृथिवीका विस्तार दोसौ अठासीसे भाजित पचवन कोस और वीरनाथ भगवान्के बारहके वर्ग अर्थात् एकसौ चवालीससे भाजित बाईस कोसप्रमाण था ॥ ७५५ ॥

चैत्य-प्रासादभूमिका कथन समाप्त हुआ ।

प्रथम पृथिवियोमे पृथक् पृथक् वीथियोके दोनो पार्श्वभागोमे उत्तम सुवर्ण एव रत्नोसे निर्मित दो दो नाट्यशालाये होती है ॥ ७५६ ॥

नाट्यशालाओकी उचाई बारहसे गुणित अपने अपने तीर्थंकरोके शरीरकी उचाईके सदृश होती है तथा इनकी लम्बाई और विस्तारका उपदेश नष्ट हो गया है ॥ ७५७ ॥

प्रत्येक नाट्यशालामे चारसे गुणित आठ अर्थात् बत्तीस रंगभूमिया और प्रत्येक रग-भूमिमे बत्तीस भवनवासीकन्याये अभिनयपूर्वक नृत्य करती हुई नाना प्रकारके अर्थोसे युक्त दिव्य गीतोद्वारा तीर्थंकरोंकी विजयके गीत गाती है और पुष्पाजलियोका क्षेपण करती है ॥७५८-७५९॥

१ द एक्कारसाणि अणु°, ब एक्कारसोणअणु° २ द वीरणाहो ३ द एक्केकेसिं, ब एक्केकसिं. ४ द अभिणइयणिव्वणीओ

एक्केक्काए[1] णट्टयसालाए दोण्णि दोण्णि धूवघडा । णाणासुगंधधूवप्पसरेणं वासियदिगंता ॥ ७६०

। णट्टयसाला समत्ता ।

णियणियपढमखिदीए[2] बहुमज्झे चउसु वीहिमज्झम्मि ।
माणत्थंभखिदीओ समवट्टा विविहवण्णणसहाओ ॥ ७६१

अब्भंतरम्मि ताणं चउगोउरदारसुंदरा साला । णच्चंतधयवडाया मणिकिरणुज्जोइअदियंता[3] ॥ ७६२

ताणं पि मज्झभागे वणसंडा विविहदिव्वतरुभरिया[4] । कलकोइलकलकलया किण्णरमिहुणेहि[5] संकिण्णा ॥ ७६३

तम्मज्झे रम्माइं पुव्वादिदिसासु लोयपालाणं । सोमजमवरुणधणदा होंति महाकीडणपुराइं ॥ ७६४

ताणब्भंतरभागे साला चउगोउरादिपरियरिया । तत्तो वणवावीओ कलिदवरमाणणसहाओ ॥ ७६५

ताण मज्झे णियणियदिसासु दिव्वाणि कीडणपुराणि । हुदवहणेरिदमारुदईसाणाणं च लोयपालाणं ॥ ७६६

ताणब्भंतरभागे सालाओ वरविसालदाराओ । तम्मज्झे पीढाणि एक्केक्के[6] समवसरणम्मि ॥ ७६७

वेरुलियमयं पढमं पीढं तस्सोवरिम्मि कणयमयं । दुइय तस्स अ उवरि तदियं बहुवण्णरयणमयं ॥ ७६८

प्रत्येक नाट्यशालामे नाना प्रकारकी सुगन्धित धूपके प्रसारसे दिङ्मण्डलको सुवासित करनेवाले दो दो धूपघट रहते है ॥ ७६० ॥

नाट्यशालाओका वर्णन समाप्त हुआ ।

अपनी अपनी प्रथम पृथिवीके बहुमध्यभागमे चारो वीथियोके बीचोबीच समान गोल और विविध प्रकार वर्णनके योग्य मानस्तम्भ-भूमिया होती है ॥ ७६१ ॥

उनके अभ्यन्तर भागमे चार गोपुरद्वारोसे सुदर, नाचती हुई ध्वजा-पताकाओसे सहित और मणियोंकी किरणोसे दिङ्मण्डलको प्रकाशित करनेवाले कोट होते हैं ॥ ७६२ ॥

इनके भी मध्य भागमे विविध प्रकारके दिव्य वृक्षोंसे युक्त, सुन्दर कोयलोके कल-कल शब्दोसे मुखरित और किन्नर-युगलोसे सकीर्ण वनखड होते है ॥ ७६३ ॥

इनके मध्यमे पूर्वादिक दिशाओमे क्रमसे सोम, यम, वरुण और कुबेर, इन लोकपालोके रमणीय महा क्रीडानगर होते है ॥ ७६४ ॥

उनके अभ्यन्तर भागमे चार गोपुरादिसे वेष्टित कोट और फिर इसके आगे वनवापिकाये होती है जो प्रफुल्लित नीलकमलोसे शोभायमान हैं ॥ ७६५ ॥

उनके बीचमें लोकपालोके अपनी अपनी दिशा तथा आग्नेय, नैऋत्य, वायव्य और ईशान, इन विदिशाओमे भी दिव्य क्रीडन-पुर होते है ॥ ७६६ ॥

उनके अभ्यन्तर भागमें उत्तम विशाल द्वारोंसे युक्त कोट होते है और फिर इनके बीचमें पीठ होते है । ऐसी रचना प्रत्येक समवसरणमे होती है ॥ ७६७ ॥

इनमेंसे पहिला पीठ वैडूर्यमणिमय, उसके ऊपर सुवर्णमय द्वितीय पीठ, और उसके भी ऊपर बहुत वर्णके रत्नोंसे निर्मित तृतीय पीठ होता है ॥ ७६८ ॥

१ द ब एक्केकाण २ द ब खिदीए ३ द °मणिकरणुज्जोइअभियतो, ब मणिकरणुज्जोइआदियते. ४ द दिव्वतरुवरिया. ५ द ब °मिहुणाणि. ६ ब एक्केक

आदिमपीढुच्छेहो दंडा चउवीस रूवतियहरिदा । उसहजिणिंदे कमसो रूवूणा णेमिपज्जंते ॥ ७६९

| | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४ | २३ | २२ | २१ | २० | १९ | १८ | १७ | १६ | १५ | १४ | १३ | १२ | ११ | १० | ९ | ८ |
| ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ७ | ६ | ५ | ४ | ३ |
| ३ | ३ | ३ | ३ | ३ |

पासे पच च्छहिदा तिदयहिदा दोण्णि वड्ढमाणजिणे । सेसाण अद्धमाणा आदिमपीढस्स उदयाओ ॥ ७७०

| | |
|---|---|
| ५ | २ |
| ६ | ३ |

बिदियपीढाण उदओ दंडा—

| | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४ | २३ | २२ | २१ | २० | १९ | १८ | १७ | १६ | १५ | १४ | १३ | १२ | ११ | १० | ९ | ८ | ७ |
| ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ६ | ५ | ४ | ३ | ५ | २ |
| ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | ६ |

तदियपीढाणं उदयं दंडा[1]—

| | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४ | २३ | २२ | २१ | २० | १९ | १८ | १७ | १६ | १५ | १४ | १३ | १२ | ११ | १० | ९ | ८ | ७ |
| ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ६ | ५ | ४ | ३ | ५ | २ |
| ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | ६ |

पीढत्तयस्स कमसो सोवाण चउदिसासु एक्केक्कं । अट्ठ चउ चउ माण जिणजाणिददीहवित्थारा ॥ ७७१

पढमपीढाण—

८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ । ८ ।
८ । ८ । ८ । ८ ।

भगवान् ऋषभ देवके समवसरणमे प्रथम पीठकी उंचाई तीनसे भाजित चौबीस धनुष-प्रमाण थी। फिर इसके आगे नेमिनाथपर्यन्त क्रमसे उत्तरोत्तर भाज्य राशिमेसे एक अंक कम होता गया है ॥ ७६९ ॥

इसके आगे पार्श्वनाथ तीर्थंकरके समवसरणमे प्रथम पीठकी उचाई छहसे भाजित पाच, और वर्धमान जिनके तीनसे भाजित दो धनुषप्रमाण थी। शेष दो पीठोकी उचाई प्रथम पीठकी उंचाईसे आधी थी ॥ ७७० ॥

द्वितीय पीठोकी उंचाई—( मूलमे देखिये )

तृतीय पीठोंकी उचाई—( मूलमे देखिये ).

चारो दिशाओमेंसे प्रत्येक दिशामें इन तीनो पीठोकी सीढ़ियोका प्रमाण क्रमसे आठ, चार और चार है। इन सीढियोकी लम्बाई और विस्तार जिन भगवान् ही जानते है, अर्थात् उसका उपदेश नष्ट हो गया है ॥ ७७१ ॥

प्रथम पीठोंकी सीढ़ियोका प्रमाण—( मूलमें देखिये ).

१ द उदयदडा.

बिदियपीढाण सोवाण—

४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ ।
४ । ४ । ४ । ४ ।

[ तदियपीढाणं सोवाणं— ]

४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ ।
४ । ४ । ४ । ४ ।

पढमाणं बिदियाण वित्थार माणथंभपीढाण । जाणेदि जिणेदो त्ति य उच्छिण्णो अम्ह उवएसो ॥ ७७२

दडा तिण्णि सहस्सा तियहरिदा तदियपीढवित्थारो । उसहजिणिंदे कमसो पणघणहीणा य जाव णेमिजिण ॥ ७७३

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३००० | २८७५ | २७५० | २६२५ | २५०० | २३७५ | २२५० | २१२५ | २००० | १८७५ |
| ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ |
| १७५० | १६२५ | १५०० | १३७५ | १२५० | ११२५ | १००० | ८७५ | ७५० | ६२५ |
| ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ |
| ५०० | ३७५ | | | | | | | | |
| ३ | ३ | | | | | | | | |

[1]पणवीसाधियछस्सयधणूणि पासम्मि छक्कभजिदाणि । दंडाण पचसदा छक्कहिदा वीरणाहम्मि ॥ ७७४

| | |
|---|---|
| ६२५ | ५०० |
| ६ | ६ |

पीढाण उवरि माणत्थभा उसहम्मि [2]ताण बहलत्तं । दुपणणवतिदुगदडा अककमे तिगुणअट्ठपविहत्ता ॥ ७७५

अडणउदिअधियणवसयऊणा कमसो य णेमिपरियत । पण्णकदी पंचूणा चउवीसहिदा य पासणाहम्मि ॥ ७७६

द्वितीय पीठोकी सीढियोका प्रमाण—( मूलमे देखिये ).

तृतीय पीठोकी सीढियोका प्रमाण—( मूलमे देखिये ).

प्रथम और द्वितीय मानस्तम्भ-पीठोका विस्तार जिनेद्र ही जानते हैं, हमारे लिए तो इसका उपदेश अब नष्ट हो चुका है ॥ ७७२ ॥

ऋषभ देवके समवसरणमे तृतीय पीठका विस्तार तीनसे भाजित तीन हजार धनुष-प्रमाण था । फिर इसके आगे नेमिजिनेन्द्रतक क्रमशः उत्तरोत्तर पाचका घन अर्थात् एकसौ पच्चीस भाज्य राशिमेसे कम होते गये है ॥ ७७३ ॥

भगवान् पार्श्वनाथके समवसरणमे तृतीय पीठका विस्तार छहसे भाजित छहसौ पच्चीस धनुष और वीरनाथ भगवान्के छहसे भाजित पाचसौ धनुषप्रमाण था ॥ ७७४ ॥

पीठोके ऊपर मानस्तम्भ होते है । उनका बाहल्य ऋषभ देवके समवसरणमे आठके तिगुणे अर्थात् चौबीससे प्रविभक्त, अंकक्रमसे दो, पाच, नौ, तीन और दो अर्थात् तेईस हजार नौसौ बावन ( २३९५२ ) धनुषप्रमाण था । इसके आगे नेमिनाथ तीर्थंकरतक भाज्य राशिमेंसे क्रमसे उत्तरोत्तर नौसौ अट्ठानबै कम होते गये है । भगवान् पार्श्वनाथके समवसरणमे मानस्तम्भोका बाहल्य चौबीससे भाजित पचासके वर्गमेंसे पाच कम अर्थात् दो हजार चारसौ पंचानबे बटे चौबीस धनुषप्रमाण था ॥ ७७५–७७६ ॥

१ द पुणवीसधिय°, ब पणवीसधिय° २ द तालबहलत्त.

उसहादिणेमिपरियंतं—

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २३९५२ | २२९५४ | २१९५६ | २०९५८ | १९९६० | १८९६२ | १७९६४ | १६९६६ |
| २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ |
| १५९६८ | १४९७० | १३९७२ | १२९७४ | ११९७६ | १०९७८ | ९९८० | ८९८२ |
| २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ |
| ७९८४ | ६९८६ | ५९८८ | ४९९० | ३९९२ | २९९४ | २४९५ | |
| २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | |

पंचसया रूऊणा छक्कहिदा वड्ढमाणदेवम्मि । णियणियजिणउदयेहिं बारसगुणिदेहि थंभउच्छेहो ॥ ७७७

४९९ । ६००० । ५४०० । ४८०० । ४२०० । ३६०० । ३००० । २४०० । १८०० ।
६

१२०० । १०८० । ९६० । ८४० । ७२० । ६०० । ५४० । ४८० । ४२० । ३६० ।

३०० । २४० । १८० । १२० । २७ । २१ ।

जोयणमधियं उदय माणत्थभाण उसहसामिम्मि । कमहीण सेसेसु एव केई परूवेंति ॥ ७७८

पाठान्तरम् ।

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४ | २३ | २२ | २१ | २० | १९ | १८ | १७ | १६ | १५ | १४ | १३ | १२ | ११ |
| २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ |
| १० | ९ | ८ | ७ | ६ | ५ | ४ | ३ | ५ | ४ [1] | | | | |
| २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | ४८ | ४८ | | | | |

थंभाण मूलभागा दुसहस्सपमाण वज्जदारड्ढा[2] । मज्झिमभागा[3] वट्टा एक्केक्क फलिहणिम्मविया ॥ ७७९

२००० ।

उवरिमभागा उज्जलवेरुलियमया विभूसिया परदो । चामरघंटाकिंकिणिरयणावलिकेदुपहुदीहिं ॥ ७८०

ऋषभादिनेमिपर्यन्त— ( मानस्तम्भोका बाहल्य मूलमे देखिये )

वर्धमान तीर्थंकरके समवसरणमे मानस्तम्भोका बाहल्य छहसे भाजित एक कम पांचसौ धनुषप्रमाण था । इन मानस्तम्भोकी ऊंचाई अपने अपने तीर्थंकरके शरीरकी उचाईसे बारहगुणी होती है ॥ ७७७ ॥

ऋषभनाथ स्वामीके समवसरणमे मानस्तम्भोकी उचाई एक योजनसे अधिक थी । शेष तीर्थंकरोके मानस्तभोंकी उचाई क्रमसे हीन होती गई है, ऐसा कितने ही आचार्य निरूपण करते है ॥ ७७८ ॥ पाठान्तर ।

प्रत्येक मानस्तम्भके मूलभाग दो हजार ( धनुष ) प्रमाण वज्रद्वारोसे युक्त और मध्यम भाग स्फटिक मणिसे निर्मित वृत्ताकार होते है ॥ ७७९ ॥

इन मानस्तम्भोंके उज्वल वैडूर्य मणिमय उपरिम भाग चारो ओर चमर, घंटा, किंकिणी, रत्नहार एवं ध्वजा इत्यादिकोंसे विभूषित रहते हैं ॥ ७८० ॥

१ ब $\frac{५}{२४}$ । $\frac{४}{४८}$ । २ द ब वज्जदारदा. ३ द मज्झिमभावी.

ताणं चूले उवरि अट्ठमहापाडिहेरजुत्ताओ । पडिदिसमेक्केक्काओ रम्माओ जिणिंदपडिमाओ ॥ ७८१

माणुल्लासयमिच्छा वि दूरदो दंसणेण थंभाण । ज होंति गलिदमाणा माणत्थभ[1] तिण्तं[2] भणिदं ॥ ७८२

सालत्तयबाहिरए पत्तेक्क चउदिसासु होंति[3] दहा । वीहिं पडि पुव्वादिक्कमेण सव्वेसु समवसरणेसु ॥ ७८३

णदुत्तरणदाओ णदिमई णदिघोसणामाओ । पुव्वत्थंभे पुव्वादिएसु भागेसु चत्तारो ॥ ७८४

विजया य वइजयता जयंतअवराजिदाइ णामेहिं । दक्खिणथभे[4] पुव्वादिएसु भागेसु चत्तारो ॥ ७८५

अभिधाणे य असोगा सुप्पइजुद्धाउ[5] कुमुदपुडरिया । पच्छिमथभे पुव्वादिएसु भाएसु चत्तारो ॥ ७८६

हिदयमहाणंदाओ सुप्पइबुद्धा पहकरा णामा । उत्तरथभे पुव्वादिएसु भाएसु चत्तारो ॥ ७८७

एदे समचउरस्सा पवरदहा पउमपहुदिसजुत्ता । टकुक्किण्णा वेदियचउतोरणरयणमालरमणिज्जा ॥ ७८८

सव्वदहाण मणिमयसोवाणा चउतडेसु पत्तेक्क । जलकीडणजोग्गेहि संपुण्ण दिव्वदव्वेहि ॥ ७८९

इनके शिखरपर उपरिम भागमे प्रत्येक दिशामे, आठ महाप्रातिहार्योंसे युक्त रमणीय एक एक जिनेन्द्रप्रतिमाए होती है ॥ ७८१ ॥

चूकि दूरसे ही मानस्तम्भोके देखनेसे मानसे युक्त मिथ्यादृष्टि लोग अभिमानसे रहित हो जाते है, इसीलिये इनको 'मानस्तम्भ' कहा गया है ॥ ७८२ ॥

सब समवसरणोमें तीनो कोटोके बाहिर चार दिशाओंमेसे प्रत्येक दिशामे क्रमसे पूर्वादिक बीथीके आश्रित द्रह ( वापिकाये ) होते हैं ॥ ७८३ ॥

पूर्व मानस्तम्भके पूर्वादिक भागोमे क्रमसे नन्दोत्तरा, नन्दा, नन्दिमनी और नन्दिघोषा नामक चार द्रह होते है ॥ ७८४ ॥

दक्षिण मानस्तम्भके आश्रित पूर्वादिक भागोमे क्रमश· विजया, वैजयन्ता, जयन्ता और अपराजिता नामक चार द्रह होते है ॥ ७८५ ॥

पश्चिम स्तम्भके आश्रित पूर्वादिक भागोमें क्रमसे अशोका, सुप्रतिबुद्धा ( सुप्रसिद्धा, या सुप्रबुद्धा ) कुमुदा और पुण्डरीका नामक चार द्रह होते है ॥ ७८६ ॥

उत्तर मानस्तम्भके आश्रित पूर्वादिक भागोमे क्रमसे हृदयानन्दा, महानन्दा, सुप्रतिबुद्धा और प्रभकरा नामक चार द्रह होते हैं ॥ ७८७ ॥

ये उपर्युक्त उत्तम द्रह समचतुष्कोण, कमलादिकसे सयुक्त, टङ्कोत्कीर्ण, और वेदिका, चार तोरण एव रत्नमालाओंसे रमणीय होते हैं ॥ ७८८ ॥

सब द्रहोंके चारों तटोमेंसे प्रत्येक तटपर जलक्रीड़ाके योग्य दिव्य द्रव्योंसे परिपूर्ण मणिमयी सोपान होते हैं ॥ ७८९ ॥

१ द माणत्थभ तित्थयं भणिदं. २ द ब यं. ३ द ब होदि. ४ द दक्खिणथंभा. ५ द ब सुप्पइजुंधाऊ

भावणवेंतरजोइसकप्पंवासी य कीडणपयट्टा । णरकिण्णरमिहुणाण य कुंकुमपकेण पिंजरिदा ॥ ७९०
एक्केक्ककमलसडे दोद्दो कुडाणि णिम्मलजलाइं । सुरणरतिरिया तेसु धुव्वतो चरणरेणूवो ॥ ७९१

। माणत्थंभा समत्ता ।

वररयणकेदुतोरणघंटाजालादिएहि जुत्ताओ । आदिमवेदी त्रि तहा सव्वेसु वि समवसरणेसु ॥ ७९२
गोउरदुवारवाउलपहुदी सव्वाण वेदियाणं तहा । अट्टुत्तरसयमगलणवणिहिदव्वाइ पुव्व व ॥ ७९३
णवरि विसेसो णियणियधूलीसालाण मूलरुदेहि । मूलोवरिभागेसु समाणवासाओ वेदीओ ॥ ७९४

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४/१४४ | २३/१४४ | २२/१४४ | २१/१४४ | २०/१४४ | १९/१४४ | १८/१४४ | १७/१४४ | १६/१४४ | १५/१४४ | १४/१४४ | १३/१४४ |
| १२/१४४ | ११/१४४ | १०/१४४ | ९/१४४ | ८/१४४ | ७/१४४ | ६/१४४ | ५/१४४ | ४/१४४ | ३/१४४ | ५/२८८ | १/७२ |

। पढमवेदी समत्ता ।

खाइयखेत्ताणिं तत्तो हवति वरसच्छसलिलपुण्णाणि ।
णियणियजिणउदएहि चउभजिदेहि सरिच्छगहिराणि ॥ ७९५

१२५ । २२५/२ । १०० । १७५/२ । ७५ । १२५/२ । ५० । ७५/२ । २५ । ४५/२ । २० । ३५/२ । १५ ।

२५/२ । ४५/४ । १० । ३५/४ । १५/२ । २५/४ । ५ । १५/४ । ५/२ । हत्था । ९/४ । ७/८ ।

इन द्रहोंमे भवनवासी, व्यन्तर, ज्योतिषी और कल्पवासी देव क्रीडामे प्रवृत्त होते हैं, तथा वे मनुष्य एव किन्नरयुगलोंके कुकुमपकसे पीतवर्ण रहते हैं ॥ ७९० ॥

प्रत्येक कमलखड अर्थात् द्रहके आश्रित निर्मल जलसे परिपूर्ण दो दो कुण्ड होते हैं, जिनमे देव, मनुष्य और तिर्यञ्च अपने पैरोंकी धूलिको धोया करते हैं ॥ ७९१ ॥

मानस्तम्भोंका वर्णन समाप्त हुआ।

सब समवसरणोंमे उत्तम रत्नमय ध्वजा, तोरण और घटाओंके समूहादिकसे युक्त प्रथम वेदियां भी उसीप्रकार होती हैं ॥ ७९२ ॥

सब वेदियोंके गोपुरद्वार और पुत्तलिकाप्रभृति तथा एकसौ आठ मगलद्रव्य एव नौ निधिया पूर्वके ही समान होती हैं ॥ ७९३ ॥

विशेषता केवल यह है कि इन वेदियोंके मूल और उपरिम भागका विस्तार अपने अपने धूलिसालोंके मूलविस्तारके समान होता है ॥ ७९४ ॥

प्रथम वेदीका कथन समाप्त हुआ।

इसके आगे उत्तम एव स्वच्छ जलसे परिपूर्ण और अपने जिनेन्द्रकी उंचाईके चतुर्थ भागप्रमाण गहरे खातिकाक्षेत्र होते हैं ॥ ७९५ ॥

१ द ब तेदा. २ द वेदिआणं. ३ द खाइयमेत्ताणि. ४ द ब वरसत्त°.

फुल्लंतकुमुदकुवलयकमलवणामोदभवसुगंधीणि[1] । मणिमयसोवाणजुदाणि पक्खीहि[2] हंसपहुदीहि ॥ ७९६

णियणियपढमखिदीण जेत्तियमेत्त खु वासपरिमाण । णियणियबिदियखिदीण तेत्तियमेत्त च पत्तेक्क ॥ ७९७

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २६४/५७६ | २५३/५७६ | २४२/५७६ | २३१/५७६ | २२०/५७६ | २०९/५७६ | १९८/५७६ | १८७/५७६ | १७६/५७६ | १६५/५७६ | १५४/५७६ | १४३/५७६ |
| १३२/५७६ | १२१/५७६ | ११०/५७६ | ९९/५७६ | ८८/५७६ | ७७/५७६ | ६६/५७६ | ५५/५७६ | ४४/५७६ | ३३/५७६ | ५५/२८८ | ११/७२ |

चेत्तप्पासादखिदि केई णेच्छंति ताणं उवएसे । खाइयखिदीय जोयणमुसहे सेसेसु कमहीणं ॥ ७९८

पाठान्तरम् ।

धूलीसालाणं वित्थरेहि सहियखाइयखेत्ताणं कमसो रुद्जोयणाणि—

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४/२४ | २३/२४ | २२/२४ | २१/२४ | २०/२४ | १९/२४ | १८/२४ | १७/२४ | १६/२४ | १५/२४ | १४/२४ | १३/२४ | १२/२४ |
| ११/२४ | १०/२४ | ९/२४ | ८/२४ | ७/२४ | ६/२४ | ५/२४ | ४/२४ | ३/२४ | ५/४८ | ४/४८ | | |

तद्धूलीसालाण कमसो मूलवित्थारा[4]—

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४/२८८ | २३/२८८ | २२/२८८ | २१/२८८ | २०/२८८ | १९/२८८ | १८/२८८ | १७/२८८ | १६/२८८ | १५/२८८ | १४/२८८ | १३/२८८ |
| १२/२८८ | ११/२८८ | १०/२८८ | ९/२८८ | ८/२८८ | ७/२८८ | ६/२८८ | ५/२८८ | ४/२८८ | ३/२८८ | ५/५७६ | ४/५७६ |

सगसगधूलीसालाण वित्थारेण विरहिदसगसगखाइयखेत्ताण[5] वित्थारा—

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २६४/२८८ | २५३/२८८ | २४२/२८८ | २३१/२८८ | २२०/२८८ | २०९/२८८ | १९८/२८८ | १८७/२८८ | १७६/२८८ | १६५/२८८ | १५४/२८८ | १४३/२८८ |

ये खातिकाये फूले हुए कुमुद, कुवलय और कमलके वनोके आमोदसे सुगन्धित तथा मणिमय सोपानों एव हसप्रभृति पक्षियोंसे सहित होती है ॥ ७९६ ॥

अपनी अपनी प्रथम पृथिवीके विस्तारका जितना प्रमाण होता है, उतना ही अपनी अपनी प्रत्येक द्वितीय पृथिवीका भी विस्तार हुआ करता है ॥ ७९७ ॥

कोई कोई आचार्य चैत्यप्रासादभूमिको स्वीकार नहीं करते हैं। उनके उपदेशानुसार भगवान् ऋषभ देवके समवसरणमें खातिकाभूमिका विस्तार एक योजनप्रमाण था और शेष तीर्थंकरोंके क्रमसे हीन था ॥ ७९८ ॥

पाठान्तर ।

धूलिसालके विस्तारके साथ खातिकाक्षेत्रका विस्तार क्रमसे इतने योजन रहता है ( मूलमें देखिये ).

क्रमसे धूलिसालका मूलविस्तार ( मूलमें देखिये ).

१ द मवेणसुगंधीणि　२ द ब पक्खेहिं.　३ द माणं.　४ द °वित्थारा.　५ द खाइयचेत्ताणं.

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १३२/२८८ | १२१/२८८ | ११०/२८८ | ९९/२८८ | ८८/२८८ | ७७/२८८ | ६६/२८८ | ५५/२८८ | ४४/२८८ | ३३/२८८ | ५५/५७६ | ४४/५७६ |

। खादीभूमी समत्ता ।

बिदियाओ वेदीओ णियणियपढमिल्लवेदियाहि समा । एसो णवरि विसेसो वित्थारा दुगुणपरिमाण ॥ ७९९

वित्थार दुगुणदुगुण होदि—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४/७२ | २३/७२ | २२/७२ | २१/७२ | २०/७२ | १९/७२ | १८/७२ | १७/७२ | १६/७२ | १५/७२ | १४/७२ | १३/७२ | १२/७२ | ११/७२ | १०/७२ | ९/७२ |
| ८/७२ | ७/७२ | ६/७२ | ५/७२ | ४/७२ | ३/७२ | ५/१४४ | १/३६ | | | | | | | | |

। बिदियवेदीपमाण सम्मत्त ।

पुण्णायणायकुज्जयसंयवत्तइमुत्तपहुदिजुत्ताणि । वल्लीखेत्ताणि तदो कीडणगिरिगुरुवसोहाणि ॥ ८००

मणिसोवाणमणोहरपोक्खरणीफुल्लकमलसंडाणि । ताण रुंदो दुगुणो खाइयखेत्ताण रुंदादो ॥ ८०१

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २६४/२८८ | २५३/२८८ | २४२/२८८ | २३१/२८८ | २२०/२८८ | २०९/२८८ | १९८/२८८ | १८७/२८८ | १७६/२८८ | १६५/२८८ | १५४/२८८ | १४३/२८८ |
| १३२/२८८ | १२१/२८८ | ११०/२८८ | ९९/२८८ | ८८/२८८ | ७७/२८८ | ६६/२८८ | ५५/२८८ | ४४/२८८ | ३३/२८८ | ५५/१४४ | ४४/१४४ |

। तदियवल्लीभूमी सम्मत्ता ।

तत्तो बिदिया साला धूलीसालाणं वण्णणेहि समा । दुगुणो रुंदो[5] दारा रजदमया जक्खरक्खणा णवरि ॥ ८०२[6]

अपने अपने धूलिसालोंके विस्तारसे रहित अपने अपने खातिकाक्षेत्रोंका विस्तार ( मूलमें देखिये ).

खातिकाभूमिका वर्णन समाप्त हुआ।

दूसरी वेदिया अपनी अपनी पूर्व वेदिकाओंके सदृश है। परन्तु विशेषता यह है कि इनका विस्तार दुगुणे प्रमाण है ॥ ७९९ ॥

विस्तार दूना दूना होता है ( मूलमें देखिये )

द्वितीय वेदियोंका प्रमाण समाप्त हुआ।

इसके आगे पुन्नाग, नाग, कुब्जक, शतपत्र एवं अतिमुक्त इत्यादिसे संयुक्त, क्रीडा-पर्वतोंसे अतिशय शोभायमान और मणिमय सोपानोंसे मनोहर वापिकाओंके विकसित कमलसमूहोंसे सहित वल्लीक्षेत्र होते हैं। इनका विस्तार खातिकाक्षेत्रोंके विस्तारसे दुगुणा रहता है ॥ ८००-८०१ ॥

तृतीय वल्लीभूमि समाप्त हुई।

इसके आगे दूसरा कोट है, जिसका वर्णन धूलिसालोंके समान ही है। परन्तु इतना विशेष है कि इसका विस्तार दुगुणा और द्वार रजतमय एवं यक्षजातिके देवोंद्वारा रक्षित हैं ॥ ८०२ ॥

द्वितीय कोटका वर्णन समाप्त हुआ।

१ ब 'सयवत्तयमुत्त' २ द ब तदा. ३ द 'गरूवसोहाणि ४ द ब सालोण. ५ द मदा. ६ एषा गाथा सदृष्टिश्च द पुस्तक एव

| | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४/७२ | २३/७२ | २२/७२ | २१/७२ | २०/७२ | १९/७२ | १८/७२ | १७/७२ | १६/७२ | १५/७२ | १४/७२ | १३/७२ | १२/७२ | ११/७२ | १०/७२ |
| ९/७२ | ८/७२ | ७/७२ | ६/७२ | ५/७२ | ४/७२ | ३/७२ | ५/१४४ | १/३६ | | | | | | |

। बिदियसाला सम्मत्ता ।

तत्तो चउत्थउववणभूमीए असोयसत्तवण्णवण । चंपयचूदवणाण पुव्वादिदिसासु राजंति ॥ ८०३

विविहवणसंडमंडणविविहणईपुलिणकीडणगिरीहिं ।
विविहवरवाविआहिं उववणभूमीउ[1] रम्माओ ॥ ८०४

एक्केक्काए उववणखिदिए तरवो असोयसत्तदला । चंपयचूदा सुंदरभूदा[2] चत्तारि चत्तारि ॥ ८०५

चामरपहुदिजुदाणं चेत्ततरूणं हवंति उच्छेहो[3] । णियणियजिणउदएहिं बारसगुणिदेहिं सारिच्छा ॥ ८०६

६००० । ५४०० । ४८०० । ४२०० । ३६०० । ३००० । २४०० । १८०० । १२०० ।
१०८० । ९६० । ८४० । ७२० । ६०० । ५४० । ४८० । ४२० । ३६० । ३०० । २४० ।
१८० । १२० । २७ । २१ ।

मणिमयजिणपडिमाओ अट्ठमहापाडिहेरसंजुत्ता[4] । एक्केक्कस्सिं चेत्तदुमम्मि चत्तारि चत्तारि ॥ ८०७

उववणवाविजलेणं सित्ता पेच्छंति एक्कभवजाइं । तस्स णिरिक्खणमेत्ते सत्तभवातीदभाविजादीओ ॥ ८०८

सालत्तयपरिअरियां[5] पीढत्तयउवरि माणथंभा य । चत्तारो चत्तारो एक्केक्के चेत्तरुक्खम्मि ॥ ८०९

इसके आगे चौथी उपवनभूमि होती है, जिसमें पूर्वादिक दिशाओंके क्रमसे अशोकवन, सप्तपर्णवन, चम्पकवन और आम्रवन, ये चार वन शोभायमान होते हैं ॥ ८०३ ॥

ये उपवनभूमियां विविध प्रकारके वनसमूहोंसे मण्डित, विविध नदियोंके पुलिन, और क्रीडापर्वतोंसे तथा अनेक प्रकारकी उत्तम वापिकाओंसे रमणीय होती हैं ॥ ८०४ ॥

एक एक उपवनभूमिमें अशोक, सप्तच्छद, चम्पक और आम्र, ये चार चार सुन्दर वृक्ष होते हैं ॥ ८०५ ॥

चामरादिसे सहित चैत्यवृक्षोंकी उंचाई बारहसे गुणित अपने अपने तीर्थंकरोंकी उंचाईके सदृश होती है ॥ ८०६ ॥

एक एक चैत्यवृक्षके आश्रित आठ महाप्रातिहार्योंसे संयुक्त चार चार मणिमय जिन-प्रतिमायें होती हैं ॥ ८०७ ॥

उपवनकी वापिकाओंके जलसे अभिषिक्त जनसमूह एक भवजातिको देखते हैं और उसके निरीक्षणमात्रके होनेपर अर्थात् वापीके जलमें निरीक्षण करनेपर सात अतीत व अनागत भवजातियोंको देखते हैं ॥ ८०८ ॥

एक एक चैत्यवृक्षके आश्रित तीन कोटोंसे वेष्टित व तीन पीठोंके ऊपर चार चार मानस्तम्भ होते हैं ॥ ८०९ ॥

१ ब उववणभूमी व. २ द पचयभूदा सुंदरभूया. ३ द ब उच्छेहो. ४ द ब सजुत्तो. ५ द सालत्तयपरिहरिया.

सहिदा वरवावीहिं कमलुप्पलकुमुदपरिमलिल्लाहिं[1] । सुरणरमिहुणतणुग्गदकुंकुमपंकेहि पिंजरजलाहिं ॥ ८१०
कत्थ वि हम्मा रम्मा कीडणसालाओ कत्थ वि वराओ । कत्थ वि णट्टयसाला णच्चतसुरगणाइण्णा[2] ॥ ८११
बहुभूमीभूसणया सव्वे वरविविहरयणणिम्मविदा । एदे पंतिकमेणं उववणभूमीसु सोहंति ॥ ८१२
ताण हम्मादीण सव्वेसु[3] होंति समवसरणेसु । णियणियजिर्णउदएहि[4] बारसगुणिदेहि समउदया ॥ ८१३
णियणियपढमखिदीण जेत्तियमेत्तं हु रुदपरिमाणं । णियणियवणभूमीण तेत्तियमेत्तं हवे दुगुणं ॥ ८१४

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २६४/२८८ | २५३/२८८ | २४२/२८८ | २३१/२८८ | २२०/२८८ | २०९/२८८ | १९८/२८८ | १८७/२८८ | १७६/२८८ | १६५/२८८ | १५४/२८८ | १४३/२८८ |
| १३२/२८८ | १२१/२८८ | ११०/२८८ | ९९/२८८ | ८८/२८८ | ७७/२८८ | ६६/२८८ | ५५/२८८ | ४४/२८८ | ३३/२८८ | ५५/५७६ | ४४/५७६ |

। [5]तुरिमवणभूमी सम्मत्ता ।

दोदोसुं पासेसुं सव्ववणप्पणिधिसव्ववीहीण । दोद्दो णट्टयसाला ताण पुढ आदिमट्ठसालासु ॥ ८१५
भावणसुरकण्णाओ णच्चते कप्पवासिकण्णाओ । अग्गिमअडसालासुं पुव्वा व सुवण्णणा[6] सव्वा ॥ ८१६

। णट्टयसाला सम्मत्ता ।

ये मानस्तम्भ कमल, उत्पल, और कुमुदोकी सुगन्धिसे युक्त तथा देव एवं मनुष्य-युगलोके शरीरसे निकली हुई केशरके पंकसे पीत जलवाली उत्तम वापियोसे सहित होते हैं ॥८१०॥

वहां कहीपर रमणीय भवन, कहीं उत्तम क्रीडनशाला, और कही नृत्य करती हुई देवागनाओसे आकीर्ण नाट्यशालाये होती है ॥ ८११ ॥

बहुत भूमियोसे ( खण्डोसे ) भूषित तथा उत्तम और नाना प्रकारके रत्नोंसे निर्मित ये सब भवन पंक्तिक्रमसे उपवनभूमियोमे शोभायमान होते हैं ॥ ८१२ ॥

सब समवसरणोमे इन हर्म्यादिकोकी उचाई बारहसे गुणित अपने अपने तीर्थंकरोकी उचाईके बराबर होती है ॥ ८१३ ॥

अपनी अपनी प्रथम पृथिवीके विस्तारका जितना प्रमाण होता है, उससे दूना अपनी अपनी उपवनभूमियोंके विस्तारका प्रमाण होता है ॥ ८१४ ॥

चतुर्थ वनभूमिका कथन समाप्त हुआ ।

सब वनोंके आश्रित सब वीथियोके दोनो पार्श्वभागोमे दो दो नाट्यशालाये होती है। इनमेसे आदिकी आठ नाट्यशालाओमें भवनवासिनी देवकन्यायें और इससे आगेकी आठ नाट्यशालाओमे कल्पवासिनी कन्यायें नृत्य किया करती है। इन नाट्यशालाओंका सुन्दर वर्णन पूर्वके समान ही है ॥ ८१५–८१६ ॥

नाट्यशालाओका कथन समाप्त हुआ ।

१ द परिमलुल्लाहिं　२ ब °सुरगणाइगणा　३ ब सव्वेसिं.　४ ब णियजिणजिण°.　५ द चरिमवण°.
६ द ब पुव्वासुरवण्णणा

तदियाओ वेदीओ हवंति णियबिदियवेदियाहि समा । णवरि विसेसो एसो जक्खिदा दाररक्खणया ॥ ८१७

। तदिया वेदी सम्मत्ता ।

तत्तो धयभूमीए दिव्वधया होंति ते च दसभेया । सीहगयवसहखगवइसिहिससिरविहंसपउमचक्का य ॥ ८१८

अट्ठुत्तरसयसहिएं[1] एक्केक्का तं पि अट्ठअधियसया । खुल्लयधयसंजुत्ता पत्तेक्कं चउदिसेसु फुडं ॥ ८१९

सुण्णअडअट्ठणहसगचउक्कअंकक्कमेण मिलिदाण । सव्वधयाण संखा एक्केक्के समवसरणम्हि ॥ ८२०

४७०८८० ।

संलग्गा सयलधया कणयत्थंभेसु रयणखचिदेसुं । थंभुच्छेहो णियणियजिणाणं[2] उदएहि बारसहदेहि ॥ ८२१

६००० । ५४०० । ४८०० । ४२०० । ३६०० । ३००० । २४०० । १८०० । १२०० । १०८० । ९६० । ८४० । ७२० । ६०० । ५४० । ४८० । ४२० । ३६० । ३०० । २४० । १८० । १२० । २७ । २१ ।

उसहम्मि थंभरुंदं चउसट्ठीअधियदुसयपव्वाणि । तियभजिदाणि कमसो एक्करसूणाणि णेमिपरियंतं ॥ ८२२

तीसरी वेदिया अपनी अपनी दूसरी वेदियोंके समान होती है। केवल विशेषता यह है कि यहांपर द्वाररक्षक यक्षेन्द्र हुआ करते हैं ॥ ८१७ ॥

तृतीय वेदी समाप्त हुई।

इसके आगे ध्वजभूमिमें दिव्य ध्वजायें होती हैं जो सिंह, गज, वृषभ, गरुड, मयूर, चन्द्र, सूर्य, हंस, पद्म और चक्र, इन चिह्नोंसे चिह्नित दश प्रकारकी होती हैं ॥ ८१८ ॥

चारों दिशाओंमेंसे प्रत्येक दिशामें इन दश प्रकारकी ध्वजाओंमेंसे एक एक एकसौ आठ रहती हैं और इनमेंसे भी प्रत्येक ध्वजा अपनी एकसौ आठ क्षुद्रध्वजाओंसे संयुक्त होती हैं ॥ ८१९ ॥

शून्य, आठ, आठ, शून्य, सात, और चार, इन अंकोंके क्रमशः मिलानेपर जो संख्या उत्पन्न हो उतनी ध्वजायें एक एक समवसरणमें हुआ करती हैं ॥ ८२० ॥

महाध्वजा $१० \times १०८ \times ४ = ४३२०$ । क्षुद्रध्वजा $१० \times १०८ \times १०८ \times ४ = ४६६५६०$ । समस्त ध्वजा $४३२० + ४६६५६० = ४७०८८०$ ।

समस्त ध्वजायें रत्नोंसे खचित सुवर्णमय स्तम्भोंमें संलग्न रहती हैं। इन स्तम्भोंकी उंचाई अपने अपने तीर्थंकरोंकी उंचाईसे बारहगुणी हुआ करती है ॥ ८२१ ॥

भगवान् ऋषभ देवके समवसरणमें इन स्तम्भोंका विस्तार तीनसे भाजित दोसौ चौंसठ अंगुल था। फिर इसके आगे नेमिनाथपर्यन्त क्रमशः भाज्य राशिमें ग्यारह कम होते गये हैं ॥ ८२२ ॥

---

1 ब अट्ठुत्तरसहिए. 2 द 'जिणअणं'.

सयलागमपारगया सुदकेवलिणामसुप्पसिद्धा जे । एदाण बुद्धिरिद्धी चोद्दसपुव्वि त्ति णामेण ॥ १००१

। चोद्दसपुव्वित्त[1] गद ।

णइमित्तिका य रिद्धी णभभउमगसराइ वेजणयं । लक्खणचिण्ह सउण अट्ठवियप्पेहि वित्थरिद ॥ १००२

रविससिगहपहुदीण उदयत्थमणादिआइ[2] दट्ठूण । खीणत्तं दुक्खसुह ज जाणइ तं हि णहणिमित्त ॥ १००३

। णहणिमित्त गद ।

घणसुसिरणिद्धलुक्खप्पहुदिगुणे भाविदूण भूमीए । ज जाणइ खयवड्ढि तम्मयसकणयरजदपमुहाणं[3] ॥ १००४

दिसिविदिसअंतरेसु चउरगबल ठिद च दट्ठूण । ज जाणइ जयमजय त भउमणिमित्तमुद्दिट्ठं ॥ १००५

। भउमणिमित्त गद ।

वातादिप्पगिदीओ[4] रुहिरप्पहुदिस्सहावसत्ताइ[5] । णिण्णाण उण्णयाणं[6] अगोवंगाण दसणा पासा[7] ॥ १००६

णरतिरियाण दट्ठु ज जाणइ दुक्खसोक्खमरणाइ । कालत्तयणिप्पण्णं अगणिमित्त पसिद्ध तु ॥ १००७

। अगणिमित्त गद ।

जो महर्षि सम्पूर्ण आगमके पारगत है और श्रुतकेवली नामसे सुप्रसिद्ध हैं उनके चौदहपूर्वी नामक बुद्धिऋद्धि होती है ॥ १००१ ॥

चौदहपूर्वित्वऋद्धि समाप्त हुई ।

नैमित्तिक ऋद्धि नभ, भौम, अग, स्वर, व्यजन, लक्षण, चिह्न ( छिन्न ? ) और स्वप्न इन आठ भेदोसे विस्तृत है ॥ १००२ ॥

सूर्य, चन्द्र और ग्रह इत्यादिकके उदय व अस्तमन आदिकोको देखकर जो क्षीणता और दुखसुखका जानना है, वह नभनिमित्त है ॥ १००३ ॥

नभनिमित्त समाप्त हुआ ।

पृथिवीके घन ( सान्द्रता ), सुषिर ( पोलापन ), स्निग्धता और रुक्षताप्रभृति गुणोको विचार कर जो ताबा, लोहा, सुवर्ण और चादी आदिक धातुओकी हानि-वृद्धिको तथा दिशा-विदिशाओंके अन्तरालमे स्थित चतुरग बलको देखकर जो जय-पराजयको भी जानना है, इसे भौमनिमित्त कहा गया है ॥ १००४-१००५ ॥

भौमनिमित्त समाप्त हुआ ।

मनुष्य और तिर्यंचोके निम्न व उन्नत अग-उपागोंके दर्शन व स्पर्शसे वातादि तीन प्रकृतियो और रुधिरादि सात स्वभावों ( धातुओ ) को देखकर तीनो कालोमे उत्पन्न होनेवाले सुख, दुख या मरणादिको जानना, यह अगनिमित्त नामसे प्रसिद्ध है ॥ १००६-१००७ ॥

अगनिमित्त समाप्त हुआ ।

१ द ब पुव्विर्त्ति २ द ब °मणादिआदि ३ द ब तमयग°. ४ द ब °प्परिदीओ ५ द ब °सत्तेइ, ६ द ब तिण्हाणउण्हयाण. ७ द ब पास

णरतिरियाण विचित्तं सद्दं सोदूण दुक्खसोक्खाइं । कालत्तयणिप्पण्णं जं जाणइ तं सरणिमित्तं ॥ १००८[1]

। सरणिमित्तं गदं ।

सिरमुहकंधप्पहुदिसु तिलमसयप्पहुदिआइं दट्ठूणं । जं तियकालसुहाइं जाणइ तं वेंजणणिमित्तं ॥ १००९

। वेंजणणिमित्तं गदं ।

करचरणतलप्पहुदिसु पंकयकुलिसादियाणि दट्ठूण । जं तियकालसुहाइं लक्खइ तं लक्खणणिमित्तं ॥ १०१०

। लक्खणणिमित्तं गदं ।

सुरदाणवरक्खसणरतिरिएहिं छिण्णसत्थवत्थाणि । पासादणयरदेसादियाणि चिण्हाणि दट्ठूण ॥ १०११

कालत्तयसंभूदं सुहासुहं मरणविविहदव्वं च । सुहदुक्खाइं लक्खइ चिण्हणिमित्तं ति तं जाणइ ॥ १०१२

। चिण्हणिमित्तं गदं ।

वातादिदोसचत्तो पच्छिमरत्ते मुयंकरविपहुदिं । णियमुहकमलपविट्ठं देक्खिय सउणम्मि सुहसउणं ॥ १०१३

घडतेल्लब्भगादिं रासहकरभादिएसु आरुहणं । परदेसगमणसव्वं जं देक्खइ असुहसउणं तं ॥ १०१४

जं भासइ दुक्खसुहप्पमुहं कालत्तए वि संजादं । तं चिय सउणणिमित्तं चिण्हो मालो त्ति दोभेदं[6] ॥ १०१५

मनुष्य और तिर्यंचोके विचित्र शब्दोको सुनकर कालत्रयमे होनेवाले दुख-सुखको जानना, यह स्वरनिमित्त है ॥ १००८ ॥

स्वरनिमित्त समाप्त हुआ ।

सिर, मुख और कंधे आदिपर तिल एव मशे आदिको देखकर तीनों कालके सुखादिकको जानना, यह व्यञ्जननिमित्त है ॥ १००९ ॥

व्यञ्जननिमित्त समाप्त हुआ ।

हस्ततल और चरणतलादिकमें कमल, वज्र इत्यादि चिह्नोको देखकर कालत्रयमे होनेवाले सुखादिको जानना, यह लक्षणनिमित्त है ॥ १०१० ॥

लक्षणनिमित्त समाप्त हुआ ।

देव, दानव, राक्षस, मनुष्य और तिर्यंचोके द्वारा छेदे गये शास्त्र एव वस्त्रादिक तथा प्रासाद, नगर और देशादिक चिह्नोको देखकर त्रिकालभावी शुभ, अशुभ, मरण, विविध प्रकारके द्रव्य और सुख-दुखको जानना, यह चिह्ननिमित्त है ॥ १०११-१०१२ ॥

चिह्ननिमित्त समाप्त हुआ ।

वात-पित्तादि दोषोसे रहित व्यक्ति सोते हुए रात्रिके पश्चिम भागमे अपने मुखकमलमे प्रविष्ट चन्द्र-सूर्यादिरूप शुभ स्वप्नको, और घृत व तैलकी मालिश आदि, गर्दभ व ऊट आदिपर चढ़ना, तथा परदेशगमनादिरूप जो अशुभ स्वप्नको देखता है, इसके फलस्वरूप तीन कालमे होनेवाले दुख-सुखादिकको बतलाना यह स्वप्ननिमित्त है । इसके चिह्न और मालारूपसे दो भेद हैं ।

१ एषा गाथा द-पुस्तक एव. २ द ब °प्पहुदिआदि. ३ द ब छदसत्थ°. ४ द वालादिदोस°. ५ द खरभादिएसु. ६ द ब चिण्हा मालोत्तिदो भेद.

करिकेसरिपहुदीणं दसणमेत्तादि[1] चिण्हसउणं त । पुव्वावरसंबध सउण तं मालसउणो त्ति ॥ १०१६

। सउणणिमित्त गद ।

। एव णिमित्तरिद्धी सम्मत्ता ।

पगडीए सुदणाणावरणाए वीरियतरायाए । उक्कस्सक्खउवसमे उप्पज्जइ पण्णसमणद्धी ॥ १०१७

पण्णासवणद्धिजुदो चोद्दसपुव्वीसु विसयसुहुमत्त ।

सव्व हि सुद जाणदि अकअज्झअणो वि णियमेण ॥ १०१८

भासति तस्स बुद्धी पण्णासमणद्धि सा च चउभेदा। अउपत्तिअ-परिणामिय-वइणइकी-कम्मजा णेया ॥ १०१९

अउपत्तिकी भवतरसुदविणएण समुल्लसिदभावा। णियणियजादिविसेसे उप्पण्णा पारिणामिकी णामा ॥ १०२०

वइणइकी विणएण उप्पज्जदि बारसगसुदजोग्ग। उवदेसेण विणा तवविसेसलाहेण कम्मजा तुरिमा ॥ १०२१

। पण्णसवण गद ।

कम्माण उवसमेण य गुरूवदेस विणा वि पावेदि । सण्णाणतवप्पगमं जीए[2] पत्तेयबुद्धी सा ॥ १०२२

। पत्तेयबुद्धी गदा[3] ।

इनमेसे स्वप्नमे हाथी व सिंहादिकके दर्शनमात्र आदिकको चिह्नस्वप्न और पूर्वापर सम्बन्ध रखनेवाले स्वप्नको मालास्वप्न कहते है ॥ १०१३–१०१६ ॥

स्वप्ननिमित्त समाप्त हुआ ।

इसप्रकार निमित्तऋद्धि समाप्त हुई ।

श्रुतज्ञानावरण और वीर्यान्तरायका उत्कृष्ट क्षयोपशम होनेपर प्रज्ञाश्रमणऋद्धि उत्पन्न होती है। प्रज्ञाश्रवणऋद्धिसे युक्त जो महर्षि अध्ययनके बिना किये ही चौदह पूर्वोमे विषयकी सूक्ष्मताको लिये हुए सम्पूर्ण श्रुतको जानता है और उसका नियमपूर्वक निरूपण करता है उसकी बुद्धिको प्रज्ञाश्रमणऋद्धि कहते है। वह औत्पत्तिकी, पारणामिकी, वैनयिकी और कर्मजा, इन भेदोंसे चार प्रकारकी जानना चाहिये ॥ १०१७–१०१९ ॥

इनमेंसे पूर्व भवमे किये गये श्रुतके विनयसे उत्पन्न होनेवाली औत्पत्तिकी, निज निज जातिविशेषमे उत्पन्न हुई परिणामिकी, द्वादशागश्रुतके योग्य विनयसे उत्पन्न होनेवाली वैनयिकी, और उपदेशके बिना ही विशेष तपकी प्राप्तिसे आविर्भूत हुई चतुर्थ कर्मजा प्रज्ञाश्रमणऋद्धि समझना चाहिये ॥ १०२०–१०२१ ॥

प्रज्ञाश्रवणऋद्धि समाप्त हुई ।

जिसके द्वारा गुरुके उपदेशके बिना ही कर्मोके उपशमसे सम्यग्ज्ञान और तपके विषयमे प्रगति होती है, वह प्रत्येकबुद्धि कहलाती है ॥ १०२२ ॥

प्रत्येकबुद्धि समाप्त हुई ।

१ द ब दसणजेट्ठादि. २ द ब जीवे. ३ द ब गदं

सक्कादीण वि पक्खं बहुवादेहिं णिरुत्तर कुणदि । परदव्वाइ[1] गवेसइ जीए वादित्तरिद्धी सा ॥ १०२३

। वादित्तं गद ।

। एव बुद्धिरिद्धी समत्ता ।

अणिमा-महिमा-लघिमा-गरिमा-पत्ती य तह[2] अ पाकम्म । ईसत्तवसित्ताइं[3] अप्पडिघादतधाणा य ॥ १०२४
रिद्धी हु कामरूवा एवंरूवेहिं विविहभेएहि । रिद्धिविकिरिया णामा समणाणं तवविसेसेण ॥ १०२५
अणुतणुकरण अणिमा अणुछिद्दे पविसिदूण तत्थेव । विकरदि खदावार णिएसमवि[4] चक्कवट्टिस्स ॥ १०२६
मेरूवमाणदेहा[5] महिमा अणिलाउ लहुतरो लहिमा । वज्जाहितो गुरुवत्तण च गरिम त्ति भण्णति ॥ १०२७
भूमीए चेट्ठतो अगुलिअग्गेण सूरससिपहुदि । मेरुसिहराणि अण्ण ज पावदि पत्तिरिद्धी सा ॥ १०२८
सलिले विय भूमीए उम्मज्जणिमज्जणाणि[6] ज कुणदि । भूमीए विय सलिले गच्छदि पाकम्मरिद्धी सा ॥ १०२९
णिस्सेसाण पहुत्त जगाण ईसत्तणामरिद्धी सा । वसमेति तवबलेणं ज जीओहा वसित्तरिद्धी सा ॥ १०३०

जिस ऋद्धिके द्वारा शाक्यादिक ( या शक्रादि ) के पक्षको भी बहुत वादसे निरुत्तर कर दिया जाता है और परके द्रव्योकी गवेषणा ( परीक्षा ) करता है ( या दूसरोके छिद्र अथवा दोष ढूढता है ) वह वादित्वऋद्धि कहलाती है ॥ १०२३ ॥

वादित्वऋद्धि समाप्त हुई ।

इसप्रकार बुद्धिऋद्धि समाप्त हुई ।

अणिमा, महिमा, लघिमा, गरिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशत्व, वशित्व, अप्रतिघात, अन्तर्धान और कामरूप, इसप्रकारके अनेक भेदोंसे युक्त विक्रिया नामक ऋद्धि तपोविशेषसे श्रमणोके हुआ करती है ॥ १०२४--१०२५ ॥

अणुके बराबर शरीरको करना अणिमाऋद्धि है । इस ऋद्धिके प्रभावसे महर्षि अणुके बराबर छिद्रमे प्रविष्ट होकर वहा ही चक्रवर्तिके कटक और निवेशकी विक्रियाद्वारा रचना करता है ॥ १०२६ ॥

मेरुके बराबर शरीरके करनेको महिमा, वायुसे भी लघु शरीरके करनेको लघिमा, और वज्रसे भी अधिक गुरुतायुक्त शरीरके करनेको गरिमाऋद्धि कहते है ॥ १०२७ ॥

भूमिपर स्थित रहकर अगुलिके अग्रभागसे सूर्य-चन्द्रादिकको, मेरुशिखरोंको तथा अन्य वस्तुको प्राप्त करना यह प्राप्तिऋद्धि कहलाती है ॥ १०२८ ॥

जिस ऋद्धिके प्रभावसे जलके समान पृथिवीपर भी उन्मज्जन-निमज्जन क्रियाको करता है और पृथिवीके समान जलपर भी गमन करता है, वह प्राकाम्यऋद्धि है ॥ १०२९ ॥

जिससे सब जगत्पर प्रभुत्व होता है, वह ईशत्वनामक ऋद्धि; और जिससे तपोबलद्वारा जीवसमूह वशमे होते है, वह वशित्वऋद्धि कही जाती है ॥ १०३० ॥

१ [ पराब्भिद्दाइ ] २ द तह अप्पकम्म, ब तहा अ पाकम्म. ३ द ब °वसत्ताइ ४ द णिएस चक्कवट्टिस्स ५ ब मेरूवमाणा ६ द ब उम्मज्जणाणि.

सेलसिलातरुपमुहाणब्भतरं होइदूर्ण[1] गयण व । जं वच्चदि सा रिद्धी अप्पडिघादेत्ति गुणणाम ॥ १०३१
ज हवदि अद्दिसत्तं[2] अंतद्धाणाभिधाणरिद्धी सा । जुगव बहुरूवाणि ज विरयदि कामरूवरिद्धी सा ॥ १०३२
। विक्किरियारिद्धी[3] समत्ता ।
दुविहा किरियारिद्धी णहयलगामित्तचारणत्तेहि । उड्ढीओ[4] आसीणो काउस्सग्गेण इदरेण ॥ १०३३
गच्छेदि जीए एसा रिद्धी गयणगामिणी णाम । चारणरिद्धी बहुविहवियप्पसदोहवित्थरिदा ॥ १०३४
जलजघाफलपुप्फ पत्तग्गिसिहाण धूममेघाण । धारामक्कडतंतूं[5]जोदीमरुदाण चारणा कमसो ॥ १०३५
अविराहियप्पुकाए जीवे पदखेवणेहि ज जादि । धावेदि जलहिमज्झे स च्चिय जलचारणाँ[6] रिद्धी ॥ १०३६
चउरगुलमेत्तमहि छंडिय गयणम्मि कुडिलजाणु विणा । ज बहुजोयणगमणं सा जघाचारणा रिद्धी ॥ १०३७
अविराहिदूण जीवे तल्लीणे वणफलाण विविहाण । उवरिम्मि ज पधावदि स च्चिय फलचारणा रिद्धी ॥ १०३८
अविराहिदूण जीवे तल्लीणे बहुविहाण पुप्फाण । उवरिम्मि ज पसप्पदि सा रिद्धी पुप्फचारणा णामा ॥ १०३९

जिस ऋद्धिके बलसे शैल, शिला और वृक्षादिकके मध्यमे होकर आकाशके समान गमन किया जाता है, वह सार्थक नामवाली अप्रतिघातऋद्धि है ॥ १०३१ ॥

जिस ऋद्धिसे अदृश्यता प्राप्त होती है, वह अन्तर्धाननामक ऋद्धि, और जिससे युगपत् बहुतसे रूपोको रचता है, वह कामरूपऋद्धि है ॥ १०३२ ॥

विक्रियाऋद्धि समाप्त हुई ।

नभस्तलगामित्व और चारणत्वके भेदसे क्रियाऋद्धि दो प्रकार है। इनमेसे जिस ऋद्धिके द्वारा कायोत्सर्ग अथवा अन्य प्रकारसे ऊर्ध्व स्थित होकर या बैठकर जाता है, वह आकाशगामिनी नामक ऋद्धि है। तथा दूसरी चारणऋद्धि क्रमसे जलचारण, जघाचारण, फलचारण, पुष्पचारण, पत्रचारण, अग्निशिखाचारण, धूमचारण, मेघचारण, धाराचारण, मर्कटतन्तुचारण, ज्योतिश्चारण और मरुच्चारण इत्यादि अनेक प्रकारके विकल्पसमूहोसे विस्तारको प्राप्त है ॥ १०३३–१०३५ ॥

जिस ऋद्धिसे जीव पैरोके रखनेसे जलकायिक जीवोकी विराधना न करके समुद्रके मध्यमें जाता है और दौडता है, वह जलचारणऋद्धि है ॥ १०३६ ॥

चार अगुलप्रमाण पृथिवीको छोडकर आकाशमे घुटनोंको मोडे विना जो बहुत योजनोंतक गमन करना है, वह जघाचारणऋद्धि है ॥ १०३७ ॥

जिस ऋद्धिसे विविध प्रकारके वनफलोंमे रहनेवाले जीवोकी विराधना न करके उनके ऊपरसे दौड़ता है, वह फलचारणऋद्धि है ॥ १०३८ ॥

जिस ऋद्धिके प्रभावसे बहुत प्रकारके फूलोमे रहनेवाले जीवोकी विराधना न करके उनके ऊपरसे जाता है, वह पुष्पचारण नामक ऋद्धि है ॥ १०३९ ॥

१ द ब पमुहाण अतरत होइदम्मि २ द ब लद्धिसत्त ३ द ब ऋद्धि. ४ द ब उद्धीओ
५ द अक्कडतत् ६ द जलचालणा

अविराहिदूण जीवे तल्लीणे[1] बहुविहाण पत्ताण । जा उवरि वच्चदि मुणी सा रिद्धी पत्तचारणा णामा ॥ १०४०
अविराहिदूण जीवे अग्गिसिहासंठिए विचित्ताण । ज ताण उवरि गमणं अग्गिसिहाचारणा रिद्धी ॥ १०४१
अधउड्ढतिरियपसर धूमं अवलबिऊणं[2] ज देंति । पदक्खेवे अक्खलिआ सा रिद्धी धूमचारणा णाम ॥ १०४२
अविराहिदूण जीवे अपुकाए बहुविहाण मेघाण । ज उवरि गच्छिइ मुणी सा रिद्धी मेघचारणा णाम ॥ १०४३
अविराहिय तल्लीणे जीवे घणमुक्कवारिधाराण । उवरि[3] ज जादि मुणी सा धाराचारणा रिद्धी ॥ १०४४
मक्कडयततुपतीउवरि अदिलघुओ तुरिदपदक्खेवे । गच्छेदि मुणिमहेसी सा मक्कडततुचारणा रिद्धी ॥ १०४५
अधउड्ढतिरियपसरे किरणे अवलबिदूंण[4] जोदीण । जं गच्छेदि तवस्सी सा रिद्धी जोदिचारणा णाम ॥ १०४६
णाणाविहगदिमारुदपदेसपतीसुं[5] देति[6] पदक्खेवे । ज अक्खलिया मुणिणो सा मारुदचारणा रिद्धी ॥ १०४७
अण्णे विविहा भंगा[7] चारणरिद्धीए भाजिदा भेदा । ताण सरूवकहणे[8] उवएसो अम्ह उच्छिण्णो ॥ १०४८

। एव किरियारिद्धी समत्ता ।

जिस ऋद्धिका धारक मुनि बहुत प्रकारके पत्तोमे रहनेवाले जीवोंकी विराधना न करके उनके ऊपरसे जाता है, वह पत्रचारण नामक ऋद्धि है ॥ १०४० ॥

अग्निशिखाओमे स्थित जीवोकी विराधना न करके उन विचित्र अग्निशिखाओपरसे गमन करनेको अग्निशिखाचारणऋद्धि कहते हैं ॥ १०४१ ॥

जिस ऋद्धिके प्रभावसे मुनिजन नीचे, ऊपर और तिरछे फैलनेवाले धुएँका अवलबन करके अस्खलित पादक्षेप देते हुए गमन करते है, वह धूमचारण नामक ऋद्धि है ॥ १०४२ ॥

जिस ऋद्धिसे मुनि अप्कायिक जीवोको पीडा न पहुचाकर बहुत प्रकारके मेघोपरसे गमन करता है, वह मेघचारण नामक ऋद्धि है ॥ १०४३ ॥

जिसके प्रभावसे मुनि मेघोसे छोडी गयी जलधाराओमे स्थित जीवोको पीडा न पहुचाकर उनके ऊपरसे जाते है, वह धाराचारणऋद्धि है ॥ १०४४ ॥

जिसकेद्वारा मुनि-महर्षि शीघ्रतासे किये गये पदविक्षेपमे अत्यन्त लघु होते हुए मकडीके तन्तुओकी पक्तिपरसे गमन करता है, वह मकडीतन्तुचारणऋद्धि है ॥ १०४५ ॥

जिससे तपस्वी नीचे, ऊपर और तिरछे फैलनेवाली ज्योतिषी देवोके विमानोकी किरणोंका अवलंबन करके गमन करता है, वह ज्योतिश्चारणऋद्धि है ॥ १०४६ ॥

जिसके प्रभावसे मुनि नाना प्रकारकी गतिसे युक्त वायुके प्रदेशोकी पक्तियोपर अस्खलित होकर पदविक्षेप करते है, वह मारुतचारणऋद्धि है ॥ १०४७ ॥

इस चारणऋद्धिके विविध भगोंसे युक्त विभक्त किये हुए और भी भेद होते हैं, परन्तु उनके स्वरूपका कथन करनेवाला उपदेश हमारे लिये नष्ट होचुका है ॥ १०४८ ॥

इसप्रकार क्रियाऋद्धि समाप्त हुई ।

१ द तल्लीणा २ द ब अविलबिऊण ३ द ब उवरिम ४ द ब अविलबिदूण ५ द ब पदेससतीसु. ६ द दिंति. ७ द भजा. ८ द °कहणो

उग्गतवा दित्ततवा तत्ततवा तह महातवा तुरिमा । घोरतवा पचमिया घोरपरक्कमतवा छट्ठी ॥ १०४९
तवरिद्धीए कहिदं सत्तमयमघोरबम्हचारित्त । उग्गतवा दो भेदा उग्गोग्गअवट्ठिदुग्गतवणामा ॥ १०५०
दिक्खोववासमादिं कादूण[1] एक्काहिएक्कपचएण[2] । आमरणंत जवणं सा होदि उग्गोग्गतवरिद्धी ॥ १०५१
बहुविहउववासेहिं रविसमवड्ढतकायकिरणोघो । कायमणवयणबलिणो जीए[3] सा दित्ततवरिद्धी ॥ १०५२
तत्ते लोहकडाहे पडिअबुकणं व जीए भुत्तण्ण । झिज्जदि धाऊहि सा णियझाणाएहिं तत्ततवा ॥ १०५३
मदरपत्तिप्पमुहे महोववासे[4] करेदि सव्वे वि । चउसण्णाणबलेण [5]जीए सा महातवा रिद्धी ॥ १०५४
जलसूलप्पमुहाण रोगेणच्चंतपीडिअगा[6] वि । साहति दुद्धरतव जीए[7] सा घोरतवरिद्धी ॥ १०५५
णिरुवमवड्ढततवा तिहुवणसहरणकरणसत्तिजुदा । कटयसिलग्गिपव्वयधूमुक्कापहुदिवरिसणसमत्था ॥ १०५६

उग्रतप, दीप्ततप, तप्ततप, तथा चतुर्थ महातप, पांचवी घोरतप, छठी घोरपराक्रमतप और सातवी अघोरब्रह्मचारित्व, इसप्रकार तपऋद्धिके सात भेद कहे गये है। इनमेंसे उग्रतप-ऋद्धिके दो भेद है—उग्रोग्रतप और अवस्थितउग्रतप ॥ १०४९–१०५० ॥

दीक्षोपवासको आदि करके आमरणान्त एक एक अधिक उपवासको बढाकर यापन अर्थात् निर्वाह करना, यह उग्रोग्रतपऋद्धि है ॥ १०५१ ॥

[ दीक्षार्थ एक उपवास करके पारणा करे और पुनः एक एक दिनका अन्तर देकर उपवास करता जाय। पुनः कुछ निमित्त पाकर षष्ठ भक्त, पुन. अष्टम भक्त, पुनः दशम भक्त, पुनः द्वादशम भक्त, इत्यादि क्रमसे नीचे न गिरकर उत्तरोत्तर आमरणान्त उपवासोको बढाते जाना अवस्थितउग्रतपऋद्धि है ॥ १०५१*१ ॥]

जिस ऋद्धिके प्रभावसे मन, वचन और कायसे बलिष्ठ ऋषिके बहुत प्रकारके उपवासोंद्वारा सूर्यके समान शरीरकी किरणोका समूह बढता हो वह दीप्ततपऋद्धि है ॥ १०५२ ॥

तपी हुई लोहेकी कडाहीमे गिरे हुए जलकणके समान जिस ऋद्धिसे खाया हुआ अन्न धातुओसहित क्षीण हो जाता है, अर्थात् मल-मूत्रादिरूप परिणमन नही करता है, वह निज ध्यानसे उत्पन्न हुई तप्ततपऋद्धि है ॥ १०५३ ॥

जिस ऋद्धिके प्रभावसे मुनि चार सम्यग्ज्ञानोके बलसे मदरपंक्तिप्रमुख सब ही महान् उपवासोको करता है, वह महातपऋद्धि है ॥ १०५४ ॥

जिस ऋद्धिके बलसे ज्वर और शूलादिक रोगसे शरीरके अत्यन्त पीड़ित होनेपर भी साधुजन दुर्द्धर तपको सिद्ध करते है, वह घोरतपऋद्धि है ॥ १०५५ ॥

जिस ऋद्धिके प्रभावसे मुनिजन अनुपम एवं वृद्धिंगत तपसे सहित, तीनों लोकोंके संहार करनेकी शक्तिसे युक्त, कंटक, शिला, अग्नि, पर्वत, धुआं तथा उल्का आदिके

१ द कादू. २ द ब पचेण. ३ द ब जीवे. ४ द ब महोववासो. ५ द ब जीवे. ६ द ब पीडिअंगो. ७ द ब जीवे.

सहस त्ति सयलसायरसलिलुप्पीलस्स सोसणसमत्था । जायति जीए मुणिणो घोरपरक्कमतव त्ति सा रिद्धी ॥ १०५७
जीए ण होंति मुणिणो खेत्तम्मि वि चोरपहुदिबाधाओ । कालमहाजुद्धादी रिद्धी सीघोरबम्हचारित्ता ॥ १०५८
उक्कस्सक्खउवसमे चारित्तावरणमोहकम्मस्स । जा दुस्सिमण णासइ रिद्धी साघोरबम्हचारित्ता ॥ १०५९
अथवा—
सव्वगुणेहि अघोर महेसिणो बम्हसद्दचारित्त । विप्फुरिदाए जीए रिद्धी साघोरबम्हचारित्ता ॥ १०६०
। एव तवरिद्धी समत्ता ।
बलरिद्धी तिविहप्पा मणवयणसरीरयाण भेएण । सुदणाणावरणाए पगडीए वीरयतरायाए ॥ १०६१
उक्कस्सक्खउवसमे मुहुत्तमेत्तंतरम्मि सयलसुदं । चितइ जाणइ जीए सा रिद्धी मणबला णामा ॥ १०६२
जिब्भिदियणोइदियसुदणाणावरणविरियविग्घाणं । उक्कस्सखओवसमे मुहुत्तमेत्तंतरम्मि मुणी ॥ १०६३
सयलं पि सुदं जाणइ उच्चारइ जीए विप्फुरंतीए[3] ।
असमो अहिकठो सा रिद्धीउ णेया वयणबलणामा ॥ १०६४

बरसानेमे समर्थ, और सहसा सम्पूर्ण समुद्रके सलिलसमूहके सुखानेकी शक्तिसे भी संयुक्त होते हैं, वह घोरपराक्रमतपऋद्धि है ॥ १०५६–१०५७ ॥

जिस ऋद्धिसे मुनिके क्षेत्रमे भी चौरादिककी बाधाये और काल (महामारी) एव महायुद्धादिक नही होते है, वह अघोरब्रम्हचारित्वऋद्धि है ॥ १०५८ ॥

चारित्रनिरोधक मोहकर्म अर्थात् चारित्रमोहनीयका उत्कृष्ट क्षयोपशम होनेपर जो ऋद्धि दुस्स्वप्नको नष्ट करती हैं, वह अघोरब्रम्हचारित्वऋद्धि है ॥ १०५९ ॥

अथवा—

जिस ऋद्धिके आविर्भूत होनेसे महर्षिजन सब गुणोके साथ अघोर अर्थात् अविनश्वर ब्रम्हचर्यका आचरण करते है, वह अघोरब्रम्हचारित्वऋद्धि है ॥ १०६० ॥

इसप्रकार तपऋद्धिका कथन समाप्त हुआ।

मन, वचन और कायके भेदसे बलऋद्धि तीन प्रकार है। इनमेसे जिस ऋद्धिके द्वारा श्रुतज्ञानावरण और वीर्यान्तराय, इन दो प्रकृतियोका उत्कृष्ट क्षयोपशम होनेपर मुहूर्तमात्र कालके भीतर अर्थात् अन्तर्मुहूर्त कालमे सम्पूर्ण श्रुतका चिन्तवन करता है व जानता है, वह मनोबल नामक ऋद्धि है ॥ १०६१–१०६२ ॥

जिह्वेन्द्रियावरण, नोइन्द्रियावरण, श्रुतज्ञानावरण और वीर्यान्तरायका उत्कृष्ट क्षयोपशम होनेपर जिस ऋद्धिके प्रगट होनेसे मुनि श्रमरहित और अहीनकंठ होता हुआ मुहूर्तमात्र कालके भीतर सम्पूर्ण श्रुतको जानता व उसका उच्चारण करता है, उसे वचनबल नामक ऋद्धि जानना चाहिये ॥ १०६३–१०६४ ॥

१ द ब जिय. २ द ब °महाजुद्दादी. ३ द ब जिय विप्फुरतिए. ४ द ब यसमे.

उक्कस्सक्खउवसमे पविसेसे विरियविग्घपगडीएं । मासचउमासपमुंहे काउस्सग्गे वि समहीणा ॥ १०६५
उच्चाट्टिय तेल्लोक्कं झत्ति कणिट्टगुलीए अण्णत्थ । थविदुं जीए समत्था सा रिद्धी कायबलणामा ॥ १०६६
। एव बलरिद्धी समत्ता ।
आमरिसखेलजल्ला मलविप्पुसव्वा ओसहीपुव्वा । मुहदिट्टिणिव्विसाओ अट्ठविहा ओसही रिद्धी ॥ १०६७
रिसिकरचरणादीण अल्लियमेत्तम्मि जीए पासम्मि । जीवा होंति णिरोगा सा अम्मरिसोसही रिद्धी ॥ १०६८
जीए लालासेमच्छीमलसिहाणआदिआ सिग्घ । जीवाण रोगहरणा स च्चिय खेलोसही रिद्धी ॥ १०६९
सेयजलो अगरय जल्लं भण्णेत्ति जीए तेणावि । जीवाण रोगहरणं रिद्धी जल्लोसही णामा ॥ १०७०
जीहोट्ठदतणासासोत्तादिमल पि जीए सत्तीए । जीवाण रोगहरणं मलोसही णाम सा रिद्धी ॥ १०७१
मुत्तपुरीसो वि पुढ दारुणबहुजीवबायसहरणा । जीए महामुणीण विप्पोसहि णाम सा रिद्धी ॥ १०७२
जीए पस्सजलाणिलरोमणहादोणिं वाहिहरणाणि । दुक्करतवजुत्ताण रिद्धी सव्वोसही णामा ॥ १०७३

जिस ऋद्धिके बलसे वीर्यान्तराय प्रकृतिके उत्कृष्ट क्षयोपशमकी विशेषता होनेपर मुनि मास व चतुर्मासादिरूप कायोत्सर्गको करते हुए भी श्रमसे रहित होते हैं, तथा झटिति ( शीघ्रतासे ) तीनो लोकोको कनिष्ठ अगुलीके ऊपर उठाकर अन्यत्र स्थापित करनेके लिये समर्थ होते हैं, वह कायबल नामक ऋद्धि है ॥ १०६५-१०६६ ॥

इसप्रकार बलऋद्धिका वर्णन समाप्त हुआ ।

आमर्शौषधि, क्ष्वेलौषधि, जल्लौषवि, मलौपधि, विप्रौपवि ( विडौपधि ), सर्वौषधि, मुखनिर्विष और दृष्टिनिर्विप, इसप्रकार औषविऋद्धि आठ प्रकारकी है ॥ १०६७ ॥

जिस ऋद्धिके प्रभावसे जीव पासमे आनेपर ऋषिके हस्त व पादादिकके स्पर्शमात्रसे ही नीरोग होजाते है, वह आमर्शौपधिऋद्धि है ॥ १०६८ ॥

जिस ऋद्धिके प्रभावसे लार, कफ, अक्षिमल और नासिकामल शीघ्र ही जीवोंके रोगोको नष्ट करता है, वह क्ष्वेलौषधिऋद्धि है ॥ १०६९ ॥

स्वेदजल ( पसीना ) के आश्रित अगरज जल्ल कहा जाता है । जिस ऋद्धिके प्रभावसे उस अगरजसे भी जीवोके रोग नष्ट होते है, वह जल्लौपविऋद्धि कहलाती है ॥ १०७० ॥

जिस शक्तिसे जिह्वा, ओष्ट, दात, नासिका और श्रोत्रादिकका मल भी जीवोके रोगोको दूर करनेवाला होता है, वह मलौपवि नामक ऋद्धि है ॥ १०७१ ॥

जिस ऋद्धिके प्रभावसे महामुनियोका मूत्र व विष्ठा भी जीवोके बहुत भयानक रोगोको नष्ट करनेवाला होता है, वह विप्रौषवि नामक ऋद्धि कहलाती है ॥ १०७२ ॥

जिस ऋद्धिके बलसे दुष्कर तपसे युक्त मुनियोका स्पर्श किया हुआ जल व वायु, तथा उनके रोम और नखादिक व्याधिके हरनेवाले हो जाते हैं, वह सर्वौषवि नामक ऋद्धि है ॥ १०७३ ॥

१ द °पयडीए. २ द ब °पमुहो. ३ द तेलौंक. ४ द ब °सेमच्छेगर. ५ द ब रोमपहादीणि.

तित्तादिविविहमण्णं विसजुत्तं जीए वयणमेत्तेण । पावेदि णिव्विसत्तं सा रिद्धी वयणणिव्विसा णामा ॥ १०७४
अहवा बहुवाहीहि परिभूदा झत्ति होंति णीरोगा । सोदु वयणं जीए सा रिद्धी वयणणिव्विसा णामा ॥ १०७५
रोगविसेहिं पहदा दिट्ठीए जीए झत्ति पावंति । णीरोगणिव्विसत्तं सा भणिदा दिट्ठिणिव्विसा रिद्धी ॥ १०७६
। एवमोसहिरिद्धी समत्ता ।
छब्भेया रसरिद्धी यासीदिट्ठिविसा य दो तेसु । खीरमहुअमियसप्पीसविओ चत्तारि होंति कमे ॥ १०७७
मर इदि भणिदे जीओ मरेइ सहस त्ति जीए सत्तीए । दुक्खरतवजुदमुणिणा आसीविसणामरिद्धी सा ॥ १०७८
जीए जीओ दिट्ठो महासिणा रोसभरिदहिदएण । अहिदट्ठं व मरिज्जदि दिट्ठिविसा णाम सा रिद्धी ॥ १०७९
करयलणिक्खित्ताणिं रुक्खाहारादियाणि तक्काल । पावंति खीरभावं जीए खीरोसवी रिद्धी ॥ १०८०
अहवा दुक्खप्पहुदी जीए मुणिवयणसवणमेत्तेण । पसमदि णरतिरियाण स च्चिय खीरोसवी रिद्धी ॥ १०८१
मुणिकरणिक्खित्ताणि लुक्खाहारादियाणि होंति खणे । जीए महुररसाइ स च्चिय महुवोसवी रिद्धी ॥ १०८२

जिस ऋद्धिसे तिक्तादिक रस व विषसे युक्त विविध प्रकारका अन्न वचनमात्रसे ही निर्विषताको प्राप्त हो जाता है, वह वचननिर्विष नामक ऋद्धि है ॥ १०७४ ॥

अथवा, जिस ऋद्धिके प्रभावसे बहुत व्याधियोंसे युक्त जीव वचनको सुनकर ही झटसे नीरोग हो जाया करते हैं, वह वचननिर्विष नामक ऋद्धि है ॥ १०७५ ॥

रोग और विषसे युक्त जीव जिस ऋद्धिके प्रभावसे झट देखनेमात्रसे ही नीरोगता और निर्विषताको प्राप्त करते हैं, वह दृष्टिनिर्विषऋद्धि कही गयी है ॥ १०७६ ॥

इसप्रकार औषधिऋद्धि समाप्त हुई ।

आशीविष और दृष्टिविष ऐसे दो, तथा क्षीरस्रवी, मधुस्रवी, अमृतस्रवी और सर्पिस्रवी ऐसे चार, इसप्रकार क्रमसे रसऋद्धिके छह भेद हैं ॥ १०७७ ॥

जिस शक्तिसे दुष्कर तपसे युक्त मुनिके द्वारा 'मर जाओ' इसप्रकार कहनेपर जीव सहसा मर जाता है, वह आशीविष नामक ऋद्धि कही जाती है ॥ १०७८ ॥

जिस ऋद्धिके बलसे रोषयुक्त हृदयवाले महर्षिसे देखा गया जीव सर्पद्वारा काटे गयेके समान मर जाता है, वह दृष्टिविष नामक ऋद्धि है ॥ १०७९ ॥

जिससे हस्ततलपर रखे हुए रूखे आहारादिक तत्काल ही दुग्धपरिणामको प्राप्त हो जाते है, वह क्षीरस्रवीऋद्धि कही जाती है ॥ १०८० ॥

अथवा, जिस ऋद्धिसे मुनिओके वचनोंके श्रवणमात्रसे ही मनुष्य-तिर्यंचोके दुःखादिक शान्त हो जाते है, उसे क्षीरस्रवीऋद्धि समझना चाहिये ॥ १०८१ ॥

जिस ऋद्धिसे मुनिके हाथमे रखे गये रूखे आहारादिक क्षणभरमे मधुर रससे युक्त हो जाते हैं, वह मध्वास्रवऋद्धि है ॥ १०८२ ॥

१ द ब णिव्विसते. २ द ब यदा. ३ द खीरमुहु. ४ द ब निक्खिताण. ५ द ब °रादियाण. ६ ब समण°.

अहवा दुक्खप्पहुदी जीए मुणिवयणसवणमेत्तेणं । णासदि णरतिरियाण तच्चिय महुवासवी रिद्धी ॥ १०८३
मुणिपाणिसठियाणि रुक्खाहारादियाणि जीय खणे । पावति अमियभाव एसा अमियासवी रिद्धी ॥ १०८४
अहवा दुक्खादीणं महेसिवयणस्स सवणकालम्मि । णासति जीए सिग्ध सा रिद्धी अमियआसवी णामा ॥ १०८५
रिसिपाणितलणिखित्त रुक्खाहारादिय पि खणमेत्ते । पावेदि सप्पिरूव जीए सा सप्पियासवी रिद्धी ॥ १०८६
अहवा दुक्खप्पमुह सवणेण मुणिददिव्ववयणस्स । उवसामदि जीवाण एसा सप्पियासवी रिद्धी ॥ १०८७

। एव रसरिद्धी समत्ता ।

तिहुवणविम्हयजणणा दो भेदा होति खेत्तरिद्धीए । अक्खीणमहाणसिया अक्खीणमहालया य णामेण ॥ १०८८
लाभतरायकम्मक्खउवसमसजुदाए जीए फुड । मुणिभुत्तसेसमण्ण धामत्थ पिय ज क पि[6] ॥ १०८९
तद्दिवसे खज्जत खधावारेण चक्कवट्टिस्स । झिज्जइ ण लवेण वि सा अक्खीणमहाणसा रिद्धी ॥ १०९०

अथवा, जिस ऋद्धिसे मुनिके वचनोके श्रवणमात्रसे मनुष्य-तिर्यंचोंके दु.खादिक नष्ट हो जाते है, वह मध्वास्रवीऋद्धि है ॥ १०८३ ॥

जिस ऋद्धिके प्रभावसे मुनिके हाथमे स्थित रूखे आहारादिक क्षणमात्रमे अमृतपनेको प्राप्त करते हैं, वह अमृतास्रवी ऋद्धि है ॥ १०८४ ॥

अथवा, जिस ऋद्धिसे महर्षिके वचनोके श्रवणकालमे शीघ्र ही दु'खादिक नष्ट हो जाते हैं, वह अमृतास्रवी नामक ऋद्धि है ॥ १०८५ ॥

जिस ऋद्धिसे ऋषिके हस्ततलमे निक्षिप्त रूखा आहारादिक भी क्षणमात्रमें घृतरूपको प्राप्त करता है, वह सर्पिरास्रवीऋद्धि है ॥ १०८६ ॥

अथवा, जिस ऋद्धिके प्रभावसे मुनीन्द्रके दिव्य वचनोके सुननेसे ही जीवोके दुःखादिक शान्त होजाते हैं, वह सर्पिरास्रवीऋद्धि है ॥ १०८७ ॥

इसप्रकार रसऋद्धि समाप्त हुई ।

क्षेत्रऋद्धिके त्रिभुवनको विस्मित करनेवाले दो भेद होते है, एक अक्षीणमहानसिक और दूसरा अक्षीणमहालय ॥ १०८८ ॥

लाभान्तरायकर्मके क्षयोपशमसे सयुक्त जिस ऋद्धिके प्रभावसे मुनिके आहारसे शेष भोजनशालामे रखे हुए अन्नमेसे जिस किसी भी प्रिय वस्तुको यदि उस दिन चक्रवर्तीका सम्पूर्ण कटक भी खावे तो भी वह लेशमात्र क्षीण नहीं होता है, वह अक्षीणमहानसिकऋद्धि है ॥ १०८९-१०९० ॥

१ [स च्चिय]  २ ब महुरोसवी  ३ द जीवखणे.  ४ द ब सवणकादम्मि.  ५ द पाणितला°.
६ द ब मुणिभुत्तसेसेसुमण्णद्धामज्झ पिय क पि ।

जीए चउधणुमाणे समचउरसालयम्मि णरतिरिया । मंति यसखेज्जा सा अक्खीणमहालया रिद्धी ॥ १०९१

। एवं खेत्तरिद्धी सम्मत्ता ।

। एवं चउसट्ठिरिद्धी सम्मत्ता ।

एत्तो[1] उवरि रिसिसंखं भणिस्सामि—

चउसीदिसहस्साणि रिसिप्पमाण हुवेदि उसहजिणे ।
इगि-दु-तिलक्खा कमसो अजियजिणे संभवम्मि णदणए ॥ १०९२

उस ८४००० । अजि १००००० । संभव २००००० । अभि ३००००० ।

वीससहस्सजुदाइं लक्खाइं तिण्णि सुमइदेवम्मि । तीससहस्सजुदाणि पउमपहे तिण्णि लक्खाणि ॥ १०९३

सुमइ ३२०००० । पउम ३३०००० ।

तिण्णि सुपासे चंदप्पहदेवे दोण्णि अद्धसंजुत्ता । सुविहिजिणिदम्मि दुवे सीयलणाहम्मि इगिलक्खं ॥ १०९४

सुपास ३००००० । चंद २५०००० । पुष्फ २००००० । सीय १००००० ।

जिस ऋद्धिसे समचतुष्कोण चार धनुषप्रमाण क्षेत्रमें असंख्यात मनुष्य-तिर्यंच समा जाते हैं, वह अक्षीणमहालयऋद्धि है ॥ १०९१ ॥

इसप्रकार क्षेत्रऋद्धि समाप्त हुई ।

इसप्रकार चौंसठ ऋद्धियोंका वर्णन समाप्त हुआ ।

यहांसे आगे अब ऋषियोंकी संख्याका कथन किया जाता है—

भगवान् ऋषभनाथ तीर्थंकरके समयमें ऋषियोंका प्रमाण चौरासी हजार और अजितनाथ, सम्भवनाथ एवं अभिनन्दननाथ तीर्थंकरके वह क्रमसे एक लाख, दो लाख और तीन लाख था ॥ १०९२ ॥

ऋषभ ८४००० । अजित १००००० । संभव २००००० । अभिनन्दन ३००००० ।

सुमतिनाथ तीर्थंकरके समयमें ऋषियोंका प्रमाण तीन लाख बीस हजार और पद्मप्रभके समयमें वह तीन लाख तीस हजार था ॥ १०९३ ॥

सुमति ३२०००० । पद्म ३३०००० ।

सुपार्श्वनाथ स्वामीके समयमें ऋषियोंकी संख्या तीन लाख, चन्द्रप्रभ जिनेन्द्रके अढ़ाई लाख, सुविधिनाथ तीर्थंकरके दो लाख और शीतलनाथके एक लाखप्रमाण थी ॥ १०९४ ॥

सुपार्श्व ३००००० । चन्द्रप्रभ २५०००० । पुष्पदन्त २००००० । शीतल १००००० ।

१ ब तत्तो.

चउसीदिसहस्साइं सेयंसे वासुपुज्जणाहम्मि । बावत्तरि अडसट्ठी विमले छावट्ठिया अणतम्मि ॥ १०९५

सें ८४००० । वा ७२००० । विम ६८००० । अण ६६००० ।

धम्मम्मि संतिकुथूअरमल्लीसु कमा सहस्साणि । चउसट्ठी बासट्ठी सट्ठी पण्णास चालीसा ॥ १०९६

धम्म ६४००० । स ६२००० । कु ६०००० । अर ५०००० । म ४०००० ।

सुव्वदणमिणेमीसुं कमसो पासम्मि वड्ढमाणम्मि । तीसं वीसट्ठारस सोलसचोद्दससहस्साणि ॥ १०९७

सु ३०००० । ण २०००० । णेमि १८००० । पास १६००० । वीर १४००० ।

पुव्वधरसिक्खकोहीकेवलिवेकुव्विविउलमदिवादी । पत्तेक्कं सत्तगणा सव्वाण तित्थकत्ताण ॥ १०९८

चत्तारि सहस्साइं सगसयपण्णास पुव्वधरसंखा । सिक्खगसंखा स च्चिय छस्सय ऊणिं कदं णवरिं ॥ १०९९

उसह पुव्व ४७५०, सिक्ख ४१५०,

णववीससहस्साणिं कमेण ओहिकेवलीण पि । वेकुव्वीण सहस्सा स च्चिय छस्सयब्भहिया ॥ ११००

ओ ९०००, के २००००, वे २०६००,

भगवान् श्रेयांसके समयमे ऋषियोका प्रमाण चौरासी हजार, वासुपूज्य स्वामीके बहत्तर हजार, विमलनाथके अडसठ हजार, और अनन्तनाथके छ्यासठ हजार था ॥ १०९५ ॥

श्रेयांस ८४००० । वासुपूज्य ७२००० । विमल ६८००० । अनन्त ६६००० ।

धर्मनाथ, शान्तिनाथ, कुथुनाथ, अरनाथ और मल्लिनाथ तीर्थंकरके समयमे क्रमसे चौंसठ हजार, बासठ हजार, साठ हजार, पचास हजार और चालीस हजारप्रमाण ऋषियोंकी संख्या थी ॥ १०९६ ॥

धर्म ६४००० । शान्ति ६२००० । कुथु ६०००० । अर ५०००० । मल्लि ४०००० ।

भगवान् सुव्रत, नमि, नेमि, पार्श्वनाथ और वर्धमान स्वामीके समयमे क्रमशः तीस हजार, बीस हजार, अठारह हजार, सोलह हजार और चौदह हजारप्रमाण ऋषि थे ॥ १०९७ ॥

सुव्रत ३०००० । नमि २०००० । नेमि १८००० । पार्श्व १६००० । वीर १४००० ।

सब तीर्थंकरोमेसे प्रत्येक तीर्थंकरके पूर्वधर, शिक्षक, अवधिज्ञानी, केवली, विक्रियाऋद्धिके धारक, विपुलमति और वादी, इसप्रकार ये सात संघ होते है ॥१०९८ ॥

ऋषभनाथ तीर्थंकरके इन सात गणोमेंसे पूर्वधरोंकी संख्या चार हजार सातसौ पचास थी। शिक्षकोंकी भी यही संख्या थी, परन्तु इसमेसे छहसौ कम थे, इतनी यहा विशेषता है ॥ १०९९ ॥

उक्त तीर्थंकरके क्रमसे अवधिज्ञानी नौ हजार, केवली बीस हजार, और विक्रियाधारी छह-सौ अधिक बीस हजार थे ॥ ११०० ॥

१ द °चउदस°.

विउलमदीण बारससहस्सया सगसयाइं पण्णासा । वादीण त्तियं चिय एदे उसहम्मि सत्तगणा ॥ ११०१

वि १२७५०, वा १२७५० ।

तिसहस्सा सत्तसया पण्णासाजियपहुम्मि पुव्वधरा । इगिवीससहस्साणि सिक्खकया छस्सयाइ पि ॥ ११०२

पु ३७५०, सि २१६००,

चउणउदिसया ओही वीससहस्साणि होंति केवलिणो । वेकुव्वीण सहस्सा वीस सयाणि पि चत्तारि ॥ ११०३

ओ ९४००, के २००००, वे २०४००,

विउलमदीओ बारस सहस्सया चउसयाणि पण्णासा । वादीण सहस्साइ बारस चत्तारि य सयाइ ॥ ११०४

वि १२४५०, वा १२४०० ।

पुव्वधरा पण्णाधियइगिवीससयाणि संभवजिणम्मि । उणतीससहस्साइ इगिलक्ख सिक्खगा तिसया ॥ ११०५

पु २१५०, सि १२९३००,

छण्णउदिसया ओही केवलिणो पण्णरससहस्साणि । उणवीससहस्साइ वेगुव्विय अडसयाणि पि ॥ ११०६

ओ ९६००, केवलि १५०००, वे १९८००,

होंति सहस्सा बारस पण्णाधियमिगिसय च विउलमदी ।
छक्केण य गुणिदाणि दोण्णि सहस्साणि वादिगणा ॥ ११०७

वि १२१५०, वादि १२००० ।

इसके अतिरिक्त विपुलमति बारह हजार सातसौ पचास, और वादी भी इतने ही थे । इसप्रकार ऋषभदेवके ये सात गण थे ॥ ११०१ ॥

ऋषभ—पूर्वधर ४७५०, शिक्षक ४१५०, अवधिज्ञानी ९०००, केवली २००००, विक्रियाधारक २०६००, विपुलमति १२७५०, वादी १२७५० ।

अजितप्रभुके सात गणोमेसे पूर्वधर तीन हजार सातसौ पचास, शिक्षक इक्कीस हजार छहसौ, अवधिज्ञानी चौरानबैसौ, केवली बीस हजार, विक्रियाऋद्धिधारक बीस हजार चारसौ, विपुलमति बारह हजार चारसौ पचास, और वादी बारह हजार चारसौ थे ॥ ११०२–११०४ ॥

अजित—पूर्व ३७५०, शि. २१६००, अव ९४००, के. २००००, विक्रिया. २०४००, विपु १२४५०, वादी १२४०० ।

सम्भवनाथ जिनेन्द्रके सात गणोमेसे पूर्वधर इक्कीससौ पचास, शिक्षक एक लाख उनतीस हजार तीनसौ, अवधिज्ञानी छ्यानबैसौ, केवली पन्द्रह हजार, विक्रियाऋद्धिके धारक उन्नीस हजार आठसौ, विपुलमति बारह हजार एकसौ पचास, और वादिगण छहसे गुणित दो अर्थात् बारह हजार थे ॥ ११०५–११०७ ॥

सम्भव—पूर्व. २१५०, शि. १२९३००, अव. ९६००, के. १५०००, विक्रि. १९८००, विपु. १२१५०, वादी १२००० ।

१ द ब चउ°

पंचसयब्भहियाइं दोण्णि सहस्साइ होंति पुव्वधरा । दो सिक्खगलक्खाइ तीससहस्साइं पण्णासा ॥ ११०८

पु २५००, सि २३००५०,

अडणउदिसया ओही केवलिणो विउणअडसहस्साणि । वेकुव्विसहस्साइं भवंति एक्कूणवीसाणि ॥ ११०९

ओ ९८००, के १६०००, वे १९०००,

इगिवीससहस्साइं पण्णाधियछस्सया य विउलमदी । एक्कं चेय सहस्सा वादी अभिणंदणे देवे ॥ १११०

वि २१६५०, वा १००० ।

दोण्णि सहस्सा चउसय देवे सुमदिप्पहुम्मि पुव्वधरा ।

अड्ढाइज्ज लक्खा तेदालसयाणि सिक्खगा पण्णा ॥ ११११

पुव्व २४००, सि २५४३५०,

एक्करसतेरसाइ कमे[1] सहस्साणि ओहिकेवलिणो । अट्ठरससहस्साणिं चत्तारि सयाणि वेकुव्वी ॥ १११२

ओ ११०००, के १३०००, वे १८४००,

विउलमदी य सहस्सा दससंखा चउसएहि संजुत्ता । पण्णासजुदसहस्सा दस चउसयअधिय वादिगणा ॥ १११३

वि १०४००, वा १०४५० ।

दोण्णि सहस्सा तिसया पुव्वधरा सिक्खया दुवे लक्खा । ऊणत्तरिं सहस्सा ओहिगणा दससहस्साणि ॥ १११४

पुव्व २३००, सि २६९०००, ओ १००००,

चउ[2]वंकेताडिदाइं तिण्णि सहस्साणि होंति केवलिणो । अट्ठसएहि जुत्ता वेकुव्वी सोलससहस्सा ॥ १११५

के १२०००, वे १६८००,

अभिनन्दन जिनके सात गणोमेसे पूर्वधर दो हजार पाचसौ, शिक्षक दो लाख तीस हजार पचास, अवधिज्ञानी अट्ठानबैसौ, केवली दुगुणे आठ हजार अर्थात् सोलह हजार, विक्रिया-ऋद्धिके धारक एक कम बीस अर्थात् उन्नीस हजार, विपुलमति इक्कीस हजार छहसौ पचास, और वादी केवल एक हजार ही थे ॥ ११०८-१११० ॥

अभिनन्दन— पूर्व. २५००, शिक्षक २३००५०, अव. ९८००, केवली १६०००, विक्रिया. १९०००, विपु. २१६५०, वादी १००० ।

सुमति प्रभुके सात गणोमेसे पूर्वधर दो हजार चारसौ, शिक्षक अढाई लाख तेतालीससौ पचास, अवधिज्ञानी ग्यारह हजार, केवली तेरह हजार, विक्रियाऋद्धिके धारक अठारह हजार चारसौ, विपुलमति दश हजार चारसौ, और वादी दश हजार चारसौ पचास थे ॥ ११११-१११३ ॥

सुमति— पूर्व. २४००, शिक्षक २५४३५०, अव. ११०००, के. १३०००, विक्रि. १८४००, विपुल. १०४००, वादी १०४५० ।

पद्मप्रभजिनके सात गणोमेसे पूर्वधर दो हजार तीनसौ, शिक्षक दो लाख उनहत्तर हजार, अवधिज्ञानी दश हजार, केवली चारसे गुणित तीन अर्थात् बारह हजार, विक्रिया-

१ द ब कमेण. २ ब चउक.

विउणा पंचसहस्सा तिण्णि सयाइं हवंति विउलमदी । छाधियणउदिसदा णं वादी पउमप्पहे देवे ॥ १११६

वि १०३००, वा ९६०० ।

पुव्वधरा तीसाधियदोण्णिसहस्सा हवंति सिक्खगणा । चोदाल सहस्साणि दो लक्खा णवसया वीसा ॥ १११७

पु २०३०, सि २४४९२०,

णव य सहस्सा ओही केवलिणो एक्करससहस्साणि । तेवण्णसयब्भहिया वेकुव्वी दस सहस्साणि ॥ १११८

ओ ९०००, के ११०००, वे १५३००,

एक्काणउदिसयाइं पण्णासासंजुदाइं विउलमदी । अट्ठ सहस्सा छस्सयसहिदा वादी सुपासजिणे ॥ १११९

वि ९१५०, वा ८६०० ।

चत्तारि सहस्साइं देवे चंदप्पहम्मि पुव्वधरा । दोलक्खदससहस्सा चत्तारि सयाइं सिक्खगणा ॥ ११२०

पु ४०००, सि २१०४००,

बे अट्ठरस सहस्सा छच्च सया अट्ठ सग सहस्साइं । कमसो ओहीकेवलिवेउव्वीविउलमदिवादी ॥ ११२१

ओ २०००, के १८०००, वे ६००, वि ८०००, वा ७००० ।

तिगुणियपंचसयाइं पुव्वधरा सिक्खयाइं इगिलक्खा । पणवण्णसहस्साइं अब्भहियाइं पणसएहिं ॥ ११२२

पु १५००, सि १५५५०० ।

ऋद्धिके धारक सोलह हजार आठसौ, विपुलमति पाच हजारके दुगुणे अर्थात् दश हजार तीनसौ, और वादी छ्यानबैसौ थे ॥ १११४–१११६ ॥

पद्म— पूर्व. २३००, शि. २६९०००, अ. १००००, के. १२०००, विक्रिया. १६८००, विपुल. १०३००, वादी ९६०० ।

सुपार्श्वजिनके सात गणोमेसे पूर्वधर दो हजार तीस, शिक्षकगण दो लाख चवालीस हजार नौसौ बीस, अवधिज्ञानी नौ हजार, केवली ग्यारह हजार, विक्रियाऋद्धिके धारक तिरेपनसौ अधिक दश हजार, अर्थात् पन्द्रह हजार तीनसौ, विपुलमति एकानबैसौ पचास, और वादी आठ हजार छहसौ थे ॥ १११७–१११९ ॥

सुपार्श्व— पूर्व. २०३०, शिक्षक २४४९२०, अव. ९०००, के. ११०००, विक्रिया. १५३००, विपुल. ९१५०, वादी ८६०० ।

चन्द्रप्रभदेवके सात गणोमेसे पूर्वधर चार हजार, शिक्षकगण दो लाख दश हजार चारसौ; और अवधिज्ञानी, केवली, विक्रियाधारी, विपुलमति तथा वादी क्रमसे दो हजार, अठारह हजार, छहसौ, आठ हजार और सात हजार थे ॥ ११२०–११२१ ॥

चन्द्रप्रभ— पूर्व. ४०००, शि. २१०४००, अवधि. २०००, के. १८०००, विक्रिया. ६००, विपुल. ८०००, वादी ७००० ।

श्रीपुष्पदन्त तीर्थंकरके सात गणोमेसे पूर्वधर पांचसौके तिगुणे अर्थात् पन्द्रहसौ, शिक्षक एक लाख पचवन हजार पांचसौ, अवधिज्ञानी चौरासीसौ, केवली सात हजार पांचसौ,

चउसीदिसया ओही केवलिणो सगसहस्सपंचसया । णहसुण्णसुण्णतियइगिअंककमेणं पि वेगुव्वी ॥ ११२३

ओ ८४००, के ७५००, वे १३०००,

सगसंखसहस्साणिं जुत्ताणिं पणसएहि विउलमदी । छावट्ठि सया वादी देवे सिरिपुप्फदंतम्मि ॥ ११२४

वि ७५००, वा ६६०० ।

एक्कसहस्सं चउसयसंजुत्तं सीयलम्मि पुव्वधरा । उणसट्ठिसहस्साइं बेण्णि सया सिक्खगा होंति ॥ ११२५

पु १४००, सि ५९२००,

दुसयजुदसगसहस्सा सत्तसहस्साणि ओहि केवलिणो । चउवकताडिदाणि तिण्णि सहस्साणि वेकुव्वी ॥ ११२६

ओ ७२००, के ७०००, वे १२०००,

सत्तसहस्साणि पुढं जुत्ताणि पणसदेहिं विउलमदी । सत्तावण्ण सयाइं वादी सिरिसीयलेसम्मि ॥ ११२७

वि ७५००, वा ५७०० ।

एक्कं चेय सहस्सा संजुत्ता तियसएहिं पुव्वधरा । अडदालसहस्साइं दोसयजुत्ताइं सिक्खगणा ॥ ११२८

पु १३००, सि ४८२००,

छसहस्साइं ओही केवलिणो छसहस्सपचसया । एक्कारसमेत्ताणि होति सहस्साणि वेकुव्वी ॥ ११२९

ओ ६०००, के ६५००, वे ११०००,

बेरूवताडिदाइं तिण्णि सहस्साइ तह य विउलमदी । पणगुणिदसहस्साइं वादी सेयंसदेवम्मि ॥ ११३०

वि ६०००, वा ५००० ।

एक्कं चेव सहस्सा सजुत्ता दोसएहिं पुव्वधरा । उणतालसहस्साणिं दोण्णि सयाणिं पि सिक्खगणा ॥ ११३१

पु १२००, सि ३९२००,

विक्रियाऋद्धिके धारक क्रमसे शून्य, शून्य, शून्य, तीन, और एक अंकप्रमाण अर्थात् तेरह हजार, विपुलमति सात हजार पाचसौ, और वादी छ्यासठसौ थे ॥ ११२२-११२४ ॥

पुष्पदन्त— पूर्व. १५००, शिक्षक १५५५००, अवधि. ८४००, के. ७५००, विक्रिया. १३०००, विपुल. ७५००, वादी ६६०० ।

शीतलनाथ स्वामीके सात गणोमेसे पूर्वधर एक हजार चारसौ, शिक्षक उनसठ हजार दोसौ, अवधिज्ञानी सात हजार दोसौ, केवली सात हजार, विक्रियाऋद्धिके धारी चारसे गुणित तीन अर्थात् बारह हजार, विपुलमति सात हजार पाचसौ, और वादी सत्तावनसौ थे ॥११२५-११२७॥

शीतल— पूर्व. १४००, शि. ५९२००, अ. ७२००, के. ७०००, विक्रि. १२०००, विपुल. ७५००, वा. ५७०० ।

श्रेयांस जिनेन्द्रके सात गणोमेसे पूर्वधर एक हजार तीनसौ, शिक्षकगण अड़तालीस हजार दोसौ, अवधिज्ञानी छह हजार, केवली छह हजार पांचसौ, विक्रियाऋद्धिके धारी ग्यारह हजार, विपुलमति दोसे गुणित तीन अर्थात् छह हजार, तथा वादी पाच हजार थे ॥ ११२८-११३०॥

श्रेयांस— पूर्व. १३००, शि. ४८२००, अ. ६०००, के. ६५००, विक्रि. ११०००, विपु. ६०००, वा. ५००० ।

श्रीवासुपूज्य जिनेन्द्रके सात गणोमेंसे पूर्वधर एक हजार दोसौ, शिक्षकगण उनतालीस

पंचसहस्सा चउसयजुत्ता ओही हवंति केवलिणो । छच्चेव सहस्साणिं वेगुव्वी दस सहस्साइं ॥ ११३२

ओ ५४००, के ६०००, वे १००००,

छच्चेव सहस्साणिं चत्तारिं सहस्सया य दुसयजुदा[1] । विउलमदी वादीओ कमसो सिरिवासुपुज्जजिणे ॥ ११३३

वि ६०००, वा ४२०० ।

एक्कसयएणब्भहियं एक्कसहस्सं हवंति पुव्वधरा । अट्ठत्तीस सहस्सा पणसयसहिदा य सिक्खगणा ॥ ११३४

पुव्व ११००, सि ३८५००,

अडदालसयं ओही केवलिणो पणसएण जुत्ताणिं । पणसखसहस्साणिं वेकुव्वी णव सहस्साणिं ॥ ११३५

ओ ४८००, के ५५००, वि ९०००,

पंचसहस्साणि पुढं जुत्ताणिं पणसएहि विउलमदी । तिण्णि सहस्सा छस्सयसहिदा वादी विमलदेवे ॥ ११३६

वि ५५००, वा ३६०० ।

एक्कं चेव सहस्सा पुव्वधरा सिक्खगा य पंचसया । उणदाल सहस्साणिं ओही तेदालसयसखा ॥ ११३७

पु १०००, सि ३९५००, ओ ४३००,

पंचट्ठपणसहस्सा केवलिवेकुव्विविउलमदितिदए । तिण्णि सहस्सा बेसयजुदाणि वादी अणंतजिणे ॥ ११३८

के ५०००, वे ८०००, वि ५०००, वा ३२०० ।

हजार दोसौ, अवधिज्ञानी पांच हजार चारसौ, केवली छह हजार, विक्रियाऋद्धिधारी दश हजार, विपुलमति छह हजार, और वादी चार हजार दोसौ थे ॥ ११३१–११३३ ॥

वासुपूज्य— पूर्व. १२००, शि ३९२००, अ. ५४००, के. ६०००, विक्रि. १००००, विपु. ६०००, वा. ४२०० ।

विमलनाथ तीर्थंकरके सात गणोमेंसे पूर्वधर एक हजार एकसौ, शिक्षकगण अड़तीस हजार पांचसौ, अवधिज्ञानी अड़तालीससौ, केवली पाच हजार पाचसौ, विक्रियाऋद्धिके धारी नौ हजार, विपुलमति पाच हजार पांचसौ, और वादी तीन हजार छहसौ थे ॥ ११३४–११३६ ॥

विमल—पूर्व. ११००, शि. ३८५००, अ. ४८००, के. ५५००, विक्रि. ९०००, विपुल. ५५००, वा. ३६०० ।

अनन्तनाथजिनके सात गणोमेंसे पूर्वधर एक हजार, शिक्षक उनतालीस हजार पाचसौ, अवधिज्ञानी तेतालीससौ, केवली पाच हजार, विक्रियाऋद्धिधारी आठ हजार, विपुलमति पाच हजार, और वादी तीन हजार दोसौ थे ॥ ११३७–११३८ ॥

अनंत—पूर्व. १०००, शि. ३९५००, अ. ४३००, के. ५०००, विक्रिया. ८०००, विपु. ५०००, वा. ३२०० ।

१ ब दुसयजुदं.

दसअधिया छस्सया य पुव्वधरा होंति सिक्खगा सवणा । पणतीससहस्साणि अडसयजुत्ताणि पणतीसं ॥ ११४६

पु ६१०, सि ३५८३५,

अट्ठावीस सयाणिं ओहीओ तेत्तियाणि केवलिणो । चत्तारि सहस्साणि तिसयब्भहियाणि वेउव्वी ॥ ११४७

ओ २८००, के २८००, वे ४३००,

पणवण्णब्भहियाणिं दोण्णि सहस्साइं होंति विउलमदी । एक्कसहस्स छस्सयसंजुत्तं अरजिणे वादी ॥ ११४८

वि २०५५, वा १६०० ।

पण्णासब्भहियाणि पंचसयाणि य हवंति पुव्वधरा । एक्कूणतीससंखा सिक्खगसमणा सहस्सा य ॥ ११४९

पु ५५०, सि २९०००,

बावीससया ओही तेत्तियमेत्ता य होंति केवलिणो । णवसयअब्भहियाणि दोण्णि सहस्साणि वेकुव्वी ॥ ११५०

ओ २२००, के २२००, वे २९००,

एक्कसहस्सा सगसयसहिदं पण्णा य होंति विउलमदी । चउसयजुदं सहस्सं वादी सिरिमल्लिणाहम्मि ॥ ११५१

वि १७५०, वा १४०० ।

पंचसया पुव्वधरा सिक्खगणा एक्कवीस य सहस्सा । अडसयजुदं सहस्सं ओही तं चेव केवलिणो ॥ ११५२

पु ५००, सि २१०००, ओ १८००, के १८००,

बावीसं पण्णारस बारस कमसो सयाणि वेउव्वी । विउलमदी वादीओ सुव्वयणामम्मि जिणणाहे ॥ ११५३

वे २२००, वि १५००, वा १२०० ।

अरनाथ जिनेन्द्रके सात गणोमेंसे पूर्वधर छहसौ दश, शिक्षक श्रमण पैंतीस हजार आठसौ पैंतीस, अवधिज्ञानी अट्ठाईससौ, इतने ही केवली, विक्रियाऋद्धिके धारी चार हजार तीनसौ, विपुलमति दो हजार पचवन, और वादी एक हजार छहसौ थे ॥ ११४६–११४८ ॥

अर— पूर्व. ६१०, शि. ३५८३५, अ. २८००, के. २८००, विक्रि. ४३००, विपु. २०५५, वा. १६०० ।

श्रीमल्लिनाथ तीर्थंकरके सात गणोमेंसे पूर्वधर पाचसौ पचास, शिक्षक श्रमण एक कम तीस अर्थात् उनतीस हजार, अवधिज्ञानी बाईससौ, इतने ही केवली, विक्रियाऋद्धिके धारी दो हजार नौसौ, विपुलमति एक हजार सातसौ पचास, और वादी एक हजार चारसौ थे ॥ ११४९–११५१ ॥

मल्लि— पूर्व. ५५०, शि. २९०००, अ. २२००, के. २२००, विक्रि. २९००, विपु. १७५०, वा. १४०० ।

सुव्रत नामक जिनेन्द्रके सात गणोमेंसे पूर्वधर पाचसौ, शिक्षक इक्कीस हजार, अवधिज्ञानी एक हजार आठसौ, उतने ही केवली, विक्रियाऋद्धिधारी बाईससौ, विपुलमति पन्द्रहसौ, और वादी बारहसौ थे ॥ ११५२–११५३ ॥

सुव्रत— पूर्व. ५००, शि. २१०००, अ. १८००, के. १८००, विक्रि. २२००, विपु. १५००, वा. १२०० ।

१ द ब अब्भहियाणं. २ द अट्ठसजुदं. ३ द बारसकमसो.

चत्तारि सया पण्णा पुव्वधरा सिक्खया सहस्साइं। बारस छसयजुदाइ ओही सोलससयाणि णमिणाहे ॥ ११५४

पु ४५०, सि १२६००, ओ १६००,

ताइं चिय केवलिणो पण्णारससयाइं होंति वेकुव्वी। बारस सया य पण्णा विउलमदी दससया वादी ॥ ११५५

के १६००, वे १५००, वि १२५०, वा १००० ।

वीसकदी पुव्वधरा एक्करससहस्सअडसया सिक्खा। पण्णरससया ओही तेत्तियमेत्ता य केवलिणो ॥ ११५६

पु ४००, सि ११८००, ओ १५००, के १५००,

इगिसयजुदं सहस्सं वेकुव्वी णव सयाणि विउलमदी। अट्ठ सयाइं वादी तिहुवणसामिम्मि णेमिम्मि ॥ ११५७

वे ११००, वि ९००, वा ८००।

तिण्णि सयाणि पण्णा पुव्वधरा सिक्खगा सहस्साणिं। दह णवसयजुत्ताणिं ओहिमुणी चोद्दससयाणि ॥ ११५८

पु ३५०, सि १०९००, ओ १४००,

दसघणकेवलणाणी वेकुव्वी तेत्तिय पि विउलमदी । सत्तसयाणि पण्णा पासजिणे छस्सया वादी ॥ ११५९

के १०००, वे १०००, वि ७५०, वा ६०० ।

तिसयाइं पुव्वधरा [1]णवणउदिसयाइ होंति सिक्खगणा। तेरससयाणि ओही सत्तसयाइं पि केवलिणो ॥ ११६०

पु ३००, सि ९९००, ओ १३००, के ७००,

नमिनाथ तीर्थंकरके सात गणोमेंसे पूर्वधर चारसौ पचास, शिक्षक बारह हजार छहसौ, अवधिज्ञानी सोलहसौ, केवली भी सोलहसौ, विक्रियाऋद्धिके धारक पन्द्रहसौ, विपुलमति बारहसौ पचास, और वादी दशसौ थे ॥ ११५४–११५५ ॥

नमि— पूर्व. ४५०, शि. १२६००, अ. १६००, के. १६००, विक्रि. १५००, विपु. १२५०, वा. १००० ।

तीन लोकके स्वामी भगवान् नेमिनाथके सात गणोमेंसे पूर्वधर बीसके वर्गप्रमाण अर्थात् चारसौ, शिक्षक ग्यारह हजार आठसौ, अवधिज्ञानी पन्द्रहसौ, इतने ही केवली, विक्रियाऋद्धिके धारी एक हजार एकसौ, विपुलमति नौसौ, और वादी आठसौ थे ॥ ११५६–११५७ ॥

नेमि— पूर्व. ४००, शि. ११८००, अ. १५००, के. १५००, विक्रि. ११००, विपु. ९००, वा. ८०० ।

पार्श्वनाथ जिनेन्द्रके सात गणोमेसे पूर्वधर तीनसौ पचास, शिक्षक दश हजार नौसौ, अवधिज्ञानी मुनि चौदहसौ, केवली दशके घनप्रमाण अर्थात् एक हजार, इतने ही विक्रियाऋद्धिके धारक, विपुलमति सातसौ पचास, और वादी छहसौ थे ॥ ११५८–११५९ ॥

पार्श्व— पूर्व. ३५०, शि. १०९००, अ. १४००, के. १०००, विक्रि. १०००, विपु. ७५०, वा. ६०० ।

वर्धमानजिनके सात गणोमेंसे पूर्वधर तीनसौ, शिक्षकगण निन्यानबैसौ, अवधिज्ञानी

१ द णवणवदि.

इगिसयरहिदसहस्सं वेकुव्वी पणसयाणि विउलमदी। चत्तारिसया वादी गणसंखा वड्ढमाणजिणे ॥ ११६१

वे ९००, वि ५००, वा ४०० ।

णभचउणवछक्कतियं पुव्वधरा सव्वतित्थकत्ताणं। पणपचपणणभा णभणभदुगअंकक्कमेण सिक्खगणा ॥ ११६२

सव्वपुव्वधरांकक्कमेण जाणिज्जइ ३६९४० । सव्व सि २०००५५५ ।

गयणंबरछस्सत्तदुएक्का सव्वे वि ओहिणाणीओ । केवलणाणी सव्वे गयणंबरअट्ठपंचअट्ठेक्का ॥ ११६३

सव्वओही १२७६०० । सव्वके १८५८०० ।

आयासणभणवपणदुदुअंकक्कमेण सव्ववेकुव्वी । पंचंबरणवयचउपणमेक्कं चिय सव्वविउलमदी ॥ ११६४

सव्ववे २२५९०० । सव्ववि १५४९०५ ।

णभणभतिछएक्केक्क अंकक्कमे होंति सव्ववादी ण । सत्तगणाणं अंबररयणट्ठचउक्कअडदोण्णि ॥ ११६५

सव्ववादिगणा ११६३००। सव्वगणा २८४८००० ।

पण्णाससहस्साणिं लक्खाणि तिण्णि उसहणाहस्स। अजियस्स तिण्णि लक्खा वीससहस्साणि विरदीओ ॥ ११६६

३५०००० । ३२०००० ।

तेरहसौ, केवली सातसौ, विक्रियाऋद्धिधारी सौ कम एक हजार अर्थात् नौसौ, विपुलमति पाचसौ, और वादी चारसौ थे ॥ ११६०-११६१ ॥

वर्धमान— पूर्व. ३००, शि. ९९००, अ. १३००, के. ७००, विक्रि. ९००, विपु. ५००, वा. ४०० ।

सब तीर्थंकरोंके शून्य, चार, नौ, छह और तीन इतने अंकप्रमाण पूर्वधर, तथा पाच, पाच, पांच, शून्य, शून्य, शून्य और दो इतने अकप्रमाण शिक्षकगण थे ॥ ११६२ ॥

सब पूर्वधरोको अंकक्रमसे जानना चाहिये ३६९४० । सर्व शिक्षक २०००५५५ ।

सब अवधिज्ञानी शून्य, शून्य, छह, सात, दो और एक इतने अंकप्रमाण; तथा सब केवली शून्य, शून्य, आठ, पाच, आठ और एक इतने अकप्रमाण थे ॥ ११६३ ॥

सर्व अवधिज्ञानी १२७६००, सर्व केवली १८५८०० ।

सर्व विक्रियाऋद्धिधारी अंकक्रमसे शून्य, शून्य, नौ, पाच, दो और दो अंकप्रमाण, तथा सर्व विपुलमति पांच, शून्य, नौ, चार, पाच और एक अकप्रमाण थे ॥ ११६४ ॥

सर्व विक्रियाधारी २२५९००, सर्व विपुलमति १५४९०५ ।

सर्व वादी अंकक्रमसे शून्य, शून्य, तीन, छह, एक और एक अंकप्रमाण थे । इन उपर्युक्त सातो गणोंकी संख्या तीन शून्य, आठ, चार, आठ और दो इन अकोंप्रमाण होती है ॥ ११६५ ॥ सर्व वादी ११६३०० । सातों गण २८४८००० ।

ऋषभनाथ तीर्थंकरके तीर्थमें तीन लाख पचास हजार और अजितनाथके तीर्थमें तीन लाख बीस हजार आर्यिकाएं थीं ॥ ११६६ ॥ ३५०००० । ३२०००० ।

१ द 'णवपण'.

तीससहस्सब्भहिया तियलक्खा संभवस्स तित्थम्मि ।
विरदीओ तिण्णि लक्खा तीससहस्साणि छसय तुरिमम्मि ॥ ११६७

३३०००० । ३३०६०० ।

तीससहस्सब्भहिया सुमइजिणिंदस्स तिण्णि लक्खाइं । विरदीओ चउलक्खा वीससहस्साणि पउमपहणाहे॥ ११६८

३३०००० । ४२०००० ।

तीससहस्सा तिण्णि य लक्खा तित्थे सुपासदेवस्स । चंदपंहे[1] तियलक्खा सीदिसहस्साणि विरदीओ ॥ ११६९

३३०००० । ३८०००० ।

ताई चिय पत्तेक्कं सुविहिजिणेसम्मि सीयलजिणिंदे[2] । तीससहस्सब्भहियं लक्खं सेयंसदेवम्मि ॥ ११७०

३८०००० । ३८०००० । १३०००० ।

विरदीओ वासुपुज्जे इगिलक्खं होंति छस्सहस्साणिं । इगिलक्ख तिसहस्सा विरदीओ विमलदेवस्स ॥ ११७१

१०६००० । १०३००० ।

अट्ठसहस्सब्भहिय अणंतसामिस्स होंति इगिलक्खं । बासट्ठिसहस्साणिं[3] चत्तारि सयाणि धम्मणाहस्स ॥ ११७२

१०८००० । ६२४०० ।

सट्ठिसहस्सा तिसयब्भहिया संतीसतित्थे[4] विरदीओ । सट्ठिसहस्सा तिसया पण्णासा कुंथुदेवस्स ॥ ११७३

६०३०० । ६०३५० ।

सम्भवनाथके तीर्थमे तीन लाख तीस हजार और चतुर्थ तीर्थंकरके तीर्थमें तीन लाख तीस हजार छहसौ आर्यिकायें थी ॥ ११६७ ॥ ३३०००० । ३३०६०० ।

सुमति जिनेन्द्रके तीर्थमे तीन लाख तीस हजार और पद्मप्रभ स्वामीके तीर्थमें चार लाख बीस हजार आर्यिकाये थीं ॥ ११६८ ॥ ३३०००० । ४२०००० ।

सुपार्श्वजिनके तीर्थमे तीन लाख तीस हजार और चन्द्रप्रभके तीर्थमें तीन लाख अस्सी हजार आर्यिकायें थीं ॥ ११६९ ॥ ३३०००० । ३८०००० ।

सुविधि और शीतल जिनेन्द्रमेंसे प्रत्येकके तीर्थमें उतनी ही अर्थात् तीन लाख अस्सी हजार, तथा श्रेयासजिनके एक लाख तीस हजार आर्यिकाये थीं ॥ ११७० ॥

३८०००० । ३८०००० । १३०००० ।

वासुपूज्य स्वामीके तीर्थमे एक लाख छह हजार और विमलदेवके तीर्थमें एक लाख तीन हजार आर्यिकायें थीं ॥ ११७१ ॥ १०६००० । १०३००० ।

अनन्तनाथ स्वामीके तीर्थमे एक लाख आठ हजार और धर्मनाथके तीर्थमें बासठ हजार चारसौ आर्यिकायें थी ॥ ११७२ ॥ १०८००० । ६२४०० ।

शान्तिनाथके तीर्थमे साठ हजार तीनसौ और कुन्थुजिनके तीर्थमें साठ हजार तीनसौ पचास आर्यिकाये थीं ॥ ११७३ ॥ ६०३०० । ६०३५० ।

---

१ द ब चदप्पहे. २ ब जिणिंदो. ३ द सहस्साण. ४ द ब °तित्थ.

अरजिणवरिंदतित्थे सट्ठिसहस्साणि होंति विरदीओ । पणवण्णसहस्साणिं मल्लिजिणेसस्स तित्थम्मि ॥ ११७४

६०००० । ५५००० ।

पण्णाससहस्साणि विरदीओ सुव्वदस्स तित्थम्मि । पंचसहस्सब्भहिया चालसहस्सा णमिजिणम्मि ॥ ११७५

५०००० । ४५००० ।

विगुणियवीससहस्सा णेमिस्स कमेण पासवीराण । अडतीस छत्तीसं होंति सहस्साणि विरदीओ ॥ ११७६

४०००० । ३८००० । ३६००० ।

णभपणदुछपंचंबरपचंककमेण तित्थकत्ताण । सव्वाण विरदीओ चदुज्जलणिक्कलकंसीलाओ [1] ॥ ११७७

५०५६२५० ।

बम्हप्पकुज्जणामा [2] धम्मसिरी मेरुसेणअयणंता । तह रतिसेणा मीणा [3] वरुणा घोसा य धरणा य ॥ ११७८

चारणवरसेणाओ पम्मासव्वस्सिसुव्वदाओ वि [4] । हरिसेणभावियाओ कुथूमधुसेणपुव्वदत्ताओ ॥ ११७९

मग्गिणिजक्खिसुलोया चंदणणामाओ उसहपहुदीण । एदा पढमगणीओ एक्केक्का सव्वविरदीओ ॥ ११८०

लक्खाणि तिण्णि सावयसंखा उसहादिअट्ठतित्थेसु । पत्तेक्क दो लक्खा सुविहिप्पहुदीसु [5] अट्ठतित्थेसु ॥ ११८१

८ । ३००००० । २००००० ।

अर जिनेन्द्रके तीर्थमें साठ हजार और मल्लि जिनेन्द्रके तीर्थमे पचवन हजार आर्यिकाये थीं ॥ ११७४ ॥ ६०००० । ५५००० ।

सुव्रतके तीर्थमे पचास हजार और नमिजिनके तीर्थमे पांच हजार अधिक चालीस हजार अर्थात् पैतालीस हजार आर्यिकाये थी ॥ ११७५ ॥ ५०००० । ४५००० ।

नेमिनाथके तीर्थमे द्विगुणित बीस हजार अर्थात् चालीस हजार और क्रमसे पार्श्वनाथ एव वीर भगवान्के तीर्थमें अडतीस तथा छत्तीस हजार आर्यिकाये थी ॥ ११७६ ॥

४०००० । ३८००० । ३६००० ।

सब तीर्थंकरोंके तीर्थमे चन्द्रके समान उज्वल एव निष्कलक शीलसे सयुक्त समस्त आर्यिकाये क्रमसे शून्य, पांच, दो, छह, पाच, शून्य और पाच, इन अकोके प्रमाण थी ॥ ११७७ ॥

५०५६२५० ।

ब्राह्मी[1], प्रकुब्जा[2], धर्मश्री[3], मेरुषेणा[4], अनन्ता[5], रतिषेणा[6], मीना[7], वरुणा[8], घोषा[9], धरणा[10], चारणा[11] (धारणा), वरसेना[12], पद्मा[13], सर्वश्री[14], सुव्रता[15], हरिषेणा[16], भाविता[17], कुथुसेना[18], मधुसेना[19] (बधुसेना), पूर्वदत्ता[20] (पुष्पदत्ता), मार्गिणी[21], यक्षिणी[22], सुलोका[23] (सुलोचना) और चन्दना[24] नामक ये एक एक आर्यिकाये क्रमसे ऋषभादिकके तीर्थमे रहनेवाली आर्यिकाओंके समूहमे मुख्य थी ॥ ११७८–११८० ॥

श्रावकोंकी सख्या ऋषभादिक आठ तीर्थंकरोमेसे प्रत्येकके तीर्थमें तीन लाख और सुविधिनाथप्रभृति आठ तीर्थंकरोंमेंसे प्रत्येकके तीर्थमें दो लाख थी ॥ ११८१ ॥

ऋषभादिक८— ३०००००, सुविधिनाथप्रभृति८— २००००० ।

१ द ब 'णिम्मलक°'. २ द ब बम्हप्पकुव्वणामा. ३ ब णामा. ४ द ब पम्मासव्वस्ससुद्धयाओ वि. ५ द सुविहप्पहुदीसु

एक्केक्क चिय लक्ख कुंथुजिणिंदादिअट्ठतित्थेसु । सव्वाण सावयाण मेलिदे अडदाललक्खाणिं ॥ ११८२

८ । १००००० । ४८०००००[2] ।

पणचउतियलक्खाइ पण्णविदोट्ठट्ठातित्थेसु । पुह पुह सावगिसखा सव्वा छण्णउदिलक्खाइं ॥ ११८३

५००००० । ४००००० । ३००००० । ९६००००० ।

देवीदेवसमूहा संखातीदा हुवंति णरतिरिया । सखेज्जा एक्केक्के[4] तित्थे विहरंति भत्तिजुत्ता य[5] ॥ ११८४

माघस्स किण्हचोद्दसिपुव्वण्हे णिययजम्मणक्खत्ते । अट्ठावयम्मि उसहो अजुदेण सम गओ णोमि[6] ॥ ११८५

१०००० ।

चेत्तस्स सुद्धपचमिपुव्वण्हे भरणिणामरिक्खम्मि । सम्मेदे अजियजिणे मुत्ति पँत्तो सहस्ससमं ॥ ११८६

१००० ।

चेत्तस्स सुक्कछट्ठीअवरण्हे जम्मभम्मि सम्मेदे । संपत्तो अपवग्गं संभवसामी सहस्सजुदो ॥ ११८७

१००० ।

वइसाहसुक्कसत्तमिपुव्वण्हे जम्मभम्मि सम्मेदे । दससयमहेसिसहिदो णंदणदेवो[9] गदो मोक्ख ॥ ११८८

१००० ।

इसके आगे कुथुनाथादि आठ तीर्थंकरोमेसे प्रत्येकके तीर्थमें श्रावकोंकी संख्या एक एक लाख कही गयी है। सब श्रावकोकी सख्याको मिलानेपर समस्त प्रमाण अडतालीस लाख होता है ॥ ११८२ ॥ कुथुनाथप्रभृति८—१००००० । समस्त ४८००००० ।

आठ आठ तीर्थंकरोके तीर्थोंमे श्राविकाओकी सख्या पृथक् पृथक् क्रमसे पाच लाख, चार लाख, और तीन लाख, तथा सम्पूर्ण श्राविकाओकी सख्या छ्यानबै लाख कही गयी है ॥ ११८३ ॥

५००००० । ४००००० । ३००००० । ९६००००० ।

प्रत्येक तीर्थंकरके तीर्थमे असख्यात देव-देवियोके समूह और संख्यात मनुष्य एवं तिर्यँच जीव भक्तिसे सयुक्त होते हुए विहार किया करते हैं ॥ ११८४ ॥

ऋषभनाथ तीर्थंकर माघकृष्णा चतुर्दशीके पूर्वाह्णकालमे अपने जन्मनक्षत्रके रहते कैलाशपर्वतसे दश हजार मुनियोके साथ [मुक्तिको] प्राप्त हुए हैं। उनको मै नमस्कार करता हू ॥ ११८५ ॥ १०००० ।

अजित जिनेन्द्र चैत्रशुक्ला पचमीके दिन पूर्वाह्णकालमें भरणी नामक नक्षत्रके रहते सम्मेदशिखरसे एक हजार मुनियोंके साथ मुक्तिको प्राप्त हुए हैं ॥ ११८६ ॥ १००० ।

सम्भवनाथ स्वामी चैत्रशुक्ला षष्ठीके दिन अपराह्णसमयमें जन्मनक्षत्रके रहते सम्मेद-शिखरसें एक हजार मुनियोंके साथ अपवर्ग अर्थात् मोक्षको प्राप्त हुए है ॥ ११८७ ॥ १००० ।

अभिनन्दनजिन वैशाखशुक्ला सप्तमीको पूर्वाह्णसमयमें अपने जन्म नक्षत्रके रहते सम्मेद-शिखरसे दशसौ महर्षियोके साथ मोक्षको प्राप्त हुए हैं ॥ ११८८ ॥ १००० ।

१ ब एक्कक. २ ब ८४०००००. ३ द ब पण्णिदिरा. ४ द एक्केको. ५ द ब भत्तिजुत्ती. ६ द ब जोमि. ७ द ब मुत्ति पत्ता. ८ द ब सहस्सजुदा. ९ द ब देवा.

चेत्तस्स सुक्कदसमीपुव्वण्हे जम्मभम्मि सम्मेदे । दससयरिसिसंजुत्तो[1] सुमइस्सामी स मोक्खगदो ॥ ११८९

१००० ।

फग्गुणकिण्हचउत्थीअवरण्हे जम्मभम्मि सम्मेदे । चउवीसाधियतियसयसहिदो पउमप्पहो देवो ॥ ११९०

३२४ ।

फग्गुणबहुलच्छट्ठीपुव्वण्हे पव्वदम्मि सम्मेदे । अणुराहाए पणसयजुत्तो[2] मुत्तो सुपासजिणो ॥ ११९१

५०० ।

सिदसत्तमिपुव्वण्हे भद्दपदे मुणिसहस्ससंजुत्तो[1] । जेट्ठासु सम्मेदे चंदप्पहजिणवरो सिद्धो ॥ ११९२

१००० ।

अस्सजुदसुक्कअट्ठमिअवरण्हे जम्मभम्मि सम्मेदे । मुणिवरसहस्ससहिदो सिद्धिगदो पुप्फदंतजिणो ॥ ११९३

१००० ।

कत्तियसुक्के पंचमिपुव्वण्हे जम्मभम्मि सम्मेदे । णिव्वाण संपत्तो सीयलदेवो सहस्सजुदो ॥ ११९४

१००० ।

सावणियपुण्णिमाए[4] पुव्वण्हे मुणिसहस्ससजुत्तो । सम्मेदे सेयसो सिद्धिं पत्तो धणिट्ठासु ॥ ११९५

१००० ।

सुमतिनाथ स्वामी चैत्रशुक्ला दशमीके दिन पूर्वाह्णकालमें अपने जन्मनक्षत्रके रहते सम्मेदशिखरसे दशसौ ऋषियोके साथ मोक्षको प्राप्त हुए है ॥ ११८९ ॥ १००० ।

पद्मप्रभदेव फाल्गुनकृष्णा चतुर्थीके दिन अपराह्णकालमें अपने जन्मनक्षत्रके रहते सम्मेदशिखरसे तीनसौ चौबीस मुनियोसे सहित होते हुए मुक्तिको प्राप्त हुए है ॥ ११९० ॥ ३२४ ।

सुपार्श्व जिनेन्द्र फाल्गुनकृष्णा षष्ठीको पूर्वाह्णसमयमें अनुराधा नक्षत्रके रहते सम्मेदपर्वतसे पांचसौ मुनियोंसे युक्त होते हुए मुक्तिको प्राप्त हुए है ॥ ११९१ ॥ ५०० ।

चन्द्रप्रभ जिनेन्द्र भाद्रपदशुक्ला सप्तमीको पूर्वाह्णकालमे ज्येष्ठा नक्षत्रके रहते एक हजार मुनियोंसे संयुक्त होते हुए सम्मेदशिखरसे मुक्त हुए है ॥ ११९२ ॥ १००० ।

पुष्पदन्तजिन आश्विनशुक्ला अष्टमीके दिन अपराह्णकालमें अपने जन्मनक्षत्रके रहते सम्मेदशिखरसे एक हजार मुनियोंके साथ सिद्धिको प्राप्त हुए है ॥ ११९३ ॥ १००० ।

शीतलदेव कार्तिकशुक्ला पंचमीके पूर्वाह्णसमयमें अपने जन्मनक्षत्रके रहते सम्मेदशिखरसे एक हजार मुनियोंके साथ निर्वाणको प्राप्त हुए है ॥ ११९४ ॥ १००० ।

भगवान् श्रेयास श्रावणकी पूर्णिमाको पूर्वाह्णमे धनिष्ठानक्षत्रके रहते सम्मेदशिखरसे एक हजार मुनियोसे सहित होते हुए सिद्धिको प्राप्त हुए है ॥ ११९५ ॥ १००० ।

१ द ब संजुत्ता. २ द ब °जुत्ता. ३ द ब °सजुदो. ४ ब पुण्णमाए.

फग्गुणबहुले पंचमिअवरण्हे अस्सिणीसु चंपाए। रूवाहियछसयजुदो[1] सिद्धिगदो वासुपुज्जजिणो ॥ ११९६

६०१।

सुक्कट्ठमीपदोसे आसाढे जम्मभम्मि सम्मेदे। छस्सयमुणिसजुत्तो मुत्तिं पत्तो विमलसामी ॥ ११९७

६००।

चेत्तस्स किण्हपच्छिमदिणप्पदोसम्मि जम्मणक्खत्ते। सम्मेदम्मि अणंतो सत्तसहस्सेहि संपत्तो ॥ ११९८

७०००।

जेट्ठस्स किण्हचोद्दसिपच्चूसे[2] जम्मभम्मि सम्मेदे। सिद्धो धम्मजिणिंदो रूवाहियअडसएहिं जुदो ॥ ११९९

८०१।

जेट्ठस्स किण्हचोद्दसिपदोससमयम्मि[3] जम्मणक्खत्ते। सम्मेदे संतिजिणो णवसयमुणिसजुदो[4] सिद्धो ॥ १२००

९००।

वइसाहसुक्कपाडिवपदोससमए हि जम्मणक्खत्ते। सम्मेदे कुंथुजिणो सहस्ससहिदो गदो सिद्धिं ॥ १२०१

१०००।

चेत्तस्स बहुलचरिमे दिणम्मि[5] णियजम्मभम्मि पच्चूसे। सम्मेदे अरदेओ सहस्ससहिदो गदो मोक्खं ॥ १२०२

१०००।

वासुपूज्य जिनेन्द्र फाल्गुनकृष्णा पचमीके दिन अपराह्णकालमे अश्विनीनक्षत्रके रहते छहसौ एक मुनियोसे सयुक्त होते हुए चम्पापुरसे सिद्धिको प्राप्त हुए है ॥ ११९६ ॥ ६०१।

विमलनाथ स्वामी आषाढशुक्ला अष्टमीके दिन प्रदोषकालमें अपने जन्मनक्षत्रके रहते छहसौ मुनियोसे सयुक्त होते हुए सम्मेदशिखरसे मुक्तिको प्राप्त हुए हैं ॥ ११९७ ॥ ६००।

अनन्तनाथ भगवान् चैत्रमासके कृष्णपक्षसम्बन्धी पश्चिम दिन अर्थात् अमावस्याको प्रदोषकालमें अपने जन्मनक्षत्रके रहते सम्मेदशिखरसे सात हजार मुनियोके साथ मोक्षको प्राप्त हुए है ॥ ११९८ ॥ ७०००।

धर्मनाथ जिनेन्द्र ज्येष्ठकृष्णा चतुर्दशीके दिन प्रत्यूषकालमे अपने जन्म नक्षत्रके रहते आठसौ एक मुनियोसे युक्त होते हुए सम्मेदशिखरसे सिद्ध हुए हैं ॥ ११९९ ॥ ८०१।

शान्तिनाथ तीर्थंकर ज्येष्ठकृष्णा चतुर्दशीके दिन प्रदोषसमयमें अपने जन्मनक्षत्रके रहते नौसौ मुनियोसे सयुक्त होते हुए सम्मेदशिखरसे सिद्ध हुए है ॥ १२०० ॥ ९००।

कुंथुजिन वैशाखशुक्ला प्रतिपदाके दिन प्रदोषसमयमे अपने जन्मनक्षत्रके रहते एक हजार मुनियोंसे सहित होते हुए सम्मेदशिखरसे सिद्धिको प्राप्त हुए हैं ॥ १२०१ ॥ १०००।

अरनाथ भगवान् चैत्रकृष्णा अमावस्याके दिन प्रत्यूषकालमे अपने जन्मनक्षत्रके रहते एक हजार मुनियोंके साथ सम्मेदशिखरसे मोक्षको प्राप्त हुए है ॥ १२०२ ॥ १०००।

१ द छसयजुदा. २ द ब °पञ्जूसे. ३ द ब किण्हपदोसे ४ द ब °सजुदा सिद्धा. ५ द दिणिम्मि.

पचमिपदोससमए फग्गुणबहुलम्मि भरणिणक्खत्ते । सम्मेदे मल्लिजिणो पंचसयसमं गदो[1] मोक्खं ॥ १२०३

५०० ।

फग्गुणकिण्हे बारसिपदोससमयम्मि जम्मणक्खत्ते । सम्मेदे सिद्धिगदो सुव्वददेओ सहस्ससंजुत्तो ॥ १२०४

१००० ।

वइसाहकिण्हचोद्दसिपच्चूसे जम्मभम्मि सम्मेदे । णिस्सेयससपण्णो समं सहस्सेण णमिसामी ॥ १२०५

१००० ।

बहुलट्ठमीपदोसे आसाढे जम्मभम्मि उज्जंते । छत्तीसाधियपणसयसहिदो णेमीसरो सिद्धो[2] ॥ १२०६

५३६ ।

सिदसत्तमीपदोसे सावणमासम्मि जम्मणक्खत्ते । सम्मेदे पासजिणो छत्तीसजुदो गदो मोक्खं ॥ १२०७

३६ ।

कत्तियकिण्हे चोद्दसिपच्चूसे[3] सादिणामणक्खत्ते । पावाए णयरीए एक्को वीरेसरो सिद्धो ॥ १२०८

१ ।

उसहो चोद्दसदिवसे दुदिण वीरेसरस्स सेसाणं । मासेण य विणिवित्ते जोगादो मुत्तिसपण्णो ॥ १२०९

उसहो य वासुपुज्जो णेमी पल्लंकबद्धया[4] सिद्धा । काउस्सग्गेण जिणा सेसा मुत्ति समावण्णा ॥ १२१०

मल्लिनाथ तीर्थंकर फाल्गुनकृष्णा पचमीको प्रदोपसमयमे भरणीनक्षत्रके रहते सम्मेदशिखरसे पांचसौ मुनियोके साथ मोक्षको प्राप्त हुए हैं ॥ १२०३ ॥ ५०० ।

सुव्रतदेव फाल्गुनकृष्णा बारसके दिन प्रदोषसमयमे अपने जन्मनक्षत्रके रहते एक हजार मुनियोसे सहित होते हुए सम्मेदशिखरसे सिद्धिको प्राप्त हुए है ॥ १२०४ ॥ १००० ।

नमिनाथ स्वामी वैशाखकृष्णा चतुर्दशीके दिन प्रत्यूषकालमे अपने जन्मनक्षत्रके रहते सम्मेदशिखरसे एक हजार मुनियोके साथ निश्रेयसपदको प्राप्त हुए है ॥ १२०५ ॥ १००० ।

भगवान् नेमीश्वर आषाढकृष्णा अष्टमीके दिन प्रदोषकालमे अपने जन्मनक्षत्रके रहते पांचसौ छत्तीस मुनियोंसे सहित होते हुए ऊर्जयन्तगिरिसे सिद्ध हुए है ॥ १२०६ ॥ ५३६ ।

पार्श्वनाथ जिनेन्द्र श्रावणमासमे शुक्लपक्षकी सप्तमीको प्रदोपकालमे अपने जन्मनक्षत्रके रहते छत्तीस मुनियोंसे युक्त होते हुए सम्मेदशिखरसे मोक्षको प्राप्त हुए है ॥ १२०७ ॥ ३६ ।

भगवान् वीरेश्वर कार्तिककृष्णा चतुर्दशीके दिन प्रत्यूषकालमे स्वाति नामक नक्षत्रके रहते पावापुरसे अकेले ही सिद्ध हुए हैं ॥ १२०८ ॥ १ ।

भगवान् ऋषभदेवने चौदह दिन पहिले, महावीर स्वामीने दो दिन पहिले, और शेष तीर्थंकरोंने एक मास पूर्वमे योगसे विनिवृत्त होनेपर मुक्तिको प्राप्त किया है ॥ १२०९ ॥

भगवान् ऋषभनाथ, वासुपूज्य और नेमिनाथ पल्यकबद्धआसनसे, तथा शेष जिनेन्द्र कायोत्सर्गसे मुक्तिको प्राप्त हुए हैं ॥ १२१० ॥

१ द ब °सयस्सम्रगदो. २ द सिद्धा. ३ द ब °पञ्जूसे. ४ द पल्लंकउड्ढया.

वसन्ततिलकम्—

घोरट्ठकम्मणियरे दलिदूण लद्धणिस्सेयसा जिणवरा जगवदणिज्जा[1]।
सिद्धिं दिसतु तुरिदं सिरिबालचदसिद्धंतियप्पहुदिभव्वजणाण[2] सव्वे ॥ १२११

दसमते चउसीदी कमसो अणुबद्धकेवली होंति । बाहत्तरि चउदाल सेयसे वासुपुज्जे य ॥ १२१२

पत्तेय ८४ । से ७२ । वा ४४ ।

विमलजिणे चालीस णवसु तदो चउविवज्जिदा कमसो । तिण्णि च्चिय पासजिणे तिण्णि च्चिय वड्ढमाणम्मि ॥ १२१३

४० । ३६ । ३२ । २८ । २४ । २० । १६ । १२ । ८ । ४ । ३ । ३ ।

आ सत्तममेक्कसयं उवरितिए णउदिं णउदिं चउसीदी । सेसेसु पुव्वसखा हवंति अणुबद्धकेवली अहवा ॥१२१४[3]

पत्तेय १०० । १०० । १०० । १०० । १०० । १०० । १०० । ९० । ९० । ९० । ९० । ८४ ।

४० । ३६ । ३२ । २८ । २४ । २० । १६ । १२ । ८ । ४ । ३ । ३ ।

जिन्होंने घोर अष्ट कर्मोके समूहको नष्ट करके निश्रेयसपदको प्राप्त कर लिया है और जो जगत्के वन्दनीय है ऐसे वे सर्व जिनेन्द्र शीघ्र ही, श्रीबालचन्द्र सैद्धांतिक आदि भव्यजनोको मुक्ति प्रदान करे ॥ १२११ ॥

आदिनाथसे लेकर दशवे तीर्थंकर तक चौरासी, तथा श्रेयास और वासुपूज्य भगवान्के क्रमसे बहत्तर और चवालीस अनुबद्ध केवली हुए है ॥ १२१२ ॥

ऋषभादि प्रत्येकके ८४ । श्रेयास ७२ । वासुपूज्य ४४ ।

विमलनाथ भगवान्के चालीस, फिर इसके आगे नौ तीर्थंकरोके क्रमसे उत्तरोत्तर चार चार हीन, पार्श्वनाथ जिनेन्द्रके तीन, और वर्धमान स्वामीके भी तीन ही अनुबद्ध केवली हुए हैं ॥ १२१३ ॥

विमल ४० । अनत ३६ । धर्म ३२ । शान्ति २८ । कुथु २४ । अर २० । मल्लि १६ । सुव्रत १२ । नमि ८ । नेमि ४ । पार्श्व ३ । वीर ३ ।

अथवा सातवे तीर्थंकर तक एकसौ, इसके आगे तीन तीर्थंकरोके नब्बै, पुनः नब्बै, चौरासी, और शेष तीर्थंकरोके पूर्वोक्त सख्याप्रमाण ही अनुबद्ध केवली हुए है ॥ १२१४ ॥

ऋषभ १०० । अजित १०० । संभव १०० । अभि. १०० । सुमति १०० । पद्म १०० । सुपार्श्व १०० । चन्द्र ९० । पुष्प ९० । शीतल ९० । श्रेयांस ९० । वासु. ८४ । विमल ४० । अनन्त ३६ । धर्म ३२ । शान्ति २८ । कुथु २४ । अर २० । मल्लि १६ । सुव्रत १२ । नमि ८ । नेमि ४ । पार्श्व ३ । वीर ३ ।

१ जगवदणिज्ञ. २ द ब °चद °सिद्धतिय पहुदिभव्वजणाण ३ ब-पुस्तके एषा गाथा नास्ति.

उसहतियाण सिस्सा वीससहस्सा यणुत्तरेसु गदा[1] । कमसो पंचजिणेसुं तत्तो बारससहस्साणिं ॥ १२१५

अ २०००० । २०००० । २०००० । १२००० । १२००० । १२००० । १२००० । १२००० ।

तत्तो पचजिणेसु एक्कारसहस्सयाणि पत्तेक्क । पंचसु सामिसु तत्तो एक्केक्के दससहस्साणि ॥ १२१६

११००० । ११००० । ११००० । ११००० । ११००० । १०००० । १०००० । १०००० । १०००० । १०००० ।

अट्ठासीदिसयाणिं कमेण सेसेसु जिणवरिंदेसु । गयणणभअट्ठसगसगदोअककमेण सव्वपरिमाण ॥ १२१७

८८०० । ८८०० । ८८०० । ८८०० । ८८०० । ८८०० । संमेलिदा २७७८०० ।

। अणुत्तरं गद ।

सट्ठिसहस्सा णवसयसहिदा सिद्धिं गदा जदीण गणा। उसहस्स अजियपहुणो एक्कसया सत्तहत्तरिसहस्सा॥१२१८

६०९०० । ७७१०० ।

सत्तरिसहस्सइगिसयसंजुत्ता संभवस्स इगिलक्खं । दो लक्खा एक्कसयं सीदिसहस्साणि णंदणजिणस्स॥१२१९

१७०१०० । २८०१०० ।

ऋषमादिक तीन तीर्थंकरोके क्रमसे बीस बीस हजार और इसके आगे पाच तीर्थंकरोके बारह बारह हजार शिष्य अनुत्तर विमानोमे गये है ॥ १२१५ ॥

ऋषभ २०००० । अजित २०००० । सभव २०००० । अभि १२००० ।
सुमति १२००० । पद्म १२००० । सुपार्श्व १२००० । चन्द्र १२००० ।

इसके आगे पाच तीर्थंकरोमेसे प्रत्येकके ग्यारह हजार और फिर पाच तीर्थंकरोमेसे एक एकके दश हजार शिष्य अनुत्तर विमानोमे गये है ॥ १२१६ ॥

पुष्प. ११००० । शीतल ११००० । श्रेयास ११००० । वासु. ११००० ।
विमल ११००० । अनत १०००० । धर्म १०००० । शान्ति १०००० ।
कुथु १०८०० । अर १०००० ।

इसके आगे शेष जिनेन्द्रोके क्रमसे अठासीसौ शिष्य अनुत्तर विमानोमे गये है। अनुत्तर विमानोमें जानेवाले इन सब शिष्योका प्रमाण अकक्रमसे शून्य, शून्य, आठ, सात, सात और दो, इन अकोसे निर्मित सख्याके बराबर है ॥ १२१७ ॥

मल्लि ८८०० । सुव्रत ८८०० । नमि ८८०० । नेमि ८८०० । पार्श्व ८८०० ।
वर्धमान ८८०० । सम्मिलित २७७८०० ।

अनुत्तर जानेवालोंका कथन समाप्त हुआ ।

भगवान् ऋषभनाथके साठ हजार नौसौ, और अजित प्रभुके सतत्तर हजार एकसौ यतिगण सिद्धिको प्राप्त हुए हैं ॥ १२१८ ॥ ऋ. ६०९०० । अजि. ७७१०० ।

सम्भवनाथ स्वामीके एक लाख सत्तर हजार एकसौ, और नन्दन जिनेन्द्रके दो लाख अस्सी हजार एकसौ यतिगण सिद्ध हुए है ॥ १२१९ ॥ सं. १७०१०० । अभि. २८०१०० ।

१ द ब गदो.

लक्खाणि तिण्णि सोलससएहि जुत्ताणि सुमइसामिस्स ।
चोद्दससहस्ससहिदा पउमप्पहजिणवरस्स तियलक्खा[1] ॥ १२२०

३०१६०० । ३१४००० ।

पंचासीदिसहस्सा दो लक्खा छस्सया सुपासस्स । चउतीससहस्सजुदा दो लक्खा चंदपहपहुणो ॥ १२२१

२८५६०० । २३४००० ।

उणसीदिसहस्साणिं इगिलक्ख छस्सयाणि सुविहिस्स । सीदिसहस्सा[2] छस्सयजुत्ता हि[3] सीयलस्स देवस्स ॥ १२२२

१७९६०० । ८०६०० ।

पण्णट्ठिसहस्साणि सेयसजिणस्स छस्सयाणिं पि । चउवण्णसहस्साइं छच्च सया वासुपुज्जस्स ॥ १२२३

६५६०० । ५४६०० ।

एक्कावण्णसहस्सा तिण्णि सयाणि पि विमलणाहस्स । तेत्तियमेत्तसहस्सा तियसयहीणा अणतस्स ॥ १२२४

५१३०० । ५१००० ।

उणवण्णसहस्साणि सत्तसएहि जुदाणि धम्मस्स । अडदालसहस्साइं चत्तारि सदाणि संतिस्स ॥ १२२५

४९७०० । ४८४०० ।

छादालसहस्साणि अट्ठसदाणि च कुंथुणाहस्स । सत्तत्तीससहस्सा दोसयजुत्ता य अरजिणिंदस्स ॥ १२२६

४६८०० । ३७२०० ।

सुमतिनाथ स्वामीके तीन लाख सोलहसौ, और पद्मप्रभ जिनेन्द्रके तीन लाख चौदह हजार मुनि सिद्ध हुए ॥ १२२० ॥ सुम. ३०१६०० । प. ३१४००० ।

सुपार्श्वनाथ भगवान्‌के दो लाख पचासी हजार छहसौ, और चन्द्रप्रभ प्रभुके दो लाख चौतीस हजार यति मुक्त हुए ॥ १२२१ ॥ सुपा. २८५६०० । च. २३४००० ।

सुविधिनाथ भगवान्‌के एक लाख उन्यासी हजार छहसौ, और शीतलदेवके अस्सी हजार छहसौ ऋषि मुक्तिको प्राप्त हुए ॥ १२२२ ॥ सुवि. १७९६०० । शी. ८०६०० ।

श्रेयांसजिनके पैसठ हजार छहसौ, और वासुपूज्य भगवान्‌के चौवन हजार छहसौ मुनि मोक्षको प्राप्त हुए ॥ १२२३ ॥ श्रे. ६५६०० । वा. ५४६०० ।

विमलनाथ तीर्थंकरके इक्यावन हजार तीनसौ, और अनन्तनाथजिनके तीनसौ कम इतने ही अर्थात् इक्यावन हजार यति सिद्ध हुए ॥ १२२४ ॥ वि. ५१३०० । अन. ५१००० ।

धर्मनाथ प्रभुके उनंचास हजार सातसौ, और शान्तिनाथ स्वामीके अड़तालीस हजार चारसौ ऋषि सिद्धपदको प्राप्त हुए ॥ १२२५ ॥ ध. ४९७०० । शा. ४८४०० ।

कुंथुनाथ तीर्थंकरके छ्यालीस हजार आठसौ, और अरनाथ जिनेन्द्रके सैंतीस हजार दोसौ मुनि मुक्त हुए ॥ १२२६ ॥ कु. ४६८०० । अर ३७२०० ।

१ ब तिसयलक्खा. २ द ब °सहस्स ३ द ब °जुत्ताहिं.

अट्ठावीससहस्सा अट्ठसदाणि पि मल्लिणाहस्स । उणवीससहस्साइं दोण्णि सया सुव्वदजिणस्स ॥ १२२७

२८८०० । १९२०० ।

णव य सहस्सा छस्सयसंजुत्ता णमिजिणस्स सिस्सगणा । णेमिस्स अडसहस्सा बासट्ठिसयाणि पासस्स ॥ १२२८

९६०० । ८००० । ६२०० ।

चउदालसया वीरेसरस्स सव्वाण मेलिदपमाणं[1] । चउवीसदिलक्खाणिं चउसट्ठिसहस्सचउसयाणि त्ति ॥ १२२९

४४०० । २४६४४०० ।

उसहादिसोलसाण केवलणाणप्पसूदिदिवसम्मि । पढम चिय सिस्सगणा णिस्सेयससंपय पत्ता ॥ १२३०

कुंथुचउक्के कमसो इगिदुतिछम्मासससमयपेरते । णमिपहुदिजिणिदेसु इगिदुतिछव्वाससंखाए[2] ॥ १२३१

१ । २ । ३ । ६ । १ । २ । ३ । ६ ।

सोहम्मादियउवरिमगेवज्जा जाव उवगदा सग्गं । उसहादीणं सिस्सा ताण पमाण परूवेमो ॥ १२३२

इगिसय तिण्णिसहस्सा णवसयअब्भहियदोसहस्साणि ।
णवसयणवयसहस्सा णवसयसजुत्तसगसहस्साणि ॥ १२३३

३१०० । २९०० । ९९०० । ७९०० ।

मल्लिनाथ भगवान्‌के अट्ठाईस हजार आठसौ, और सुव्रतजिनके उन्नीस हजार दोसौ यति सिद्ध हुए ॥ १२२७ ॥ म. २८८०० । सुव्र. १९२०० ।

नमिनाथ जिनेन्द्रके नौ हजार छहसौ, नेमिनाथके आठ हजार, और पार्श्वनाथ भगवान्‌के बासठसौ शिष्यगण सिद्धपदको प्राप्त हुए ॥ १२२८ ॥

न. ९६०० । ने. ८००० । पा. ६२०० ।

वीरेश्वरके चवालीससौ शिष्यगण मुक्तिको प्राप्त हुए । सब शिष्योंका सम्मिलित प्रमाण चौबीस लाख चौसठ हजार चारसौ होता है ॥ १२२९ ॥ वीर ४४०० । सम्मिलित २४६४४०० ।

ऋषभादिक सोलह तीर्थंकरोंके शिष्यगण केवलज्ञान उत्पन्न होनेके दिन पहिले ही निश्रेयस-संपदाको प्राप्त हुए ॥ १२३० ॥

कुंथुनाथ आदिक चार तीर्थंकरोंके शिष्यगण क्रमसे एक, दो, तीन, और छह मासतक तथा नमिनाथप्रभृति चार जिनेन्द्रोंके शिष्यगण एक, दो, तीन और छह वर्षतक निश्रेयसपदको प्राप्त हुए ॥ १२३१ ॥ १, २, ३, ६ । १, २, ३, ६ ।

ऋषभादिक तीर्थंकरोंके जो शिष्य सौधर्मसे लेकर ऊर्ध्व ग्रैवेयक तक स्वर्गको प्राप्त हुए हैं, उनके प्रमाणका प्ररूपण किया जाता है ॥ १२३२ ॥

तीन हजार एकसौ, नौसौ अधिक दो हजार, नौ हजार नौसौ, सात हजार नौसौ, छह हजार चारसौ, चालीससौ, दो हजार चारसौ, चालीससौ, प्रत्येकके चारसौके साथ नौ हजार और

१ द ब परिमाण. २ द ब °छम्मासससखाए.

चउसयछसहस्साणि चालसया दो सहस्स चारि सया ।
चालसया पत्तेक्कं चारिसदेण वि य णव अड सहस्सा ॥ १२३४
६४०० । ४००० । २४०० । ४००० । ९४०० । ८४०० ।
चउसयसत्तसहस्सा चउसयअदिरित्तछस्सहस्साणि । सगसयसखासमधियपचसहस्सा पण सहस्सा ॥ १२३५
७४०० । ६४०० । ५७०० । ५००० ।
तियसयचउस्सहस्सा छस्सयसजुत्ततियसहस्साणिं । दोसयजुदतिसहस्सा अट्ठसयब्भहियदोसहस्साणिं ॥ १२३६
४३०० । ३६०० । ३२०० । २८०० ।
चउसदजुददुसहस्सा दोण्णि सहस्साणि सोलससयाणि । बारससया सहस्सं अट्ठसयाणि जहा कमसो ॥ १२३७
२४०० । २००० । १६०० । १२०० । १००० । ८०० ।
लक्ख पचसहस्सा अट्ठसयाणि[2] पि मिलिदपरिमाण । विणयसुदणियमसजमभरिदाणं भावसमणाणं ॥ १२३८
१०५८०० ।
तियवासा[3] अडमास पक्ख तह तदियकालअवसेसे । सिद्धो रिसहजिणिंदो वीरो तुरिमस्स तेत्तिए सेसे ॥ १२३९
वा ३, मा ८, दि १५ ।
सिद्धिं गदम्मि उसहे सायरकोडीण पण्णलक्खेसु । वोलीणेसु अजिओ णिस्सेयससंपयं पत्तो[4] ॥ १२४०
सा ५०००००००००००००० ।

आठ हजार अर्थात् नौ हजार चारसौ और आठ हजार चारसौ, सात हजार चारसौ, चारसौ अधिक छह हजार, सातसौ सख्यासे अधिक पाच हजार, पाच हजार, चार हजार तीनसौ, छहसौ सहित तीन हजार, दोसौ सहित तीन हजार, आठसौ अधिक दो हजार, चारसौसे युक्त दो हजार, दो हजार, सोलहसौ, बारहसौ, एक हजार, और आठसौ, इसप्रकार क्रमसे ये ऋषभादिक चौबीस तीर्थंकरोके शिष्य सौधर्मादिकको प्राप्त हुए ॥ १२३३-१२३७ ॥

ऋ. ३१०० । अजि २९०० । स ९९०० । अभि. ७९०० । सुम. ६४०० ।
प. ४००० । सुपा. २४०० । चं. ४००० । पुष्प. ९४०० । शी. ८४०० ।
श्रे. ७४०० । वा. ६४०० । वि. ५७०० । अन. ५००० । ध. ४३०० ।
शा. ३६०० । कु. ३२०० । अर २८०० । म. २४०० । सुव्र. २००० ।
न. १६०० । ने. १२०० । पा. १००० । व. ८०० ।

विनय, श्रुत, नियम और सयमसे युक्त इन सब भावमुनियोका सम्मिलित प्रमाण एक लाख पाच हजार आठसौ होता है ॥ १२३८ ॥ १०५८०० ।

तृतीय कालमे तीन वर्ष, आठ मास और एक पक्षके अवशिष्ट रहनेपर ऋषभ जिनेन्द्र, तथा इतना ही चतुर्थ कालमे अवशेष रहनेपर वीर प्रभु सिद्धपदको प्राप्त हुए ॥ १२३९ ॥

वर्ष ३, मास ८, दिन १५ ।

भगवान् ऋषभदेवके मुक्त हो जानेके पश्चात् पचास लाख करोड सागरोके व्यतीत होनेपर अजितनाथ तीर्थंकरने निश्रेयससपदाको प्राप्त किया ॥ १२४० ॥ सा. ५० लाख करोड़ ।

१ ब चारिसहस्सा पणसहस्सा. २ द ब सयाण. ३ द ब वासो. ४ द ब पत्ता.

उवहीसु तीस[1] दसणवसखेसुं कोडिलक्खपहदेसु[2] । तत्तो कमेण संभवणंदणसुमदी गदा सिद्धिं ॥ १२४१

३०००००००००००० । १०००००००००००० । ९०००००००००००० ।

उवहिउवमाण णउदी णउसु सहस्सेसु कोडिपहदेसु[3] ।
तत्तो गदेसु कमसो सिद्धो पउमप्पहो सुपासो य[4] ॥ १२४२

९०००००००००००० । ९००००००००००० ।

णवसयणउदिणवेसुं कोडिहदेसुं समुद्दउवमाणं । जादेसु तदो[5] सिद्धा चदप्पहसुविहिसीयलया[6] ॥ १२४३

९०००००००००० । ९००००००००० । ९०००००००० ।

छव्वीससहस्साधियछसट्ठिलक्खेहि सायरसएण । ऊणम्मि कोडिसायरकाले सिद्धो य सेयसो ॥ १२४४

९९९९९०० व रिण ६६२६००० ।

चउवण्णतीसणवचउसायरउवमेसु तह अदीदेसु । सिद्धो य वासुपुज्जो कमेण विमलो अणतधम्मा य[8] ॥ १२४५

५४ । ३० । ९ । ४ ।

तिसु सायरोवमेसु तिचरणपल्लूणिएसु संतिजिणो । पलिदोवमस्स अद्धे तत्तो सिद्धिं गदो कुंथू ॥ १२४६

सा ३ रिण प $\frac{3}{4}$ | कु प $\frac{1}{2}$ |

इसके आगे तीस लाख करोड, दश लाख करोड और नौ लाख करोड सागरोके चले जानेपर क्रमसे सम्भव, अभिनन्दन और सुमतिनाथ भगवान् सिद्धिको प्राप्त हुए ॥ १२४१ ॥

३० लाख करोड । १० लाख करोड । ९ लाख करोड ।

इसके पश्चात् नब्बै हजार करोड और नौ हजार करोड सागरोके बीत जानेपर क्रमसे पद्मप्रभ और सुपार्श्वनाथ तीर्थंकर सिद्ध हुए ॥ १२४२ ॥ ९० हजार करोड। ९ हजार करोड।

इसके पश्चात् एक करोडसे गुणित नौसौ, नब्बै और नौ सागरोपम अर्थात् नौसौ करोड सागरोपम, नब्बै करोड सागरोपम और नौ करोड सागरोपमोके चले जानेपर क्रमसे चन्द्रप्रभ, सुविधिनाथ और शीतलनाथ भगवान् सिद्ध हुए ॥ १२४३ ॥

९०० करोड । ९० करोड । ९ करोड ।

छ्यासठ लाख छब्बीस हजार सौ सागर कम एक करोड सागरप्रमाण कालके चले जानेपर भगवान् श्रेयांस सिद्ध हुए ॥ १२४४ ॥ सा ३३७३९०० ।

पश्चात् चौवन, तीस, नौ और चार सागरोपमोंके व्यतीत होनेपर क्रमसे वासुपूज्य, विमल, अनन्त और धर्मनाथ तीर्थंकर सिद्ध हुए ॥ १२४५ ॥ ५४ । ३० । ९ । ४ ।

इसके पश्चात् पौन पल्य कम तीन सागरोपमोके व्यतीत होनेपर शान्तिनाथ जिनेन्द्र और फिर अर्द्ध पल्योपमकालके बीत जानेपर भगवान् कुंथुनाथ मुक्तिको प्राप्त हुए ॥ १२४६ ॥

सा० ३ – प. $\frac{3}{4}$ । प. $\frac{1}{2}$ ।

१ द ब तीसु°. २ द ब °पहुदेसुं. ३ द ब पहुदीसु. ४ द ब सिद्धा पउमप्पहा सुपासा य. ५ द ब जादे स तदो. ६ द ब °सुहहसी°. ७ ब छासट्ठि°. ८ ब अणतधम्मो य.

पलिदोवमस्स पादे इगिकोडिसहस्सवस्सपरिहीणे । अरदेओ मल्लिजिणो कोडिसहस्सम्मि वासाण ॥ १२४७

अ प १ रिण वस्स १०००००००००० । मल्लि १०००००००००० ।
४

चउवण्णछक्कपचसु लक्खेसु ववगदेसु वासाण । कमसो सिद्धि पत्ता[1] सुव्वयणमिणेमिजिणणाहा[2] ॥ १२४८

वास ५४००००० । ६००००० । ५००००० ।

तेसीदिसहस्सेसु पण्णाधियसगसएसु जादेसु । तत्तो पासो सिद्धो पण्णब्भहियम्मि दोसए वीरो ॥ १२४९

८३७५० । २५० ।

। कम्मक्खयतरं समत्त ।

पुव्वंगब्भहियाणि सायरउवमाणकोडिलक्खाणि । पण्णास तित्थवट्टणकालो उसहस्स णिद्दिट्ठो[3] ॥ १२५०

५०००००००००००००० पुव्वग १ ।

पुव्वंगतयजुदाइं समुद्दउवमाण कोडिलक्खाणिं । तीस चिय सो कालो अजियजिणिदस्स णादव्वो ॥ १२५१

सा ३०००००००००००००० पुव्वग ३ ।

चउपुव्वगजुदाइं समुद्दउवमाण कोडिलक्खाणि । दसमेत्ताइ भणिदो सभवसामिस्स सो कालो ॥ १२५२

सा १०००००००००००००० पुव्वग ४ ।

पश्चात् एक हजार करोड वर्ष कम पाव पल्योपमके बीत जानेपर अरनाथ भगवान् और फिर एक हजार करोड वर्षोंके पश्चात् मल्लिनाथजिन मुक्त हुए ॥ १२४७ ॥

प. $\frac{1}{4}$ – वर्ष १००० करोड । १००० करोड ।

इसके पश्चात् चौवन लाख, छह लाख और पाच लाख वर्षोंके बीत जानेपर क्रमसे सुव्रत, नमि और नेमिनाथ जिनेन्द्र मुक्तिको प्राप्त हुए ॥ १२४८ ॥

वर्ष ५४ लाख । ६ लाख । ५ लाख ।

इसके पश्चात् तेरासी हजार सातसौ पचास वर्षोंके बीत जानेपर पार्श्वनाथ तीर्थंकर और फिर दोसौ पचास वर्षोंके बीत जानेपर वीर भगवान् सिद्ध हुए ॥ १२४९ ॥

८३७५० । २५० ।

मोक्षका अन्तर समाप्त हुआ ।

भगवान् ऋषभनाथका तीर्थप्रवर्तनकाल एक पूर्वांग अधिक पचास लाख करोड सागरप्रमाण कहा गया है ॥ १२५० ॥ सा. ५० लाख करोड + पूर्वांग १ ।

अजितनाथ तीर्थंकरका वह तीर्थप्रवर्तनकाल तीन पूर्वांग सहित तीस लाख करोड़ सागरोपमप्रमाण जानना चाहिये ॥ १२५१ ॥ सा. ३० लाख करोड + पूर्वांग ३ ।

सम्भवनाथ स्वामीका वह काल चार पूर्वांग सहित दश लाख करोड़ सागरोपमप्रमाण कहा गया है ॥ १२५२ ॥ सा. १० लाख करोड़ + पूर्वांग ४ ।

१ द ब पत्तो २ द ब जिणणाह. ३ द ब णिद्दिट्ठा.

चउपुव्वंगजुदाइं वारिधिउवमाण कोडिलक्खाणिं । णवमेत्ताणिं कहिदो णदणसामिस्स सो समओ ॥ १२५३

९००००००००००००० पुव्वग ४ ।

चउपुव्वगब्भहिया पओहिउवमाण णउदिमेत्ताण । कोडिसहस्सा हि पुढं सो समओ सुमइसामिस्स ॥ १२५४

९००००००००००० अंग ४ ।

चउपुव्वंगब्भहिया सिंधुवमा णवसहस्सकोडीओ । तित्थपवट्टणसमओ पउमप्पहजिणवरिंदस्स ॥ १२५५

९०००००००००० अंग ४ ।

चउपुव्वंगजुदाओ णवसयकोडीओ जलहिउवमाण । धम्मपयट्टणकालप्पमाणमेदं सुपासस्स ॥ १२५६

९००००००००० अंग ४ ।

चउपुव्वगजुदाओ रयणायरउवमणउदिकोडीओ । णिस्सेयपयपयट्टणकालो चंदप्पहजिणस्स ॥ १२५७

९०००००००० अंग ४ ।

अडवीसपुव्वअंगाधियपल्लचउत्थभायहीणाओ । मयरायरउवमाण णवकोडीओ समधिआओ ॥ १२५८

८९९९९९९९ प ९९९९९९९९९९९९९९९ प $\frac{३}{४}$ रिण अंग २८।

अदिरेगस्स पमाण पुव्वाणं लक्खमेक्कपरिमाणं । मोक्खस्सेणि[1]पयट्टणकालो सिरिपुप्फदंतस्स ॥ १२५९

१००००० ।

अभिनन्दन स्वामीका वह काल चार पूर्वांग सहित नौ लाख करोड सागरोपमप्रमाण कहा गया है ॥ १२५३ ॥ सा. ९ लाख करोड + पूर्वांग ४ ।

सुमतिनाथ स्वामीका वह समय चार पूर्वांग अधिक नब्बै हजार करोड सागरोपमप्रमाण कहा गया है ॥ १२५४ ॥ सा. ९० हजार करोड + पूर्वांग ४ ।

पद्मप्रभ जिनेन्द्रका तीर्थप्रवर्तनसमय चार पूर्वांग अधिक नौ हजार करोड सागरोपम-प्रमाण है ॥ १२५५ ॥ सा. ९ हजार करोड + पूर्वांग ४ ।

सुपार्श्वनाथ तीर्थंकरके धर्मप्रवर्तनकालका प्रमाण चार पूर्वांग सहित नौसौ करोड सागरोपम है ॥ १२५६ ॥ सा. ९०० करोड + पूर्वांग ४ ।

चन्द्रप्रभजिनका निश्रेयसपदप्रवर्तनकाल चार पूर्वांग सहित नब्बै करोड सागरोपमप्रमाण है ॥ १२५७ ॥ सा. ९० करोड + पूर्वांग ४ ।

श्रीपुष्पदन्त तीर्थंकरका मोक्षमार्गप्रवर्तनकाल अट्ठाईस पूर्वांग अधिक पल्यके चतुर्थ भागसे हीन नौ करोड़ सागरोपमोसे अधिक है । इस अधिक कालका प्रमाण एक लाख पूर्व है ॥ १२५८–१२५९ ॥

सा. ८९९९९९९९, प. ९९९९९९९९९९९९९९९ $\frac{३}{४}$ – पूर्वांग २८ + पूर्व १०००००।

[1] द मोक्खस्सेण°.

पलिदोवमद्धसमधियतोयहिउवमाण एक्कसयहीणा । रयणायरुवमकोडी सीयलदेवस्स अदिरित्ता ॥ १२६०

सा ९९९९८९९ प ९९९९९९९९९९९९९९९ । $\frac{1}{2}$

अदिरेगस्स पमाणं पणुवीससहस्स होंति पुव्वाणि । छव्वीससहस्साधियवच्छरछावट्ठिलक्खपरिहीणा ॥ १२६१

पुव्व २५००० रिण व ६६२६००० ।

इगिवीसलक्खवच्छरविरहिदपल्लस्स तिचरणेणूणा । चउवण्णउवहिउवमा सेयंसजिणस्स तित्थकत्तित्तं ॥ १२६२

सा ५४ वा २१००००० रिण प $\frac{3}{4}$

चउवण्णलक्खवच्छरऊणियपल्लेण विरहिदा होंति । तीस महण्णवउवमा सो कालो वासुपुज्जस्स ॥ १२६३

सा ३० व ५४००००० रिण प १ ।

पण्णरसलक्खवच्छरविरहिदपल्लस्स तिचरणेणूणा । णववारिहिउवमाणा सो कालो विमलणाहस्स ॥ १२६४

सा ९ व १५००००० रिण प $\frac{3}{4}$

पण्णाससहस्साधियसगलक्खेणूणपल्लदलमेत्ते । विरहिदचउरो सायरउवमाणि अणतसामिस्स ॥ १२६५

सा ४ व ७५०००० रिण प $\frac{1}{2}$

पण्णाससहस्साधियदुलक्खवासूणपल्लपरिहीणा । तिण्णि महण्णवउवमा धम्मे धम्मोवदेसणाकालो[1] ॥ १२६६

सा ३ व २५०००० रिण प १ ।

शीतलनाथका तीर्थप्रवर्तनकाल अर्ध पल्योपम और एकसौ सागर कम एक करोड़ सागरोपमप्रमाण कालसे अतिरिक्त है ॥ १२६० ॥

सा. ९९९९८९९, प. ९९९९९९९९९९९९९९९$\frac{1}{2}$ ।

इस अतिरिक्त कालका प्रमाण छयासठ लाख छब्बीस हजार वर्ष कम पच्चीस हजार पूर्व है ॥ १२६१ ॥ पूर्व २५००० — वर्ष ६६२६००० ।

श्रेयांस जिनेन्द्रका तीर्थकर्तृत्वकाल इक्कीस लाख वर्ष कम एक पल्यके तीन चतुर्थांशसे रहित चौवन सागरोपमप्रमाण है ॥ १२६२ ॥ सा. ५४ + वर्ष २१००००० – प. $\frac{3}{4}$ ।

वासुपूज्य भगवान्का वह काल चौवन लाख वर्ष कम एक पल्यसे रहित तीस सागरोपमप्रमाण है ॥ १२६३ ॥ सा. ३० + वर्ष ५४००००० – प. १ ।

विमलनाथ तीर्थंकरका वह काल पन्द्रह लाख वर्ष कम पल्यके तीन चतुर्थांशसे हीन नौ सागरोपमप्रमाण है ॥ १२६४ ॥ सा. ९ + वर्ष १५००००० – प. $\frac{3}{4}$ ।

अनन्तनाथ स्वामीका तीर्थप्रवर्तनकाल सात लाख पचास हजार वर्ष कम अर्ध पल्यमात्रसे रहित चार सागरोपमप्रमाण है ॥ १२६५ ॥ सा. ४ + वर्ष ७५०००० – प. $\frac{1}{2}$ ।

धर्मनाथ स्वामीके धर्मोपदेशका काल दो लाख पचास हजार वर्ष कम एक पल्यसे हीन तीन सागरोपमप्रमाण है ॥ १२६६ ॥ सा. ३ वर्ष २५०००० – प १ ।

१ द ब धम्मोवदेसणो कालो.

बारससयाणि पण्णाधियाणि सवच्छराणि पल्लद्ध । मोक्खोवदेसकालो सतिजिणिदस्स णिद्दिट्ठं ॥ १२६७

प १ व १२५० ।
२

णभपणदुगसगछक्कट्ठाणे णवसखवासपरिहीणो । पल्लस्स चउब्भागो सो कालो कुथुणाहस्स ॥ १२६८

प १ रिण व ९९९९९९७२५० ।
४

कोडिसहस्सा णवसयतेत्तीससहस्सवस्सपरिहीणा । णिव्वाणपयपयट्टणकालपमाणं अरजिणस्स ॥ १२६९

९९९९९६६१०० ।

पणवण्णवस्सलक्खा बावण्णसहस्सछस्सयविहीणा । अपवग्गमग्गपयडणकालो सिरिमल्लिसामिस्स ॥ १२७०

वा ५४४७४०० ।

पचसहस्सजुदाणिं छ च्चिय सवच्छराण लक्खाणि । णिस्सेयपयपयट्टणकालो सुव्वयजिणिदस्स ॥ १२७१

वा ६०५००० ।

अडसयएक्कसहस्सब्भहियाण संवच्छराण पणलक्खा । तित्थावयारवट्टणकालपमाणं णमिजिणस्स ॥ १२७२

व ५०१८०० ।

चउरासीदिसहस्सा तिण्णि सया होंति विउणचालीसा । वरधम्मपयपयट्टणकालो सिरिणेमिसामिस्स ॥ १२७३

व ८४३८० ।

शान्तिनाथ जिनेन्द्रका मोक्षोपदेशकाल अर्द्ध पल्य और बारहसौ पचास वर्षप्रमाण कहा गया है ॥ १२६७ ॥ प. $\frac{१}{२}$ वर्ष १२५० ।

कुथुनाथ स्वामीका वह काल शून्य, पाच, दो, सात और छह स्थानोमे नौ, इन अकोसे निर्मित सख्याप्रमाण वर्षोंसे हीन पल्यके चतुर्थभाग[1]प्रमाण है ॥ १२६८ ॥

प. $\frac{१}{४}$ – ९९९९९९७२५० ।

अरनाथ जिनेन्द्रके निर्वाणपदप्रवर्तनकालका प्रमाण तेतीस हजार नौसौ वर्ष कम एक हजार करोड वर्ष है ॥ १२६९ ॥ ९९९९९६६१०० ।

श्रीमल्लिनाथ स्वामीका मोक्षमार्गप्रवर्तनका काल बावन हजार छहसौसे रहित पचवन लाख वर्षप्रमाण है ॥ १२७० ॥ वर्ष ५४४७४०० ।

सुव्रत जिनेन्द्रका निश्रेयसपदप्रवर्तनकाल छह लाख पाच हजार वर्षप्रमाण है ॥ १२७१ ॥

वर्ष ६०५००० ।

नमिनाथ जिनेन्द्रके तीर्थावतारवर्तनकालका प्रमाण पाच लाख एक हजार आठसौ वर्ष है ॥ १२७२ ॥ वर्ष ५०१८०० ।

श्रीनेमिनाथ स्वामीका उत्कृष्ट धर्मपथके प्रवर्तनका काल चौरासी हजार तीनसौ और चालीसके दुगुणे अर्थात् अस्सी वर्षप्रमाण है ॥ १२७३ ॥ वर्ष ८४३८० ।

१ द ब °सग.

दोण्णि सया अडहत्तरिजुत्ता वासाण पासणाहस्स । इगिवीससहस्साणिं दुदाल वीरस्स सो कालो ॥ १२७४
वा २७८ । वास २१०४२ ।

तोडकं[1]—

तित्थपयट्टणकालपमाणं दारुणकम्मविणासयराणं[2]। जे णिसुणंति पढंति थुणंते ते अपवग्गसुहाइं लहंते ॥ १२७५

उसहजिणे णिव्वाणे वासतए अट्ठमास मासद्धे । वोलीणम्मि पविट्ठो दुस्समसुसमो तुरिमकालो ॥ १२७६
वा ३, मा ८, दि १५ ।

तस्स य पढमपएसे कोडिपुव्वाणि आउउक्कस्सो । अडदाला पुट्ठट्ठी पणसयपणुवीसदंडया उदओ ॥ १२७७
पु ४८ । उदय ५२५ । पु १०००००००।

उच्छण्णो सो धम्मो सुविहिप्पमुहेसु सत्ततित्थेसु[3] । सेसेसु सोलसेसु णिरंतरं धम्मसंताणं ॥ १२७८

पल्लस्स पादमद्धं तिचरणपल्लं खु तिचरणं अद्धं। पल्लस्स पादमेत्तं वोच्छेदो धम्मतित्थस्स ॥ १२७९

हुंडावसप्पिणिस्स य दोसेण सत्त होंति विच्छेदो[5] । दिक्खाहिमुहाभावे अत्थमिदो धम्मरविदेओ[6] ॥ १२८०

भरहो सगरो मघओ सणक्कुमारो य संतिकुंथुअरा। कमसो सुभउमपउमा[7] हरिजयसेणा य बम्हदत्तो य ॥ १२८१

एदे बारस चक्की पच्चक्खपरोक्खवंदणासत्ता । णिब्भरभत्तिसमग्गा सव्वाण तित्थकत्ताणं ॥ १२८२

पार्श्वनाथ स्वामीका वह तीर्थकाल दोसौ अठत्तर वर्ष और वीर भगवान्का इक्कीस हजार व्यालीस वर्षप्रमाण है ॥ १२७४ ॥ वर्ष २७८ । वर्ष २१०४२ ।

जो तीक्ष्ण कर्मोंको नष्ट करनेवाले इस तीर्थप्रवर्तनकालके प्रमाणको सुनते है, पढते है, और स्तुति करते है, वे मोक्षसुखोको प्राप्त करते है ॥ १२७५ ॥

ऋषभनाथ तीर्थकरके निर्वाण होनेके पश्चात् तीन वर्ष और साढे आठ मासके व्यतीत होनेपर दुषमसुषमा नामक चतुर्थ काल प्रविष्ट हुआ ॥ १२७६ ॥ वर्ष ३, मास ८, दिन १५ ।

उस चतुर्थ कालके प्रथम प्रवेशमे उत्कृष्ट आयु एक पूर्वकोटि, पृष्ठभागकी हड्डियां अडतालीस, और शरीरकी उंचाई पाचसौ पच्चीस धनुषप्रमाण थी ॥ १२७७ ॥

आयु पूर्व १०००००००। पृष्ठास्थिया ४८ । उंचाई ध. ५२५ ।

सुविधिनाथको आदि लेकर सात तीर्थोमे उस धर्मकी व्युच्छित्ति हुई थी और शेष सोलह तीर्थोमे धर्मकी परपरा निरन्तर रही है ॥ १२७८ ॥

उक्त सात तीर्थोमे क्रमसे पाव पल्य, अर्द्ध पल्य, पौन पल्य, पल्य, पौन पल्य, अर्द्ध पल्य और पाव पल्यप्रमाण धर्मतीर्थका उच्छेद रहा था ॥ १२७९ ॥

हुण्डावसर्पिणीके दोषसे यहा सात धर्मके विच्छेद होते है । उस समय दीक्षाके अभिमुख होनेवालेका अभाव होनेपर धर्मरूपी सूर्यदेव अस्तमित होगया था ॥ १२८० ॥

भरत, सगर, मघवा, सनत्कुमार, शान्ति, कुन्थु, अर, सुभौम, पद्म, हरिषेण, जयसेन और ब्रह्मदत्त, ये क्रमसे बारह चक्रवर्ती सब तीर्थंकरोकी प्रत्यक्ष एव परोक्ष वदनामे आसक्त और अत्यन्त गाढ भक्तिसे परिपूर्ण रहे है ॥ १२८१–१२८२ ॥

१ द तोदिक, ब तोदक. २ द ब °विणासणराण ३ द सति° ४ द ब वत्ति. ५ द ब विच्छेदो. ६ द ब धम्मवर ७ द ब °पउमो

रिसहेसरस्स भरहो सगरो अजिएसरस्स पच्चक्खं । मघवा सणक्कुमारो दो चक्की धम्मसंतिविच्चाले ॥ १२८३
अह संतिकुंथुअरजिण तित्थयरा ते च चक्कवट्टित्ते । एक्को सुभउमचक्की अरमल्लीअंतरालम्मि ॥ १२८४
अह पउमचक्कवट्टी मल्लीमुणिसुव्वयाण विच्चाले । सुव्वयणमीण मज्झे हरिसेणो णाम चक्कहरो ॥ १२८५
जयसेणचक्कवट्टी णमिणेमिजिणाणमंतरालम्मि । तह बम्हदत्तणामो चक्कवई णेमिपासविच्चाले ॥ १२८६
चउसहियतीस कोट्ठा कादव्वा तिरियरूवपंतीए । उड्ढेण बे कोट्ठा कादूण पढमकोट्ठेसु ॥ १२८७
पण्णरसेसु जिणिंदा णिरंतरं दोसु सुण्णया[1] तत्तो । तीसु जिणा दो सुण्णा इगि जिण दो सुण्ण एक्क जिणो[2] ॥ १२८८

दो सुण्णा[3] एक्क जिणो इगि सुण्णो इगि जिणो य इगि सुण्णो ।
दोण्णि जिणा इदि[4] कोट्ठा णिद्दिट्ठा तित्थकत्ताणं[5] ॥ १२८९
दो कोट्ठेसु चक्की सुण्ण तेरससु चक्किणो छक्के ।
सुण्ण तिय चक्कि सुण्ण चक्की दो सुण्ण चक्कि सुण्णो[6] य ॥ १२९०

चक्की दो सुण्णाइं छक्खंडवईण चक्कवट्टीण । एदे कोट्ठा कमसो संदिट्ठी एक्कदो अंका ॥ १२९१

| | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | ० | ० | १ | १ | १ | ० | ० | १ | ० | ० | १ | ० | ० | १ | ० | १ | ० | १ | १ |
| २ | २ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ० | ० | ० | २ | ० | २ | ० | ० | २ | ० | २ | ० | ० |

[7]

पंच सया पण्णाधियचउस्सया दोसुहरिदपणसीदी । दुविहत्ता चउसीदी चाल पणतीस तीस च ॥ १२९२

दंड ५०० । ४५० । ८५/२ । ८४/२ । ४० । ३५ । ३० ।

भरत चक्रवर्ती ऋषभेश्वरके समक्ष, सगर चक्रवर्ती अजितेश्वरके समक्ष, तथा मघवा और सनत्कुमार ये दो चक्रवर्ती धर्मनाथ और शान्तिनाथके अन्तरालमे हुए है । शान्तिनाथ, कुंथुनाथ और अरनाथ, ये तीन चक्रवर्ती होते हुए तीर्थंकर भी थे । सुभौम चक्रवर्ती अरनाथ और मल्लिनाथ भगवान्के अन्तरालमे, पद्म चक्रवर्ती मल्लि और मुनिसुव्रतके अन्तरालमे, हरिषेण नामक चक्रधर सुव्रत और नमिनाथके मध्यमे, जयसेन चक्रवर्ती नमिनाथ और नेमिनाथजिनके अन्तरालमे, तथा ब्रह्मदत्त नामक चक्रवर्ती नेमिनाथ और पार्श्वनाथ तीर्थंकरके अन्तरालमे हुए है ॥ १२८३-१२८६ ॥

तिरछी पक्तिके रूपमे चौतीस कोठा, और ऊर्ध्वरूपसे दो कोठा बना करके इनमेसे ऊपरके पन्द्रह प्रथम कोठोमे निरन्तर तीर्थंकर, इसके आगे दो कोठोंमे शून्य, तीन कोठोमे तीर्थंकर, दोमे शून्य, एकमे जिन, दोमे शून्य, एकमे तीर्थंकर, दोमे शून्य, एक जिन, एक शून्य, एक जिन, एक शून्य और दो जिन, इसप्रकार ये तीर्थंकरोंके कोठे निर्दिष्ट किये गये है । इनसे नीचेके कोठोमेसे दोमे चक्रवर्ती, तेरहमे शून्य, छहमे चक्रवर्ती, फिर तीन शून्य, चक्रवर्ती, शून्य, चक्रवर्ती, दो शून्य, चक्रवर्ती, शून्य, चक्रवर्ती और फिर दो शून्य, ये छह खण्डोके अधिपति चक्रवर्तियोके क्रमशः कोठे हैं जिनमे संदृष्टिके लिये क्रमशः एक और दो अंक ग्रहण किये गये है ॥ १२८७-१२९१ ॥

( संदृष्टि मूलमे देखिये )

भरतादिक चक्रवर्तियोकी उंचाई क्रमसे पांचसौ, पचास अधिक चारसौ, दोसे भाजित

१ द ब सुण्ण. २ द ब जिणा. ३ द ब सुण्णो. ४ द ब इगि. ५ द तित्थकत्तीण. ६ द ब सुण्णा. ७ द ब प्रत्योः अधस्तनकोष्ठेषु सर्वत्र २स्थाने १इति पाठः ।

अट्ठावीस दुवीसं वीसं पण्णरस सत्त इय कमसो । दंडा चक्कहराणं भरहप्पमुहाण उस्सेहो ॥ १२९३

२८ । २२ । २० । १५ । ७ ।

आऊकुमारमंडलिअरिजयरज्जाण सजमठिदीएं । चक्कीण कालमाण वोच्छामि जहाणुपुव्वीए ॥ १२९४

चउरब्भहिया सीदी बाहत्तरि पुव्वयाणि लक्खाणि । पच तिय एक्क वच्छरलक्खाण पंचणउदि चुलसीदी ॥ १२९५

सट्ठी तीस दस तिय वाससहस्साणि सत्त य सयाणि । कमसो भरहादीण चक्कीण आउपरिमाणं ॥ १२९६

आउ पुव्व ८४००००० । पुव्व ७२००००० । वरिस ५००००० । ३००००० । १००००० ।
९५००० । ८४००० । ६०००० । ३०००० । १०००० । ३००० । ७०० ।

सत्तत्तरिलक्खाणि पण्णाससहस्सयाणि पुव्वाण । पणुवीससहस्साइं वासाण ताइ विगुणाइ ॥ १२९७

पुव्व ७७००००० । ५०००० । २५००० । ५०००० ।

पणुवीससहस्साइं तेवीससहस्ससत्तसयपण्णा । इगिवीससहस्साणि पचसहस्साणि पचसया ॥ १२९८

२५००० । २३७५० । २१००० । ५००० । ५०० ।

पणुवीसाबियतिसया तिसयाइ अट्ठवीस इय कमसो । भरहादिसुचक्कीण कुमारकालस्स परिमाणं ॥ १२९९

३२५ । ३०० । २८ ।

पचासी, दोसे विभक्त चौरासी, चालीस, पैंतीस, तीस, अट्ठाईस, बाईस, बीस, पन्द्रह और सात धनुषप्रमाण थी ॥ १२९२-१२९३ ॥

उत्सेध—भरत ५०० । सगर ४५० । मघवा $\frac{८५}{२}$ = ४२$\frac{१}{२}$ । सनत् $\frac{८४}{२}$ = ४२ । शांति ४० । कुथु ३५ । अर ३० । सु. २८ । प. २२ । हरि. २० । जय. १५ । ब्रह्म. ७ ।

अब अनुक्रमसे चक्रवर्तियोकी आयु, कुमारकाल, मण्डलीककाल, अरिजय-( दिग्विजय- ) काल, राज्यकाल और सयमकालके प्रमाणको कहता हू ॥ १२९४ ॥

भरतादिक चक्रवर्तियोकी आयुका प्रमाण क्रमसे चार अधिक अस्सी अर्थात् चौरासी लाख पूर्व, बहत्तर लाख पूर्व, पाच लाख वर्ष, तीन लाख वर्ष, एक लाख वर्ष, पचानबै हजार, चौरासी हजार, साठ हजार, तीस हजार, दश हजार, तीन हजार और सातसौ वर्ष है ॥ १२९५-१२९६ ॥

आयु—भरत पूर्व ८४००००० । सगर पूर्व ७२००००० । मघवा वर्ष ५००००० । सनत् ३००००० । शान्ति १००००० । कुथु ९५००० । अर ८४००० । सुभौम ६०००० । पद्म ३०००० । हरिषेण १०००० । जयसेन ३००० । ब्र. ७०० ।

सतत्तर लाख पूर्व, पचास हजार पूर्व, पच्चीस हजार वर्ष, फिर इससे दुगुणे अर्थात् पचास हजार वर्ष, पच्चीस हजार वर्ष, तेईस हजार सातसौ पचास वर्ष, इक्कीस हजार वर्ष, पाच हजार वर्ष, पांचसौ वर्ष, तीनसौ पच्चीस वर्ष, तीनसौ वर्ष और अट्ठाईस वर्ष, इस क्रमसे भरतादिक चक्रवर्तियोके कुमारकालका प्रमाण है ॥ १२९७-१२९९ ॥

कुमारकाल—भरत पूर्व ७७००००० । सगर पूर्व ५०००० । मघवा वर्ष २५००० । सन. ५०००० । शान्ति २५००० । कुथु २३७५० । अर २१००० । सुभौम ५००० । पद्म ५०० । हरिषेण ३२५ । जयसेन ३०० । ब्रह्मदत्त २८ ।

१ द ब पज्जमविदीए.

एक्कं वाससहस्सं पण्णाससहस्सयाणि पुव्वाणि । पणुवीससहस्साणिं पण्णाससहस्साणि वासाणं ॥ १३००

१००० । ५०००० । २५००० । ५०००० ।

पणुवीससहस्साणि तेवीससहस्ससत्तसयपण्णा । इगिवीससहस्साणि पचसहस्साणि पचसया ॥ १३०१

२५००० । २३७५० । २१००० । ५०००० । ५०० ।

पणुवीसाधियतिसया तिसया छप्पण्ण इयकमेण पुढं । मडलियकालमाण भरहप्पमुहाण चक्कीण ॥ १३०२

३२५ । ३०० । ५६ ।

अह भरहप्पमुहाण आयुधसालासु भुवणविम्हयरा । गदजम्मंतरकयतवबलेण उप्पज्जदे चक्क ॥ १३०३

चक्कुप्पत्तिपहिट्ठा पूज कादूण जिणवरिंदाण । पच्छा विजयपयाण ते पुव्वदिसाए कुव्वति ॥ १३०४

सुरसिंधूए तीर धरिऊण जति पुव्वदिब्भाए । मरुदेवणाममण्णे णो कालादो जावमुवजलधि ॥ १३०५

अप्पविसिऊण गगाउववणवेदीए तोरणद्दारे । उत्तरमुहेण पविसिय चउरगबलेण सजुत्ता ॥ १३०६

गंतुं पुव्वाहिमुह दीओववणस्स वेदियादारे । सोवाणे चडिदूण गगादारम्मि गच्छति ॥ १३०७

गंतूणं लीलाए तण्णिम्मगरम्मदिव्ववणमज्झे । पुव्वावरआयामे चउरगबलाणि अच्छति ॥ १३०८

एक हजार वर्षपूर्व, पचास हजार वर्षपूर्व, पच्चीस हजार वर्ष, पचास हजार वर्ष, पच्चीस हजार वर्ष, तेईस हजार सातसौ पचास वर्ष, इक्कीस हजार वर्ष, पाच हजार वर्ष, पाचसौ वर्ष, तीनसौ पच्चीस, तीनसौ और छप्पन वर्ष, इस क्रमसे पृथक् पृथक् भरतादिक चक्रवर्तियोके मण्डलीककालका प्रमाण है ॥ १३००–१३०२ ॥

मण्डलीककाल— भरत पूर्व १००० । सगर ५०००० । मघवा वर्ष २५००० । सन. ५००००। शान्ति २५०००। कुथु २३७५०। अर २१००० । सुभौम ५०००। पद्म ५०० । हरिषेण ३२५ । जयसेन ३०० । ब्रह्म ५६ ।

पूर्व जन्ममे किये गये तपके बलसे भरतादिकोकी आयुधशालाओमे भुवनको विस्मित करनेवाला चक्ररत्न उत्पन्न होता है ॥ १३०३ ॥

चक्रकी उत्पत्तिसे अतिशय हर्षको प्राप्त हुए वे चक्रवर्ती जिनेन्द्रोकी पूजा करके पश्चात् विजयके निमित्त पूर्वदिशामें प्रयाण करते है ॥ १३०४ ॥

वे गगानदीके तटका सहारा लेकर पूर्वदिशाभागमें....(?) कितने ही कालमे, उपसमुद्रपर्यन्त जाते है ॥ १३०५ ॥

इसके आगे गंगानदीसम्बन्धी उपवनवेदीके तोरणद्वारमें प्रवेश न करके चतुरंग बलसे संयुक्त होते हुए वे चक्रवर्ती उत्तरमुखसे प्रवेश करके पूर्वकी ओर जानेके लिये जम्बूद्वीपसम्बन्धी उपवनवेदिकाके द्वारमे सीढियोपर चढकर गगाद्वारमे होकर जाते हैं ॥ १३०६–१३०७ ॥

इसप्रकार लीलामात्रसे जाकर पूर्वसे पश्चिम तक लम्बे नदीसम्बन्धी रमणीय दिव्य वनमे चतुरंग बल ठहर जाते हैं ॥ १३०८ ॥

१ द ब गगादारति.

मतीण उवरोधे जलथंभं साहयति चक्कहरे । दसवरतुरगधरिदे अजिदजयणामधेयरहे ॥ १३०९
आरुहिऊण गगादारेण पविसिदूण अणुउवहिं । बारसजोयणमेत्तं सव्वे गच्छति णो परदो ॥ १३१०
मागधदेवस्स तदो ओलगसालाए रयणवरकलस । विंधति सणामकिदबाणेण अमोघणामेण ॥ १३११
सोदूण सरणिणाद मागधदेवो[1] वि कोधमुव्वहइ । ताहे[2] तस्स य मती वारते महुरसद्देण ॥ १३१२
रयणमयपडलियाए कंडं[3] घेत्तूण कुडलादि च । दत्ता मागधदेवो[4] पणमइ चक्कीण पयमूले ॥ १३१३
ते तस्स अभयवयण दादूण य मागधेण सह सव्वे । पविसिय खधावार[5] विजयपयाणाणि कुव्वति ॥ १३१४
तत्तो उववणमज्झे दीवस्स पदक्खिणेण ते जति । जबूदीवस्स पुढ दक्खिणवरवइजयतदारत ॥ १३१५
दारम्मि वइजयते पविसिय लवणबुहिम्मि[6] चक्कहरा । पुव्व व कुणति वस वरतणु णामकियसरेण ॥ १३१६
तत्तो आगतूण खधावारम्मि पविसिऊण च । दीउववणप्पहेण गच्छते सिंधुवणवेदिं ॥ १३१७
तीए तोरणदार[7] पविसिय पुव्व व चेट्ठदे सेण्ण । सिंधुणदीए दार पविसिय साहति ते पभाससुरं ॥ १३१८

वहापर चक्रवर्ती मत्रियोके उपरोधसे जलस्तम्भ ( जलस्तम्भिनी ) विद्याको सिद्ध करते है। पुनः दश उत्तम घोडोसे धारण किये गये अजितजय नामक रथपर चढकर और गगाद्वारसे प्रवेश कर वे सब समुद्रतटके अनुसार बारह योजनप्रमाण जाते है, आगे नही ॥ १३०९–१३१० ॥

फिर वहासे अपने नामसे अकित अमोघ नामक बाणद्वारा मागधदेवकी ओलगशालाके रत्नमय उत्तम कलशको भेदते हैं ॥ १३११ ॥

मागधदेव भी बाणके शब्दको सुनकर क्रोधको धारण करता है, परन्तु उस समय उसके मत्री उसे मधुर शब्दोके द्वारा निवारण करते है ॥ १३१२ ॥

तब वह मागधदेव रत्नमय पटलिकामें उस बाण और कुण्डलादिकको लेकर और उन्हें देकर चक्रवर्तियोके चरणोमे प्रमाण करता है ॥ १३१३ ॥

वे उसे अभयबचन देकर और मागधदेवके साथ सब कटकमे प्रवेशकर विजयके लिये प्रस्थान करते है ॥ १३१४ ॥

फिर वे वहासे उपवनके बीचमें होकर द्वीपके प्रदक्षिणरूपसे जम्बूद्वीपके वैजयन्त नामक उत्तम दक्षिणद्वारके समीप तक जाते है ॥ १३१५ ॥

वे चक्रवर्ती वैजयन्तद्वारसे लवणाम्बुधिमे प्रवेशकर पहिलेके समान ही अपने नामाकित बाणसे वरतनु नामक देवको वशमें करते है ॥ १३१६ ॥

पुनः वहासे आकर और कटकमे प्रवेशाकर द्वीपोपवनके मार्गसे सिन्धुनदीसम्बन्धी वन-वेदिकाकी ओर जाते है ॥ १३१७ ॥

उसके तोरणद्वारमे प्रवेशकर पहिलेके समान ही सेना ठहर जाती है और वे चक्रवर्ती सिन्धुनदीके द्वारमे प्रविष्ट होकर प्रभासदेवको सिद्ध करते हैं ॥ १३१८ ॥

१ द ब मागधदेवा २ द ब तादे ३ द ब कद. ४ द ब मागधदेवा. ५ द ब खंधादारं. ६ द लवणबुहम्मि. ७ द ब तोरणेहिं दार.

तत्तो पुव्वाहिमुहा दीउववणस्स दारसोवाणं । चडिदूण वणमज्झे चलंति उवजलधिसीमत ॥ १३१९
तप्पणिधिवेदिदारे पचगबलाणि ताणि णिस्सरिया । सारितीरेण चलते वेयड्ढगिरिस्स जाव वणवेदिं ॥ १३२०
तत्तो तव्वणवेदिं धरिदूण जति पुव्वदिब्भाए । तग्गिरिमज्झिमकूडप्पणिधिम्मि य वेदिदारपरियत ॥ १३२१
तद्दारेण पविसिय वणमज्झे जंति उत्तराभिमुहा । रजदाचलतडवेदिं पाविय तीए वि चेट्ठंति ॥ १३२२
तांवे[1] तग्गिरिमज्झिमकूडे वेयड्ढवेंतरो णाम । आगतुगभयवियलो पणमिय चक्कीण पइसरइ ॥ १३२३
तग्गिरिदक्खिणभाए सठियपण्णासणयरखयरगणा । साहिय[2] आगच्छंते पुव्विल्लयतोरणद्दारा ॥ १३२४
तत्तो तव्वणवेदिं धरिदूण एंति पच्छिमाभिमुहा । सिंधुवणवेदिपासे पविसंते तग्गिरिस्स दिव्ववण ॥ १३२५
तांधे तग्गिरिवासी कदमालो णाम वेंतरो देओ । आगतूण वेयढगिरिदारकवाडफेडणोवाय ॥ १३२६
तस्सुवदेसवसेण[3] सेणवई तुरगरयणमारुहिय । गहिऊण दंडरयण णिस्सरदि[4] सडंगबलजुत्तो ॥ १३२७
सिंधुवणवेदिदार पविसिय गिरिवेदितोरणद्दारे । गच्छिय खधपहाए सोवाणे चडदि[5] बलजुत्तो ॥ १३२८

वहासे वे पूर्वाभिमुख होकर द्वीपोपवनके द्वारकी सीढियोपर चढकर वनके मध्यमेसे उपसमुद्रकी सीमा तक जाते हैं ॥ १३१९ ॥

समुद्रके समीपकी वेदीके द्वारसे वे पचाग वल निकलकर विजयार्द्धगिरिकी वनवेदिका तक नदीके तीरसे जाते है ॥ १३२० ॥

फिर इसके आगे उस वनवेदीका आश्रय करके पूर्वदिशामे उस पर्वतके मध्यम कूटके समीपमे वेदीद्वारपर्यन्त जाते है ॥ १३२१ ॥

पश्चात् उस वेदीद्वारसे प्रविष्ट होकर वनके मध्यमेसे उत्तरकी ओर गमन करते है और रजताचल अर्थात् विजयार्द्धके तटकी वेदीको पाकर वहापर ही ठहर जाते है ॥ १३२२ ॥

उस समय विजयार्द्धगिरिके मध्यम कूटपर रहनेवाला वैताढ्य नामक व्यन्तर देव आगन्तुक भयसे विकल होता हुआ प्रणाम करके चक्रवर्तियोकी सेवा करता है ॥ १३२३ ॥

उस पर्वतके दाक्षिणभागमे स्थित पचास नगरोके विद्याधरसमूहोको सिद्ध करके पूर्वोक्त तोरणद्वारसे वापिस आते हैं ॥ १३२४ ॥

इसके आगे उस वनवेदीका आश्रय करके पश्चिमकी ओर जाते हैं और सिन्धुवनवेदीके पासमे उस पर्वतके दिव्य वनमे प्रवेश करते है ॥ १३२५ ॥

तब उस पर्वतपर रहनेवाला कृतमाल नामक व्यन्तर देव आकरके विजयार्द्ध पर्वतके द्वार कपाटोंके खोलनेका उपाय [ बतलाता है ] ॥ १३२६ ॥

उसके उपदेशसे सेनापति तुरग रत्नपर चढकर और दण्ड रत्नको ग्रहण करके षडंगबलसहित निकलता है ॥ १३२७ ॥

वह सिन्धुवनवेदीके द्वारमे प्रवेश करके पर्वतीय वेदीके तोरणद्वारमें होकर सैन्यसहित स्कंधप्रभा (खण्डप्रपात) नामक गुफाकी सीढ़ियोंपर चढ़ता है ॥ १३२८ ॥

१ द ब तावे. २ द सोहिय. ३ द ब °तस्सुवदेसएणं. ४ ब णिब्भरादि. ५ द ब चलदि.

अवराहिमुहे गच्छिय सोवाणसएहि दक्खिणमुहेण। उत्तारिय[1] सव्वबलं वच्चदि सो सरिवणस्स मज्झेण॥ १३२९

तत्तो सेणाहिवई करयलधरिदेण दडरयणेण । अहणदि कवाडजुगल आणाए चक्कवट्टीण ॥ १३३०

उग्घलियकवाडजुगलब्भतरपसत्तउण्हभीदीए । बारसजोयणमेत्त तुरगरयणेण लघंति ॥ १३३१

गतूण दक्खिणमुहो पडिवासिदबलम्मि[2] पविसेदि । पच्छा पच्छिमवयणो सेणवई गिरिवण एदि ॥ १३३२

दक्खिणमुहेण तत्तो गिरिवणवेदीए तोरणद्दारे । णिस्सरिय मेच्छखड साहेदि य वाहिणीजुत्तो[3] ॥ १३३३

सव्वे छम्मासेहि मेच्छणरिदा वसम्मि कादूण । एदि[4] हु पुव्वपहेण वेयड्ढगुहाए दारपरियत ॥ १३३४

कादूण दाररक्ख देवबल मेच्छरायपडियरिओ । पविसिय खंधावार पणमइ[5] चक्कीण[6] पयकमले ॥ १३३५

इय दक्खिणम्मि भरहे खडदुव साहिदूण लीलाए । पविसति हु चक्कधरा सिंधुणईए वण विउलं ॥ १३३६

गिरितडवेदीदारे पविसिय गिरिदाररयणसोवाणे । आरुहिदूण वच्चदि सयलबल तण्णईयं[7] दोतीरे ॥ १३३७

सौ सीढियोसे पश्चिमकी ओर जाकर और फिर दक्षिणकी ओरसे सब सैन्यको उतारकर वह सेनापति नदीवनके मध्यमे होकर जाता है ॥ १३२९ ॥

तदनन्तर सेनाधिपति चक्रवर्तियोकी आज्ञासे हस्ततलमे धारण किये हुए दण्ड रत्नसे दोनों कपाटोको ठोकर मारता है ॥ १३३० ॥

उद्घाटित कपाटयुगलके भीतर स्थित उष्णताके भयसे बारह योजनप्रमाण क्षेत्रको तुरग रत्नसे लाघते है ॥ १३३१ ॥

वह दक्षिणकी ओर जाकर प्रतिवासित सैन्यमे ( पडावमे ) प्रवेश करता है। पश्चात् वह सेनापति पश्चिमाभिमुख होकर पर्वतके वनको जाता है ॥ १३३२ ॥

पश्चात् दक्षिणमुख होकर पर्वतीय वनवेदीके तोरणद्वारमेसे निकलकर सैन्यसे सयुक्त होता हुआ वह म्लेच्छखण्डको सिद्ध करता है ॥ १३३३ ॥

सेनापति छह महिनोंमें सब म्लेच्छ राजाओको वशमे करके पूर्व मार्गसे वैताढ्यगुहाके द्वारपर्यन्त आता है ॥ १३३४ ॥

वहापर देवसेनाको द्वारका रक्षक करके म्लेच्छ राजाओसे परिचारित वह सेनापति पडावमे प्रविष्ठ होकर चक्रवर्तीके चरणकमलोमें नमस्कार करता है ॥ १३३५ ॥

इसप्रकार दक्षिणभरतमे दो खण्डोको अनायास ही सिद्ध करके चक्रवर्ती सिन्धुनदीके विशाल वनमे प्रवेश करते हैं ॥ १३३६ ॥

पुनः गिरितटसम्बन्धी वेदीके द्वारमे प्रवेश करके और गिरिद्वारकी रत्नमय सीढियोपर चढकर सम्पूर्ण सेना उस नदीके दोनो किनारोपरसे जाती है ॥ १३३७ ॥

१ द ब उत्तोड्डिय २ द ब पढिवासिद°. ३ द ब सासादि पदाहिण जुत्तो ४ द ब एदे. ५ द ब पणम्मि. ६ द ब चक्कीय. ७ द ब तण्णई.

दोतीरवीहिरुंदं दोद्दोजोयणपमाणमेक्केक्कं[1] । तेसु महंधयारे ण सक्कदे तब्बलं गतुं[2] ॥ १३३८
उवदेसेण सुराण काकिणिरयणेण तुरिदमालिहिय । ससहररविबिंबाणि सेलगुहाउभयभित्तीसु ॥ १३३९
एक्केक्कजोयणंतरलिहिदाण ताण दिंति उज्जोवे । वच्चेदि सडंगबलं उम्मग्गणिमग्गसरियंतं ॥ १३४०
ताणं सरियाणं गहिरं जलप्पवाहं सुदूरवित्थिण्णं । उत्तरिदुं पि ण सक्कइ सयलबलं चक्कवट्टीणं ॥ १३४१
सुरउवएसबलेणं वड्ढइरयणेण रइदसंकमणे । आरुहदि सडंगबलं ताओ सरियाओ उत्तरदि ॥ १३४२
सेलगुहाए उत्तरदारा ण णिस्सरेदि बलसहिदो । णइपुव्ववेदिदारे गंतुं गिरिणिदणस्स मज्झम्मि ॥ १३४३
तत्थ य पसत्थसोहे णाणातरुमंडणे[4] विउले । चित्तहरे चक्कहरा खंधावारं णिवेसंति ॥ १३४४
आणाए चक्कीण सेणवई अवरभागमेच्छमहिं । साहिय छम्मासेहिं खंधावारं समल्लियइ ॥ १३४५
णिग्गच्छंते चक्की गिरिवणवेदीय दारमग्गेण । मज्झम्मि मेच्छखंडप्पसाहणट्ठं बलेण जुदा ॥ १३४६
मेच्छमहिं पहिदेहिं[5] तेहिं सह मेच्छणरवई सव्वे । कुलदेवदाबलेणं जुज्झं कुव्वंति घोरयरं ॥ १३४७

दोनों तीरकी वीथियोंमेंसे प्रत्येकका विस्तार दो दो योजनप्रमाण है। उनमें महा अन्धकारके होनेसे चक्रवर्तीका सैन्य आगे जानेके लिये समर्थ नहीं होता है ॥ १३३८ ॥

तब देवोंके उपदेशसे विजयार्द्ध पर्वतकी गुफाकी दोनों भित्तियोंपर काकिणी रत्नसे शीघ्र ही चन्द्रकिरण और सूर्यमण्डलोंको लिख दिया ॥ १३३९ ॥

एक एक योजनके अन्तरालसे लिखे हुए उन बिंबोंके प्रकाश देनेपर षडंग बल उन्मग्न-निमग्न नदियों तक जाता है ॥ १३४० ॥

उन नदियोंके गहरे और दूर तक विस्तीर्ण जलप्रवाहको उतरनेके लिये चक्रवर्तियोंका सकल सैन्य समर्थ नहीं होता ॥ १३४१ ॥

तब देवके उपदेशबलसे बढ़ई रत्नके द्वारा पुलकी रचना करनेपर षडंग बल पुलपर चढता है और उन नदियोंको पार करता है ॥ १३४२ ॥

इसप्रकार आगे गमन करते हुए नदीके पूर्व वेदीद्वारसे पर्वतवनके मध्यमें पहुंचनेके लिये चक्रवर्ती सैन्यसहित विजयार्द्धकी गुफाके उत्तरद्वारसे निकलता है ॥ १३४३ ॥

वहां चक्रवर्ती प्रशस्त शोभाको प्राप्त, विस्तृत एवं मनोहर तथा नाना वृक्षोंसे मंडित वनमें सैन्यको ठहराते हैं ॥ १३४४ ॥

पुनः चक्रवर्तियोंकी आज्ञासे सेनापति पश्चिमभागके म्लेच्छखण्डको वशमें करके छह मासमें पडावमें सम्मिलित होजाता है ॥ १३४५ ॥

पश्चात् मध्यम म्लेच्छखण्डको सिद्ध करनेके लिये चक्रवर्ती सैन्यसहित पर्वतीय वनवेदीके द्वारमार्गसे निकलते हैं ॥ १३४६ ॥

उस समय म्लेच्छमहीकी ओर प्रस्थित हुए उनके साथ सब म्लेच्छ राजा कुलदेवताओंके बलसे अतिशय घोर युद्ध करते हैं ॥ १३४७ ॥

१ द पमाणमेकक. २ द ब तब्बलं भयभित्तीसु. ३ द ब ससिकर. ४ द ब °तरुसडणे. ५ द ब पहिरेहिं.

जेत्तूण मेच्छराए तत्तो सिधूए तीरमग्गेण । गतूण उत्तरमुहा सिधूदेवि कुणंति वसं ॥ १३४८
पुव्वाहिमुहा तत्तो हिमवतवणस्स वेदिमग्गेण । हिमवतकूडपणिहीपरियंत जाव गतूणं ॥ १३४९
णियणामकिदइसुणा चक्कहरा विधिदूण साहति । हिमवतकूडसठियवेंतरहिमवतणामसुर ॥ १३५०
अह दक्खिणभाएण वसहगिरि जाव ताव वच्चति । तग्गिरितोरणदार पविसते णियणामलिहणट्ठ ॥ १३५१
बहुविजयपसत्थीहि गयचक्कीण णिरतर भरिद । वसहगिरि ते सव्वे पदाहिणेणं पुलोवति[१] ॥ १३५२
णियणामलिहणठाणं तिलमेत्त पव्वए[२] अपावता । गलिदविजयाभिमाणा चक्की चिताए चेट्ठति ॥ १३५३
मंतीण अमराण उवरोधवसेण पुव्वचक्कीण । णामाणि एक्कठाणे णिण्णासिय दडरयणेण ॥ १३५४
लिहिदूणं णियणाम तत्तो गतूण उत्तरमुहेण । पाविय गगाकूड गगादेवि कुणति वसं ॥ १३५५
अह दक्खिणभाएणं गगासरियाए तीरमग्गेण । गतूण चेट्ठंते वेयड्ढवणम्मि चक्कहरा ॥ १३५६
आणाए चक्कीण तिमिसगुहाए कवाडजुगलं पि । उग्घाडिय सेणवई पुव्व पिव मेच्छखड पि ॥ १३५७
साहिय तत्तो पविसिय खधावार पसण्णभत्तमणा । चक्कीण चलणकमले पणमति कुणति दासत्त ॥ १३५८

अनन्तर वे चक्रवर्ती म्लेच्छ राजाओको जीतकर सिन्धुनदीके तटवर्ती मार्गसे उत्तरकी ओर जाकर सिन्धुदेवीको वशमे करते है ॥ १३४८ ॥

इसके पश्चात् पूर्वाभिमुख होते हुए हिमवान् पर्वतसम्बन्धी वनके वेदीमार्गसे हिमवान् कूटके समीप तक जाकर वे चक्रवर्ती अपने नामसे अकित बाणके द्वारा वेधकर हिमवान् कूटपर स्थित हिमवान् नामक व्यन्तर देवको सिद्ध करते है ॥ १३४९–१३५० ॥

अनन्तर वे दक्षिणभागसे वृषभगिरिपर्यन्त जाकर अपना नाम लिखनेके लिये उस पर्वतके तोरणद्वारमे प्रवेश करते है ॥ १३५१ ॥

वहा जाकर गत चक्रवर्तियोकी बहुतसी विजयप्रशस्तियोसे निरन्तर भरे हुए वृषभगिरिको वे सब प्रदक्षिणरूपसे देखते है ॥ १३५२ ॥

पुनः निज नामको लिखनेके लिये पर्वतपर तिलमात्र भी स्थान न पाकर चक्रवर्ती विजयाभिमानसे रहित होकर चिन्तायुक्त खडे रह जाते है ॥ १३५३ ॥

तब मन्त्रियो और देवताओके उपरोधवश एक स्थानमे पूर्व चक्रवर्तियोके नामोको दण्ड रत्नसे नष्ट करके और अपना नाम लिखकर वहासे उत्तरकी ओर जाते हुए गगाकूटको पाकर गगादेवीको वशमे करते है ॥ १३५४–१३५५ ॥

इसके पश्चात् वे चक्रधर गगानदीके तटवर्ती मार्गसे दक्षिणकी ओर जाकर विजयार्द्ध पर्वतके वनमे ठहर जाते है ॥ १३५६ ॥

पुनः चक्रवर्तियोंकी आज्ञासे सेनापति तिमिश्रगुफाके दोनों कपाटोंको खोलकर और पूर्व म्लेच्छखण्डको भी वशमे करके वहासे कटकमे प्रवेश कर प्रसन्न एव भक्तिसे युक्त चित्तवाले होते हुए चक्रवर्तियोके चरणकमलोंमें प्रमाण करते एवं दासत्वको प्रगट करते हैं ॥ १३५७–१३५८ ॥

१ द ब पुदोवति. २ द ब ॰लिहणराण. ३ द ब पुव्वए

वेयड्ढउत्तरदिसासंठियणयराण खयररायाँ य । चक्कीण चलणकमले पणमति कुणति दासत्त ॥ १३५९
इय उत्तरम्मि भरहे भूचरखचरादि साहिय समग्गं । वच्चंति बलेण जुदा गंगाए जाव वणवेदि ॥ १३६०
तव्वेदीए दारे तीए उववणखिदीसु लीलाए । पविसिय बल समग्ग णिक्कामदि दक्खिणमुहेण ॥ १३६१
गिरितडवेदीदारं गच्छिय गुहदाररयणसोवाणे । चडिय सडंगबल त वच्चदि णइउभयतीरेसु ॥ १३६२
तग्गिरिदारं पविसिय दोतीरेसुं णईए उभयतडे । वच्चदि दोदो जोयणमेत्ते रुदत्तीरवीहीण ॥ १३६३
पुव्वं व गुहामज्झे गंतूणं दक्खिणेण दारेण । णिक्कलिय सडंगबलं गंगावणमज्झमायादि ॥ १३६४
णइवणवेदीदारे गतूण गिरिवणस्स मज्झम्मि । चेट्ठते चक्कहरा खधावारेण परियरिया ॥ १३६५
आणाए चक्कीण सेणवई पुव्वमेच्छखंडं पि । छहि[4] मासेहि साहिय खधावार समल्लियदि ॥ १३६६
तग्गिरिवणवेदीए तोरणदारेण दक्खिणमुहेणं । णिक्कलिय चक्कवट्टी णियणियणयरेसु पविसति ॥ १३६७

विजयार्द्धकी उत्तरदिशामे स्थित नगरोके विद्याधर राजा भी चक्रवर्तियोके चरणकमलोमे नमस्कार करते और दासत्वको स्वीकार करते है ॥ १३५९ ॥

इसप्रकार वे चक्रवर्ती उत्तरभरतमें सम्पूर्ण भूमिगोचरी और विद्याधरोको वशमें करके सैन्यसे युक्त होते हुए गगाकी वनवेदी तक जाते है ॥ १३६० ॥

उस वेदीके द्वारसे उसकी उपवनभूमियोमे लीलासे प्रवेश करके समस्त सैन्य दक्षिण-मुखसे निकलता है ॥ १३६१ ॥

तत्पश्चात् पर्वतकी तटवेदीके द्वार तक जाकर और फिर गुफाद्वारके रत्नसोपानोंपर चढकर वह षडंग बल नदीके दोनों तीरोपरसे जाता है ॥ १३६२ ॥

उस पर्वतके द्वारमेंसे प्रवेश करके वह सैन्य नदीके दोनो ओर दो तीरोपर दो दो योजन विस्तारवाली तटवीथियोंपरसे जाता है ॥ १३६३ ॥

पूर्वके समान ही गुफाके बीचमेसे जाकर और दक्षिणद्वारसे निकलकर वह षडग बल गंगावनके मध्यमें आ पहुंचता है ॥ १३६४ ॥

इसके पश्चात् सैन्यसे पारिवारित चक्रवर्ती नदीकी वनवेदीके द्वारमेंसे जाकर पर्वतसम्बन्धी वनके मध्यमें ठहर जाते हैं ॥ १३६५ ॥

पुनः चक्रवर्तियोंकी आज्ञासे सेनापति छह मासमें पूर्व म्लेच्छखण्डको भी वशमे करके स्कन्धावारमें आ मिलता है ॥ १३६६ ॥

अनन्तर चक्रवर्ती उस पर्वतकी वनवेदीके दक्षिणमुख तोरणद्वारसे निकलकर अपने अपने नगरोंमें प्रवेश करते हैं ॥ १३६७ ॥

१ द °रायाए. २ [रुंदुत्त°] ३ द ब °गंतावण°. ४ द ब छट्ठे.

सट्ठि तीसं दस दस वाससहस्सा सणक्कुमारंत । अड छच्चउ पण ति सया कमेण तत्तो य पउमंत ॥ १३६८

६०००० । ३०००० । १०००० । १०००० । ८०० । ६०० । ४०० । ५०० । ३०० ।

पण्णब्भहिय च सय सयमेक्क सोलस पि पत्तेय । हरिसेणप्पमुहाण परिमाण विजयकालस्स ॥ १३६९

१५० । १०० । १६ ।

। एव चक्कहराण विजयकालो समत्तो[1] ।

अह णियणियणयरसु चक्कीण रमंतयाण लीलाए । विभवस्स य लवमेत्त वोच्छामि जहाणुपुव्वीए ॥ १३७०

आदिमसहडणजुदा सव्वे तवणिज्जवण्णवरदेहा । सयलसुलक्खणभरिया समचउरस्संगसठाणा[3] ॥ १३७१

सव्वाओ मणहराओ अहिणवलावण्णरूवरेहाओ । छण्णउदिसहस्साइ पत्तेक्क होंति जुवदीओ ॥ १३७२

९६००० ।

तासुं अज्जाखंडे बत्तीससहस्सराजकण्णाओ । खेचरराजसुदाओ तेत्तियमेत्ताओ मेच्छधूवाओ ॥ १३७३

३२००० । ३२००० । ३२००० ।

एक्केक्कजुवइरयणं एक्केक्काण हवेदि चक्कीण । भुजति हु तेहि समं संकप्पवसगदं सोक्ख ॥ १३७४

सनत्कुमार चक्रवर्तीपर्यन्त क्रमसे साठ हजार, तीस हजार, दश हजार, और पुनः दश हजार वर्ष विजयकालका प्रमाण है। इसके आगे पद्म चक्रवर्ती तक वह क्रमसे आठसौ, छहसौ, चारसौ, पाचसौ और तीनसौ वर्ष है। पुन: हरिषेणादिक चक्रवर्तियोमेसे प्रत्येकका क्रमसे एकसौ पचास, एकसौ और सोलह वर्ष ही विजयकालका प्रमाण है ॥ १३६८-१३६९ ॥

भरत ६००००, सगर ३००००, मघवा १००००, सन. १००००, शाति ८००, कुथु ६००, अर ४००, सुभौम ५००, पद्म ३००, हरि. १५०, जय. १००, ब्रह्म. १६ ।

इसप्रकार चक्रवरोके विजयकालका वर्णन समाप्त हुआ।

इसके पश्चात् अपने अपने नगरोमें लीलासे रमण करते हुए उन चक्रवर्तियोके विभवका यहां अनुक्रमसे लवमात्र कथन किया जाता है ॥ १३७० ॥

सब चक्रवर्ती आदिके वज्रवृषभनाराचसहननसे सहित, सुवर्णके समान वर्णवाले उत्तम शरीरके धारक, सम्पूर्ण सुलक्षणोसे युक्त, और समचतुरस्ररूप शरीरसंस्थानसे सयुक्त होते हैं ॥ १३७१ ॥

इनमेसे प्रत्येक चक्रवर्तीके मनको हरण करनेवाली और अभिनव लावण्यरूपरेखासे युक्त ऐसी सब छ्यानबै हजार युवतिया होती है ॥ १३७२ ॥ ९६००० ।

उनमेसे बत्तीस हजार आर्यखण्डकी राजकन्याये, इतनी ही विद्याधर राजाओकी सुताये, और इतनी ही म्लेच्छकन्याये भी होती है ॥ १३७३ ॥

राजकन्या ३२००० । विद्याधरकन्या ३२००० । म्लेच्छकन्या ३२००० ।

प्रत्येक चक्रवर्तीके एक एक युवति रत्न होता है। उनके साथ वे सकल्पित ( यथेच्छ ) सुखको भोगते हैं ॥ १३७४ ॥

---

१ द ब °काल समत्ता. २ द ब वीभस्स. ३ द ब समचउरंगस्स संठाणा.

संखेज्जसहस्साइ पुत्तापुत्तीओ होंति चक्कीण । गणबद्धदेवणामा बत्तीससहस्स ताण अभिवाणा ॥ १३७५

गग ३२००० ।

तणुतां च महाणिसिया कमसो तिसयाइ सट्ठिजुत्ताइ । चोद्दसवररयणाइ जीवाजीवप्पभेददुविहाइं ॥ १३७६

३६० । ३६० । १४ ।

पवणजयविजयगिरी भद्दमुहो तह य कामउट्ठी य । होंति यउज्झ सुभद्दा बुद्धिसमुद्दो त्ति पत्तेय ॥ १३७७

तुरएभइत्थिरयणा विजयड्ढगिरिम्मि होंति चत्तारि । अवसेसजीवरयणा णियणियणयरेसु जम्मति ॥ १३७८

छत्तासिदडचक्का काकिणिचिंतामणि त्ति रयणाइं । चम्मरयण च सत्तम इय णिज्जीवाणि रयणाणि ॥ १३७९

आदिमरयणचउक्क आयुधसालाय उप्पदे[४] तत्तो । तिण्णि वि रयणाइ पुढ सिरिगिहे ताण णाम इमे ॥ १३८०

सूरप्पहभद्दमुहा पयद्धवेगा सुदरिसिणा तुरिमो । चिंताजणणी चूडामणि वज्जमओ त्ति पत्तेय ॥ १३८१

जह जह जोग्गट्ठाणे उप्पण्णा चोद्दसाइं रयणाइं । इदि केई आयरिया णियमसरूव ण मण्णंति ॥ १३८२

[ पाठान्तरम् । ]

चक्रवर्तियोके सख्यात हजार पुत्र-पुत्रिया होती है और बत्तीस हजार गणबद्ध नामक देव उनके परिचारक (?) होते हैं ॥ १३७५ ॥ ३२००० ।

उनके तनुत्र ( शरीररक्षक ) और महानसिक अर्थात् रसोइये क्रमसे तीनसौ साठ, तथा चौदह उत्तम रत्न होते है। ये रत्न जीव और अजीवके भेदसे दो प्रकारके हुआ करते है ॥१३७६॥

तनुत्र ३६० । रसोइया ३६० । रत्न १४ ।

पवनंजय ( अश्व ), विजयगिरि ( गज ), भद्रमुख ( गृहपति ), कामवृष्टि ( स्थपति ), अयोध्य (सेनापति), सुभद्रा ( युवति ) और बुद्धिसमुद्र ( पुरोहित ), ये प्रत्येक जीवरत्न है ॥१३७७॥

इनमेंसे तुरग, हाथी और स्त्री, ये तीन रत्न विजयार्द्ध पर्वतपर तथा अवशिष्ट चार जीवरत्न अपने अपने नगरोमे उत्पन्न होते है ॥ १३७८ ॥

छत्र, असि, दण्ड, चक्र, काकिणी, चिन्तामणि और चर्म, ये सात रत्न निर्जीव होते हैं ॥ १३७९ ॥

इनमेंसे आदिके चार रत्न आयुधशालामें और तीन रत्न श्रीगृहमें उत्पन्न होते है । उन सातों रत्नोके नाम ये हैं ॥ १३८० ॥

सूर्यप्रभ, भद्रमुख, प्रवृद्धवेग, चौथा सुदर्शन, चिन्ताजननी और चूडामणि, इनमेंसे प्रत्येक वज्रमय होता है ॥ १३८१ ॥

ये चौदह रत्न यथायोग्य स्थानमें उत्पन्न होते हैं। इसप्रकार कोई कोई आचार्य इनके नियमरूपको नहीं भी मानते हैं ॥ १३८२ ॥ [ पाठान्तर । ]

१ द ब तणुत ज. २ द जीवप्पभेददुविहाइ. ३ द ब भद्दमहा. ४ द ब उपदे.

चक्कीण चामराणि जक्खा वत्तीस विक्खिवंति तहा । आउट्टा कोडीओ पत्तेक्कं बंधुकुलमाणं ॥ १३८३

३२ । ३५००००००।

कालमहकालपंडू माणवसंखा य पउमणइसप्पा । पिंगलणाणारयणा णवणिहिणो सिरिपुरे जादा ॥ १३८४

कालप्पमुहा णाणारयणंता ते णईमुहे णिहिणो । उप्पज्जंदि इदि केई पुव्वाइरिया परूवेंति ॥ १३८५

पाठान्तरम् ।

उडुजोग्गदव्वभायणधण्णायुहतूरवत्थहम्माणि । आभरणरयणणियरा णवणिहिणो देंति[1] पत्तेयं ॥ १३८६

दक्खिणमुहआवत्ता चउवीस हवंति धवलवरसंखा । एक्कोडिकोडिमेत्ता हलाणि पुढवी वि छक्खंडा ॥ १३८७

स २४ । ह १००००००००००००००। पु ६ ।

भेरी पडहा रम्मा बारस पुह पुह हवंति चक्कीण । बारस जोयणमेत्ते देसे सुव्वंतवरसद्दा[2] ॥ १३८८

कोडितियं गोसंखा थालीओ एक्ककोडिमेत्ताओ । चुलसीदी लक्खाइं पत्तेक्कं भद्दवारणरहाणि[3] ॥ १३८९

३००००००० । १००००००० । ८४००००० ।

अट्ठारस कोडीओ तुरया चुलसीदिकोडिवरवीरा । खयरा बहुकोडीओ अडसीदिसहस्समेच्छणरणाहा ॥ १३९०

१८००००००० । ८४००००००० । ८८००० ।

चक्रवर्तियोंके चामरोंको बत्तीस यक्ष ढुराया करते हैं। तथा प्रत्येकके बन्धुकुलका प्रमाण साढे तीन करोड होता है ॥ १३८३ ॥ यक्ष ३२ । बन्धुकुल ३५००००००।

काल, महाकाल, पाण्डु, मानव, शंख, पद्म, नैसर्प, पिंगल और नानारत्न, ये नौ निधियां श्रीपुरमें उत्पन्न हुआ करती हैं ॥ १३८४ ॥

कालनिधिको आदि लेकर नानारत्नपर्यंत वे निधियां नदीमुखमें उत्पन्न होती हैं, इस-प्रकार भी कितने ही पूर्वाचार्य निरूपण करते हैं ॥ १३८५ ॥ पाठान्तर ।

इन नौ निधियोंमेंसे प्रत्येक क्रमसे ऋतुके योग्य द्रव्य, भाजन, धान्य, आयुध, वादित्र, वस्त्र, हर्म्य, आभरण और रत्नसमूहोंको दिया करती हैं ॥ १३८६ ॥

चक्रवर्तियोंके चौबीस दक्षिणमुखावर्त धवल व उत्तम शंख, एक कोडाकोडी हल और छह खण्डरूप पृथिवी होती है ॥१३८७॥ शंख २४ । हल १००००००००००००००। पृथिवी ६ ।

चक्रवर्तियोंके रमणीय भेरी और पटह पृथक् पृथक् बारह होते हैं, जिनका उत्तम शब्द बारह योजनप्रमाण देशमें सुना जाता है ॥ १३८८ ॥

उनकी गौओंकी संख्या तीन करोड, एक करोड थालियां तथा भद्र हाथी एवं रथोंमेंसे प्रत्येक चौरासी लाखप्रमाण होते हैं ॥ १३८९ ॥

गाय ३००००००० । थाली १००००००० । हाथी ८४००००० । रथ ८४००००० ।

इसके अतिरिक्त अठारह करोड घोडे, चौरासी करोड उत्तम वीर, अनेकों करोड़ विद्याधर और अठासी हजार म्लेच्छ राजा होते हैं ॥ १३९० ॥

तुरग १८००००००० । वीर ८४००००००० । म्लेच्छ नरनाथ ८८००० ।

---

१ द दिंति. २ द ब 'वरसद्द. ३ द ब वहाणि.

सव्वाण मउडबद्धा बत्तीस सहस्सयाणि पत्तेक्क । तेत्तियमेत्ता णाडयसाला सगीयसालाओ ॥ १३९१

३२००० । ३२००० । ३२००० ।

होति पदाआणीया दुगुणियचउवीसकोडिपरिमाणा । बत्तीससहस्साणि देसा चक्कीण पत्तेक्कं ॥ १३९२

४८०००००० । ३२०० ।

छण्णउदिकोडि गामा णयराइ पचहत्तरिसहस्सा । अडहददुसहस्साणि खेडा सव्वाण पत्तेक्कं ॥ १३९३

९६०००००० । ७५००० । १६००० ।

चउवीससहस्साणि कव्वडणामा मडबणामा य । चत्तारि सहस्साइ अडदालसहस्सपट्टणाइ पि ॥ १३९४

२४००० । ४००० । ४८००० ।

णवणउदिसहस्साइ सखा दोणामुहाण चक्कीसु । सवाहाणि चउद्दससहस्समेत्ता य पत्तेक्क ॥ १३९५

९९००० । १४००० ।

छप्पण्णतरदीवा कुक्खिणिवासा हवति सत्तसया । अडवीससहस्साइ दुग्गादीआणि सव्वेसु ॥ १३९६

५६ । ७०० । २८००० ।

दिव्वपुर रयणणिहि चमुभायणभोयणाइ सयणिज्ज । आसणवाहणणट्टा दसगभोगा इमे ताणं ॥ १३९७

सब चक्रवर्तियोमेसे प्रत्येकके बत्तीस हजार मुकुटबद्ध राजा, इतनी ही नाट्यशालाये और इतनी ही सगीतशालाये भी होती है ॥ १३९१ ॥

मुकुटबद्ध ३२००० । नाट्यशाला ३२००० । सगीतशाला ३२ ०० ।

प्रत्येक चक्रवर्तीके पदानीक ( पदाति ) दुगुणित चौबीस अर्थात् अडतालीस करोड और देश बत्तीस हजार होते है ॥ १३९२ ॥ पदाति ४८०००००० । देश ३२००० ।

सब चक्रवर्तियोमेसे प्रत्येकके छ्यानबै करोड ग्राम, पचत्तर हजार नगर और आठसे गुणित दो अर्थात् सोलह हजार खेडे ( खेट ) होते है ॥ १३९३ ॥

ग्राम ९६०००००० । नगर ७५००० । खेट १६००० ।

कर्बट नामक चौबीस हजार, मटंब नामक चार हजार और पट्टन अडतालीस हजार होते है ॥ १३९४ ॥ कर्बट २४००० । मटब ४००० । पट्टन ४८००० ।

प्रत्येक चक्रवर्तीके निन्यानबै हजार द्रोणमुख और चौदह हजारप्रमाण सवाहन हुआ करते है ॥ १३९५ ॥ द्रोणमुख ९९००० । सवाहन १४००० ।

सब चक्रवर्तियोंके छप्पन अन्तरद्वीप, सातसौ कुक्षिनिवास और अट्ठाईस हजार दुर्गादिक होते हैं ॥ १३९६ ॥ अन्तर्द्वीप ५६ । कुक्षिनिवास ७०० । दुर्गादि २८००० ।

दिव्य पुर[1], रत्न[2], निधि[3], चमू[4] ( सैन्य ), भाजन[5], भोजन[6], शय्या[7], आसन[8], वाहन[9] और नाट्य[10], ये उन चक्रवर्तियोंके दशाग भोग होते हैं ॥ १३९७ ॥

१ द ब चमुहभायण°.

वइपरिवेढो[1] गामो णयरं चउगोउरेहि रमणिज्जं । गिरिसरिकदपरिवेढं[2] खेडं गिरिवेढिदं[3] च कव्वडयं ॥ १३९८
पणसयपमाणगामप्पहाणभूदं मडंबणामं खु । वररयणाण जोणी पट्टणणामं विणिद्दिट्ठं ॥ १३९९
दोणामुहाभिधाणं सरिवइवेलाए वेढियं[4] जाण । संवाहणं ति बहुविहरण्णमहासेलसिहरत्थं ॥ १४००
[ । एवं विभवो समत्तो । ]
भरहे छलक्खपुव्वा इगिसट्ठिसहस्सवासपरिहीणा । तीससहस्सूणाणिं सत्तरि लक्खाणि पुव्व सगरम्मि ॥ १४०१
६००००० रिण वरिस ६१००० । सगर पुव्व ७०००००० रिण ३०००० ।
णउदिसहस्सजुदाणिं लक्खाणिं तिण्णि मघवणामम्मि । णउदिसहस्सा वासा सणक्कुमारम्मि चक्कहरे ॥ १४०२
३९०००० । ९०००० ।
चउवीससहस्साणि वासाणिं दोसयाणि संतिम्मि । तेवीससहस्साइं इगिसयपण्णाधियाइं कुंथुम्मि ॥ १४०३
२४२०० । २३१५० ।
वीससहस्सा वस्सा छस्सयजुत्ता अरम्मि चक्कहरे । उणवण्णसहस्साइं[5] पणसयजुत्ता सुभउमम्मि ॥ १४०४
२०६०० । ४९५०० ।

वृतिसे वेष्टित ग्राम, चार गोपुरोंसे रमणीय नगर, पर्वत और नदीसे घिरा हुआ खेट, और केवल पर्वतसे वेष्टित कर्वट कहलाता है ॥ १३९८ ॥

जो पाचसौ ग्रामोंमें प्रधानभूत होता है उसका नाम मटंब, और जो उत्तम रत्नोंकी योनि होता है उसका नाम पट्टन कहा गया है ॥ १३९९ ॥

समुद्रकी वेलासे वेष्टित द्रोणमुख और बहुत प्रकारके अरण्योंसे युक्त महापर्वतके शिखरपर स्थित संवाहन जानना चाहिये ॥ १४०० ॥

[ इसप्रकार विभवका वर्णन समाप्त हुआ । ]

भरत चक्रवर्तीके [ राज्यकालका प्रमाण ] इकसठ हजार वर्ष कम छह लाख पूर्व और सगर चक्रवर्तीके राज्यकालका प्रमाण तीस हजार वर्ष कम सत्तर लाख पूर्वप्रमाण है ॥ १४०१ ॥

भरत पूर्व ६००००० – वर्ष ६१००० । सगर पूर्व ७०००००० – वर्ष ३००० ।

मघवा नामक चक्रवर्तीका राज्यकाल तीन लाख नब्बै हजार वर्ष और सनत्कुमार चक्रवर्तीका राज्यकाल नब्बै हजार वर्षप्रमाण है ॥ १४०२ ॥

मघवा ३९०००० । सनत्कुमार ९०००० ।

शान्तिनाथ चक्रवर्तीके राज्यकालका प्रमाण चौबीस हजार दोसौ वर्ष और कुंथुनाथके राज्यकालका प्रमाण तेईस हजार एकसौ पचास वर्ष है ॥ १४०३ ॥

शान्ति २४२०० । कुंथु २३१५० ।

अरनाथ चक्रधरका राज्यकाल बीस हजार छहसौ वर्ष, और सुभौम चक्रवर्तीका राज्यकाल उनंचास हजार पाचसौ वर्षप्रमाण है ॥ १४०४ ॥ अर २०६०० । सुभौम ४९५०० ।

१ द ब परिवेदो. २ द ब °परिवेद. ३ द ब गिरिवेदेद ४ द ब वेदिय. ५ द सहस्सा.

अट्ठारसहस्साणि सत्तसएहिं सम तहा पउमो । अट्ठसहस्सा अडसयपण्णब्भहिया य हरिसेणे ॥ १४०५

१८७०० । ८८५० ।

उणवीससया वस्सा जयसेणे बम्हदत्तणामम्मि । चक्कहरे छसयाणि परिमाण रज्जकालस्स ॥ १४०६

१९०० । ६०० ।

। एवं रज्जकालो समत्तो ।

एक्केक्कलक्खपुव्वा पण्णाससहस्स वच्छरा लक्खं । पणवीससहस्साणि तेवीससहस्ससत्तसयपण्णा ॥ १४०७

पुव्व १००००० । १००००० । वस्स ५०००० । १००००० । २५००० । २३७५० ।

इगिवीससहस्साइं तत्तो सुण्ण च दस सहस्साइं । पण्णाधियातिण्णिसया चत्तारि सयाणि सुण्णं च ॥ १४०८

२१००० । सुं । १०००० । ३५० । ४०० । सु ।

कमसो भरहादीणं रज्जविरत्ताण चक्कवट्टीण । णिव्वाणलाहकारणसंजमकालस्स परिमाणं ॥ १४०९

अट्ठेव गया मोक्खं बम्हसुभउमौ य सत्तमं पुढविं । मघवस्सणक्कुमारा सणक्कुमार गआ कप्प ॥ १४१०

। एवं चक्कहराणं परूवणा सम्मत्ता ।

विजयो अचलो धम्मो सुप्पहणामो[3] सुदसणो णदी । णदिमित्तो य रामो पउमो णव होंति बलदेवा ॥ १४११

पद्म चक्रवर्तीके राज्यकालका प्रमाण अठारह हजार सातसौ वर्ष, और हरिषेण चक्रवर्तीके राज्यकालका प्रमाण आठसौ पचास अधिक आठ हजार वर्ष है ॥ १४०५ ॥

पद्म १८७०० । हरिषेण ८८५० ।

जयसेन चक्रवर्तीके राज्यकालका प्रमाण उन्नीससौ वर्ष, और ब्रह्मदत्त नामक चक्रधरके राज्यकालका प्रमाण छहसौ वर्ष है ॥ १४०६ ॥ जयसेन १९०० । ब्रह्मदत्त ६०० ।

इसप्रकार राज्यकालका कथन समाप्त हुआ ।

एक लाख पूर्व, एक लाख पूर्व, पचास हजार वर्ष, एक लाख वर्ष, पच्चीस हजार वर्ष, तेईस हजार सातसौ पचास वर्ष, इक्कीस हजार वर्ष, फिर शून्य, दश हजार वर्ष, पचास अधिक तीनसौ वर्ष, चारसौ वर्ष और शून्य, इसप्रकार यह क्रमशः राज्यसे विरक्त भरतादिक चक्रवर्तियोंके निर्वाणलाभके कारणभूत सयमकालका प्रमाण है ॥ १४०७–१४०९ ॥

भरत पूर्व १००००० । सगर १००००० । मघवा वर्ष ५०००० । सनत्कुमार १००००० ।
शान्ति २५००० । कुंथु २३७५० । अर २१००० । सुभौम ० । पद्म १०००० ।
हरिषेण ३५० । जयसेन ४०० । ब्रह्मदत्त ० ।

इन बारह चक्रवर्तियोंमेंसे आठ मोक्ष गये, ब्रह्मदत्त और सुभौम सातवीं पृथिवी, तथा मघवा और सनत्कुमार चक्रवर्ती सनत्कुमार कल्पको प्राप्त हुए ॥ १४१० ॥

इसप्रकार चक्रवर्तियोंकी प्ररूपणा समाप्त हुई ।

विजय, अचल, धर्म, सुप्रभ, सुदर्शन, नन्दी, नन्दिमित्र, राम और पद्म, ये नौ बलदेव होते हैं ॥ १४११ ॥

१ द ब °कारण सजम° २ द ब बम्हसुभउमो. ३ द ब सुहप्पणामो ४ द ब पउमो एदे णव बलदेवा य विण्णेया.

होंति तिविट्ठदुविट्ठा सयभुपुरुसुत्तमा य पुरिससीहो । पुरिसवरपुंडरीओ[1] दत्तो णारायणो किण्हो ॥ १४१२

अस्सग्गीवो तारगमेरगमधुकीटभा[2] णिसुंभो य । बलिपहरणो य रावणजरसधा[3] णव य पडिसत्तू ॥ १४१३

बलदेववासुदेवप्पडिसत्तूण जाणावणट्ठं सदिट्ठी—

पंच जिणिंदे वदंति केसवा पंच आणुपुव्वीए । सेयससामिपहुदिं तिविट्ठपमुहा य पत्तेक्कं ॥ १४१४

अरमल्लिअंतराले णादव्वो पुंडरीयणामो सो[4] । मल्लिमुणिसुव्वयाण विच्चाले दत्तणामो सो[5] ॥ १४१५

सुव्वयणमिसामीण मज्झे णारायणो समुप्पण्णो । णेमिसमयम्मि किण्णो एदे णव वासुदेवा य ॥ १४१६

दस सुण्ण पंच केसव छस्सुण्णा केसि सुण्ण केसीओ । तियसुण्णमेक्ककेसी दो सुण्ण एक्क केसि तिय सुण्ण ॥ १४१७

| | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | ० | ० | १ | १ | १ | ० | ० | १ | ० | ० | १ | ० | ० | १ | ० | १ | ० | १ | १ |
| २ | २ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ० | ० | ० | २ | ० | २ | ० | ० | २ | ० | २ | ० | ० |
| ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ३ | ० | ३ | ० | ० | ० | ३ | ० | ० | ३ | ० | ० | ० |

सीदी सत्तरि सट्ठी पण्णा पणदाल ऊणतीसाणिं । बावीससोलदसधणु केसित्तिदयम्मि[6] उच्छेहो ॥ १४१८

८० । ७० । ६० । ५० । ४५ । २९ । २२ । १६ । १० ।

। इदि उस्सेहो ।

त्रिपृष्ठ, द्विपृष्ठ, स्वयम्भु, पुरुषोत्तम, पुरुषसिंह, पुरुषपुण्डरीक, ( पुरुष- ) दत्त, नारायण और कृष्ण, ये नौ नारायण हुए ॥ १४१२ ॥

अश्वग्रीव, तारक, मेरक, मधुकैटभ, निशुम्भ, बलि, प्रहरण, रावण और जरासंध, ये नौ प्रतिशत्रु ( प्रतिनारायण ) हुए ॥ १४१३ ॥

बलदेव, वासुदेव और प्रतिशत्रुओके जाननेके लिये सदृष्टि—

त्रिपृष्ठ आदिक पांच नारायणोंमेसे प्रत्येक क्रमसे श्रेयास स्वामी आदिक पाच तीर्थंकरोंकी वन्दना करते है, अर्थात् ये पाच नारायण अनुक्रमसे श्रेयास स्वामी आदिक पाच तीर्थंकरोके कालमे हुए ॥ १४१४ ॥

अर और मल्लिनाथ तीर्थंकरके अन्तरालमे वह पुण्डरीक नामक तथा मल्लि और मुनिसुव्रतके अन्तरालमे दत्त नामक नारायण जानना चाहिये ॥ १४१५ ॥

सुव्रत और नमि स्वामीके मध्यमे नारायण ( लक्ष्मण ) और भगवान् नेमिनाथके समयमें कृष्ण नामक नारायण उत्पन्न हुए । ये नौ वासुदेव हुए ॥ १४१६ ॥

दश शून्य, पाच नारायण, छह शून्य, नारायण, शून्य, नारायण, तीन शून्य, एक नारायण, दो शून्य, एक नारायण और अन्तमे तीन शून्य, ( इसप्रकार नौ नारायणोकी संदृष्टिका क्रम जानना चाहिये ) ॥ १४१७ ॥ ( सदृष्टि मूलमें देखिये )

अस्सी, सत्तर, साठ, पचास, पैतालीस, उनतीस, बाईस, सोलह और दश धनुषप्रमाण क्रमसे उन केशवत्रितय अर्थात् नारायण, प्रतिनारायण और बलदेवोके शरीरकी उचाई थी ॥ १४१८ ॥ प्रथम ८० । द्वि. ७० । तृ. ६० । च ५० । पं. ४५ । ष. २९ । स २२ । अ. १६ । न. १० धनुष ।

इसप्रकार उत्सेधका कथन समाप्त हुआ ।

१ द ब °पुडरीया २ द ब °मधुकीटगा ३ द ब जरासिंधू ४ द ब °णामस्स ५ द ब दत्तणामस्स. ६ द ब केसित्तदयम्मि.

सगसीदी सत्तत्तरि सगसट्ठी सत्ततीस सत्तरसा । वस्सा लक्खाण पुढो आऊ विजयादिपंचण्ह ॥ १४१९

८७००००० । ७७००००० । ६७००००० । ३७००००० । १७००००० ।

सगसट्ठी सगतीस सत्तरससहस्स बारससयाणि । कमसो आउपमाण णदिप्पमुहाचउक्कम्मि ॥ १४२०

६७००० । ३७००० । १७००० । १२०० ।

चुलसीदी बाहत्तरि सट्ठी तीस दस च लक्खाणि । पणसट्ठिसहस्साणि तिविट्ठछक्के कमे आऊ ॥ १४२१

८४००००० । ७२००००० । ६०००००० । ३०००००० । १०००००० । ६५००० ।

बत्तीसबारसेक्क सहस्समाऊणि दत्तपहुदीण । पडिसत्तुआउमाण[1] णियणियणारायणाउसमं[2] ॥ १४२२

३२००० । १२००० । १००० ।

एदे णव पडिसत्तू णवाण हत्थेहिं वासुदेवाण । णियचक्केहि रणेसु समाहदा जति णिरयखिदि ॥ १४२३

पणुवीससहस्साइ वासा कोमारमंडलित्ताइ । पढमहरिस्स कमेण वाससहस्स विजयकालो ॥ १४२४

२५००० । २५००० । १००० ।

विजयादिक पाच बलदेवोकी आयु क्रमसे सतासी लाख, सतत्तर लाख, सडसठ लाख, सैतीस लाख और सत्तरह लाख वर्षप्रमाण थी ॥ १४१९ ॥

विजय ८७ लाख । अचल ७७ लाख । धर्म ६७ ला. । सुप्रभ ३७ ला. । सुदर्शन १७ ला. वर्ष ।

नन्दिप्रमुख चार बलदेवोंकी आयु क्रमसे सड़सठ हजार, सैतीस हजार, सत्तरह हजार और बारहसौ वर्षप्रमाण थी ॥ १४२० ॥

नन्दि ६७००० । नन्दिमित्र ३७००० । राम १७००० । पद्म १२०० वर्ष ।

त्रिपृष्ठादिक छह नारायणोकी आयु क्रमसे चौरासी लाख, बहत्तर लाख, साठ लाख, तीस लाख, दश लाख और पैंसठ हजार वर्षप्रमाण थी ॥ १४२१ ॥

त्रिपृष्ठ ८४००००० । द्विपृष्ठ ७२००००० । स्वयभु ६०००००० । पुरुषोत्तम ३०००००० । पुरुषसिंह १०००००० । पुरुषपुडरीक ६५००० ।

दत्तप्रभृति शेष तीन नारायणोकी आयु क्रमसे बत्तीस हजार, बारह हजार और एक हजार वर्षप्रमाण थी । प्रतिशत्रुओकी आयुका प्रमाण अपने अपने नारायणोकी आयुके समान है ॥ १४२२ ॥ पुरुषदत्त ३२००० । नारायण १२००० । कृष्ण १००० ।

ये नौ प्रतिशत्रु युद्धमे नौ वासुदेवोके हाथोसे निज चक्रोके द्वारा मृत्युको प्राप्त होकर नरकभूमिमें जाते है ॥ १४२३ ॥

प्रथम नारायणका कुमारकाल और मण्डलित्वकाल क्रमसे पच्चीस पच्चीस हजार वर्ष और विजयकाल एक हजार वर्षप्रमाण है ॥ १४२४ ॥

त्रिपृष्ठ—कुमार २५०००, मडलीक २५०००, विजय १००० ।

१ द ब आउसाण. २ द ब णारायणाउउदयसम.

कोमारमंडलित्ते कमसो छट्ठे सपण्णदोण्णिसया । विजओ सट्ठी रज्जं चउसट्ठिसहस्सचउसया ताल ॥ १४३०
२५० । २५० । ६० । ६४४४० ।

कोमारो दोण्णि सया वासा पण्णास मंडलीयत्तं । दत्ते विजओ पण्णा इगितीससहस्ससगसया रज्जं ॥ १४३१
२०० । ५० । ५० । ३१७०० ।

अट्ठमए इगितिसया कमेण कोमारमंडलीयत्तं । विजय चाल रज्ज एक्करससहस्सपणसया सट्ठी ॥ १४३२
१०० । ३०० । ४० । ११५६० ।

सोलस छप्पण्ण कमे वासा कोमारमंडलीयत्त[1] । किण्हस्स अट्ठ विजओ वीसाधियणवसया रज्जं ॥ १४३३
१६ । ५६ । ८ । ९२० ।

सत्तीकोदंडगदा चक्ककिवाणाणि संखदंडाणि । इय सत्त महारयणा सोहंते अद्धचक्कीण ॥ १४३४
७ ।

मुसलाइं लंगलाइं रदाइं रयणावलीओ चत्तारि । रयणाइं राजंते बलदेवाण णवाण पि ॥ १४३५

अणिदाणगदा सव्वे बलदेवा केसवा णिदाणगदा । उड्ढगामी सव्वे बलदेवा केसवा अधोगामी ॥ १४३६

छठे नारायणका कुमार और मण्डलित्वकाल क्रमसे दोसौ पचास वर्ष, विजयकाल साठ वर्ष, और राज्यकाल चौसठ हजार चारसौ चालीस वर्षप्रमाण कहा गया है ॥ १४३० ॥

पुंडरीक— कु. २५०, म. २५०, वि. ६०, रा. ६४४४० ।

दत्त नारायणका कुमारकाल दोसौ वर्ष, मण्डलीककाल पचास वर्ष, विजयकाल पचास वर्ष और राज्यकाल इकतीस हजार सातसौ वर्षप्रमाण कहा गया है ॥ १४३१ ॥

दत्त— कु. २००, म. ५०, वि. ५०, रा. ३१७०० ।

आठवे नारायणका कुमार और मण्डलीककाल क्रमसे एकसौ और तीनसौ वर्ष, विजयकाल चालीस वर्ष और राज्यकाल ग्यारह हजार पाचसौ साठ वर्षप्रमाण निर्दिष्ट किया गया है ॥ १४३२ ॥ नारायण— कु. १००, म. ३००, वि. ४०, रा. ११५६० ।

कृष्ण नारायणका कुमार और मण्डलीककाल क्रमसे सोलह और छप्पन वर्ष, विजयकाल आठ वर्ष और राज्यकाल नौसौ बीस वर्षप्रमाण है ॥ १४३३ ॥

कृष्ण— कु. १६, म. ५६, वि. ८, रा. ९२० ।

शक्ति, धनुष, गदा, चक्र, कृपाण, शंख और दण्ड, ये सात महारत्न अर्धचक्रियोंके पास शोभायमान रहते हैं ॥ १४३४ ॥

मूसल, लांगल ( हल ), स्यन्दन ( रथ ) और रत्नावली ( हार ), ये चार रत्न नौ ही बलदेवोंके यहा शोभायमान रहते हैं ॥ १४३५ ॥

सब बलदेव निदानसे रहित और सब नारायण निदानसे सहित होते हैं। इसीप्रकार सब बलदेव ऊर्ध्वगामी अर्थात् स्वर्ग व मोक्षको और सब नारायण अधोगामी अर्थात् नरकमें जानेवाले होते हैं ॥ १४३६ ॥

१ द ब °मंडलीयत्ता.

णिस्सेयसमट्ठ गया हलिणो[1] चरिमो दु बम्हकप्पगदो । तत्तो कालेण मदो सिज्झदि किण्हस्स तित्थम्मि ॥ १४३७
पढमहरी सत्तमिए पच च्छट्ठम्मि पचमी एक्को । एक्को तुरिमे चरिमो तदिए णिरए तहेव पडिसत्तू ॥ १४३८
भीमावलिजिदसत्तू रुद्दो वइसाणलो य सुपइट्ठो । अचलो य पुंडरीओ अजितधरअजियणाभी य ॥ १४३९
पीढो सच्चइपुत्तो अगधरा तित्थकत्तिसमएसु । रिसहम्मि पढमरुद्दो[2] जितसत्तू होदि अजियसामिम्मि ॥ १४४०
सुविहिपमुहेसु रुद्दा सत्तसु सत्त क्कमेण सजादा। सतिजिणिदे दसमो सच्चइपुत्तो य वीरतित्थम्मि ॥ १४४१
सव्वे दसमे पुव्वे रुद्दा भट्ठा तवाउ विसयत्थ[3] । सम्मत्तरयणरहिदा बुड्डा घोरेसु णिरएसुं ॥ १४४२
दो रुद्द सुण्ण छक्का सग रुद्दा तह य दोण्णि सुण्णाइ । रुद्दो पण्णरसाइ सुण्ण रुद्द च चरिमम्मि ॥ १४४३

| | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | ० | ० | १ | १ | १ | ० | ० | १ | ० | ० | १ | ० | ० | १ | ० | १ | ० | १ | १ |
| २ | २ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ० | ० | ० | २ | ० | २ | ० | ० | २ | ० | २ | ० | ० |
| ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ३ | ० | ३ | ० | ० | ० | ३ | ० | ० | ३ | ० | ० | ० |
| ४ | ४ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ० | ० | ४ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ४ |

पचसया पण्णाधियचउस्सया इगिसय च णउदी य । सीदी सत्तरि सट्ठी पण्णासा अट्ठवीसं पि ॥ १४४४

आठ बलदेव मोक्ष और अन्तिम बलदेव ब्रह्मस्वर्गको प्राप्त हुए हैं। यह अन्तिम बलदेव स्वर्गसे च्युत होकर कृष्णके तीर्थमें सिद्धपदको प्राप्त होगा ॥ १४३७ ॥

प्रथम नारायण सातवें नरकमे, पाच नारायण छठे नरकमें, एक पाचवेमें, एक चतुर्थ नरकमें, और अन्तिम नारायण तीसरे नरकमे गया है। इसीप्रकार प्रतिशत्रुओंकी भी गति जानना चाहिये ॥ १४३८ ॥

भीमावलि, जितशत्रु, रुद्र, वैश्वानर (विश्वानल), सुप्रतिष्ट, अचल, पुण्डरीक, अजितंधर, अजितनाभि, पीठ और सात्यकिपुत्र, ये ग्यारह रुद्र अंगधर होते हुए तीर्थकर्ताओंके समयोमे हुए है। इनमेंसे प्रथम रुद्र भगवान् ऋषभनाथके कालमे और जितशत्रु अजितनाथ स्वामीके कालमें हुआ है। इसके आगे सात रुद्र क्रमसे सुविधिनाथप्रमुख सात तीर्थंकरोंके समयमें हुए है। दशवा रुद्र शान्तिनाथ तीर्थंकरके समयमे और सात्यकिपुत्र वीर भगवान्के तीर्थमे हुआ है ॥ १४३९-१४४१ ॥

सब रुद्र दशवें पूर्वका अध्ययन करते समय विषयोंके निमित्त तपसे भ्रष्ट होकर सम्यक्त्व-रूपी रत्नसे रहित होते हुए घोर नरकोंमे डूब गये ॥ १४४२ ॥

दो रुद्र, छह शून्य, सात रुद्र, तथा दो शून्य, रुद्र, पन्द्रह शून्य और अन्तिम कोठेमें एक रुद्र, इसप्रकार रुद्रोंकी सदृष्टि है ॥ १४४३ ॥ ( सदृष्टि मूलमें देखिये )

भीमावलिप्रभृति दश रुद्रोंकी उचाई क्रमसे पाचसौ, पचास अधिक चारसौ, एकसौ,

१ द हरिणो. २ द ब पढमरुद्दा. ३ द ब विसयत्तं.

चउवीसा वि य दंडा भीमावलिपहुदिरुद्ददसकस्स । उच्छेहो णिद्दिट्ठो सग हत्था सच्चइसुअस्स ॥ १४४५

५०० । ४५० । १०० । ९० । ८० । ७० । ६० । ५० । २८ । २४ । ७ ।

तेसीदी इगिहत्तरि दोण्णि एक्क च पुव्वलक्खाणिं । चुलसीदि सट्ठि पण्णा चालिसवस्साणि[1] लक्खाणि ॥ १४४६

वीस दस चेव लक्खा वासा एक्कूणसत्तरी कमसो । एक्कारसरुद्दाण पमाणमाउस्स णिद्दिट्ठं ॥ १४४७

८३०००००० । ७१०००००० । २०००००० । १०००००० । व ८४०००००० । ६००००००

५०००००० । ४०००००० । २०००००० । १०००००० । ६९ ।

सत्तावीसा लक्खा छावट्ठिसहस्सयाणि छच्च सया । छावट्ठी पुव्वाणि कुमारकालो पहिल्लस्स ॥ १४४८

पु २७६६६६६ ।

सत्तावीस लक्खा छावट्ठिसहस्सयाणि छच्च सया । अडसट्ठी पुव्वाणि भीमावलिस्[2]संजमकालो[3] ॥ १४४९

पुव्व २७६६६६८ ।

सत्तावीसं लक्खा छावट्ठिसहस्सछस्सअब्भहिया । छावट्ठी पुव्वाणि भीमावलिभगतवकालो ॥ १४५०

पुव्व २७६६६६६ ।

नब्बै, अस्सी, सत्तर, साठ, पचास, अट्ठाईस और चौबीस धनुष तथा सात्यकिसुतकी उंचाई केवल सात हाथ कही गयी है ॥ १४४४–१४४५ ॥

प्रथम दण्ड ५०० । द्वि. ४५० । तृ. १०० । च. ९० । प ८० । प. ७० । स. ६० । अ. ५० । न. २८ । द. २४ । ग्या. ह. ७ ।

तेरासी लाख पूर्व, इकत्तर लाख पूर्व, दो लाख पूर्व, एक लाख पूर्व, चौरासी लाख वर्ष, साठ लाख वर्ष, पचास लाख वर्ष, चालीस लाख वर्ष, बीस लाख वर्ष, दश लाख वर्ष और एक कम सत्तर वर्ष, यह क्रमसे ग्यारह रुद्रोंकी आयुका प्रमाण निर्दिष्ट किया गया है ॥ १४४६–१४४७ ॥

प्र. पूर्व ८३००० । द्वि. ७१०००००० । तृ. २०००००० । च १०००००० । प. वर्ष ८४०००००० । ष. ६००००००। स ५०००००० । अ. ४०००००० । न. २०००००० । द. १०००००० । ग्या. ६९ ।

प्रथम रुद्रका कुमारकाल सत्ताईस लाख छ्यासठ हजार छहसौ छ्यासठ पूर्वप्रमाण है ॥ १४४८ ॥ पूर्व २७६६६६६ ।

भीमावलि ( प्रथम ) रुद्रका सयमकाल सत्ताईस लाख छ्यासठ हजार छहसौ अडसठ पूर्वप्रमाण है ॥ १४४९ ॥ पूर्व २७६६६६८ ।

भीमावलि रुद्रका भंगतपकाल सत्ताईस लाख छ्यासठ हजार छहसौ छ्यासठ पूर्वप्रमाण है ॥ १४५० ॥ पूर्व २७६६६६६ ।

१ द चालीस वासाणि, ब चालीस वस्साणि. २ ब भीमावलिं. ३ द ब सजमे कालो.

तेवीस पुव्वलक्खा छावट्ठिसहस्सछसयछावट्ठी । जिदसत्तूकोमारो तेत्तियमेत्तो य भगतवकालो ॥ १४५१

पु २३६६६६६६ । २३६६६६६६ ।

तेवीस पुव्वलक्खा छावट्ठिसहस्सछसयअडसट्ठी । संजमकालपमाण एद जिदसत्तुरुद्दस्स ॥ १४५२

पु २३६६६६६८ ।

छावट्ठिसहस्साइं छावट्ठब्भहियछस्सयाइं पि । पुव्वाण कोमारो विणट्ठकालो य रुद्दस्स ॥ १४५३

पु ६६६६६ । ६६६६६ ।

छासट्ठिसहस्साइं पुव्वाणं छस्सयाणि अडसट्ठी । संजमकालपमाण तइज्जरुद्दस्स णिद्दिट्ठं ॥ १४५४

पु ६६६६८ ।

तेत्तीससहस्साणि पुव्वाणि तियसयाणि तेत्तीस । वइसाणरस्स कहिदो कोमारो भगतवकालो ॥ १४५५

पु ३३३३३ । ३३३३३ ।

तेत्तीससहस्साणि पुव्वाणि तियसयाणि चउतीसं[२] । संजमसमयपमाण वइसाणलणामधेयस्स ॥ १४५६

पु ३३३३४[३] ।

अट्ठावीस लक्खा वासाण सुप्पइट्ठकोमारो । तेत्तियमेत्तो संजमकालो तवभट्ठसमयस्स ॥ १४५७

२८००००० । २८००००० । २८००००० ।

वासाओ वीसलक्खा कुमारकालो य अचलणामस्स । तेत्तियमेत्तो[४] संजमकालो तवभट्ठकालो य ॥ १४५८

२०००००० । २०००००० । २०००००० ।

जितशत्रु रुद्रका तेईस लाख छ्यासठ हजार छहसौ छ्यासठ पूर्वप्रमाण कुमारकाल और इतना ही भगतपकाल भी है ॥ १४५१ ॥ पूर्व २३६६६६६६ । २३६६६६६६ ।

जितशत्रु रुद्रके सयमकालका प्रमाण तेईस लाख छ्यासठ हजार छहसौ अडसठ पूर्व है ॥ १४५२ ॥ पूर्व २३६६६६६८ ।

तृतीय रुद्र नामक रुद्रका कुमारकाल और विनिष्टसयमकाल छ्यासठ हजार छहसौ छ्यासठ पूर्वप्रमाण कहा गया है ॥ १४५३ ॥ पूर्व ६६६६६ । ६६६६६ ।

तृतीय रुद्रके सयमकालका प्रमाण छ्यासठ हजार छहसौ अड़सठ पूर्व कहा गया है ॥ १४५४ ॥ पूर्व ६६६६८ ।

वैश्वानर ( विश्वानल ) का कुमार और भगतपकाल तेतीस हजार तीनसौ तेतीस पूर्वप्रमाण कहा गया है ॥ १४५५ ॥ पूर्व ३३३३३ । ३३३३३ ।

वैश्वानर ( विश्वानल ) नामक रुद्रके सयमसमयका प्रमाण तेतीस हजार तीनसौ चौंतीस पूर्व कहा गया है ॥ १४५६ ॥ पूर्व ३३३३४ ।

सुप्रतिष्ठका अट्ठाईस लाख वर्षप्रमाण कुमारकाल, इतना ही सयमकाल और इतना ही तपभ्रष्टकालका भी प्रमाण कहा गया है ॥ १४५७ ॥

वर्ष २८००००० । २८००००० । २८००००० ।

अचल नामक रुद्रका कुमारकाल बीस लाख वर्ष, इतना ही सयमकाल और इतना ही तपभ्रष्टकाल भी है ॥ १४५८ ॥ २०००००० । २०००००० । २०००००० ।

१ द छावट्ठि. २ द अडतीसं ३ द ३३३३८. ४ द ब मेत्ता

वासा सोलसलक्खा छावट्ठिसहस्सछसयछावट्ठी । कोमारभंगकालो पत्तेयं पुंडरीयस्स ॥ १४५९

१६६६६६६ । १६६६६६६ ।

वासा सोलसलक्खा छावट्ठिसहस्सछसयअडसट्ठी । जिणदिक्खगमणकालप्पमाणय पुंडरीयस्स ॥ १४६०

१६६६६६८ ।

तेरसलक्खा वासा तेत्तीससहस्सतिसयतेत्तीसा । अजियधरकोमारो जिणदिक्खाभंगकालो य ॥ १४६१

१३३३३३३ । १३३३३३३ ।

वासा तेरसलक्खा तेत्तीससहस्सतिसयचोत्तीसा । अजियधरस्स एसो जिणिंददिक्खग्गहणकालो ॥ १४६२

१३३३३३४ ।

वासाणं लक्खा छह छासट्ठिसहस्सछसयछावट्ठी । कोमारभंगकालो पत्तेयं अजियणाभिस्स ॥ १४६३

६६६६६६ । ६६६६६६ ।

छलक्खा वासाण छासट्ठिसहस्सछसयअडसट्ठी । जिणरूवधरियकालो परिमाणो अजियणाभिस्स ॥ १४६४

६६६६६८ ।

वरिसाण तिण्णि लक्खा तेत्तीससहस्सतिसयतेत्तीसा । कोमारभट्ठसमया कमसो पीढालरुद्दस्स ॥ १४६५

३३३३३३ । ३३३३३३ ।

तियलक्खाणिं वासा तेत्तीससहस्सतिसयचोत्तीसा । संजमकालपमाणं णिद्दिट्ठं दसमरुद्दस्स ॥ १४६६

३३३३३४ ।

पुण्डरीक रुद्रका कुमारकाल और भगसयमकाल प्रत्येक सोलह लाख छ्यासठ हजार छहसौ छ्यासठ वर्षप्रमाण है ॥ १४५९ ॥ १६६६६६६ । १६६६६६६ ।

पुण्डरीक रुद्रके जिनदीक्षाप्राप्तिकालका प्रमाण सोलह लाख छ्यासठ हजार छहसौ अड़सठ वर्ष कहा गया है ॥ १४६० ॥ १६६६६६८ ।

अजितंधर रुद्रका कुमार और जिनदीक्षाभगकाल तेरह लाख तेतीस हजार तीनसौ तेतीस वर्षप्रमाण कहा गया है ॥ १४६१ ॥ १३३३३३३ । १३३३३३३ ।

तेरह लाख तेतीस हजार तीनसौ चौतीस वर्ष, यह अजितधर रुद्रका जिनेन्द्रदीक्षा-ग्रहणकाल है ॥ १४६२ ॥ १३३३३३४ ।

अजितनाभिके कुमार और भगसंयमकाल प्रत्येक छह लाख छ्यासठ हजार छहसौ छ्यासठ वर्षप्रमाण है ॥ १४६३ ॥ ६६६६६६ । ६६६६६६ ।

अजितनाभिका जिनरूपधारणकाल छह लाख छ्यासठ हजार छहसौ अड़सठ वर्षप्रमाण है ॥ १४६४ ॥ ६६६६६८ ।

पीठाल ( पीठ ) रुद्रका कुमार और भ्रष्टतपकाल क्रमसे तीन लाख तेतीस हजार तीनसौ तेतीस वर्षप्रमाण है ॥ १४६५ ॥ ३३३३३३ । ३३३३३३ ।

दसवें रुद्रके संयमकालका प्रमाण तीन लाख तेतीस हजार तीनसौ चौंतीस वर्ष निर्दिष्ट किया गया है ॥ १४६६ ॥ ३३३३३४ ।

१ द छावट्ठि', ब बासट्ठि. २ ब आवट्ठि.

सगवास कोमारो सजमकालो हवेदि चोत्तीसं । अडवीस भंगकालो एयारसमस्स रुद्दस्स ॥ १४६७

७ । ३४ । २८ ।

दो रुद्दा सत्तमए पंच च्छट्ठम्मि पचमे एक्को । दोण्णि चउत्थे पडिदा एक्करसो तदियणिरयम्मि ॥ १४६८

भीममहभीमरुद्दा महरुद्दो[1] दोण्णि कालमहकाला । दुम्मुहणिरयमुहाधोमुहणामा णव य णारद्दा ॥ १४६९

रुद्दावइ अइरुद्दा पावणिहाणा हवंति सव्वे दे । कलहमहाजुज्झपिया अधोगया वासुदेव[2] व्व ॥ १४७०

उस्सेहआउतित्थयरदेवपच्चक्खभावपहुदीसु । एदाण णारदाण उवएसो अम्ह उच्छिण्णो[3] ॥ १४७१

। णारदा गया ।

कालेसु जिणवराणं चउवीसाण हवंति चउवीसा । ते बाहुबलिप्पमुहा कदप्पा णिरुवमायारा ॥ १४७२

तित्थयरा तग्गुरओ चक्कीबल[4]केसिरुद्दणारद्दा । अंगजकुलयरपुरिसा भविया सिज्झंति णियमेण ॥ १४७३

णिव्वाणे वीरजिणे वासतये अट्ठमासपक्खेसु । गलिदेसुं पंचमओ दुस्समकालो समल्लियदि ॥ १४७४

ग्यारहवे रुद्रका कुमारकाल सात वर्ष, सयमकाल चौतीस वर्ष और भंगसयमकाल अट्ठाईस वर्षप्रमाण है ॥ १४६७ ॥ ७ । ३४ । २८ ।

इन ग्यारह रुद्रोमेसे दो रुद्र सातवे नरकमे, पाच छठेमें, एक पाचवेमें, दो चौथेमें, और ग्यारहवा तृतीय नरकमे गया ॥ १४६८ ॥

भीम, महाभीम, रुद्र, महारुद्र, काल, महाकाल, दुर्मुख, नरकमुख और अधोमुख, ये नौ नारद हुए ॥ १४६९ ॥

ये सब नारद अतिरुद्र होते हुए दूसरोको रुलाया करते है और पापके निधान होते है। सब ही नारद कलह एव महायुद्धप्रिय होनेसे वासुदेवोके समान अधोगत अर्थात् नरकको प्राप्त हुए ॥ १४७० ॥

इन नारदोंकी उंचाई, आयु और तीर्थंकरदेवोके प्रत्यक्षभावादिकके विषयमे हमारे लिये उपदेश नष्ट हो चुका है ॥ १४७१ ॥

नारदोका कथन समाप्त हुआ ।

चौबीस तीर्थंकरोके समयोमे अनुपम आकृतिके धारक वे बाहुबलिप्रमुख चौबीस कामदेव होते है ॥ १४७२ ॥

तीर्थंकर, उनके गुरुजन ( माता-पिता ), चक्रवर्ती, बलदेव, नारायण, रुद्र, नारद, कामदेव और कुलकर पुरुष, ये सब भव्य होते हुए नियमसे सिद्ध होते है ॥ १४७३ ॥

वीर भगवान्का निर्वाण होनेके पश्चात् तीन वर्ष, आठ मास और एक पक्षके व्यतीत हो जानेपर दुषमाकाल प्रवेश करता है ॥ १४७४ ॥

१ द ब महरुद्दा. २ ब वासुदेवो ३ द ब उच्छिण्ण. ४ द ब °बलि.

तप्पढमपवेसम्मिं य वीसाधियइगिसय पि परमाऊ । सगहत्थो उस्सेहो णराण चउवीस पुट्ठट्ठी ॥ १४७५
जादो सिद्धो वीरो तद्दिवसे गोदमो परमणाणी । जादो तस्सि सिद्धे सुधम्मसामी तदो जादो ॥ १४७६
तम्मि कदकम्मणासे जंबूसामि त्ति केवली जादो । तत्थ वि सिद्धिपवण्णे केवलिणो णत्थि अणुबद्धा ॥ १४७७
बासट्ठी वासाणिं गोदमपहुदीण णाणवंताणं । धम्मपयट्टणकाले परिमाण पिंडरूवेण ॥ १४७८
कुंडलगिरिम्मि चरिमो केवलणाणीसु सिरिधरो सिद्धो । चारणरिसीसु चरिमो सुपासचंदाभिधाणो य ॥ १४७९
पण्णसमणेसु चरिमो वइरजसो णाम ओहिणाणीसु[२] । चरिमो सिरिणामो सुदविणयसुसीलादिसंपण्णो ॥ १४८०
मउडधरेसु चरिमो जिणदिक्खं धरदि[३] चंदगुत्तो य । तत्तो मउडधरा दुं[४] प्पव्वज्जं णेव गेण्हंति ॥ १४८१
णंदी य णंदिमित्तो बिदिओ अवराजिदो तइज्जो यं[५] । गोवद्धणो चउत्थो पंचमओ भद्दबाहु त्ति ॥ १४८२
पंच इमे पुरिसवरा चउदसपुव्वी जगम्मि विक्खादा । ते बारसअंगधरा तित्थे सिरिवड्ढमाणस्स ॥ १४८३
पंचाण मेलिदाणं कालपमाणं हवेदि वाससदं । वीदम्मि[६] य पंचमए भरहे सुदकेवली णत्थि ॥ १४८४
। चोद्दसपुव्वी ।

इस दुषमाकालके प्रथम प्रवेशमें मनुष्योंकी उत्कृष्ट आयु एकसौ बीस वर्ष, उंचाई सात हाथ और पृष्ठभागकी हड्डियां चौबीस होती हैं ॥ १४७५ ॥

जिस दिन भगवान् महावीर सिद्ध हुए उसी दिन गौतम गणधर केवलज्ञानको प्राप्त हुए। पुनः गौतमके सिद्ध होनेपर उनके पश्चात् सुधर्मस्वामी केवली हुए ॥ १४७६ ॥

सुधर्मस्वामीके कर्मनाश करने अर्थात् मुक्त होनेपर जम्बूस्वामी केवली हुए। पश्चात् जम्बूस्वामीके भी सिद्धिको प्राप्त होनेपर फिर कोई अनुबद्ध केवली नहीं रहे ॥ १४७७ ॥

गौतमादिक केवलियोंके धर्मप्रवर्तनकालका प्रमाण पिण्डरूपसे बासठ वर्ष है ॥ १४७८ ॥

केवलज्ञानियोंमें अन्तिम श्रीधर कुण्डलगिरिसे सिद्ध हुए, और चारणऋषियोंमें अन्तिम सुपार्श्वचन्द्र नामक ऋषि हुए ॥ १४७९ ॥

प्रज्ञाश्रमणोंमें अन्तिम वज्रयश और अवधिज्ञानियोंमें अन्तिम श्रुत, विनय एवं सुशीलादिसे सम्पन्न श्री नामक ऋषि हुए ॥ १४८० ॥

मुकुटधरोंमें अन्तिम चन्द्रगुप्तने जिनदीक्षा धारण की। इसके पश्चात् मुकुटधारी प्रव्रज्याको ग्रहण नहीं करते ॥ १४८१ ॥

नन्दी, द्वितीय नन्दिमित्र, तृतीय अपराजित, चतुर्थ गोवर्द्धन और पंचम भद्रबाहु, इसप्रकार ये पांच पुरुषोत्तम जगमें 'चौदहपूर्वी' इस नामसे विख्यात हुए। वे बारह अंगोंके धारक पांचों श्रुतकेवली श्रीवर्धमान स्वामीके तीर्थमें हुए ॥ १४८२-१४८३ ॥

इन पांचों श्रुतकेवलियोंका काल मिलाकर सौ वर्ष होता है। पांचवें श्रुतकेवलीके पश्चात् फिर भरतक्षेत्रमें कोई श्रुतकेवली नहीं हुआ ॥ १४८४ ॥

चौदह पूर्वधारियोंका कथन समाप्त हुआ।

१ द ब 'पवेसि सव्विय. २ द ब 'णाणिस्स ३ द धरिदि. ४ द ब दो. ५ द ब अवराजिद तइ जाइ. ६ द ब वीरम्मि.

पढमो विसाहणामो पुट्ठिल्लो खत्तिओ जओ णागो । सिद्धत्थो धिदिसेणो विजओ बुद्धिल्लगंगदेवा य ॥ १४८५
एक्करसो य सुधम्मो दसपुव्वधरा इमे सुविक्खादा । पारंपरिओवगदो[1] तेसीदि सदं च ताण वासाणिं ॥ १४८६

१८३ ।

सव्वेसु वि कालवसा तेसु अदीदेसु भरहखेत्तम्मि । वियसंतभव्वकमला ण संति[2] दसपुव्विदिवसयरा ॥ १४८७

। दसपुव्वी ।

णक्खत्तो जयपालो पंडुयधुवसेणकंसआइरिया । एक्कारसंगधारी पंच इमे वीरतित्थम्मि ॥ १४८८
दोण्णि सया वीसजुदा वासाणं ताण पिंडपरिमाणं । तेसु अतीदे णत्थि हु भरहे एक्कारसंगधरा ॥ १४८९

२२० ।

। एक्कारसंगधरा ।

पढमो सुभद्दणामो जसभद्दो तह य होदि जसबाहू । तुरिमो य लोहणामो[4] एदे आयारअंगधरा ॥ १४९०
सेसेक्करसंगाणं[5] चोद्दसपुव्वाणमेक्कदेसधरा । एक्कसयं अट्ठारसवासजुदं ताण परिमाणं ॥ १४९१

११८ ।

। आचारंगधरा ।

प्रथम विशाख, प्रोष्ठिल, क्षत्रिय, जय, नाग, सिद्धार्थ, धृतिषेण, विजय, बुद्धिल, गंगदेव और सुधर्म, ये ग्यारह आचार्य दश पूर्वके धारी विख्यात हुए है। परंपरासे प्राप्त इन सबका काल एकसौ तेरासी वर्ष है ॥ १४८५-१४८६ ॥ १८३ ।

कालके वश उन सब श्रुतकेवलियोंके अतीत होनेपर भरतक्षेत्रमें भव्यरूपी कमलोंको विकसित करनेवाले दशपूर्वधररूप सूर्य फिर नहीं होते हैं ॥ १४८७ ॥

दशपूर्वियोंका कथन समाप्त हुआ ।

नक्षत्र, जयपाल, पाण्डु, ध्रुवसेन और कंस, ये पांच आचार्य वीर भगवान्‌के तीर्थमें ग्यारह अंगके धारी हुए ॥ १४८८ ॥

इनके कालका प्रमाण पिण्डरूपसे दोसौ बीस वर्ष है। इनके स्वर्गस्थ होनेपर फिर भरतक्षेत्रमें कोई ग्यारह अंगोंके धारक नहीं रहे ॥ १४८९ ॥ २२० ।

ग्यारह अंगोंके धारकोंका कथन समाप्त हुआ ।

प्रथम सुभद्र, तथा फिर यशोभद्र, यशोबाहु और चतुर्थ लोहार्य, ये चार आचार्य आचारांगके धारक हुए ॥ १४९० ॥

उक्त चारों आचार्य आचारांगके सिवाय शेष ग्यारह अंग और चौदह पूर्वोके एक देशके धारक थे । इनके कालका प्रमाण एकसौ अठारह वर्ष है ॥ १४९१ ॥ ११८ ।

आचारांगधारियोंका वर्णन समाप्त हुआ ।

१ ब पारंपरिओवगमदो. २ ब °कमलाणि संति. ३ द पंडुमधुसेण, ब पडुसधुसेण. ४ द ब लोयणामो. ५ द ब °संगाणिं.

तेसु अदीदेसु तदा आचारधरा ण होंति भरहम्मि । गोदममुणिपहुदीणं वासाणं छस्सदाणि तेसीदी ॥ १४९२
६८३ ।

वीससहस्सं तिसदा सत्तारस वच्छराणि सुदतित्थं । धम्मपयट्टणहेदू वोच्छिस्सदि कालदोसेण ॥ १४९३
२०३१७ ।

तेत्तियमेत्ते काले जम्मिस्सदि चाउवण्णसघाओ । अविणी[1] दुम्मेधो[2] वि य असूयको तह य पाएण ॥ १४९४

सत्तभयअडमदेहि संजुत्तो[3] सल्लगारववरेहिं[4] । कलहपिओ रागिट्ठो[5] कूरो कोहालुओ[6] लोओ[7] ॥ १४९५

। सुदितित्थकहण सम्मत्त ।

वीरजिणे[8] सिद्धिगदे चउसदइगिसट्ठिवासपरिमाणे[9] । कालम्मि अदिक्कंते[10] उप्पण्णो एत्थ सकराओ ॥ १४९६
४६१ ।

अहवा वीरे सिद्धे सहस्सणवकम्मि सगसयब्भहिए । पणसीदिम्मि यतीदे पणमासे सकणिओ जादो[11] ॥ १४९७
९७८५ मास ५ । पाठान्तरम् ।

चोद्दससहस्ससगसयतेणउदीवासकालविच्छेदे । वीरेसरसिद्धीदो[12] उप्पण्णो सगणिओ अहवा ॥ १४९८
१४७९३ । पाठान्तरम् ।

इनके स्वर्गस्थ होनेपर भरतक्षेत्रमें फिर कोई आचारांगके धारक नहीं होते । गौतममुनि-प्रभृतिके कालका प्रमाण छहसौ तेरासी वर्ष होता है ॥ १४९२ ॥

६२ + १०० + १८३ + २२० + ११८ = ६८३ ।

जो श्रुततीर्थ धर्मप्रवर्तनका कारण है, वह बीस हजार तीनसौ सत्तरह वर्षोंमे कालदोषसे व्युच्छेदको प्राप्त हो जायगा ॥ १४९३ ॥ २०३१७ ।

इतनेमात्र समयमे चातुर्वर्ण्य संघ जन्म लेता रहेगा । किन्तु लोक प्रायः अविनीत, दुर्बुद्धि, असूयक, सात भय व आठ मदोसे सयुक्त, शल्य एव गारवोसे सहित, कलहप्रिय, रागिष्ठ, क्रूर एव क्रोधी होगा ॥ १४९४-१४९५ ॥

श्रुतितीर्थका कथन समाप्त हुआ ।

वीर जिनेन्द्रके मुक्तिप्राप्त होनेके पश्चात् चारसौ इकसठ वर्षप्रमाण कालके व्यतीत होनेपर यहा शक राजा उत्पन्न हुआ ॥ १४९६ ॥

अथवा, वीर भगवान्के सिद्ध होनेके पश्चात् नौ हजार सातसौ पचासी वर्ष और पाच मासोंके बीत जानेपर शक नृप उत्पन्न हुआ ॥ १४९७ ॥ पाठान्तर ।

वर्ष ९७८५ मास ५ ।

अथवा, वीर भगवान्की मुक्तिके पश्चात् चौदह हजार सातसौ तेरानबै वर्षोंके व्यतीत होनेपर शक नृप उत्पन्न हुआ ॥ १४९८ ॥ १४७९३ । पाठान्तर ।

१ द अवणी. २ द ब दुम्मेधा. ३ द ब संजुत्ता ४ द °गारउवरे एहिं, ब °गारववरे एहिं. ५ ब रागट्ठो. ६ द ब कोहाइओ. ७ द ब लोहो. ८ द ब वीरजिण. ९ द ब °परिमाणो. १० द अदिक्कतो. ११ द ब सकनिज जादा. १२ द वीरेसरस्स सिद्धीदो.

णिव्वाणे वीरजिणे छव्वाससदेसु पचवरिसेसु । पणमासेसु गदेसु सजादो सगणिओ अहवा ॥ १४९९

६०५ मा ५ ।　　　　[ पाठान्तरम् । ]

वीसुत्तरवाससदे विसवो वासाणि सोहिऊण तदो । [1]इगिवीससहस्सेहि भजिदे आऊण खयवड्ढी ॥ १५००

२१० ।[१]

सकणिववासजुदाण चउसदइगिसट्ठि[2]वासपहुदीण । दसजुददोसयहरिदे लद्धं सोहेज्ज विउणसट्ठी ॥ १५०१

तस्सि ज[3] अवसेस तस्सेय पवट्टमाणजेट्ठाऊ । रायतर[4]सु एसा जुत्ती सव्वेसु पत्तेक्क ॥ १५०२

णिव्वाणगदे वीरे चउसदइगिसट्ठिवासविच्छेदे । जादो य सगणरिंदो रज्ज वस[5]स्सं दुसयबादाला[6] ॥ १५०३

४६१ । २४२ ।

दोण्णि सदा पणवण्णा गुत्ताणं[7] चउमुहस्स बादाल । वस्स होदि सहस्स केई एवं परूवंति ॥ १५०४

२५५ । ४२ ।　　　　[ पाठान्तरम् । ]

अथवा, वीर भगवान्के निर्वाणके पश्चात् छहसौ पाच वर्ष और पाच महिनोके चले जानेपर शक नृप उत्पन्न हुआ ॥ १४९९ ॥ वर्ष ६०५ मास ५ ।

एकसौ बीस वर्षोंमेसे बीस वर्षोंको घटाकर जो शेष रहे, उसमें इक्कीस हजारका भाग देनेपर आयुके क्षय-वृद्धिका प्रमाण आता है ॥ १५०० ॥ १२० − २० − २१००० = $\frac{१}{२१०}$ ।

शक नृपके वर्षोंसे युक्त चारसौ इकसठ वर्षप्रभृतिको दोसौ दशसे भाजित करनेपर जो लब्ध आवे उसे दुगुणे साठ अर्थात् एकसौ बीसमेसे कम करनेपर जो अवशिष्ट रहे उतना उसके समयमे प्रवर्तमान उत्कृष्ट आयुका प्रमाण था। यह युक्ति सब अन्य राजाओमेसे प्रत्येकके समयमे भी जानना चाहिये ॥ १५०१–१५०२ ॥

उदाहरण— शक नृप वीरनिर्वाणके पश्चात् ४६१ वर्षमे उत्पन्न हुआ। शकोंका राज्य-काल २४२ वर्ष है।

(१) १२० − { ( ४६१ + २४२ ) − २१० } = ११६$\frac{१३७}{२१०}$ वर्ष शकराज्यके अन्तमे उत्कृष्ट आयुका प्रमाण।

(२) १२० − { ( ९७८५$\frac{५}{१२}$ + २४२ ) − २१० } = ७२$\frac{६३१}{२५२०}$ वर्ष ।

(३) १२० − { ( १४७९३ + २४२ ) − २१० } = ४८$\frac{१७}{४२}$ वर्ष ।

(४) १२० − { ( ६०५$\frac{५}{१२}$ + २४२ ) − २१० } = ११५$\frac{२४३१}{२५२०}$ वर्ष ।

वीर भगवान्के निर्वाणके पश्चात् चारसौ इकसठ वर्षोंके बीतनेपर शक नरेन्द्र उत्पन्न हुआ। इस वशके राज्यकालका प्रमाण दोसौ ब्यालीस वर्ष है ॥ १५०३ ॥ ४६१ । २४२ ।

गुप्तोके राज्यकालका प्रमाण दोसौ पचवन वर्ष और चतुर्मुखके राज्यकालका प्रमाण ब्यालीस वर्ष है। इस सबको मिलानेपर एक हजार वर्ष होते है, ऐसा कितने ही आचार्य निरूपण करते है ॥ १५०४ ॥ २५५ । ४२ ।

४६१ + २४२ + २५५ + ४२ = १००० वर्ष ।

१ द २१०, ब २१०० ।. २ द ब °वीस. ३ द ब तिस्सज्जं. ४ द ब पारतरेसु. ५ द ब वस्सस्स. ६ द दुयबादाला ७ ब उत्ताण.

जक्काले[1] वीरजिणो णिस्सेयससंपयं समावण्णो । तक्काले अभिसित्तो पालयणामो अवंतिसुदो ॥ १५०५
पालकरज्जं सट्ठिं इगिसयपणवण्ण विजयवसभवा । चाल मुरुदयवंसा[2] तीस वस्सा सुपुस्समित्तम्मि ॥ १५०६
६० । १५५ । ४० । ३० ।
वसुमित्तअग्गिमित्ता सट्ठी गंधव्वया वि सयमेक्कं । णरवाहणा य चालं तत्तो भत्थट्ठणा जादा ॥ १५०७
६० । १०० । ४० ।
भत्थट्ठणाण कालो दोण्णि सयाइं हवंति बादाला । तत्तो गुत्ता ताणं रज्जे दोण्णि य सयाणि[3] इगितीसा ॥ १५०८
२४२ । २३१ ।
तत्तो कक्की जादो इंदसुदो तस्स चउमुहो णामो । सत्तरि वरिसा आऊ विगुणियइगिवीस रज्जतो[4] ॥ १५०९
७० । ४२ ।
आचारंगधरादो पणहत्तरिजुत्तदुसयवासेसुं । वोलीणेसु बद्धो पट्टो कक्किस्स णरवइणो ॥ १५१०
२७५ ।
अह साहियाण कक्की णियजोग्गे[5] जणपदे पयत्तेण । सुक्कं जाचदि[6] लुद्धो पिंडग्गं[7] जाव ताव समणाओ ॥ १५११

जिस कालमें वीर भगवान्‌ने निश्रेयससंपदाको प्राप्त किया था, उसी समय पालक नामक अवन्तिसुतका राज्याभिषेक हुआ ॥ १५०५ ॥

साठ वर्ष पालकका, एकसौ पचवन वर्ष विजयवंशियोंका, चालीस वर्ष मुरुडवंशियोंका, और तीस वर्ष पुष्यमित्रका राज्य रहा ॥ १५०६ ॥ ६० । १५५ । ४० । ३० ।

इसके पश्चात् साठ वर्ष वसुमित्र-अग्निमित्र, एकसौ वर्ष गन्धर्व, और नरवाहन चालीस वर्ष राज्य करते रहे । पश्चात् भृत्य-आंध्र (?) उत्पन्न हुए ॥ १५०७ ॥

६० । १०० । ४० ।

इन भृत्य-आन्ध्रोंका काल दोसौ ब्यालीस वर्ष है । इसके पश्चात् फिर गुप्तवंशी हुए, जिनके राज्यकालका प्रमाण दोसौ इकतीस वर्ष रहा है ॥ १५०८ ॥ २४२ । २३१ ।

फिर इसके पश्चात् इन्द्रका सुत कल्की उत्पन्न हुआ । इसका नाम चतुर्मुख, आयु सत्तर वर्ष, और राज्यकाल दुगुणित इक्कीस अर्थात् ब्यालीस वर्षप्रमाण रहा ॥ १५०९ ॥ ७० । ४२ ।

६० + १५५ + ४० + ३० + ६० + १०० + ४० + २४२ + २३१ + ४२ = १००० वर्ष ।

आचारांगधरोंके पश्चात् दोसौ पचत्तर वर्षोंके व्यतीत होनेपर कल्की नरपतिको पट्ट बांधा गया था ॥ १५१० ॥ २७५ ।　　　　६८३ + २७५ + ४२ = १००० वर्ष ।

तदनन्तर वह कल्की प्रयत्नपूर्वक अपने योग्य जनपदोंको सिद्ध करके लोभको प्राप्त होता हुआ मुनियोंके आहारमेंसे भी अग्रपिंडको शुल्क मागने लगा ॥ १५११ ॥

१ द ब जे कारि. २ द मुरुदवसा. ३ द ब सयामि. ४ द ब रज्जचो. ५ ब णियजोग्गो. ६ द ब जातदि. ७ द ब पिंक.

दादूणं पिडग्गं समणा कालो य अतराण पि । गच्छंति ओहिणाणं उप्पज्जइ तेसु एक्कम्मि[1] ॥ १५१२
अह को वि असुरदेवो[2] ओहीदो मुणिगणाण उवसग्ग । णादूणं तं कक्किं मारेदि हु धम्मदोहि त्ति ॥ १५१३
कक्किसुदो अजिदजयणामो[3] रक्ख त्ति णमदि तच्चरणे । त रक्खदि असुरदेओ धम्मे रज्ज करेज्ज त्ति ॥ १५१४ ६
तत्तो दोवे वासो[4] सम्मद्धम्मो पयट्टदि जणाण । कमसो दिवसे दिवसे कालमहप्पेण हाएदे ॥ १५१५
एव वस्ससहस्से पुह पुह कक्की हवेइ एक्केको[5] । पचसयवच्छरेसु एक्केको तह य उवकक्की ॥ १५१६
कक्की पडि एक्केकं दुस्समसाहुस्स ओहिणाण पि । सघा य चादुवण्णा थोवा जायति तक्काले ॥ १५१७
चडालसबरपाणा पुलिदणाहलचिलाय[6]पहुदीओ । दीसंति णरा बहवो पुव्वणिबद्धेहिं पावेहिं ॥ १५१८
दीणाणाहा कूरा णाणाविहवाहिवेयणाजुत्ता । खप्परकरकहत्था देसतरगमेण सतत्ता ॥ १५१९
एव दुस्समकाले हीयते धम्मआउउदयादी । अंते विसमसहाओ उप्पज्जदि एक्कवीसमो कक्की ॥ १५२०

तब श्रमण ( मुनि ) अग्रपिण्डको देकर और ' यह अन्तरायोंका काल है ' ऐसा समझकर [ निराहार ] चले जाते है । उस समय उनमेसे किसी एकको अवधिज्ञान उत्पन्न हो जाता है ॥ १५१२ ॥

इसके पश्चात् कोई असुरदेव अवधिज्ञानसे मुनिगणोके उपसर्गको जानकर और धर्मका द्रोही मानकर उस कल्कीको मार डालता है ॥ १५१३ ॥

तब अजितजय नामक उस कल्कीका पुत्र ' रक्षा करो ' इसप्रकार कहकर उस देवके चरणोमे नमस्कार करता है । तब वह देव ' धर्मपूर्वक राज्य करो ' इसप्रकार कहकर उसकी रक्षा करता है ॥ १५१४ ॥

इसके पश्चात् दो वर्ष तक लोगोमें समीचीन धर्मकी प्रवृत्ति रहती है । फिर क्रमशः कालके माहात्म्यसे वह प्रतिदिन हीन होती जाती है ॥ १५१५ ॥

इसप्रकार एक हजार वर्षोंके पश्चात् पृथक् पृथक् एक एक कल्की, तथा पाचसौ वर्षोंके पश्चात् एक एक उपकल्की होता है ॥ १५१६ ॥

प्रत्येक कल्कीके प्रति एक एक दुषमाकालवर्ती साधुको अवधिज्ञान प्राप्त होता है और उसके समयमे चातुवर्ण्य सघ भी अल्प होजाते है ॥ १५१७ ॥

उस समय पूर्वमे बाधे हुए पापोके उदयसे चण्डाल, शबर, श्वपच, पुलिन्द, लाहल ( म्लेच्छविशेष ) और किरातप्रभृति, तथा दीन, अनाथ, क्रूर, और जो नाना प्रकारकी व्याधि एव वेदनासे युक्त है, हाथोमें खप्पर तथा भिक्षापात्रको लिये हुए हैं, और देशान्तरगमनसे संतप्त हैं, ऐसे बहुतसे मनुष्य दिखते है ॥ १५१८–१५१९ ॥

इसप्रकारसे दुषमाकालमे धर्म, आयु और उंचाई आदि कम होती जाती है । फिर अन्तमे विषम स्वभाववाला इक्कीसवा कल्की उत्पन्न होता है ॥ १५२० ॥

१ द ब एक्कंपि. २ द ब असुरदेवा. ३ द ब अदिदजयणामो ४ द ब वासो. ५ ब हवे इक्केको. ६ द चिलाण, ब चिलाण.

वीरगजाभिधाणो[1] तक्काले मुणिवरो भवे एक्को। सव्वसिरी तह विरदी सावयजुगमग्गिदत्तपंगुसिरी[2] ॥ १५२१

आणाए कक्किणिओ णियजोग्गे साहिदूण जणपदए ।
सो कोइ णत्थि मणुओ जो मम ण वस त्ति भणदि मतिवरे[3] ॥ १५२२

अह विण्णविति मती सामियं[4] एक्को मुणी वसो णत्थि। तत्तो भणेदि कक्की कहह रिसी कोविणीओ[5] सो ॥ १५२३
सचिवा[6] चवति सामिय सयलअहिंसावदाण आधारो । सतो विमोक्कसगो तणुट्ठाणकारणेण[7] मुणी ॥ १५२४
परघरदुवारएसु[8] मज्झण्हे कायदरिसण किच्चा । पासुयमसणं भुजदि[9] पाणिपुडे विग्घपरिहीणं[10] ॥ १५२५
सोदूण मंतिवयण भणेदि कक्की अहिंसवदधारी । कहि[11] सो वच्चदि पावो अप्पा जाणहि य सव्वभंगीहि[12] ॥ १५२६
त तस्स अग्गपिड सुक्क गेण्हेहु[13] अप्पघादिस्स । अथ जाचिदम्हि पिडे दादूण मुणिवरो तुरिद ॥ १५२७
कादूणमतराय गच्छदि पावेदि ओहिणाण पि । अक्कारिय अग्गिलय पगुसिरीविरदिसव्वसिरी[14] ॥ १५२८
भासइ पसण्णहिदओ दुस्समकालस्स जादमवसाण । तुम्हम्हं[15] तिदिणमाऊ एसो अवसाणकक्की हु ॥ १५२९
ताहे चत्तारि जणा चउविहआहारसगपहुदीण । जावज्जीव छडिय सण्णासं ते करती य[16] ॥ १५३०

उसके समयमे वीरागज नामक एक मुनि, सर्वश्री नामक आर्यिका तथा अग्निदत्त (अग्निल) और पगुश्री नामक श्रावकयुगल ( श्रावक-श्राविका ) होते हैं ॥ १५२१ ॥

वह कल्की आज्ञासे अपने योग्य जनपदोको सिद्ध करके मन्त्रिवरोसे कहता है कि ऐसा कोई पुरुष तो नहीं है जो मेरे वशमे न हो ? ॥ १५२२ ॥

तब मत्री निवेदन करते है कि हे स्वामिन् ! एक मुनि आपके वशमे नहीं है। तब कल्की कहता है कि कहो वह अविनीत मुनि कौन है ? इसके उत्तरमे सचिव अर्थात् मत्री कहते हैं कि हे स्वामिन् ! सकल अहिंसाव्रतोका आधारभूत वह मुनि विमुक्तसग अर्थात् परिग्रहसे रहित होता हुआ शरीरकी स्थितिके निमित्त दूसरोंके घरद्वारोपर कायको दिखलाकर मध्याह्नकालमे अपने हस्तपुटमे विघ्नरहित प्राशुक अशनको ग्रहण करता है ॥ १५२३–१५२५ ॥

इसप्रकार मत्रिवचनको सुनकर वह कल्की कहता है कि वह अहिंसाव्रतका धारी पापी कहा जाता है, यह तुम स्वय सर्व प्रकारसे पता लगाओ। उस आत्मघाती मुनिके प्रथम पिण्डको शुल्कके रूपमे ग्रहण करो। तत्पश्चात् [ कल्कीकी आज्ञानुसार ] प्रथम पिंडके मागे जानेपर मुनीन्द्र तुरंत उसे देकर और अन्तराय करके वापिस चले जाते है तथा अवधिज्ञानको भी प्राप्त करते है। उस समय वे मुनीन्द्र अग्निल श्रावक, पगुश्री श्राविका और सर्वश्री आर्यिकाको बुलाकर प्रसन्नचित्त होते हुए कहते हैं कि अब दुषमाकालका अन्त आचुका है, तुम्हारी और हमारी तीन दिनकी आयु शेष है, और यह अन्तिम कल्की है ॥ १५२६–१५२९ ॥

तब वे चारों जन चार प्रकारके आहार और परिग्रहादिकको जन्मपर्यन्त छोड़कर सन्यासको ग्रहण करते हैं ॥ १५३० ॥

१ द ब 'मिधाणा २ द ब मग्गिदत्ति ३ द मतिपुरो, ब मतिपुरे. ४ द ब सामय. ५ द ब केविणीआओ ६ द ब सचिवी ७ द ब तणुवाण ८ द ब परपर°. ९ द पासुयमसण हि, ब पासुयमसणहिं १० द ब विप्पुपरिहीण ११ द ब कह १२ द ब जायणदि सव्वमगीहिं. १३ द ब गेण्हेव. १४ द ब 'सव्वसिद्धीहिं. १५ द तुम्हम्हि १६ द ब करतीए

कत्तियबहुलस्सते सादीसु दिणयरम्मि उग्गमिए । कियसण्णासो[1] सव्वे पावंति समाहिमरण हि ॥ १५३१
उवहिउवमाउजुत्तो[2] सोधम्मे मुणिवरो[3] तदो जादो। तम्मि य ते तिण्णि जणा साधियपलिदोवमाउजुदा[4]॥ १५३२
तद्दिवसे मज्झण्हे कयकोहो को वि असुरवरदेओ । मारेदि कक्किराय अग्गी णासेदि दिणयरत्थमणे ॥ १५३३
एवमिगिवीस कक्की उवकक्की तेत्तिया य घम्माए। जम्मंति धम्मदोहा जलणिहिउवमाणआउजुदा ॥ १५३४
वासतए अडमासे पक्खे गलिदम्मि पविसदे तत्तो । सो अदिदुस्समणामो छट्ठो कालो महाविसमो ॥ १५३५

वा ३, मा ८, दि १५ ।

तस्स पढमप्पएसे तिहत्थदेहो[5] अहुट्टहत्थो य । तह बारह पुट्ठट्ठी परमाऊ वीस वासाणि ॥ १५३६

३ । ७/२ । १२ । २० ।

मूलप्फलमच्छादी सव्वाण माणुसाण आहारो । तहि[6] वासा वच्छा गेहप्पहुदी णरा ण दीसंति ॥ १५३७
तत्तो णग्गा सव्वे भवणविहीणा वणेसु हिंडता । सव्वंगधूमवण्णा[7] गोधम्मपरायणा कूरा ॥ १५३८

वे सब कार्तिक मासके कृष्णपक्षके अन्तमें अर्थात् अमावस्याके दिन सूर्यके स्वाति नक्षत्रके ऊपर उदित रहनेपर सन्यासको करके समाधिमरणको प्राप्त करते हैं ॥ १५३१ ॥

समाधिमरणके पश्चात् वीरागद मुनि एक सागरोपम आयुसे युक्त होते हुए सौधर्म स्वर्गमे उत्पन्न हुए ( होगे ) और वे तीनो जन भी एक पल्योपमसे कुछ अधिक आयुको लेकर वहांपर ही ( सौधर्म स्वर्गमे ) उत्पन्न होगे ॥ १५३२ ॥

उसी दिन मध्याह्नकालमे क्रोधको प्राप्त हुआ कोई असुरकुमार जातिका उत्तम देव कल्की राजाको मारता है और सूर्यास्तसमयमे अग्नि नष्ट होती है ॥ १५३३ ॥

इसप्रकार इक्कीस कल्की और इतने ही उपकल्की धर्मके द्रोहसे एक सागरोपम आयुसे युक्त होकर घर्मा पृथिवीमे जन्म लेते है ॥ १५३४ ॥

इसके पश्चात् तीन वर्ष, आठ मास और एक पक्षके बीत जानेपर महा विषम वह अति-दुषमा नामक छठा काल प्रविष्ट होता है ॥ १५३५ ॥ वर्ष ३, मास ८, दिन १५ ।

उसके प्रथम प्रवेशमे शरीरकी उंचाई तीन अथवा साढे तीन हाथ, पृष्ठभागकी हड्डिय बारह और उत्कृष्ट आयु बीस वर्षप्रमाण होती है ॥ १५३६ ॥ ३ । ७/२ । १२ । २० ।

उस कालमे सब मनुष्योका आहार मूल, फल और मत्स्यादिक होते है । उस समय वस्त्र, वृक्ष और मकानादिक मनुष्योको दिखाई नहीं देते ॥ १५३७ ॥

इसीलिये सब मनुष्य नगे और भवनोसे रहित होकर वनोंमे घूमते है । उस समयके लोग सर्वांग धूम्रवर्ण, गोधर्मपरायण अर्थात् पशुओं जैसा आचरण करनेवाले, क्रूर, बहिरे, अन्धे,

१ द ब कियसण्णासो. २ द ब °जुत्ता ३ द ब मुणिवरे. ४ द ब जुदो. ५ द दुहत्थवेदओ, ब तिहत्थदेहओ ६ द थावे, ब थादे ७ द ब °धूमवण्णो.

बहिरा अंधा काणा मूका दारिद्दकोवपरिपुण्णा । दीणा वाणररूवा अइमेच्छा[1] हुंडसंठाणा ॥ १५३९
कुज्जा वामणतणुओ[2] णाणाविहवाहिवेयणावियला[3] । बहुकोहलोहमोहा पउराहूवा सहावपाविट्ठा ॥ १५४०
संबद्धसजणबंधवधणपुत्तकलत्तमित्तपरिहीणा । पुदिदगपुदिदकेसा जूवालिक्खाहि सछण्णा ॥ १५४१
णारयतिरियगदीदो आगदजीवा हु एत्थ जम्मंति । मरिदूण य अइघोरे णिरए तिरियम्मि जायंते ॥ १५४२
उच्छेहआउविरिया दिवसे दिवसम्मि ताण हीयंते । दुक्खाण ताण कहिदु को सक्कइ एक्कजीहाए ॥ १५४३
उणवण्णदिवसविरहिदइगिवीससहस्सवस्सविच्छेदे[4] । जतुभयकरकालो पलयो त्ति पयट्टदे घोरो[5] ॥ १५४४
ताहे गरुवगभीरो पसरदि पवणो रउद्दसवट्टो[6] । तरुगिरिसिलपहुदीण कुणोदि चुण्णाइ सत्तदिणे ॥ १५४५
तरुगिरिभंगेहि णरा तिरिया य लहंति गुरुवदुक्खाइ । इच्छंति वसणठाण[7] विलवंति बहुप्पयारेण ॥ १५४६
गंगासिंधुणदीण वेयड्ढवणंतरम्मि पविसंति । पुह पुह सखेज्जाइ बाहत्तरि सयलजुवलाइ ॥ १५४७
देवा विज्जाहरया कारुण्णपरा णराण तिरियाण । सखेज्जजीवरासि खिवंति तेसु पएसेसु ॥ १५४८

काने, गूगे, दारिद्र्य एव क्रोधसे परिपूर्ण, दीन, बन्दर जैसे रूपवाले, अतिम्लेच्छ, हुण्डकसस्थानसे युक्त, कुबडे, बौने शरीरवाले, नाना प्रकारकी व्याधि और वेदनासे विकल, बहुत क्रोध, लोभ एव मोहसे सयुक्त, प्रचुर क्षोभसे युक्त, स्वभावसे ही पापिष्ठ, सबन्धी, स्वजन, बान्धव, धन, पुत्र, कलत्र और मित्रोसे विहीन, पूतिक अर्थात् दुर्गन्धयुक्त शरीर एव दूषित केशोसे सयुक्त, तथा जू और लीख आदिसे आच्छन्न होते है ॥ १५३८–१५४१ ॥

इस कालमे नरक और तिर्यंच गतिसे आये हुए जीव ही यहा जन्म लेते है तथा यहासे मरकर वे अत्यन्त घोर नरक व तिर्यंच गतिमे उत्पन्न होते हैं ॥ १५४२ ॥

दिन-प्रतिदिन उन जीवोंकी उचाई, आयु और वीर्य हीन होते जाते है । इनके दु:खोंको एक जिह्वासे कहनेके लिये भला कौन समर्थ हो सकता है ? ॥ १५४३ ॥

उनचास दिन कम इक्कीस हजार वर्षोके बीतनेपर जन्तुओको भयदायक घोर प्रलय-काल प्रवृत्त होता है ॥ १५४४ ॥

उस समय महा गम्भीर एव भीषण सवर्तक वायु चलती है, जो सात दिन तक वृक्ष, पर्वत और शिलाप्रभृतिको चूर्ण करती है ॥ १५४५ ॥

वृक्ष और पर्वतोंके भग होनेसे मनुष्य एव तिर्यंच महा दुखको प्राप्त करते हैं तथा वस्त्र और स्थानकी अभिलाषा करते हुए बहुत प्रकारसे विलाप करते है ॥ १५४६ ॥

इस समय पृथक् पृथक् सख्यात व सम्पूर्ण बहत्तर युगल गंगा-सिन्धु नदियोकी वेदी और विजयार्द्धवनके मध्यमे प्रवेश करते हैं ॥ १५४७ ॥

इसके अतिरिक्त देव और विद्याधर दयार्द्र होकर मनुष्य और तिर्यंचोमेसे सख्यात जीव-राशिको उन प्रदेशोमें ले जाकर रखते हैं ॥ १५४८ ॥

१ द ब अइमेक्का. २ द ब वामणतणुणा. ३ ब विउला. ४ द ब °विच्छेदो. ५ द ब घोरे. ६ द ब °संवट्टा. ७ द वासणट्ठाण.

ताहे गभीरगज्जी मेघा[1] मुंचति तुहिणखारजल । विसमलिल पत्तेक्क पत्तेक्क सत्त दिवसाणि ॥ १५४९
धूमो धूली वज्ज जलतजाला य दुप्पेच्छा[2] । वरिसति जलदणिवहा एक्केक्क सत्त दिवसाणि ॥ १५५०[3]
एव कमेण भरहे अज्जाखडम्मि जोयण एक्क । चित्ताए उवरि ठिदा दज्झइ वड्ढिगदा भूमी ॥ १५५१
वज्जमहग्गिबलेण अज्जाखडस्स वड्ढिया[4] भूमी । पुव्विल्लखधरूव मुत्तूणं जादि लोयत ॥ १५५२
ताहे[5] अज्जाखड दप्पणतलतुलिदकतिसमवट्ठ । गयधूलिपककलुस होइ सम सेसभूमीहि ॥ १५५३
तत्थुवत्थिदणराण हत्थ[6] उदओ य सोलस वस्सा । अहवा पण्णरसाऊ विरियादी तदणुरूवा य ॥ १५५४
तत्तो पविसदि रम्मो कालो उस्सप्पिणि त्ति विक्खादो[7] । पढमो अइदुस्समओ दुइज्जओ दुस्समाणामा ॥ १५५५
दुस्समसुसमो तदिओ चउत्थओ सुसमदुस्समो णामा पचमओ तह सुसमो जणप्पिओ सुसमसुसमओ छट्ठो॥ १५५६
एदाण कालमाण अवसप्पिणिकालमाणसारिच्छ । उच्छेहआउपहुदी दिवसे दिवसम्मि वड्ढते ॥ १५५७

उस समय गम्भीर गर्जनासे सहित मेघ तुहिन अर्थात् शीतल और क्षार जल तथा विषजलमेसे प्रत्येकको सात सात दिन तक बरसाते है ॥ १५४९ ॥

इसके अतिरिक्त वे मेघोके समूह धूम, धूलि, वज्र, एव जलती हुई दुष्प्रेक्ष्य ज्वाला, इनमेसे हर एकको सात दिन तक बरसाते है ॥ १५५० ॥

इस क्रमसे भरतक्षेत्रके भीतर आर्यखण्डमे चित्रा पृथिवीके ऊपर स्थित वृद्धिंगत एक योजनकी भूमि जलकर नष्ट हो जाती है ॥ १५५१ ॥

वज्र और महाअग्निके बलसे आर्यखण्डकी बढी हुई भूमि अपने पूर्ववर्ती स्कन्ध स्वरूपको छोडकर लोकान्त तक पहुच जाती है ॥ १५५२ ॥

उस समय आर्यखण्ड शेष भूमियोके समान दर्पणतलके सदृश कान्तिसे स्थित और धूलि एव कीचडकी कलुपतासे रहित हो जाता है ॥ १५५३ ॥

वहापर उपस्थित मनुष्योकी उचाई एक हाथ, आयु सोलह अथवा पन्द्रह वर्षप्रमाण और वीर्यादिक भी तदनुसार ही होते है ॥ १५५४ ॥

इसके पश्चात् उत्सर्पिणी इस नामसे विख्यात रमणीय काल प्रवेश करता है। इसके छह भेदोंमेसे प्रथम अतिदुषमा, द्वितीय दुपमा, तृतीय दुषमसुषमा, चतुर्थ सुपमदुषमा, पाचवा सुपमा और छठा जनोको प्रिय सुपमसुषमा है ॥ १५५५-१५५६ ॥

इनका कालप्रमाण अवसर्पिणीकालप्रमाणके सदृश होता है। इस उत्सर्पिणीकालमें उंचाई और आयु आदिक दिन-प्रतिदिन बढ़ती ही जाती हैं ॥ १५५७ ॥

१ द ब मेघो २ द ब दुपेच्छे. ३ एषा गाथा ब-पुस्तके नास्ति. ४ द ब वड्ढिका. ५ द ब तहे. ६ ब हत्थु. ७ द विक्खाओ.

अइदुस्समकाल २१००० । दु २१००० । दुसमसुसम सा १००००००००००००००  रिण वास ४२००० । सा २०००००००००००००० । सा ३०००००००००००००० । सु सा ४००००००००००००००० ।

पोक्खरमेघा सलिलं वरिसंति दिणाणि सत्त सुहजणणं । वज्जग्गिणिए दड्ढा भूमी सयला वि सीयला होदि ॥ १५५८

वरिसंति खीरमेघा खीरजलं तेत्तियाणि दिवसाणि । खीरजलेहिं भरिदा सच्छाया होदि सा भूमी ॥ १५५९

तत्तो अमिदपयोदा अमिदं वरिसंति सत्त दिवसाणि । अमिदेण सित्ताए महिए जायंति वेल्लिगोम्मादी ॥ १५६०

ताधे रसजलवाहा दिव्वरसं पवरिसंति सत्तदिणे । दिव्वरसेणाउण्णा रसवंता होंति ते सव्वे ॥ १५६१

विविहरसोसहिभरिदा भूमी सुस्सादपरिणदा होदि । तत्तो सीयलगंधं णादित्ता णिस्सरंति णरतिरिया ॥ १५६२

फलमूलदलप्पहुदिं छुहिदा खादंति मत्तपहुदीणं । णग्गा गोधम्मपरा णरतिरिया वणपएसेसु ॥ १५६३

तक्कालपढमभाए आऊ पण्णरस सोलस समा वा । उच्छेहो इगिहत्थं वड्ढंते आउपहुदीणि ॥ १५६४

अतिदुषमा २१००० वर्ष । दुषमा २१००० वर्ष । दुषमसुषमा सागर १०००००००००००००० — वर्ष ४२००० । सु दु. सा. २०००००००००००००० । सु. सा. ३०००००००००००००० । सु सु. सा ४०००००००००००००० ।

उत्सर्पिणीकालके प्रारम्भमें पुष्कर मेघ सात दिन तक सुखोत्पादक जलको बरसाते हैं, जिससे वज्राग्निसे जली हुई सम्पूर्ण पृथिवी शीतल हो जाती है ॥ १५५८ ॥

क्षीरमेघ उतने ही दिन तक क्षीरजलकी वर्षा करते हैं । इसप्रकार क्षीरजलसे भरी हुई यह पृथिवी उत्तम कान्तियुक्त हो जाती है ॥ १५५९ ॥

इसके पश्चात् सात दिन तक अमृतमेघ अमृतकी वर्षा करते हैं । इसप्रकार अमृतसे अभिषिक्त भूमिपर लता, गुल्म इत्यादि उगने लगते हैं ॥ १५६० ॥

उस समय रसमेघ सात दिन तक दिव्य रसकी वर्षा करते हैं । इस दिव्य रससे परिपूर्ण वे सब रसवाले हो जाते हैं ॥ १५६१ ॥

विविध रसपूर्ण औषधियोंसे भरी हुई भूमि सुस्वादपरिणत हो जाती है । पश्चात् शीतल-गंधको ग्रहणकर वे मनुष्य और तिर्यंच गुफाओंसे बाहर निकल आते हैं ॥ १५६२ ॥

उस समय मनुष्य और तिर्यंच नग्न रहकर गोधर्मपरायण अर्थात् पशुओं जैसा आचरण करते हुए क्षुधित होकर वनप्रदेशोंमें मत्त ( धतूरा ) आदि वृक्षोंके फल, मूल एवं पत्ते आदिको खाते हैं ॥ १५६३ ॥

उस कालके प्रथम भागमें आयु पन्द्रह अथवा सोलह वर्ष और उंचाई एक हाथप्रमाण होती है । इसके आगे वे आयु आदि बढ़ती ही जाती हैं ॥ १५६४ ॥

---

१ ब बल्लि°. २ द ब णादित्ते. ३ द ब छुदिद

आऊ तेजो बुद्धी बाहुबल तह य देहउच्छेहो । खतिधिदिप्पहुदीओ कालसहावेण वड्ढंति ॥ १५६५

एव वोलीणेसुं इगिवीससहस्ससखवासेसु । पूरेदि भरहखेत्ते कालो अदिदुस्समो णाम ॥ १५६६

। अदिदुस्सम समत्त ।

ताहे दुस्समकालो पविसदि तस्सि च मणुवतिरियाण । आहारो पुव्व चिय[1] वीससहस्सावधि जाव ॥ १५६७

२०००० ।

तस्स पढमप्पवेसे वीस वासाणि होइ परमाऊ । उदओ य तिण्णि हत्था आउठहत्थो[2] चवति परे ॥ १५६८

२० । ३ । ७ ।
२

वाससहस्से सेसे उप्पत्ती कुलकराण भरहम्मि । अथ चोद्दसाण ताण कमेण णामाणि वोच्छामि ॥ १५६९

कणओ कणयप्पहकणदरायकणयद्धजा कणयपुखो ।

णलिणो[3] णलिणप्पहणलिणरायणलिणद्धजा णलिणपुखो ॥ १५७०

पउमपहपउमराजा पउमद्धयपउमपुखणामा य । आदिमकुलकरउदओ चउ हत्था अतिमस्स सत्तेव ॥ १५७१

सेसाण उस्सेहे[5] सपदि अम्हाण णत्थि उवदेसो । कुलकरपहुदी णामा एदाण होंति गुणणामा ॥ १५७२

४ । ७ ।

आयु, तेज, बुद्धि, बाहुबल, देहकी उचाई, क्षमा तथा धृति ( धैर्य ) इत्यादि सब काल-स्वभावसे उत्तरोत्तर बढते जाते है ॥ १५६५ ॥

इसप्रकार इक्कीस हजार सख्याप्रमाण वर्षोंके बीत जानेपर भरतक्षेत्रमे अतिदुषमा नामक काल पूर्ण होता है ॥ १५६६ ॥

अतिदुषमा काल समाप्त हुआ ।

तब दुषमाकालका प्रवेश होता है । इस कालमे मनुष्य-तिर्यञ्चोका आहार बीस हजार वर्ष तक पहिलेके ही समान रहता है ॥ १५६७ ॥ २०००० ।

इस कालके प्रथम प्रवेशमे उत्कृष्ट आयु बीस वर्ष और उचाई तीन हाथप्रमाण होती है। दूसरे आचार्य उचाई साढे तीन हाथप्रमाण कहते है ॥ १५६८ ॥ आयु २० । उत्सेध ३ । $\frac{७}{२}$ ।

इस कालमे एक हजार वर्षोंके शेष रहनेपर भरतक्षेत्रमे चौदह कुलकरोकी उत्पत्ति होने लगती है । अब क्रमसे उन कुलकरोंके नामोको कहता हू ॥ १५६९ ॥

कनक[1], कनकप्रभ[2], कनकराज[3], कनकध्वज[4], कनकपुख[5] ( कनकपुगव ), नलिन[6], नलिनप्रभ[7], नलिनराज[8], नलिनध्वज[9], नलिनपुख[10] ( नलिनपुगव ), पद्मप्रभ[11], पद्मराज[12], पद्मध्वज[13], और पद्मपुख[14] ( पद्म-पुगव ), ये क्रमसे उन चौदह कुलकरोके नाम हैं । इनमेसे प्रथम कुलकरकी उचाई चार हाथ और अन्तिम कुलकरकी उचाई सात हाथ होती है ॥ १५७०-१५७१ ॥ ४ । ७ ।

शेष कुलकरोकी उचाईके विषयमे हमारे पास इस समय उपदेश नहीं है । इनके जो कुलकरप्रभृति नाम है, वे गुणनाम अर्थात् सार्थक हैं ॥ १५७२ ॥

१ द ब पुव्वचिय. २ द ब आउट्ठहत्था ३ द ब वोलीणो ४ द ब णलिणप्पह णराय°. ५ द ब उस्सेहो.

ताधे बहुविहओसहिजुदाणं[1] पुंडरियपावको णत्थि । अह कुलकरा णराणं[2] उवदेस देंति[3] विणयजुत्ताणं ॥ १५७३
मधिदूण कुणह अग्गिं पचेह अण्णाणि भुंजह जहिच्छ । करियं विवाहं बधवपहुदिद्दारेण सोक्खेण ॥ १५७४
अइमेच्छा ते पुरिसा जे सिक्खावंति कुलयरा इत्थ । णवरि विवाहविहीओ वट्टते पउमपुखाओ ॥ १५७५
। दुस्समकालो सम्मत्तो[5] ।
तत्तो दुस्समसुसमो कालो पविसेदि तस्स पढमस्स । सगहत्था उस्सेहो वीसब्भहिय सयं आऊ ॥ १५७६
७ । १२० ।
पुट्ठट्ठी चउवीसं मणुवा तह पंचवण्णदेहजुदा । मज्जायविणयलज्जा सतुट्ठा[6] होंदि सपण्णा ॥ १५७७
२४ ।
तक्काले तित्थयरा चउवीस हवंति ताण पढमजिणो[7] । अतिल्लकुलकरसुदो विदेहवत्ती तदो होदि ॥ १५७८
महपउमो सुरदेओ सुपासणामो सयपहो तह य । सव्वपहो देवसुदो कुलसुदउदका य पोट्ठिलओ ॥ १५७९
जयकित्ती मुणिसुव्वयअरयअपापा य णिक्कसायाओ । विउलो णिम्मलणामा अ चित्तगुत्तो समाहिगुत्तो य ॥ १५८०
उणवीसमो सयभू अणिअट्टी जयो य विमलणामो य । तह देवपालणामा अणतविरिओ अ होदि चउवीसा ॥ १५८१

उस समय विविध प्रकारकी औषधियोके होते हुए भी पुण्डरीक ( श्रेष्ठ ) अग्नि नहीं रहती । तब विनयसे युक्त उन मनुष्योको कुलकर उपदेश देते है ॥ १५७३ ॥

मथ करके आगको उत्पन्न करो और अन्नको पकाओ । तथा विवाह करके बान्धवादिकके निमित्तसे इच्छानुसार सुखका उपभोग करो ॥ १५७४ ॥

जिनको कुलकर इसप्रकारकी शिक्षा देते है, वे पुरुष अत्यन्त म्लेच्छ होते है । विशेप यह है कि पद्मपुख कुलकरके समयसे विवाहविधिया प्रचलित होजाती है ॥ १५७५ ॥

इसप्रकार दुषमाकालका वर्णन समाप्त हुआ ।

इसके पश्चात् दुषमसुषमा कालका प्रवेश होता है । इसके प्रारभमे उचाई सात हाथ और आयु एकसौ बीस वर्षप्रमाण होती है ॥ १५७६ ॥ उत्सेध ७ हाथ । आयु १२० वर्ष ।

इस समय पृष्ठभागकी हड्डिया चौबीस होती हैं । तथा मनुष्य पाच वर्णवाले शरीरसे युक्त, मर्यादा, विनय एव लज्जासे सहित, सन्तुष्ट और सम्पन्न होते है ॥ १५७७ ॥ २४ ।

इस कालमे चौबीस तीर्थंकर होते हैं । उनमेसे प्रथम तीर्थंकर अन्तिम कुलकरका पुत्र होता है । उस समयसे यहा विदेहक्षेत्र जैसी वृत्ति होने लगती है ॥ १५७८ ॥

महापद्म[1], सुरदेव[2], सुपार्श्व[3] नामक, स्वयप्रभ[4], सर्वप्रभ[5] ( सर्वात्मभूत ), देवसुत[6], कुलसुत[7], उदक[8] ( उदक ), प्रोष्ठिल[9], जयकीर्ति[10], मुनिसुव्रत[11], अर[12], अपाप[13], निष्कषाय[14], विपुल[15], निर्मल[16], चित्रगुप्त[17], समाधिगुप्त[18], उन्नीसवा स्वयंभू[19], अनिवृत्ति[20] ( अनिवर्तक ), जय[21], विमल[22] नामक, देवपाल[23] नामक और अनन्तवीर्य[24], ये चौबीस तीर्थंकर होते है ॥ १५७९-१५८१ ॥

१ द ब ओसहिजुदाय. २ द ब णठाण. ३ द दिंति ४ द ब करण. ५ द ब काला सम्मत्ता. ६ द ब सतुच्छा. ७ द ब पढमजिणा. ८ द ब जया.

आदिमजिणउदयाऊ सगहत्था सोलसुत्तरं च सदं । चरिमस्स पुव्वकोडी आऊ पणसयधणूणि उस्सेहो ॥ १५८२
७ । ११६ । पु को १ । ५०० ।
उच्छेहाऊपहुदिसु सेसाण णत्थि अम्ह उवएसो । एदे तित्थयरजिणा तदियभवे तिभुवणस्स खोभकरं ॥ १५८३
तित्थयरणामकम्मं बंधंते ताण ते इमे णामा । सेणिगसुपासणामा उदंकपोट्टिल्लकदसूया ॥ १५८४
खत्तियपाविलसखा य णंदसुणंदा ससंकसेवगया । पेमगतोरणरेवदकिण्हा सिरिभगलिविगलिणामा य ॥ १५८५
दीवायणमाणवका णारदणामा सुरूवदत्तो य । सच्चइपुत्तो चरिमो णरिंदवसम्मि ते जादा ॥ १५८६
तित्थयराण काले चक्कहरा होंति ताण णामाइं । भरहो अ दिग्घदंतो मुत्तरदंतो य गूढदंतो य ॥ १५८७
सिरिसेणो सिरिभूदी सिरिकंतो पउमणाममहपउमा । तह चित्तवाहणो विमलवाहणो रिट्ठसेणणामा य ॥ १५८८
चंदो[4] य महाचंदो चंदधरो चंदसीहवरचंदा । हरिचंदो सिरिचंदो सुपुण्णचंदो सुचंदो य ॥ १५८९
पुव्वभवे अणिदाणा एदे जायंति पुण्णपाकेहिं । अणुजा कमसो णंदी तह णंदिमित्तसेणा य ॥ १५९०
तुरिमो य णंदिभूदी बलमहबलदिबला तिविट्ठो य[6] । णवमो दुविट्ठणामो ताण जायंति णव य पडिसत्तू ॥ १५९१
सिरिहरिणीलकंठा[7] यसकंठसुकंठसिखिकंठा । अस्सग्गीवहयग्गीवमउरगीवा[8] य पडिसत्तू ॥ १५९२

इनमेसे प्रथम तीर्थंकरकी उचाई सात हाथ और आयु एकसौ सोलह वर्ष तथा अन्तिम तीर्थंकरकी आयु एक पूर्वकोटि और उचाई पाचसौ धनुषप्रमाण होती है ॥ १५८२ ॥

प्रथम— उत्सेध ७ । आयु ११६ । द्वितीय—आयु पूर्वकोटि १ । उत्सेध ५०० ।

शेष तीर्थंकरोकी उचाई और आयु इत्यादिके विषयमे हमारे पास उपदेश नही है । ये तीर्थंकर जिन तृतीय भवमे तीनो लोकोको क्षोभित करनेवाले तीर्थंकर नामकर्मको बाधते है । उनके उस समयके वे नाम ये है— श्रेणिक[1], सुपार्श्व[2] नामक, उदक[3], प्रोष्ठिल[4], कृतसूर्य[5] ( कटप्रू ), क्षत्रिय[6], पाविल[7] ( श्रेष्ठी ), शंख[8], नन्द[9], सुनन्द[10], शशांक[11], सेवक[12], प्रेमक[13], अतोरण[14], रैवत[15], कृष्ण[16], सीरी[17] ( बलराम ), भगलि[18], विगलि[19], द्वीपायन[20], माणवक[21], नारद[22], सुरूपदत्त[23], और अन्तिम सत्यकिपुत्र[24] । ये सब राजवशमें उत्पन्न हुए थे ॥ १५८३–८६ ॥

तीर्थंकरोके समयमे जो चक्रवर्ती होते हैं, उनके ये नाम है–भरत[1], दीर्घदन्त[2], मुक्तदन्त[3], गूढदन्त[4], श्रीषेण[5], श्रीभूति[6], श्रीकान्त[7], पद्म नामक[8], महापद्म[9], चित्रवाहन[10], विमलवाहन[11], और अरिष्टसेन[12] ॥ १५८७–१५८८ ॥

चन्द्र[1], महाचन्द्र[2], चन्द्रधर[3] (चक्रधर), वरचन्द्र[4], सिंहचन्द्र[5], हरिचन्द्र[6], श्रीचन्द्र[7], पूर्णचन्द्र[8] और सुचन्द्र[9] ( शुभचन्द्र ), ये पूर्वभवमे निदानको न करके पुण्यके उदयसे नौ बलदेव होते है । नन्दी[1], नन्दिमित्र[2], नन्दिषेण[3], चतुर्थ नन्दिभूति[4], बल[5], महाबल[6], अतिबल[7], त्रिपृष्ठ[8], और नववा द्विपृष्ठ[9], ये नौ नारायण क्रमसे उन उपर्युक्त बलदेवोके अनुज होते है । इन नारायणोंके श्रीकंठ[1], हरिकंठ[2], नीलकंठ[3], अश्वकंठ[4], सुकंठ[5], शिखिकंठ[6], अश्वग्रीव[7], हयग्रीव[8] और मयूरग्रीव[9], ये क्रमसे नौ प्रतिशत्रु हुआ करते हैं ॥ १५८९–१५९२ ॥

१ ब उदक°. २ द ब खमिय°. ३ द ब प्रेमगरो णाम वदकिण्हा ४ द ब चदा. ५ द ब चदसीहचदो य. ६ द ब °दिबलो तिविच्छाह. ७ द ब °णीलककठायसकठासुकठ°. ८ द ब महुरग्गीवा.

एदे तेसट्ठिणरा सलागपुरिसा तइज्जकालम्मि । उप्पज्जंति हु कमसो एक्कोवहिओमकोडकोडीए ॥ १५९३
१०००००००००००००० ।

एक्को णवरि विसेसो बादालसहस्सवासपरिहीणो[1] । तच्चरिमम्मि णराण आऊ इगिपुव्वकोडिपरिमाण ॥ १५९४

पणवीसब्भहियाणि[2] पच सयाणि धणूणि उच्छेहो । चउसट्ठी पुट्ठट्ठी णरणारी देवअच्छरसरिच्छा ॥ १५९५

। दुस्समसुसमो सम्मत्तो ।

तत्तो पविसदि तुरिम णामेण सुसमदुस्समो कालो । तप्पढमम्मि णराण आऊ वासाण पुव्वकोडीओ ॥१५९६

ताहे ताण उदया पचसयाणि धणूणि पत्तेक्क । कमसो आऊउदया कालबलेण पवड्ढंति ॥ १५९७

ताहे एसा वसुहा वण्णिज्जइ अवरभोगभूमि त्ति । तच्चरिमम्मि णराण एक्क पल्लं भवे आऊ ॥ १५९८

उदएण एक्ककोस सव्वणरा ते पियगुवण्णजुदा । तत्तो पविसदि कालो पचमओ सुसमणामेण ॥ १५९९

तस्स पढमप्पवेसे आउप्पहुदीणि होति पुव्व वं । कालसहावेण तहा वड्ढंते मणुवतिरियाण ॥ १६००

ये तिरेसठ शलाकापुरुष एक कोडाकोडी सागरोपप्रमाण इस तृतीय कालमे क्रमसे उत्पन्न होते है ॥ १५९३ ॥ १०००००००००००००० ।

यहा विशेषता एक यह है कि यह काल एक कोडाकोडी सागरोपमोमेसे ब्यालीस हजार वर्ष हीन होता है । इस कालके अन्तमे मनुष्योकी आयु एक पूर्वकोटिप्रमाण, उचाई पाचसौ पच्चीस धनुष और पृष्ठभागकी हड्डिया चौंसठ होती हैं । इस समय नर-नारी देव एव अप्सराओके सदृश होते है ॥ १५९४–१५९५ ॥

दुपमसुपमाकालका वर्णन समाप्त हुआ ।

इसके पश्चात् सुषमदुषमा नामक चतुर्थ काल प्रविष्ट होता है । इसके प्रारम्भमे मनुष्योकी आयु एक पूर्वकोटि वर्षप्रमाण होती है ॥ १५९६ ॥

उस समय उन मनुष्योकी उचाई पाचसौ धनुपप्रमाण होती है । पुनः क्रमसे उत्तरोत्तर आयु और उचाई प्रत्येक कालके बलसे बटती ही जाती है ॥ १५९७ ॥

उस समय यह पृथिवी जघन्य भोगभूमि कही जाती है । इस कालके अन्तमे मनुष्योकी आयु एक पल्यप्रमाण होती है ॥ १५९८ ॥

उस समय वे सब मनुष्य एक कोस ऊचे और प्रियगु जैसे वर्णसे युक्त होते है । इसके पश्चात् पाचवा सुषमा नामक काल प्रविष्ट होता है ॥ १५९९ ॥

उस कालके प्रथम प्रवेशमें मनुष्य-तिर्यञ्चोकी आयुप्रभृति पूर्वके ही समान होती है, परन्तु कालस्वभावसे वे उत्तरोत्तर बढ़ती जाती है ॥ १६०० ॥

१ द ब परिहीणा. २ द ब °हियाण ३ ब पवदते. ४ द ब तादे हेसा. ५ द ब पुव्वणह.

दो कोसा उच्छेहा णारिणरा पुण्णविदुसरिसमुहा । बहुविणयसीलवत्ता विगुणियचउसट्ठिपुट्ठट्ठी ॥ १६०१

। सुसमो समत्तो[1] ।

सुसमसुसमाभिधाणो ताहे पविसेदि छट्ठमो कालो । तस्स पढमे पएसे आऊपहुदीणि पुव्वं व ॥ १६०२

कालसहावबलेण वड्ढंते ताइं मणुवतिरियाण । ताधे एस धरित्ती उत्तमभोगावणि त्ति सुपसिद्धा ॥ १६०३

तच्चरिमम्मि णराण आऊ पल्लत्तयप्पमाण च । उदएण तिण्णि कोसा उदयदिणिदुज्जलसरीरा ॥ १६०४

बेसदछप्पण्णाइं पुट्ठट्ठी होंति ताण मणुवाण । बहुपरिवारविकुव्वणसमत्थसत्तीहि सजुत्ता ॥ १६०५

ताहे पविसदि णियमा कमेण अवसप्पिणि त्ति सो कालो । एव अज्जाखडे परियट्टते दु-काल-चत्तारि ॥ १६०६

पणमेच्छखयरसेढिसु अवसप्पुस्सप्पिणीए तुरिमम्मि । तदियाए हाणिचय कमसो पढमादु चरिमो त्ति ॥ १६०७

उस्सप्पिणीए अज्जाखडे अदिदुस्समस्स पढमखणे । होंति हु णरतिरियाण जीवा सव्वाणि थोवाणि ॥ १६०८

उस समयके नर-नारी दो कोस ऊचे, पूर्ण चन्द्रमाके सदृश मुखवाले, बहुत विनय एव शीलसे सम्पन्न और दुगुणित चौसठ अर्थात् एकसौ अट्ठाईस पृष्ठभागकी हड्डियोसे सहित होते है ॥ १६०१ ॥

सुपमाकालका कथन समाप्त हुआ ।

तदनन्तर सुषमसुषमा नामक छठा काल प्रविष्ट होता है । उसके प्रथम प्रवेशमे आयुप्रभृति पाहिलेके समान ही होते है ॥ १६०२ ॥

कालस्वभावके बलसे मनुष्य और तिर्यंचोकी वे आयु आदिक क्रमसे आगे आगे बढती जाती है । उस समय यह पृथिवी उत्तम भोगभूमिके नामसे सुप्रसिद्ध हो जाती है ॥ १६०३ ॥

उस कालके अन्तमे मनुष्योंकी आयु तीन पल्यप्रमाण और उचाई तीन कोस होती है । उस समयके मनुष्य उदय होते हुए सूर्यके समान उज्वल शरीरवाले होते है ॥ १६०४ ॥

उन मनुष्योंके पृष्ठभागकी हड्डिया दोसौ छप्पन होती है, तथा वे बहुत परिवारकी विक्रिया करनेमे समर्थ ऐसी शक्तियोसे सयुक्त होते है ॥ १६०५ ॥

इसके पश्चात् फिर नियमसे वह अवसर्पिणीकाल प्रवेश करता है । इसप्रकार आर्यखण्डमें दो और चार अर्थात् छह काल प्रवर्तत रहते है ॥ १६०६ ॥

पाच म्लेच्छखण्ड और विद्याधरश्रेणियोमे अवसर्पिणी एव उत्सर्पिणीकालमें क्रमसे चतुर्थ और तृतीय कालके प्रारम्भसे अन्त तक हानि व वृद्धि होती रहती है । ( अर्थात् इन स्थानोमें अवसर्पिणीकालमे चतुर्थकालके प्रारम्भसे अन्त तक हानि और उत्सर्पिणी कालमे तृतीय कालके प्रारम्भसे अन्त तक वृद्धि होती रहती है । यहा अन्य कालोकी प्रवृत्ति नही होती है ) ॥ १६०७ ॥

उत्सर्पिणीकालके आर्यखण्डमे अतिदुषमाकालके प्रथम क्षणमे मनुष्य और तिर्यञ्चोमेसे सब जीव थोडे होते है ॥ १६०८ ॥

१ द ब सुसमदुस्सम समत्ता

तत्तो कमसो बहवा मणुवा तेरिच्छसयलवियलक्खा। उप्पज्जंति हु जाव य दुस्समसुसमस्स चरिमो त्ति॥ १६०९
णासंति एक्कसमए वियलक्खायंगिणिवहकुलभेयां[1] । तुरिमस्स पढमसमए कप्पतरूण पि उप्पत्ती ॥ १६१०
पविसंति मणुवतिरिया जेत्तियमेत्ता जहण्णभोगखिदिं । तेत्तियमेत्ता होंति हु तक्काले भरहखेत्तम्मि ॥ १६११
अवसप्पिणीए दुस्समसुसमपवेसस्स पढमसमयम्मि। वियलिंदियउप्पत्ती वड्ढी जीवाण थोवकालम्मि ॥ १६१२
कमसो वड्ढंति हु तियकाले मणुवतिरियाणमवि सखा[2] । तत्तो उस्सप्पिणिए तिदए वट्टंति पुव्व वा ॥ १६१३
अवसप्पिणिउस्सप्पिणिकाल च्चिय रहटघटियणाएण । होंति अणंताणंता भरहेरावदखिदिम्मि पुढं ॥ १६१४
अवसप्पिणिउस्सप्पिणिकालसलाया गदे यसखाणि । हुंडावसप्पिणी सा एक्का[3] जाएदि तस्स चिण्हमिमं ॥ १६१५
तस्सिं[4] पि सुसमदुस्समकालस्स ठिदिम्मि[5] थोवअवसेसे। णिवडदि पाउसपहुदी वियलिंदियजीवउप्पत्ती ॥ १६१६
कप्पतरूण विरामो वावारो होदि कम्मभूमीए । तक्काले जायंते पढमजिणो पढमचक्की य ॥ १६१७

इसके पश्चात् फिर क्रमसे दुषमसुषमाकालके अन्त तक बहुतसे मनुष्य और सकलेन्द्रिय एवं विकलेन्द्रिय तिर्यंच जीव उत्पन्न होते हैं ॥ १६०९ ॥

तत्पश्चात् एक समयमे विकलेन्द्रिय प्राणियोके समूह व कुलभेद नष्ट होजाते है तथा चतुर्थ कालके प्रथम समयमे कल्पवृक्षोकी भी उत्पत्ति हो जाती है ॥ १६१० ॥

जितने मनुष्य और तिर्यञ्च जघन्य भोगभूमिमे प्रवेश करते है उतने ही इस कालके भीतर भरतक्षेत्रमें होते है ॥ १६११ ॥

अवसर्पिणीकालमे दुषमसुषमाकालके प्रारंभिक प्रथम समयमे थोडे ही समयके भीतर विकलेन्द्रियोंकी उत्पत्ति और जीवोकी वृद्धि होने लगती है ॥ १६१२ ॥

इसप्रकार क्रमसे तीन कालोमे मनुष्य और तिर्यञ्च जीवोकी सख्या बढती ही रहती है। फिर इसके पश्चात् उत्सर्पिणीके तीन कालोमे भी पहिलेके समान ही वे जीव वर्तमान रहते है ॥ १६१३ ॥

भरत और ऐरावत क्षेत्रमे रॅहटघटिकान्यायसे अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी काल अनन्तानन्त होते है। ( अर्थात् जिसप्रकार रॅहटकी घरिया बार बार ऊपर व नीचे आती-जाती है इसीप्रकार अवसर्पिणीके फिर पश्चात् उत्सर्पिणी और उत्सर्पिणीके पश्चात् अवसर्पिणी, इस क्रमसे सदा इन कालोंका परिवर्तन होता ही रहता है ) ॥ १६१४ ॥

असख्यात अवसर्पिणी-उत्सर्पिणीकालकी शलाकाओके बीत जानेपर प्रसिद्ध एक हुण्डावसर्पिणी आती है; उसके चिह्न ये है ॥ १६१५ ॥

इस हुण्डावसर्पिणीकालके भीतर सुषमदुषमाकालकी स्थितिमेसे कुछ कालके अवशिष्ट रहनेपर भी वर्षा आदिक पडने लगती है और विकलेन्द्रिय जीवोंकी उत्पत्ति होने लगती है ॥ १६१६ ॥

इसके अतिरिक्त इसी कालमे कल्पवृक्षोंका अन्त और कर्मभूमिका व्यापार प्रारम्भ होजाता है। उस कालमें प्रथम तीर्थंकर और प्रथम चक्रवर्ती भी उत्पन्न हो जाते है ॥ १६१७ ॥

१ द ब °णिवहकुल°. २ द °तिरियपविसखा, ब तिरियमविसखा ३ द ब सो एक्का. ४ द ब तस्स. ५ द ब विंदिम्मि.

चक्किस्स विजयभंगो णिव्वुदिगमण च थोवजीवाण । चक्कधराउ दिजाणं[1] हवेदि वसस्स उप्पत्ती ॥ १६१८
दुस्समसुसमे काले अट्ठावण्णा सलायपुरिसा य । णवमादिसोलसत सत्तसु तित्थेसु धम्मवोच्छेदो ॥ १६१९
एक्करस होंति रुद्दा कलहपिया णारदा य णवसखा । सत्तमतेवीसतिमतित्थयराण च उवसग्गो ॥ १६२०
तदियचदुपंचमेसु कालेसु परमधम्मणासयरा । विविहकुदेवकुलिगी दीसते दुट्ठपाविट्ठा[2] ॥ १६२१
चडालसबरपाणप्पुलिंदणाहलचिलायपहुदिकुला[3] । दुस्समकाले कक्की उवकक्की होंति बादाला ॥ १६२२
अइवुट्टिअणावुट्टी भूवड्ढी वज्जअग्गिपमुहा य । इय णाणाविहदोसा विचित्तभेदा हवति पुढ ॥ १६२३

। एव कालविभागो समत्तो ।

। एव भरहखेत्तपरूवण[4] समत्त ।

सदमुव्विद्ध हिमवं खुल्लो पणुवीसजोयणुव्वेहो[5] । विक्खभेण सहस्सं बावण्णा बारसेहि भागेहि[6] ॥ १६२४

१०० । २५ । १०५२ । $\frac{१२}{१९}$ ।

चक्रवर्तीका विजयभग और थोडेसे जीवोका मोक्षगमन भी होता है। इसके अतिरिक्त चक्रवर्तीसे की गयी द्विजोके वंशकी (वर्णकी) उत्पत्ति भी होती है ॥ १६१८ ॥

दुषमसुपमाकालमे अट्ठावन ही शलाकापुरुष होते हैं और नौवेसे सोलहवे तीर्थंकर तक सात तीर्थोंमे धर्मकी व्युच्छित्ति होती है ॥ १६१९ ॥

ग्यारह रुद्र और कलहप्रिय नौ नारद होते हैं तथा इसके अतिरिक्त सातवे, तेईसवे और अन्तिम तीर्थंकरके उपसर्ग भी होता है ॥ १६२० ॥

तृतीय, चतुर्थ व पंचम कालमें उत्तम धर्मको नष्ट करनेवाले विविध प्रकारके दुष्ट पापिष्ठ कुदेव और कुलिगी भी दिखने लगते है ॥ १६२१ ॥

दुपमाकालमें चाण्डाल, शबर, पाण (श्वपच), पुलिंद, लाहल और किरात इत्यादि जातिया तथा व्यालीस कल्की व उपकल्की होते है ॥ १६२२ ॥

अतिवृष्टि, अनावृष्टि, भूवृद्धि (भूकप ?), और वज्राग्नि आदिका गिरना, इत्यादि विचित्र भेदोको लिये हुए नाना प्रकारके दोप इस हुण्डावसर्पिणीकालमे हुआ करते हैं ॥ १६२३ ॥

इसप्रकार कालका विभाग समाप्त हुआ।

इसप्रकार भरतक्षेत्रका प्ररूपण समाप्त हुआ।

क्षुद्र हिमवान् पर्वतकी उचाई सौ योजन, अवगाह पच्चीस योजन, विस्तार एक हजार बावन योजन तथा एक योजनके उन्नीस भागोमेसे बारह भाग अधिक है ॥ १६२४ ॥

उत्सेध १०० । अवगाह २५ । विष्कम्भ १०५२$\frac{१२}{१९}$ ।

१ ब चक्कधराओ जिदाण. २ द ब कट्ठपाविठ्ठा. ३ द ब °चिलालपहुदि°. ४ द ब °सरूवणं. ५ द ब जोयणोवेदो ६ द ब भागो य.

तस्स य उत्तरजीवा चउवीससहस्सणवसयाइं पि । बत्तीस एक्ककला सव्वसमासेण णिद्दिट्ठा ॥ १६२५

२४९३२ । $\frac{1}{19}$ ।

खुल्लहिमवंतसेले उत्तरभागम्मि होदि धणुपट्ठं । पणुवीससहस्साइं दोण्णिसया तीस चउकलब्भहिया ॥ १६२६

२५२३० । $\frac{4}{19}$ ।

तस्स य चूलियमाणं पंचसहस्साणि जोयणाण पि । तीसाधियदोण्णिसया सत्तकला अद्धअदिरित्ता ॥ १६२७

५२३० । $\frac{15}{38}$ ।

पंचसहस्सा तिसया पण्णासा जोयणाणि अद्धजुदा । पण्णारस य कलाओ पस्सभुजा खुल्लहिमवंते ॥ १६२८

५३५० । $\frac{31}{38}$ ।

हिमवंतसरिसदीहा तडवेदी[2] दोण्णि होंति भूमितले[3] । बे कोसा उत्तुंगा पंचधणुस्सदपमाणविच्छिण्णा ॥ १६२९

को २ । द ५०० ।

जोयणदलविक्खंभो उभए पासेसु होदि वणसंडो । बहुतोरणदारजुदा वेदी पुव्विल्लवेदिएहिं समा[4] ॥ १६३०

व जो । $\frac{1}{2}$ ।

खुल्लहिमवंतसिहरे समंतदो पउमवेदिया दिव्वा । वणभवणवेदिसव्वं पुव्वं पिव एत्थ वत्तव्वं ॥ १६३१

हिमवान् पर्वतकी उत्तरजीवा सब मिलाकर चौबीस हजार नौसौ बत्तीस योजन और योजनके उन्नीस भागोंमेसे एक भागप्रमाण है ॥ १६२५ ॥ २४९३२$\frac{1}{19}$ ।

क्षुद्र हिमवान् पर्वतका धनुषपृष्ठ उत्तरभागमें पच्चीस हजार दोसौ तीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेसे चार भाग अधिक है ॥ १६२६ ॥ २५२३०$\frac{4}{19}$ ।

इस पर्वतकी चूलिकाका प्रमाण पांच हजार दोसौ तीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेसे साढे सात भाग अधिक है ॥ १६२७ ॥ ५२३०$\frac{15}{38}$ ।

क्षुद्र हिमवान् पर्वतकी पार्श्वभुजाका प्रमाण पांच हजार तीनसौ पचास योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेसे साढे पन्द्रह भाग अधिक है ॥ १६२८ ॥ ५३५०$\frac{31}{38}$ ।

भूमितलपर हिमवान् पर्वतके सदृश लम्बी उसकी दो तटवेदियां हैं । ये वेदियां दो कोस ऊंची और पांचसौ धनुषप्रमाण विस्तारसे युक्त हैं ॥ १६२९ ॥

उत्सेध कोस २ । विस्तार दण्ड ५०० ।

पर्वतके दोनों पार्श्वभागोंमें अर्ध योजनप्रमाण विस्तारसे युक्त वनखण्ड है, तथा पूर्वोक्त वेदियोंके समान बहुत तोरणद्वारोंसे संयुक्त वेदी है ॥ १६३० ॥ यो० $\frac{1}{2}$ ।

क्षुद्र हिमवान् पर्वतके शिखरपर चारों तरफ पद्मरागमणिमय दिव्य वेदिका है । वन, भवन और वेदी आदि सबका, पहिलेके समान यहांपर भी कथन करना चाहिये ॥ १६३१ ॥

१ द [1]चवकल. २ द ब तदवेदी. ३ द भूमियले ४ द ब समो.

सिद्धहिमवंतकूडा भरहइलागंगकूडसिरिणामा[1] । रोहीदासा सिंधू सुरहेमवद च वेसमण ॥ १६३२
उदय भूमुहवास मज्झं पणुवीस तत्तिय दलिद । मुहभूमिजुदस्सद्ध पत्तेक्क जोयणाणि कूडाणं ॥ १६३३
२५ । २५ । २५ । १८ । को ३ ।
२
एक्कारस पुव्वादी समवट्टा वेदिएहि रमणिज्जा । वेंतरपासादजुदा पुव्वे कूडम्मि जिणभवण ॥ १६३४
आयामो पण्णास वित्थारो तद्दल च जोयणया । पणहत्तरिदलमुदओ तिद्दारजुदस्स जिणणिकेदस्स ॥१६३५
५० । २५ । ७५ । ३ ।
२
पुव्वमुहदारउदओ जोयणया अट्ठ तद्दल रुदं । रुदसम तु पवेस ताणद्ध दक्खिणुत्तरदुवारे ॥ १६३६
८ । ४ । ४ । ४ । २ । २ ।
अट्ठेव य दीहत्तं दीहचउभाग तत्थ वित्थार । चउजोयणउच्छेहो देवच्छदो[2] जिणणिवासे ॥ १६३७

सिद्ध, हिमवान्, भरत, इला, गगा, श्री, रोहितास्या, सिन्धु, सुरा, हैमवत और वैश्रवण, इसप्रकार ये ग्यारह उस पर्वतके ऊपर कूट है ॥ १६३२ ॥

इनमेसे प्रत्येक कूटकी उचाई पच्चीस योजन, भूविस्तार भी इतना अर्थात् पच्चीस योजन, मुखविस्तार पच्चीसका आधा अर्थात् साढे बारह योजन और मध्यविस्तार भूमि एव मुखके जोडका अर्धभागमात्र है ॥ १६३३ ॥

उत्सेध यो. २५ । भूव्यास २५ । मुखव्यास $\frac{२५}{२}$ । मध्यव्यास $\frac{५०}{२} + \frac{२५}{२} - २ =$ यो. १८, को. ३ ।

पूर्वादिक्रमसे ये ग्यारह कूट समान गोल, वेदियोसे रमणीय और व्यन्तरोके भवनोसे सयुक्त है। इनमेसे पूर्व कूटपर जिनभवन है ॥ १६३४ ॥

तीन द्वारोसे सयुक्त इस जिनभवनकी लम्बाई पचास योजन, विस्तार इसका आधा अर्थात् पच्चीस योजन और उचाई पचत्तर योजनके अर्धभागप्रमाण अर्थात् साढे सैतीस योजन है ॥ १६३५ ॥ आयाम ५० । विस्तार २५ । उत्सेध $\frac{७५}{२}$ । द्वार ३ ।

उपर्युक्त तीन द्वारोमेसे पूर्वमुख द्वारकी उचाई आठ योजन, विस्तार इससे आधा अर्थात् चार योजन, और विस्तारके समान प्रवेश भी चार योजनमात्र है। शेष दक्षिण और उत्तर द्वारकी लम्बाई आदि पूर्वद्वारसे आधी है ॥ १६३६ ॥
पूर्वमुखद्वार-उत्सेध ८ । विस्तार ४ । प्रवेश ४ । द. उ. द्वार-उत्सेध ४ । विस्तार २ । प्रवेश २ ।

जिनभवनमे आठ योजन लबा तथा लबाईके चतुर्थभागमात्र विस्तारसे सयुक्त और चार योजन ऊचा ऐसा देवच्छंद है ॥ १६३७ ॥

१ ब सिरिणामाणा २ द ब देवच्छदा.

सिहासणादिसहिया चामरकरणागजक्खमिहुणजुदा । पुरुजिणपडिमा तुगा अट्ठुत्तरसयधणुप्पमाणाओ ॥ १६३८

सिरिदेवी सुददेवी सव्वाणसणक्कुमारजक्खाण । रूवाणि अट्ठमगल देवच्छदम्मि चेट्ठति ॥ १६३९

लबतकुसुमदामा पारावयमोरकठणिहवण्णा । मरगयपवालवण्णा विदाणणिवहा विरायति ॥ १६४०

भभामुयगमद्दलजयघटाकंसतालतिवलिजुदा । पडुपडहसखकाहलसुरदुदभिसद्दगभीरा ॥ १६४१

जिणपुरदुवारपुरदो पत्तेक्क वदणमडवा दिव्वा । पणवीसजोयणाइ वासो विउणाइ आयामो ॥ १६४२

२५ । ५० ।

अट्ठ च्चिय जोयणया अदिरित्ता होदि ताण उच्छेहो । अभिसेयगीदअवलोयणाण वरमडवा य तप्पुरदो॥१६४३

चउगोउराणि सालत्तिदयं वीहीसु माणथभा य । णवथूवा तह वणधयचित्तक्खोणीओ जिणणिवासेसु ॥ १६४४

सव्वे गोउरदारा रमणिज्जा पंचवण्णरयणमया । वाउलतोरणजुत्ता णाणाविहमत्तवारणया ॥ १६४५

बहुसालभंजियाहिं सुरकोकिलबरहिणादिपक्खीहि । महुररवेहि सहिदा णच्चताणेयधयवडायाहिं[3] ॥ १६४६

वहापर सिंहासनादिसे सहित, हाथमे चमरोको लिये हुए नागयक्षयुगलसे सयुक्त और एकसौ आठ धनुषप्रमाण ऊची उत्तम जिनप्रतिमाये विराजमान है ॥ १६३८ ॥

देवच्छदके भीतर श्रीदेवी, श्रुतदेवी, तथा सर्वाह्ण और सनत्कुमार यक्षोकी मूर्तिया एवं आठ मगलद्रव्य स्थित है ॥ १६३९ ॥

वहापर लटकती हुई पुष्पमालाओसे सयुक्त और कबूतर व मयूरके कठसदृश तथा मरकत एवं मूगा जैसे वर्णवाले चॅदोवोके समूह शोभायमान है ॥ १६४० ॥

प्रत्येक जिनपुरद्वारके आगे भभा ( भेरी ), मृदग, मर्दल, जयघटा, कांस्यताल और तिवलीसे सयुक्त तथा पटुपटह, शख, काहल और सुरदुन्दुभि बाजोके शब्दोसे गम्भीर ऐसे दिव्य मुखमण्डप है । इन मण्डपोका विस्तार पच्चीस योजन और लबाई इससे दूनी अर्थात् पचास योजनमात्र है ॥ १६४१–१६४२ ॥ २५ । ५० ।

इन मण्डपोकी उचाई आठ योजनसे अधिक है । इनके आगे अभिषेक, गीत और अवलोकनके उत्तम मण्डप हैं ॥ १६४३ ॥

जिनभवनोमें चार गोपुर, तीन प्राकार, वीथियोमे मानस्तम्भ, नौ स्तूप, वनभूमि, ध्वजभूमि और चैत्यभूमि होती है ॥ १६४४ ॥

पांच वर्णके रत्नोसे निर्मित सब गोपुरद्वार पूतलीयुक्त, तोरणोसे सहित और नाना प्रकारके मत्तवारणोंसे रमणीय है ॥ १६४५ ॥

इसके अतिरिक्त ये गोपुरद्वार बहुतसी शालभजिकाओ ( पुतलियो ) एवं मधुर शब्द करनेवाले सुरकोकिल और मयूर आदिक पक्षियोसे सहित तथा नाचती हुई अनेक ध्वजा-पताकाओसे सयुक्त है ॥ १६४६ ॥

१ द ब भबा°. २ द ब पव°. ३ द ब °चयवदाणाइ.

एलातमालवल्लीलवंगकंकोलकदलिपहुदीहिं । णाणातरुरयणेहिं उज्जाणवणा विराजंति ॥ १६४७
कल्हारकमलकंदलणीलुप्पलकुमुदकुसुमसछण्णा । जिणउज्जाणवणेसु पोक्खरणीवाविवरकूवा[२] ॥ १६४८
णंदादीअ तिमेहल तिपीढपुव्वाणि धम्मचक्काणि । चउवणमज्झगयाणि चेदियरुक्खाणि सोहंति ॥ १६४९
सेसेसु कूडेसु वेंतरदेवाण होंति पासादा । चउतोरणवेदिजुदा णाणाविहरयणणिम्मविदा ॥ १६५०
हेमवदभरहहिमवंतवेसमणणामधेयकूडेसु । णियकूडणामदेवा सेसे णियकूडणामदेवीओ ॥ १६५१
बहुपरिवारेहिं जुदा चेट्ठंते तेसु देवदेवीओ । दसधणुउच्छेहतणू सोहम्मिंदस्स ते य परिवारा ॥ १६५२
ताण वरपासादा सकोसइगितीसजोयणारुंदा[३] । दोकोससट्ठिजोयणउदया सोहंति रयणमया ॥ १६५३
पायारवलहिगोउरधवलामलवेदियाहिं परियरिया । देवाण होंति णयरा दसप्पमाणेसु कूडसिहरेसु ॥ १६५४
धुव्वंतधयवडाया गोउरदारेहिं सोहिदा विउला । वरवज्जकवाडजुदा उववणपोक्खरणिवाविरमणिज्जा ॥ १६५५
कमलोदरवण्णणिहा तुहारससिकिरणहारसंकासा । वियसियचंपयवण्णा णीलुप्पलरत्तकमलवण्णा[४] य ॥ १६५६

वहांके उद्यानवन इलायची, तमालवल्ली ( ताल ), लौंग, कंकोल ( शीतल चीनीका वृक्ष ) और केला, इत्यादि नाना वृक्ष-रत्नोंसे शोभायमान है ॥ १६४७ ॥

जिनगृहके उद्यानवनोंमें कल्हार, कमल, कन्दल, नीलकमल और कुमुदके फूलोंसे व्याप्त पुष्करिणी, वापी और उत्तम कूप है ॥ १६४८ ॥

चारों वनोंके मध्यमें स्थित तीन मेखलायुक्त नन्दादिक वापिकायें, तीन पीठोंसे सहित धर्मचक्र, और चैत्यवृक्ष शोभायमान है ॥ १६४९ ॥

शेष कूटोंपर चार तोरण-वेदियोंसे सहित और नाना प्रकारके रत्नोंसे निर्मित व्यन्तर देवोंके भवन है ॥ १६५० ॥

हैमवत, भरत, हिमवान् और वैश्रवण नामक कूटोंपर अपने अपने कूटोंके नामके देव, तथा शेष कूटोंपर अपने अपने कूटोंके नामकी देवियां रहती हैं ॥ १६५१ ॥

इन कूटोंपर बहुत परिवार और दश धनुषप्रमाण ऊंचे शरीरसे युक्त जो देव-देवियां स्थित है, वे सौधर्म इन्द्रके परिवाररूप है ॥ १६५२ ॥

इन व्यन्तर देव-देवियोंके रत्नमय भवन विस्तारमें इकतीस योजन एक कोस और उंचाईमें बासठ योजन दो कोसप्रमाण होते हुए शोभायमान है ॥ १६५३ ॥

दश कूटोंके शिखरोंपर प्राकार, वलभी ( छज्जा ) गोपुर और धवल निर्मल वेदिकाओंसे व्याप्त देवोंके नगर हैं ॥ १६५४ ॥

ये देवोंके नगर उडती हुई ध्वजा-पताकाओंसे सहित, गोपुरद्वारोंसे शोभित, विशाल, उत्तम वज्रमय कपाटोंसे युक्त और उपवन, पुष्करिणी एवं वापिकाओंसे रमणीय हैं ॥ १६५५ ॥

इन नगरोंमेंसे कितने ही कमलोदरवर्णके सदृश वर्णवाले, कितने ही तुषार, चन्द्रकिरण एवं हारके सदृश, कितने ही विकसित चम्पक जैसे वर्णवाले, और कितने ही नील व रक्त कमलके सदृश वर्णवाले है ॥ १६५६ ॥

१ द कयलि°. २ द ब °वरकूडा. ३ द ब °रुदो. ४ द ब णीलुप्पलगत्त°.

वज्जिदणीलमरगयकक्केयणपउमरायसपुण्णा । जिणभवणेहि सणाहा को सक्कइ वण्णिदु सयल ॥ १६५७
हिमवतयस्स मज्झे पुव्वावरमायदो य पउमदहो । पणसयजोयणरुदो[1] तद्दुगुणायामसोहिल्लो ॥ १६५८

५०० । १००० ।

दसजोयणाणि गहिरो चउतोरणवेदिणदणवणेहि । सहिदो वियसिअकुसुमेहि सुहसचयरयणरचिदेहि ॥ १६५९
वेसमणणामकूडो ईसाणे होदि पकयदहस्स[2] । सिरिणिचयणामकूडो सिहिदिसभागम्हि णिद्दिट्ठो ॥ १६६०
खुल्लहिमवतकूडो णइरिदिभागम्मि तस्स णिद्दिट्ठो । पच्छिमउत्तरभागे कूडो एरावदो णाम ॥ १६६१
सिरिसचयकूडो तह[3] भाए पउमदहस्स उत्तरए । एदेहि कूडेहि हिमवतो पचसिहरिणामजुदो ॥ १६६२
उववणवेदीजुत्ता वेतरणयरेहि होंति रमणिज्जा । सव्वे कूडा एदे णाणाविहरयणणिम्मविदा ॥ १६६३
उत्तरदिसाविभागे जलम्मि पउमदहस्स जिणकूडो । सिरिणिचय वेरुलिय अकमय अच्छरीय रुचग च ॥ १६६४
सिहरीउप्पलकूडा पदाहिणा होंति तस्स सलिलम्मि । तडवणवेदीहिं जुदा वेतरणयरेहि[4] सोहिल्ला ॥ १६६५

उपर्युक्त नगर वज्रमणि, इन्द्रनीलमणि, मरकतमणि, कर्केतन ( रत्नविशेष ) और पद्मराग-मणियोसे परिपूर्ण तथा जिनभवनोसे सनाथ है । इनका पूरा वर्णन करनेके लिये कौन समर्थ हो सकता है ? ॥ १६५७ ॥

हिमवान् पर्वतके मध्यमे पूर्व-पश्चिम लबा, पाचसौ योजन विस्तारसे सहित और इससे दुगुणी अर्थात् एक हजार योजनप्रमाण लबाईसे शोभायमान पद्म नामक द्रह है ॥ १६५८ ॥

विष्कभ ५०० । आयाम १००० ।

यह पद्मद्रह दश योजन गहरा तथा चार तोरण, वेदियो नन्दनवनो, और शुभसचय युक्त रत्नोसे रचे गये विकसित फूलोसे सहित है ॥ १६५९ ॥

इस पकजद्रहके ईशानकोणमें वैश्रमण नामक कूट, और आग्नेय दिशामे श्रीनिचय नामक कूट निर्दिष्ट किया गया है ॥ १६६० ॥

उसके नैऋत्य भागमे क्षुद्रहिमवान् कूट और पश्चिमोत्तरभागमें ऐरावत नामक कूट कहा गया है ॥ १६६१ ॥

पद्मद्रहके उत्तर भागमे श्रीसचयनामक कूट स्थित है । इन पाच कूटोसे हिमवान् पर्वत 'पंचशिखरी' इस नामसे सयुक्त है ॥ १६६२ ॥

नाना प्रकारके रत्नोसे निर्मित ये सब कूट उपवन-वेदियोसे सहित और व्यन्तरोके नगरोसे रमणीय है ॥ १६६३ ॥

पद्मद्रहके जलमें उत्तरदिशाकी ओरसे प्रदक्षिणरूपमे जिनकूट, श्रीनिचय, वैडूर्य, अंकमय, आश्चर्य, रुचक, शिखरी और उत्पलकूट, ये कूट उसके जलमें तटवेदियो और वन-वेदियोंसे सहित होते हुए व्यन्तर-नगरोंसे शोभायमान हैं ॥ १६६४–१६६५ ॥

१ द ब °रुदा. २ द ब कप्पयद्दहस्स. ३ द ब तद°. ४ द ब °णयरेसु.

उदय भूमुहवास मज्झ पणवीस तत्तिय दलिद । मुहभूमिजुदस्सद्ध पत्तेक्क जोयणाणि कूडाण ॥ १६६६

२५ । २५ । २५/२ । ७५/४ ।

दहमज्झे अरविंदयणाल बादालकोसमुव्विद्ध । इगिकोस बाहल्ल तस्स मुणाल ति रजदमय ॥ १६६७

को ४२, बा को १ ।

कंदो[1] यरिट्ठरयण णालो वेरुलियरयणणिम्मविदो । तस्सुवरि दरविअसियपउम चउकोसमुव्विद्ध ॥ १६६८

को ४ ।

चउकोसरुंदमज्झ अंते दोकोसमहव चउकोसा । पत्तेक्क इगिकोसं उस्सेहायामकण्णिया तस्स ॥ १६६९

को ४ । २ । को ४ । को १ ।

अहवा दोद्दो कोसा एक्कारसहस्सपत्तसजुत्ता । तक्कण्णिकायँ[2] उवरि वेरुलियकवाडसजुत्तो ॥ १६७०

को २ को २ ।

कूडागारमहारिहँ[3] भवणो वरफलिहरयणणिम्मविदो । आयामवासतुगा कोस कोसद्धतिचरणा कमसो ॥ १६७१

को १ । १/२ । ३/४ ।

तस्सि सिरियादेवी[4] भवणे पलिदोवमप्पमाणाऊ । दसं[5] चावाणि तुगा सोहम्मिदस्स सहदेवी ॥ १६७२

उन कूटोमेसे प्रत्येक कूटकी उचाई पच्चीस योजन, भूविस्तार भी इतना अर्थात् पच्चीस योजन, मुखविस्तार पच्चीस योजनके अर्धभागप्रमाण और मध्यविस्तार भूमि तथा मुखके जोडका अर्धभागमात्र है ॥ १६६६ ॥ २५ । २५ । २५/२ । ७५/४ ।

तालाबके मध्यमे ब्यालीस कोस ऊचा और एक कोस मोटा कमलका नाल है । इसका मृणाल रजतमय है ॥ १६६७ ॥ उत्सेध को. ४२, बा. को. १ ।

उस कमलका कन्द अरिष्टरत्नमय और नाल वैडूर्यमणिसे निर्मित है । इसके ऊपर चार कोस ऊचा किंचित् विकसित पद्म है ॥ १६६८ ॥

उसके मध्यमे चार कोस और अन्तमें दो अथवा चार कोस विस्तार है । उसकी कर्णिकाकी ऊचाई और आयाममेसे प्रत्येक एक कोसमात्र है ॥ १६६९ ॥ को. ४ । २ । ४ । को. १।

अथवा, कर्णिकाकी उचाई और लबाई दो दो कोसमात्र है । यह कमलकर्णिका ग्यारह हजार पत्तोसे संयुक्त है । इस कर्णिकाके ऊपर वैडूर्यमणिमय कपाटोसे सयुक्त और उत्तम स्फटिकमाणिसे निर्मित कूटागारोमे श्रेष्ठ भवन है। इसकी लम्बाई एक कोस, विस्तार अर्ध कोसप्रमाण और उचाई एक कोसके चार भागोमेसे तीन भागमात्र है ॥ १६७०-१६७१ ॥

को. १ । १/२ । ३/४ ।

इस भवनमे एक पल्योपमप्रमाण आयुकी धारक और दश धनुष ऊची श्री नामक सौधर्म इन्द्रकी सहदेवी निवास करती है ॥ १६७२ ॥

१ द ब कदा २ द ब तकण्णिकया ३ द ब कूडागारामहरिह ४ द ब तस्सिरिया सिरिदेवी. ५ द ब जस हेवाणि

सिरिदेवीए होंति हु देवा सामाणिया य तणुरक्खा। परिसत्तिदयाणीआ पइण्णअभियोगकिब्बिसिया॥ १६७३

ते सामाणियदेवा विविहजणभूसणेहि कयसोहा। सुपसत्थविउलकाया चउस्सहस्सयपमाणा य॥ १६७४

४००० ।

ईसाणसोममारुददिसाण भागेसु पउमउवरिम्मि। सामाणियाण भवणा होंति सहस्साणि चत्तारि॥ १६७५

४००० ।

सिरिदेवीतणुरक्खा देवा सोलससहस्सया ताण। पुव्वादिसु पत्तेक्कं चत्तारिसहस्सभवणाणि॥ १६७६

१६००० ।

अब्भतरपरिसाए आइच्चो णाम सुरवरो होदि। बत्तीससहस्साण देवाणं अहिवई धीरो॥ १६७७

पउमद्दहपउमोवरि अग्गिदिसाए भवंति भवणाइं। बत्तीससहस्साइं ताण वररयणरइदाइं॥ १६७८

३२००० ।

पउमम्मि चंदणामो मज्झिमपरिसाए अहिवई देओ। चालीससहस्साण सुराण बहुयाणसत्थाण॥ १६७९

४०००० ।

अडदालसहस्साण सुराण सामी ससुग्गयपयाओ। बाहिरपरिसाए जदुणामो सेवेदि सिरिदेविं॥ १६८०

४८००० ।

श्रीदेवीके सामानिक, तनुरक्ष, तीनो प्रकारके पारिषद, अनीक, प्रकीर्णक, आभियोग्य और किल्विषिक जातिके देव हैं ॥ १६७३ ॥

विविध प्रकारके अंजन और भूषणोंसे शोभायमान तथा सुप्रशस्त एवं विशाल कायवाले वे सामानिक देव चार हजारप्रमाण हैं ॥ १६७४ ॥ ४००० ।

ईशान, सोम ( उत्तर ) और वायव्य दिशाओंके भागोंमें पद्मोंके ऊपर उन सामानिक देवोंके चार हजार भवन हैं ॥ १६७५ ॥ ४००० ।

श्रीदेवीके तनुरक्षक देव सोलह हजार हैं। इनके पूर्वादिक दिशाओंमेंसे प्रत्येक दिशामें चार हजार भवन हैं ॥ १६७६ ॥ ४ × ४००० = १६००० ।

अभ्यन्तर परिषद्में बत्तीस हजार देवोंका अधिपति धीर आदित्य नामक उत्तम देव है ॥ १६७७ ॥

पद्मद्रहके कमलोंके ऊपर आग्नेय दिशामें उन देवोंके उत्तम रत्नोंसे रचित बत्तीस हजार भवन हैं ॥ १६७८ ॥ ३२००० ।

पद्मद्रहपर मध्यम परिषद्के बहुत यान और शस्त्रयुक्त (?) चालीस हजार देवोंका अधिपति चन्द्र नामक देव है ॥ १६७९ ॥ ३२००० । (यहां भवनोंकी दिशा और संख्यासूचक गाथा त्रुटित प्रतीत होती है)

बाह्य परिषद्के अडतालीस हजार देवोंका स्वामी प्रतापशाली जतु नामक देव श्रीदेवीकी सेवा करता है ॥ १६८० ॥ ४८००० ।

१ द सामाणियतणुरक्खा. २ द ब विहजण° ३ द ब चउस्सद वि या पमाणाय. ४ द ब दहण° ५ द ब °सहस्साइं. ६ द बहुसत्थाण ७ द ब सहस्साणिं. ८ द ब जहदुणाणो.

णइरिदिसाए ताण अडदालसहस्ससखपासादा । पउमद्दहमज्झम्मि य सुतुगतोरणदुवाररमणिज्जा ॥ १६८१
४८००० ।
कुंजरतुरयमहारहगोवइगधव्वणट्टदासाण । सत्त यणीआ सत्तहिं कच्छाहि तत्थ सजुत्ता ॥ १६८२
पढमाणीयपमाण सरिस्स सामाणियाण सेसेसु । विउणा विउणा सखा छस्सु वणीएसु पत्तेय ॥ १६८३
कुंजरपहुदितणूहिं देवा विकिरंति विमलसत्तिजुदा । मायालोहविहीणा णिच्च सेवंति सिरिदेविं ॥ १६८४
सत्ताणीयाण घरा पउमद्दहपच्छिमप्पएसम्मि । कमलकुसुमाण उवरि सत्त च्चिय कणयणिम्मविदा ॥ १६८५
अट्ठुत्तरसयमेत्त पडिहारा मतिणो य दूदा य । बहुविहवरपरिवारा उत्तमरूवा य विणयजुत्ताइ ॥ १६८६
अट्ठुत्तरसयसखा पासादा ताण पउमगब्भेसु । दिसविदिसविभागठिदा दहमज्झे अदियरमणिज्जा ॥ १६८७
होति पइण्णयपहुदी ताण चउण्ह वि पउमपुप्फेसु । उच्छिण्णो कालवसा तेसु परिमाणउवएसो ॥ १६८८
कमला अकिट्टिमा ते पुढविमया सुदरा य इगिलक्ख । चालीससहस्साणि एक्कसय सोलसेहि जुद ॥ १६८९
१४०११६ ।

नैर्ऋत्यदिशामे उन देवोके उन्नत तोरणद्वारोसे रमणीय अडतालीस हजार भवन पद्मद्रहके मध्यमे स्थित है ॥ १६८१ ॥ ४८००० ।

कुजर, तुरग, महारथ, बैल, गन्धर्व, नर्तक और दास, इनकी सात सेनाये है । इनमेसे प्रत्येक सात कक्षाओसे सहित है ॥ १६८२ ॥

प्रथम अनीकका प्रमाण सामानिकदेवोके सदृश है । शेष छह सेनाओमेसे प्रत्येकका प्रमाण उत्तरोत्तर दूना दूना है ॥ १६८३ ॥

निर्मल शक्तिसे सयुक्त देव हाथी आदिके शरीरोकी विक्रिया करते और माया एव लोभसे रहित होकर नित्य ही श्रीदेवीकी सेवा करते है ॥ १६८४ ॥

सात अनीक देवोके सात घर पद्मद्रहके पश्चिम प्रदेशमे कमलकुसुमोके ऊपर सुवर्णसे निर्मित है ॥ १६८५ ॥

उत्तम रूप व विनयसे सयुक्त और बहुत प्रकारके उत्तम परिवारसे सहित ऐसे एकसौ आठ प्रतीहार, मत्री एव दूत है ॥ १६८६ ॥

उनके अतिशय रमणीय एकसौ आठ भवन द्रहके मध्यमे कमलोपर दिशा और विदिशाके विभागोमे स्थित हैं ॥ १६८७ ॥

पद्मपुष्पोंपर स्थित जो प्रकीर्णक आदिक देव है, उन चारोके प्रमाणका उपदेश काल-वश नष्ट हो गया है ॥ १६८८ ॥

वे सब अकृत्रिम पृथिवीमय सुन्दर कमल एक लाख चालीस हजार एकसौ सोलह हैं ॥ १६८९ ॥ १४०११६ ।

---

१ द ब मुहा २ द ब सुरा. ३ द ब °पच्छिमपएसाति. ४ द चउवणावि, ब चउणावि. ५ द ब पउमपुव्वेसु ६ द उच्छण्णो.

एव महापुराण परिमाण ताण होदि कमलेसु । खुल्लयपुरसखाण को सक्कइ कादुमखिलेण ॥ १६९०
पउमद्दहे पुव्वमुहा उत्तरगेहा हवति सव्वे वि । ताणभिमुहा वि सेसा[1] खुल्लयगेहा जहाजोग्ग ॥ १६९१
कमलकुसुमेसु तेसु पासादा जेत्तिया समुद्दिट्ठा । तेत्तियमेत्ता होति हु जिणगेहा विविहरयणमया ॥ १६९२
भिगारकलसदप्पणबुब्बुदघटाधयादिसंपुण्णा । जिणवरपासादा[2] ते णाणाविहतोरणदुवारा ॥ १६९३
वरचामरभामडलछत्तत्तयकुसुमवरिसपहुदीहि । सजुत्ताओ तेसु जिणवरपडिमाओ राजति ॥ १६९४
पउमद्दहादु[3] उत्तरभागेणं रोहिणामवरसरिया । उग्गच्छइ छावत्तरि जोयणदुसयाइ अदिरित्ता ॥ १६९५

२७६ । ६ ।
१९

रुदावगाढतोरणअतरकूडप्पणालियाठाणा । धारारुद्[4] कुडद्दीवाचलकूडरुदपहुदीओ[5] ॥ १६९६
तत्थ य तोरणदारे तोरणथभा अ तीए सरिदाए । गगाणइए सरिसा णवरि वासादिएहि ते विगुणा ॥१६९७

। हिमवतं गय ।

इसप्रकार कमलोके ऊपर स्थित उन महानगरोका प्रमाण ( एक लाख चालीस हजार एकसौ सोलह ) है। इनके अतिरिक्त क्षुद्रपुरोकी पूर्णरूपसे गिनती करनेके लिये कौन समर्थ हो सकता है ? ॥ १६९० ॥

पद्मद्रहमे सब ही उत्तम गृह पूर्वाभिमुख हैं, और शेष क्षुद्रगृह यथायोग्य उनके सन्मुख स्थित है ॥ १६९१ ॥

उन कमलपुष्पोपर जितने भवन कहे गये है, उतने ही वहा विविध प्रकारके रत्नोसे निर्मित जिनगृह भी है ॥ १६९२ ॥

वे जिनेन्द्रप्रासाद नाना प्रकारके तोरणद्वारोसे सहित और झारी, कलश, दर्पण, बुद्‌बुद्, घंटा एव ध्वजा आदिसे परिपूर्ण हैं ॥ १६९३ ॥

उन जिनभवनोमे उत्तम चमर, भामण्डल, तीन छत्र और पुष्पवृष्टि आदिसे सयुक्त जिनेन्द्र-प्रतिमाये विराजमान है ॥ १६९४ ॥

पद्मद्रहके उत्तरभागसे रोहितास्या नामक उत्तम नदी निकलकर दोसौ छ्यत्तर योजनसे कुछ अधिक दूर तक [ पर्वतके ऊपर ] जाती है ॥ १६९५ ॥ २७६$\frac{6}{19}$ ।

इस नदीका विस्तार, गहराई, तोरणोका अन्तर, कूट, प्रणालिकास्थान, धाराका विस्तार, कुण्ड, द्वीप, अचल और कूटका विस्तार इत्यादि तथा वहापर तोरणद्वारमे तोरणस्तम्भ इन सबका वर्णन गगानदीके सदृश ही जानना चाहिये। विशेष यह है कि यहापर इन सबका विस्तार गगा-नदीकी अपेक्षा दूना है ॥ १६९६–१६९७ ॥

हिमवान्‌पर्वतका कथन समाप्त हुआ।

१ द ब ताणभिमहाभिसेसा. २ द ब °पासादे. ३ द ब पउमदहाउ दुत्तर° ४ द ब दारारुदा कुडं. ५ द ब कुद.

हेमवदस्स य रुंदा चालसहस्सा य ऊणवीसहिदा । तस्स य उत्तरबाणो[1] भरहसलागादु सत्तगुणा ॥ १६९८

४०००० ।
१९

सत्तत्तीससहस्सा छच्च सया सत्तरी य चउअधिया । किंचूणसोलसकला हेमवदे उत्तरे जीवा ॥ १६९९

३७६७४ । १६ ।
१९

अट्ठत्तीससहस्सा[2] सत्तसया जोयणाणि चालीस । दसयक्ला णिद्दिट्ठं हेमवदस्सुत्तर चाव[3] ॥ १७००

३८७४० । १० ।
१९

इगिहत्तरिजुत्ताइं तेसट्ठिसयाइं जोयणाण पि । सत्तक्ला दलअधियो[4] णिद्दिट्ठा चूलिया तस्स ॥ १७०१

यो ६३७१ । क १५ ।
३८

पस्सभुजा तस्स हवे छच्च सहस्साइं जोयणाण पि । सत्तसया पणवण्णब्भहिया तिण्णि च्चिय कलाओ ॥ १७०२

६७५५ । क ३ ।
१९

अवसेसवण्णणाओ सरिसाओ सुसमदुस्समेणं पि । णवरि यवट्ठिदरूव[5] परिहीण हाणिवड्ढीहि ॥ १७०३

तक्खित्ते बहुमज्झे चेट्ठदि सद्दावणि त्ति णाभिगिरी । जोयणसहस्सउदओ तेत्तियवासो सरिसवट्टो ॥ १७०४

१००० । १००० ।

हैमवत क्षेत्रका विस्तार उन्नीससे भाजित चालीस हजार योजन और उसका उत्तरबाण भरतक्षेत्रकी शलाकासे सातगुणा है ॥ १६९८ ॥ $\frac{४००००}{१९}$ । २१०५$\frac{५}{१९}$ ।

हैमवत क्षेत्रमे उत्तरभागमे जीवा सैंतीस हजार छहसौ चौहत्तर योजन और कुछ कम सोलह कलाप्रमाण है ॥ १६९९ ॥ ३७६७४$\frac{१६}{१९}$ ।

हैमवतक्षेत्रका उत्तरधनुष अडतीस हजार सातसौ चालीस योजन और दश कलामात्र निर्दिष्ट किया गया है ॥ १७०० ॥ ३८७४०$\frac{१०}{१९}$ ।

उसकी चूलिकाका प्रमाण तिरेसठसौ इकहत्तर योजन और साढे सात कला निर्दिष्ट किया गया है ॥ १७०१ ॥ ६३७१$\frac{१५}{३८}$ ।

उसकी पार्श्वभुजा छह हजार सातसौ पचवन योजन और तीन कलाप्रमाण है ॥ १७०२ ॥
६७५५$\frac{३}{१९}$ ।

इसका शेष वर्णन सुषमदुषमा कालके सदृश है। विशेषता केवल यह है कि वह क्षेत्र हानि-वृद्धिसे रहित होता हुआ अवस्थितरूप अर्थात् एकसा है ॥ १७०३ ॥

इस क्षेत्रके बहुमध्यभागमें एक हजार योजन ऊंचा और इतने ही विस्तारवाला सदृशगोल शब्दावनि ( शब्दवान् ) नामक नाभिगिरि स्थित है ॥ १७०४ ॥ १००० । १००० ।

१ द उत्तरहीणो २ द ब अडतीससहस्सा. ३ द ब 'तरा चावा. ४ द ब दस अधिया ५ ब यवड्ढिदरूव.

सव्वस्स तस्स परिही इगितीससयाइं तह य बासट्ठी । सो पल्लसरिसठाणो कणयमओ वट्टविजयड्ढो ॥ १७०५

एक्कसहस्स पणसयमेक्कसहस्स च सगसया पण्णा । उदओ मुहभूमज्झिमवित्थारा तस्स धवलस्स ॥ १७०६

१००० । ५०० । १००० । ७५० । पाठान्तरम् ।

मूलोवरिभाएसु सो सेलो वेदिउववणेहिं जुदो । वेदीवणाण रुंदा हिमवतणग व्व णादव्वा ॥ १७०७

बहुतोरणदारजुदा तव्वणवेदी विचित्तरयणमई । चरियट्टालियविउला णच्चताणेयधयवडालोया ॥ १७०८

तग्गिरिउवरिमभागे बहुमज्झे होदि दिव्वजिणभवणं । बहुतोरणवेदिजुद पडिमाहिं सुदराहि सजुत्तं ॥ १७०९

उच्छेहप्पहुदीसु संपहि अम्हाण णत्थि उवदेसो । तस्स य चउदिसासु पासादा होंति रयणमया ॥ १७१०

सत्तट्ठप्पहुदीहिं भूमीहिं भूसिदा विचित्ताहिं । धुव्वतधयवडाया णाणाविहरयणकयसोहा ॥ १७११

बहुपरिवारेहिं जुदो सालीणामेण वेंतरो देओ । दसधणुतुगो चेट्ठदि पल्लमिदाऊ महादेहो ॥ १७१२

पउमद्दहाओ उत्तरभागेसुं रोहिदास णाम णदी । बेकोसेहि अपाविय णाभिगिरिं पच्छिमे वलइ ॥ १७१३

उस सब पर्वतकी परिधि इकतीससौ बासठ योजनप्रमाण है। यह पर्वत पल्य (कुशूल) के सदृश आकारवाला कनकमय वृत्त विजयार्द्ध है ॥ १७०५ ॥

उस धवल पर्वतकी उंचाई, मुखविस्तार, भूविस्तार और मध्यविस्तार क्रमसे एक हजार, पाचसौ, एक हजार और सातसौ पचास योजनप्रमाण है ॥ १७०६ ॥ पाठान्तर।

उत्सेध १००० । मुखवि. ५०० । भूवि. १००० । मध्यवि. ७५० ।

वह पर्वत मूल और उपरिम भागोमे वेदी एव उपवनोसे सयुक्त है। वेदी और वनोका विस्तार हिमवान् पर्वतके समान ही जनना चाहिये ॥ १७०७ ॥

उस पर्वतकी वनवेदी बहुत तोरणद्वारोसे सयुक्त, विचित्र रत्नमयी, मार्ग व अट्टालिकाओसे विपुल और नाचती हुई अनेक ध्वजा-पताकाओसे आलोकित है ॥ १७०८ ॥

उस पर्वतके ऊपर बहुमध्यभागमे अनेक तोरण व वेदियोंसे युक्त और सुन्दर प्रतिमाओसे सहित दिव्य जिनभवन है ॥ १७०९ ॥

इस जिनभवनकी उचाईआदिके विषयमे इस समय हमारे पास उपदेश नहीं है। जिनभवनके चारो ओर रत्नमय प्रासाद है ॥ १७१० ॥

ये प्रासाद सात-आठ इत्यादि विचित्र भूमियोसे भूषित, फहराती हुई ध्वजा-पताकाओसे संयुक्त और नाना प्रकारके रत्नोसे शोभायमान है ॥ १७११ ॥

वहांपर दश धनुष ऊचा, एक पल्यप्रमाण आयुसे सहित और महान् शरीरका धारक शाली नामक व्यन्तरदेव बहुत परिवारसे युक्त होकर रहता है ॥ १७१२ ॥

रोहितास्या नामक नदी पद्मद्रहके उत्तरभागसे निकलकर नाभिगिरि पहुंचनेसे दो कोस पूर्व ही पश्चिमकी ओर मुड़ जाती है ॥ १७१३ ॥

१ द ब कणयमदी. २ ब वट्ट. ३ द ब भूमुह. ४ द ब णच्चताणेरयवडालोया. ५ द ब 'धयवलोया. ६ द ब जुदा. ७ द ब वेंतरा. ८ द महादेवो. ९ ब पउमदहाउत्तर.

बे कोसे वि यपाविय अचल त वलियं पच्छिमाहिमुहा। उत्तरमुहेण तत्तो कुडिलसरूवेण एत्ति सा सरिया॥ १७१४
गिरिबहुमज्झपदेसं णियमज्झपदेसय च कादूण । पच्छिममुहेण गच्छइ परिवारणदीहि परियरिया ॥ १७१५
अट्ठावीससहस्सा परिवारणदीण होदि परिमाणं। दीवस्स य जगदिबिल पविसिय पविसेदि लवणवारिणिहिं॥ १७१६

२८००० ।

। हेमवदो गदो ।

भरहावणिरुदादो अडगुणरुदो य दुसय उच्छेहो । होदि महाहिमवतो हिमवंतविय वणेहि[3] कयसोहो ॥ १७१७

रु $\frac{८००००}{१९}$ । उ २०० ।

पण्णसयंसहस्साणि उणवीसहिदाणि[4] जोयणाणि पि । भरहाउ उत्तरंत तग्गिरिबाणस्स परिमाण ॥ १७१८

[ $\frac{१५००००}{१९}$ । ]

तेवण्णसहस्साणि णवसया एक्कतीससजुत्ता । छ च्चिय कलाओ जीवा उत्तरभागम्मि तग्गिरिणो ॥ १७१९

५३९३१ । $\frac{६}{१९}$ ।

सत्तावण्णसहस्सा दुसया तेणउदि दस कलाओ य । तत्थ महाहिमवते जीवाए होदि धणुपट्ठ ॥ १७२०

५७२९३ । $\frac{१०}{१९}$ ।

वह नदी दो कोससे पर्वतको न पाकर अर्थात् पर्वतसे दो कोस पूर्व ही रहकर पश्चिमाभिमुख हो जाती है । इसके पश्चात् फिर उत्तराभिमुख होकर कुटिलरूपसे आगे जाती है, और पर्वतके बहुमध्य प्रदेशको अपना मध्यप्रदेश करके परिवारनदियोसे युक्त होती हुई पश्चिमकी ओर चली जाती है ॥ १७१४–१७१५ ॥

इसकी परिवारनदियोका प्रमाण अट्ठाईस हजार है । इसप्रकार यह नदी जम्बूद्वीपकी जगतीके बिलमे होकर लवणसमुद्रमे प्रवेश करती है ॥ १७१६ ॥ २८००० ।

हैमवतक्षेत्रका वर्णन समाप्त हुआ ।

महाहिमवान् पर्वतका विस्तार भरतक्षेत्रसे अठगुणा और उंचाई दोसौ योजनप्रमाण है व हिमवन्तके समान ही वनोंमे शोभायमान है ॥ १७१७ ॥ वि. $\frac{८००००}{१९}$ । उ. २०० ।

भरतक्षेत्रसे उत्तर तक इस पर्वतके बाणका प्रमाण उन्नीससे भाजित एकसौ पचास सहस्र ( एक लाख पचास हजार ) योजन है ॥ १७१८ ॥ [ $\frac{१५००००}{१९} = ७८९४\frac{१४}{१९}$ ]

उस पर्वतके उत्तरभागमे जीवाका प्रमाण तिरेपन हजार नौसौ इकतीस योजन और छह कला है ॥ १७१९ ॥ $५३९३१\frac{६}{१९}$ ।

महाहिमवान् पर्वतकी जीवाका धनुपृष्ठ सत्तावन हजार दोसौ तेरानबै योजन और दश कलामात्र है ॥ १७२० ॥ $५७२९३\frac{१०}{१९}$ ।

१ द ब अवय द वलय. २ द तत्थि तरिया, ब तत्ति स तरिया. ३ द ब स्सणेहिं°. ४ द ब पण्णरस°. ५ द ब वदाणि.

णव य सहस्सा दुसया छाहत्तरि जोयणाणि भागा य । अडतीसहिदुणवीसा[1] महहिमवंतम्मि पस्सभुजा ॥ १७२१

९२७६ । $\frac{१९}{३८}$ ।

जोयण अट्ठसहस्सा एक्कसय अट्ठवीससंजुत्तं । पंचकलाओ एद[2] तग्गिरिणो चूलियामाणो ॥ १७२२

८१२८ । $\frac{५}{१९}$ ।

महहिमवते दोसु पासेसुं वेदिवणाणि रम्माणि । गिरिसमदीहत्ताणि वासादीणं च हिमवगिरि ॥ १७२३

सिद्धमहाहिमवंता[3] हेमवदो रोहिदो य हरिणामो । हरिकंता हरिवरिसो[4] वेरुलिओ अड इमे कूडा ॥ १७२४

हिमवंतपव्वदस्स य कूडादो उदयवासपहुदीणि । एदाण कूडाण दुगुणसरूवाणि सव्वाणि ॥ १७२५

जणामा ते कूडा तणामा वेंतरा सुरा होंति । अणुवमरूवसरीरा बहुविहपरिवारसजुत्ता ॥ १७२६

पउमद्दहाउ दुगुणो वासायामेहि[5] गहिरभावेण । होदि महाहिमवंते[6] महपउमो णाम दिव्वदहो ॥ १७२७

वा १००० । आ २००० । गा २० ।

तद्दहपउमस्सोवरि पासादे चेट्ठदे य हिरिदेवी । बहुपरिवारेहिं जुदा सिरियादेवि व्व वण्णिजगुणोहा ॥ १७२८

महाहिमवान् पर्वतकी पार्श्वभुजा नौ हजार दोसौ छ्यत्तर योजन और अडतीससे भाजित उन्नीसभागमात्र है ॥ १७२१ ॥ ९२७६$\frac{१९}{३८}$ ।

उस पर्वतकी चूलिकाका प्रमाण आठ हजार एकसौ अट्ठाईस योजन और पाच कला है ॥ १७२२ ॥ ८१२८$\frac{५}{१९}$ ।

महाहिमवान् पर्वतके दोनो पार्श्वभागोमे रमणीय वेदी और वन है । इनकी लम्बाई इसी पर्वतके बराबर और विस्तारादिक हिमवान् पर्वतके समान है ॥ १७२३ ॥

इस पर्वतके ऊपर सिद्ध, महाहिमवान्, हैमवत, रोहित्, हरि, हरिकान्त, हरिवर्ष और वैडूर्य, इसप्रकार ये आठ कूट है ॥ १७२४ ॥

हिमवान् पर्वतके कूटोंसे इन कूटोकी उचाई और विस्तारप्रभृति सब दुगुणा दुगुणा है ॥ १७२५ ॥

जिन नामोंके वे कूट हैं, उन्ही नामवाले व्यन्तरदेव उन कूटोंपर रहते है । ये देव अनुपम रूपयुक्त शरीरके धारक और बहुत प्रकारके परिवारसे सयुक्त हैं ॥ १७२६ ॥

महाहिमवान् पर्वतपर स्थित महापद्म नामक द्रह पद्मद्रहकी अपेक्षा दुगुणे विस्तार, लबाई व गहराईसे सहित है ॥ १७२७ ॥ विस्तार १००० । आयाम २००० । गहराई २० ।

उस तालाबमे कमलके ऊपर स्थित प्रासादमे बहुतसे परिवारसे संयुक्त तथा श्रीदेवीके सदृश वर्णनीय गुणसमूहसे परिपूर्ण ह्री देवी रहती है ॥ १७२८ ॥

१ द अट्ठतीस २ द ब एद. ३ द सव्वमहा°. ४ द हरवरिसो. ५ द ब °यामोहि. ६ द ब महाहिमवतो.

भरहावणीय बाणे इगितीसहदम्मि होदि जं लद्धं । हरिवरिसस्स य बाण त उवहितडादु णादव्व ॥ १७३८

$\frac{३१००००}{१९}$ ।

एक्कं जोयणलक्खं सट्ठिसहस्साणि भागहारो य । उणवीसेहि एसो हरिवरिसखिदीए वित्थारो ॥ १७३९

$\frac{१६००००}{१९}$ ।

तेहत्तरीसहस्सा एक्कोत्तरणवसयाणि जोयणया । सत्तारस य कलाओ हरिवरिसस्सुत्तरे जीवा ॥ १७४०

७३९०१ । $\frac{१७}{१९}$ ।

चुलसीदिसहस्साणि तह सोलसजोयणाइं चउरसा । एदस्सिं जीवाए धणुपट्ठं होदि हरिवरिसे ॥ १७४१

८४०१६ । $\frac{४}{१९}$ ।

जोयण णवणउदिसया पणसीदी होंति अट्ठतीसहिदा । एक्कारसकलअधिया हरिवरिसे चूलियामाणं ॥ १७४२

९९८५ । $\frac{११}{३८}$ ।

तेरस सहस्सयाणि तिण्णि सया जोयणाइं इगिसट्ठी । अडतीसहरियतेरसकलाओ हरिवरिसपस्सभुजा ॥ १७४३

१३३६१ । $\frac{१३}{३८}$ ।

भरतक्षेत्रके बाणको इकतीससे गुणा करनेपर जो गुणनफल प्राप्त हो उतना समुद्रके तटसे हरिवर्षक्षेत्रका बाण जानना चाहिये ॥ १७३८ ॥ $\frac{१००००}{१९} \times ३१ = \frac{३१००००}{१९}$ ।

उन्नीससे भाजित एक लाख साठ हजार योजनप्रमाण यह हरिवर्षक्षेत्रका विस्तार है ॥ १७३९ ॥ $\frac{१६००००}{१९}$ ।

हरिवर्षक्षेत्रकी उत्तरजीवा तिहत्तर हजार नौसौ एक योजन और सत्तरह कलाप्रमाण है ॥ १७४० ॥ ७३९०१ $\frac{१७}{१९}$ ।

हरिवर्षक्षेत्रमें इस जीवाका धनुपृष्ठ चौरासी हजार सोलह योजन और चार भागमात्र है ॥ १७४१ ॥ ८४०१६ $\frac{४}{१९}$ ।

हरिवर्षक्षेत्रकी चूलिकाका प्रमाण निन्यानबैसौ पचासी योजन और अडतीससे भाजित ग्यारह कलाओंसे अधिक है ॥ १७४२ ॥ ९९८५ $\frac{११}{३८}$ ।

हरिवर्षक्षेत्रकी पार्श्वभुजा तेरह हजार तीनसौ इकसठ योजन और अडतीससे भाजित तेरह कलाप्रमाण है ॥ १७४३ ॥ १३३६१ $\frac{१३}{३८}$ ।

१ द ब बाणो. २ द ब °तडादो. ३ द ब एक्किं. ४ द ब एदस.

अवसेसवण्णणाओ सुसमस्स व होति तस्स[1] खेत्तस्स । णवरि य सठिदरूव परिहीण हाणिवड्ढीहि ॥ १७४४

तक्खेत्ते बहुमज्झे चेट्ठदि विजयावदित्ति णाभिगिरी । सव्वदिव्ववण्णणजुत्ता इह किर चारणा देवा ॥ १७४५

महपउमदहाउ णदी उत्तरभागेण तोरणद्दारे । णिस्सरिदूण वच्चदि पव्वदउवरिम्मि हरिकता ॥ १७४६

सा गिरिउवरि गच्छइ एक्कसहस्स पणुत्तरा छसया । जोयणया पच कला पणालिए पडदि कुडम्मि[2] ॥ १७४७

१६०५ । $\frac{५}{१९}$ ।

बेकोसेहिमपाविय णाभिगिरिंद पदाहिण कादु । पच्छिममुहेण वच्चदि रोहीदो बिगुणवासादी ॥ १७४८

छप्पण्णसहस्सेहि परिवारतरगिणीहि परियरिया । दीवस्स य जगदिबिल पविसिय पविसेइ लवणणिहि॥ १७४९

५६००० ।

। हरिवरसो गदो ।

सोलससहस्सअडसयबादाला दो कला णिसहरुद । उणवीसहिदा सूई तीस[3]सहस्साणि छल्लक्ख ॥ १७५०

१६८४२ । $\frac{२}{१९}$ । $\frac{६३००००}{१९}$ ।

उस क्षेत्रका अवशेष वर्णन सुषमाकालके समान है । विशेष यह है कि वह क्षेत्र हानि-वृद्धिसे रहित होता हुआ सास्थितरूप अर्थात् एकसा ही रहता है ॥ १७४४ ॥

इस क्षेत्रके बहुमध्यभागमें विजयवान् नामक नाभिगिरि स्थित है । यहापर सर्व दिव्य वर्णणसे सयुक्त चारण देव रहते हैं ॥ १७४५ ॥

महापद्मद्रहके उत्तरभागसम्बन्धी तोरणद्वारसे हरिकान्ता नदी निकलकर पर्वतके ऊपरसे जाती है ॥ १७४६ ॥

वह नदी एक हजार छहसौ पाच योजन और पाच कलाप्रमाण पर्वतके ऊपर जाकर नालीके द्वारा कुण्डमे गिरती है ॥ १७४७ ॥ १६०५$\frac{५}{१९}$ ।

पश्चात् वह नदी दो कोससे नाभिगिरिको न पाकर अर्थात् नाभिगिरिसे दो कोस इधर ही रहकर उसकी प्रदक्षिणा करके रोहित् नदीकी अपेक्षा दुगुणे विस्तारादिसे सहित होती हुई पश्चिमकी ओर जाती है ॥ १७४८ ॥

इसप्रकार वह नदी छप्पन हजार परिवारनदियोंसे सहित होती हुई द्वीपके जगती-बिलमे प्रवेश करके लवणसमुद्रमे प्रवेश करती है ॥ १७४९ ॥ ५६००० ।

हरिवर्षक्षेत्रका वर्णन समाप्त हुआ ।

निषधपर्वतका विस्तार सोलह हजार आठसौ ब्यालीस योजन और दो कला तथा सूची उन्नीससे भाजित छह लाख तीस हजार योजनप्रमाण है ॥ १७५० ॥ १६८४२ । $\frac{६३००००}{१९}$ ।

१ द ब तस्सु २ द ब कूडम्मि. ३ द बीससहस्साणि.

अथवा गिरिविरिसाणं विगुणियवासम्मि भरहइसुमाणे । अवणीदे जं सेसं णियणियबाणाण तं माणं ॥ १७५१
चउणउदिसहस्साणिं जोयण छप्पण्णअधियएक्कसया। दोण्णि कलाओ अधिया णिसहगिरिस्सुत्तरे जीवा ॥ १७५२

९४१५६ । $\frac{२}{१९}$ ।

एक्कं जोयणलक्खं चउवीससहस्सतिसयछादाला । णवभागा अदिरित्ता णिसहे जीवाए धणुपट्टं ॥ १७५३

१२४३४६ । $\frac{९}{१९}$ ।

सयवग्गं एक्कसयं सत्तावीसं च जोयणाण पि । दोण्णि कला णिसहस्स य चूलियमाणं च णादव्वं ॥ १७५४

जो १०१२७ । $\frac{२}{१९}$ ।

जोयण वीससहस्सं एक्कसयं पंचसमधिया सट्ठी । अड्ढाइज्जकलाओ पस्सभुजा णिसहसेलस्स ॥ १७५५

२०१६५ । $\frac{५}{३८}$ ।

तग्गिरिदोपासेसुं उववणसंडाणि होंति रमणिज्जा । बहुविहवररुक्खाणिं सुककोकिलमोरजुत्ताणिं ॥ १७५६
उववणसंडा सव्वे पव्वददीहत्तसरिसदीहत्ता । वरवावीकूवजुदा पुव्वं विय वण्णणा सव्वा ॥ १७५७

अथवा, पर्वत और क्षेत्रके दूने विस्तारमेंसे भरतक्षेत्रसम्बन्धी बाणप्रमाणके कम करदेनेपर जितना शेष रहे उतना अपने अपने बाणोंका प्रमाण होता है ॥ १७५१ ॥

$\frac{३२००००}{१९} \times २ - \frac{१००००}{१९} = \frac{६३००००}{१९}$ निषधका बाणप्रमाण ।

निषधपर्वतकी उत्तरजीवाका प्रमाण चौरानबै हजार एकसौ छप्पन योजन और दो कला अधिक है ॥ १७५२ ॥ ९४१५६$\frac{२}{१९}$ ।

निषधपर्वतकी जीवाके धनुपृष्ठका प्रमाण एक लाख चौबीस हजार तीनसौ छ्यालीस योजन और नौ भाग अधिक है ॥ १७५३ ॥ १२४३४६$\frac{९}{१९}$ ।

निषधपर्वतकी चूलिकाका प्रमाण सौका वर्ग अर्थात् दश हजार, तथा एकसौ सत्ताईस योजन और दो कलाप्रमाण जानना चाहिये ॥ १७५४ ॥ १०१२७$\frac{२}{१९}$ ।

निषधपर्वतकी पार्श्वभुजा बीस हजार एकसौ पैंसठ योजन और अढाई कलाप्रमाण है ॥ १७५५ ॥ २०१६५$\frac{५}{३८}$ ।

इस पर्वतके दोनों पार्श्वभागोंमें बहुत प्रकारके उत्तम वृक्षोंसे सहित और तोता, कोयल एवं मयूर पक्षियोंसे युक्त रमणीय उपवनखंड हैं ॥ १७५६ ॥

वे सब उपवनखंड पर्वतकी लम्बाईके समान लम्बे और उत्तम वापी एवं कूपोंसे संयुक्त हैं । इनका सब वर्णन पहिलेके समान ही है ॥ १७५७ ॥

१ द सत्तावीसब्भहिय.

कूडो सिद्धो [1]णिसहो हरिवरिसो तह विदेहहरिविजया। सीदोदपरविदेहा रुजगो य हवेदि णिसहउवरिम्मि ॥ १७५८
ताण उदयप्पहुदी सव्वे हिमवंतसेलकूडादो। चउगुणिया णवरि इमे कूडोवरि जिणपुरा[2] सरिसा ॥ १७५९
जणामा ते कूडा तणामा वेंतरा सुरा तेसु। बहुपरिवारेहि जुदा पल्लाऊ दसधणुत्तुंगा ॥ १७६०
पउमद्दहाउ चउगुणरुंदप्पहुदी भवेदि दिव्वदहो। तीगिंछो[3] विक्खादो बहुमज्झे णिसहसेलस्स ॥ १७६१
वा २०००, आ ४०००, गा ४०, पउ ४२, सखा ५६०४६४, बाँ १, मु ३, प ४, मज्झि ४, अ ४ वा २ [4]।
तद्दहपउमस्सोवरि पासादे[5] चेट्ठदे य धिदिदेवी। बहुपरिवारेहि जुदा णिरुवमलावण्णसपुण्णा ॥ १७६२
इगिपल्लपमाणाऊ णाणाविहरयणभूसियसरीरा। अइरम्मा वेंतरिया सोहम्मिंदस्स सा देवी ॥ १७६३
जेत्तियमेत्ता तस्सि पउमगिहा तेत्तिया जिणिंदपुरा। भव्वाणाणंदयरा[6] सुरकिण्णरमिहुणसंकिण्णा ॥ १७६४
ईसाणदिसाभाए वेसमणो णाम मणहरो कूडो। दक्खिणदिसाविभागे कूडो सिरिणिच्चयणामो य ॥ १७६५
णइरदिदिसाविभागे णिसहो णामेण सुंदरो कूडो। अइरावदो[7] त्ति कूडो तीगिंछीपच्छिमुत्तर[8]विभागे ॥ १७६६
उत्तरदिसाविभागे कूडो सिरिसंचयो त्ति णामेण। एदेहि कूडेहि णिसहगिरी पंचसिहरि त्ति ॥ १७६७

निषधपर्वतके ऊपर सिद्ध, निषध, हरिवर्ष, विदेह, हरि, विजय, सीतोदा, अपरविदेह और रुचक, ये नौ कूट स्थित हैं ॥ १७५८ ॥

इन कूटोंकी उंचाई आदि सब हिमवान्पर्वतके कूटोंसे चौगुणी है। विशेषता केवल यह है कि कूटोंपर स्थित ये जिनपुर हिमवान्पर्वतसंबंधी जिनपुरोंके सदृश है ॥ १७५९ ॥

जिस नामके धारक ये कूट हैं, उसी नामके धारक व्यन्तरदेव उन कूटोंपर निवास करते हैं। ये देव बहुत परिवारोंसे युक्त, एक पल्यप्रमाण आयुवाले और दश धनुष ऊंचे हैं ॥ १७६० ॥

निषधपर्वतके बहुमध्यभागमें पद्मद्रहकी अपेक्षा चौगुणे विस्तारादिसे सहित और तिगिंछनामसे प्रसिद्ध एक दिव्य तालाब है ॥ १७६१ ॥

व्यास २०००, आयाम ४०००, अवगाह ४०, नालकी उंचाई ४२, सख्या ५६०४-६४, बाहल्य १, मृणाल ३, पद्म ४, मध्यव्यास ४, अतव्यास २ वा ४ योजन।

उस द्रहसम्बन्धी पद्मके ऊपर स्थित भवनमें बहुत परिवारसे संयुक्त और अनुपम लावण्यसे परिपूर्ण धृति देवी निवास करती है ॥ १७६२ ॥

एक पल्यप्रमाण आयुकी धारक और नाना प्रकारके रत्नोंसे भूषित शरीरवाली अतिरमणीय वह व्यन्तरिणी सौधर्मेन्द्रकी देवी है ॥ १७६३ ॥

उस तालाबमें जितने पद्मगृह हैं, उतने ही भव्य जनोंको आनन्दित करनेवाले किन्नरदेवोंके युगलोंसे संकीर्ण जिनेन्द्रपुर हैं ॥ १७६४ ॥

तिगिंछ तालाबके ईशानदिशाभागमें मनोहर वैश्रवण नामक कूट, दक्षिणदिशाभागमें श्रीनिचय नामक कूट, नैऋत्यदिशाभागमें सुन्दर निषध नामक कूट, पश्चिमोत्तरकोणमें ऐरावतकूट और उत्तरदिशाभागमें श्रीसंचय नामक कूट है। इन कूटोंसे निषधपर्वत 'पंचशिखरी' इसप्रकार प्रसिद्ध है ॥ १७६५-१७६७ ॥

१ द णिसहे. २ द जिणवरा. ३ द तीगिच्छे, ब तिंगिच्छे. ४ द ब वा २, अबु वा २, उ ३, प ४, मज्झि ४. ५ द ब पासादा. ६ द ब भवणाणदयरा. ७ द ब अइरावदा. ८ द ब तिगिच्छीपुत्तर°.

वरवेदियाहि जुत्ता वेंतरणयरेहि परमरमणिज्जा । एदे कूडा उत्तरपासे सलिलम्मि जिणकूडो[1] ॥ १७६८

सिरिणिचय वेरुलिय अकमय अबरीयरुजगाइ । सिहिरी उप्पलकूडो तिगिच्छिदहस्स सलिलम्मि[2] ॥ १७६९

तिगिच्छादो दक्खिणदारेण हरिणदी विणिक्कंता[3]। सत्तसहस्स चउसयइगिवीसा इगिकला य गिरिउवरि॥ १७७०

७४२१ । १ ।
१९

आगच्छिय हरिकुंडे[4] पडिऊण हरिणदी विणिस्सरई[5] । णाभिप्पदाहिणेण हरिवरिसे जादि पुव्वमुही[6] ॥ १७७१

छप्पण्णसहस्सेहि परिवारसमुद्दगाहि सजुत्ता। दीवस्स य जगदिबिल पविसिय पविसेदि लवणणिहि ॥ १७७२

५६००० ।

हरिकतासारिच्छा हरिणामावासगाँहपहुदीओ[7] । भोगवणीण णदीओ सरपहुदी जलयरविहीणा ॥ १७७३

। णिसहो[8] गदो ।

णिसहस्सुत्तरभागे दक्खिणभागम्मि णीलवतस्स । वरिसो महाविदेहो मदरसेलेण पविहत्तो ॥ १७७४

तेत्तीससहस्साइ छसया चउसीदिआ य चउअसा। ता महविदेहरुद जोयणलक्ख च मज्झगदजीवा ॥ १७७५

३३६८४ । ४ । १००००० ।
१९

ये कूट उत्तम वेदिकाओसे सहित और व्यन्तरनगरोसे अतिशय रमणीय है। उत्तरपार्श्व-भागमे जलमे जिनकूट है ॥ १७६८ ॥

तिगिंछ तालाबके जलमे श्रीनिचय, वैडूर्य, अकमय, अबरीक (अच्छरीय = आश्चर्य), रुचक, शिखरी और उत्पल कूट स्थित है ॥ १७६९ ॥

तिगिंछ द्रहके दक्षिणद्वारसे निकलकर हरित् नदी सात हजार चारसौ इक्कीस योजन व एक कलाप्रमाण गिरिके ऊपर आकर और हरित् कुण्डमें गिरकर वहासे निकलती है तथा हरिवर्ष क्षेत्रमे नाभिगिरिके प्रदक्षिणरूपसे पूर्वकी ओर जाती है ॥ १७७०-१७७१ ॥

वह नदी छप्पन हजार परिवारनदियोसे सयुक्त होकर द्वीपकी जगतीके बिलमे प्रवेश करती हुई लवणसमुद्रमें प्रवेश करती है ॥ १७७२ ॥ ५६००० ।

हरित् नदीका विस्तार व गहराई आदि हरिकान्ता नदीके सदृश है। भोगभूमियोकी नदियां और तालाब आदिक जलचर जीवोसे रहित होते है ॥ १७७३ ॥

निषधपर्वतका वर्णन समाप्त हुआ।

निषधपर्वतके उत्तरभागमे और नीलपर्वतके दक्षिणभागमे मन्दरपर्वतसे विभक्त महा विदेहक्षेत्र है ॥ १७७४ ॥

उस महाविदेहक्षेत्रका विस्तार तेतीस हजार छहसौ चौरासी योजन और चार भागप्रमाण, तथा मध्यगत जीवा एक लाख योजनप्रमाण है ॥ १७७५ ॥ $३३६८४\frac{४}{१९}$ । १००००० ।

१ द ब जिणकूडा. २ द ब दहसलिलम्मि ३ द विदिकता. ४ द ब हरिकुडे. ५ द ब विणिस्सरओ. ६ द ब पुव्वमुहे. ७ द वासगाहि. ८ द ब णिसह.

भरहस्स इसुपमाणे पंचाणउदीहि ताडिदम्मि पुढ । रयणायरतीरादो[2] विदेहअद्धो त्ति सो बाणो ॥ १७७६

अट्ठावण्णसहस्सा इगिलक्खा तेरसुत्तर च सय । सगकोसाण अद्ध महाविदेहस्स धणुपट्ठ ॥ १७७७

१५८११३ । ७ ।
२

जोयण उणतीससया इगिवीस[3] अट्ठरस तहा भागा । एद महाविदेहे णिद्दिट्ठ चूलियामाण ॥ १७७८

२९२१ । १८ ।
१९

सोलससहस्सयाणि अट्ठसया जोयणाणि तेसीदी । अद्धाधियअट्ठकला महाविदेहस्स पस्सभुजा ॥ १७७९

१६८८३ । १७ ।
३८

वरिसे महाविदेहे बहुमज्झे मदरो महासेलो । जम्माभिसेयपीढो सव्वाण तित्थकत्ताण ॥ १७८०

जोयणसहस्सगाढो णवणवदिसहस्समेत्तउच्छेहो । बहुविहवणसंडजुदो णाणावररयणरमणिज्जो ॥ १७८१

१००० । ९९००० ।

दस य सहस्सा णउदी जोयणया दसकलेक्करसभागा । पायालतले रुद समवट्टतणुस्स मेरुस्स ॥ १७८२

१००९० । १० ।
११

भरतक्षेत्रके बाणप्रमाणको पचानबैसे गुणा करनेपर जो गुणनफल प्राप्त हो उतना समुद्रके तीरसे आवे विदेहक्षेत्रका बाणप्रमाण होता है ॥ १७७६ ॥

$$\frac{१००००}{१९} \times ९५ = \frac{९५००००}{१९} = ५०००० \text{ योजन ।}$$

महाविदेहका धनुपृष्ठ एक लाख अट्ठावन हजार एकसौ तेरह योजन और सात कोसोका आधा अर्थात् साढे तीन कोसप्रमाण है ॥ १७७७ ॥ यो. १५८११३, को. $\frac{७}{२}$ ।

महाविदेहक्षेत्रकी चूलिकाका प्रमाण उनतीससौ इक्कीस योजन तथा अठारह भागमात्र है ॥ १७७८ ॥ २९२१ $\frac{१८}{१९}$ ।

महाविदेहकी पार्श्वभुजा सोलह हजार आठसौ तेरासी योजन और साढे आठ कलाप्रमाण है ॥ १७७९ ॥ १६८८३ $\frac{१७}{३८}$ ।

महाविदेहक्षेत्रके बहुमध्यभागमे सब तीर्थंकरोंके जन्माभिषेकका आसनरूप मन्दर नामक महापर्वत है ॥ १७८० ॥

यह महापर्वत एक हजार योजन गहरा, निन्यानबै हजार योजन ऊंचा, बहुत प्रकारके वनखंडोसे युक्त और अनेक उत्तम रत्नोसे रमणीय है ॥ १७८१ ॥ १००० । ९९००० ।

इस समानगोल शरीरवाले मेरुपर्वतका विस्तार पातालतलमे दश हजार नब्बै योजन और एक योजनके ग्यारह भागोमेसे दश भागप्रमाण है ॥ १७८२ ॥ १००९० $\frac{१०}{११}$ ।

१ द ब इसुपमाणो २ द ब °तीरूदो. ३ द ब उणवीस

कमहाणीए उवरि धरपट्टम्मि दससहस्साणिं । जोयणसहस्समेक्कं वित्थारो सिहरभूमीए ॥ १७८३

१०००० । १००० ।

सरसमयजलदणिग्गयदिणयरबिंबं व सोहए मेरू । विविहवररयणमंडियवसुमइमउडो व्व उत्तुंगो ॥ १७८४

जम्माभिसेयसुरइंददुंदुहीभेरितूरणिग्घोसो । जिणमहिमजणिदविक्कमसुरिंदसंदोहरमणिज्जो ॥ १७८५

ससिहारहंसधवलुच्छलंतखीरंबुरासिसलिलोघो । सुरकिण्णरमिहुणाण णाणाविहकीडणेहिं जुदो ॥ १७८६

घणयरकम्ममहासिलसंचूरणजिणवरिंदभवणोघो । विविहतरुकुसुमपल्लवफलणिवहसुयंधभूभागो ॥ १७८७

भूमीदो पचसया कमहाणीए तदुवरि गतूण । तट्ठाणे संकुलिदो पंचसया सो गिरी जुगवं ॥ १७८८

समवित्थारो उवरि एक्कारसहस्सजोयणपमाणं । तत्तो कमहाणीए इगिवण्णसहस्सपणसया गंतुं ॥ १७८९

११००० । ५१५०० ।

जुगवं समंतदो सो संकुलिदो जोयणाणि पंचसया । समरुंद उवरितले एक्कारसहस्सपरिमाणं ॥ १७९०

५०० । ११००० ।

फिर क्रमसे हानिरूप होनेसे उसका विस्तार ऊपर धरापृष्ठपर अर्थात् पृथिवीके ऊपर दश हजार योजन और शिखरभूमिपर एक हजार योजनमात्र है ॥ १७८३ ॥ १०००० । १००० ।

यह उन्नत मेरुपर्वत शरत्कालके बादलोंमेसे निकले हुए सूर्यमण्डलके समान और विविध प्रकारके उत्तम रत्नोसे मण्डित पृथिवीके मुकुटके समान शोभायमान होता है ॥ १७८४ ॥

वह मेरुपर्वत जन्माभिषेकके समय देवोसे रचे गये दुंदुभी, भेरी एवं तूर्यके निर्घोपसे सहित और जिनमाहात्म्यसे उत्पन्न हुए पराक्रमवाले सुरेन्द्रसमूहोसे रमणीय होता है ॥ १७८५ ॥

चन्द्रमा, हार अथवा हंसके समान धवल एवं उछलते हुए क्षीरसागरके जलसमूहसे युक्त वह मेरुपर्वत किन्नर जातिके देवयुगलोकी नाना प्रकारकी क्रीडाओंसे सुशोभित होता है ॥ १७८६ ॥

अतिसघन कर्मरूपी महा शिलाओंको चूर्ण करनेवाले जिनेन्द्रभवनसमूहसे युक्त वह मेरुपर्वत अनेक प्रकारके वृक्ष, फूल, पल्लव और फलोंके समूहसे पृथिवीमण्डलको सुगंधित करनेवाला है ॥ १७८७ ॥

यह मेरुपर्वत क्रमसे हानिरूप होता हुआ पृथिवीसे पाचसौ योजन ऊपर जाकर उस स्थानमे युगपत् पाचसौ योजनप्रमाण संकुचित हो गया है ॥ १७८८ ॥

पश्चात् इससे ऊपर ग्यारह हजार योजन तक समान विस्तार है । वहासे पुनः क्रमसे हानिरूप होकर इक्यावन हजार पाचसौ योजनप्रमाण ऊपर जानेपर वह पर्वत सब ओरसे युगपत् पांचसौ योजन फिर संकुचित होगया है । इसके आगे ऊपर ग्यारह हजार योजन तक उसका समान विस्तार है ॥ १७८९–१७९० ॥

समविस्तार ११००० । क्रमहानि ५१५०० । संकोच ५०० । समविस्तार ११००० ।

१ द ब °णिग्गह. २ ब सुरइंददुंदुहिं°. ३ द ब दुंदुहिभेरीतूरणादणिग्घोसो ४ द ब धवलुच्छदखीर°. ५ द ब घणहर°. ६ द ब समतदे. ७ द ब °तलो.

उड्ढ कमहाणीए पणवीससहस्सजोयणा गतु । जुगव सकुलिदो सो चत्तारि सयाणि चउणउदी ॥ १७९१

२५००० । ४९४ ।

एव जोयणलक्ख उच्छेहो सयलपव्वदपहुस्स । णिलदस्स सुरवराण अणाइणिहणस्स मेरुस्स ॥ १७९२

मुहभूविसेसमद्धिय वग्गेद[1] उदयवग्गसंजुत्तं । ज तस्स वग्गमूल[2] पव्वदरायस्स[3] तस्स पस्सभुजा ॥ १७९३

णवणउदिसहस्साणि एक्कसय दोण्णि जोयणाणि तहा । सविसेसाइं[4] एसा मदरसेलस्स पस्सभुजा ॥ १७९४

९९१०२ ।

चालीसजोयणाइ मेरुगिरिदस्स चूलियामाण । बारह तब्भूवासं चत्तारि हवेदि मुहवासं ॥ १७९५

४० । १२ । ४ ।

मुहभूमीण विसेसे उच्छेहहिदम्मि भूमुहाहितो । हाणिचय णिद्दिट्ठ तस्स पमाणं हु पचसो[5] ॥ १७९६

$\frac{१}{५}$ ।

फिर ऊपर क्रमसे हानिरूप होकर पच्चीस हजार योजन जानेपर वह पर्वत युगपत् चारसौ चौरानबै योजनप्रमाण सकुचित होगया है ॥ १७९१ ॥

क्रमहानि २५००० । सकोच ४९४ ।

इसप्रकार सम्पूर्ण पर्वतोके प्रभु और उत्तम देवोके आलयस्वरूप उस अनादिनिधन मेरु-पर्वतकी ऊचाई एक लाख योजनप्रमाण है ॥ १७९२ ॥

१००० + ५०० + ११००० + ५१५०० + ११००० + २५००० = १००००० यो.

भूमिमेसे मुखको कम करके उसका आधा करनेपर जो सख्या प्राप्त हो उसके वर्गमे उचाईके वर्गको मिलानेपर जो उसका वर्गमूल हो उतना उस पर्वतराजकी पार्श्वभुजाका प्रमाण है ॥ १७९३ ॥

$$\sqrt{\left(\frac{१०००० - १०००}{२}\right)^२ + ९९०००^२} = \sqrt{२०२५०००० + ९८०१००००००}$$
$$= ९९१०२ \text{ योजन ।}$$

निन्यानबै हजार एकसौ दो योजन तथा कुछ अधिक ($\frac{१}{५}$), यह मन्दरपर्वतकी पार्श्वभुजाका प्रमाण है ॥ १७९४ ॥ ९९१०२ ।

मेरुपर्वतकी चूलिकाका प्रमाण चालीस योजन, भूविस्तार बारह योजन और मुखविस्तार चार योजन है ॥ १७९५ ॥ ४० । १२ । ४ ।

भूमिमेसे मुखको कम करके उत्सेधका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना भूमिकी अपेक्षा हानि और मुखकी अपेक्षा वृद्धिका प्रमाण बतलाया गया है। वह हानि-वृद्धिका प्रमाण यहा योजनका पाचवां भाग होता है ॥ १७९६ ॥

( १२–४ ) – ४० = $\frac{८}{४०}$ = $\frac{१}{५}$ हानि-वृद्धिका प्रमाण ।

१ द सगगद. २ द मगमूल°, ३ द ब पदहत्थसमस्स ४ द ब सविसेसैइं ५ द ब पँचसा.

जत्थिच्छसि विक्खंभ चूलियसिहराउ समवदिण्णाण । त पचेहि विहत्त[1] चउजुत्त तत्थ तव्वासं ॥ १७९७

त मूले सगतीस मज्झे पणुवीस जोयणाणं पि । उड्ढे बारस अधिया परिही वेरुलियमइयाए ॥ १७९८

३७ । २५ । १२ ।

जत्थिच्छसि विक्खभ मदरसिहराउ समवदिण्णाणं । त एक्कारसभजिद सहस्ससहिद च तत्थ वित्थार ॥ १७९९

जस्सि इच्छसि वास उवरि मूलाउ तेत्तियपदेस । एक्कारसेहि भजिद भूवासे सोधिदम्मि तव्वास ॥ १८००

एक्कारसे पदेसे एक्कपदेसा दु मूलदो[2] हाणी । एद पादकरगुलकोसप्पहुदीहि णादव्व ॥ १८०१

हरिदालमई[3] परिही वेरुलियाण रयणवज्जमई । उड्ढम्मि य पउममई तत्तो उवरिम्मि पउमरायमई ॥ १८०२

सोलससहस्सयाणि पचसया जोयणाणि पत्तेक्क । ताण छप्परिहीण मदरसेलस्स परिमाण ॥ १८०३

१६५०० ।

चूलिकाके शिखरसे नीचे उतरते हुए जितने योजनपर विष्कभको जाननेकी इच्छा हो उतने योजनोको पाचसे विभक्त करनेपर जो लब्ध आवे उसमे चार अक और जोड देनेपर वहाका विस्तार निकलता है ॥ १७९७ ॥

उदाहरण—चूलिकाशिखरसे नीचे २० योजनपर विष्कभका प्रमाण—

२० – ५ + ४ = ८ योजन।

वैडूर्यमणिमय उस शिखरकी परिधि मूलमे सैतीस योजन, मध्यमे पच्चीस योजन और ऊपर बारह योजनसे आधिक है ॥ १७९८ ॥ ३७ । २५ । १२ ।

सुमेरुपर्वतके शिखरसे नीचे उतरते हुए जितने योजनपर उसके विष्कभको जाननेकी इच्छा हो, उतने योजनोंमें ग्यारहका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसमे एक हजार योजन और मिला देनेपर वहाका विस्तार आजाता है ॥ १७९९ ॥

उदाहरण—शिखरसे नीचे ३३००० योजनपर विष्कभका प्रमाण—

३३००० – ११ + १००० = ४००० योजन ।

मूलसे ऊपर जिस जगह मेरुके विस्तारको जाननेकी इच्छा हो, उतने प्रदेशमें ग्यारहका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसे भूविस्तारमेसे घटा देनेपर शेष वहाका विस्तार होता है ॥१८००॥

उदाहरण—६६००० योजनकी उचाईपर विष्कभका प्रमाण—

१०००० – ( ६६००० – ११ ) = ४००० योजन ।

मेरुके विस्तारमें मूलसे ऊपर ग्यारह प्रदेशोपर एक प्रदेशकी हानि हुई है । इसीप्रकार पाद, हस्त, अंगुल और कोसादिककी उचाईपर भी स्वय जानना चाहिये ॥ १८०१ ॥

इस पर्वतकी परिधि क्रमशः नीचेसे हरितालमयी, वैडूर्यमणिमयी, रत्न–( सर्वरत्न– ) मयी, वज्रमयी, इसके ऊपर पद्ममयी, और इससे भी ऊपर पद्मरागमयी है ॥ १८०२ ॥

मन्दरपर्वतकी इन छह परिधियोमेसे प्रत्येक परिधिका प्रमाण सोलह हजार पांचसौ योजन मात्र है ॥ १८०३ ॥ १६५०० ।

१ द ब तप्पचे विविहत्थ. २ द ब मूलदा. ३ द ब हरिदालमही.

सत्तमया तप्परिही णाणाविहतरुगणेहि परियरिया । एक्कारसभेदजुदा बाहिरदो भणमि तब्भेदे ॥ १८०४
णामेण भद्दसाल मणुसुत्तरदेवणागरमणाइ । भूदारमण पचममेदाइ भद्दसालवणे ॥ १८०५
णदणपहुदीएसु णदणंसुवणदण च सोमणस । उवसोमणस पड़ उवपड़ुवणाणि दोद्दो दु ॥ १८०६
सो मूले वज्जमओ एक्कसहस्स च जोयणपमाणो । मज्झे वररयणमओ इगिसट्ठिसहस्सपरिमाणं ॥ १८०७

१००० । ६१००० ।

उवरिम्मि कचणमओ अडतीससहस्सजोयणाण पि । मदरसेलस्सीसे पड़ुवणं णाम रमणिज्ज ॥ १८०८

३८००० ।

सोमणस णाम वण साणुपदेसेसु णदण तह य । तत्थ चउत्थ चेट्ठदि भूमीए भद्दसालवण ॥ १८०९
जोयणसहस्समेक्क मेरुगिरिदस्स सिहरविन्थार । एक्कत्तीससयाणिं बासट्ठी समधिया य तप्परिही ॥ १८१०

१००० । ३१६२ ।

पड़ुवणे अइरम्मा समतदो होदि दिव्वतडवेदी । चरिअट्टालयविउला णाणाविहधयवेंडेहि सजुत्ता ॥ १८११
धुव्वतधयवदाया रयणमया गोउराण पासादा। सुरकिण्णरमिहुणजुदा बरिहिणपहुदीहि बीहि बरसद्दा ॥१८१२

उस पर्वतकी सातवी परिधि नाना प्रकारके वृक्षसमूहोसे व्याप्त और बाहरसे ग्यारह प्रकार है । मै उन भेदोंको कहता हू ॥ १८०४ ॥

भद्रशालवनमें नामसे भद्रशाल, मानुषोत्तर, देवरमण, नागरमण और भूतरमण, ये पाच वन है ॥ १८०५ ॥

नन्दनादिक वनोमे नन्दन और उपनन्दन, सौमनस और उपसौमनस, तथा पाण्डुक और उपपाण्डुक, इसप्रकार दो दो वन है ॥ १८०६ ॥

वह सुमेरुपर्वत मूलमे एक हजार योजनप्रमाण वज्रमय, मध्यमें इकसठ हजार योजनप्रमाण उत्तम रत्नमय, और ऊपर अडतीस हजार योजनप्रमाण सुवर्णमय है । इस मन्दरपर्वतके शीशपर रमणीय पाण्डु नामक वन है ॥ १८०७-१८०८ ॥

सौमनस तथा नन्दन वन मेरुपर्वतके सानुप्रदेशोमे और चौथा भद्रशालवन भूमिपर स्थित है ॥ १८०९ ॥

मेरु महापर्वतके शिखरका विस्तार एक हजार योजन और उसकी परिधि इकतीससौ बासठ योजनसे कुछ अधिक है ॥ १८१० ॥ १००० । ३१६२ ।

पाण्डुवनमे चारो ओर मार्ग व अट्टालिकाओसे विशाल और नाना प्रकारकी ध्वजापताकाओसे संयुक्त ऐसी अतिरमणीय दिव्य तटवेदी है ॥ १८११ ॥

फहराती हुई ध्वजा-पताकाओंसे युक्त, सुर-किन्नर-युगलोसे संयुक्त और मयूरप्रभृति पक्षियोंके शब्दोसे मुखरित ऐसे गोपुरोंके रत्नमय प्रासाद हैं ॥ १८१२ ॥

१ द ब तत्तमया २ द ब तब्भेदो ३ द ब णंदणपुहणंदणं. ४ ब उवसपड्ड°. ५ द ब °सेलस्स सीसं. ६ द ब वरिअट्टालय ७ द धयवदेहिं. ८ द पिरिहिण

उच्छेहो बे कोसा वेदीए पणसयाणि दंडाण । वित्थारो भुवणत्तयविम्हयसंतावजणणीए ॥ १८१३

को २ । द ५०० ।

तीए मज्झिमभागे पंडू णामेण दिव्ववणसंडा । सेलस्स चूलियाए समंतदो दिण्णपरिवेढा ॥ १८१४

कप्पूररुक्खपउरा तमालहिंतालतालकयलिजुदा । लैवलीलवंगवलिदा दाडिमपणसेहिं[2] संछण्णा ॥ १८१५

सयवत्तिमल्लिसालाचंपयणारंगमाहुलिंगेहिं । पुण्णायणायकुज्जयअसोयपहुदीहि कमणिज्जा ॥ १८१६

कोइलकलयलभरिदा मोराण विविहकीडणेहि जुदा । सुरकरिसद्दाइण्णा[3] खेचरसुरमिहुणकीडयरा ॥ १८१७

पंडुवणे[4] उत्तरए एदाण दिसाए होदि[5] पंडुसिला । तह वणवेदीजुत्ता अद्धेदुसरिच्छसंठाणा ॥ १८१८

पुव्वावरेसु जोयणसददीहा दक्खिणुत्तरस्सेसु । पण्णासा बहुमज्झे कमहाणी तीए उभयपासेसुं ॥ १८१९

जोयणअट्ठुच्छेहो[6] सव्वत्थ होदि[7] कणयमइया सा । समवट्टा उवरिम्मि य वणवेदीपहुदिसंजुत्ता ॥ १८२०

चउजोयणउच्छेहं पणसयदीहं तदद्धवित्थारं । सग्गायणिआइरिया एवं भासंति पंडुसिलं ॥ १८२१

४ । ५०० । २५० ।

भुवनत्रयको विस्मय और संताप (?) उत्पन्न करनेवाली इस वेदीकी उंचाई दो कोस और विस्तार पांचसौ धनुषप्रमाण है ॥ १८१३ ॥ को २ । द. ५०० ।

उस वेदीके मध्यभागमें पर्वतकी चूलिकाको चारों ओरसे वेष्टित किये हुए पाण्डु नामक वनखंड है ॥ १८१४ ॥

ये वनखंड प्रचुर कर्पूर वृक्षोंसे संयुक्त, तमाल, हिंताल, ताल, और कदली वृक्षोंसे युक्त, लवली और लवंगसे वलित, दाडिम और पनस वृक्षोंसे आच्छादित, सप्तपत्री ( सप्तच्छद ), मल्लि, शाल, चम्पक, नारंग, मातुलिंग, पुन्नाग, नाग, कुब्जक और अशोक इत्यादि वृक्षोंसे रमणीय, कोयलोंके कल-कल शब्दसे भरे हुए, मयूरोंकी विविध क्रीडाओंसे युक्त, सुरकरि अर्थात् ऐरावत हाथीके उत्तम शब्दसे व्याप्त, और विद्याधर व देवयुगलोंकी क्रीडाके स्थल हैं ॥ १८१५–१८१७ ॥

पाण्डुवनमें इन वनखंडोंकी उत्तरदिशामें तटवनवेदीसे युक्त और अर्ध चन्द्रमाके समान आकारवाली पाण्डुकशिला है ॥ १८१८ ॥

यह पाण्डुकशिला पूर्व-पश्चिममें सौ योजन लम्बी और दक्षिण-उत्तरभागमें पचास योजन विस्तारसे सहित है । इसके बहुमध्यभागमें दोनों ओरसे क्रमशः हानि होती गई है ॥ १८१९ ॥

सर्वत्र सुवर्णमयी वह पाण्डुकशिला आठ योजन ऊंची, ऊपर समवृत्ताकार और वनवेदी आदिसे संयुक्त है ॥ १८२० ॥

यह पाण्डुकशिला चार योजन ऊंची, पांचसौ योजन लंबी और इससे आधे अर्थात् अढाईसौ योजनप्रमाण विस्तारसे सहित है । इसप्रकार सग्गायणी आचार्य निरूपण करते हैं ॥ १८२१ ॥

४ । ५०० । २५० ।

१ द ब अवली°. २ द ब °पलसेहिं. ३ द ब °सुरकरिवरसद्दइण्णो ४ द ब पडुवणं. ५ द ब होदे. ६ द ब अट्ठुच्छेरो. ७ द ब होदिः

तीए[1] बहुमज्झदेसे[2] तुंगं[3] सीहासणं विविहसोहं । सरसमयतरणिमंडलसकासफुरतकिरणोघं ॥ १८२२
सिंहासणस्स दोसु पासेसु दिव्वरयणरइदाइं । भद्दासणाइं णिब्भरफुरतवरकिरणणिवहाणि ॥ १८२३
पुह पुह पीढतयस्स य उच्छेहो पणसयाणि कोदंडा । तेत्तियमेत्तो मूले वासो सिहरे अ तस्सद्धं ॥ १८२४

५०० । ५०० । २५० ।

धवलादवत्तजुत्ता ते पीढा पायपीढसोहिल्ला । मंगलदव्वेहि जुदा चामरघंटापयारेहिं ॥ १८२५
सव्वे पुव्वाहिमुहा पीढवरा तिहुवणस्स विम्हयरा । एक्कमुहएक्कजीहो को सक्कइ वण्णिदुं ताणि ॥ १८२६
भरहे खेत्ते जादं तित्थयरकुमारकं गहेदूण । सक्कप्पहुदी इंदा णिंति विभूदीए विविहाए ॥ १८२७
मेरुपदाहिणेण गच्छिय सव्विंद पंडुयसिलाए[4] । उवरि मज्झिमसिंहासणए वासंति[5] जिणणाहं ॥ १८२८
दक्खिणपीढे सक्को ईसाणिंदो वि उत्तरापीढे । बइसिय अभिसेयाइं कुव्वंति महाविसोहीए ॥ १८२९
पंडुकंबलणामा रजदमई सिहिदिसामुहम्मि सिला । उत्तरदक्खिणदीहा पुव्वावरभायवित्थिण्णा ॥ १८३०

इस पाण्डुकशिलाके बहुमध्यदेशमे विविध प्रकारकी शोभासे सहित और शरत्कालीन सूर्यमण्डलके सदृश प्रकाशमान किरणसमूहसे सयुक्त उन्नत सिंहासन स्थित है ॥ १८२२ ॥

सिंहासनके दोनो पार्श्वभागोमे अत्यन्त प्रकाशमान उत्तम किरणसमूहसे सयुक्त एव दिव्य रत्नोसे रचे गये भद्रासन विद्यमान है ॥ १८२३ ॥

तीनो पीठोकी उचाई पृथक् पृथक् पाचसौ धनुष, मूलमे विस्तार भी इतना अर्थात् पाचसौ धनुष, तथा शिखरपर इससे आधा विस्तार है ॥ १८२४ ॥ ५०० । ५०० । २५० ।

पादपीठोसे शोभायमान वे पीठ धवल छत्र व चामर-घटादिरूप मगलद्रव्योसे सयुक्त है ॥ १८२५ ॥

वे सब पूर्वाभिमुख उत्तम पीठ तीनो लोकोको विस्मित करनेवाले है । इन पीठोका वर्णन करनेके लिये एक मुख और एक ही जिह्वासे सहित कौन समर्थ हो सकता है ? ॥ १८२६ ॥

सौधर्मादिक इन्द्र भरतक्षेत्रमे उत्पन्न हुए तीर्थंकरकुमारको ग्रहण करके विविध प्रकारकी विभूतिके साथ ले जाते है ॥ १८२७ ॥

सब इन्द्र मेरुकी प्रदक्षिणा करते हुए जाकर पाण्डुक शिलाके ऊपर मध्यम सिंहासनपर जिनेन्द्र भगवान्‌को विराजमान करते है ॥ १८२८ ॥

सौधर्मेन्द्र दक्षिण पीठपर और ईशानेन्द्र उत्तर पीठपर स्थित होकर महती विशुद्धिसे अभिषेक करते हैं ॥ १८२९ ॥

अग्निदिशामे उत्तर-दक्षिणदीर्घ और पूर्व-पश्चिमभागमे विस्तीर्ण रजतमयी पाण्डुकम्बला नामक शिला स्थित है ॥ १८३० ॥

१ द तीर. २ ब बहुमज्झे. ३ द ब तुगा. ४ द ब गच्छे सव्विंद पडुसिलाए. ५ द ब वसति.

उच्छेहवासपहुदी पडुसिलाए जहा तहा तीए । अवरविदेहजिणाणं अभिसेयं तत्थ कुव्वंति ॥ १८३१
णइरिदिदिसाविभागे रत्तसिला णाम होदि कणयमई । पुव्वावरेसु दीहा वित्थारो दक्खिणुत्तरे तीए ॥ १८३२
पडुसिलासारिच्छा तीए वित्थारउदयपहुदीओ । एरावदयजिणाण अभिसेय तत्थ कुव्वंति ॥ १८३३
पवणदिसाए होदि हु रुहिरमई रत्तकंबला णाम । उत्तरदक्खिणदीहा पुव्वावरभागविच्छिण्णा ॥ १८३४
पडुसिलाय समाणा वित्थारुच्छेहपहुदिया तीए । पुव्वविदेहजिणाण अभिसेय तत्थ कुव्वंति ॥ १८३५
पुव्वदिसाए चूलियपासे पडुगवणम्मि पासादो । लोहिदणामो वट्टो वासजुदो[2] तीसकोसाणि[3] ॥ १८३६

३० ।

पुव्वासे[4] कोसुदओ तप्परिही णउदिकोसपरिमाणा । विविहवररयणखचिदो णाणाविहधूवगंधड्ढो ॥ १८३७
सयणाणि आसणाणि अमिदाणि णीरजाणि मउगाणि[5] । वरपाससजुदाणि पउराणि तत्थ चेट्ठंति ॥ १८३८
तम्मदिरबहुमज्झे कीडणसेलो[6] विचित्तरयणमओ । सक्कस्स लोयपालो सोमो कीडेदि पुव्वदिसणाहो ॥ १८३९

उचाई व विस्तारादिक जिसप्रकार पाण्डुकशिलाका है, उसीप्रकार उस शिलाका भी है । इस शिलाके ऊपर इन्द्र अपरविदेहके तीर्थंकरोंका अभिषेक करते हैं ॥ १८३१ ॥

नैऋत्य दिशाभागमे रक्तशिला नामक सुवर्णमयी शिला है, जो पूर्व-पश्चिममे दीर्घ और दक्षिण-उत्तरमे विस्तृत है ॥ १८३२ ॥

इसका विस्तार व उचाई आदि पाण्डुकशिलाके सदृश हैं । यहांपर इन्द्र ऐरावतक्षेत्रमे उत्पन्न हुए तीर्थंकरोका अभिषेक करते है ॥ १८३३ ॥

वायव्यदिशामे उत्तर-दक्षिणदीर्घ और पूर्व-पश्चिमभागमे विस्तीर्ण रक्तकंबला नामक रुधिरमयी शिला है ॥ १८३४ ॥

इसका विस्तार और उचाई आदिक पाण्डुकशिलाके सदृश है । यहापर इन्द्र पूर्वविदेहमे उत्पन्न हुए तीर्थंकरोंका अभिषेक करते है ॥ १८३५ ॥

पाण्डुकवनमे चूलिकाके पास पूर्वदिशामे तीस कोसप्रमाण विस्तारसे सहित लोहित नामक वृत्ताकार प्रासाद है ॥ १८३६ ॥ ३० ।

विविध प्रकारके उत्तम रत्नोंसे खचित और नाना प्रकारके धूपोके गन्धसे व्याप्त यह पूर्वमुख प्रासाद एक कोस ऊंचा है, तथा इसकी परिधि नब्बै कोसप्रमाण है ॥ १८३७ ॥

उस भवनमें नीरज ( निर्मल ), मृदुल, उत्तम पार्श्वभागसंयुक्त एव उत्कृष्ट अपरिमित शय्याये व आसन स्थित है ॥ १८३८ ॥

इस भवनके बहुमध्यभागमें विचित्र रत्नोसे निर्मित एक क्रीडाशैल है । इस पर्वतके ऊपर पूर्वदिशाका स्वामी, सौधर्म इन्द्रका सोम नामक लोकपाल, क्रीड़ा करता है ॥ १८३९ ॥

१ ब एराउदय. २ द ब वासजुदा. ३ द ब °कासोण. ४ द पुणासे. ५ ब मउणाणि. ६ द ब °सेला.

आउट्टकोडिआहिं' कप्पजइत्थीहि परिउदो सोमो । अड्डियपणपल्लाऊ रमदि सयपहविमाणपहू ॥ १८४०

३५०००००० । पल्ल ५ ।
२

छल्लक्खा छासट्ठी सहस्सया छस्सयाइ छासट्ठी । सोमस्स विमाणाण सयपहे होंति परिवारा ॥ १८४१

६६६६६६ ।

वाहणवत्थाभरणा कुसुमा गंधा विमाणसयणाइ । सोमस्स समग्गाइ होंति अदिरत्तवण्णाणि ॥ १८४२

पंडुगवणस्स मज्झे चूलियपासम्मि दक्खिणविभागे । अंजणणामो भवणो वारूप्पहुदीहि पुव्व व ॥ १८४३

जमणामलोयपालो अंजणभवणस्स चेट्ठदे मज्झे । किण्हवरपहुदिजुदो अरिट्ठणामे पहू विमाणम्मि ॥ १८४४

छल्लक्खा छासट्ठी सहस्सया छस्सयाइ छासट्ठी । तत्थारिट्ठविमाणे होंति विमाणाणि परिवारा ॥ १८४५

६६६६६६ ।

आउट्टकोडिसखा कप्पजइत्थीओ णिरुवमायारा । होंति जमस्स पियाओ अड्डियपणपल्लआऊ सो ॥ १८४६

३५०००००० । प ५ ।
२

अढाई पल्यप्रमाण आयुसे सहित और स्वयप्रभ विमानका प्रभु व सोम नामक लोकपाल साढे तीन करोडप्रमाण कल्पवासिनी स्त्रियोसे परिवृत होता हुआ रमण करता है ॥ १८४० ॥

कल्पज स्त्री ३५०००००० । आयु पल्य $\frac{5}{2}$ ।

स्वयप्रभ विमानमे सोम लोकपालके विमानोका परिबार छह लाख छ्यासठ हजार छहसौ छ्यासठ सख्याप्रमाण है ॥ १८४१ ॥ ६६६६६६ ।

सोम लोकपालके वाहन, वस्त्र, आभरण, कुसुम, गन्धचूर्ण, विमान और शयनादिक सब अत्यन्त रक्तवर्ण होते है ॥ १८४२ ॥

पाण्डुकवनके मध्यमे चूलिकाके पास दक्षिणदिशाकी ओर अजन नामक भवन है। इसका विस्तारादिक पूर्वोक्त भवनके ही समान है ॥ १८४३ ॥

अंजनभवनके मध्यमें अरिष्ट नामक विमानका प्रभु यम नामक लोकपाल कृष्ण वस्त्रादिकसे सहित होकर रहता है ॥ १८४४ ॥

वहा अरिष्टविमानके परिवारविमान छह लाख छ्यासठ हजार छहसौ छ्यासठ है ॥ १८४५ ॥ ६६६६६६ ।

साढे तीन करोड सख्याप्रमाण अनुपम आकारवाली कल्पवासिनी स्त्रिया यम लोकपालकी प्रियायें है। इस लोकपालकी आयु अर्धित पाच अर्थात् अढाई पल्यप्रमाण होती है ॥ १८४६ ॥

३५०००००० । प. $\frac{5}{2}$ ।

१ द 'कोडिलाहिं, ब 'कोडिताहिं २ द ब हति अदिरित्त°. ३ द ब 'लोयपाला ४ द ब पहुदिजुदा. ५ द ब सा

पडुगवणस्स मज्झे चूलियपासम्मि पच्छिमदिसाए । हारिद्दो पासादो वासप्पहुदीहि पुव्व व ॥ १८४७
वरुणो त्ति लोयपालो पासादे तत्थ चेट्ठदे णिच्च । किंचूणतिपल्लाऊ जलपहणामे पहू विमाणम्मि ॥ १८४८
छल्लक्खा छावट्ठी सहस्सया छस्सयाणि छासट्ठी । परिवारविमाणाइं होंति जलप्पहविमाणस्स ॥ १८४९
६६६६६६ ।
वाहणवत्थविभूसणकुसुमप्पहुदीणि हेमवण्णाणि । वरुणस्स होंति कप्पजपियाउ आउट्ठकोडीओ ॥ १८५०
तव्वणमज्झे चूलियपासम्मि य उत्तरे विभायम्मि । पडुकणामो णिलओ वासप्पहुदीहि पुव्व व ॥ १८५१
तस्सि कुबेरणामा पासादवरम्मि[1] चेट्ठदे देवो । किंचूणतिपल्लाऊ सामी वग्गुप्पहे विमाणम्मि ॥ १८५२
छल्लक्खा छावट्ठी सहस्सया छस्सयाइं छासट्ठी । परिवारविमाणाइं वग्गुपहे वरविमाणम्मि ॥ १८५३
६६६६६६ ।
वाहणवत्थप्पहुदी धवला[2] उत्तरदिसाहिणाहस्स । कप्पजइत्थिपियाओ रमणी आउट्ठकोडीओ ॥ १८५४
तव्वणमज्झे चूलियपुव्वदिसाए जिणिंदपासादो । उत्तरदक्खिणदीहो कोससय पचहत्तरी उदओ ॥ १८५५
कोस १०० । ७५ ।

पाण्डुकवनके मध्यमे चूलिकाके पास पश्चिमदिशामे पूर्वभवनके समान व्यासादिसे सहित हारिद्र नामक प्रासाद है ॥ १८४७ ॥

उस प्रासादमे कुछ कम तीन पल्यप्रमाण आयुका धारक और जलप्रभ नामक विमानका प्रभु वरुण नामक लोकपाल नित्य ही रहता है ॥ १८४८ ॥

जलप्रभ विमानके परिवारविमान छह लाख छ्यासठ हजार छहसौ छ्यासठ सख्याप्रमाण है ॥ १८४९ ॥ ६६६६६६ ।

वरुण लोकपालके वाहन, वस्त्र, भूषण और कुसुमादिक सुवर्णके जैसे वर्णवाले होते है । तथा इसके कल्पवासिनी प्रियायें साढे तीन करोड होती है ॥ १८५० ॥

उस पाण्डुकवनके मध्यमे चूलिकाके पास उत्तरविभागमे पूर्वोक्त भवनके समान विस्तारादिसे सहित पाण्डुक नामक प्रासाद है ॥ १८५१ ॥

उस उत्तम प्रासादमे कुछ कम तीन पल्यप्रमाण आयुका धारक और वल्गुप्रभ विमानका प्रभु कुबेर नामक देव रहता है ॥ १८५२ ॥

वल्गुप्रभ नामक उत्तम विमानके परिवारविमान छह लाख छ्यासठ हजार छहसौ छ्यासठ सख्याप्रमाण हैं ॥ १८५३ ॥ ६६६६६६ ।

उत्तरदिशाके स्वामी उस कुबेरके वाहन-वस्त्रादिक धवल और साढे तीन करोड कल्पज स्त्रिया प्रियाये होती है ॥ १८५४ ॥

उस वनके मध्यमे चूलिकासे पूर्वकी ओर सौ कोसप्रमाण उत्तर-दक्षिणदीर्घ और पचत्तर कोसप्रमाण ऊचा जिनेन्द्रप्रासाद है ॥ १८५५ ॥ कोस १०० । ७५ ।

१ द ब पासादवणम्मि. २ द ब धवल

पुव्वावरभाएसुं कोसा पण्णास तत्थ वित्थारो । कोसद्ध अवगाढो अकट्टिमणिहणपरिहीणो ॥ १८५६

को ५० । गा १ ।
२

एसो पुव्वाहिमुहो चउजोयण जेट्ठदारउच्छेहो । दोजोयण तव्वासो वाससमाणो पवेसो य ॥ १८५७

४ । २ । २ ।

उत्तरदक्खिणभाए खुल्लयदाराणि दोण्णि चेट्ठंति । तद्दलपरिमाणाणि वरतोरणथंभजुत्ताणि ॥ १८५८

२ । १ । १ ।

सखेंदुकुंदधवलो मणिकिरणकलप्पणासियतमोघो । जिणवइपासादवरो तिहुवणतिलओ त्ति णामेण ॥ १८५९

दारसरिच्छुस्सेहा वज्जकवाडा विचित्तवित्थिण्णा । जमला तेसु सव्वे जलमरगयकक्केयणादिजुदा ॥ १८६०

विम्हयकररूवाहिं[1] णाणाविहसालभंजियाहिं जुदा । पणवण्णरयणरइदा थंभा तस्सिं विरायंति ॥ १८६१

भित्तीओ विविहाओ णिम्मलवरफलिहरयणरइदाओ । चित्तेहिं[2] विचित्तेहिं विम्हयजणणेहिं जुत्ताओ ॥ १८६२

थंभाण मज्झभूमी समंतदो पंचवण्णरयणमई । तणुमणणयणाणंदणजणणी णिम्मला विरजा ॥ १८६३

बहुविहविदाणएहिं मुत्ताहलदामचामरजुदेहिं । वररयणभूसणेहिं संजुत्तो सो जिणिंदपासादो ॥ १८६४

यह अकृत्रिम एव अविनाशी ( अनादिनिधन ) जिनेन्द्रप्रासाद पूर्व-पश्चिम भागोंमें विस्तारमे पचास योजन और अवगाहमें अर्ध कोसमात्र है ॥ १८५६ ॥ को. ५० । अवगाह $\frac{1}{2}$ ।

यह जिनभवन पूर्वाभिमुख है। इसके ज्येष्ठ द्वारकी उचाई चार योजन, विस्तार दो योजन और प्रवेश भी विस्तारके समान दो योजनमात्र है ॥ १८५७ ॥ ४ । २ । २ ।

उत्तर-दक्षिण भागमे दो क्षुद्र द्वार स्थित हैं, जो ज्येष्ठ द्वारकी अपेक्षा अर्धभागप्रमाण उचाई आदिसे सहित और उत्तम तोरणस्तम्भोसे युक्त हैं ॥ १८५८ ॥ २ । १ । १ ।

शख, चन्द्रमा अथवा कुदपुष्पके समान धवल और मणियोंके किरणकलापसे अंधकार-समूहको नष्ट करनेवाला यह उत्तम जिनेन्द्रप्रासाद 'त्रिभुवनतिलक' नामसे विख्यात है ॥ १८५९ ॥

इन द्वारोमें द्वारोंके समान उचाईसे सहित और विचित्र एवं विस्तीर्ण सब युगल वज्रकपाट जलकान्त, मरकत और कर्केतनादि मणिविशेषोसे सयुक्त हैं ॥ १८६० ॥

उस जिनेन्द्रप्रासादमें विस्मयजनक रूपवाली नाना प्रकारकी शालभजिकाओसे युक्त और पांच वर्णके रत्नोसे रचे गये स्तम्भ विराजमान हैं ॥ १८६१ ॥

निर्मल एव उत्तम स्फटिक रत्नोसे रची गईं विविध प्रकारकी भित्तिया विचित्र और विस्मय-जनक चित्रोंसे युक्त हैं ॥ १८६२ ॥

खम्भोंकी मध्यभूमि चारों ओर पाच वर्णके रत्नोसे निर्मित, शरीर, मन एव नेत्रोंको आनन्ददायक, निर्मल और धूलिसे रहित है ॥ १८६३ ॥

वह जिनेन्द्रप्रासाद मोतियोंकी माला तथा चामरोंसे युक्त एवं उत्तम रत्नोंसे विभूषित बहुत प्रकारके वितानोंसे सयुक्त है ॥ १८६४ ॥

१ द ब रूवाइ. २ द तरिसें, ब तरिसे. ३ द ब चेचेहिं.

वसहीए गब्भगिहे[1] देवच्छंदो दुजोयणुच्छेहो । इगिजोयणवित्थारो चउजोयणदीहसंजुत्तो ॥ १८६५

जो २ । १ । ४ ।

सोलसकोसुच्छेहं समचउरस्सं तदद्धवित्थारं । लोयविणिच्छयकत्ता देवच्छदं परूवेदि[2] ॥ १८६६

को १६ । ८ । पाठान्तरम् ।

लंबंतकुसुमदामो पारावयमोरकंठवण्णणिहो । मरगयपवालवण्णो कक्केयणइंदणीलमओ ॥ १८६७

चोसट्ठिकमलमालो चामरघंटापयाररमणिज्जो । गोसीरमलयचंदणकालागरुधूवगंधड्ढो ॥ १८६८

भिंगारकलसदप्पणणाणाविहधयवडेहि[3] सोहिल्लो । देवच्छंदो रम्मो जलंतवररयणदीवजुदो ॥ १८६९

अट्ठुत्तरसयसंखा जिणवरपासादमज्झभायम्मि । सिंहासणाणि तुंगा[4] सपायपीढा य फलिहमया ॥ १८७०

सिंहासणाण[5] उवरिं जिणपडिमाओ अणाइणिहणाओ । अट्ठुत्तरसयसंखा पणसयचावाणि तुंगाओ ॥ १८७१

भिण्णिंदणीलमरगयकुंतलभूवग्गदिण्णसोहाओ । फलिहिंदणीलणिम्मिदधवलासिदणेत्तजुयलाओ ॥ १८७२

वज्जमयदंतपंतीपहाओ पल्लवसरिच्छअधराओ । हीरमयवरणहाओ पउमारुणपाणिचरणाओ ॥ १८७३

अट्ठब्भहियसहस्सप्पमाणवंजणसमूहसहिदाओ । बत्तीसलक्खणेहिं जुत्ताओ जिणेसपडिमाओ ॥ १८७४

वसतिकामें गर्भगृहके भीतर दो योजन ऊंचा, एक योजन विस्तारवाला और चार योजन-प्रमाण लम्बाईसे संयुक्त देवच्छंद है ॥ १८६५ ॥ योजन २ । १ । ४ ।

लोकविनिश्चयके कर्ता देवच्छंदको समचतुष्कोण सोलह कोस ऊंचा और इससे आधे विस्तारसे संयुक्त बतलाते हैं ॥ १८६६ ॥ को १६ । ८ । पाठान्तर ।

यह रमणीय देवच्छंद लटकती हुई पुष्पमालाओंसे सहित, कबूतर व मोरके कण्ठगत वर्णके सदृश, मरकत व प्रवाल जैसे वर्णसे संयुक्त, कर्केतन एवं इन्द्रनील मणियोंसे निर्मित, चौंसठ कमलमालाओंसे शोभायमान, नाना प्रकारके चँवर व घंटाओंसे रमणीय, गोशीर, मलयचन्दन एवं कालागरु धूपके गन्धसे व्याप्त, झारी, कलश, दर्पण व नाना प्रकारकी ध्वजा-पताकाओंसे सुशोभित और देदीप्यमान उत्तम रत्नदीपकोंसे युक्त है ॥ १८६७–१८६९ ॥

जिनेन्द्रप्रासादके मध्यभागमें पादपीठोंसे सहित स्फटिकमणिमय एकसौ आठ उन्नत सिंहासन हैं ॥ १८७० ॥

सिंहासनोंके ऊपर पांचसौ धनुषप्रमाण ऊंची एकसौ आठ अनादिनिधन जिनप्रतिमायें विराजमान हैं ॥ १८७१ ॥

ये जिनेन्द्रप्रतिमायें भिन्न इन्द्रनीलमणि व मरकतमणिमय कुंतल तथा भ्रुकुटियोंके अग्रभागसे शोभाको प्रदान करनेवाली, स्फटिकमणि और इन्द्रनीलमणिसे निर्मित धवल व कृष्ण नेत्रयुगलसे सहित, वज्रमय दन्तपंक्तिकी प्रभासे संयुक्त, पल्लवके सदृश अधरोष्ठसे सुशोभित, हीरेसे निर्मित उत्तम नखोंसे विभूषित, कमलके समान लाल हाथ-पैरोंसे विशिष्ट, एक हजार आठ व्यंजनसमूहसे सहित और बत्तीस लक्षणोंसे युक्त हैं ॥ १८७२–१८७४ ॥

१ द ब गब्भगिहो. २ द ब परूवेउ ३ द ब धयवलेहिं. ४ द ब तुंगो. ५ द ब सिंहासणाणि.

जीहासहस्सजुगजुदधरणिंदसहस्सकोडिकोडीओ । ताण ण वण्णणेसु सक्काओ माणुसाण का सत्ती ॥ १८७५
पत्तेक्कं सव्वाण चउसट्ठी देवमिहुणपडिमाओ । वरचामरहत्थाओ सोहंति जिणिंदपडिमाण ॥ १८७६
छत्तत्तयादिजुत्ता पलियंकासणसमण्णिदा णिच्चं । समचउरस्सायारा जयंति जिणणाहपडिमाओ ॥ १८७७
खेयरसुररायेहिं भत्तीए णमियचलणजुगलाओ । बहुविहविभूसिदाओ जिणपडिमाओ णमस्सामि ॥ १८७८
ते सव्वे उवयरणा घंटापहुदीओ तह य दिव्वाणि । मंगलदव्वाणि पुढं जिणिंदपासेसु रेहंति ॥ १८७९
भिंगारकलसदप्पणचामरधयवियणछत्तसुपयट्ठा । अट्ठुत्तरसयसंखा पत्तेक्कं मंगला तेसुं ॥ १८८०
सिरिसुददेवीण तहा[1] सव्वाण्हसणक्कुमारजक्खाण । रूवाणि पत्तेक्कं पडि वररयणाइरइदाणि ॥ १८८१
देवच्छंदस्स पुरो णाणाविहरयणकुसुममालाओ । फुरिदकिरणकलाओ लंबताओ विरायंते ॥ १८८२
बत्तीससहस्साणि कंचणरजदेहिं णिम्मिदा विउला । सोहंति पुण्णकलसा खचिदा वररयणणियरेहिं ॥ १८८३
चउवीससहस्साणि धूवघडा कणयरजदणिम्मविदा । कप्पूरागुरुचंदणपहुदिसमुब्भूदधूवगंधड्ढा ॥ १८८४

जब सहस्रों युगलजिह्वाओंसे युक्त धरणेन्द्रोंकी सहस्रों हजार कोडाकोडियां भी उन प्रतिमाओंके वर्णन करनेमें समर्थ नहीं होसकतीं, तब मनुष्योंकी तो शक्ति ही क्या है ॥ १८७५ ॥

सब जिनेन्द्रप्रतिमाओंमेंसे प्रत्येक प्रतिमाके समीप हाथमें उत्तम चॅवरोंको लिये हुए चौसठ देवयुगलोंकी प्रतिमायें शोभायमान हैं ॥ १८७६ ॥

तीन छत्रादिसे सहित, पल्यंकासनसे समन्वित और समचतुरस्र आकारवाली वे जिननाथ-प्रतिमायें नित्य जयवन्त हैं ॥ १८७७ ॥

जिनके चरणयुगलोंको विद्याधर और देवेन्द्र भक्तिसे नमस्कार करते हैं, उन बहुत प्रकारसे विभूषित जिनप्रतिमाओंको मैं नमस्कार करता हूं ॥ १८७८ ॥

घंटाप्रभृति वे सब उपकरण तथा दिव्य मंगलद्रव्य पृथक् पृथक् जिनेन्द्रप्रतिमाओंके पासमें सुशोभित होते हैं ॥ १८७९ ॥

भृंगार, कलश, दर्पण, चॅवर, ध्वजा, बीजना, छत्र और सुप्रतिष्ठ, ये आठ मंगलद्रव्य हैं। इनमेंसे प्रत्येक वहां एक सौ आठ होते हैं ॥ १८८० ॥

प्रत्येक प्रतिमाके प्रति उत्तम रत्नादिकोंसे रचित श्रीदेवी, श्रुतदेवी तथा सर्वाह्ण व सनत्कुमार यक्षोंकी मूर्तियां रहती हैं ॥ १८८१ ॥

देवच्छंदके सन्मुख नाना प्रकारके रत्न और पुष्पोंकी मालायें प्रकाशमान किरणसमूहसे सहित लटकती हुईं विराजमान हैं ॥ १८८२ ॥

सुवर्ण एवं रजतसे निर्मित और उत्तम रत्नसमूहोंसे खचित बत्तीस हजारप्रमाण विशाल पूर्ण कलश सुशोभित हैं ॥ १८८३ ॥

कर्पूर, अगुरु और चन्दनादिकसे उत्पन्न हुई धूपके गन्धसे व्याप्त और सुवर्ण एवं चांदीसे निर्मित चौबीस हजार धूपघट हैं ॥ १८८४ ॥

१ द ब सहा. २ द ब सव्वाण°. ३ ब रयदाणि. ४ द पुरिदकिरणवलीओ. ५ द ब अम्भताओ. ६ द °रउदेहिं, ब रइदेहिं. ७ द कणयरजविणि°.

भिंगाररयणदप्पणबुब्बुदवरचमरचक्ककयसोह[2] ।[3] घटापडॉयपउर जिणिदभवणं णिरूवमाणं तं[5] ॥ १८८५

जिणपासादस्स पुरो जेट्टद्दारस्स दोसु पासेसु । पुह चत्तारिसहस्सा लंबंते[6] रयणमालाओ ॥ १८८६

४००० ।

ताणं पि अंतरेसुं अकट्टिमाओ फुरतकिरणादी । बारससहस्ससखा लंबते[7] कणयमालाओ ॥ १८८७

१२००० ।

अट्टट्टसहस्साणिं धूवघडा दारअग्गभूमीसुं । अट्टट्टसहस्साओ ताण पुरे कणयमालाओ ॥ १८८८

८००० ।

पुह खुल्लयदारेसु ताणद्धं होंति रयणमालाओ । कचणमालाओ तह धूवघडा कणयमालाओ ॥ १८८९

चउवीससहस्साणिं जिणपुरपुट्ठीए कणयमालाओ । ताण च अतरेसु अट्ठसहस्साणि रयणमालाओ ॥ १८९०

मुहमडवो[8] हि रम्मो जिणवरभवणस्स अग्गभागम्मि । सोलसकोसुच्छेहो सय च पण्णासदीहवासाणि ॥ १८९१

कोसद्धो ओगाढो[9] णाणावररयणणियरणिम्मविदो । धुव्वतधयवडाओ कि बहुणा सो णिरुवमाणो ॥ १८९२

मुहमंडवस्स पुरदो अवलोयणमडओ परमरम्मो । अधिया सोलसकोसा उदओ रुदो[10] सय सयं दीहं[11] ॥ १८९३

१६ । १०० ।

झारी, रत्नदर्पण, बुद्बुद, उत्तम चमर और चक्रसे शोभायमान तथा प्रचुर घटा और पताकाओंसे युक्त वह जिनेन्द्रभवन अनुपम है ॥ १८८५ ॥

जिनप्रासादके सन्मुख ज्येष्ठ द्वारके दोनो पार्श्वभागोमे पृथक् पृथक् चार हजार रत्नमालाये लटकती हैं ॥ १८८६ ॥ ४००० ।

इनके भी बीचमे प्रकाशमान किरणादिसे सहित बारह हजार अकृत्रिम सुवर्णमालायें लटकती हैं ॥ १८८७ ॥ १२००० ।

द्वारकी अग्रभूमियोंमे आठ आठ हजार धूपघट और उन धूपघटोके आगे आठ आठ हजार सुवर्णमालाये है ॥ १८८८ ॥ ८००० ।

क्षुद्रद्वारोमे पृथक् पृथक् इससे आधी रत्नमालाये, कचनमालायें, धूपघट तथा सुवर्णमालाये हैं ॥ १८८९ ॥

जिनपुरके पृष्ठ भागमें चौबीस हजार कनकमालाये और इनके बीचमे आठ हजार रत्नमालाये हैं ॥ १८९० ॥

जिनेन्द्रभवनके अग्रभागमें सोलह कोस ऊंचा, सौ कोस लंबा और पचास कोसप्रमाण विस्तारसे युक्त रमणीय मुखमण्डप है ॥ १८९१ ॥

वह मुखमण्डप आध कोस अवगाहसे युक्त, नाना प्रकारके उत्तम रत्नसमूहोंसे निर्मित और फहराती हुई ध्वजा-पताकाओंसे सहित है। बहुत वर्णनसे क्या, वह मण्डप निरुपम है ॥ १८९२ ॥

मुखमण्डपके आगे परमरमणीय अवलोकनमंडप है, जो सोलह कोससे अधिक ऊंचा, सौ कोस विस्तृत और सौ कोस लंबा है ॥ १८९३ ॥ १६ । १०० ।

१ द ब बुद°. २ द ब कयसोहो. ३ प्रथमा पंक्ति ब-पुस्तके नास्ति. ४ द ब घटापिदाय°. ५ द ब निरूवमाणाओ ६ द ब अभते. ७ द ब अभते. ८ द ब मुहमडणेहिं ९ द ब अगाढो. १० द ब रुदा. ११ ब दीहिं.

णियजोगुच्छेहजुदो तप्पुरदो चेट्ठदे अधिट्ठाणो[1] । कोसासीदी वासो तेत्तियमेदस्स दीहत्तं ॥ १८९४

८० ।

तस्स बहुमज्झदेसे सभापुरं दिव्वरयणवररइदं । अधिया सोलस उदओ कोसा चउसट्ठि दीहवासाणिं ॥ १८९५

१६ । ६४ । ६४ ।

सीहासणभद्दासणवेत्तासणपहुदिविविहपीढाणि । वररयणणिम्मिदाणि सभापुरे परमरम्माणिं ॥ १८९६

होदि सभापुरपुरदो पीढो चालीसकोसउच्छेहो । णाणाविहरयणमओ उच्छण्णो तस्स वासउवएसो ॥ १८९७

४० को ।

पीढस्स चउदिसासुं बारस वेदीओ होंति भूमियले । वरगोउराओ तेत्तियमेत्ताओ पीढउड्डम्मि ॥ १८९८

पीढोवरि बहुमज्झे समवट्टो चेट्ठदे रयणथूहो । वित्थारुच्छेहेहिं कमसो कोसाणि दोहिं[2] चउसट्ठी ॥ १८९९

को ६४ । ६४ ।

तत्तो वि छत्तसहिओ कणयमओ पज्जलंतमणिकिरणो । थूहो अणाइणिहणो जिणसिद्धपडिमपडिपुण्णो ॥ १९००

तस्स य पुरदो पुरदो अट्ठत्थूहाँ[3] सरिच्छवासादी । ताण अग्गे दिव्वं पीढं चेट्ठेदि कणयमयं ॥ १९०१

त रुदायामेहिं[4] दोण्णि सया जोयणाणि पण्णासा । पीढस्स उदयमाणे[5] उवएसो अम्ह उच्छण्णो ॥ १९०२

२५० । २५० । ० ।

उसके आगे अपने योग्य उचाईसे युक्त अधिष्ठान स्थित है। इसका विस्तार अस्सी कोस और लंबाई भी इतनी ही है ॥ १८९४ ॥ ८० ।

उसके बहुमध्यभागमें उत्तम दिव्य रत्नोसे रचा गया सभापुर है, जिसकी उचाई सोलह कोससे अधिक और लबाई व विस्तार चौसठ कोसप्रमाण है ॥ १८९५ ॥ १६ । ६४ । ६४ ।

सभापुरमे सिंहासन, भद्रासन और वेत्रासनप्रभृति विविध पीठ उत्तम रत्नोसे निर्मित परम-रमणीय है ॥ १८९६ ॥

सभापुरके आगे चालीस कोस ऊंचा और नाना प्रकारके रत्नोसे निर्मित पीठ है। इसके विस्तारका उपदेश नष्ट हो गया है ॥ १८९७ ॥ ४० ।

पीठके चारों ओर उत्तम गोपुरोंसे युक्त बारह वेदिया पृथिवीतलपर और इतनी ही पीठके ऊपर हैं ॥ १८९८ ॥

पीठके ऊपर बहुमध्यभागमें समवृत्त रत्नस्तूप स्थित है, जो क्रमसे चौसठ कोसप्रमाण विस्तार व उंचाईसे सहित है ॥ १८९९ ॥ को. ६४ । ६४ ।

इसके भी आगे छत्रसे सहित, देदीप्यमान मणिकिरणोसे विभूषित और जिन व सिद्ध-प्रतिमाओसे परिपूर्ण अनादिनिधन सुवर्णमय स्तूप है ॥ १९०० ॥

इसके भी आगे समान विस्तारादिसे सहित आठ स्तूप हैं। इन स्तूपोंके आगे सुवर्णमय दिव्य पीठ स्थित है ॥ १९०१ ॥

इस पीठका विस्तार व लंबाई दोसौ पचास योजनप्रमाण है। इसकी उंचाईके प्रमाणका उपदेश हमारे लिये नष्ट हो गया है ॥ १९०२ ॥ २५० । २५० । ० ।

१ द ब अदिट्ठाणो. २ द ब हाणि. ३ द ब त्थूहो तस्सरिच्छ. ४ द रुदा आयामेहिं ५ द ब उदयमाणो.

पीढस्स चउदिसासु बारसवेदीओ होंति भूमियले । वरगोउराओ तेत्तियमेत्ताओ पीढउड्डम्मि ॥ १९०३

पीढस्सुवरिमभागे[1] सोलसगव्वूदिमेत्तउच्छेहो[2] । सिद्धत्थो णामेण चेत्तदुमो दिव्ववरतेओ ॥ १९०४

को १६ ।

खधुच्छेहो[3] कोसा चत्तारो बहलमेक्कगव्वूदी । बारसकोसा साहादीहत्त चेय विच्चाल ॥ १९०५

को ४ । १ । १२ । १२ ।

इगिलक्खं चालीस सहस्सया इगिसय च वीसजुद । तस्स परिवाररुक्खा पीढोवरि तप्पमाणधरा ॥ १९०६

१४०१२० ।

विविहवररयणसाहा[6] मरगयपत्ता य पउमरायफला । चामीयररजदमयाकुसुमजुदा सयलकाल ते ॥ १९०७

सव्वे अणाइणिहणा पुढविमया दिव्वचेत्तवररुक्खा । जीवुप्पत्तिलयाण[7] कारणभूदा सइ भवति ॥ १९०८

रुक्खाण चउदिसासु पत्तेक्क विविहरयणरइदाओ । जिणसिद्धप्पडिमाओ जयतु चत्तारि चत्तारि ॥ १९०९

चेत्ततरूण पुरदो दिव्व पीढ हवेदि कणयमय । उच्छेहदीहवासा तस्स य उच्छण्णउवएसा ॥ १९१०

पीढस्स चउदिसासु बारस वेदी य होंति भूमियले । चरिअट्टालयगोउरदुवारतोरणविचित्ताओ ॥ १९११

पीठके चारो ओर उत्तम गोपुरोसे युक्त बारह वेदिया भूमितलपर और इतनी ही पीठके ऊपर है ॥ १९०३ ॥

पीठके उपरिम भागपर सोलह कोसप्रमाण ऊचा दिव्य व उत्तम तेजको धारण करनेवाला सिद्धार्थ नामक चैत्यवृक्ष है ॥ १९०४ ॥ को १६ ।

चैत्यवृक्षके स्कन्धकी उचाई चार कोस, बाहल्य एक कोस, और शाखाओकी लबाई व अन्तराल बारह कोसप्रमाण है ॥ १९०५ ॥ को ४ । १ । १२ । १२ ।

पीठके ऊपर इसी प्रमाणको धारण करनेवाले एक लाख चालीस हजार एकसौ बीस इसके परिवारवृक्ष है ॥ १९०६ ॥ १४०१२० ।

ये वृक्ष विविध प्रकारके उत्तम रत्नोसे निर्मित शाखाओ, मरकतमणिमय पत्तो, पद्मरागमणिमय फलो और सुवर्ण एव चादीसे निर्मित पुष्पोसे सदैव सयुक्त रहते है ॥ १९०७ ॥

ये सब उत्तम दिव्य चैत्यवृक्ष अनादिनिधन और पृथिवीरूप होते हुए जीवोकी उत्पत्ति और विनाशके स्वय कारण होते है ॥ १९०८ ॥

इन वृक्षोमे प्रत्येक वृक्षके चारो ओर विविध प्रकारके रत्नोसे रचित चार चार जिन और सिद्धोकी प्रतिमाये विराजमान है । ये प्रतिमाये जयवन्त होवे ॥ १९०९ ॥

चैत्यवृक्षोंके आगे सुवर्णमय दिव्य पीठ है । इसकी उचाई, लबाई और विस्तारादिकका उपदेश नष्ट हो गया है ॥ १९१० ॥

पीठके चारो ओर भूमितलपर मार्ग व अट्टालिकाओ, गोपुरद्वारों और तोरणोंसे विचित्र बारह वेदियां है ॥ १९११ ॥

१ द ब पीढोवरिम°. २ द ब सोलसगम्मादि°. ३ द ब खइच्छेहो. ४ द ब गम्मादी ५ द ब धरो. ६ द ब सोहा, ७ द जे रुप्पति पयाण, ब जे रुप्पति य भयाण.

चउजोयणउच्छेहा[1] उवरि पीढस्स कणयवरखंभा । विविहमणिणियररचिदा चामरघंटापयारजुदा ॥ १९१२

सव्वेसु खंभेसुं महाधया विविहवण्णरमणिज्जा । णामेण महिंदधया छत्तत्तयसिहरसोहिल्ला ॥ १९१३

पुरदो महाधयाणं[2] मकरप्पमुदेहिं मुक्कसलिलाओ । चत्तारो वावीओ कमलुप्पलकुमुदछण्णाओ ॥ १९१४

पण्णासकोसवासा पत्तेयं होंति दुगुणदीहत्ता । दस कोसा अवगाढा वावीओ वेदियादिजुत्ताओ ॥ १९१५

को ५० । १०० । गा १० ।

वावीण बहुमज्झे चेट्ठदि एक्को जिणिदपासादो । विप्फुरिदरयणकिरणो किं बहुसो सो णिरुवमाणो ॥ १९१६

तत्तो दहाँउ पुरदो पुव्वुत्तरदक्खिणेसु भागेसु । पासादा रयणमया देवाण कीडणा होंति ॥ १९१७

पण्णासकोसउदया कमसो पणुवीस रुंदंदीहत्ता । धूवघडेहिं जुत्ता ते णिलया विविहवण्णधरा ॥ १९१८

को ५० । २५ । २५ ।

वरवेदियाहि रम्मा वरकंचणतोरणेहि परियरिया । वरवज्जणीलमरगयणिम्मिदभित्तीहि सोहंते ॥ १९१९

ताण भवणाण पुरदो तेत्तियमाणेण दोण्णि पासादा । उब्भवधयवडाया फुरंतवररयणकिरणोहा ॥ १९२०

५० । २५ । २५ ।

पीठके ऊपर विविध प्रकारके मणिसमूहसे खचित और अनेक प्रकारके चमर व घंटाओंसे युक्त चार योजन ऊंचे सुवर्णमय खम्भे हैं ॥ १९१२ ॥

सब खम्भोंके ऊपर अनेक प्रकारके वर्णोंसे रमणीय और शिखररूप तीन छत्रोंसे सुशोभित महेन्द्र नामक महाध्वजायें हैं ॥ १९१३ ॥

महाध्वजाओंके आगे मगर आदि जलजन्तुओंसे रहित जलवाली और कमल, उत्पल व कुमुदोंसे व्याप्त चार वापिकायें हैं ॥ १९१४ ॥

वेदिकादिसे सहित वापिकायें प्रत्येक पचास कोसप्रमाण विस्तारसे युक्त, इससे दुगुणी अर्थात् सौ कोस लम्बी और दश कोस गहरी हैं ॥ १९१५ ॥ को ५० । १०० । ग. १० ।

वापियोंके बहुमध्यभागमें प्रकाशमान रत्नकिरणोंसे सहित एक जिनेन्द्रप्रासाद स्थित है । बहुत कथनसे क्या, वह जिनेन्द्रप्रासाद निरुपम है ॥ १९१६ ॥

अनन्तर वापियोंके आगे पूर्व, उत्तर और दक्षिण भागोंमें देवोंके रत्नमय क्रीडाभवन हैं ॥ १९१७ ॥

विविध वर्णोंको धारण करनेवाले वे भवन पचास कोस ऊंचे, क्रमसे पच्चीस कोस विस्तृत और पच्चीस ही कोस लम्बे तथा धूपघटोंसे संयुक्त हैं ॥ १९१८ ॥ को ५० । २५ । २५ ।

उत्तम वेदिकाओंसे रमणीय और उत्तम सुवर्णमय तोरणोंसे युक्त वे भवन उत्कृष्ट वज्र, नीलमणि और मरकत मणियोंसे निर्मित भित्तियोंसे शोभायमान हैं ॥ १९१९ ॥

उन भवनोंके आगे इतने ही प्रमाणसे संयुक्त, फहराती हुई ध्वजा-पताकाओंसे सहित और प्रकाशमान उत्तम रत्नोंके किरणसमूहसे सुशोभित दो प्रासाद हैं ॥ १९२० ॥ ५० । २५ । २५ ।

१ द ब °उच्छेहो. २ द ब महादहाण

तत्तो विचित्तरूवा पासादा दिव्वरयणणिम्मविदा । कोससयमेत्तउदया कमेण पण्णासदीहविल्थिण्णा ॥ १९२१
जे जेट्ठदारपुरदो दिव्वमुहमंडवादि कहिदा य[1] । ते खुल्लयदारेसु हवंति अद्धप्पमाणेहिं ॥ १९२२
तत्तो परदो वेदी एदाणि वेढिदूण[2] सव्वाणि । चेट्ठदि चरिअट्टालयगोउरदारेहि कणयमई ॥ १९२३
तीए परदो वरिया तुंगेहिं कणयरयणथंभेहिं । चेट्ठंति चउदिसासुं दसप्पयारा धयणिबधा ॥ १९२४
हरिकरिवसहखगाहिवसिहिससिरविहंसकमलचक्कधया । अट्टुत्तरसयसखा पत्तेक्कं तेत्तिया खुल्ला ॥ १९२५
चामीयरवरवेदी एदाणि वेढिदूणं चेट्ठेदि । विप्फुरिदरयणकिरणा चउगोउरदाररमणिज्जा ॥ १९२६
बे कोसाणि तुगा[3] वित्थारेण धणूणि पचसया । विप्फुरिदधयवदाया[4] फडिहमयाणेयवरभित्ती ॥ १९२७
को २ । द ५०० ।
तीए परदो दसविहकप्पतरू ते समंतदो होंति । जिणभवणेसुं तिहुवणविम्हयजणणेहि रूवेहिं ॥ १९२८
गोमेदयमयखधा कचणमयकुसुमणियररमणिज्जा । मरगयमयपत्तधरा विद्दुमवेरुलियपउमरायफला ॥ १९२९
सव्वे अणाइणिहणा अकट्टिमा कप्पपायवपयारा । मूलेसु चउदिसासु चत्तारि जिणिंदपडिमाओ ॥ १९३०

इसके आगे सौ कोस ऊंचे और क्रमसे पचास कोस लंबे-चौडे, दिव्य रत्नोसे निर्मित विचित्र रूपवाले प्रासाद है ॥ १९२१ ॥

ज्येष्ठ द्वारके आगे जो दिव्य मुखमण्डपादिक कहे जा चुके है, वे आधे प्रमाणसे सहित क्षुद्रद्वारोंमें भी हैं ॥ १९२२ ॥

इसके आगे मार्ग, अट्टालिकाओं और गोपुरद्वारोसे सहित सुवर्णमयी वेदी इन सबको वेष्टित करके स्थित है ॥ १९२३ ॥

इस वेदीके आगे चारो दिशाओंमें सुवर्ण एवं रत्नमय उन्नत खम्भोंसे सहित दश प्रकारकी श्रेष्ठ ध्वजपंक्तिया स्थित हैं ॥ १९२४ ॥

सिंह, हाथी, बैल, गरुड, मोर, चन्द्र, सूर्य, हस, कमल और चक्र, इन चिह्नोसे युक्त ध्वजाओंमेंसे प्रत्येक एकसौ आठ और इतनी ही क्षुद्रध्वजाये हैं ॥ १९२५ ॥

प्रकाशमान रत्नकिरणोंसे सयुक्त और चार गोपुरद्वारोंसे रमणीय सुवर्णमय उत्तम वेदी इनको वेष्टित करके स्थित है ॥ १९२६ ॥

यह वेदी दो कोस ऊंची, पांचसौ धनुष चौडी, फहराती हुई ध्वजा-पताकाओसे सहित और स्फटिक मणिमय अनेक उत्तम भित्तियोंसे सयुक्त है ॥ १९२७ ॥ को. २ । दं. ५०० ।

इसके आगे जिनभवनोंमे चारो ओर तीनों लोकोंको आश्चर्य उत्पन्न करनेवाले स्वरूपसे सयुक्त वे दश प्रकारके कल्पवृक्ष हैं ॥ १९२८ ॥

सब प्रकारके कल्पवृक्ष गोमेदमणिमय स्कन्धसे सहित, सुवर्णमय कुसुमसमूहसे रमणीय, मरकतमणिमय पत्तोंको धारण करनेवाले, मूगा, नीलमणि एव पद्मरागमणिमय फलोंसे सयुक्त, अकृत्रिम और अनादिनिधन हैं। इनके मूलमें चारों ओर चार जिनेन्द्रप्रतिमायें विराजमान हैं ॥ १९२९–१९३० ॥

१ ब मुहमडवादिकहिदा ये. २ द ब वेदिदूण. ३ द ब तुगो. ४ ब धयवदेहा.

तप्फलिहवीहिमज्झे[1] वेरुलियमयाणि माणथभाणि । वीहि पडि पत्तेयं विचित्तरूवाणि रेहंति ॥ १९३१

चामरघंटाकिंकिणिकेतणपहुदीहि उवरि सजुत्ता । सोहंति माणथभा चउवेदीदारतोरणेहिं जुदा ॥ १९३२

ताण मूले उवरि जिणिंदपडिमाओ चउदिसतेसु । वररयणणिम्मिदाओ जयतु जयथुणिदचरिदाओ ॥ १९३३

कप्पमहि परिवेढिय साला वररयणणियरणिम्मविदो[2] । चेट्ठदि चरियट्टालयणाणाविहधयवडाडोवा ॥ १९३४

चूलियदक्खिणभाए पच्छिमभायम्मि उत्तरविभागे । एक्केक्कं जिणभवण पुव्वम्हि व वण्णणेहिं जुद ॥ १९३५

एव संखेवेण पडुगवणवण्णणाओ[3] भणिदाओ । वित्थारवण्णणेसु सक्को वि ण सक्कदे तस्स ॥ १९३६

पडुगवणस्स हेट्ठे छत्तीससहस्सजोयणा गतु । सोमणसं णाम वण मेरुं परिवेढिदूण चेट्ठेदे ॥ १९३७

३६००० ।

पणसयजोयणरुंद चामीयरवेदियाहिं परियरिय । चउगोउरसजुत्त खुल्लयदारेहिं रमणिज्ज ॥ १९३८

चत्तारि सहस्साणि बाहत्तरिजुत्तदुसयजोयणया । एक्करसहिदट्ठकला[4] विक्खंभो बाहिरो तस्स ॥ १९३९

४२७२ । $\frac{८}{११}$ ।

उन स्फटिकमणिमय वीथियोके मध्यमेसे प्रत्येक वीथीके प्रति विचित्र रूपवाले वैडूर्यमणिमय मानस्तम्भ सुशोभित हैं ॥ १९३१ ॥

चार वेदीद्वार और तोरणोसे युक्त ये मानस्तम्भ ऊपर चॅवर, घटा, किंकिणी और ध्वजा इत्यादिसे सयुक्त होते हुए शोभायमान होते है ॥ १९३२ ॥

इन मानस्तम्भोके नीचे और ऊपर चारो दिशाओंमे विराजमान, उत्तम रत्नोंसे निर्मित और जगसे कीर्तित चारित्रसे सयुक्त जिनेन्द्रप्रतिमाये जयवन्त होवें ॥ १९३३ ॥

मार्ग व अट्टालिकाओसे युक्त, नाना प्रकारकी ध्वजा-पताकाओके आटोपसे सुशोभित, और श्रेष्ठ रत्नसमूहसे निर्मित कोट इस कल्पमहीको वेष्टित करके स्थित है ॥ १९३४ ॥

चूलिकाके दक्षिण, पश्चिम, और उत्तरभागमे भी पूर्वदिशावर्ती जिनभवनके समान वर्णनोसे सयुक्त एक एक जिनभवन है ॥ १९३५ ॥

इसप्रकार यहा सक्षेपसे पाण्डुकवनका वर्णन किया गया है। उसका विस्तारसे वर्णन करनेके लिये तो इन्द्र भी समर्थ नहीं होसकता है ॥ १९३६ ॥

पाण्डुकवनके नीचे छत्तीस हजार योजन जाकर सौमनस नामक वन मेरुको वेष्टित करके स्थित है ॥ १९३७ ॥ ३६००० ।

यह सौमनस वन पाचसौ योजनप्रमाण विस्तारसे सहित, सुवर्णमय वेदिकाओंसे वेष्टित, चार गोपुरोसे सयुक्त और क्षुद्रद्वारोंसे रमणीय है ॥ १९३८ ॥

उसका बाह्यविस्तार चार हजार दोसौ बहत्तर योजन और ग्यारहसे भाजित आठ कलाप्रमाण है ॥ १९३९ ॥ ४२७२$\frac{८}{११}$ ।

१ द तप्पलिहि°. २ द ब णिम्मविदो. ३ द ब वण्णणाणि ४ ब °हिद अड्ड°.

तेरससहस्सजुत्ता पंच सया जोयणाणि एक्करसं । एक्करसहि हिदछंसा[1] सोमणसे परिरयपमाणं ॥ १९४०

१३५११ । ६ ।
११

सोमणस करिकेसरितमालहिंतालकदलिबकुलेहिं । लवलीलवंगचंपयपणसप्पहुदीहि तं छण्णं ॥ १९४१

सुरकोकिलमहुररवं मोरादिविहंगमेहि रमणिज्जं । खेयरसुरमिहुणेहि संकिण्णं विविहवाविजुदं ॥ १९४२

तम्मि वणे पुव्वादिसु मंदरपासे पुराइ चत्तारि । वज्जं वज्जपहक्खं सुवण्णणामं सुवण्णपहं[2] ॥ १९४३

पंडुवणपुराहितो एदाणि वासपहुदिदुगुणाणि । वररयणविरइदाइं कालागरुधूवसुरहीणि ॥ १९४४

ते चेव लोयपाला[3] तेत्तियमेत्ताहि सुंदरीहि जुदा । एदाण मज्झेसु विविहविणोदेण कीडंति ॥ १९४५

उप्पलगुम्मा णलिणा उप्पलणामा य उप्पलुज्जलया । तव्वणअग्गिदिसाए पोक्खरणीओ हवंति चत्तारि ॥ १९४६

पणवीसद्धियरुंदा रुंदादो दुगुणजोयणायामा । पणजोयणावगाढा[4] पत्तेक्कं ताओ सोहंति ॥ १९४७

२५ । २५ । ५ ।
२

जलयरचत्तजलोहा वरवेदीतोरणेहि परियरिया । कद्दमरहिदा ताओ हीणाओ हाणिवड्ढीहि ॥ १९४८

---

सौमनसवनकी परिधिका प्रमाण तेरह हजार पाचसौ ग्यारह योजन और ग्यारहसे भाजित छह अंशप्रमाण है ॥ १९४० ॥ १३५११ $\frac{६}{११}$ ।

यह सौमनस वन नागकेशर, तमाल, हिंताल, कदली, बकुल, लवली, लवंग, चम्पक और कटहलप्रभृति वृक्षोंसे व्याप्त, सुरकोयलोंके मधुर शब्दोंसे मुखरित, मोर आदि पक्षियोंसे रमणीय, विद्याधर व देवयुगलोंसे संकीर्ण और विविध प्रकारकी वापियोंसे युक्त है ॥ १९४१–१९४२ ॥

इस वनके भीतर मन्दरके पास पूर्वादिक दिशाओंमें वज्र, वज्रप्रभ, सुवर्ण और सुवर्णप्रभ नामक चार पुर हैं ॥ १९४३ ॥

ये पुर पाण्डुकवनके पुरोंकी अपेक्षा दुगुणे विस्तारादिसे सहित, उत्तम रत्नोंसे विरचित और कालागरु धूपकी सुगन्धसे व्याप्त हैं ॥ १९४४ ॥

इन पुरोंके मध्यमें वे ही ( पूर्वोक्त ) लोकपाल उतनी ही सुन्दरियोंसे युक्त होकर नाना प्रकारके विनोदसे क्रीड़ा करते हैं ॥ १९४५ ॥

उस वनकी आग्नेयदिशामें उत्पलगुल्मा, नलिना, उत्पला नामक और उत्पलोज्ज्वला, ये चार पुष्करिणी हैं ॥ १९४६ ॥

वे प्रत्येक पुष्करिणी पच्चीसके आधे ( साढे बारह ) योजनप्रमाण विस्तारसे सहित, विस्तारकी अपेक्षा दूनी लंबी और पांच योजनमात्र गहराईसे संयुक्त होती हुई शोभायमान होती हैं ॥ १९४७ ॥ विस्तार $\frac{२५}{२}$ । आयाम २५ । अवगाह ५ ।

वे पुष्करिणी जलचर जीवोंसे रहित जलसमूहको धारण करनेवाली, उत्तम वेदी व तोरणोंसे वेष्टित, कीचड़से रहित और हानि-वृद्धिसे हीन हैं ॥ १९४८ ॥

---

१ द एक्करसहिदो छंसा, ब एक्करसहिं छंसा. २ द वज्जपहक्ख जमहक्ख सुव्वण णाम सुव्वणपह, ब वज्जपहक्ख जमहक्खं णाम सुव्वणपह. ३ द ब लोयपालो ४ द ब जोयणावगाढो.

पोक्खरणीणं मज्झे सक्कस्स हवे विहारपासादो । पणघणकोसुत्तुंगो तद्दलरुंदो[1] णिरुवमाणो ॥ १९४९
एक्कं कोस गाढो सो णिलओ विविहकेदुकमणिज्जो । तस्सायामपमाणे[2] उवएसो णत्थि अम्हाणं ॥ १९५०
सीहासणमइरम्मं सोहम्मिंदस्स भवणमज्झम्मि । तस्स य चउसु दिसासु चउपीढा लोयपालाणं ॥ १९५१
सोहम्मिदासणदो दक्खिणभायम्मि कणयणिम्मविदं । सिंहासणं विरायदि मणिगणखचिदं पडिंदस्स ॥ १९५२
सिंहासणस्स पुरदो अट्ठाण होंति अग्गमहिसीणं । बत्तीससहस्साणि वियाण पवराइं पीढाइं ॥ १९५३

३२००० ।

पवणीसाणदिसासु पासे सीहासणस्स चुलसीदी । लक्खाणि वरपीढा भवंति सामाणियसुराणं ॥ १९५४

८४००००० ।

तस्सग्गिदिसाभाए बारसलक्खाणि पढमपरिसाए । पीढाणि होंति कंचणरइदाणि रयणखचिदाणि ॥ १९५५

१२००००० ।

दक्खिणदिसाविभागे मज्झिमपरिसामराण पीढाणि । कंचणरयणमयाणि चोद्दसलक्खप्पमाणाणिं ॥ १९५६

१४००००० ।

णइरिदिदिसाविभागे बाहिरपरिसामराण पीढाणिं । कंचणरयणमयाणि सोलसलक्खाणि चेट्ठंति ॥ १९५७

१६००००० ।

पुष्करिणियोके बीचमे पाचके घन अर्थात् एकसौ पच्चीस कोस ऊंचा और इससे आधे विस्तारवाला सौधर्म इन्द्रका अनुपम विहारप्रासाद है ॥ १९४९ ॥

वह प्रासाद एक कोस गहरा और विविध प्रकारकी ध्वजाओसे रमणीय है। उसकी लबाईके प्रमाणका उपदेश हमारे पास नहीं है ॥ १९५० ॥

भवनके मध्यमे अतिरमणीय सौधर्म इन्द्रका सिंहासन और इसके चारो ओर चार सिंहासन लोकपालोके है ॥ १९५१ ॥

सौधर्म इन्द्रके आसनसे दक्षिणभागमे सुवर्णसे निर्मित और मणिसमूहसे खचित प्रतीन्द्रका सिंहासन विराजमान है ॥ १९५२ ॥

सिंहासनके आगे आठ अग्रमहिषियोके सिंहासन होते हैं। इसके अतिरिक्त बत्तीस हजार प्रवर पीठ जानना चाहिये ॥ १९५३ ॥ ३२००० ।

सिंहासनके पास वायव्य और ईशान दिशामे चौरासी लाख सामानिक देवोके उत्तम आसन है ॥ १९५४ ॥ ८४००००० ।

उस सिंहासनके अग्निदिशाभागमें सुवर्णसे रचित और रत्नोसे खचित बारह लाख प्रथम पारिषद देवोके आसन हैं ॥ १९५५ ॥ १२००००० ।

दक्षिणदिशाभागमें मध्यम पारिषद देवोके सुवर्ण एव रत्नमय चौदह लाखप्रमाण आसन हैं ॥ १९५६ ॥ १४००००० ।

नैऋत्यदिशाविभागमे बाह्य पारिषद देवोके सुवर्ण एवं रत्नमय सोलह लाखप्रमाण आसन स्थित हैं ॥ १९५७ ॥ १६००००० ।

---

१ द ब °कोसुत्तुगा तद्दलरुंदा २ द ब °पमाण.

तत्थ य दिसाविभागे तेत्तीससुराण होंति तेत्तीसा । वरपीढाणि णिरंतरफुरंतमाणिकिरणणियराणिं ॥ १९५८

३३ ।

सिंहासणस्स पच्छिमभागे चेट्ठंति सत्त पीढाणि । छक्कं महत्तराणं महत्तरीए हवे एक्कं ॥ १९५९

७ ।

सिंहासणस्स चउसु वि दिसासु चेट्ठंति अंगरक्खाण । चउरासीदिसहस्सा पीढाणि विचित्तरूवाणिं ॥ १९६०

८४००० ।

सिंहासणम्मि तस्सिं पुव्वमुहे पइसिदूण सोहम्मो । विविहविणोदेण जुदो पेच्छइ सेवागदे देवे[1] ॥ १९६१

भिंगा भिंगणिहक्खा[2] कज्जलया कज्जलप्पहा तत्थ । णइरिदिदिसाविभागे पुव्वपमाणादिवावीओ ॥ १९६२

चउवावीमज्झपुरे[3] सोहम्मो भत्तिउवगदे देवे । पेच्छइ अत्थाणिरदे[4] चामरछत्तादिपरियरिदो ॥ १९६३

सिरिभद्दा सिरिकंता सिरिमहिदा मरुदिसाए सिरिणिलया । पुक्खरणीओ होंति हु तेसिं मज्झम्मि पासादो[5] ॥ १९६४

तस्सिं पासादवरे ईसाणिंदो सुहाणि भुंजेदि । बहुछत्तचमरजुत्तो विविहविणोदेण कीडंतो ॥ १९६५

णलिणा य णलिणगुम्मा[6] कुमुदा कुमुदप्पह त्ति वावीओ । ईसाणदिसाभाए तेसु मज्झम्मि पासादो ॥ १९६६

उसी दिशाविभागमें त्रायस्त्रिंशदेवोंके निरंतर प्रकाशमान मणिकिरणसमूहसे सहित तेतीस उत्तम आसन हैं ॥ १९५८ ॥ ३३ ।

सिंहासनके पश्चिमभागमें महत्तरोंके छह और महत्तरीका एक, इसप्रकार सात आसन स्थित हैं ॥ १९५९ ॥ ७ ।

सिंहासनके चारों तरफ अंगरक्षक देवोंके विचित्र रूपवाले चौरासी हजार आसन स्थित हैं ॥ १९६० ॥ ८४००० ।

सौधर्मइन्द्र उस पूर्वाभिमुख सिंहासनपर प्रवेश करके ( आरूढ होकर ) विविध प्रकारके विनोदसे युक्त होता हुआ सेवार्थ आये हुए देवोंकी ओर देखता है ॥ १९६१ ॥

सौमनसवनके भीतर नैऋत्यदिशाविभागमें भृंगा, भृंगनिभा, कज्जला और कज्जलप्रभा, ये चार वापिकायें पूर्व वापिकाओंके समान प्रमाणादिसे संयुक्त हैं ॥ १९६२ ॥

इन चार वापिकाओंके मध्यमें स्थित पुरमें ( भवनमें ) चँवर-छत्रादिसे वेष्टित सौधर्मइन्द्र भक्तिसे समीप आये हुए व आस्था अर्थात् आदरमें निरत देवोंको देखता है ॥ १९६३ ॥

वायव्यदिशामें श्रीभद्रा, श्रीकान्ता, श्रीमहिता और श्रीनिलया, ये चार पुष्करिणी तथा उनके मध्यमें प्रासाद है ॥ १९६४ ॥

उस उत्कृष्ट भवनमें बहुत छत्र एवं चँवरोंसे युक्त ईशानेन्द्र विविध प्रकारके विनोदसे क्रीड़ा करता हुआ सुखोंको भोगता है ॥ १९६५ ॥

ईशानदिशाभागमें नलिना, नलिनगुल्मा, कुमुदा और कुमुदप्रभा, ये चार वापियां हैं और उनके मध्यमें प्रासाद है ॥ १९६६ ॥

१ द ब देवइ. २ द ब भिंगारभिंगणिहिक्खा. ३ द ब °पुरी ४ द ब अत्थाणिरिदा ५ द ब पासादा. ६ द ब णलिणगुब्व.

तस्सि पासादवरे ईसाणिंदो सुहेण कीडेदि । सव्वा विवण्णणा[1] वि हु सोहम्मस्सेव वत्तव्वा ॥ १९६७
सोमणसब्भतरए पुव्वादिचउदिसासु चत्तारो । पुव्व व सयलवण्णणवित्थारो तेसु णादव्वो ॥ १९६८
पत्तेक्कं जिणमदिरसालाण बाहिरम्मि चेट्ठंति । दोपामेसु दोदो कूडा णामा वि ताण इमे ॥ १९६९
णदणणामा मदरणिसहहिमा रजदरुजगणामा य । सायरचित्ता वज्जो पुव्वादिकमेण अक्खादा[2] ॥ १९७०
पणवीसब्भहियसय वासो[3] सिहरम्मि दुगुणिदो[4] मूले । मूलसमो उच्छेहो पत्तेक्क ताण कूडाण ॥ १९७१

१२५ । २५० । २५० ।

कूडाण मूलोवरिभागेसु वेदियाओ दिव्वाओ । वररयणविरइदाओ पुव्व पिव वण्णणजुदाओ ॥ १९७२
कूडाण उवरिभागे चउवेदीतोरणेहि रमणिज्जा । णाणाविहपासादा चेट्ठंते णिरुवमायारा ॥ १९७३
पण्णरससया दंडा उदओ रुद पि कोसचउभागो । तद्दुगुण दीहत्तं पुह पुह सव्वाण भवणाण ॥ १९७४

१५०० । को १/४ । १/२ ।

इस उत्तम भवनमे ईशानेन्द्र सुखसे क्रीडा करता है । यहा सब विवर्णन सौधर्मइन्द्रके समान ही कहना चाहिये ॥ १९६७ ॥

सौमनसवनके भीतर पूर्वादिक चारो दिशाओमे चार [ जिनमन्दिर ] है । इनका सम्पूर्ण वर्णनविस्तार पूर्वके ही समान जानना चाहिये ॥ १९६८ ॥

प्रत्येक जिनमदिरसम्बन्धी कोटोंके बाहिर दोनो पार्श्वभागोमे जो दो दो कूट स्थित हैं उनके नाम ये है— नन्दन, मन्दर, निषध, हिमवान्, रजत, रुचक, सागरचित्र और वज्र । ये कूट पूर्वादिक्रमसे कहे गये है ॥ १९६९-१९७० ॥

उन प्रत्येक कूटोका विस्तार शिखरपर एकसौ पच्चीस योजन और मूलमें इससे दुगुणा है । मूलविस्तारके समान ही उचाई भी दोसौ पचास योजनप्रमाण है ॥ १९७१ ॥

शिखरव्यास १२५ । मूलव्यास २५० । उत्सेध २५० ।

कूटोके मूल व उपरिम भागोंमें उत्तम रत्नोसे रचित और पूर्वके समान वर्णनसे सहित दिव्य वेदिया हैं ॥ १९७२ ॥

कूटोके ऊपरीभागमें चार वेदीतोरणोंसे रमणीय अनुपम आकारवाले नाना प्रकारके प्रासाद स्थित हैं ॥ १९७३ ॥

सब भवनोंकी उंचाई पृथक् पृथक् पन्द्रहसौ धनुष, विस्तार एक कोसका चतुर्थ भाग और दीर्घता इससे दुगुणी अर्थात् आध कोसप्रमाण है ॥ १९७४ ॥

उत्सेध ध. १५०० । विस्तार को. १/४ । दीर्घता १/२ ।

१ ब सव्वाणि वण्णणा २ द अक्खदा. ३ द ब वासा. ४ द ब दुगुणिदे

वासो पणघणकोसा तद्दुगुणा मदिराणं उच्छेहो । लोयविणिच्छयकत्ता एव माणे णिरूवेदि ॥ १९७५

१२५ । २५० । [ पाठान्तरम् । ]

कूडेसु देवीओ कण्णकुमारीओ दिव्वरूवाओ । मेघकरमेघवदी सुमेघया मेघमालिणी तुरिमा ॥ १९७६

तोअधरा विचित्ता पुप्फयमाला यणिंदिदा चरिमा । पुव्वादिसु कूडेसु कमेण चेट्ठंति एदाओ ॥ १९७७

बलभद्दणामकूडो ईसाणदिसाए तव्वणे होदि । जोयणसयमुत्तुंगो मूलम्मि य तत्तिओ वासो ॥ १९७८

१०० । १०० ।

पण्णासजोयणाइं सिहरे कूडस्स वासवित्थारो । मुहभूमीमिलिदद्धं मज्झिमवित्थारपरिमाणं ॥ १९७९

एस बलभद्दकूडो सहस्सजोयणपमाणउच्छेहो । तेत्तियरुंदपमाणो दिणयरबिंबं व समवट्टो ॥ १९८०

१००० । १००० ।

सोमणसस्स य वासं णिस्सेसं रुंभिदूण सो सेलो । पचसयजोयणाइं तत्तो रुंभेदि आकासं ॥ १९८१

दसविंद भूवासो पचसया जोयणाणि मुहवासो । एवं लोयविणिच्छयमग्गायणिएसुदीरेदि ॥ १९८२

१००० । ५०० । पाठान्तरम् ।

मन्दिरोका विस्तार पाचके घन अर्थात् एकसौ पच्चीस कोसप्रमाण और उचाई इससे दुगुणी है । इसप्रकार लोकविनिश्चयके कर्ता इनके प्रमाणका निरूपण करते है ॥ १९७५ ॥

व्यास १२५ । उत्सेध २५० । [ पाठान्तर ]

पूर्वादिक कूटोपर क्रमसे मेघकरा, मेघवती, सुमेघा, चतुर्थ मेघमालिनी, तोयवरा, विचित्रा, पुष्पमाला और अन्तिम अनिन्दिता, इसप्रकार ये दिव्य रूपवाली कन्याकुमारी देविया स्थित है ॥ १९७६-१९७७ ॥

सौमनसवनके भीतर ईशानदिशामे एकसौ योजनप्रमाण ऊचा और मूलमे इतने ही विस्तारवाला बलभद्र नामक कूट है ॥ १९७८ ॥ उत्सेध १०० । व्यास १०० ।

उस कूटका विस्तार शिखरपर पचास योजन और मध्यमे मुख एव भूमिके सम्मिलित विस्तारप्रमाणसे आधा है ॥ १९७९ ॥

यह बलभद्रकूट हजार योजनप्रमाण ऊचा और इतने ही विस्तारप्रमाणसे सहित होता हुआ सूर्यमण्डलके समान समवृत्त है ॥ १९८० ॥ उत्सेध १००० । विस्तार १००० ।

वह शैल सौमनसवनके सम्पूर्ण विस्तारको रोककर पुनः पाचसौ योजनप्रमाण आकाशको रोकता है ॥ १९८१ ॥

उसका भूविस्तार दशके घनरूप अर्थात् एक हजार योजन और मुखविस्तार पाचसौ योजनप्रमाण है । इसप्रकार लोकविनिश्चय व मग्गायणीमें कहते है ॥ १९८२ ॥

१००० । ५०० । पाठान्तर ।

१ द ब मंदराण. २ द ब पुप्फयमाली. ३ द ब वित्थारस्स.

मूलोवरि सो कूडो चउवेदीतोरणेहि संजुत्तो । उवरिमभाए तस्स य पासादा विविहरयणमया ॥ १९८३
मंदिरसेलाहिवई[1] बलभद्दो णाम वेंतरो देवो । अच्छदि[2] तेसु पुरेसु बहुपरिवारेहि संजुत्तो ॥ १९८४
तिण्णि सहस्सा दुसया बाहत्तरि जोयणाणि अट्ठकला । एक्करसहिदा वासो[3] सोमणसब्भंतरे होदि ॥ १९८५

३२७२ । ८ ।
११

दस य सहस्सा तिसया उणवण्णा जोयणाणि बेयंसा । एक्करसहिदा[4] परिही सोमणसब्भंतरे भागे ॥ १९८६

१०३४९ । २ ।
११

एवं संखेवेणं सोमणसं वरवणं मए भणिदं । वित्थारवण्णणासु तस्स ण सक्केदि सक्को वि ॥ १९८७
पंचसएहिं जुत्ता बासट्ठिसहस्सजोयणा गंतुं । सोमणसादो हेट्ठे होदि वणं णंदणं णाम ॥ १९८८

६२५०० ।

पणसयजोयणरुंदं चामीयरवेदियाहि परियरियं[6] । चउतोरणदारजुदं खुल्लयदारेहि णंदणं णाम ॥ १९८९

५०० ।

णव य सहस्सा णवसयचउवण्णा जोयणाइ छब्भागा । एक्करसेहि हिदा[7] णं णंदणबाहिरए होदि विक्खंभो ॥ १९९०

९९५४ । ६ ।
११

वह कूट मूलमें व ऊपर चार वेदीतोरणोंसे संयुक्त है । उसके उपरिम भागपर विविध रत्नमय प्रासाद हैं ॥ १९८३ ॥

मन्दिर और शैलका अधिपति बलभद्र नामक व्यन्तरदेव उन पुरोंमें बहुत परिवारसे संयुक्त होकर रहता है ॥ १९८४ ॥

सौमनसवनके अभ्यन्तर भागमें तीन हजार दोसौ बहत्तर योजन और ग्यारहसे भाजित आठ कलामात्र विस्तार है ॥ १९८५ ॥ ३२७२ $\frac{८}{११}$ ।

सौमनसवनके अभ्यन्तर भागमें परिधिका प्रमाण दश हजार तीनसौ उनचास योजन और ग्यारहसे भाजित दो भागमात्र है ॥ १९८६ ॥ १०३४९ $\frac{२}{११}$ ।

इसप्रकार मैंने संक्षेपमें सौमनस नामक उत्तम वनका वर्णन किया है । उसका विस्तारपूर्वक वर्णन करनेके लिये तो इन्द्र भी समर्थ नहीं है ॥ १९८७ ॥

बासठ हजार पांचसौ योजनप्रमाण सौमनसवनके नीचे जाकर नन्दन नामक वन है ॥ १९८८ ॥ ६२५०० ।

यह नन्दनवन पांचसौ योजनप्रमाण विस्तारसे सहित, सुवर्णमय वेदिकाओंसे वेष्टित तथा क्षुद्रद्वारोंके साथ चार तोरणद्वारोंसे संयुक्त है ॥ १९८९ ॥ ५०० ।

नन्दनवनके बाह्य भागमें नौ हजार नौसौ चौवन योजन और ग्यारहसे भाजित छह भागमात्र विस्तार है ॥ १९९० ॥ ९९५४ $\frac{६}{११}$ ।

१ द ब °हिवही. २ द ब अच्छहि. ३ द ब वासा. ४ द ब एकारसहिद°. ५ द सकाओ, ब सकाऊ. ६ द ब परियरिया ७ द ब एक्करसेहिदा.

एक्कत्तीससहस्सा चउस्सया जोयणाउ उणसीदी । णदणवणस्स परिही बाहिरभागम्मि अदिरित्ता ॥ १९९१

३१४७९ ।

अट्ठसहस्सा णवसयचउवण्णा जोयणाणि छब्भागा । एक्करसहिदा[1] वासो णदणवणविरहिदो होदि ॥ १९९२

८९५४ । ६/११ ।

अट्ठावीससहस्सा तिसया सोलसजुदा य अट्ठकला । एक्करसहिदा परिही णदणवणविरहिदो अधिया ॥१९९३

२८३१६ । ८/११ ।

माण मि चारणक्खो[2] णिलया गधव्वचेत्तणामा य । णंदणवणम्मि मदरपासे चत्तारि पुव्वादी ॥ १९९४

विक्खभायामेहि णदणभवणाणि होति दुगुणाणि । सोमणसपुराहिंतो पुव्व पि वण्णणजुदाणिं ॥ १९९५

सक्कस्स लोयपाला[3] सोमप्पहुदी वसति एदेसु । तेत्तियदेवीहिं[4] जुदा बहुविहकीडाउ कुणमाणा[5] ॥ १९९६

बलभद्दणामकूडो ईसाणदिसाए णदणवणम्मि । तस्सुच्छेहप्पहुदी सरिसा सोमणसकूडेणं ॥ १९९७

जिणमंदिरकूडाणं वावीपासाददेवदाण च । णामाइ विण्णासो सोहम्मीसाणदिसविभागो य ॥ १९९८

इयपहुदि णदणवणे सोमणसवण व होदि णिस्सेसं । णवरि विसेसो एक्को वासप्पमुहाणि दुगुणाणिं ॥१९९९

नन्दनवनके बाह्य भागमे परिधिका प्रमाण इकतीस हजार चारसौ उन्यासी योजनसे अधिक है ॥ १९९१ ॥ ३१४७९ ।

नन्दनवनसे रहित मेरुका विस्तार आठ हजार नौसौ चौवन योजन और ग्यारहसे भाजित छह भागप्रमाण है ॥ १९९२ ॥ ८९५४ $\frac{6}{11}$ ।

नन्दनवनसे रहित मेरुकी परिधि अट्ठाईस हजार तीनसौ सोलह योजन और ग्यारहसे भाजित आठ कला अधिक है ॥ १९९३ ॥

नन्दनवनके भीतर सुमेरुके पासमे क्रमसे पूर्वादिक दिशाओमें मान, चारण, गन्धर्व और चित्र नामक चार भवन हैं ॥ १९९४ ॥

पूर्वके समान वर्णनसे सयुक्त ये नन्दनभवन विस्तार व लबाईमे सौमनसवनके भवनोसे दुगुणे हैं ॥ १९९५ ॥

इन भवनोमे उतनी देवियोसे संयुक्त होकर विविध प्रकारकी क्रीडाओको करनेवाले सौधर्म इन्द्रके सोमादिक लोकपाल निवास करते है ॥ १९९६ ॥

नन्दनवनके भीतर ईशानदिशामे बलभद्र नामक कूट है। इस कूटकी उचाई आदि सौमनससम्बधी कूटके सदृश है ॥ १९९७ ॥

जिनमन्दिर, कूट, वापी, प्रासाद व देवताओंके नाम, विन्यास और सौधर्म व ईशानेन्द्रकी दिशाओंका विभाग, इत्यादिक सब नन्दनवनमे सौमनस वनके ही समान है। विशेषता केवल एक यह है कि उनके विस्तारादिक दुगुणे हैं ॥ १९९८–१९९९ ॥

---

१ द ब एक्कारसहिदं २ द ब चारणक्खा ३ द ब लोयपालो. ४ द ब देवेहि. ५ द ब कुणमाणो.

एव संखेवेणं णदणणामं वण मए भणिद । एक्कमुहएक्कजीहो को सक्कइ वित्थरं भणिदु ॥ २०००
णंदणवणाउ हेट्ठे पचसया जोयणाणि गतूण । अट्ठासीदिवियप्प चेट्ठदि सिरिभद्दसालवण ॥ २००१
५०० ।
बावीससहस्साणि कमसो पुव्वावरेसु वित्थारो । तह दक्खिणुत्तरेसु दुसया पण्णास तम्मि वणे ॥ २००२
२२००० । २२००० । २५० । २५० ।
मेरुमहीधरपासे पुव्वदिसे दक्खिणवरउत्तरए । एक्केक्क जिणभवण होदि वर भद्दसालवणे ॥ २००३
पडुवणपुराहितो चउग्गुणा वासउदयपहुदीओ । जिणवरपासादाण पुव्व पिव वण्णण सव्व ॥ २००४
तम्मि वणे वरतोरणसोहिदवरदारणिवहरमणिज्जा । अट्टालयादिसहिया समतदो कणयमयवेदी ॥ २००५
वेदीए उच्छेहो जोयणमेक्क समतदो होदि । कोदडाण सहस्स वित्थारो भद्दसालम्मि ॥ २००६
जो १ । द १००० ।
सिरिखड-अगरु-केसर असोय-कप्पूर-तिलय-कदलीहि । अइमुत्तमालईयाहालिद्दपहुदीहि सछण्ण ॥ २००७
पोक्खरणीरमणिज्ज सरवरपासादणिवहसोहिल्ल । कूडेहि जिणपुरेहि विराजदे भद्दसालवणं ॥ २००८

इसप्रकार संक्षेपसे मैंने नन्दन नामक वनका वर्णन किया है। एक मुख और एक ही जिह्वासे सहित कौनसा मनुष्य उसका विस्तारसे वर्णन करनेके लिये समर्थ है? ॥ २००० ॥

नन्दनवनके नीचे पाचसौ योजनप्रमाण जाकर अठासी विकल्पोसे सहित श्रीभद्रशालवन स्थित है ॥ २००१ ॥ ५०० ।

उस वनका विस्तार क्रमसे पूर्व व पश्चिममे बाईस हजार योजन तथा दक्षिण व उत्तरमें दोसौ पचास योजनप्रमाण है ॥ २००२ ॥

विस्तार पूर्व २२०००, पश्चिम २२०००, दक्षिण २५०, उत्तर २५० ।

भद्रशालवनमे मेरुपर्वतके पास पूर्व, दक्षिण, पश्चिम और उत्तर दिशामे एक एक उत्तम जिनभवन है ॥ २००३ ॥

इन जिनभवनोका विस्तार व उचाई आदि पाण्डुकवनके जिनभवनोकी अपेक्षा चौगुणे है। शेष सब वर्णन पूर्वके ही समान है ॥ २००४ ॥

उस वनके चारो ओर उत्तम तोरणोसे शोभित श्रेष्ठ द्वारसमूहसे रमणीय और अट्टालिकादिसे सहित सुवर्णमय वेदी है ॥ २००५ ॥

भद्रशालवनमे वेदीकी उचाई चारो तरफ एक योजन और विस्तार एक हजार धनुषप्रमाण है ॥ २००६ ॥ उत्सेध यो. १ । विस्तार द. १००० ।

श्रीखण्ड, अगरु, केशर, अशोक, कर्पूर, तिलक, कदली, अतिमुक्त, मालती और हारिद्रप्रभृति वृक्षोसे व्याप्त; पुष्करिणियोंसे रमणीय तथा उत्तम सरोवर व भवनोके समूहसे शोभायमान यह भद्रशालवन कूटो और जिनपुरोसे विराजमान है ॥ २००७–२००८ ॥

१ द ब णिरुव°

मोरसुककोकिलाण सारसहंसाण महुरसद्दड्ढं । विविहफलकुसुमभरिदं सुरम्मिय भद्दसालवणं ॥ २००९
बावीससहस्साणि अडसीदिहिदाणि वासमेक्केक्के । पुव्वावरभाएसु वणम्मि[1] सिरिभद्दसालस्स ॥ २०१०
दोण्णि सया पण्णासा अट्ठासीदीविहत्तया रुंदा । दक्खिणउत्तरभागे एक्केक्के वणस्स भद्दसालम्मि ॥ २०११
वारणदंतसरिच्छा सेला चत्तारि मेरुविदिसासु । वक्खार त्ति पसिद्धा अणाइणिहणा महारम्मा ॥ २०१२
णीलद्दिणिसहपव्वदमंदरसेलाण होंति संलग्गा । वक्कसरूवायामा ते चत्तारो महासेला[2] ॥ २०१३
उत्तरदक्खिणभाए मंदरसेलस्स मज्झदेसम्मि । एक्केण पदेसेण एक्केक्कं तेण लग्गंति ॥ २०१४
मंदरअणिलदिसादो सोमणसो णाम विज्जुपहणामो । कमसो महागिरी ण गंधमादणो मालवंतो य ॥ २०१५
ताण रुप्पयतवणियकणयवेरुलियसरिसवण्णाण । उववणवेदिप्पहुदी सव्वं पुव्वोदिदं होदि ॥ २०१६
पंचसयजोयणाणि वित्थारो ताण दंतसेलाण । सव्वत्थ होदि सुंदरकप्पतरुप्पण्णसोहाण ॥ २०१७
णीलणिसहद्दिपासे चत्तारि सयाणि जोयणा होदि । तत्तो पदेसवड्ढी पत्तेक्कं मेरुसेलंतं ॥ २०१८

मोर, शुक, कोयल, सारस और हंस, इन पक्षियोंके मधुर शब्दोंसे व्याप्त तथा विविध प्रकारके फल-फूलोंसे भरित वह भद्रशालवन सुरम्य है ॥ २००९ ॥

पूर्व-पश्चिम भागोंमेंसे प्रत्येक भागमें श्रीभद्रशालवनका विस्तार अठासीसे भाजित बाईस हजार योजनप्रमाण है ॥ २०१० ॥

दक्षिण-उत्तर भागोंमेंसे प्रत्येक भागमें भद्रशालवनका विस्तार अठासीसे विभक्त दोसौ पचास योजनप्रमाण है ॥ २०११ ॥

मेरुकी विदिशाओंमें हाथीदांतके सदृश, अनादिनिधन और महारमणीय 'वक्षार' नामसे प्रसिद्ध चार पर्वत हैं ॥ २०१२ ॥

तिरछेरूपसे आयत वे चारों महाशैल नीलाद्रि, निषधपर्वत और मंदरशैलसे संलग्न हैं ॥ २०१३ ॥

उनमेंसे प्रत्येक पर्वत उत्तर-दक्षिणभागमें मन्दरपर्वतके मध्यदेशमें एक एक प्रदेशसे उससे संलग्न है ॥ २०१४ ॥

क्रमसे मन्दरपर्वतकी वायव्यदिशासे लेकर सौमनस, विद्युत्प्रभ, गन्धमादन और माल्यवान् नामक चार महापर्वत हैं ॥ २०१५ ॥

क्रमशः चांदी, तपनीय, कनक और वैडूर्यमणिके सदृश वर्णवाले उन पर्वतोंकी उपवनवेदी आदिक सब पूर्वोक्त ही है ॥ २०१६ ॥

सुन्दर कल्पवृक्षोंसे उत्पन्न हुई शोभासे संयुक्त उन दन्तशैलोंका विस्तार सर्वत्र पांचसौ योजनप्रमाण है ॥ २०१७ ॥

नील और निषध पर्वतके पासमें इनकी उंचाई चारसौ योजनप्रमाण है । इसके आगे मेरुपर्वतपर्यन्त प्रत्येकके प्रदेशवृद्धि होती गई है । इसप्रकार प्रदेशवृद्धिके होनेपर अनुपम रूपको

१ द ब वण्णमि. २ द ब महासेलो.

पासम्मि मेरुगिरिणो पचसया जोयणाणि उच्छेहो । णिरुवमरवधराण ताण वक्खारसेलाण ॥ २०१९

दुगुणम्मि भद्दसाले मेरुगिरिंदस्स खिवसु[1] विक्खभ । दोसेलमज्झजीवा तेवण्णसहस्सजोयणा होति ॥२०२०

५३००० ।

अद्धिय विदेहरुद पचसहस्साणि तत्थ अवणिज्ज । दोवक्खारगिरीण जीवाबाणस्स परिमाण ॥ २०२१

पणवीससहस्सेहि अब्भहिया जोयणाणि दो लक्खा । उणवीसेहिं विहत्ता बाणस्स पमाणमुद्दिट्ठ ॥ २०२२

$\frac{225000}{19}$ ।

जोयणसट्ठिसहस्स चत्तारि सया य अट्ठरसजुत्ता । उणवीसहरिदबारसकलाओ वक्खारधणुपट्ठ ॥ २०२३

६०४१८ । $\frac{12}{19}$ ।

जोयण तीससहस्सा णवउत्तरं दो सया य छब्भाया । उणवीसेहि विहत्ता ताण सरिसायदाण[2] दीहत्त ॥२०२४

३०२०९ । $\frac{6}{19}$ ।

जीवाए ज वग्ग चउगुणबाणप्पमाणपविहत्त । इसुमजुत्त ताणं अतरवट्टस्स विक्खभ ॥ २०२५

धारण करनेवाले उन वक्षारपर्वतोकी उचाई मेरुपर्वतके पासमे पाचसौ योजनप्रमाण हो गई है ॥ २०१८-२०१९ ॥

[ वक्षारके विस्तारसे रहित ] भद्रशालवनके विस्तारको दुगुणा करके उसमे मेरुपर्वतके विस्तारको मिला देनेपर दोनो पर्वतोके मध्यमे जीवाका प्रमाण तिरेपन हजार योजन आता है ॥२०२०॥

$$( २२००० - ५०० ) \times २ + १०००० = ५३०००$$

विदेहके विस्तारको आधा करके उसमेसे पांच हजार कम कर देनेपर दो वक्षारपर्वतोकी जीवाके बाणका प्रमाण निकलता है ॥ २०२१ ॥ $\frac{६४००००}{१९} - २ - ५००० = \frac{२२५०००}{१९}$ ।

उपर्युक्त बाणका प्रमाण उन्नीससे भाजित दो लाख पच्चीस हजार योजन कहा गया है ॥ २०२२ ॥ $\frac{२२५०००}{१९}$

साठ हजार चारसौ अठारह योजन और उन्नीससे भाजित बारह कलाप्रमाण वक्षारपर्वतोका धनुपृष्ठ है ॥ २०२३ ॥ $६०४१८\frac{१२}{१९}$ ।

तीस हजार दोसौ नौ योजन और उन्नीससे विभक्त छह भागप्रमाण उन सदृश आयत वक्षारपर्वतोकी लबाई है ॥ २०२४ ॥ $३०२०९\frac{६}{१९}$ ।

जीवाका जो वर्ग हो उसमे चौगुणे बाणप्रमाणका भाग देकर लब्धराशिमे बाणप्रमाणको मिला देनेपर उनके अन्तर्वृत्त क्षेत्रका विष्कम्भ निकलता है ॥ २०२५ ॥

१ द ब विरसु  २ द ब णउत्ता.  ३ द ब सुविसायदाण.

एक्कत्तरि सहस्सा इगिसयतेदालजोयणा य कला । णवहणिदुणवीसहिदा सगतीसा वट्टविक्खंभा ॥ २०२६

७११४३ । ३७ ।
१७१

णीलणिसहद्दिपासे पण्णासब्भहियदुसयजोयणया । तत्तो पदेसवड्ढी पत्तेक्कं मेरुसेलंत ॥ २०२७

२५० ।

ताणं च मेरुपासे पंचसया जोयणाणि वित्थारो । लोयविणिच्छयकत्ता एवं णियमा णिरूवेदि ॥ २०२८

५०० । पाठान्तरम् ।

सिरिभद्दसालवेदीवक्खारगिरीण अंतरपमाणं । पंचसयजोयणाणि सग्गायणियम्मि णिद्दिट्ठं ॥ २०२९

५०० । पाठान्तरम् ।

गयदंताणं गाढा णियणियउदयप्पमाणचउभागा । सोमणसगिरिंदोवरि चेट्ठंते सत्त कूडाणि ॥ २०३०

सिद्धो सोमणसक्खो देवकुरू मंगलो विमलणामो । कंचणवसिट्ठकूडा णिसहंता मंदरप्पहुदी ॥ २०३१

सोमणससेलउदए[1] चउभजिदे होंति कूडउदयाणि । वित्थारायामेसुं कूडाण णत्थि उवएसो ॥ २०३२

भूमिय मुहं विसोधिय[3] उदयहिद भूमुहादिखयवड्ढी । मुहसय पणघण भूमी उदओ इगिहीणकूडपरिसंखा[4]॥२०३३

१०० । १२५ । ६ ।

यह वृत्तविष्कंभ इकहत्तर हजार एकसौ तेतालीस योजन और नौगुणित उन्नीससे भाजित सैंतीस कलाप्रमाण है ॥ २०२६ ॥

$$५३०००^२ - (\frac{२२५००० \times ४}{१९}) + \frac{२२५०००}{१०} = ७११४३\frac{३७}{१७१}।$$

नील और निषधपर्वतके पासमें इन पर्वतोंका विस्तार दोसौ पचास योजन है। इसके आगे मेरुपर्वततक प्रत्येकमें प्रदेशवृद्धिके होनेसे मेरुके पासमें उनका विस्तार पांचसौ योजनप्रमाण हो गया है। इसप्रकार लोकविनिश्चयके कर्ता नियमसे निरूपण करते हैं ॥ २०२७–२०२८ ॥ २५० । ५०० ।

पाठान्तर।

श्रीभद्रशालवेदी और वक्षारगिरियोंके अन्तरका प्रमाण पांचसौ योजन संगायणीमें बतलाया गया है ॥ २०२९ ॥ ५०० । पाठान्तर।

इन गजदन्तोंकी गहराई अपनी अपनी उंचाईप्रमाणके चतुर्थांशमात्र है। सौमनसपर्वतके ऊपर सिद्ध, सौमनस, देवकुरु, मंगल, विमल, कंचन और वशिष्ट, ये सात कूट मेरुसे लेकर निषध-पर्वतपर्यन्त स्थित हैं ॥ २०३०–२०३१ ॥

सौमनसपर्वतकी उंचाईमें चारका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतनी इन कूटोंकी उंचाई है। इन कूटोंके विस्तार और लम्बाईके विषयमें उपदेश नहीं है ॥ २०३२ ॥

भूमिमेंसे मुखको कम करके उदयका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना भूमिकी अपेक्षा हानि और मुखकी अपेक्षा वृद्धिका प्रमाण होता है। यहां मुखका प्रमाण सौ योजन, भूमिका पांचके घनप्रमाण अर्थात् एकसौ पच्चीस योजन और उदय एक कम कूटसंख्याप्रमाण है ॥ २०३३ ॥

१०० । १२५ । ६ ।

१ द ब °समाणं. २ द ब °उदओ. ३ द ब मुहम्मि सोधिय. ४ द ब °म्माण°.

खयवड्ढीण पमाणं पणुवीसं जोयणाणि छब्भजिदं । भूमिमुहेसु हीणाधियम्मि कूडाण उच्छेहो ॥ २०३४

२५ ।
६

अथवा इच्छागुणिदक्खयवड्ढी खिदिविसुद्धमुहजुत्ता । कूडाण होइ उदओ तेसु पढमस्स पणविंदं । २०३५

१२५ ।

बिदियम्मि वीसजुत्तं सयमेक्कं' छव्विहत्तपचकला । सोलससहिदं च सयं दोण्णि कला तियहिदा तइज्जस्स ॥ २०३६

१२० । ५ ।　　　११६ । २ ।
　　　६　　　　　　　３

बारसअब्भहियसयं जोयणमद्धं च तुरिमकूडस्स । जोयणतिभागजुत्तं पंचमकूडम्मि अट्ठसहिदसयं ॥ २०३७

११२ । १ ।　　　१०८ । १ ।
　　　२　　　　　　　३

चउजुत्तजोयणसयं छव्विहत्ता इगिकला य छट्ठस्स । एक्कसयजोयणाइं सत्तमकूडस्स उच्छेहो ॥ २०३८

१०४ । १ ।　　　१०० ।
　　　६

सोमणसणामगिरिणो आयामे सगहिदम्मि जं लद्धं । कूडाणमंतरालं तं चिय जाणेदि पत्तेक्कं ॥ २०३९

चत्तारि सहस्साइं तिण्णि सया जोयणाणि पण्णरसा । तेत्तीसधियसएणं भाजिदबासीदिकलसखा ॥ २०४०

४३१५ । ८२ ।
　　　१३३

यह क्षय-वृद्धिका प्रमाण छहसे भाजित पच्चीस योजन है । इसको भूमिमेसे कम करने और मुखमे जोडनेपर कूटोकी उचाईका प्रमाण आता है ॥ २०३४ ॥ $\frac{२५}{६}$ ।

अथवा, इच्छासे गुणित क्षय-वृद्धिको भूमिमेसे कम करने और मुखमे मिला देनेपर कूटोकी उचाई होती है । इनमेसे प्रथम कूटकी उचाई पाचके घनप्रमाण अर्थात् एकसौ पच्चीस योजन है ॥ २०३५ ॥ १२५ ।

द्वितीय कूटकी उचाई एकसौ बीस योजन और छहसे विभक्त पाच कलाप्रमाण, तथा तृतीयकी उचाई एकसौ सोलह योजन और तीनसे भाजित दो कलाप्रमाण है ॥ २०३६ ॥

$१२०\frac{५}{६}$ । $११६\frac{२}{३}$ ।

चतुर्थ कूटकी उचाई एकसौ साढे बारह योजन और पाचवे कूटकी उचाई एकसौ आठ योजन तथा एक योजनके तीसरे भागसे अधिक है ॥ २०३७ ॥ $११२\frac{१}{२}$ । $१०८\frac{१}{३}$ ।

छठे कूटकी उचाई एकसौ चार योजन और छहसे भाजित एक कलाप्रमाण तथा सातवे कूटकी उचाई एकसौ योजनमात्र है ॥ २०३८ ॥ $१०४\frac{१}{६}$ । १०० ।

सौमनस नामक पर्वतकी लबाईमे सातका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना प्रत्येक कूटोके अन्तरालका प्रमाण होता है ॥ २०३९ ॥

यह अन्तरालप्रमाण चार हजार तीनसौ पन्द्रह योजन और एकसौ तेतीससे भाजित ब्यासी कला है ॥ २०४० ॥ $४३१५\frac{८२}{१३३}$ ।

१ ब सयमेच.

आदिमकूडोवरिमे जिणभवण तस्स वासउच्छेहो । दीह च वण्णणाओ पडुगवणजिणपुरस्स सारिच्छा ॥२०४१
सेसेसु कूडेसु वेतरदेवाण होंति पासादा । वेदीतोरणजुत्ता कणयमया रयणवरखचिदा ॥ २०४२
कचणकूडे णिवसइ सुवच्छदेवि[1] त्ति एक्कपल्लाऊ । सिरिवच्छमित्तदेवी कूडवरे विमलणामम्मि ॥ २०४३
अवसेसेसु चउसुं कूडेसुं वाणवेतरा देवा[2] । णियकूडसरिस्सणामा विविहविणोदेण कीडंति ॥ २०४४
विज्जुपहस्स य उवरि णव कूडा होंति णिरुवमायारा । सिद्धो विज्जुपहक्खो देवकुरूपउमतवणसत्थिकया ॥२०४५
सयउज्जलसीदोदा हरि त्ति णामेहि भुवणविक्खादा । एदाण च उच्छेहो णियसेलुच्छेहचउभागो ॥ २०४६
दीहत्ते वि वियासे[3] उवएसो ताण सपइ पणट्ठो । आदिमकूडस्सुदयो[4] पणवीसजुद च जोयणाण सय ॥ २०४७
एक्कं चिय होदि सय अतिमकूडस्स उदयपरिमाण । उभयविसेसे अडहिदपचकदी हाणिवड्ढीओ ॥ २०४८
इच्छाए गुणिदाओ हाणिवड्ढीओ खिदिविसुद्धाओ । मुहजुत्ताओ कमसो कूडाण होदि उच्छेहो ॥ २०४९
पणवीसब्भहियसय वियाणमुदओ पहिल्लए सेसे । उप्पण्णुप्पणेसुं पणवीस समवणेज्ज अट्ठहिद[5] ॥ २०५०

प्रथम कूटके ऊपर एक जिनभवन है। इसके विस्तार, उचाई और लबाई आदिका वर्णन पाण्डुकवनसम्बन्धी जिनपुरके सदृश है ॥ २०४१ ॥

शेष कूटोपर वेदी एव तोरणसे सहित और उत्तम रत्नोसे खचित ऐसे व्यन्तर देवोके सुवर्णमय प्रासाद है ॥ २०४२ ॥

कचनकूटपर एक पल्यप्रमाण आयुसे युक्त सुवत्सा देवी ( सुमित्रा देवी ) और विमल-नामक श्रेष्ठ कूटपर श्रीवत्समित्रा देवी निवास करती है ॥ २०४३ ॥

शेष चार कूटोपर अपने कूटके सदृश नामवाले व्यन्तरदेव विविध प्रकारके विनोदसे क्रीडा करते हैं ॥ २०४४ ॥

विद्युत्प्रभ पर्वतके ऊपर सिद्ध, विद्युत्प्रभ नामक, देवकुरु, पद्म, तपन, स्वस्तिक, शत-उज्वल ( शतज्वाल ), सीतोदा और हरि, इन नामोसे भुवनमे विख्यात और अनुपम आकारवाले नौ कूट है। इन कूटोकी उचाई अपने पर्वतकी उचाईके चतुर्थ भागप्रमाण है ॥ २०४५–२०४६ ॥

उन कूटोकी लबाई और विस्तारविषयक उपदेश इस समय नष्ट होचुका है। इनमेसे प्रथम कूटकी उचाई एकसौ पच्चीस योजन और अन्तिम कूटकी उचाईका प्रमाण एकसौ योजन है। प्रथम कूटकी उचाईमेसे अन्तिम कूटकी उचाईको घटाकर शेष पाचके वर्गमे आठका भाग देनेसे हानि-वृद्धिका प्रमाण निकलता है ॥ २०४७–२०४८ ॥

इच्छासे गुणित हानि-वृद्धिके प्रमाणको भूमिमेसे कम करने अथवा मुखमे जोड देनेपर क्रमसे कूटोकी उंचाई होती है ॥ २०४९ ॥

प्रथम कूटकी उंचाई एकसौ पच्चीस योजनप्रमाण जानना चाहिये। तथा शेष कूटोकी उंचाई जाननेके लिये उत्तरोत्तर उत्पन्न प्रमाणमेसे आठसे भाजित पच्चीस योजन कम करते जाना चाहिये ॥ २०५० ॥

१ द ब °देवो. २ द ब देवी. ३ द ब वि वियादे. ४ द आदिमकूडाणिवहो, ब आदिमकूडाणुदयो. ५ ब अट्ठहिद°. ६ द गुणिदादियवड्ढीओ खिदिमहाविसुद्धाओ, ब गुणिदाहियवड्ढीओ खिदिमहाविसुद्धाओ.

णवरि विसेसो एसो लोहिदकूडे वसेदि भोगवदी । भोगकइ[1] भो देवी कूडे फलिहाभिधाणम्मि ॥ २०५९
णव कूडा चेट्ठंते उवरिम्मि गिरिस्स मालवंतस्स । सिद्धक्खमालमुत्तरकुरुकच्छो सागर[2] हि[3] रजदक्खं ॥ २०६०
तह पुण्णभद्दसीदा हरिसहणामो इमाण कूडाण । वित्थारोदयपहुदी विज्जुप्पभकूडसारिच्छा ॥ २०६१
एक्को णवरि विसेसो सागरकूडेसु भोगवदिणामा । णिवसेदि रजदकूडे णामेण भोगमालिणी देवी ॥ २०६२
मदरगिरिदो गच्छिय जोयणमद्धं गिरिम्मि एदस्सि । सोहेदि गुहा[4] पव्वयवित्थारसरिच्छदीहत्ता ॥ २०६३
तीए दोपासेसु दारा णियजोग्गउदयवित्थारा । फुरिदवररयणकिरणा अकिट्टिमा ते णिरुवमाणा ॥ २०६४
णिसहधराहरउवरिमतिगिंछदहस्स उत्तरदुवारे । णिगच्छेदि उच्चणदी सीदोदा भुवणविक्खादा ॥ २०६५
जोयण सत्तसहस्से चउस्सदे एक्कवीस अदिरित्त । णिसहस्सोवरि वच्चदि सीदोदा उत्तरमुहेण ॥ २०६६
आगंतूण तदो सा पडिसीदोदणामकुडम्मि । पडिदूण णिग्गच्छदि तस्सुत्तरतोरणदुवारे ॥ २०६७
णिग्गच्छिय सा गच्छदि उत्तरमग्गेण जाव मेरुगिरिं । दोकोसेहिमपाविय णिवत्तदे पच्छिमसुहेण ॥ २०६८

विशेष यह है कि लोहित कूटपर भोगवती और स्फटिक नामक कूटपर भोगकृति या भोगकरा नामक देवी निवास करती है ॥ २०५९ ॥

माल्यवान्पर्वतके ऊपर नौ कूट स्थित हैं । सिद्ध नामक, माल्यवान्, उत्तरकुरु, कच्छ, सागर, रजत नामक, पूर्णभद्र, सीता और हरिसह, ये इन कूटोंके नाम हैं । इनका विस्तार व उंचाई आदिक विद्युत्प्रभपर्वतके कूटोंके सदृश समझना चाहिये ॥ २०६०–२०६१ ॥

विशेषता केवल यह है कि सागरकूटपर भोगवती और रजतकूटपर भोगमालिनी नामक देवी निवास करती है ॥ २०६२ ॥

मन्दरपर्वतसे आधा योजन आगे जाकर इस पर्वतके ऊपर पर्वतीय विस्तारके सदृश लंबी गुफा कही जाती है ॥ २०६३ ॥

उसके दोनों पार्श्वभागोंमें अपने योग्य उदय व विस्तारसे सहित तथा प्रकाशमान उत्तम रत्नकिरणोंसे संयुक्त वे अकृत्रिम एवं अनुपम द्वार हैं ॥ २०६४ ॥

निषधपर्वतके ऊपर तिगिंछद्रहके उत्तरद्वारसे भुवनविख्यात सीतोदा महानदी निकलती है ॥ २०६५ ॥

यह सीतोदा नदी उत्तरमुख होकर सात हजार चारसौ इक्कीस योजनसे कुछ अधिक निषधपर्वतके ऊपर जाती है ॥ २०६६ ॥

पश्चात् वह नदी पर्वतपरसे आकर और प्रतिसीतोद नामक कुण्डमें गिरकर उसके उत्तर-तोरणद्वारसे निकलती हुई उत्तर मार्गसे मेरुपर्वतपर्यन्त जाती है। पुनः दो कोसोंसे मेरु पर्वतको न पाकर अर्थात् मेरुपर्वतसे दो कोस इधर ही रहकर उक्त नदी पश्चिमकी ओर मुड़ जाती है ॥ २०६७–२०६८ ॥

१ द ब भोगकहि. २ द ब मंतर. ३ द ब सागरमि. ४ द ब साहेदि गुणा.

विज्जुप्पहस्स गिरिणो गुहयाए उत्तरमुहेणं । पविसेदि[1] भद्दसाले[2] वक्कसरूवेण तेत्तिअतरिदा ॥ २०६९
मेरुबहुमज्झभागं णियमज्झप्पणिधिय पि कादूण[3] । पच्छिममुहेण वच्चदि विदेहविजयस्स बहुमज्झे ॥ २०७०
देवकुरुखेत्तजादा णदी सहस्सा हवंति चुलसीदी । सीदोदापडितीरं पविसंति सहस्स बादालं ॥ २०७१

८४००० ।

अपरविदेहसमुब्भवणदी समग्गा हवंति चउलक्खा । अडदाल च सहस्सा अडतीसा पविसंति सीदोदं ॥२०७२

४४८०३८ ।

जंबूदीवस्स तदो जगदीबिलदारएण सचरिय । पविसइ लवणंबुणिहिं परिवारणईहिं जुत्ता सा ॥ २०७३
रुंदावगाढपहुदी हरिकंतादो भवंति दोगुणिदा । तीए वेतडवेदीउववणसंडाहिरामाए ॥ २०७४
जोयणसहस्समेक्कं णिसहगिरिंदस्स उत्तरे गंतुं । चेट्ठंति जमकसेला सीदोदाउभयपुलिणेसु ॥ २०७५
णामेण य जमकूडो पुव्वम्मि तह णदीए चेट्ठेदि । अवरे मेघंकूडो फुरंतवररयणकिरणोहो ॥ २०७६
दोण्ण[4] पि अंतरालं पंचसया जोयणाणि सेलाणं[5] । दोण्णि सहस्सा जोयण तुंगा मूले सहस्सवित्थारो ॥ २०७७

५०० । २००० । १००० ।

अनन्तर वह नदी उतनेमात्र (दो कोस) अंतरसे सहित हो कुटिलरूपसे विद्युत्प्रभपर्वतकी गुफाके उत्तरमुखसे भद्रशालवनमें प्रवेश करती है ॥ २०६९ ॥

मेरुके बहुमध्यभागको अपना मध्यप्रणिधि करके वह नदी पश्चिममुखसे विदेहक्षेत्रके बहुमध्यमें होकर जाती है ॥ २०७० ॥

देवकुरुक्षेत्रमें उत्पन्न हुई नदियां चौरासी हजार हैं। इनमेंसे ब्यालीस हजार नदियां सीतोदाके दोनों तीरोंमेंसे प्रत्येक तीरमें प्रवेश करती हैं ॥ २०७१ ॥ ८४००० ।

अपरविदेहक्षेत्रमें उत्पन्न हुई सम्पूर्ण नदियां चार लाख अड़तालीस हजार अड़तीस हैं, जो सीतोदामें प्रवेश करती हैं ॥ २०७२ ॥ ४४८०३८ ।

पश्चात् जम्बूद्वीपकी जगतीके बिलद्वारमेंसे जाकर वह नदी परिवारनदियोंसे युक्त होती हुई लवणसमुद्रमें प्रवेश करती है ॥ २०७३ ॥

दो तटवेदियों और उपवनखण्डोंसे अभिराम उस सीतोदानदीका विस्तार व गहराई आदि हरिकान्तानदीसे दूनी है ॥ २०७४ ॥

निषधपर्वतके उत्तरमें एक हजार योजन जाकर सीतोदानदीके दोनों किनारोंपर यमकशैल स्थित हैं ॥ २०७५ ॥

नदीके पूर्वमें प्रकाशमान उत्तम रत्नोंके किरणसमूहसे सहित यमकूट और पश्चिममें मेघकूट है ॥ २०७६ ॥

इन दोनों पर्वतोंका अन्तराल पांचसौ योजनमात्र है। प्रत्येक पर्वतकी ऊंचाई दो हजार योजन और विस्तार मूलमें एक हजार योजनप्रमाण है ॥ २०७७ ॥

५०० । २००० । १००० ।

१ द पविसेवि २ द ब भद्दसालो ३ द ब कूडाण ४ [ दोण्ह ] ५ द ब सेलाणिं.

सत्तसया पण्णासा पत्तेक्कं ताण मज्झविस्थारो । पंचसयजोयणाणि सिहरतले रुंदपरिमाणं ॥ २०७८
७५० । ५०० ।
एदाण परिहीओ विस्थारे तिगुणिदम्मि अदिरित्तो । अवगाढो जमगाणं णियणियउच्छेहचउभागो ॥ २०७९
जमकोवरिं बहुमज्झे पत्तेक्क होंति दिव्वपासादा । पणघणकोसा रुंदा तद्दुगुणुच्छेहसपण्णा ॥ २०८०
१२५ । २५० ।
उच्छेहअद्धवासा सव्वे तवणिज्जरजदरयणमया । धुव्वंतधयवदाया वरतोरणदाररमणिज्जा ॥ २०८१
१२५ ।
जमकगिरीण उवरिं अवरे वि हवंति दिव्वपासादा । उच्छेहवासपहुदिसु उच्छण्णो ताण उवएसो ॥ २०८२
उववणसडेहि जुदा पोक्खरणीकूववाविआरम्मा । फुरिदवररयणदीवा ते पासादा विरायंते ॥ २०८३
पव्वदसरिच्छणामा वितरदेवा वसंति एदेसु । दसकोदंडुत्तुंगा पत्तेक्क एक्कपल्लाऊ ॥ २०८४
सामाणियतणुरक्खा सत्ताणीयाणि परिसतिदयं च । किब्बिसियआभियोगा पइण्णया ताण होंति पत्तेक्कं ॥ २०८५
सामाणियपहुदीण पासादा कणयरजदरयणमया । तद्देवीणं भवणा सोहंति हु णिरुवमायारा ॥ २०८६

उन प्रत्येक पर्वतोका मध्यविस्तार सातसौ पचास योजन और शिखरतलमे विस्तारका प्रमाण पाचसौ योजन है ॥ २०७८ ॥ ७५० । ५०० ।

इनकी परिधिया तिगुणे विस्तारसे अधिक हैं । यमकपर्वतोकी गहराई अपनी उचाईके चतुर्थ भागप्रमाण है ॥ २०७९ ॥

प्रत्येक यमकपर्वतके ऊपर बहुमध्यभागमें पाचके घन अर्थात् एकसौ पचीस कोस विस्तारसे सहित और इससे दूनी उंचाईसे सपन्न दिव्य प्रासाद है ॥ २०८० ॥ १२५ । २५० ।

सुवर्ण, चादी एव रत्नोसे निर्मित, फहराती हुई ध्वजा-पताकाओसे सयुक्त और उत्तम तोरण-द्वारोंसे रमणीय ये सब प्रासाद अपनी उंचाईके अर्धभागप्रमाण विस्तारसे सहित है ॥ २०८१ ॥

१२५ ।

यमकपर्वतोके ऊपर और भी दिव्य प्रासाद हैं । उनकी उचाई व विस्तारादिका उपदेश नष्ट हो गया है ॥ २०८२ ॥

उपवनखण्डोसे सहित, पुष्करिणी, कूप व वापिकाओसे रमणीय, और प्रकाशमान उत्तम रत्नदीपकोंसे संयुक्त वे प्रासाद विराजमान है ॥ २०८३ ॥

इन प्रासादोमें पर्वतोंके सदृश नामवाले व्यन्तरदेव निवास करते है । इनमेंसे प्रत्येक दश धनुष ऊंचे और एक पल्यप्रमाण आयुसे सहित है ॥ २०८४ ॥

उनमेंसे प्रत्येकके सामानिक, तनुरक्ष, सप्तानीक, तीनों पारिषद, किल्विषिक, आभियोग्य और प्रकीर्णक देव होते हैं ॥ २०८५ ॥

सुवर्ण, चादी एवं रत्नोंसे निर्मित सामानिकप्रभृति देवोंके प्रासाद और अनुपम आकारवाले उनकी देवियोंके भवन शोभायमान है ॥ २०८६ ॥

१ द ब दव्व°.

जमकमेघसुराण भवणेहिंतो[1] दिसाए पुव्वाए[2] । एक्केक्क जिणगेहा पंडुगजिणगेहसारिच्छा ॥ २०८७

पंडुगजिणगेहाण मुहमंडवपहुदिवण्णणा सव्वा । जा पुव्वसिंस भणिदा सा जिणभवणाण एदाणं ॥ २०८८

जमकमेघगिरीदो पचसया जोयणाणि गतूण । पंचदहा[3] पत्तेक्क सहस्सदलजोयणतरिदा ॥ २०८९

५०० ।

उत्तरदक्खिणदीहा सहस्समेक्क हवति पत्तेक्क । पचसयजोयणाइ रुदा[4] दसजोयणवगाढा ॥ २०९०

१००० । ५०० । १० ।

णिसहकुरुसूरसुलसा बिज्जूणामेह होति ते पंच । पचाणं बहुमज्झे सीदोदा सा गदा[5] सरिया ॥ २०९१

होंति दहाण मज्झे अंबुजकुसुमाण दिव्वभवणेसु । णियणियदहणामाणं[6] णागकुमाराण वासा[7] वि ॥ २०९२

अवसेसवण्णणाओ जाओ पउमद्दहम्मि भणिदाओ । ताओ च्चिय एदेसुं णादव्वाओ वरदहेसु ॥ २०९३

एक्केक्कस्स दहस्स य पुव्वदिसाए य अवरदिब्भाए । दह दह कचणसेला जोयणसयमेत्तउच्छेहा[8] ॥ २०९४

१०० ।

रुदं मूलम्मि सद पण्णत्तरि जोयणाणि मज्झम्मि । पण्णासा सिहरतले पत्तेक्क कणयसेलाणं[9][10] ॥ २०९५

१०० । ७५ । ५० ।

यमक और मेघ सुरोंके भवनोसे पूर्वदिशामें पाण्डुकवनके जिनमन्दिरसदृश एक एक जिनभवन हैं ॥ २०८७ ॥

पहिले पाण्डुकवनमे स्थित जिनभवनोके मुखमण्डपादिकका जो सब वर्णन किया गया है, वही वर्णन इन जिनभवनोंका भी समझना चाहिये ॥ २०८८ ॥

यमक और मेघगिरिसे आगे पाचसौ योजन जाकर पाच द्रह हैं, जिनमें प्रत्येकके बीच अर्ध सहस्र अर्थात् पाचसौ योजनका अन्तराल है ॥ २०८९ ॥ ५०० ।

प्रत्येक द्रह एक हजार योजनप्रमाण उत्तर-दक्षिण लंबे, पाचसौ योजन चौडे और दश योजन गहरे हैं ॥ २०९० ॥ १००० । ५०० । १० ।

निषध, कुरु (देवकुरु), सूर, सुलस और विद्युत्, ये उन पांच द्रहोंके नाम हैं। इन पांचों द्रहोके बहुमध्यभागमेंसे सीतोदा नदी गई है ॥ २०९१ ॥

द्रहोके मध्यमें कमलपुष्पोके दिव्य भवनोंमें अपने अपने द्रहके नामवाले नागकुमारदेवोंके निवास हैं ॥ २०९२ ॥

अवशेष वर्णनाये जो पद्मद्रहके विषयमें कही गई हैं, वे ही इन उत्तम द्रहोंके विषयमें भी जानना चाहिये ॥ २०९३ ॥

प्रत्येक द्रहके पूर्व और पश्चिम दिग्भागमें एकसौ योजन ऊंचे दश दश कांचनशैल हैं ॥ २०९४ ॥ १०० ।

इन प्रत्येक कनकपर्वतोंका विस्तार मूलमें सौ, मध्यमें पचत्तर और शिखरतलमें पचास योजनप्रमाण है ॥ २०९५ ॥ १०० । ७५ । ५० ।

१ ब भवणेहिंते २ द पुव्वाय. ३ द ब पचदहो. ४ द ब रुदं. ५ द ब रदा. ६ द ब °णामाओ. ७ द णामा, ब णासा ८ द ब जादी पउद्दहम्मि. ९ द ब °उच्छेहो. १० द जणय, ब जाणय.

पणवीसजोयणाइं अवगाढा ते फुरतमणिकिरणा । तिगुणिदणियवित्थारा अदिरित्ता ताण परिहीओ ॥ २०९६

२५ ।

चउतोरणवेदीहिं मूले उवरिम्मि उववणवणेहिं । पोक्खरणीहिं रम्मा कणयगिरी मणहरा सव्वे ॥ २०९७

कणयगिरीण[1] उवरि पासादा कणयरजदरयणमया । णच्चंतधयवदाया कालागरुधूवगंधड्ढा ॥ २०९८

यमकमेघगिरि व्व कंचणसेलाण वण्णण सेस । णवरि विसेसो कंचणणामवेंतराणं[2] वासेदे ॥ २०९९

दुसहस्सजोयणाणि बाणउदी दो कलाउ पविहत्ता । उणवीसेहिं गच्छिय विज्जुदहादो[3] य उत्तरे भागे ॥२१००

२०९२ । क $\frac{२}{१९}$ ।

चेट्ठेदि दिव्ववेदी जोयणकोसद्धउदयवित्थारा । पुव्वावरभाएसु सलग्गा गयदंतसेलाण ॥ २१०१

जो १ । को $\frac{१}{२}$ ।

चरियट्टालयविउला बहुतोरणदारसंजुदा रम्मा । दारोवरिमतलेसु सा जिणभवणेहिं सपुण्णा ॥ २१०२

पुव्वावरभाएसुं सीदोदणदीए भद्दसालवणे । सिद्धिकयजणसेला णामेणं दिग्गइंदित्ति[5] ॥ २१०३

जोयणसयमुत्तुंगा तेत्तियपरिमाणमूलवित्थारा । उस्सेहतुरिमगाढा पण्णासा सिहरविक्खंभो ॥ २१०४

१०० । १०० । २५ । ५० ।

प्रकाशमान मणिकिरणोंसे सहित वे पर्वत पच्चीस योजन गहरे हैं । इनकी परिधियां अपने तिगुणे विस्तारसे अधिक हैं ॥ २०९६ ॥ २५ ।

ये सब मनोहर कनकगिरि मूलमें व ऊपर चार तोरणवेदियों, वन-उपवनों और पुष्करिणियोंसे रमणीय हैं ॥ २०९७ ॥

कनकगिरियोंके ऊपर सुवर्ण, चांदी एवं रत्नोंसे निर्मित, नाचती हुई ध्वजापताकाओंसे सहित और कालागरु धूपकी गन्धसे व्याप्त प्रासाद हैं ॥ २०९८ ॥

कांचनशैलोंका शेष वर्णन यमक और मेघगिरिके समान है । विशेषता केवल इतनी है कि ये पर्वत कांचन नामक व्यन्तर देवोंके निवास हैं ॥ २०९९ ॥

विद्युत्द्रहसे उत्तरकी ओर दो हजार बानबै योजन और उन्नीससे विभक्त दो कलाप्रमाण ( २०९२$\frac{२}{१९}$ ) जाकर एक योजन ऊंची, अर्ध कोसप्रमाण विस्तारसे सहित और पूर्व-पश्चिम भागोंमें गजदन्तपर्वतोंसे संलग्न दिव्य वेदी स्थित है ॥ २१००–२१०१ ॥ यो. १ । को. $\frac{१}{२}$ ।

वह वेदी विपुल मार्ग और अट्टालयोंसे सहित, बहुत तोरणद्वारोंसे संयुक्त और द्वारोंके उपरिम भागोंमें स्थित जिनभवनोंसे परिपूर्ण है ॥ २१०२ ॥

भद्रशालवनके भीतर सीतोदानदीके पूर्व-पश्चिम भागोंमें सिद्धिक ( स्वस्तिक ) और अंजन नामक दिग्गजेन्द्र पर्वत हैं ॥ २१०३ ॥

ये पर्वत एकसौ योजन ऊंचे, इतने ही प्रमाण मूलविस्तारसे सहित और उंचाईके चतुर्थ भागप्रमाण पृथिवीमें गहरे हैं । तथा इनका शिखरविस्तार पचास योजनमात्र है ॥ २१०४ ॥

१०० । १०० । ५० । २५ ।

१ द ब कणयमईण. २ द ब णामा वेंतर पि. ३ द ब उज्झदहादो. ४ द ब बिरदा. ५ द ब दिग्गदिंदित्ति.

पुव्वं पिव वणसडा मूले उवरिम्मि दिग्गयाण[1] पि । वरवेदीदारजुदा समतदो सुदरा होंति ॥ २१०५
एदाण परिहीओ वासेणं तिगुणिदेण अधियाओ । ताण उवरिम्मि दिव्वा पासादा कणयरयणमया ॥ २१०६
पणघणकोसायामा तद्दलवासा हवंति पत्तेक्कं । सव्वे सरिसुच्छेहा वासेण दिवड्ढगुणिदेण ॥ २१०७

१२५ । १२५/२ । ३७५/४ ।

एदेसु भवणेसु कीडेदि जमो त्ति वाहणो देवो । सक्कस्स विकुव्वंतो एरावदहत्थिरूवेण ॥ २१०८
तत्तो सीदोदाए पच्छिमतीरे जिणिदपासादो[2] । मंदरदक्खिणभागे तिहुवणचूडामणीणामो ॥ २१०९
उच्छेहवासपहुदि पडुगजिणणाहमंदिराहितो[3] । मुहमंडवमधिठाणप्पहुदि[4] च चउग्गुण तस्स ॥ २११०
मदरपच्छिमभागे सीदोदणदीए उत्तरे तीरे । चेट्ठदि जिणिंदभवण[5] पुव्व पिव वण्णेहिं जुदं ॥ २१११
सीदोदवाहिणीए दक्खिणतीरम्मि भद्दसालवणे । चेट्ठेदि कुमुदसेल[6] उत्तरतीरे पलासगिरी ॥ २११२
एदाओ वण्णणाओ सयलाओ दिग्गइदसरिसाओ । णवरि विसेसो एसो वासो वरुणस्स[7] उत्तरिदस्स ॥२११३

इन दिग्गजपर्वतोंके ऊपर व मूलमे पहिलेके ही समान उत्तम वन-वेदीद्वारोंसे सयुक्त और सब ओर सुन्दर वनखण्ड है ॥ २१०५ ॥

इनकी परिधिया तिगुणे विस्तारसे अधिक हैं । उन पर्वतोके ऊपर सुवर्ण और रत्नमय दिव्य प्रासाद हैं ॥ २१०६ ॥

इन सबमे प्रत्येक प्रासाद पाचके घन अर्थात् एकसौ पच्चीस कोसप्रमाण लवे, इससे आधे विस्तारसे सहित और डेढगुणे विस्तारके सदृश ऊचे है ॥ २१०७ ॥ १२५ । १२५/२ । ३७५/४ ।

इन भवनोंमे सौधर्म इन्द्रका यम नामक वाहनदेव क्रीडा किया करता है । यह देव ऐरावतहाथीके रूपसे विक्रिया करता है ॥ २१०८ ॥

इसके आगे मन्दरपर्वतके दक्षिण भागमे सीतोदानदीके पश्चिम किनारेपर त्रिभुवनचूडामणि नामक जिनेन्द्रप्रासाद है ॥ २१०९ ॥

उस जिनेन्द्रप्रासादकी उचाई व विस्तारप्रभृति तथा मुखमण्डप व अधिष्ठानप्रभृति पाण्डुक-वनके जिनेन्द्रमन्दिरोंसे चौगुणे हैं ॥ २११० ॥

मन्दरपर्वतके पश्चिम भागमें सीतोदानदीके उत्तर किनारेपर पूर्वके ही समान वर्णनोंसे युक्त जिनेन्द्रभवन स्थित है ॥ २१११ ॥

भद्रशालवनमें सीतोदानदीके दक्षिण किनारेपर कुमुदशैल और उत्तर किनारेपर पलाश-गिरि स्थित है ॥ २११२ ॥

ये सम्पूर्ण वर्णनायें दिग्गजेन्द्रपर्वतोके सदृश हैं । विशेष केवल यह है कि यहा उत्तरेन्द्रके लोकपाल वरुणका निवास है ॥ २११३ ॥

१ द ब दिग्गदाण २ द ब ॰पासादा. ३ द ब ॰जिणणाम॰. ४ द ब मुहमडलमदिवास पहुदि. ५ द जिणदभवण. ६ द ब कुणदिसेल. ७ द ब एसो वरुणेसु.

तत्तो पच्छिमभागे कणयमया भद्दसालवणवेदी । णीलणिसहाचलाणं उववणवेदीए[1] सलग्गा ॥ २११४
तेत्तीससहस्साइं जोयणया छस्सयाइं चुलसीदी । उणवीसहिदाओ चउक्कलाओ वेदीए दीहत्तं ॥ २११५
उवरिम्मि णीलगिरिणो दिव्वदहो केसरि त्ति विक्खादो । तस्स य दक्खिणदारेणं गच्छदि वरणई सीदा ॥ २११६
सीदोदाय सरिच्छा पडिऊण सीदकुंडउवरिम्मि[2] । तद्दक्खिणदारेण णिक्कामदि दक्खिणमुहेण ॥ २११७
णिक्कमिदूण वच्चदि दक्खिणभागेण जाव मेरुगिरिं । दोकोसेहिमपाविय पुव्वमुही वलदि तत्तिअंतरिदा ॥ २११८
सेलम्मि[3] मालवंते गुहाए दक्खिणमुहाए पविसेदि । णिस्सरिदूण गच्छदि कुटिला[4] य मेरुमज्झंत ॥ २११९
तग्गिरिमज्झपदेसं णियमज्झपदेसपणिधिय कट्टु[5] । पुव्वमुहेण गच्छदि पुव्वविदेहस्स बहुमज्झे ॥ २१२०
जंबूदीवस्स तदो जगदीबिलदारएण संचरियं । परिवारणदीहि जुदा पविसदि लवणण्णवं सीदा ॥ २१२१
रुंदावगाढपहुदि तह वेदीउववणादिकं सव्वं । सीदोदासारिच्छं सीदणदीए वि णादव्वं[6] ॥ २१२२
णीलाचलदक्खिणदो एक्कं गंतूण जोयणसहस्सं । सीदादोपासेसु चेट्ठंते दोण्णि जमकगिरी ॥ २१२३
१००० ।

इसके आगे पश्चिम भागमें नील व निषध पर्वतकी उपवनवेदीसे संलग्न सुवर्णमय भद्रशालवनवेदी है ॥ २११४ ॥

वेदीकी लंबाई तेतीस हजार छहसौ चौरासी योजन और उन्नीससे भाजित चार कला-प्रमाण है ॥ २११५ ॥

नीलपर्वतके ऊपर केसरी नामसे प्रसिद्ध दिव्य द्रह है । उसके दक्षिणद्वारसे सीता नामक उत्तम नदी निकलती है ॥ २११६ ॥

सीतानदी सीतोदाके समान ही सीताकुंडमें गिरकर दक्षिणमुख होती हुई उसके दक्षिणद्वारसे निकलती है ॥ २११७ ॥

कुंडसे निकलकर वह नदी मेरुपर्वत तक दक्षिणकी ओरसे जाती हुई दो कोसोंसे उस मेरुपर्वतको न पाकर उतनेमात्र अन्तरसहित पूर्वकी ओर मुड जाती है ॥ २११८ ॥

उक्त नदी माल्यवतपर्वतकी दक्षिणमुखवाली गुफामें प्रवेश करती है । पश्चात् उस गुफामेंसे निकलकर कुटिलरूपसे मेरुपर्वतके मध्यभाग तक जाती है ॥ २११९ ॥

उस पर्वतके मध्यभागको अपना मध्यप्रदेशप्रणिधि करके वह सीतानदी पूर्वविदेहके ठीक बीचमेंसे पूर्वकी ओर जाती है ॥ २१२० ॥

अनन्तर जम्बूद्वीपकी जगतीके बिलद्वारमेंसे जाकर वह सीतानदी परिवारनदियोंसे युक्त होती हुई लवणसमुद्रमें प्रवेश करती है ॥ २१२१ ॥

सीतानदीका विस्तार व गहराई आदि तथा उसकी वेदी और उपवनादिक सब सीतोदाके सदृश ही जानना चाहिये ॥ २१२२ ॥

नीलपर्वतके दक्षिणमें एक हजार योजन जाकर सीताके दोनों पार्श्वभागोंमें दो यमकगिरि स्थित हैं ॥ २१२३ ॥ १००० ।

---

१ ब वेदीओ. २ द ब सीदकुंड°. ३ द ब सीलम्मि. ४ ब कुटिलाया. ५ द ब कूडो. ६ द ब णादव्वा.

पुव्वस्सि चित्तणगो[1] पच्छिमभाए विचित्तकूडो[2] य । जमकमेघगिरि व्व सव्वं चिय वण्णणं ताण ॥ २१२४
जमकगिरिदाहिंतो पचसया जोयणाणि गंतूण । पंच दहा पत्तेक्क सहस्सदलजोयणतरिदा ॥ २१२५
५०० ।
णीलकुरुइंदुएरावदा[3] य णामेहि मालवतो य । ते[4] दिव्वदहा णिसहद्दहादिवरवण्णणेहि जुदा ॥ २१२६
दुसहस्सा बाणउदी जोयण दोभाग ऊणवीसहिदा । चरिमद्दहादो दक्खिणभागे[5] गतूण होदि वरवेदी ॥२१२७
पुव्वावरभाएसु सा गयदताचलाण सलग्गा । इगिजोयणमुत्तुगा जोयणअट्ठंसवित्थारा[6] ॥ २१२८
जो १ । द १०००।[7]
चरिय[8]ट्टालयपउरा सा वेदी विविहधयवडेहि जुदा । दारोवरिमठिदेहिं[9] जिणिदभवणेहिं रमणिज्जा ॥ २१२९
वरभद्दसालमज्झे सीदादुतडेसु दिग्गइंदगिरी । रोचणवतसकूडे सत्थियगिरि[10]वण्णणेहि जुदा ॥ २१३०
णवरि विसेसो एक्को ईसाणिदस्स वाहणो[11] देवो । णामेण वइसमणो तेसु लीलाए चेट्ठेदि ॥ २१३१
सीदातरगिणीए पुव्वम्मि तदो जिणिदपासादो । मदरउत्तरपासे गयदतब्भतरे होदि ॥ २१३२

सीताके पूर्वमे चित्रनग और पश्चिम भागमे विचित्रकूट है । इनका सब वर्णन यमक और मेघगिरिके सदृश ही समझना चाहिये ॥ २१२४ ॥

यमकपर्वतोके आगे पाचसौ योजन जाकर पाच द्रह हैं, जिनमेसे प्रत्येक अर्ध सहस्र अर्थात् पाचसौ योजनप्रमाण दूरीपर है ॥ २१२५ ॥ ५०० ।

नील, कुरु ( उत्तरकुरु ), चन्द्र, ऐरावत और माल्यवन्त, ये उन दिव्य द्रहोंके नाम हैं । ये दिव्य द्रह निषधद्रहादिकके उत्तम वर्णनोंसे युक्त हैं ॥ २१२६ ॥

अन्तिम द्रहसे दो हजार बानबै योजन और उन्नीससे भाजित दो भागप्रमाण जाकर दक्षिणभागमें उत्तम वेदी है ॥ २१२७ ॥

वह वेदी पूर्व-पश्चिम भागोमें गजदन्तपर्वतोसे सलग्न, एक योजन ऊची और योजनके आठवें भागप्रमाण विस्तारसे सहित है ॥ २१२८ ॥ यो. १ । दं. १००० ।

प्रचुर मार्ग व अट्टालिकाओसे सहित और नाना प्रकारकी ध्वजा-पताकाओंसे सयुक्त वह वेदी द्वारोंके उपरिम भागोमे स्थित जिनेन्द्रभवनोंसे रमणीय है ॥ २१२९ ॥

उत्तम भद्रशालवनके मध्यमे सीतानदीके दोनों किनारोंपर स्वस्तिक [ व अजन ] गिरिके समान वर्णनोसे युक्त रोचन व अवतसकूट नामक दिग्गजेन्द्रगिरि है ॥ २१३० ॥

विशेषता केवल एक यही है कि उन भवनोंमें ईशानेन्द्रका वैश्रवण नामक वाहनदेव लीलासे निवास करता है ॥ २१३१ ॥

गजदन्तके अभ्यन्तर भागमें सीतानदीके पूर्व और मन्दरपर्वतके उत्तरपार्श्वभागमें जिनेन्द्रप्रासाद स्थित है ॥ २१३२ ॥

१ द ब चेत्तणगो. २ द ब विचित्तकूडा. ३ द ब °कुरुद्दहएवावदा ४ ब ते दिव्व°. ५ द ब भागा ६ द ब अद्धस° ७ द ब द ४०००। ८ ब वरियट्टालय° ९ द दारोवरिमरिदेहिं, ब दारोपरमतलेहिं. १० द ब रावणतवस्स कूडेसट्ठिगिरि°. ११ द ब वाहणा.

सीदाए दक्खिणए जिणभवण भद्दसालवणमज्झे । मदरपुव्वदिसाए पुव्वोदिदवण्णणाजुत्त[1] ॥ २१३३
सीदाणदिए तत्तो उत्तरतीरम्मि दक्खिणे तीरे । पुव्वोदिदकमजुत्ता पउमोत्तरणीलदिग्गइदाओ ॥ २१३४
णवरि विसेसो एक्को सोमो णामेण चेट्ठदे तेसु । सोहम्मिंदस्स तहा वाहणदेओ जमो णाम ॥ २१३५
मेरुगिरिपुव्वदक्खिणपच्छिमए उत्तरम्मि पत्तेक्क । सीदासीदोदाए पच दहा केइ इच्छंति ॥ २१३६
ताण उवदेसेण य एक्केक्कदहस्स दोसु तीरेसु । पण पण कचणसेला पत्तेक्क होति णियमेण ॥ २१३७
[ पाठान्तरम् । ]
मदरगिरिददक्खिणविभागगदभद्दसालवेदीदो । दक्खिणभायम्मि पुढं णिसहस्स य उत्तरे भागे ॥ २१३८
विज्जुप्पहपुव्वदिसा सोमणसादो य पच्छिमे भागे । पुव्वावरतीरेसु सीदोदे होदि देवकुरू ॥ २१३९
णिसहवणवेदिपासे तस्स य पुव्वावरेसु दीहत्त । तेवण्णसहस्साणि जोयणमाण विणिद्दिट्ठ ॥ २१४०
अट्ठसहस्सा चउसयचउतीसा मेरुदक्खिणदिसाए । सिरिभद्दसालवेदियपासे तक्खेत्तदीहत्तं ॥ २१४१
८४३४ ।
एक्करससहस्साणि पचसया जोयणाणि बाणउदी । उणवीसहिदा दुकला तस्सुत्तरदक्खिणे रुंदो ॥ २१४२
११५९२ । $\frac{२}{१९}$ ।

भद्रशालवनके मध्यमे सीताके दक्षिण और मन्दरकी पूर्वदिशामे पूर्वोक्त वर्णनासे सहित जिनभवन है ॥ २१३३ ॥

इसके आगे सीतानदीके उत्तर और दक्षिण किनारोपर पूर्वोक्त क्रमसे युक्त पद्मोत्तर और नील नामक दिग्गजेन्द्र पर्वत स्थित है ॥ २१३४ ॥

यहा विशेषता एक यह है कि उन पर्वतोपर सौधर्म इन्द्रके सोम और यम नामक वाहन-देव रहते है ॥ २१३५ ॥

कितने ही आचार्य मेरुपर्वतके पूर्व, दक्षिण, पश्चिम और उत्तर, इनमेंसे प्रत्येक दिशामें सीता तथा सीतोदानदीके पाच द्रहोको स्वीकार करते हैं ॥ २१३६ ॥

उनके उपदेशसे एक एक द्रहके दोनो किनारोंमेसे प्रत्येक किनारेपर नियमसे पाच पांच कांचनशैल हैं ॥ २१३७ ॥ [ पाठान्तर । ]

मन्दरपर्वतके दक्षिणभागमे स्थित भद्रशालवेदीसे दक्षिण, निषधसे उत्तर, विद्युत्प्रभके पूर्व और सौमनसके पश्चिम भागमें सीतोदाके पूर्व-पश्चिम किनारोपर देवकुरु है ॥ २१३८–२१३९ ॥

निषधपर्वतकी वनवेदीके पासमें उसकी पूर्व-पश्चिम लबाई तिरेपन हजार योजनप्रमाण बतलाई गई है ॥ २१४० ॥

मेरुकी दक्षिणदिशामे श्रीभद्रशालवेदीके पास उस क्षेत्रकी लंबाई आठ हजार चारसौ चौंतीस योजनमात्र है ॥ २१४१ ॥ ८४३४ ।

उसका विस्तार उत्तर-दक्षिणमे ग्यारह हजार पांचसौ बानबै योजन और उन्नीससे भाजित दो कलामात्र है ॥ २१४२ ॥ ११५९२ $\frac{२}{१९}$ ।

१ द ब जुत्ता.

पणुवीससहस्साइं णवसयइगिसीदिजोयणा रुंदो । दोगयदंतसमीवे वक्करूवेण णिद्दिट्ठं ॥ २१४३

२५९८१ ।

णिसहवरवेदिवारणदंताचलपासकुंडणिस्सरिदा । चउसीदिसहस्साणि णदीउ पविसंति[1] सीदोदं ॥ २१४४

८४००० ।

सुसमसुसमम्मि काले जा भणिदा वण्णणा विचित्तयरा । सा हाणीए विहीणा एदस्सिं[2] णिसहसेले य ॥२१४५

णिसहस्सुत्तरपासे पुव्वाए दिसाए विज्जुपहगिरिणो । सीदोदवाहिणीए पच्छिमदिसाए भागम्मि ॥ २१४६

मंदरगिरिदणइरिदिभागे खेत्तम्मि देवकुरुणामे । सम्मलिरुक्खाण[3] थलं रजदमयं चेट्ठदे रम्मं ॥ २१४७

पंचसयजोयणाणि हेट्ठतले तस्स होदि वित्थारो । पण्णारस परिहीए एकसीदिजुदा य तस्सधिया ॥ २१४८

५०० । १५८१ ।

मज्झिमउदयपमाणं अट्ठ चिय जोयणाणि एदस्स । सव्वंतेसु उदओ दो दो[4] कोस पुढ होदि ॥ २१४९

८ । २ ।

सम्मलिरुक्खाण थलं तिण्णि वणा वेढिदूण चेट्ठंति । विविहवररुक्खछण्णा देवासुरमिहुणसंकिण्णा ॥२१५०

उवरि थलस्स चेट्ठदि समंतदो वेदिया सुवण्णमई । दारोवरिमतलेसु जिणिंदभवणेहिं संपुण्णा ॥ २१५१

दोनो गजदन्तोंके समीपमें उसका विस्तार वक्ररूपसे पच्चीस हजार नौसौ इक्यासी योजनप्रमाण निर्दिष्ट किया गया है ॥ २१४३ ॥ २५९८१ ।

निषधपर्वतकी उत्तम वेदी और गजदन्तपर्वतोंके पासमें स्थित कुण्डोंसे निकली हुई चौरासी हजार नदियां सीतोदानदीमें प्रवेश करती हैं ॥ २१४४ ॥ ८४००० ।

सुषमसुषमाकालके विषयमें जो विचित्रतर वर्णन किया गया है, वही वर्णन हानिसे रहित इस निषधशैलसे परे देवकुरुक्षेत्रमें समझना चाहिये ॥ २१४५ ॥

देवकुरुक्षेत्रके भीतर निषधपर्वतके उत्तरपार्श्वभागमें, विद्युत्प्रभपर्वतसे पूर्वदिशामें, सीतोदानदीकी पश्चिमदिशामें और मन्दरगिरिके नैऋत्यभागमें रमणीय रजतमय शाल्मलीवृक्षोंका स्थल स्थित है ॥ २१४६-२१४७ ॥

उसका विस्तार नीचे पांचसौ योजन और परिधि पन्द्रहसौ इक्यासी योजनसे अधिक है ॥ २१४८ ॥ ५०० । १५८१ ।

इसकी मध्यम उंचाईका प्रमाण आठ योजन और सबके अन्तमें पृथक् पृथक् दो दो कोसमात्र है ॥ २१४९ ॥ यो० ८ । को० २ ।

विविध प्रकारके उत्तम वृक्षोंसे व्याप्त और सुरासुरयुगलोंसे संकीर्ण तीन वन शाल्मलीवृक्षोंके स्थलको वेष्टित करके स्थित हैं ॥ २१५० ॥

स्थलके ऊपर चारों ओर द्वारोंके उपरिम भागमें स्थित जिनेन्द्रभवनोंसे परिपूर्ण सुवर्णमय वेदिका स्थित है ॥ २१५१ ॥

१ द ब पविसत्त. २ द ब एदासिं. ३ द सबलि°. ४ द दोद्दो.

अडजोयणउत्तुंगो बारसचउमूलउड्डुवित्थारो । समवट्टो रजदमओ पीढो वेदीए मज्झम्मि ॥ २१५२

८ । १२ । ४ ।

तस्स बहुमज्झदेसे सपादपीढो य सम्मलीरुक्खो । सुप्पहणामो बहुविहवररयणुज्जोयसोहिल्लो ॥ २१५३

उच्छेहजोयणेण अट्ठं चिय जोयणाणि उत्तुंगो । तस्सावगाढभागो वज्जमओ दोण्णि कोसाणि ॥ २१५४

८ । २ ।

सोहेदि तस्स खंधो[1] फुरतवरकिरणपुस्सरागमओ । इगिकोसबहलजुत्तो जोयणजुगमेत्तउत्तुंगो ॥ २१५५

को १ । २ ।

जेट्ठाओ साहाओ चत्तारि हवंति चउदिसाभाए । छज्जोयणदीहाओ तेत्तियमेत्तंतराउ पत्तेक्कं ॥ २१५६

६ । ६ ।

साहासुं पत्ताणि मरगयवेरुलियणीलइंदाणि । विविहाइं कक्केयणचामीयरविद्दुममयाणि ॥ २१५७

सम्मलितरुणो अंकुरकुसुमफलाणि विचित्तरयणाणि । पणवण्णसोहिदाणि णिरुवमरूवाणि रेहंति ॥ २१५८

जीउप्पत्तिलयाणं कारणभूदो अणाइणिहैणो सो । सम्मलिरुक्खो[3] चामरकिंकिणिघंटादिकयसोहो[4] ॥ २१५९

इस वेदीके मध्यभागमें आठ योजन ऊंचा और मूलमें बारह तथा ऊपर चार योजन-प्रमाण विस्तारसे सहित समवृत्त रजतमय पीठ है ॥ २१५२ ॥ ८ । १२ । ४ ।

उस पीठके बहुमध्यभागमें पादपीठसहित और बहुत प्रकारके उत्कृष्ट रत्नोंके उद्योतसे सुशोभित सुप्रभ नामक शाल्मलीवृक्ष स्थित है ॥ २१५३ ॥

वह वृक्ष उत्सेधयोजनसे आठ योजन ऊंचा है । उसका वज्रमय अवगाढभाग दो कोसमात्र है ॥ २१५४ ॥ यो. ८ । को. २ ।

उस वृक्षका एक कोस बाहल्यसे सहित, दो योजनमात्र ऊंचा और प्रकाशमान उत्तम किरणोंसे संयुक्त पुष्परागमय ( पुखराजमय ) स्कन्ध शोभायमान है ॥ २१५५ ॥

को. १ । यो. २ ।

इस वृक्षकी चारों दिशाओंमें चार महाशाखायें हैं । इनमेंसे प्रत्येक शाखा छह योजन लंबी और इतनेमात्र अन्तरसे सहित है ॥ २१५६ ॥ ६ । ६ ।

शाखाओंमें मरकत, वैडूर्य, इन्द्रनील, कर्केतन, सुवर्ण और मूंगेसे निर्मित विविध प्रकारके पत्ते हैं ॥ २१५७ ॥

शाल्मलीवृक्षके विचित्र रत्नस्वरूप और पांच वर्णोंसे शोभित अनुपम रूपवाले अंकुर, फूल एवं फल शोभायमान हैं ॥ २१५८ ॥

वह शाल्मलीवृक्ष स्वयं अनादिनिधन होकर भी जीवोंकी उत्पत्ति एवं नाशका कारण होता हुआ चामर, किंकिणी और घंटादिसे शोभायमान है ॥ २१५९ ॥

---

१ द ब खदा. २ द ब °णिहणा. ३ द ब °रुक्खा. ४ द ब °किंकिणिपारादिकयसोहा.

तद्दक्खिणसाहाए जिणिंदभवणं विचित्तरयणमयं । चउहिदतिकोसउदयं कोसायामं तदद्धवित्थारं ॥ २१६०

३/४ । को १ । १/२ ।

जं पंडुगजिणभवणे भणियं णिस्सेसवण्णणं किं पि । एदस्सिं णादव्वं सुरदुंदुभिसद्दगहिरयरे[1] ॥ २१६१

सेसासु साहासु कोसायामा तदद्धविक्खंभा[3] । पादोणकोसतुंगा हवंति एक्केक्कपासादा ॥ २१६२

को १ । १/२ । ३/४ ।

चउतोरणवेदिजुदा रयणमया विविहदिव्वधूवघडा । पज्जलतरयणदीवा ते सव्वे धयवडाइण्णा ॥ २१६३

सयणासणपमुहाणि भवणेसु णिम्मलाणि विरजाणि । पकिदिमउवाणि तणुमणणयणाणंदणसरूवाणि ॥ २१६४

चेट्ठदि तेसु पुरेसु वेणू णामेण वेंतरो देओ । बहुविहपरिवारजुदो दुइज्जओ वेणुधारि त्ति ॥ २१६५

सम्मद्दंसणसुद्धा सम्माइट्ठीण वच्छला दोण्णि । ते दसचाउत्तुंगा पत्तेक्कं पल्लएक्काऊ ॥ २१६६

सम्मलिदुमस्स बारस समंतदो होंति दिव्ववेदीओ । चउगोउरजुत्ताओ फुरंतवररयणसोहाओ ॥ २१६७

उस्सेधगाउदेणं[4] बेगाउदमेत्तउस्सिदा ताओ । पंचसया चावाणि रुंदेणं होंति वेदीओ ॥ २१६८

उसकी दक्षिण शाखापर चारसे भाजित तीन कोसप्रमाण ऊंचा, एक कोस लंबा और लंबाईसे आधे विस्तारवाला विचित्र रत्नमय जिनभवन है ॥ २१६० ॥ को. $\frac{3}{4}$ । १ । $\frac{1}{2}$ ।

पाण्डुकवनमें स्थित जिनभवनके विषयमें जो कुछ भी वर्णन किया गया है वही सम्पूर्ण वर्णन देवदुंदुभी बाजोंके शब्दोंसे अतिशय गम्भीर इस जिनेन्द्रभवनके विषयमें भी जानना चाहिये ॥ २१६१ ॥

अवशिष्ट शाखाओंपर एक कोस लंबे, इससे आधे विस्तारवाले और पौन कोस ऊंचे एक एक प्रासाद है ॥ २१६२ ॥ को. १ । $\frac{1}{2}$ । $\frac{3}{4}$ ।

वे सब रत्नमय प्रासाद चार तोरणवेदियोंसे सहित, विविध प्रकारके दिव्य धूपघटोंसे संयुक्त, जलते हुए रत्नदीपकोंसे प्रकाशमान और ध्वजा-पताकाओंसे व्याप्त है ॥ २१६३ ॥

इन भवनोंमें निर्मल, धूलिसे रहित, शरीर, मन एवं नयनोंको आनन्ददायक और स्वभावसे मृदुल शय्यायें व आसनादिक स्थित है ॥ २१६४ ॥

उन पुरोंमें बहुत प्रकारके परिवारसे सहित वेणु नामक व्यन्तर देव और द्वितीय वेणुधारी देव रहता है ॥ २१६५ ॥

सम्यग्दर्शनसे शुद्ध और सम्यग्दृष्टियोंसे प्रेम करनेवाले उन दोनों देवोंमेंसे प्रत्येक दश धनुष ऊंचे व एक पल्यप्रमाण आयुसे सहित हैं ॥ २१६६ ॥

शाल्मलीवृक्षके चारों तरफ चार गोपुरोंसे युक्त और प्रकाशमान उत्तम रत्नोंसे सुशोभित बारह दिव्य वेदियां हैं ॥ २१६७ ॥

वे वेदियां उत्सेधकोससे दो कोसमात्र ऊंची और पांचसौ धनुषप्रमाण विस्तारसे सहित है ॥ २१६८ ॥

१ द ब एदेसिं. २ द ब गहिरयरो. ३ द ब °विक्खभो. ४ द उस्सेण गाउदेण, ब उस्सेण गाउदोणं.

कुलगिरिसरिया सुप्पहणामस्स य सम्मलिदुमस्स । चेट्ठदि उववणसडाइण्णो स[1] खु सम्मलीरुक्खो ॥ २१६९

तत्तो बिदिया भूमी उववणसडेहि विविहकुसुमेहि । पोक्खरणीवावीहि सारसपहुदीहि रमणिज्जा ॥ २१७०

बिदिय व तदियभूमी णवरि विसेसो विचित्तरयणमया । अट्ठुत्तरसयसम्मलिरुक्खा तीए समंतेण ॥ २१७१

अद्धेण पमाणेण ते सव्वे होंति सुप्पहाहिंतो । एदेसु चेट्ठते वेणुदुगाण महामण्णा[2] ॥ २१७२

तदिय व तुरिमभूमी चउतोरणउवरिसम्मलीरुक्खा । पुव्वदिसाए तेसु चउदेवीओ य वेणुजुगलस्स ॥ २१७३

४ । २ । २ ।

तुरिम व पंचम[3]मही णवरि विसेसो ण सम्मलीरुक्खो[4] । तत्थ भवंति विचित्ता वावीओ विविहरूवाओ[5] ॥ २१७४

छट्ठीए वणसडो सत्तमभूमीए चउदिसाभागे । सोलससहस्सरुक्खा वेणुजुगस्सगरक्खाण ॥ २१७५

८००० । ८००० ।

सामाणियदेवाणं चत्तारो होंति सम्मलिसहस्सा । पवणेसाणदिसासुं उत्तरभागम्मि वेणुजुगलस्स ॥ २१७६

२००० । २००० ।

बत्तीससहस्साणि सम्मलिरुक्खाणि अणलदिब्भाए । भूमीए णवमीए अब्भतरदेवपरिसाण ॥ २१७७

१६००० । १६००० ।

इसप्रकार कुलगिरिवेदिकासदृश ही ये सुप्रभ नामक शाल्मलीवृक्षकी वेदिकायें है । वह शाल्मलीवृक्ष ( प्रथम वेदिकाके भीतर ) उपवनखडोसे आकीर्ण स्थित है ॥ २१६९ ॥

इसके आगे द्वितीय भूमि विविध प्रकारके फूलोवाले उपवनखण्डो, पुष्करिणियों, वापियो और सारसादिकोंसे रमणीय है ॥ २१७० ॥

द्वितीय भूमिके समान तृतीय भूमि भी है । परन्तु विशेपता केवल यह है कि तृतीय भूमिमे चारो ओर विचित्र रत्नोसे निर्मित एकसौ आठ शाल्मलीवृक्ष है ॥ २१७१ ॥

वे सब वृक्ष सुप्रभवृक्षकी अपेक्षा आधे प्रमाणसे सहित है। इनके ऊपर वेणु और वेणुधारी इन दोनोंके महामान्य देव निवास करते हैं ॥ २१७२ ॥

तृतीय भूमिके समान चतुर्थ भूमि भी है । इसकी पूर्वदिशामें चार तोरणोपर शाल्मलीवृक्ष हैं, जिनपर वेणुयुगलकी चार देविया रहती है ॥ २१७३ ॥ ४ । २ । २ ।

चतुर्थ भूमिके समान पाचवी भूमि भी है। विशेष केवल यह है कि इस भूमिमे शाल्मलीवृक्ष तो नही है, परन्तु विविध रूपवाली विचित्र वापिया है ॥ २१७४ ॥

छठी भूमिमें वनखण्ड और सातवीं भूमिके भीतर चारो दिशाओमे वेणुयुगलके अंगरक्षक देवोके सोलह हजार वृक्ष है ॥ २१७५ ॥ ८००० । ८००० ।

[ आठवीं भूमिमे ] वायव्य, ईशान और उत्तरदिशाभागमे वेणुयुगलके सामानिक देवोके चार हजार शाल्मलीवृक्ष हैं ॥ २१७६ ॥ २००० । २००० ।

नववीं भूमिके भीतर अग्निदिशामे अभ्यन्तर पारिषद देवोके बत्तीस हजार शाल्मलीवृक्ष है ॥ २१७७ ॥ १६००० । १६००० ।

---

१ द ब सडा अण्णेण. २ द ब महारण्णा. ३ द ब पचमहिव. ४ द ब रुक्खं. ५ द विविहरूवाणि.

पुह पुह वीससहस्सा सम्मलिरुक्खाण दक्खिणे भागे। दसमखिदीए मज्झिमपरिससुराण च वेणुजुगे ॥२१७८

२०००० । २०००० ।

पुह चउवीससहस्सा सम्मलिरुक्खाण णइरिदिविभागे। एक्कारसममहीए बाहिरपरिसामराण दोण्ण वि ॥२१७९

२४००० । २४००० ।

सत्तेसु य अणिएसु अधिवइदेवाण सम्मलीरुक्खा । बारसमाए महीए सत्त च्चिय पच्छिमदिसाए ॥ २१८०

७ ।

लक्ख चालसहस्सा वीसुत्तरसयजुदा य ते सव्वे । रम्मा अणाइणिहणा समिलिदा[1] सम्मलीरुक्खा ॥ २१८१

१४०१२० ।

तोरणवेदीजुत्ता सपादपीढा अकिट्टिमायारा । वररयणखचिदसाहा सम्मलिरुक्खा विरायंति ॥ २१८२

वज्जिदणीलमरगयरविकतमयककतपहुदीहिं । णिण्णासिअधयार सुप्पहरुक्खस्स भादि थल[2] ॥ २१८३

सुप्पहथलस्स[3] विउला समतदो तिण्णि होंति वणसंडा । विविहफलकुसुमपल्लवसोहिल्लविचित्ततरुछण्णा ॥२१८४

तेसुं पढमम्मि वणे चत्तारो चउदिसासु पासादा । चउहिदतिकोसउदया कोसायामा तदद्धवित्थारा ॥२१८५

३/४ । १ । १/२ ।

दशवी पृथिवीके दक्षिणभागमे वेणुयुगलसम्बन्धी मध्यम पारिषद देवोंके पृथक् पृथक् बीस हजार शाल्मलीवृक्ष है ॥ २१७८ ॥ २०००० । २०००० ।

ग्यारहवी भूमिके नैऋत्यदिग्विभागमें उक्त दोनो देवोके बाह्य पारिषद देवोके पृथक् पृथक् चौबीस हजार शाल्मलीवृक्ष है ॥ २१७९ ॥ २४००० । २४००० ।

बारहवी भूमिमे पश्चिमदिशाकी ओर सात अनीकोंके अधिपति देवोंके सात ही शाल्मली-वृक्ष हैं ॥ २१८० ॥ ७ ।

रमणीय और अनादिनिधन वे सब शाल्मलीवृक्ष मिलकर एक लाख चालीस हजार एकसौ बीस हैं ॥ २१८१ ॥ १४०१२० ।

तोरणवेदियोसे युक्त, पादपीठोसे सहित, अकृत्रिम आकारके धारक और उत्तम रत्नोंसे खचित शाखाओसे सयुक्त वे सब शाल्मलीवृक्ष विराजमान है ॥ २१८२ ॥

सुप्रभवृक्षका स्थल वज्र, इन्द्रनील, मरकत, सूर्यकान्त और चन्द्रकान्तप्रभृति मणिविशेषोसे अन्धकारको नष्ट करता हुआ सुशोभित होता है ॥ २१८३ ॥

सुप्रभस्थलके चारो ओर विविध प्रकारके फल, फूल और पत्तोसे शोभित ऐसे नाना प्रकारके वृक्षोसे व्याप्त तीन विस्तृत वनखण्ड हैं ॥ २१८४ ॥

उनमेंसे प्रथम वनके भीतर चारों दिशाओंमे चारसे भाजित तीन कोसप्रमाण ऊंचे, एक कोस लंबे और इससे आधे विस्तारवाले चार प्रासाद हैं ॥ २१८५ ॥ को. ३/४ । १ । १/२ ।

१ द ब समेलिदा. २ द ब तद. ३ द सुप्पहच्छलस्स, ब सुप्पहबलस्स

भवणाणं विदिसासु पत्तेक्कं होंति दिव्वरूवाणं । चउ चउ पोक्खरणीओ दसजोयणमेत्तगाढाओ ॥ २१८६
पणवीसजोयणाइं रुंदं पण्णास ताण दीहत्तं । विविहजलणिवहमंडिदकमलुप्पलकुमुदसंछण्णं ॥ २१८७
मणिमयसोवाणाओ जलयरचत्ताओ[1] ताओ सोहंति । अमरमिहुणाण कुंकुमपंकेणं पिंजरजलाओ ॥ २१८८
पुह पुह पोक्खरणीणं समंतदो होंति अट्ठ कूडाणि । एदाण उदयपहुदिसु उवएसो संपइ पणट्ठो ॥ २१८९
वणपासादसमाणा पासादा होंति ताण उवरिम्मि । एदेसु चेट्ठते परिवारा वेणुजुगलस्स ॥ २१९०
मंदरउत्तरभागे दक्खिणभागम्मि णीलसेलस्स । सीदाय दोतडेसुं पच्छिमभागम्मि मालवंतस्स ॥ २१९१
पुव्वाए गंधमादणसेलाए दिसाय होदि रमणिज्जो[4] । णामेण उत्तरकुरू विक्खादो भोगभूमि त्ति ॥ २१९२
देवकुरुवण्णणाहिं सरिसाओ वण्णणाओ एदस्स । णवरि विसेसो सम्मलितरुवणप्फदी तत्थ ण हवंति ॥ २१९३
मंदरईसाणदिसाभाए णीलस्स दक्खिणे पासे । सीदाए पुव्वतडे पच्छिमभायम्मि मालवंतस्स ॥ २१९४
जंबूरुक्खस्स थलं[5] कणयमयं होदि पीढवरजुत्तं । विविहवररयणखचिदा जंबूरुक्खा भवंति एदस्सि ॥ २१९५
सामलिरुक्खसरिच्छं जंबूरुक्खाण वण्णणं सयलं । णवरि विसेसा वेंतरदेवा चेट्ठंति अण्णण्णा[6] ॥ २१९६

दिव्य स्वरूपके धारक इन प्रत्येक भवनोकी विदिशाओंमे दश योजनमात्र गहरी चार चार पुष्करिणी हैं ॥ २१८६ ॥

जलसमूहसे मंडित विविध प्रकारके कमल, उत्पल और कुमुदोसे व्याप्त उन पुष्करिणियोका विस्तार पच्चीस योजन व लंबाई पचास योजनमात्र है ॥ २१८७ ॥

वे पुष्करिणिया मणिमय सोपानोसे सुन्दर, जलचर जीवोसे परित्यक्त और देवयुगलोके कुंकुमपंकसे पीतजलवाली हैं ॥ २१८८ ॥

पुष्करिणियोंके चारो ओर पृथक् पृथक् आठ कूट हैं। इन कूटोकी उंचाई आदिका उपदेश इस समय नष्ट हो चुका है ॥ २१८९ ॥

उन कूटोंके ऊपर वनप्रासादोके समान प्रासाद हैं। इनमे वेणुयुगलके परिवार रहते हैं ॥ २१९० ॥

मन्दरपर्वतके उत्तर, नीलशैलके दक्षिण, माल्यवन्तके पश्चिम और गन्धमादनशैलके पूर्व दिग्विभागमे सीतानदीके दोनों किनारोपर ' भोगभूमि ' इसप्रकारसे विख्यात रमणीय उत्तरकुरु नामक क्षेत्र है ॥ २१९१–२१९२ ॥

इसका सम्पूर्ण वर्णन देवकुरुके वर्णनके ही समान है। विशेषता केवल यह है कि वहांपर शाल्मलीवृक्षके परिवार नहीं है ॥ २१९३ ॥

मन्दरपर्वतके ईशानदिशाभागमे, नीलगिरिके दक्षिणपार्श्वभागमे और माल्यवतके पश्चिमभागमें सीतानदीके पूर्व तटपर उत्तम पीठसे सहित सुवर्णमय जम्बूवृक्षका स्थल है। इस स्थलपर विविध प्रकारके उत्कृष्ट रत्नोंसे खचित जम्बूवृक्ष है ॥ २१९४–२१९५ ॥

जम्बूवृक्षोका सम्पूर्ण वर्णन शाल्मलीवृक्षोके ही समान है। विशेषता केवल इतनी है कि यहां व्यन्तर देव अन्य-अन्य रहते हैं ॥ २१९६ ॥

१ द ब जलविविह°. २ द ब सोहाणाओ. ३ द ब °चारि. ४ द ब रमणिज्जा. ५ द ब तलं. ६ द अण्णाणा.

तेसु पहाणरुक्खे जिणिंदपासादभूसिदे रम्मे । आदरअणादरक्खा णिवसंते वेंतरा देवा ॥ २१९७
सम्मद्दंसणसुद्धा सम्माइट्ठीण वच्छला दोण्णि । सयल जंबूदीवं भुंजंति एक्कछत्ती ण ॥ २१९८
पुव्वावरभागेसु मंदरसेलस्स सोलसखाइं[1] । विजयाणि[2] पुव्वावरविदेहणामाणि चेट्ठंति ॥ २१९९

१६ ।

सीदाए उभएसु पासेसुं अट्ठ अट्ठ कयसीमा । चउचउवक्खारेहिं विजया तिहिं तिहिं विभंगसरियाहिं ॥२२००
पुव्वविदेहस्संते जंबूदीवस्स जगदिपासम्मि । सीदाए दोतडेसुं देवारण्णं ठिदं रम्मं ॥ २२०१[3]
सीदोदाए दोसु पासेसुं अट्ठ अट्ठ कयसीमा । चउचउवक्खारेहिं विजया तिहिं तिहिं विभंगसरियाहिं॥२२०२[4]
अवरविदेहस्संते जंबूदीवस्स जगदिपासम्मि । सीदोदादुतडेसुं भूदारण्णं पि चेट्ठेदि ॥ २२०३
दोसु पि विदेहेसु वक्खारगिरी विभंगसिंधूओ । चेट्ठंते एक्केक्कं अंतरिदूण सहावेण ॥ २२०४
सीदाउत्तरतडओ पुव्वम्मि भद्दसालवेदीदो । णीलस्स दक्खिणंते पदाहिणेण हवंति ते विजया ॥ २२०५
कच्छा सुकच्छा महाकच्छा तुरिमा कच्छकावती । आवत्ता लंगलावत्ता पोक्खला पोक्खलावदी ॥ २२०६

उनमें जिनेन्द्रप्रासादसे भूषित और रमणीय प्रधान जम्बूवृक्षके ऊपर आदर एवं अनादर नामक व्यन्तरदेव निवास करते हैं ॥ २१९७ ॥

सम्यग्दर्शनसे शुद्ध और सम्यग्दृष्टियोंके प्रेमी वे दोनों देव सम्पूर्ण जम्बूद्वीपको एकछत्री सम्राट्के समान भोगते हैं ॥ २१९८ ॥

मन्दरपर्वतके पूर्व-पश्चिम भागोंमें पूर्व-अपरविदेह नामक सोलह क्षेत्र स्थित हैं ॥ २१९९ ॥ १६ ।

सीतानदीके दोनों पार्श्वभागोंमें चार चार वक्षारपर्वत और तीन तीन विभंगनदियोंसे सीमित आठ आठ क्षेत्र हैं ॥ २२०० ॥

पूर्वविदेहके अन्तमें जम्बूद्वीपकी जगतीके पास सीताके दोनों किनारोंपर रमणीय देवारण्य स्थित है ॥ २२०१ ॥

सीतोदाके दोनों पार्श्वभागोंमें, चार चार वक्षारपर्वत और तीन तीन विभंगनदियोंसे सीमित आठ आठ क्षेत्र हैं ॥ २२०२ ॥

अपरविदेहके अन्तमें जम्बूद्वीपकी जगतीके पास सीतोदानदीके दोनों किनारोंपर भूतारण्य भी स्थित है ॥ २२०३ ॥

दोनों ही विदेहोंमें स्वभावसे एक एकको व्यवहित करके वक्षारगिरि और विभंगनदियां स्थित हैं ॥ २२०४ ॥

वे क्षेत्र सीतानदीके उत्तरकिनारेसे भद्रशालवेदीके पूर्व और नीलपर्वतके दक्षिणान्तमें प्रदक्षिणरूपसे स्थित हैं ॥ २२०५ ॥

कच्छा, सुकच्छा, महाकच्छा, चतुर्थ कच्छकावती, आवर्ता, लांगलावर्ता, पुष्कला, पुष्क-

१ द ब सोलसखेय. २ द विजयाणं. ३ एषा गाथा ब-पुस्तके नास्ति. ४ एषा गाथा ब-पुस्तके नास्ति.

वच्छा सुवच्छा महावच्छा तुरिमा वच्छगावदी । रम्मा सुरम्मगा वि य रमणिज्जा मगलावदी ॥ २२०७
पम्मा सुपम्मा महापम्मा तुरिमा पम्मगावदी । सखा णलिणा णामा कुमुदा सरिदा तहा ॥ २२०८
वप्पा सुवप्पा महावप्पा तुरिमा वप्पगावदी । गंधा सुगधणामा गंधिला गधमालिणी ॥ २२०९
णामेण चित्तकूडो पढमो बिदिओ हवे णलिणकूडो । तदिओ वि पउमकूडो चउत्थओ एक्कसेलो य ॥ २२१०
पंचमओ वि तिकूडो छट्ठो वेसमणकूडणामो य । सत्तमओ तह अजणसेलो आदंजण[1] त्ति अट्ठमओ ॥२२११
एदे गयदतगिरी पुव्वविदेहम्मि अट्ठ चेट्ठते । सव्वे पदाहिणेण उववणपोक्खरणिरमणिज्जा ॥ २२१२
सड्ढावदिविजडावदिआसीविसया[2] सुहावहो तुरिमो । चदगिरिसूरपव्वदणागगिरी देवमालो त्ति ॥ २२१३
एदे अवरविदेहे वारणदताचला ठिदा अट्ठ । सव्वे पदाहिणेण उववणवेदीपहुदिजुत्ता ॥ २२१४
दहगहपकवदीओ तत्तजला पचमी य मत्तजला । उम्मत्तजला छट्ठी पुव्वविदेहे विभगणई ॥ २२१५
खीरोदा सीदोदा ओसहवाहिणिगभीरमालिणिया । फेणुम्मिमालिणीओ अवरविदेहे विभगसरियाओ ॥२२१६
दोण्णि सहस्सा दुसया बारसजुत्ता सगस अट्ठहिदा । पुव्वावरेण रुदो एक्केक्के[3] होदि विजयम्मि ॥ २२१७

$2212 \frac{7}{8}$

...लावती, वत्सा, सुवत्सा, महावत्सा, चतुर्थ वत्सकावती, रम्या, सुरम्यका, रमणीया, मगलावती, पद्मा, सुपद्मा, महापद्मा, चतुर्थ पद्मकावती, शखा, नालिनी, कुमुदा, सरित्, वप्रा, सुवप्रा, महावप्रा, चतुर्थ वप्रकावती, गधा, सुगधा नामक, गन्धिला और गन्धमालिनी; इसप्रकार क्रमसे ये उन आठ आठ क्षेत्रोंके नाम हैं ॥ २२०६–२२०९ ॥

नामसे प्रथम चित्रकूट, द्वितीय नलिनकूट, तृतीय पद्मकूट, चतुर्थ एकशैल, पाचवा भी त्रिकूट, छठा वैश्रवणकूट नामक, सातवा अजनशैल तथा आठवा आत्माजन, इसप्रकार उपवन और वापिकाओंसे रमणीय ये सब आठ गजदन्तपर्वत पूर्वविदेहमे प्रदक्षिणरूपसे स्थित हैं ॥ २२१० –२२१२ ॥

श्रद्धावान्, विजटावान्, आशीविषक, चतुर्थ सुखावह, चन्द्रगिरि, सूर्यपर्वत, नागगिरि और देवमाल, इसप्रकार उपवनवेदीआदिसे सयुक्त ये सब आठ गजदन्तपर्वत प्रदक्षिणरूपसे अपरविदेहमे स्थित है ॥ २२१३–२२१४ ॥

द्रहवती, ग्राहवती, पंकवती, तप्तजला, पाचवीं मत्तजला और छठी उन्मत्तजला, ये छह विभंगनदिया पूर्वविदेहमे है ॥ २२१५ ॥

क्षीरोदा, सीतोदा, औषधवाहिनी ( स्रोतोवाहिनी ), गभीरमालिनी, फेनमालिनी और ऊर्मिमालिनी, ये छह विभंगनदिया अपरविदेहमें स्थित हैं ॥ २२१६ ॥

प्रत्येक क्षेत्रका पूर्वापरविस्तार दो हजार दोसौ बारह योजन और आठसे भाजित सात अंशमात्र है ॥ २२१७ ॥ $2212\frac{7}{8}$ ।

१ द ब आदसण त्ति. २ द ब सद्धावदि विजदावदि. ३ द ब एक्केको

पंचसयजोयणाणि पुह पुह वक्खारसेलविक्खंभो । णियणियकुंडुप्पत्तिट्ठाणे कोसाणि पण्णासा ॥ २२१८
वासो विभंगकत्तीणडीण[1] सव्वाण होदि पत्तेक्कं । सीदासीदोदणईपवेसदेसम्मि पचसयकोसा ॥ २२१९
पुव्वावरेण जोयण उणतीसस्सयाणि तह य बावीस । रुंदो देवारण्णे भूदारण्णे य पत्तेक्कं ॥ २२२०

२९२२ ।

विजयगयदंतसरिया देवारण्णाणि भद्दसालवणं । णियणियफलेहिं गुणिदा कादव्वा मेरुफलजुत्ता ॥ २२२१
एदाण रचिदूण पिंडफलं जोयणेक्कलक्खम्मि । सोधिय णियकभजिदे जं लब्भइ तस्स सो वासो ॥ २२२२
चउणवपणचउछक्का सोधिय अंकक्कमेण वासादो । सेसं सोलसभजिदं विजयाण जाण विक्खंभं ॥ २२२३

६४५९४ । २२१२ । ७/८ ।

छण्णउदिसहस्साणि वासादो जोयणाणि अवणिज्जं । सेसं अट्ठविहत्तं वक्खारगिरीण विक्खंभो ॥ २२२४

९६००० । ५०० ।

णवणउदिसहस्साणि विक्खंभादो[2] य दुसयपण्णासा । सोधिय विभंगसरियावासो सेसस्स छब्भागे ॥ २२२५

९९२५० । १२५ ।

पृथक् पृथक् वक्षारशैलोंका विस्तार पांचसौ योजन और सब विभंगनदियोंमेंसे प्रत्येकका विस्तार अपने अपने कुण्डके पास उत्पत्तिस्थानमें पचास कोस तथा सीता-सीतोदा नदियोंके पास प्रवेशस्थानमें पांचसौ कोसप्रमाण है ॥ २२१८-२२१९ ॥

देवारण्य और भूतारण्यमेंसे प्रत्येकका पूर्वापरविस्तार उनतीससौ बाईस योजनप्रमाण है ॥ २२२० ॥ २९२२ ।

विजय, गजदन्त, नदी, देवारण्य और भद्रशाल, इनको अपने अपने फलोंसे ( क्रमशः १६, ८, ६, २, २ ) गुणा करके मेरुफलसे सहित करें। पश्चात् इनको जोडनेपर जो प्रमाण प्राप्त हो उसको एक लाख योजनोंमेंसे घटा कर अपने अंकोंका भाग देनेपर जो लब्ध आवे, उतना उसका विस्तारप्रमाण होता है ॥ २२२१-२२२२ ॥

चार, नौ, पांच, चार और छह, इन अंकोंके क्रमसे उत्पन्न हुई संख्याको जम्बूद्वीपके विस्तारमेंसे कम करके जो शेष रहे उसमें सोलहका भाग देनेपर क्षेत्रोंके विस्तारका प्रमाण जानना चाहिये ॥ २२२३ ॥ ( ज. वि. १००००० - ६४५९४ ) ÷ १६ = २२१२ 7/8 ।

छ्यानबै हजार योजनोंको जम्बूद्वीपके विस्तारमेंसे कम करके शेषको आठसे विभक्त करनेपर वक्षारगिरियोंका विस्तार निकलता है ॥ २२२४ ॥

( १००००० - ९६००० ) ÷ ८ = ५०० ।

निन्यानबै हजार दोसौ पचासको जम्बूद्वीपके विस्तारमेंसे कम करके शेषके छह भाग करनेपर विभंगनदियोंका विस्तारप्रमाण जाना जाता है ॥ २२२५ ॥

( १००००० - ९९२५० ) - ६ = १२५ ।

१ द विभंगकत्तो णिलीण, ब विभंगतत्तो णदीण. २ द विक्खंभोदये.

चउणउदिसहस्साणि सोधिय वासा छप्पण्णएक्कसयं । सेसस्स अद्धमेत्तं देवारण्णाण विक्खंभो ॥ २२२६

९४१५६ । २९२२ ।

छप्पण्णसहस्साणि सोधिय वासाओ जोयणाण च । सेसं दोहि विहत्तं विक्खंभो भद्दसालस्स ॥ २२२७

५६००० । २२००० ।

विक्खंभादो सोधिय णउदिसहस्साणि जोयणाणं च । अवसेसं जं लद्धं सो मंदरमूलविक्खंभो ॥ २२२८

९०००० । १०००० ।

चउवण्णसहस्साणि सोधिय दीवस्स वासमज्झम्मि । सेसद्धं पुव्वावरविदेहमाणं खु पत्तेक्कं ॥ २२२९

५४००० । २३००० ।

सीदारुंदं सोधिय विदेहरुदम्मि सेसदलमेत्तो । आयामो विजयाणं वक्खारविभंगसरियाणं ॥ २२३०

सोलससहस्सयाणिं बाणउदी समधिया य पंचसया । दो भागा पत्तेक्कं विजयप्पहुदीण दीहत्तं ॥ २२३१

१६५९२ । क $\frac{२}{१९}$ ।

अट्ठावीससहस्सा एक्केक्काए विभंगसिंधूए । परिवारवाहिणीओ विचित्तरूवाओ रेहंति ॥ २२३२

२८००० ।

सीदाय उत्तरतडे पुव्वंसे भद्दसालवेदीदो । णीलाचलदक्खिणदो पच्छिमदो चित्तकूडस्स ॥ २२३३

चौरानबै हजार एकसौ छप्पनको जम्बूद्वीपके विस्तारमेंसे घटाकर शेषके अर्धभागप्रमाण देवारण्योंका विस्तार है ॥ २२२६ ॥ ( १००००० − ९४१५६ ) ÷ २ = २९२२ ।

छप्पन हजार योजनोंको जम्बूद्वीपके विस्तारमेंसे कम करके शेषको दोसे विभक्त करनेपर भद्रशालवनके विस्तारका प्रमाण जानना चाहिये ॥ २२२७ ॥

( १००००० − ५६००० ) − २ = २२००० ।

नब्बै हजार योजनोंको जम्बूद्वीपके विस्तारमेंसे कम करदेनेपर जो शेष रहे उतना मन्दरपर्वतका मूलमें विस्तार समझना चाहिये ॥ २२२८ ॥ १००००० − ९०००० = १०००० ।

जम्बूद्वीपके विस्तारमेंसे चौवन हजार घटाकर शेषको आधा करनेपर पूर्वापरविदेहमेंसे प्रत्येकका प्रमाण निकलता है ॥ २२२९ ॥ ( १००००० − ५४००० ) − २ = २३००० ।

विदेहके विस्तारमेंसे सीतानदीके विस्तारको घटा देनेपर शेषके अर्धभागप्रमाण क्षेत्र, वक्षारपर्वत और विभंगनदियोंकी लंबाईका प्रमाण होता है ॥ २२३० ॥

उपर्युक्त क्षेत्रादिकमेंसे प्रत्येककी लंबाई सोलह हजार पांचसौ बानबै योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेंसे दो भाग अधिक है ॥ २२३१ ॥ १६५९२ $\frac{२}{१९}$ ।

एक एक विभंगनदीकी विचित्ररूप अट्ठाईस हजार परिवारनदियां शोभायमान होती हैं ॥ २२३२ ॥ २८००० ।

भद्रशालवेदीके पूर्व, नीलपर्वतके दक्षिण और चित्रकूटके पश्चिममें सीतानदीके उत्तर-

१ द ब दिव्वस्स.

चेट्ठेदि कच्छणामो विजयो[1] वणगामणयरखेडेहिं । कव्वडमडंबपट्टणदोणामुहपहुदिएहिं जुदो[2] ॥ २२३४
दुग्गाडवीहिं जुत्तो अंतरदीवेहिं कुक्खिवासेहिं । सेसासमंतरम्मो सो रयणायरमंडिदो विजओ ॥ २२३५
गामाण छण्णउदीकोडीओ रयणभवणभरिदाणं । परिदो कुक्कोड्डुयणप्पमाणविच्चालभूमीणं ॥ २२३६

९६००००००० ।

णयराणि पंचहत्तरिसहस्समेत्ताणि विविहभवणाणि । खेडाणि सहस्साणि सोलस रमणिज्जणिलयाणि ॥ २२३७

७५००० । १६००० ।

चउतीससहस्साणिं कव्वडया होंति तह मडंबाणं । चत्तारि सहस्साणि अडदालसहस्स पट्टणया ॥ २२३८

३४००० । ४००० । ४८००० ।

णवणउदिसहस्साणि हवंति दोणामुहा सुहावासा । चउदसहस्समेत्ता संवाहणया परमरम्मा ॥ २२३९

९९००० । १४००० ।

अट्ठावीससहस्सा हवंति दुग्गाडवीओ छप्पण्ण । अंतरदीवा सत्त य सयाणि कुक्खीणिवासाणं ॥ २२४०

२८००० । ५६ । ७०० ।

छव्वीससहस्साणि हवंति रयणायरा विचित्तेहिं । परिपुण्णा रयणेहिं फुरंतवरकिरणजालेहिं ॥ २२४१

२६००० ।

तटपर कच्छा नामक देश स्थित है । यह रमणीय कच्छादेश वन, ग्राम, नगर, खेट, कर्वट, मटंब, पत्तन एवं द्रोणमुखादिसे युक्त, दुर्गाटवियो, अन्तरदीपो व कुक्षिवासोसे सहित, समतत: रमणीय और रत्नाकरोसे अलकृत है ॥ २२३३–२२३५ ॥

उसके चारो ओर रत्नमय भवनोसे परिपूर्ण और कुक्कुटके उडनेप्रमाण अन्तरालभूमियोंसे युक्त छयानवै करोड ग्राम है ॥ २२३६ ॥ ९६००००००० ।

प्रत्येक क्षेत्रमे विविध प्रकारके भवनोसे युक्त पचत्तर हजार नगर और रमणीय आलयोंसे विभूपित सोलह हजार खेट होते है ॥ २२३७ ॥ ७५००० । १६००० ।

इसके अतिरिक्त चौतीस हजार कर्वट, चार हजार मटंब और अडतालीस हजार पत्तन होते है ॥ २२३८ ॥ ३४००० । ४००० । ४८००० ।

सुखके स्थानभूत निन्यानबै हजार द्रोणमुख और चौदह हजारप्रमाण परमरमणीय संवाहन होते हैं ॥ २२३९ ॥ ९९००० । १४००० ।

अट्ठाईस हजार दुर्गाटविया, छप्पन अन्तरद्वीप और सातसौ कुक्षिनिवास होते हैं ॥ २२४० ॥ २८००० । ५६ । ७०० ।

देदीप्यमान उत्तम किरणोंके समूहसे सयुक्त ऐसे विचित्र रत्नोंसे परिपूर्ण छब्बीस हजार रत्नाकर होते है ॥ २२४१ ॥ २६००० ।

१ द ब विजया. २ द ब जुदा. ३ ब दुग्गडवीहिं. ४ द ब कुक्कोडलं पुण. ५ द चोद्दस°.

सीदातरंगिणीजलसंभवखुल्लंबुरासितीरम्मि । दिप्पंतकणयरयणा पट्टणदोणामुहा होंति ॥ २२४२
सीदातरंगिणीए उत्तरतीरम्मि उवममुद्दम्मि । छप्पण्णतरदीवा समतवेदीपहुदिजुत्ता ॥ २२४३
णाणारयणविणिम्मिदजिणिंदपासादभूसिदा रम्मा । मिच्छत्तभवणहीणा[1] गामप्पहुदी विरायंते ॥ २२४४
गोधूमकलमतिलजवउच्छुप्पहुदीहिं धण्णसंपुण्णा[2] । दुब्भिक्खमारिमुक्का णिच्चुच्छवतूरगीदरवा ॥ २२४५
कच्छविजयम्मि विविहा वणसंडा मंडिदा विचित्तेहिं । रुक्खेहिं कुसुमपल्लवफलभरसोहंतसाहेहिं ॥ २२४६
पोक्खरणीवावीहिं विचित्तसोवाणरइददाराहिं । सोहदि कच्छाविजओ कमलुप्पलवणसुगंधाहिं ॥ २२४७
कच्छम्मि महामेघा भमरंजणसामला महाकाया । सत्त वरिसंति वासारत्तेसु सत्त सत्त दिवसाइं ॥ २२४८
वरिसंति दोणमेघा बारस कुंदेंदुसुंदरायारा । वीसुत्तरमेक्कसय सरिवडणा[3] तत्थ जायंति ॥ २२४९
बहुविहवियप्पजुत्ता खत्तियवइसाण तह य सुद्दाण। वंसा हवंति कच्छे तिण्णि च्चिय तत्थ ण हु अण्णे॥२२५०

सीतानदीके जलसे उत्पन्न हुए क्षुद्र समुद्रके किनारेपर देदीप्यमान सुवर्ण व रत्नोंसे सहित पत्तन और द्रोणमुख होते हैं ॥ २२४२ ॥

सीतानदीके उत्तरतटपर उपसमुद्रमें चारों ओर वेदीआदिसे सहित छप्पन अन्तरद्वीप होते हैं ॥ २२४३ ॥

नाना प्रकारके रत्नोंसे निर्मित जिनेन्द्रप्रासादोंसे विभूषित रमणीय वे ग्रामादिक मिथ्या-दृष्टियोंके भवनोंसे रहित होते हुए शोभायमान होते हैं ॥ २२४४ ॥

ये ग्रामादिक गेहूं, चावल, तिल, जौ और ईख इत्यादि धान्योंसे परिपूर्ण, दुर्भिक्ष व मारीआदि रोगोंसे रहित तथा नित्य उत्सवमें होनेवाले तूर्य और गीतोंके शब्दोंसे सहित होते हैं ॥ २२४५ ॥

कच्छाक्षेत्रमें फूल, पत्र व फलोंके भारसे शोभायमान शाखाओंवाले विचित्र वृक्षोंसे सुशो-भित विविध प्रकारके वनखण्ड हैं ॥ २२४६ ॥

यह कच्छादेश विचित्र सोपानोंसे रचित द्वारोंवाली और कमल व उत्पलवनोंकी सुगन्धसे सहित ऐसी पुष्करिणी व वापिकाओंसे शोभायमान है ॥ २२४७ ॥

कच्छादेशमें भ्रमर व अंजनके समान काले सात महाकाय महामेघ सात सात दिन तक रात वर्षाकालीन रात्रियोंमें दिन बरसते हैं ॥ २२४८ ॥

कुन्दपुष्प और चन्द्रमाके समान सुन्दर आकारवाले बारह द्रोणमेघ भी बरसते हैं। वहां एकसौ बीस नदियोंके प्रपात उत्पन्न होते हैं ॥ २२४९ ॥

कच्छादेशमें बहुत प्रकारके भेदोंसे युक्त क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्रोंके तीन ही वंश हैं, अन्य वंश वहां नहीं हैं ॥ २२५० ॥

१ द ब मिच्छभवणाणहीणा. २ द ब वण्ण°. ३ द ब सरिवलणा.

परचक्कभीदिरहिदो अण्णायपयट्टणेहि परिहीणो । अइवट्टिअणावट्टीपरिचत्तो सव्वकालेसु ॥ २२५१

अवदुंबरफलसरिसा धम्माभासा ण तत्थ सुव्वंति[1] । सिवबम्मविण्हुचंडीरविससिबुद्धाण ण पुराणि ॥ २२५२

पासंडसमयचत्तो सम्माइट्ठीजणोघसछण्णो । णवरि विसेसो केसि पयट्टदे भावमिच्छत्त ॥ २२५३

मागधवरतणुवेहि य पभासदीवेहि कच्छविजयस्स । सोहदि उवसमुद्दो वेदीचउतोरणेहि जुदो ॥ २२५४

अंतोमुहुत्तमवरं कोडी पुव्वाण होदि उक्कस्स । आउस्स य परिमाण णराण णारीण कच्छम्मि ॥ २२५५

पुव्व १०००००००।

उच्छेहो दडाणि पचसया विविहवण्णमावण्ण । चउसट्ठी पुट्टट्ठी अगेसु णराण णारीण ॥ २२५६

५०० । ६४ ।

कच्छस्स य बहुमज्झे सेलो णामेण दीहविजयड्ढो । जोयणसयद्धवासो समदीहो देसवासेण ॥ २२५७

५० । २२१२ । ७ ।
८

सव्वाओ वण्णणाओ भणिदा वरभरहखेत्तविजयड्ढे[2] । पुव्वम्मि णादव्व णवरि विसेसं णिरूवेमो ॥ २२५८

यह देश सदा परचक्रकी भीतिसे रहित, अन्यायप्रवृत्तियोसे विहीन और अतिवृष्टि-अनावृष्टिसे परित्यक्त है ॥ २२५१ ॥

उदुम्बरफलोके सदृश धर्माभास वहा सुने नही जाते। शिव, ब्रह्मा, विष्णु, चण्डी, रवि, शशि व बुद्धके मदिर वहा नही है ॥ २२५२ ॥

वह देश पाषण्ड सम्प्रदायोसे रहित और सम्यग्दृष्टि जनोके समूहसे व्याप्त है। विशेष इतना है कि यहा किन्हीं जीवोके भावमिथ्यात्व विद्यमान रहता है ॥ २२५३ ॥

वेदी और चार तोरणोसे युक्त कक्षादेशका उपसमुद्र मागध, वरतनु एव प्रभास द्वीपोसे शोभायमान है ॥ २२५४ ॥

कच्छादेशमे नर-नारियोकी आयुका प्रमाण जघन्यरूपसे अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्टरूपसे पूर्वकोटिमात्र है ॥ २२५५ ॥ पूर्व १०००००००।

वहापर विविध वर्णोंसे युक्त नर-नारियोके शरीरकी उंचाई पाचसौ धनुष और पृष्ठभागकी हड्डियां चौंसठ होती हैं ॥ २२५६ ॥ ५०० । ६४ ।

कच्छादेशके बहुमध्यभागमें पचास योजन विस्तारवाला और देशविस्तारसमान लंबा दीर्घविजयार्द्ध नामक पर्वत है ॥ २२५७ ॥ ५० । २२१२$\frac{७}{८}$ ।

उत्तम भरतक्षेत्रसम्बन्धी विजयार्द्धके विषयमे जिसप्रकार सम्पूर्ण वर्णन किया गया है, उसी प्रकार इस विजयार्द्धका भी वर्णन समझना चाहिये। उक्त पर्वतकी अपेक्षा यहा जो कुछ विशेषता है उसका निरूपण किया जाता है ॥ २२५८ ॥

१ द ब सुव्वति २ द ब विजयड्ढो.

विज्जाहराण तस्सि पत्तेक्क दोतडेसु णयराणि । पचावण्णा होंति हु कूडाण य अण्णणामाणि ॥ २२५९
सिद्धक्खकच्छखडा पुण्णाविजयड्ढमाणितिमिसगुहा । कच्छो वेसमणो णव णामा एदस्स कूडाण ॥ २२६०
सव्वेसु कूडेसुं मणिमयपासादसोहमाणेसु । चेट्ठंति अट्ठकूडे ईसाणिदस्स वाहणा देवा ॥ २२६१
णीलाचलदक्खिणदो उववणवेदीए[1] दक्खिणे पासे । कुडाणि[2] दोण्णि वेदीतोरणजुत्ताणि चेट्ठंति ॥ २२६२
ताण दक्खिणतोरणदारेण णिग्गदा दुवे सरिया । रत्तारत्तोदक्खा पुह पुह गगाय सारिच्छा ॥ २२६३
रत्तारत्तोदाहि वेयड्ढणगेण कच्छविजयम्मि । सव्वत्थ समाणाओ छक्खडा णिम्मिदा एदे ॥ २२६४
रत्तारत्तोदाओ जुदाओ चोद्दससहस्समेत्ताहिं । परिवारवाहिणीहि णिच्चं पविसंति सीदोद ॥ २२६५
१४००० ।
सीदाए उत्तरदो विजयड्ढगिरिस्स दक्खिणे भागे । रत्तारत्तोदाणं अज्जाखड भवेदि विच्चाले ॥ २२६६
णाणाजणवदणिहिदो अट्ठारसदेसभाससजुत्तो । कुजरतुरगादिजुदो णरणारीमडिदो रम्मो ॥ २२६७

इस पर्वतके ऊपर दोनो तटोमेसे प्रत्येक तटपर विद्याधरोके पचवन नगर है, और कूटोके नाम भिन्न भिन्न हैं ॥ २२५९ ॥

सिद्ध, कच्छा, खण्डप्रपात, पूर्णभद्र, विजयार्द्ध, माणिभद्र, तिमिश्रगुह, कच्छा और वैश्रवण, ये क्रमशः इस विजयार्द्धके ऊपर स्थित नौ कूटोके नाम है ॥ २२६० ॥

मणिमय प्रासादोसे शोभायमान इन सब कूटोमेसे आठ कूटोपर ईशानेन्द्रके वाहनदेव रहते है ॥ २२६१ ॥

नीलपर्वतसे दक्षिणकी ओर उपवनवेदीके दक्षिणपार्श्वभागमे वेदीतोरणयुक्त दो कुण्ड स्थित है ॥ २२६२ ॥

इन कुण्डोके दक्षिण तोरणद्वारसे गगानदीके सदृश पृथक् पृथक् रक्ता और रक्तोदा नामक दो नदिया निकली है ॥ २२६३ ॥

रक्त-रक्तोदा और विजयार्द्धपर्वतसे कच्छादेशमे सर्वत्र समान ये छह खण्ड निर्मित हुए है ॥ २२६४ ॥

चौदह हजारप्रमाण परिवारनदियोसे युक्त ये रक्ता-रक्तोदा नदिया नित्य सीतानदीमे प्रवेश करती हैं ॥ २२६५ ॥ १४००० ।

सीतानदीके उत्तर और विजयार्द्धगिरिके दक्षिणभागमें रक्ता-रक्तोदाके मध्य आर्यखण्ड है ॥ २२६६ ॥

यह आर्यखण्ड अनेक देशोंसे सहित, अठारह देशभाषाओंसे सयुक्त, हाथी व अश्वादिकोंसे युक्त और नर-नारियोंसे मण्डित होता हुआ रमणीय है ॥ २२६७ ॥

---

१ द ब वेदीए. २ द ब कुण्डाण.

खेमाणामा णयरी अज्जाखंडस्स होदि मज्झम्मि । एसा अणाइणिहणा वररयणखचिदरमणिज्जा ॥ २२६८
कणयमओ पायारो समतदो तीए होदि रमणिज्जो[1] । चरियट्टालयचारू विविहपदायाए कलप्पजुदो ॥ २२६९
कमलवणमंडिदाए सजुत्तो खादियाहि विउलाए । कुसुमफलसोहिदेहि सोहिल्लो बहुविहवणेहि ॥ २२७०
तीए पमाणजोयण णवमेत्ते वरपुरीय वित्थारो । बारसजोयणमेत्त दीहत्त दक्खिणुत्तरदिसासु ॥ २२७१
एक्केक्कदिसाभागे वणसडा विविहकुसुमफलपुण्णा । सट्ठिजुदतिसयसखा[3] पुरीए कीडतवरमिहुणा ॥ २२७२

३६० ।

एक्कसहस्स गोउरदाराण चक्कवट्टिणयरीए । वररयणणिम्मिदाण खुल्लयदाराण पंचसया ॥ २२७३

१००० । ५०० ।

बारससहस्समेत्ता वीहीओ वरपुरीए रेहति । एक्कसहस्सपमाणा चउघट्टा सुहदसंचारा ॥ २२७४

१२००० । १००० ।

फलिहप्पवालमरगयचामीयरपउमरायपहुदिमया । वरतोरणेहि रम्मा पासादा तत्थ वित्थिण्णा ॥ २२७५
पोक्खरणीवावीहि कमलुप्पलकुमुदगधसुरही सा । सपुण्णा णयरी ण णच्चतविचित्तधयमाला ॥ २२७६

आर्यखण्डके मध्यमे क्षेमा नामक नगरी है। यह अनादिनिधन और उत्तम रत्नोसे खचित [ भवनोसे ] रमणीय है ॥ २२६८ ॥

इसके चारों ओर मार्ग व अट्टालयोसे सुन्दर और विविध प्रकारकी पताकाओके समूहसे सयुक्त रमणीय सुवर्णमय प्राकार है ॥ २२६९ ॥

यह प्राकार कमलवनोंसे मण्डित ऐसी विस्तृत खाईसे सयुक्त और फूल व फलोसे शोभित बहुत प्रकारके वनोंसे शोभायमान है ॥ २२७० ॥

उस उत्तम पुरीका विस्तार नौ प्रमाणयोजनमात्र और दक्षिण-उत्तर दिशाओमे लम्बाई बारह योजनमात्र है ॥ २२७१ ॥

इस नगरीके प्रत्येक दिशाभागमे विविध प्रकारके फल-फूलोसे परिपूर्ण और क्रीडा करते हुए उत्तम [ स्त्री-पुरुषोके ] युगलोसे सहित तीनसौ साठ सख्याप्रमाण वनसमूह स्थित है ॥२२७२॥

३६० ।

चक्रवर्तीकी नगरीमे उत्कृष्ट रत्नोसे निर्मित एक हजार गोपुरद्वार और पाचसौ क्षुद्र द्वार है ॥ २२७३ ॥ १००० । ५०० ।

उस उत्कृष्ट पुरीमे बारह हजारप्रमाण वीथिया और एक हजारप्रमाण सुखप्रद गमनसे सयुक्त चतुष्पथ है ॥ २२७४ ॥ १२००० । १००० ।

वहांपर स्फटिक, प्रवाल, मरकत, सुवर्ण एव पद्मरागादिसे निर्मित और उत्तम तोरणोसे रमणीय विस्तीर्ण प्रासाद है ॥ २२७५ ॥

नृत्य करती हुई विचित्र ध्वजाओके समूहसे सहित वह नगरी निश्चय ही कमल, उत्पल और कुमुदोंकी गंधसे सुगधित ऐसी पुष्करिणी तथा वापिकाओसे परिपूर्ण है ॥ २२७६ ॥

१ द ब रमणिज्जा. २ द ब °जुदा. ३ द °जुदतीससखा, ब °जुदतीयसखा.

णरणारीणिवहेहि वियक्खणेहि विचित्तरूवेहि । वररयणभूसणेहि विविहेहि सोहिदा णयरी ॥ २२७७
णयरीए चक्कवट्टी तीए चेट्ठेदि विविहगुणखाणी । आदिमसहडणजुदो समचउरस्संगसंठाणो[1] ॥ २२७८
कुंजरकरथोरभुवो[2] रविदुवरतेयपसरसपुण्णो[3] । इंदो व्विव आणाए सोहग्गेण च मयणो व्वं[4] ॥ २२७९
धणदो विव[5] दाणेण धीरेण मदरो व्व सो होदि । जलही विव अक्खोभो पुहपुहविक्किरियसत्तिजुदो[6] ॥ २२८०
पचसयचावतुंगो सो चक्की पुव्वकोडिसखाऊ । दसविहभोगेहि जुदो सम्माइट्ठी विसालमई ॥ २२८१
अज्जाखडम्मि ठिदा तित्थयरा पाडिहेरसजुत्ता । पचमहाकल्लाणा चोत्तीसातिसयसंपण्णा ॥ २२८२
सयलसुरासुरमहिया णाणाविहलक्खणेहि संपुण्णा । चक्कहरणमिदचलणा तिलोयणाहा पसीदंतु ॥ २२८३
अमरणरणमिदचलणा भव्वजणाणंदणा पसण्णमणा । अट्ठविहरिद्धिजुत्ता गणहरदेवा ठिदा तस्सि ॥ २२८४
अणगारकेवलिमुणीवरिड्ढिसुदकेवली तधा तस्सि । चेट्ठदि चाउव्वण्णो तस्सि सघो गुणगणड्ढो[7] ॥ २२८५
बलदेववासुदेवा पडिसत्तू तत्थ होति ते सव्वे । अण्णोण्णबद्धमच्छरपयट्टघोरयरसंगामा ॥ २२८६

वह नगरी बुद्धिमान् विचित्ररूप और उत्तम रत्नोंके भूषणोंसे भूषित ऐसे अनेक प्रकारके नर-नारियोंके समूहोंसे शोभित है ॥ २२७७ ॥

उस नगरीमे अनेक गुणोंकी खानिस्वरूप चक्रवर्ती निवास करता है। यह चक्रवर्ती आदिके वज्रर्षभनाराचसहननसे सहित, समचतुरस्रस्वरूप शरीरसस्थानसे सयुक्त, हाथीके शुडादण्ड-समान स्थूल भुजाओसे शोभित, सूर्य व चन्द्रमाके समान उत्कृष्ट तेजके विस्तारसे परिपूर्ण, आज्ञामे इन्द्र जैसा, सुभगतासे मानो कामदेव, दानसे कुबेरके समान, धैर्यगुणसे सुमेरुपर्वतके सदृश, समुद्रके समान अक्षोभ्य और पृथक् पृथक् विक्रियाशक्तिसे युक्त होता है ॥ २२७८-२२८० ॥

वह चक्रवर्ती पाचसौ धनुष ऊचा, पूर्वकोटिप्रमाण आयुसे सहित, दश प्रकारके भोगोंसे युक्त, सम्यग्दृष्टि और विशाल बुद्धिका धारक होता है ॥ २२८१ ॥

आर्यखण्डमें स्थित, प्रातिहार्योंसे सयुक्त, पाच महाकल्याणकोंसे सहित, चौतीस अतिशयोंसे सम्पन्न, सम्पूर्ण सुरासुरोंसे पूजित, नाना प्रकारके लक्षणोंसे परिपूर्ण, चक्रवर्तियोंसे नमस्कृत चरणवाले और तीनों लोकोंके अधिपति तीर्थंकर परमदेव प्रसन्न होवे ॥ २२८२-२२८३ ॥

जिनके चरणोंमे देव व मनुष्य नमस्कार करते हैं, तथा जो भव्य जनोंको आनन्ददायक, प्रसन्नचित्त, और आठ प्रकारकी ऋद्धियोंसे युक्त है, ऐसे गणधरदेव उस आर्यखण्डमे स्थित रहते हैं ॥ २२८४ ॥

उस आर्यखण्डमे अनगार, केवलीमुनि, परमर्द्धिप्राप्तऋषि और श्रुतकेवली, इसप्रकार गुणसमूहसे युक्त चातुर्वर्ण्य सघ स्थित रहता है ॥ २२८५ ॥

वहांपर बलदेव, वासुदेव और प्रतिशत्रु ( प्रतिवासुदेव ) होते है। ये सब परस्परमे बाधे हुए मत्सरभावसे घोरतर सग्राममे प्रवृत्त रहते है ॥ २२८६ ॥

( सदृष्टि मूलमे देखिये )

१ द ब सठाण २ द ब °भुवा ३ द ब रविंदवर सपुण्णा ४ द ब मयणव्व ५ द ब ध णद पिव. ६ द ब °जुदा. ७ द ब °मुणिवरा°.

रायाधिरायवसहा तत्थ विरायंति ते महाराया । छत्तचमरेहि जुत्ता अद्धमहासयलमंडलिया ॥ २२८७

। अज्जखंडपरूवणा सम्मत्ता ।

णामेण मेच्छखंडा अवसेसा होंति पंच खंडा ते । बहुविहभावकलंका जीवा मिच्छागुणा तेसुं ॥ २२८८

णाहलपुलिंदबब्बरकिरायपहुदीण सिंघलादीण । मेच्छाण कुलेहि जुदा भणिदा ते मेच्छखंडाओ ॥ २२८९

णीलाचलदक्खिणदो वक्खगिरिंदस्स[1] पुव्वदिब्भागे । रत्तारत्तोदाणं मज्झम्मि य मेच्छखंडबहुमज्झे ॥२२९०

चक्कहरमाणमलणो णाणाचक्कीण णामसंछण्णो । अत्थि वसहं त्ति सेलो भरहक्खिदिवसहसारिच्छो ॥ २२९१

एवं कच्छाविजओ वाससमासेहि वण्णिदो[2] एत्थ । सेसाणं विजयाणं वण्णणमेवंविहं जाण ॥ २२९२

णवरि विसेसो एक्को ताणं णयरीण अण्णणामा य । खेमपुरी रिट्ठक्खा रिट्ठपुरी खग्गमंजुसा दोण्णि ॥ २२९३

ओसहणयरी तह पुंडरीकिणी एवमेत्थ णामाणि । सत्ताणं णयरीणं सुकच्छपमुहाण विजयाणं ॥ २२९४

अट्ठाणं एक्कसमो वच्छप्पमुहाण होदि विजयाणं । णवरि विसेसो सरियाणयरीणं अण्णणामाणि ॥ २२९५

वहां श्रेष्ठ राजा, अधिराज, महाराज, छत्र-चमरोंसे युक्त अर्धमण्डलीक, महामण्डलीक और सकलमण्डलीक विराजमान रहते हैं ॥ २२८७ ॥

आर्यखण्डकी प्ररूपणा समाप्त हुई ।

शेष पांच खण्ड नामसे म्लेच्छखण्ड हैं । उनमें स्थित जीव मिथ्यागुणोंसे युक्त और बहुत प्रकारके भावकलंकसे सहित होते हैं ॥ २२८८ ॥

ये म्लेच्छखण्ड नाहल, पुलिंद, बर्बर और किरातप्रभृति तथा सिंहलादिक म्लेच्छोंके कुलोंसे युक्त कहे गये हैं ॥ २२८९ ॥

नीलाचलके दक्षिण और वक्षार पर्वतके पूर्वदिग्भागमें रक्ता-रक्तोदाके मध्य म्लेच्छ-खण्डके बहुमध्यभागमें चक्रधरोंके मानका मर्दन करनेवाला और नाना चक्रवर्तियोंके नामोंसे व्याप्त भरतक्षेत्रसम्बन्धी वृषभगिरिके सदृश वृषभ नामक पर्वत है ॥ २२९०-२२९१ ॥

इसप्रकार यहां संक्षेपमें कच्छादेशके विस्तारादिका वर्णन किया गया है । शेष क्षेत्रोंका वर्णन भी इसी प्रकार जानना चाहिये ॥ २२९२ ॥

यहां विशेषता केवल एक यही है कि उन क्षेत्रोंकी नगरियोंके नाम भिन्न हैं—क्षेमपुरी, रिष्टा नामक, अरिष्टपुरी, खड्गा, मंजूषा, औषधनगरी और पुण्डरीकिणी, इसप्रकार ये यहां सुकच्छा आदि सात देशोंकी सात नगरियोंके नाम हैं ॥ २२९३-२२९४ ॥

वत्सा आदि आठ देशोंमें समानता है । परन्तु विशेष यही है कि यहां नदी और नगरियोंके नाम भिन्न हैं ॥ २२९५ ॥

१ द ब अट्ठ २ द ब अद्धगिरिंदस्स ३ द ब वण्णिदा

गगासिंधूणामा पडिविजय वाहिणीओ[1] तिट्ठंति । भरहक्खेत्तपवण्णिदगगासिंधूहिं सरिसाओ ॥ २२९६
णयरी सुसीमकुंडलअवराजिदपहकरा य णामाणि । अंका पउमवदीया ताण सुभा रयणसचया कमसो ॥ २२९७
पुव्वविदेह व कमो अवरविदेहे वि सेस दट्ठव्वो[2] । णवरि विसेसो एक्को णयरीण अण्णणामाणि ॥ २२९८
अस्सपुरी सीहपुरी महापुरी तह य होदि विजयपुरी । अरजा विरजासोकाउ[3] वीदसोक त्ति पउमपहुदीण ॥ २२९९
विजया य वइजयंता जयंतावराजिदाओ तह चेव । चक्कपुरी खग्गपुरी अउज्झणामा यवज्झ[4] त्ति ॥ २३००
कमसो वप्पादीण विजयाणं अडपुरीण[5] णामाणि । एक्कत्तीसपुरीणं खेमासरिसा पससाओ ॥ २३०१
इगिगिविजयमज्झत्थदीहाविजयड्ढ[6]णवसुकूडेसु । दक्खिणपुव्व बिदिओ णियणियविजयक्खमुव्वहइ ॥ २३०२
उत्तरपुव्व दुचरिमकूडो त चेय धरइ सेसा य । सगकूडा णामेहि भवंति कच्छम्मि भणिदेहिं ॥ २३०३
रत्तारत्तोदाओ सीदासीदोदयाण दक्खिणए । भागे तह उत्तरए गगासिंधू व केवि भासंति ॥ २३०४

पाठान्तरम् ।

यहा प्रत्येक क्षेत्रमे भरतक्षेत्रमे कही गई गगा-सिन्धुके सदृश गगा और सिंधु नामक नदिया स्थित है ॥ २२९६ ॥

सुसीमा, कुण्डला, अपराजिता, प्रभकरा, अका, पद्मवती, शुभा और रत्नसचया, ये क्रमशः उन देशोकी नगरियोके नाम है ॥ २२९७ ॥

पूर्वविदेहके समान ही अपर-विदेहमें भी वही क्रम जानना चाहिये। विशेष एक यह है कि यहा नगरियोके नाम भिन्न ही है ॥ २२९८ ॥

अश्वपुरी, सिंहपुरी, महापुरी, विजयपुरी, अरजा, विरजा, अशोका और वीतशोका, इसप्रकार ये पद्मादिक देशोकी प्रधान नगरियोके नाम है ॥ २२९९ ॥

विजया, वैजयन्ता, जयन्ता, अपराजिता, चक्रपुरी, खड्गपुरी, अयोध्या और अवध्या, इसप्रकार ये क्रमसे वप्रादिक देशोकी आठ नगरियोके नाम है। उक्त इकतीस नगरियोकी प्रशसा क्षेमापुरीके समान ही जानना चाहिये ॥ २३००-२३०१ ॥

प्रत्येक देशके मध्यमे स्थित लबे विजयार्द्ध पर्वतके ऊपर जो नौ नौ कूट है, उनमेसे दक्षिण-पूर्वका द्वितीय कूट अपने देशके नामको और उत्तर-पूर्वका द्विचरम कूट भी उसी देशके नामको धारण करता है। शेष सात कूट कच्छादेशमे कहे गये नामोसे युक्त है ॥२३०२-२३०३॥

कितने ही आचार्य सीता-सीतोदाके दक्षिण भागमे रक्ता-रक्तोदा और उसीप्रकार उत्तर भागमे गंगा सिन्धुनदियोका भी निरूपण करते हैं ॥ २३०४ ॥ पाठान्तर।

१ द ब वाहिणीए. २ द ब दट्ठाओ. ३ द ब विरजासोकोउ. ४ द ब यउज्झ. ५ द ब अदिपुरीण. ६ द ब इगिविजयमज्झत्थं दीहाविजयड्ढ°.

पत्तेक्कं पुव्वावरविदेहविजएसु अज्जखडम्मि । सीदासीदोदाण दुतडेसु जिणिदपडिमाओ ॥ २३०५
चेट्ठंति तिण्णि तिण्णि य पणमियचलणा तियसणिवहेहिं । सव्वाओ छण्णउदी तित्थट्ठाणाणि मिलिदाओ ॥ २३०६
गयदंतगिरी सोलस सीदासीदोदयाण तीरेसु । पणसयजोयणउदया कुलगिरिपासेसु एक्कसयहीणा ॥ २३०७
५०० । ४०० ।
वक्खाराण दोसुं पासेसुं होंति दिव्ववणसंडा । पुह पुह गिरिसमदीहा जोयणदलमेत्तवित्थारा ॥ २३०८
सव्वे वक्खारगिरी तुरगखंधेण होंति सारिच्छा । उवरिम्मि ताण कूडा चत्तारि हवंति पत्तेक्कं ॥ २३०९
सिद्धो वक्खारुड्ढो[1]सोगदविजयणामकूडा य । ते सव्वे रयणमया पव्वयचउभागउच्छेहा[2] ॥ २३१०
सीदासीदोदाण पासे एक्को जिणिंदभवणजुदो । सेसा य तिण्णि कूडा वेंतरणयरेहिं रमणिज्जा ॥ २३११
रोहीए समा बारसविभंगसरियाओ वासपहुदीहिं । परिवारणईओ तह दोसु विदेहेसु पत्तेक्कं ॥ २३१२
२८००० ।
कंचणसोवाणाओ सुगंधविमलेहिं सलिलभरिदाओ । उववणवेदीतोरणजुदाओ णच्चंतउम्मीओ ॥ २३१३
तोरणदाराणुवरिम[3]ठाणट्ठिदजिणणिकेदणिचिदाओ । सोहंति णिरुवमाणा सयलाओ विभंगसरियाओ ॥ २३१४

पूर्वापर विदेह क्षेत्रोंमेंसे प्रत्येक क्षेत्रके आर्यखण्डमें सीता-सीतोदाके दोनों किनारोंपर, जिनके चरणोंमें देवोंके समूह नमस्कार करते हैं ऐसी तीन तीन जिनेन्द्रप्रतिमायें स्थित हैं। ये सर्व तीर्थस्थान मिलकर छ्यानबै हैं ॥ २३०५-२३०६ ॥

सोलह गजदन्तपर्वत सीता-सीतोदाके किनारोंपर पांचसौ योजन और कुलाचलोंके पार्श्वभागोंमें एकसौ कम अर्थात् चारसौ योजन ऊंचे हैं ॥ २३०७ ॥

वक्षार पर्वतोंके दोनों पार्श्वभागोंमें पृथक् पृथक् पर्वतसमान लंबे और अर्द्धयोजनमात्र विस्तारवाले दिव्य वनखण्ड हैं ॥ २३०८ ॥

सब वक्षार पर्वत घोड़ेके स्कंधके सदृश होते हैं। इनमेंसे प्रत्येक पर्वतके ऊपर चार कूट हैं ॥ २३०९ ॥

इनमेंसे प्रथम सिद्धकूट, द्वितीय वक्षारके समान नामवाला, और शेष दो कूट वक्षारोंके अधस्तन और उपरिम क्षेत्रोंके नामोंसे युक्त हैं। वे सब रत्नमय कूट अपने पर्वतकी उंचाईके चतुर्थ-भाग प्रमाण ऊंचे हैं ॥ २३१० ॥

सीता-सीतोदाके पार्श्वभागमें एक कूट जिनेन्द्रभवनसे युक्त, और शेष तीन कूट व्यन्तर नगरोंसे रमणीय हैं ॥ २३११ ॥

दोनों विदेहोंमें रोहित्के समान विस्तारादिसे सहित बारह विभंगनदियां हैं। इनमेंसे प्रत्येक नदीकी परिवार नदियां रोहित्के ही समान अट्ठाईस हजार प्रमाण हैं ॥ २३१२ ॥

सम्पूर्ण विभंगनदियां सुवर्णमय सोपानोंसे सहित, सुगंधित निर्मल जलसे परिपूर्ण, उपवन, वेदी एवं तोरणोंसे संयुक्त, नृत्य करती हुई लहरोंसे सहित, तोरणद्वारोंके उपरिम प्रदेशमें स्थित जिन-भवनोंसे युक्त और उपमासे रहित होती हुई शोभायमान होती हैं ॥ २३१३-२३१४ ॥

१ द ब सिद्धा वक्खारसोगदविजओ णागणाम कूडा. २ द ब उच्छेहो. ३ द ब तोरणदाराउवरिम°.

सीदाए उत्तरदो दीओववणस्स[1] वेदिपच्छिमदो । णीलाचलदक्खिणदो पुव्वंते पोक्खलावदीविसए ॥ २३१५
चेट्ठदि देवारण्ण णाणातरुसडमडिदं रम्म । पोक्खरणीवावीहिं कमलुप्पलपरिमलिल्लाहिं ॥ २३१६
तस्सि देवारण्णे पासादा कणयरयणरजदमया । वेदीतोरणधयवडपहुदीहि मडिदा विउला ॥ २३१७
उप्पत्तिमंचियाइं[2] अहिसेयपुरा य मेहुणगिहाइं[3] । कीडणसालाओ सभासालाओ जिणणिकेदेसु ॥ २३१८
चउविदिसासु गेहा ईसाणिंदस्स अगरक्खाण । दिप्पतरयणदीवा बहुविहधुव्वतधयमाला ॥ २३१९
दक्खिणदिसाविभागे तिप्परिसाण पुराणि विविहाणि[4] । सत्ताणमणीयाण[5] पासादा पच्छिमदिसाए ॥ २३२०
किब्बिसअभियोगाण सम्मोहसुराण तत्थ दिब्भागे । कदप्पाण सुराणं होंति विचित्ताणि भवणाणि ॥ २३२१
एदे सव्वे देवा तेसु कीडंति बहुविणोदेहिं । रम्मेसु मंदिरेसु ईसाणिंदस्स परिवारा ॥ २३२२
सीदाय दक्खिणतडे दीवोववणस्स वेदिपच्छिमदो । णिसहाचलउत्तरदो पुव्वाय दिसाए वच्छस्स ॥ २३२३
देवारण्णं अण्ण चेट्ठदि पुव्वस्स सरिसवण्णणय । णवरि विसेसो देवा सोहम्मिंदस्स परिवारा ॥ २३२४

सीतानदीके उत्तर द्वीपोपवन सबन्धी वेदीके पश्चिम, नीलपर्वतके दक्षिण और पुष्कलावती देशके पूर्वान्तमे नाना वृक्षोके समूहोसे मण्डित तथा कमल व उत्पलोकी सुगन्धसे सयुक्त ऐसी पुष्करिणी एव वापिकाओसे रमणीय देवारण्य नामक वन स्थित है ॥ २३१५–२३१६ ॥

उस देवारण्यमे सुवर्ण, रत्न व चादीसे निर्मित तथा वेदी, तोरण और ध्वजपटादिकोंसे मण्डित विशाल प्रासाद है ॥ २३१७ ॥

इन प्रासादोमे उत्पत्तिमचिका ( उपपाद शय्या ), अभिषेकपुर, मैथुनगृह, क्रीडनशाला, सभाशाला और जिननिकेत स्थित है ॥ २३१८ ॥

चारो विदिशाओमे प्रदीप्त रत्नदीपकोसे सहित और बहुत प्रकारकी फहराती हुई ध्वजाओके समूहोसे सुशोभित ईशानेन्द्रके अगरक्षक देवोके गृह है ॥ २३१९ ॥

दक्षिणदिशाभागमे तीनो पारिषद देवोके विविध भवन और पश्चिम दिशामे सात अनीकदेवोके प्रासाद है ॥ २३२० ॥

उसी दिशामे किल्विष, आभियोग्य, समोहसुर और कन्दर्पदेवोके विचित्र भवन है ॥ २३२१ ॥

ईशानेन्द्रके परिवारस्वरूप ये सब देव उन रमणीय भवनोमे बहुत प्रकारके विनोदोसे क्रीड़ा करते हैं ॥ २३२२ ॥

द्वीपोपवनसम्बन्धी वेदीके पश्चिम, निषधाचलके उत्तर और वत्सादेशकी पूर्वदिशामें सीतानदीके दक्षिण तटपर पूर्वोक्त देवारण्यके सदृश वर्णनवाला दूसरा देवारण्य भी स्थित है । विशेष केवल इतना हैं कि इस वनमें सौधर्मइन्द्रके परिवार देव क्रीड़ा करते है ॥ २३२३–२३२४ ॥

१ द दीवावलणस्स. २ द ब उप्पत्तिमडिदाइ ३ द ब मिहुणगिहाहिं. ४ द ब पुराण विविहाणं. ५ द ब सत्ताण आणीयाण.

सीदोदादुतडेसु दीओववणस्स वेदिपुव्वाए । णीलणिसहद्दिमज्झे अवरविदेहस्स अवरद्दिभाए ॥ २३२५
बहुतरुरमणीयाइ भूदारण्णाइ दोण्णि सोहंति । देवारण्णसमाणं सव्वं चिय वण्णणं ताणं ॥ २३२६

। एवं विदेहवण्णणा समत्ता ।

णीलगिरी णिसहो पिव उत्तरपासम्मि दोविदेहाणं । णवरि विसेसो अण्णे[1] कूडाणं देवदेविदहणामा ॥ २३२७
सिद्धक्खो णीलक्खो पुव्वविदेहो त्ति सीदकित्तीओ । णारी अवरविदेहो रम्मकणामावदंसणो कूडो ॥ २३२८
एदेसु पढमकूडे जिणिदभवणं विचित्तरयणमयं । उच्छेहप्पहुदीहिं सोमणम्मि जिणालयसमाणं ॥ २३२९
सेसेसु कूडेसुं वेंतरदेवाण होंति णयरीओ । णयरीसु पासादा विचित्तरूवा णिरुवमाणा ॥ २३३०
वेंतरदेवा सव्वे णियणियकूडाभिधाणसंजुत्ता । बहुपरिवारा दसधणुतुंगा पल्लप्पमाणाऊ ॥ २३३१
उवरिम्मि णीलगिरिणो केसरिणामद्दहम्मि दिव्वम्मि । चेट्ठेदि कमलभवणे देवी कित्ति त्ति विक्खादा ॥ २३३२
धिदिदेवीय समाणो तीए सोहेदि सव्वपरिवारो । दसचावाणिं तुंगा णिरुवमलावण्णसंपुण्णा ॥ २३३३

द्वीपोपवनसम्बन्धी वेदीके पूर्व और अपरविदेहके पश्चिम दिग्भागमें नील-निषधपर्वतके मध्य सीतोदाके दोनों तटोंपर बहुतसे वृक्षोंसे रमणीय भूतारण्यनामक दो वन शोभित हैं । इनका समस्त वर्णन देवारण्योंके ही समान है ॥ २३२५–२३२६ ॥

इसप्रकार विदेहक्षेत्रका कथन समाप्त हुआ ।

दोनों विदेहोंके उत्तर पार्श्वभागमें निषधके ही समान नीलगिरि भी स्थित है । विशेष इतना है कि इस पर्वतपर स्थित कूटों, देव-देवियों और द्रहोंके नाम अन्य ही हैं ॥ २३२७ ॥

सिद्धाख्य, नीलाख्य, पूर्वविदेह, सीता, कीर्ति, नारी, अपरविदेह, रम्यक और अपदर्शन, इसप्रकार इस पर्वतपर ये नौ कूट स्थित हैं ॥ २३२८ ॥

इनमेंसे प्रथम कूटके ऊपर सौमनसस्थ जिनालयके समान उंचाई आदिसे सहित विचित्र-रत्नमय जिनेन्द्रभवन स्थित है ॥ २३२९ ॥

शेष कूटोंपर व्यन्तरदेवोंकी नगरियां और उन नगरियोंमें विचित्ररूपवाले अनुपम प्रासाद हैं ॥ २३३० ॥

सब व्यन्तर देव अपने अपने कूटोंके नामोंसे संयुक्त, बहुत परिवारोंसे सहित, दश धनुष ऊंचे और एक पल्य-प्रमाण आयुवाले हैं ॥ २३३१ ॥

नीलगिरिके ऊपर स्थित केसरीनामक दिव्य द्रहके मध्यमें रहनेवाले कमल-भवनपर कीर्ति नामसे विख्यात देवी स्थित है ॥ २३३२ ॥

उस देवीका सब परिवार धृतिदेवीके समान ही शोभित है । यह देवी दश धनुष ऊंची और अनुपम लावण्यसे परिपूर्ण है ॥ २३३३ ॥

१ द ब विसेसो एसो अण्णे

आदिमसठाणजुदा वररयणविभूसणेहिं विविहेहि । सोहिदसुंदरमुत्ती[1] ईसाणिंदस्स सा देवी ॥ २३३४

। णीलगिरिवण्णणा समत्ता ।

रम्मकविजओ[2] रम्मो हरिवरिसो वै[3] वरवण्णणाजुत्तो । णवरि विसेसो एक्को णाभिणगे अण्णणामाणि ॥ २३३५

रम्मकभोगखिदीए बहुमज्झे होदि पउमणामेण । णाभिगिरी रमणिज्जो णियणामजुदेहिं देवेहि ॥ २३३६

केसरिदहस्स उत्तरतोरणदारेण णिग्गदा दिव्वा । णरकंता णाम णदी सा गच्छिय उत्तरमुहेणं ॥ २३३७

णरकंतकुडमज्झे णिवडिर्यं[4] णिस्सरदि उत्तरदिसाए । तत्तो णाभिगिरिंद कादूण पदाहिणं पि पुव्व व ॥ २३३८

गतूण सा मज्झ रम्मकविजयस्स पच्छिममुहेहि । पविसेदि लवणजलहि परिवारणदीहि संजुत्ता ॥ २३३९

। रम्मकविजयस्स परूवणा समत्ता ।

रम्मकभोगखिदीए उत्तरभागम्मि होदि रुम्मिगिरी । महहिमवंतसरिच्छ सयल चिय वण्णण तस्स ॥ २३४०

णवरि य ताणं[5] कूडद्दहपुरदेवीण अण्णणामाणि । सिद्धो रुम्मीरम्मकणरकताबुद्धिरुप्पो त्ति ॥ २३४१

हेरण्णवदो मणिकचणकूडो रुम्मियाण तहाँ[6] । कूडाण इमा णामा तेसु जिणमदिर पढमकूडे ॥ २३४२

सेसेसु कूडेसु वेंतरदेवाण होंति णयरीओ । विक्खादा ते देवा णियणियकूडाण णामेहिं ॥ २३४३

आदिम सस्थान अर्थात् समचतुरस्र सस्थानसे सहित, विविध प्रकारके उत्तम रत्नोके भूषणोसे सुशोभित सुन्दरमूर्ति वह ईशानेन्द्रकी देवी है ॥ २३३४ ॥

इसप्रकार नीलगिरिका वर्णन समाप्त हुआ ।

रमणीय रम्यकविजय भी हरिवर्षके समान उत्तम वर्णनासे युक्त है। विशेषता केवल एक यही है कि यहा नाभिपर्वतका नाम दूसरा है ॥ २३३५ ॥

रम्यकभोगभूमिके बहुमध्यभागमे अपने नामवाले देवोसे युक्त रमणीय पद्म नामक नाभिगिरि स्थित है ॥ २३३६ ॥

केसरी द्रहके उत्तर तोरणद्वारसे निकली हुई दिव्य नरकान्ता नामक प्रसिद्ध नदी उत्तरकी ओर गमन करती हुई नरकान्तकुण्डके मध्यमे पडकर उत्तरकी ओरसे निकलती है। पश्चात् वह नदी पहिलेके ही समान नाभिपर्वतको प्रदक्षिण करके रम्यकक्षेत्रके मध्यसे जाती हुई पश्चिममुख होकर परिवारनदियोंके साथ लवणसमुद्रमे प्रवेश करती है ॥ २३३७-२३३९ ॥

रम्यकक्षेत्रका वर्णन समाप्त हुआ ।

रम्यकभोगभूमिके उत्तरभागमें रुक्मिपर्वत है। उसका सम्पूर्णवर्णन महाहिमवान्‌के सदृश समझना चाहिये ॥ २३४० ॥

विशेष इतना है कि यहां उन कूट, द्रह, पुर और देवियोंके नाम भिन्न हैं। सिद्ध, रुक्मि, रम्यक, नरकान्ता, बुद्धि, रूप्यकूला, हैरण्यवत और मणिकांचन, ये रुक्मिपर्वतपर स्थित उन आठ कूटोंके नाम हैं। इनमेंसे प्रथम कूटपर जिनमन्दिर और शेष कूटोपर व्यन्तरदेवोकी नगरिया हैं। वे देव अपने अपने कूटोंके नामोसे विख्यात हैं ॥ २३४१-२३४३ ॥

१ द °मूही, ब °मुही. २ द ब °विजट्ठी. ३ द ब वि ४ द णिवलिय ५ द ब णवरि य णाम. ६ द ब °कूडा रुप्पिया तहा णवधू.

रुम्मिगिरिंदस्सोवरि बहुमज्झे होदि पुंडरीयदहो । फुल्लंतकमलपउरो तिगिंछद्दहस्स परिमाणो ॥ २३४४
तद्दहकमलणिकेदे देवी णिवसेदि बुद्धिणामेण । तीए हवेदि अद्धो परिवारो कित्तिदेवीदो ॥ २३४५
णिरुवमलावण्णतणू वररयणविभूसणेहिं रमणिज्जा । विविहविणोदाकीडण ईसाणिंदस्स सा देवी ॥ २३४६
तद्दहदक्खिणतोरणदारेण णिग्गदा णई णारी । णारीणामे कुंडे णिवददि गतूण थोवमुही[1] ॥ २३४७
तद्दक्खिणदारेण णिस्सरिदूण च दक्खिणमुही सा । पत्ता णाभिगिरिंद कादूण पदाहिण हरिणइ व्व ॥ २३४८
रम्मकभोगखिदीए बहुमज्झेण पयादि पुव्वमुही । पविसेदि लवणजलहिं परिवारतरंगिणीहिं जुदा ॥ २३४९

। रुम्मिगिरिवण्णणा समत्ता ।

विजओ हेरण्णवदो हेमवदो व प्पवण्णणाजुत्तो[2] । णवरि विसेसो एक्को दहणाभिणईण अण्णणामाणिं[3] ॥ २३५०
तस्स बहुमज्झभागे विजयड्ढो होदि गधवतो त्ति । तस्सोवरिमणिकेदे पभासणामो ठिदो देवो ॥ २३५१
पुंडरियदहाहितो उत्तरदारेण रुप्पकूलणई । णिस्सरिदूण णिवददि कुंडे सा रुप्पकूलम्मि ॥ २३५२
तस्सुत्तरदारेण णिस्सरिदूण च उत्तरमुही सा । णाभिगिरिं कादूण पदाहिण रोहिसरिय व्व ॥ २३५३

रुक्मिपर्वतके ऊपर बहुमध्यभागमे फूले हुए प्रचुर कमलोसे सयुक्त तिगिंछद्रहके समान प्रमाणवाला पुण्डरीक द्रह है ॥ २३४४ ॥

उस द्रहसम्बन्धी कमल-भवनमे बुद्धि नामक देवी निवास करती है। इसका परिवार कीर्तिदेवीकी अपेक्षा आधा है ॥ २३४५ ॥

अनुपम लावण्यमय शरीरसे सयुक्त, उत्तम रत्नोके भूषणोसे रमणीय और विविधप्रकारके विनोदसे क्रीडा करनेवाली वह ईशानेन्द्रकी देवी है ॥ २३४६ ॥

उस द्रहके दक्षिणतोरणद्वारसे निर्गत नारी नदी स्तोकमुखी ( अल्प-विस्तार ) होकर नारी-नामक कुण्डमें गिरती है ॥ २३४७ ॥

पश्चात् वह कुण्डके दक्षिणतोरणद्वारसे निकलकर दक्षिणमुख होती हुई नाभिगिरिको पाकर और उसे हरित् नदीके समान ही प्रदक्षिण करके रम्यकभोगभूमिके बहुमध्यभागमेसे पूर्वकी ओर जाती हुई परिवारनदियोसे युक्त होकर लवणसमुद्रमें प्रवेश करती है ॥ २३४८–२३४९ ॥

रुक्मिपर्वतका वर्णन समाप्त हुआ।

हैरण्यवतक्षेत्र हैमवतक्षेत्रके समान वर्णनसे युक्त है। विशेषता केवल एक यही है कि यहां द्रह, नाभिगिरि और नदियोके नाम भिन्न है ॥ २३५० ॥

इस क्षेत्रके बहुमध्यभागमें गन्धवान् नामक विजयार्द्ध ( नाभिगिरि ) है। इसके ऊपर स्थित भवनमे प्रभास नामक देव रहता है ॥ २३५१ ॥

पुण्डरीक द्रहके उत्तरद्वारसे वह रूप्यकूलानदी निकलकर रूप्यकूल नामक कुडमें गिरती है ॥ २३५२ ॥

तत्पश्चात् वह इस कुण्डके उत्तरद्वारसे निकलकर उत्तरकी ओर गमन करती हुई रोहित्

१ द ब थोवमुही. २ द ब °जुत्ता. ३ द वेणभीण, ब देवणाभीण

पच्छिममुहेण गच्छिय परिवारतरंगिणीहिं संजुत्ता । दीवजगदीबिलेण पविसदि कल्लोलिणीणाहं[१] ॥ २३५४

। हेरण्णवदविजयवण्णणा समत्ता ।

तव्विजउत्तरभागे सिहरीणामेण चरमकुलसेलो । हिमवंतस्स सरिच्छं सयलं चिय वण्णणं तस्स ॥ २३५५

णवरि विसेसो कूडद्दहाण देवाण देविसरियाण । अण्णाइं णामाइं तस्सिं सिद्धो पढमकूडो ॥ २३५६

सिहरी हेरण्णवदो रसदेवीरत्तलच्छिकंचणया । रत्तवदी गंधवदी रेवदमणिकंचण कूडं ॥ २३५७

एक्कारसकूडाणं पुह पुह पणुवीस जोयणा उदओ । तेसु पढमे कूडे[३] जिणिंदभवणं परमरम्मं ॥ २३५८

सेसेसु कूडेसु णियणियकूडाण णामसंजुत्ता । वेंतरदेवा मणिमयपासादेसु विरायंति ॥ २३५९

महपुंडरीयणामा दिव्वदहो सिहरिसेलसिहरम्मि । पउमद्दहसारिच्छा वेदीपहुदेहि कयसोहा ॥ २३६०

तस्स सयवत्तभवणे[४] लच्छियणामेण णिवसदे देवी । सिरिदेवीए सरिसा ईसाणिंदस्स सा देवी ॥ २३६१

तद्दहदक्खिणतोरणदारेण सुवण्णकूलणामणदी । णिस्सरिय दक्खिणमुही णिवडेदि सुवण्णकूलकुंडम्मि ॥२३६२

तद्दक्खिणदारेण णिस्सरिदूणं च दक्खिणमुही सा । णाभिगिरिं कादूण पदाहिणं रोहिसरिय व्व ॥ २३६३

नदीके समान नाभिगिरिको प्रदक्षिण करके पश्चिमकी ओर जाती है । पुन. परिवारनदियोंसे संयुक्त होकर वह नदी जम्बूद्वीपकी जगतीके बिलमे होकर लवणसमुद्रमें प्रवेश करती है ॥२३५३–२३५४॥

हैरण्यवत्‌क्षेत्रका वर्णन समाप्त हुआ ।

इस क्षेत्रके उत्तरभागमें शिखरीनामक अन्तिम कुलपर्वत स्थित है । इस पर्वतका सम्पूर्ण वर्णन हिमवान् पर्वतके सदृश है ॥ २३५५ ॥

विशेष यह है कि यहा कूट, द्रह, देव, देवी और नदियोंके नाम भिन्न हैं । उस पर्वत-पर प्रथम सिद्ध कूट, शिखरी, हैरण्यवत, रसदेवी, रक्ता, लक्ष्मी, काचन, रक्तवती, गन्धवती, रैवत ( ऐरावत ) और मणिकाचनकूट, इसप्रकार ये ग्यारह कूट स्थित हैं । इन ग्यारह कूटोकी ऊंचाई पृथक् पृथक् पच्चीस योजन प्रमाण है । इनमेसे प्रथम कूटपर परमरमणीय जिनेन्द्रभवन और शेष कूटोपर स्थित मणिमय प्रासादोंमें अपने अपने कूटोंके नामोसे सयुक्त व्यन्तर देव विराजमान हैं ॥ २३५६–२३५९ ॥

इस शिखरीशैलके शिखरपर पद्मद्रहके सदृश वेदी आदिसे शोभायमान महापुण्डरीक नामक दिव्य द्रह है ॥ २३६० ॥

इस तालाबके कमलभवनमे श्रीदेवीके सदृश जो लक्ष्मी नामक देवी निवास करती है, वह ईशानेन्द्रकी देवी है ॥ २३६१ ॥

उस द्रहके दक्षिणतोरणद्वारसे निकलकर सुवर्णकूलानामक नदी दक्षिणमुखी होकर सुवर्ण-कूलकुण्डमें गिरती है ॥ २३६२ ॥

तत्पश्चात् उस कुण्डके दक्षिणद्वारसे निकलकर वह नदी दक्षिणमुखी होकर रोहित् नदीके

१ द ब कल्लोलिणिं णाम. २ द ब कूडद्दहावि. ३ द ब कूडो. ४ द ब पवत्तसभवणे.

हेरण्णवदब्भंतरभागे गच्छिय दिसाए पुव्वाए । दीवजगदीबिलेण पविसेदि तरंगिणीणाहं ॥ २३६४

। एवं सिहरिगिरिवण्णणा समत्ता[1] ।

सिहरिस्सुत्तरभागे जंबूदीवस्स जगदिदक्खिणदो । एरावदो त्ति खेत्तो चेट्ठदि भरहस्स सारिच्छो ॥ २३६५

णवरि विसेसो तस्सिं[2] सलागपुरिसा भवंति जे केई । ताण णामप्पहुदिसु उवदेसो संपइ पणट्ठो ॥ २३६६

अण्णण्णा एदास्सिं[3] णामा विजयड्ढकूडसरियाण[4] । सिद्धो रेवदखंडा माणी विजयड्ढपुण्णा य ॥ २३६७

तिमिसगुहो रेवदवेस्समण णामाणि होंति कूडाणं । सिहरिगिरिंदोवरि महपुंडरियदहस्स पुव्वदारेण ॥ २३६८

रत्ता णामेण णदी णिस्सरिय पडेदि रत्तकुंडम्मि । गंगाणइसारिच्छा पविसइ लवणंबुरासिम्मि ॥ २३६९

तद्दहपच्छिमतोरणदारेण णिस्सरेदि रत्तोदा । सिंधुणईए सरिसा णिवडइ रत्तोदकुंडम्मि ॥ २३७०

पच्छिममुहेण तत्तो णिस्सरिदूण अणेयसरिसहिदा । दीवजगदीबिलेण लवणसमुद्दम्मि पविसेदि ॥ २३७१

गंगारोहिहरिओ सीदाणारीसुवण्णकूलाओ । रत्त त्ति सत्त सरिया पुव्वाए दिसाए वच्चंति ॥ २३७२

समान नाभिगिरिकी प्रदक्षिणा करती हुई हैरण्यवतक्षेत्रके अभ्यन्तर भागमसे पूर्वदिशाकी ओर जाकर जम्बूद्वीपसम्बन्धी जगतीके बिलमेसे समुद्रमे प्रवेश करती है ॥ २३६३–२३६४ ॥

इसप्रकार शिखरीपर्वतका वर्णन समाप्त हुआ ।

शिखरीपर्वतके उत्तर और जम्बूद्वीपकी जगती के दक्षिणभागमे भरतक्षेत्रके सदृश ऐरावतक्षेत्र स्थित है ॥ २३६५ ॥

विशेष यह कि उस क्षेत्रमें जो कोई शलाकापुरुष होते हैं, उनके नामादिविषयक उपदेश इस समय नष्ट हो चुका है ॥ २३६६ ॥

इस क्षेत्रमे विजयार्द्धपर्वतके ऊपर स्थित कूटो और नदियोके नाम भिन्न है। सिद्ध, ऐरावत, खण्डप्रपात, माणिभद्र, विजयार्द्ध, पूर्णभद्र, तिमिश्रगुह, ऐरावत और वैश्रवण नामक ये नौ कूट यहा विजयार्द्धपर्वतके ऊपर है। शिखरीपर्वतके ऊपर स्थित महापुण्डरीक द्रहके पूर्वद्वारसे निकलकर रक्ता नामक नदी रक्तकुण्डमें गिरती है। पुनः वह गगानदीके सदृश लवणसमुद्रमे प्रवेश करती है ॥ २३६७–२३६९ ॥

उसी द्रहके पश्चिम तोरणद्वारसे रक्तोदानदी निकलती है और सिन्धुनदीके सदृश रक्तोदकुण्डमे गिरती है ॥ २३७० ॥

पश्चात् वह उस कुण्डसे निकलकर पश्चिममुख होती हुई अनेक नदियोसे सहित होकर द्वीपकी जगतीके बिलसे लवणसमुद्रमें प्रवेश करती है ॥ २३७१ ॥

गगा, रोहित्, हरित्, सीता, नारी, सुवर्णकूला और रक्ता, ये सात नदियां पूर्वदिशामे जाती हैं ॥ २३७२ ॥

१ ब सम्मत्ता. २ द ब तेस्सिं. ३ द ब एदेसिं. ४ द ब °सरिसाण. ५ द ब सिद्धा. ६ द ब रत्तो

पच्छिमदिसाए गच्छदि सिंधुणई रोहियासहरिकता । सीदोदा णरकता रुप्पतडा सत्तमी य रत्तोदा ॥ २३७३

। एवं एरावदखेत्तस्स वण्णणा समत्ता ।

इसुपादगुणिदजीवा गुणिदव्वा दसपदेण ज वग्ग । मूल चावायारे खेत्तेत्थं होदि सुहुमफल ॥ २३७४

पंचतितिएक्कदुगणभछक्का अंकक्कमेण जोयणया । एक्कछतिहरिदचउणवदुगभागो भरहखेत्तफलं ॥ २३७५[1]

$६०२१३३५ \mid \frac{२९४}{३६१} \mid$

तियएक्कबरणवदुगणवचउइगिपचएक्क यसा य । तिण्णिसयबारसाय खेत्तफल णिसहसेलस्स ॥ २३७६

$१५१४९२९०१३ \mid \frac{३१२}{३६१} \mid$

दुखणवणवचउतियणवछण्णवदुगजोयणेक्कपतीए । भागा तिण्णि सया इगिछत्तियहरिदा विदेहखेत्तफल॥२३७७

$२९६९३४९९०२ \mid \frac{३००}{३६१} \mid$

भरहादी णिसहता जेत्तियमेत्ता हवति खेत्तफल । त सव्व वत्तव्व एरावदपहुदिणीलंत ॥ २३७८

सिन्धुनदी, रोहितास्या, हरिकान्ता, सीतोदा, नरकान्ता, रूप्यकूला और सातवीं रक्तोदा, ये सात नदिया पश्चिमदिशामे जाती है ॥ २३७३ ॥

इसप्रकार ऐरावतक्षेत्रका वर्णन समाप्त हुआ।

बाणके चतुर्थ भागसे गुणित जीवाका जो वर्ग हो उसको दशसे गुणा कर प्राप्त गुणनफलका वर्गमूल निकालनेपर धनुषके आकार क्षेत्रका सूक्ष्म क्षेत्रफल जाना जाता है ॥ २३७४ ॥

बाण $५२६\frac{६}{१९} = \frac{१००००}{१९}$ । जीवा $१४४७१\frac{५}{१९} = \frac{२७४९५४}{१९}$ । अतएव भरतक्षेत्रका क्षेत्रफल हुआ $\sqrt{\left(\frac{१००००}{१९} \times \frac{१}{४} \times \frac{२७४९५४}{११}\right)^2 \times १०} = \sqrt{\left(\frac{६८७३८५०००}{३६१}\right)^2 \times १०}$

$= \sqrt{\frac{४७२४९८१३८२२५००००००००}{३६१ \times ३६१}} = ६०२१३३५\frac{२९४}{३६१}$ ।

पाच, तीन, तीन, एक, दो, शून्य और छह, इन अकोके क्रमसे जो सख्या निर्मित हो उतने योजन और तीनसौ इकसठसे भाजित दोसौ चौरानबै भागप्रमाण भरतक्षेत्रका सूक्ष्म क्षेत्रफल है ॥ २३७५ ॥ $६०२१३३५\frac{२९४}{३६१}$ ।

तीन, एक, शून्य, नौ, दो, नौ, चार, एक, पाच और एक, इन अंकोंसे जो संख्या निर्मित हो उतने योजन और एक योजनके तीनसौ इकसठ भागोमेसे तीनसौ बारह भागप्रमाण निषधपर्वतका क्षेत्रफल है ॥ २३७६ ॥ $१५१४९२९०१३\frac{३१२}{३६१}$ ।

दो, शून्य, नौ, नौ, चार, तीन, नौ, छह, नौ और दो, इन अंकोको एक पक्तिमे रखनेसे जो सख्या निर्मित हो उतने योजन और तीनसौ इकसठसे भाजित तीनसौ भागप्रमाण विदेहका क्षेत्रफल है ॥ २३७७ ॥ $२९६९३४९९०२\frac{३००}{३६१}$ ।

भरतक्षेत्रसे लेकर निषधपर्वत तक जितना क्षेत्रफल है, वह सब ऐरावतक्षेत्रसे लेकर नील-पर्वत तक भी कहना चाहिये ॥ २३७८ ॥

१ अतः परं हिमवद्-हैमवतादिपर्वत क्षेत्राणा क्षेत्रफलसूचकगाथास्त्रुटिता इति भाति ।

अंबरपणएक्कचऊणवछप्पण्णसुण्णणवयसत्त च । अकक्कमे परिमाण जंबूदीवस्स खेत्तफलं ॥ २३७९
७९०५६९४१५० ।

अट्ठावीससहस्सं भरहस्स तरगिणीओ दुगसहिदा । दुगुणा दुगेण रहिदा[1] हेमवदक्खेत्तसरिया ण ॥ २३८०
२८००२ । ५६००२ ।

हेमवदवाहिणीण दुगुणियसखा य दुगविहीणा य । हरिवरिसम्मि पमाणं तरंगिणीण च णादव्व[2] ॥ २३८१
११२००२ ।

एदाण तिखेत्ताण सरियाओ मेलिदूण दुगुणकदा । • ॥ २३८२
[ ३९२०१२ । ]

अट्ठासट्ठिसहस्सब्भहियं[3] एकं तरगिणीलक्खं । देवकुरुम्मि य खेत्ते णादव्व उत्तरकुरुम्मि ॥ २३८३
१६८००० ।

अट्ठत्तरिसजुत्ता चोद्दसलक्खाणि होंति दिव्वाओ । सव्वाओ पुव्वावरविदेहविजयाण सरियाओ ॥ २३८४
१४०००७८ ।

सत्तरससयसहस्सा बाणउदिसहस्सया य णउदिजुदा । सव्वाओ वाहिणीओ जवूदीवम्मि मिलिदाओ ॥ २३८५
१७९२०९० ।

[4]णदीसखा— विदे० सीतासीतोदा २, क्षेत्रनदी ६४, विभगा १२, सीतासीतोदापरिवार १६८०००, क्षे न प. ८९६०००, वि परि ३३६०००, एकत्र १४०००७८ । भरतादि ३९२०१२ । १७९२०९० ।[5]

शून्य, पाच, एक, चार, नौ, छह, पाच, शून्य, नौ और सात, इन अकोंके क्रमसे जो सख्या हो, उतने योजनप्रमाण जम्बूद्वीपका क्षेत्रफल है ॥ २३७९ ॥ ७९०५६९४१५० ।

भरतक्षेत्रकी नदिया अट्ठाईस हजार दो और हैमवतक्षेत्रकी नदिया दो कम इससे दूनी अर्थात् छप्पन हजार दो है ॥ २३८० ॥ २८००२ । ५६००२ ।

हरिवर्षक्षेत्रमे भी नदियोका प्रमाण हैमवतक्षेत्रकी नदियोसे दो कम दुगुणित सख्यारूप अर्थात् एक लाख बारह हजार दो जानना चाहिये ॥ २३८१ ॥ ११२००२ ।

इन तीन क्षेत्रोकी नदियोको मिलाकर दूना करनेसे [ तीन लाख बानबै हजार बारह होता है ] । देवकुरु और उत्तरकुरुमे इन नदियोकी संख्या एक लाख अडसठ हजारप्रमाण है ॥ २३८२–२३८३ ॥

पूर्वापर विदेहक्षेत्रोंकी सब दिव्य नदिया चौदह लाख अठत्तर है ॥ २३८४ ॥
१४०००७८ ।

इसप्रकार सब मिलकर जम्बूद्वीपमे सत्तरह लाख बानबै हजार नव्बै नदियां है ॥ २३८५ ॥ १७९२०९० ।

नदीसंख्या — विदेहमें सीता-सीतोदा २, क्षेत्रनदी ६४, विभगा १२, सीता-सीतोदा-परिवार १६८०००, क्षे. न. परिवार ८९६०००, विभगापरिवार ३३६०००, एकत्र १४०००७८ । भरतादिक शेष छह क्षेत्र ३९२०१२ । समस्त– १७९२०९० ।

१ द दुगणारहिदा, ब दुगरहिदा २ द ब णादव्वा. ३ द ब सहस्स बहिय. ४ प्रस्रो. पाठोऽयं २३७५ तमाया गाथायाः पश्चादुपलभ्यते । ५ अत्र पुस्तकयोः ' णवछच्चउणभगयण ' इति लिखितम् ।

सरियाओ जेत्तियाओ चेट्ठंते तेत्तियाणि कुडाणि । विक्खादाओ ताओ णियणियकुंडाणं णामेहिं ॥ २३८६
वेंतरदेवा बहुओ णियणियकुडाण णामविदिदाओ। पल्लाउपमाणाओ णियणिवसंतो ताण दिव्वगिरिभवणे॥२३८७
जेत्तिय कुंडा जेत्तिय सरियाओ जेत्तियाओ वणसडा । जेत्तिय सुरणयरीओ जेत्तिय जिणणाहभवणाणिं ॥२३८८
जेत्तिय विज्जाहरसेढियाओ जेत्तियाओ पुरियाओ । अज्जाखडे जेत्तिय णयरीओ जेत्तियदिदहा ॥ २३८९
वेदीओ तेत्तियाओ णियणियजोग्गाओ ताण पत्तेक्कं । जोयणदलमुच्छेहो रुदा चावाणि पचसया ॥ २३९०

१ । दड ५०० ।
२

णवरि विसेसो एसो देवारण्णस्स भूदरण्णस्स । जोयणमेक्क उदओ दडसहस्स च वित्थारो ॥ २३९१
कुडवणसडसरियासुरणयरीसेलतोरणद्दारा । विज्जाहरवरसेढीणयरज्जाखडणयरीओ ॥ २३९२
दहपचयपुव्वावरविदेहगामादिसम्मलीरुक्खा । जेत्तियमेत्ता जबूरुक्खाइ य तेत्तिया जिणणिकेदा ॥ २३९३
छक्कुलसेला सव्वे विजयड्ढा होंति तीस चउजुत्ता । सोलस वक्खारगिरी वारणदंताइ चत्तारो ॥ २३९४

६ । ३४ । १६ । ४ ।

तह अट्ठ दिग्गइदा णाभिगिरिंदा हवति चत्तारि । चोत्तीस वसहसेला कचणसेला सयाण दुवे ॥ २३९५

८ । ४ । ३४ । २०० ।

जितनी नदिया है उतने ही कुण्ड भी स्थित है । वे नदिया अपने अपने कुण्डोंके नामोसे विख्यात है ॥ २३८६ ॥

अपने कुण्डोके नामोसे विदित बहुतसे व्यन्तरदेव एक पल्यप्रमाण आयुसे सहित होते हुए उन कुण्डोके दिव्य गिरिभवनमे निवास करते हैं ॥ २३८७ ॥

जितने कुण्ड, जितनी नदिया, जितने वनसमूह, जितनी देवनगरिया, जितने जिनेन्द्रभवन, जितनी विद्याधरश्रेणिया, जितने नगर, आर्यखण्डोंकी जितनी नगरिया, जितने पर्वत और जितने द्रह हैं, उनमेसे प्रत्येकके अपने अपने योग्य उतनी ही वेदिया है । इन वेदियोकी उचाई आधा योजन और विस्तार पाचसौ धनुषप्रमाण है ॥ २३८८–२३९० ॥

वेदियोकी उचाई $\frac{1}{2}$ यो । विस्तार ५०० धनुप ।

विशेष यह है कि देवारण्य और भूतारण्यकी जो वेदिया है, उनकी उचाई एक योजन व विस्तार एक हजार धनुषप्रमाण है ॥ २३९१ ॥

कुण्ड, वनसमूह, नदिया, देवनगरिया, पर्वत, तोरणद्वार, विद्याधरश्रेणियोके नगर, आर्यखण्डोंकी नगरिया, द्रहपचक (पांच पाच द्रह), पूर्वापरविदेहोके ग्रामादिक, शाल्मलीवृक्ष और जम्बूवृक्ष जितने है उतने ही जिनभवन भी हैं ॥ २३९२–२३९३ ॥

जम्बूद्वीपमें सब कुलपर्वत छह, विजयार्द्ध चौंतीस, वक्षारगिरि सोलह और गजदन्त चार हैं ॥ २३९४ ॥ कुलशैल ६ । विजयार्ध ३४ । वक्षारगिरि १६ । गजदत पर्वत ४ ।

दिग्गजेन्द्रपर्वत आठ, नाभिगिरीन्द्र चार, वृषभशैल चौतीस तथा कांचनशैल दोसौ हैं ॥ २३९५ ॥ दिग्गजेन्द्र ८ । नाभिगिरि ४ । वृषभशैल ३४ । काचनशैल २०० ।

१ द ब कुडाणि. २ द ब णिवसत्ताण. ३ द ब सेढियाओ ताण च. ४ द उदयो. ५ द ब दुवी.

भूमीए मुह सोहिय उदयहिदं भूमुहाणिचया । मुहमजुद बे लक्खा भूमी जोयणसहस्समुस्सेहो ॥ २४०३

१०००० । २००००० । १००० ।

खयवड्ढीण पमाण एक्कसय जोयणाणि णउदिजुदं । इच्छाहदहाणिचया खिदिहीणा मुहजुदा रुंद ॥ २४०४

१९० ।

उवरिमजलस्स जोयण उणवीससयाणि सत्तहरिदाणिं । खयवड्ढीण पमाणं णादव्व लवणजलणिहिम्मि ॥२४०५

$\frac{१९००}{७}$ ।

पत्तेक्क दुतडादो पविसिय पणणउदिजोयणसहस्सा । गाढा तस्स सहस्सं एव सोधिज्ज अंगुलादीणं ॥ २४०६

९५००० । १००० । $\frac{१}{९५}$ ।[1]

दुतडादो जलमज्झे पविसिय पणणउदिजोयणसहस्सा । सत्तसयाइ उदओ एव सोहेज्जं अंगुलादीण ॥ २४०७

९५००० । ७०० । $\frac{७}{९५०}$ ।[3]

भूमिमेंसे मुखको कम करके उंचाईका भाग देनेपर भूमिकी ओरसे हानि और मुखकी ओरसे वृद्धिका प्रमाण आता है। यहां मुखका प्रमाण अयुत अर्थात् दश हजार योजन, भूमिका प्रमाण दो लाख योजन और उंचाईका प्रमाण एक हजार योजनमात्र है ॥ २४०३ ॥

मुख १०००० । भूमि २००००० । उत्सेध १००० ।

उस क्षय-वृद्धिका प्रमाण एकसौ नब्बै योजनमात्र है। इच्छासे गुणित हानि-वृद्धिके प्रमाणको भूमिमेंसे कम अथवा मुखमें मिला देनेपर विवक्षित स्थानपर विस्तारका प्रमाण जाना जाता है ॥ २४०४ ॥ ( २००००० − १०००० ) − १००० = १९० हानि-वृद्धिका प्रमाण।

लवणसमुद्रमें उपरिम ( समतल भूमिके ऊपर स्थित ) जलकी क्षय-वृद्धिका प्रमाण सातसे भाजित उन्नीससौ योजनमात्र है ॥ २४०५ ॥ ( २००००० − १०००० ) − ७०० = $\frac{१९००}{७}$ ।

दोनोंमेंसे प्रत्येक किनारेसे पंचानबै हजार योजन प्रवेश करनेपर उसकी गहराई एक हजार योजनमात्र है। इसीप्रकार अंगुलादिकको शोध लेना चाहिये ॥ २४०६ ॥

९५००० । १००० । $\frac{१}{९५} = \frac{१०००}{९५०००}$ ।

दोनों तटोंसे जलके मध्यमें पंचानबै हजार योजनप्रमाण प्रवेश करनेपर सातसौ योजनमात्र उंचाई है। इसीप्रकार अंगुलादिकोंको शोध लेना चाहिये ॥ २४०७ ॥

९५००० । ७०० । $\frac{७}{९५०} = \frac{७००}{९५०००}$ ।

१ द ब $\frac{१}{९५}$. २ ब सोहअ. ३ द ब $\frac{८}{९५०}$.

लवणोवहिबहुमज्झे पादाला ते समतदो होंति । अट्ठुत्तर सहस्स जेट्ठा मज्झा जहण्णा ये ॥ २४०८

१००८ ।

चत्तारो पायाला जेट्ठा मज्झिल्लआ वि चत्तारो । होदि जहण्ण सहस्स ते सव्वे रंजणायारा ॥ २४०९

४ । ४ । १००० ।

उक्किट्ठा पायाला पुव्वादिदिसासु जलहिमज्झम्मि । पायालकडबक्खा वडवामुहजोवकेसरिणो ॥ २४१०

पुह पुह दुतडाहितो पविसिय पणणउदि जोयणसहस्सा । लवणजले चत्तारो जेट्ठा चेट्ठंति पायाला ॥ २४११

९५००० । ९५००० ।

पुह पुह मूलम्मि मुहे वित्थारो जोयणा दससहस्सा । उदओ वि एक्कलक्खं मज्झिमरुंदो वि तम्मेत्त ॥ २४१२

१०००० । १०००० । १००००० । १००००० ।

जेट्ठा ते संलग्गा सीमंतबिलस्स उवरिमे भागे । पणसयजोयणबहला कुड्डा एदाण वज्जमया ॥ २४१३

५०० ।

जेट्ठाण विच्चाले विदिसासु मज्झिमा दु पादाला । ताण रुंदप्पहुदी उक्किट्ठाण दससेण ॥ २४१४

१००० । १००० । १०००० । १०००० । ५० ।

लवणोदधिके बहुमध्यभागमें चारों ओर उत्कृष्ट, मध्यम व जघन्य एक हजार आठ पाताल है ॥ २४०८ ॥ १००८ ।

ज्येष्ठ पाताल चार, मध्यम चार और जघन्य एक हजार हैं । ये सब पाताल राजन अर्थात् घडेके आकार है ॥ २४०९ ॥ ४ । ४ । १००० ।

पूर्वादिक दिशाओमे समुद्रके मध्यमे पाताल, कदम्बक, बडवामुख और यूपकेशरी नामक चार उत्कृष्ट पाताल है ॥ २४१० ॥

दोनों किनारोंसे लवणसमुद्रके जलमे पचानबै हजार योजनप्रमाण प्रवेश करनेपर पृथक् पृथक् चार ज्येष्ठ पाताल स्थित है ॥ २४११ ॥ ९५००० । ९५००० ।

इन पातालोका विस्तार पृथक् पृथक् मूलमे व मुखमे दश हजार योजन, उंचाई एक लाख योजन और मध्यमविस्तार भी एक लाख योजनप्रमाण ही है ॥ २४१२ ॥

मूलविस्तार १०००० । मुख १०००० । उदय १००००० । मध्यविस्तार १००००० ।

वे ज्येष्ठ पाताल सीमन्त बिलके उपरिम भागसे सलग्न है । इनकी वज्रमय भित्तिया पांचसौ योजनप्रमाण मोटी है ॥ २४१३ ॥ ५०० ।

इन ज्येष्ठ पातालोके बीचमे विदिशाओमे मध्यम पाताल स्थित है । इनका विस्तारादिक उत्कृष्ट पातालोंकी अपेक्षा दशवे भागमात्र है ॥ २४१४ ॥

१००० । १००० । १०००० । १०००० । ५० ।

१ द ब जहण्णया या य २ कडबव्वा.

णवणउदिसहस्साणिं पंचसया जोयणाणि दुतडेसु । पुह पुह पविसिय सलिले पायाला मज्झिमा होंति ॥ २४१५

९९५०० । [ २४१६-२४२५ ][1]

जेट्ठंतरसखादो एक्कसहस्सम्मि समवणीदम्मि । अद्धकदे जेट्ठाण मज्झिमयाण च विच्चालं ॥ २४२६

जोयणलक्खं तेरससहस्सया पचसीदिसंजुत्ता । त विच्चालपमाण दिवड्ढकोसेण अदिरित्तं ॥ २४२७

११३०८५ । को $\frac{३}{२}$ ।

जेट्ठाण मज्झिमाण विच्चम्मिं जहण्णयाण मुहवास । फेडिय[2] सेस विगुणियतेसट्ठीए कयविभागे ॥ २४२८

जं लद्धं अवराण पायालाण तमंतरं होदि । तं माण सय सत्तय अट्ठाणउदी य सविसेसा ॥ २४२९

७९८ । $\frac{३७}{१२६}$ । $\frac{१}{३३६}$ ।

पत्तेक्कं पायाला तिवियप्पा ते भवंति कमहीणं । हेट्ठाहितो वादं जलवाद सलिलमासेज्ज ॥ २४३०

तेत्तीससहस्साणिं तिसया तेत्तीस जोयणतिभागो । पत्तेक्कं जेट्ठाण पमाणमेदं तियंसस्स[3] ॥ २४३१

३३३३३ । $\frac{१}{३}$ ।

पृथक् पृथक् दोनो किनारोंसे निन्यानबै हजार पांचसौ योजनप्रमाण जलमे प्रवेश करनेपर मध्यम पाताल हैं ॥ २४१५ ॥ ९९५०० । [ २४१६-२४२५ ]

ज्येष्ठ पातालोंके अन्तरालप्रमाणमेंसे एक हजार कम करके आधा करनेपर ज्येष्ठ और मध्यम पातालोंका अन्तरालप्रमाण निकलता है ॥ २४२६ ॥

वह अन्तरालप्रमाण एक लाख तेरह हजार पचासी योजन और डेढ कोस अधिक है ॥ २४२७ ॥ ( २२७१७०$\frac{३}{४}$ − १००० ) − २ = यो ११३०८५, को. $\frac{३}{२}$ ।

ज्येष्ठ और मध्यम पातालोंके अन्तरालप्रमाणमेंसे जघन्य पातालोंके मुखविस्तारको कम करके शेषमें द्विगुणित तिरेसठ अर्थात् एकसौ छब्बीसका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना जघन्य पातालोंका अन्तराल होता है । उसका प्रमाण सातसौ अट्ठानबै योजनोंसे अधिक है ॥ २४२८ −२४२९ ॥ ७९८$\frac{३७}{१२६}$ + $\frac{१}{३३६}$ यो. ।

वे पाताल क्रमसे हीन होते हुए नीचेसे वायु, जल-वायु और जलके आश्रयसे तीन प्रकार हैं अर्थात् प्रत्येक पातालके तीन भागोंमेंसे पहिले भागमें वायु, दूसरे भागमे जल-वायु और तीसरे भागमें केवल जल ही स्थित है ॥ २४३० ॥

ज्येष्ठ पातालोंमेंसे प्रत्येक पातालके तीसरे भागका प्रमाण तेतीस हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनका तीसरा भाग है ॥ २४३१ ॥ ३३३३३$\frac{१}{३}$ ।

१ अत्र दश गाथा नष्टा इत्यनुमीयते । द-पुस्तके ' इ दस गाहा नथी ' इति लिखितम् । ब-पुस्तके ' यहाँ दस गाथाएं नही हैं ' इति लिखितम् । २ ब विच्चम्मिद. ३ द ब पेलिय.

तिण्णि सहस्सा तिसया तेत्तीसजुदाणि जोयणतिभागो। पत्तेक्क णादव्व मज्झिमयाणं[1] तियसपरिमाण ॥ २४३२

३३३३ । १ ।
३

तेत्तीसब्भहियाइं तिण्णि सयाणं च जोयणतिभागो । पत्तेक्क दट्ठव्व तियसमाणं[2] जहण्णाण ॥ २४३३

३३३ । १ ।
३

हेट्ठिल्लम्मि तिभागे वसुमइविवराण केवलो वादो । मज्झिल्ले जलवादो उवरिल्ले सलिलपब्भारो ॥ २४३४

पवणेण पुण्णिय त चलाचल मज्झिम सलिलवाद । उवरि चेट्ठदि सलिल पवणाभावेण केवलं तेसुं ॥ २४३५

पादालाण मरुदा[3] पक्खे सीदम्मि वड्ढंति । हीयंति किण्णपक्खे सहावदो सव्वकालेसुं ॥ २४३६

वड्ढी बावीससया बावीसा जोयणाणि अदिरेगो[4] । पवणे[5] सिदपक्खे य प्पडिवास पुण्णिमं जाव ॥ २४३७

२२२२ । २ ।
९

पुण्णिमए हेट्ठादो णियणियदुतिभागमेत्तपायाले । चेट्ठदि वाऊ उवरिमतियभागे केवल सलिल ॥ २४३८

अमवस्से उवरीदो णियणियदुतिभागमेत्तपरिमाणे । कमसो सलिल हेट्ठिमतियभागे केवल वादं ॥ २४३९

मध्यम पातालोमेसे प्रत्येकके तीसरे भागका प्रमाण तीन हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनका तीसरा भागमात्र समझना चाहिये ॥ २४३२ ॥ ३३३३$\frac{1}{3}$ ।

जघन्य पातालोमेसे प्रत्येकके तीसरे भागका प्रमाण तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनका तृतीय भागमात्र जानना चाहिये ॥ २४३३ ॥ ३३३$\frac{1}{3}$ ।

नीचेके त्रिभागमे केवल वायु, मध्यम भागमे जल-वायु और ऊपरके भागमे जलसमूह स्थित है ॥ २४३४ ॥

उनमेसे पहिला भाग वायुसे युक्त, मध्यम भाग जल व वायुसे युक्त होता हुआ चलाचल अर्थात् जल और वायुकी हानि-वृद्धिसे युक्त, और ऊपर वायुके न होनेसे केवल जल ही स्थित है ॥ २४३५ ॥

पातालोके पवन सर्वकाल शुक्ल पक्षमे स्वभावसे बढते है और कृष्ण पक्षमें घटते है ॥ २४३६ ॥

शुक्ल पक्षमें पूर्णिमा तक प्रतिदिन बाईससौ बाईस योजनोंसे अधिक पवनकी वृद्धि हुआ करती है ॥ २४३७ ॥ २२२२$\frac{2}{9}$ ।

पूर्णिमाके दिन पातालोके अपने अपने तीन भागोंमेसे नीचेके दो भागोमे वायु और ऊपरके तृतीय भागमे केवल जल स्थित रहता है ॥ २४३८ ॥

अमावस्याके दिन अपने अपने तीन भागोंमेंसे क्रमशः ऊपरके दो भागोंमें जल और नीचेके तीसरे भागमे केवल वायु स्थित रहता है ॥ २४३९ ॥

१ द ब मज्झिमय. २ द ब तियसमाणाण ३ द ब परिदा. ४ द ब अदिरेगो. ५ द ब पवणो.

पेल्लिज्जंते उवही पवणेण तहेउ सीमंते[1] । हिंडदि पायदि गयणे दंडसहस्साणि चत्तारि ॥ २४४०

दं ४००० ।

दिवस पडि अट्ठसय तिहिदा दंडाणि सुक्ककिण्हे[2] य । खयवड्ढी पुव्वुत्तयवट्ठिदवेलाए उवरि जलहिजलं ॥ २४४१

८०० ।
३

पुह पुह दुतडाहितो पविसिय पणणउदिजोयणसहस्सा । लवणजले बे कोसा उदओ सेसेसु हाणिचय ॥ २४४२

अमवस्साए उवही सरिसो[3] भूमीए होदि सिदपक्खे । कमेण वड्ढदि णहे कोसाणि दोण्णि पुण्णिमए[4] ॥ २४४३

हाएदि किण्हपक्खे तेण कमेण च जाव वड्डिगद । एव लोगाइणिए गथप्पवरम्मि णिद्दिट्ठं ॥ २४४४

एक्करससहस्साणि जलणिहिणो जोयणाणि गयणम्मि । भूमीदो उच्छेहो होदि अवट्ठिदसरूवेण ॥ २४४५

११००० ।

तस्सोवरि सिदपक्खे पंचसहस्साणि जोयणा कमसो । वड्ढदि जलणिहिजलं बहुले हाएदि[6] तम्मेत्तं ॥ २४४६

५००० ।

पायालंते णियणियमुहविक्खंभे हदम्मि पंचेहिं । णियणियपणिधीसु णहे सलिलकणा जति तम्मेत्ता ॥ २४४७

५०००० । ५००० । ५०० ।

समुद्र वायुसे प्रेरित होकर सीमान्तमे फैलता है और आकाशमे चार हजार धनुष पहुंचता है ॥ २४४० ॥ द. ४००० ।

प्रतिदिन शुक्ल पक्षमे तीनसे भाजित आठसौ धनुषप्रमाण पूर्वोक्त अवस्थित वेलामे वृद्धि और कृष्ण पक्षमे प्रतिदिन उतनी ही हानि हुआ करती है ॥ २४४१ ॥ $\frac{४०००}{१५} = \frac{८००}{३}$ ।

पृथक् पृथक् दोनो किनारोसे पचानबै हजार योजनप्रमाण प्रवेश करके लवणसमुद्रके जलमे दो कोस उंचाई व शेषमें हानि-वृद्धि है ॥ २४४२ ॥

अमावस्याके दिन समुद्र भूमिके सदृश (समतल) होता है । पुनः शुक्ल पक्षमे आकाशकी ओर क्रमसे बढता हुआ पूर्णिमाको दो कोसप्रमाण बढ जाता है ॥ २४४३ ॥

वही समुद्र जितनी वृद्धि हुई थी उतना कृष्ण पक्षमे उसी क्रमसे घट जाता है । इसप्रकार श्रेष्ठ ग्रथ लोगाइणीमे बतलाया गया है ॥ २४४४ ॥

भूमिसे आकाशमें समुद्रकी उचाई अवस्थितरूपसे ग्यारह हजार योजनप्रमाण है ॥ २४४५ ॥ ११००० ।

शुक्ल पक्षमे इसके ऊपर समुद्रका जल क्रमसे पाच हजार योजनप्रमाण बढ़ता है और कृष्ण पक्षमें इतना ही हानिको प्राप्त होता है ॥ २४४६ ॥ ५००० ।

पातालोंके अन्तमे अपने अपने मुखविस्तारको पांचसे गुणा करनेपर जो प्राप्त हो, तत्प्रमाण आकाशमे अपने अपने पार्श्वभागोंमे जलकण जाते है ॥ २४४७ ॥

ज्ये. पा. ५०००० । म. प. ५००० । ज. पा. ५०० ।

१ द ब सम्मते २ द किण्णे. ३ द ब सरिसे. ४ द कमवड्ढेदि णहे, ब कमवड्ढेदि णहेणं. ५ द ब पुण्णमिए. ६ द ब बहुवे लाएदि.

जलसिहरे विक्खंभो जलणिहिणो जोयणा दससहस्सा । एव सगाइणिए लोयविभाए विणिद्दिट्ठं ॥ २४४८
१०००० । पाठान्तरम् ।

दुतडाए सिहरम्मि य वलयायारेण दिव्वणयरीओ । जलणिहिणो चेट्ठंते बादालसहस्सएक्कलक्खाणि ॥ २४४९
१४२००० ।

अब्भतरवेदीदो सत्तसय जोयणाणि उवहिम्मि । पविसिय आयामेसु' बादालसहस्सणयरीओ ॥ २४५०
७०० खे[२] । ४२००० ।

लवणोवहिबहुमज्झे सत्तसया जोयणाणि दो कोसा । गतूण होंति गयणे अडवीसै[३]सहस्सणयरीओ ॥ २४५१
७०० । २ । २८००० ।

णयरीण तडौ[४] बहुविहवररयणमया हवंति समवट्टा । एदाण पत्तेक्कं विक्खभो जोयणदससहस्सा ॥ २४५२
१०००० ।

पत्तेक्क णयरीण तडवेदीओ[५] हवंति दिव्वाओ[६] । धुव्वतधयवडाओ वरतोरणपहुदिजुत्ताओ ॥ २४५३

ताण वरपासादाँ[७] पुरीण वररयणणियररमणिज्जा । चेट्ठंति हु देवाण वेलधरभुजगणामाण ॥ २४५४

जिणमदिररम्माओ पोक्खरणीउववणेहि जुत्ताओ । को वण्णिदु समत्थो अणाइणिहणाओ णयरीओ ॥ २४५५

जलशिखरपर समुद्रका विस्तार दश हजार योजन है इसप्रकार सगाइणीमे लोकविभागमें बतलाया गया है ॥ २४४८ ॥ १०००० । पाठान्तर ।

समुद्रके दोनों किनारो तथा शिखरपर वलयके आकारसे एक लाख ब्यालीस हजार दिव्य नगरिया स्थित है ॥ २४४९ ॥ १४२००० ।

[ उनमेसे बाह्य वेदीसे ऊपर सातसौ योजन जाकर आकाशमे समुद्रपर बहत्तर हजार नगरियां हैं ॥ २४४९*१ ॥ ७०० । ७२००० ]

अभ्यन्तर वेदीसे ऊपर सातसौ योजन जाकर आकाशमे समुद्रपर ब्यालीस हजार नगरियां है ॥ २४५० ॥ ७०० यो. आकाशमें । ४२००० ।

लवणसमुद्रके बहुमध्यभागमे सातसौ योजन और दो कोसप्रमाण ऊपर जाकर आकाशमें अट्ठाईस हजार नगरिया हैं ॥ २४५१ ॥ यो. ७०० को. २ । २८००० ।

नगरियोंके तट बहुत प्रकारके उत्तम रत्नोसे निर्मित समानगोल हैं । इनमेसे प्रत्येकका विस्तार दश हजार योजनप्रमाण है ॥ २४५२ ॥ १०००० ।

प्रत्येक नगरियोके फहराती हुई ध्वजा-पताकाओंसे सहित और उत्तम तोरणादिकसे संयुक्त दिव्य तटवेदिया है ॥ २४५३ ॥

उन नगरियोमें उत्कृष्ट रत्नोके समूहोसे रमणीय वेलधर और भुजग नामक देवोके प्रासाद स्थित है ॥ २४५४ ॥

जिनमन्दिरोसे रमणीय और वापिकाओं व उपवनोसे संयुक्त इन अनादिनिधन नगरियोंका वर्णन करनेके लिये कौन समर्थ हो सकता है ? ॥ २४५५ ॥

१ द ब तीयासेहु २ द ब से ३ द अट्ठवीस ४ द ब तदा. ५ द ब तदवेदीओ. ६ द ब दिव्वाए ७ द ब °पासादो.

वण्णिदसुराण णयरीपणिधीए जलहिदुतडसिहरेसु । वज्जपुढवीए उवरि तेत्तियणयराणि के वि भासंति ॥२४५६

पाठान्तरम् ।

बादालसहस्साणि जोयणया जलहिदोतडाहितो । पविसिय खिदिविवराण[1] पासेसु होंति अट्ठगिरी ॥ २४५७

४२००० ।

सोलससहस्सअधियं जोयणलक्खं च तिरियविक्खंभो । पत्तेक्काणं जगदीगिरीणि मिलिदूण दोलक्खा[2] ॥२४५८

११६००० । ८४००० । २०००० ।

ते कुभद्धसरिच्छा सेला जोयणसहस्समुत्तुगा । एदाण णामाइ[3] ठाणविभाग च भासेमि ॥ २४५९

१००० ।

पादालस्स दिसाए पच्छिमए कोत्थुभो असदि[4] सेलो । पुव्वाए कोत्थुभासो[5] दोण्णि वि ते वज्जमयमूला ॥२४६०

मज्झिमरजदंरजिदा अग्गेसु विविहदिव्वरयणमया । चरिअट्टालयचारू तडवेदीतोरणेहिं जुदा ॥ २४६१

ताण हेट्ठिममज्झिमउवरिमवासाणि संपइ पणट्ठाँ[6] । तेसु वरपासादाँ[7] विचित्तरूवा विरायंति ॥ २४६२

समुद्रके दोनो किनारो और शिखरपर बतलाई गई देवोकी नगरियोके पार्श्वभागमे वज्रमय पृथिवीके ऊपर भी इतनी ही नगरिया है, ऐसा कितने ही आचार्य वर्णन करते है ॥ २४५६ ॥

पाठान्तर ।

समुद्रके दोनो किनारोसे ब्यालीस हजार योजनप्रमाण प्रवेश करके पातालोके पार्श्वभागोमे आठ पर्वत हैं ॥ २४५७ ॥ ४२००० ।

प्रत्येक पर्वतका तिरछा विस्तार एक लाख सोलह हजार योजनप्रमाण है । इसप्रकार जगतीसे पर्वतों तक तथा पर्वतोका विस्तार मिलकर दो लाख योजन होता है ॥ २४५८ ॥

पर्वतविस्तार ११६००० । जगतीसे पर्वतका अतराल ४२००० + ४२००० = ८४००० ।
११६००० + ८४००० = २००००० ।

अर्धघटके सदृश वे पर्वत एक हजार योजन ऊचे है । इनके नाम और स्थानविभागको कहते हैं ॥ २४५९ ॥ १००० ।

पातालकी पश्चिमदिशामे कौस्तुभ और पूर्वदिशामे कौस्तुभास पर्वत स्थित है । वे दोनो पर्वत वज्रमय मूलभागसे संयुक्त है ॥ २४६० ॥

ये पर्वत मध्यमें रजतसे रचित, अग्रभागोमे विविध प्रकारके दिव्य रत्नोसे निर्मित, मार्ग व अट्टालयोसे सुन्दर, तथा तटवेदी एव तोरणोसे युक्त है ॥ २४६१ ॥

इन पर्वतोका नीचे, मध्यमे और ऊपर जो कुछ विस्तार है, उसका प्रमाण इस समय नष्ट हो गया है । इनके ऊपर विचित्र रूपवाले उत्तम प्रासाद विराजमान है ॥ २४६२ ॥

१ द खिदिवराण. २ द मिलिंदोण दोलक्खा, ब मिलिदोलक्खा ३ द ब णामाए ४ द ब मसदि. ५ द ब कुत्थभासो. ६ द ब पणट्ठो ७ द ब °पासादो

वेलंधरवेंतरया पव्वदणामेहि सजुदा तेसु । कीडंति मदिरेसु विजयो व्व णिआउपहुदिजुदा ॥ २४६३
उदको णामेण गिरी होदि कदबम्म उत्तरदिसाए । उदकाभासो दक्खिणदिसाए ते णीलमणिवण्णा ॥ २४६४
सिवणामा सिवदेओ कमेण उवरिम्मि ताण सेलाण । कोत्थुभदेवसरिच्छा आउप्पहुदीहि चेट्ठंति ॥ २४६५
वडवामुहपुव्वाए दिसाए सख त्ति पव्वदो होदि । पच्छिमए महसंखो[1] दिसाए ते[2] सखसमवण्णा ॥ २४६६
उदगो उदगावासो कमसो उवरिम्मि ताण चेट्ठंति । देवा आउप्पहुदिसु उदगाचलदेवसारिच्छा ॥ २४६७
दकणामो होदि गिरी दक्खिणभागम्मि जूवकेसरिणो । दकवासो उत्तरए भाए वेरुलियमणिमया दोण्णि ॥२४६८
उवरिम्मि ताण कमसो लोहिदणामो य लोहिदकक्खो । उदयगिरिस्स सरिच्छा आउप्पहुदीसु होंति सुरा ॥२४६९
एदाण देवाण णयरीओ अवरजबुदीवम्मि । होंति णियणियदिसाए अवराजिदणयरसारिच्छा ॥ २४७०
बादालसहस्साइं जोयणया जबुदीवजगदीदो । गंतूण अट्ठ दीवा णामेण सूरदीउ त्ति[4] ॥ २४७१
४२००० ।
पुव्वपवण्णिदकोत्थुहपहुदीण हवंति दोसु पासेसु । एदे दीवा मणिमयणिग्गच्छियदीआ पभासंति ॥२४७२

इन प्रासादोंमें, विजयदेवके समान अपनी आयु-आदिकसे सहित और पर्वतोंके नामोसे संयुक्त वेलधर व्यन्तरदेव क्रीडा करते हैं ॥ २४६३ ॥

कदंबपातालकी उत्तरदिशामे उदक नामक पर्वत और दक्षिणदिशामें उदकाभास नामक पर्वत स्थित है । ये दोनों पर्वत नीलमणि जैसे वर्णवाले है ॥ २४६४ ॥

उन पर्वतोके ऊपर क्रमसे शिव और शिवदेव नामक देव निवास करते है । इनकी आयु-प्रभृति कौस्तुभदेवके समान है ॥ २४६५ ॥

वडवामुख पातालकी पूर्वदिशामे शंख और पश्चिमदिशामें महाशंख नामक पर्वत है । ये दोनों ही शंखके समान वर्णवाले हैं ॥ २४६६ ॥

इनके ऊपर क्रमसे उदक और उदकावास नामक देव स्थित हैं । ये दोनो देव आयु-आदिकोमे उदकपर्वतपर स्थित देवके सदृश हैं ॥ २४६७ ॥

यूपकेशरीके दक्षिणभागमे दक नामक पर्वत और उत्तरभागमें दकवास नामक पर्वत स्थित है । ये दोनो ही पर्वत वैडूर्यमणिमय हैं ॥ २४६८ ॥

उनके ऊपर क्रमसे लोहित और लोहिताक नामक देव निवास करते हैं । ये देव आयु-आदिकोंमें उदकपर्वतपर रहनेवाले देवके समान है ॥ २४६९ ॥

इन देवोंकी नगरिया अपर जम्बूद्वीपमे अपनी अपनी दिशामे अपराजित नगरके समान हैं ॥ २४७० ॥

जम्बूद्वीपकी जगतीसे ब्यालीस हजार योजन जाकर 'सूर्यद्वीप' नामसे प्रसिद्ध आठ द्वीप हैं ॥ २४७१ ॥ ४२००० ।

ये द्वीप पूर्वमे बतलाये हुए कौस्तुभादिक पर्वतोंके दोनों पार्श्वभागोंमे स्थित होकर निकले हुए मणिमय दीपकोसे युक्त प्रकाशमान हैं ॥ २४७२ ॥

१ द महसखे. २ ब दिसु एते. ३ द ब दोण्णि य णिय°. ४ द सूरदेओ त्ति, ब सूरदीउ त्ति.

एरावदविजओदिदरत्तोदावाहिणीए पणिधीए । मागधदीवसरिच्छो होदि समुद्दम्मि मागधो दीओ ॥ २४७३

अवराजिददारस्सप्पणिधीए होदि लवणजलहिम्मि । वरतणुणामो दीओ वरतणुदीवोवमो अण्णो ॥ २४७४

एरावदखिदिणिग्गदरत्तापणिधीए लवणजलहिम्मि । अण्णो पभासदीओ पभासदीओ व चेट्ठेदि ॥ २४७५

मागधदीवसमाण सव्व चिय वण्णण पभासस्स । चेट्ठदि परिवारजुदो पभासणामो सुरो तस्सिं ॥ २४७६[1]

जे अब्भतरभागे लवणसमुद्दस्स पव्वदा दीवा । ते सव्वे चेट्ठंते णियमेण बाहिरे भागे ॥ २४७७

दीवा लवणसमुद्दे अडदाल कुमाणुसाण चउवीस । अब्भतरम्मि भागे तेत्तियमेत्ताए बाहिरए ॥ २४७८

४८ । २४ । २४ ।

चत्तारि चउदिसासु चउविदिसासुं हवंति चत्तारि । अंतरदिसासु अट्ठ य अट्ठ य गिरिपणिधिठाणेसुं ॥ २४७९

४ । ४ । ८ । ८ ।

पंचसयजोयणाणि गंतूण जंबुदीवजगदीदो । चत्तारि होंति दीवा दिसासु विदिसासु तम्मेत्तं ॥ २४८०

५०० । ५०० ।

पण्णाधियपंचसया गतूणं होंति अंतरा दीवा । छस्सयजोयणमेत्त गच्छिय गिरिपणिधिगददीवा ॥ २४८१

५५० । ६०० ।

ऐरावतक्षेत्रमें कही हुई रक्तोदानदीके पार्श्वभागमे मागधद्वीपके सदृश समुद्रमें मागधद्वीप है ॥ २४७३ ॥

अपराजितद्वारके पार्श्वभागमे वरतनुद्वीपके सदृश अन्य वरतनु नामक द्वीप लवणसमुद्रमे स्थित है ॥ २४७४ ॥

लवणसमुद्रमे ऐरावतक्षेत्रमेसे निकली हुई रक्तानदीके पार्श्वभागमे प्रभासद्वीपके सदृश अन्य प्रभासद्वीप स्थित है ॥ २४७५ ॥

प्रभासद्वीपका सम्पूर्ण वर्णन मागधद्वीपके समान है। इस द्वीपमे परिवारसे युक्त होकर प्रभास नामक देव रहता है ॥ २४७६ ॥

लवणसमुद्रके अभ्यन्तर भागमे जो पर्वत और द्वीप है, वे सब नियमसे उसके बाह्य भागमे भी स्थित हैं ॥ २४७७ ॥

लवणसमुद्रमे अडतालीस कुमानुषोके द्वीप हैं। इनमेंसे चौबीस द्वीप तो अभ्यन्तर भागमें और इतने ही बाह्य भागमें भी हैं ॥ २४७८ ॥ २४ + २४ = ४८ ।

उपर्युक्त चौबीस द्वीपोमेसे चारों दिशाओमे चार, चारो विदिशाओमे चार, अन्तरदिशाओंमें आठ और पर्वतोंके प्रणिधिभागोंमे आठ हैं ॥ २४७९ ॥ ४ + ४ + ८ + ८ = २४ ।

जम्बूद्वीपकी जगतीसे पांचसौ योजन जाकर चार द्वीप चारो दिशाओमें और इतने ही योजन जाकर चार द्वीप चारो विदिशाओंमें भी हैं ॥ २४८० ॥ ५०० । ५०० ।

अन्तरदिशाओमें स्थित द्वीप जम्बूद्वीपकी जगतीसे पांचसौ पचास योजन और पर्वतोके प्रणिधिभागोंमे स्थित द्वीप छहसौ योजनमात्र जाकर हैं ॥ २४८१ ॥ ५५० । ६०० ।

१ गाथेयं प्रत्योः २४७२-२४७३ गाथयोर्मध्ये लभ्यते ।

एक्कसय पणवण्णा पण्णा पणुवीस जोयणा कमसो । वित्थारजुदा ताणं एक्केक्क होदि तडवेदी ॥ २४८२

१०० । ५५ । ५० । २५ ।

ते सव्वे वरदीवा वणसंडेहि दहेहि रमणिज्जा । फलकुसुमभारभरिदा[1] रसेहि महुरेहि सलिलेहिं ॥ २४८३

एक्कोरुकलगुलिका[2] वेसणकाभासका य णामेहि । पुव्वादिसु दिसासु चउदीवाण कुमाणुसा होंति ॥ २४८४

सक्कुलिकण्णा कण्णप्पावरणा लंबकण्णससकण्णा । अग्गिदिसादिसु कमसो चउदीवकुमाणुसा एदे ॥२४८५

सिंहस्ससाणमहिसव्वरहासद्दूलघूककपिवदणा[3] । सक्कुलिकण्णेक्कोरुगपहुदीण अंतरेसु ते कमसो ॥ २४८६

मच्छमुहा कालमुहा हिमगिरिपणिधीए पुव्वपच्छिमदो । मेसमुहगोमुहक्खा दक्खिणवेयड्ढपणिधीए ॥ २४८७

पुव्वावरेण सिहरिप्पणिधीए मेघविज्जुमुहणामा । आदसणहत्थिमुहा उत्तरवेयड्ढपणिधीए ॥ २४८८

एक्कोरुगा गुहासुं वसति भुंजंति मट्टिय मिट्ठ । सेसा तरुतलवासा पुप्फेहि फलेहि जीवति ॥ २४८९

धादइसंडदिसासु तेत्तियमेत्ता वि अंतरा दीवा । तेसु तेत्तियमेत्ता कुमाणुसा होंति तण्णामा ॥ २४९०

ये द्वीप क्रमसे एकसौ, पचवन, पचास और पच्चीस योजनप्रमाण विस्तारसे सहित हैं उनमेसे एक एकके तटवेदी है ॥ २४८२ ॥

दिशागत १०० । विदिशागत ५५ । अन्तरद्वीपस्थ ५० । पर्वतप्रणिधिस्थ २५ ।

वे सब उत्तम द्वीप वनखण्ड व तालाबोंसे रमणीय, फल-फूलोंके भारसे सयुक्त, तथा मधुर रस एवं जलसे परिपूर्ण है ॥ २४८३ ॥

पूर्वादिक दिशाओमे स्थित चार द्वीपोके कुमानुष क्रमसे एक जघावाले, पूछवाले, सीगवाले और अभाषक अर्थात् गूगे होते हुए इन्हीं नामोसे युक्त है ॥ २४८४ ॥

अग्नि-आदिक विदिशाओमें स्थित ये चार द्वीपोंके कुमानुष क्रमसे शष्कुलीकर्ण, कर्णप्रावरण, लबकर्ण और शशकर्ण होते है ॥ २४८५ ॥

शष्कुलीकर्ण और एकोरुक आदिकोके बीचमे अर्थात् अन्तरदिशाओमे स्थित आठ द्वीपोंके वे कुमानुष क्रमसे सिंह, अश्व, श्वान, महिष, वराह, शार्दूल, घूक और बन्दरके समान मुखवाले होते है ॥ २४८६ ॥

हिमवान्पर्वतके प्रणिधिभागमे पूर्व-पश्चिम दिशाओमे क्रमसे मत्स्यमुख व कालमुख तथा दक्षिणविजयार्द्धके प्रणिधिभागमे मेषमुख व गोमुख कुमानुष होते है ॥ २४८७ ॥

शिखरीपर्वतके पूर्व-पश्चिम प्रणिधिभागमे क्रमसे मेघमुख व विद्युन्मुख तथा उत्तरविजयार्द्धके प्रणिधिभागमे आदर्शमुख व हस्तिमुख कुमानुष होते हैं ॥ २४८८ ॥

इन सबमेंसे एकोरुक कुमानुष गुफाओमें रहते है और मीठी मिट्टीको खाते हैं। शेष सब वृक्षोके नीचे रहकर फल-फूलोसे जीवन व्यतीत करते है ॥ २४८९ ॥

धातकीखण्डद्वीपकी दिशाओंमें भी इतने ही अन्तरद्वीप और उनमें रहनेवाले पूर्वोक्त नामोंसे युक्त उतने ही कुमानुष भी हैं ॥ २४९० ॥

---

१ द ब °भजिदा. २ ब लगुलिका. ३ द ब °साणपहुयरिओवरहा°.

लोयविभायाइरिया दीवाण कुमाणुसेहि जुत्ताण । अण्णसरूवेण ठिदि भासंते त परूवेमो ॥ २४९१
पण्णाधियपचसया गंतूण जोयणाणि विदिसासु । दीवा दिसासु अतरदिसासु पण्णासपरिहीणा ॥ २४९२
५५० । ५०० । ५०० ।
जोयणसयविक्खंभा अंतरदीवा तहा दिसादीवा। पण्णा रुंदा विदिसादीवा पणुवीस सेलपणिधिगया ॥ २४९३
१०० । १०० । ५० । २५ ।

पुव्वं व गिरिपणिधिगदा छस्सयजोयणाणि चेट्ठंति[1] ।

एक्कोरुकवेसणिका लगुलिका तह यभासगा तुरिमा। पुव्वादिसु वि दिसासुं चउदीवाणं कुमाणुसा कमसो॥२४९४
अणलादिसु विदिसासु ससकण्णा ताण उभयपासेसु । अट्ठतरा य दीवा पुव्वग्गिदिसादिगणणिज्जा ॥ २४९५

पुव्वदिसट्ठियएक्कोरुकाण अग्गिदिसट्ठियससकण्णाण विच्चालादिसु कमेण अट्ठतरदीवट्ठिदकुमाणुसणामाणि गणिदव्वा—

केसरिमुहा मणुस्सा चक्कुलिकण्णा अ चक्कुलीकण्णा ।
साणमुहा कपिवदणा चक्कुलिकण्णा अ चक्कुलीकण्णा ॥ २४९६
हयकण्णाइं कमसो कुमाणुसा तेसु होंति दीवेसु । घूकमुहा कालमुहा हिमवंतगिरिस्स पुव्वपच्छिमदो ॥२४९७

लोकविभागाचार्य कुमानुषोसे युक्त उन द्वीपोकी स्थिति भिन्नरूपसे बतलाते है। उसका निरूपण करते हैं ॥ २४९१ ॥

ये द्वीप जम्बूद्वीपकी जगतीसे पाचसौ पचास योजन जाकर विदिशाओंमे और इससे पचास योजन कम अर्थात् केवल पाचसौ योजनमात्र जाकर दिशाओ व अन्तरदिशाओमे स्थित है ॥ २४९२ ॥ ५५० । ५०० । ५०० ।

अन्तरदिशा तथा दिशागत द्वीपोका विस्तार एकसौ योजन, विदिशाओमे स्थित द्वीपोका विस्तार पचास योजन और पर्वतोके प्रणिधिभागोमें रहनेवाले द्वीपोका विस्तार पच्चीस योजनमात्र है ॥ २४९३ ॥ १०० । १०० । ५० । २५ ।

गिरिप्रणिधिगत द्वीप पूर्वके समान ही जम्बूद्वीपकी जगतीसे छहसौ योजन जाकर स्थित है।

पूर्वादिक दिशाओंमें स्थित चार द्वीपोके कुमानुष क्रमसे एक जघावाले, सींगवाले, पूछवाले और गूंगे होते है ॥ २४९४ ॥

आग्नेय आदिक विदिशाओके चार द्वीपोमे शशकर्ण कुमानुष होते हैं। उनके दोनो पार्श्वभागोमे आठ अन्तरदीप हैं जो पूर्व-आग्नेयदिशादिके क्रमसे जानना चाहिये ॥ २४९५ ॥

पूर्वदिशामे स्थित एकोरुक और अग्निदिशामे स्थित शशकर्ण कुमानुषोके अतराल आदिक अन्तरालोमें क्रमसे आठ अन्तरद्वीपोमें स्थित कुमानुषोंके नामोको गिनना चाहिये—

इन अन्तरद्वीपोमे क्रमसे केशरीमुख, शष्कुलिकर्ण, शष्कुलिकर्ण, श्वानमुख बानरमुख, शष्कुलिकर्ण, शष्कुलिकर्ण और हयकर्ण कुमानुष होते हैं। हिमवान्पर्वतके पूर्व-पश्चिम-भागोंमें क्रमसे वे कुमानुष घूकमुख और कालमुख होते हैं ॥ २४९६–२४९७ ॥

१ द ब 'पुव्व व गिरिपणिधिगदा' इत्येव पाठ । २ द ब छस्सयजोयणाणि चरति अणिलादिसासु विदिसासु । ससकण्णा तणुमयपासेसु (ब तणुभयसेसु) अट्ठ अतरा दीवा ॥ पुव्वग्गिदिसादिगणणिज्जा ।

गोमुहमेसमुहक्खा दक्खिणवेयड्ढपणिधिदीवेसु[1]। मेघमुहा विज्जुमुहा सिहरिगिरिंदस्स पुव्वपच्छिमदो ॥ २४९८

दप्पणगयसरिसमुहा उत्तरवेयड्ढपणिधिभागगदा। अब्भंतरम्मि भागे बाहिरए होंति तम्मेत्ता ॥ २४९९

मिच्छत्तम्मि रता[2] ण मदकसाया पियंवदा कुडिला। धम्मफलं मग्गंता मिच्छादेवेसु भत्तिपरा ॥ २५००

सुद्धोदणसलिलोदणकंजियअसणादिकट्ठसुकिलिट्ठा। पचग्गितवं विसमं कायकिलेसं च कुव्वंता ॥ २५०१

सम्मत्तरयणहीणा कुमाणुसा लवणजलधिदीवेसु। उप्पज्जंति अधण्णा[3] अण्णाणजलम्मि मज्जंता ॥ २५०२

अदिमाणगव्विदा जे साहूण कुणंति किंचि अवमाणं[4]। सम्मत्ततवजुदाणं[5] जे णिग्गंथाण दूसणा देंति ॥ २५०३

जे मायाचाररदा संजमतवजोगवज्जिदा पावा। इड्ढिरससादगारवगरुवा जे मोहमावण्णा ॥ २५०४

थूलसुहुमादिचारं जे णालोचंति गुरुजणसमीवे। सज्झायवंदणाओ जे गुरुसहिदा ण कुव्वंति ॥ २५०५

जे छंडिय मुणिसंघ वसंति एकाकिणो दुराचारा। जे कोहेण य कलहं सव्वेसिंतो[6] पकुव्वंति ॥ २५०६

आहारसण्णसत्ता लोहकसाएण जणिदमोहा जे। धरिऊण जिणलिंगं पावं कुव्वंति जे घोरं ॥ २५०७

जे कुव्वंति ण भत्तिं अरहंताणं तहेव साहूणं। जे वच्छल्लविहीणा चाउव्वण्णम्मि संघम्मि ॥ २५०८

जे गेण्हंति सुवण्णप्पहुदिं जिणलिंगधारिणो हिट्ठा[7]। कण्णाविवाहपहुदिं संजदरूवेण जे पकुव्वंति ॥ २५०९

दक्षिणविजयार्द्धके प्रणिधिभागस्थ द्वीपोमे रहनेवाले कुमानुष गोमुख और मेषमुख, तथा शिखरीपर्वतके पूर्व-पश्चिम द्वीपोमे रहनेवाले वे कुमानुष मेघमुख और विद्युन्मुख होते है ॥ २४९८ ॥

उत्तरविजयार्द्धके प्रणिधिभागोमें स्थित वे कुमानुष क्रमसे दर्पण और हाथीके सदृश मुखवाले हैं। जितने द्वीप व उनमे रहनेवाले कुमानुष अभ्यन्तर भागमे हैं, उतने ही वे बाह्य भागमें भी विद्यमान हैं ॥ २४९९ ॥

मिथ्यात्वमें रत, मन्दकषायी, प्रिय बोलनेवाले, कुटिल, धर्म-फलको खोजनेवाले, मिथ्यादेवोंकी भक्तिमे तत्पर, शुद्ध ओदन, सलिलोदन व कॉजी खानेके कष्टसे सक्लेशको प्राप्त, विषम पचाग्नितप व कायक्लेशको करनेवाले, और सम्यक्त्वरूपी रत्नसे रहित अधन्य जीव अज्ञानरूपी जलमे डूबते हुए लवणसमुद्रके द्वीपोमे कुमानुष उत्पन्न होते हैं ॥ २५००–२५०२ ॥

इसके अतिरिक्त जो लोग तीव्र अभिमानसे गर्वित होकर सम्यक्त्व और तपसे युक्त साधुओका किंचित् भी अपमान करते है, जो दिगम्बर साधुओकी निन्दा करते है, जो पापी सयम, तप व प्रतिमायोगसे रहित होकर मायाचारमें रत रहते हैं, जो ऋद्धि, रस और सात इन तीन गारवोंसे महान् होते हुए मोहको प्राप्त हैं, जो स्थूल व सूक्ष्म दोषोकी गुरुजनोंके समीपमे आलोचना नही करते है, जो गुरुके साथ स्वाध्याय व वदनाकर्मको नही करते हैं, जो दुराचारी मुनिसघको छोड़कर एकाकी रहते हैं, जो क्रोधसे सबसे कलह करते है, जो आहारसज्ञामें आसक्त व लोभकषायसे मोहको प्राप्त होते है, जो जिनलिंगको धारणकर घोर पापको करते है, जो अरहन्त तथा साधुओंकी भक्ति नहीं करते हैं, जो चातुर्वर्ण्य सघके विषयमें वात्सल्यभावसे विहीन होते है, जो जिनलिंगके धारी

१ द ब °वेदीसु. २ द ब °तिमिरता ३ ब अधण्णम्मा ४ द ब अवमाणा ५ द ब सम्मत्ततवजुत्ताण. ६ द ब सव्वेसिंते. ७ द ब दिट्ठा.

जे भुंजंति विहीणा मोणेण घोरपावसंलग्गा । अणअण्णदरुदयादो सम्मत्त जे विणासंति ॥ २५१०

ते कालवसं पत्ता फलेण पावाण विसमपाकाणं । उप्पज्जंति कुरूवा कुमाणुसा जलहिदीवेसुं ॥ २५११

गब्भादो ते मणुवा जुगलजुगला सुहेण णिस्सरिया । तिरिया समुचिदेहिं दिणेहिं धारंति तारुण्णं ॥ २५१२

बेधणुसहस्सतुंगा मंदकसाया पियंगुसामलया । सव्वे ते पल्लाऊ कुभोगभूमीए चेट्ठंति ॥ २५१३

तब्भूमिजोग्गभोगं भोत्तूण आउसस्स अवसाणे । कालवसं संपत्ता जायंते भवणतिदयम्मि ॥ २५१४

सम्मद्दंसणरयणं गहिय जेहिं णरेहिं तिरिएहिं । दीवेसु चउविहेसु सोहम्मदुगम्मि जायंते ॥ २५१५

णवजोयणदीहत्ता तदद्धवासा तदद्धबहलत्ता । तेसु णईमुहमच्छा पत्तेक्कं होंति पउरयरा ॥ २५१६

९ । ९ | ९ |
२ | ४ |

लवणोवहिबहुमज्झे मच्छाणं दीहवासबहलाणि । सरिमुहमच्छाहिंतो हवंति दुगुणप्पमाणाणि ॥ २५१७

सेसेसु ठाणेसु बहुविहउग्गाहणेण्णिदा मच्छा । मयरसिसुमारकच्छवमंडूकप्पहुदिणो अण्णे ॥ २५१८

होकर सुवर्णादिकको हर्षसे ग्रहण करते है, जो संयमीके वेषसे कन्याविवाहादिक करते है, जो मौनके बिना भोजन करते हैं, जो घोर पापमे संलग्न रहते हैं, और जो अनन्तानुबंधिचतुष्टयमेंसे किसी एकके उदित होनेसे सम्यक्त्वको नष्ट करते हैं, वे मृत्युको प्राप्त होकर विषम परिपाकवाले पापकर्मोंके फलसे समुद्रके इन द्वीपोंमे कुत्सित रूपसे युक्त कुमानुष उत्पन्न होते है ॥२५०२–२५११॥

वे मनुष्य व तिर्यंच युगल-युगलरूपमे गर्भसे सुखपूर्वक निकलकर, अर्थात् जन्म लेकर, समुचित दिनोंमे यौवन अवस्थाको धारण करते है ॥ २५१२ ॥

वे सब कुमानुष दो हजार धनुष ऊंचे, मन्दकषायी, प्रियंगुके समान श्यामल और एक पल्यप्रमाण आयुसे युक्त होकर कुभोगभूमिमे स्थित रहते है ॥ २५१३ ॥

पश्चात् वे उस भूमिके योग्य भोगोको भोगकर आयुके अन्तमे मरणको प्राप्त हो भवनत्रिक देवोंमें उत्पन्न होते है ॥ २५१४ ॥

जिन मनुष्य व तिर्यंचोने इन चार प्रकारके द्वीपोमे सम्यग्दर्शनरूप रत्नको ग्रहण करलिया है वे सौधर्मयुगलमें उत्पन्न होते हैं ॥ २५१५ ॥

लवणसमुद्रमे अधिकतर नदीमुखमत्स्य प्रत्येक नौ योजन लंबे, इससे आधे अर्थात् साढ़े चार योजन विस्तारवाले, और इससे आधे अर्थात् सवा दो योजन मोटे होते है ॥ २५१६ ॥

दीर्घता ९, व्यास $४\frac{१}{२}$, बाहल्य $२\frac{१}{४}$ यो. ।

लवणसमुद्रके बहुमध्यभागमें मत्स्योकी लंबाई, विस्तार और बाहल्य नदीमुखमत्स्योंकी अपेक्षा दुगुणे प्रमाणसे संयुक्त है ॥ २५१७ ॥

शेष स्थानोमें बहुत प्रकारकी अवगाहनासे अन्वित मत्स्य, मकर, शिशुमार, कछवा और मेंढक आदि अन्य जलजन्तु होते है ॥ २५१८ ॥

१ द ब जं धणूसहस्स°. २ द ब पउरधरा. ३ द ब उग्गणंणिदा. ४ द ब मसिसुमार. ५ द ब अण्णो.

लवणजलधिस्स जगदी सारिच्छा जंबुदीवजगदीए । अब्भतर सिलवट्टं बाहिरभागम्मि होदि वण ॥ २५१९

भू १२ । म ८ । मु ४ । उ ८ ।

पण्णारसलक्खाइं इगिसीदिसहस्सजोयणाणि तहा । उणदालजुदेक्कसय बाहिरपरिधी समुद्दजगदीए ॥ २५२०

१५८११३९ ।

दुगुणिच्चिय सूजीए इच्छियवलयाणं[1] दुगुणवासाणि । सोधिय अवसेसकदि वासद्धकदीहि गुणिदूणं ॥ २५२१

गुणिदूण दसेहि तदो मूलेणक हवेदि ज लद्धं । इच्छियवलयायारे खेत्ते त जाण सुहुमफल ॥ २५२२

गयणेक्कछणवपचछछतियसत्तणवयअट्ठेक्का[2] । जोयणया अककमे खेत्तफल लवणजलहिस्स ॥ २५२३

१८९७३६६५९६१० ।[3]

अंबरछस्सत्ततियपणतिदुचउछस्सत्तणवयएक्काइं । खेत्तफल मिलिदाण जंबूदीवस्स लवणजलधिस्स ॥ २५२४

१९७६४२३५३७६० ।

लवणसमुद्रकी जगती जम्बूद्वीपकी जगतीके सदृश है। इस जगतीके अभ्यन्तर भागमें शिलापट्ट और बाह्य भागमे बन है ॥ २५१९ ॥ भूमि १२ । मध्य ८ । मुख ४ । उदय ८ यो. ।

इस समुद्रजगतीकी बाह्य परिधिका प्रमाण पन्द्रह लाख इक्यासी हजार एकसौ उनतालीस योजन है ॥ २५२० ॥ १५८११३९ ।

दुगुणी सूचीमेसे इच्छित गोल क्षेत्रोके दुगुणे विस्तारको घटाकर जो शेष रहे उसके वर्गको अर्ध विस्तारके वर्गसे गुणा करनेपर जो प्राप्त हो उसे पुनः दशसे गुणा करके प्राप्त राशिका वर्गमूल निकालनेपर जो अक लब्ध हो तत्प्रमाण इच्छित वलयाकार क्षेत्रका सूक्ष्म क्षेत्रफल जानना चाहिये ॥ २५२१-२५२२ ॥

उदाहरण— लवणसमुद्रकी सूची ५ लाख और व्यास २ लाख योजन है। उसका सूक्ष्म क्षेत्रफल इसप्रकार होगा—

$$\sqrt{\{(५००००० \times २) - (२००००० \times २)\}^{२} \times \frac{२०००००}{२}^{२} \times १० } =$$

१८९७३६६५९६१० योजन ।

शून्य, एक, छह, नौ, पांच, छह, छह, तीन, सात, नौ, आठ और एक, इन अकोके क्रमसे जो संख्या निर्मित हो उतने योजनमात्र लवणसमुद्रका क्षेत्रफल है ॥ २५२३ ॥

१८९७३६६५९६१० ।

शून्य, छह, सात, तीन, पांच, तीन, दो, चार, छह, सात, नौ और एक, इन अंकोसे जो संख्या निर्मित हो उतने योजनप्रमाण जम्बूद्वीप व लवणसमुद्रका सम्मिलित क्षेत्रफल है ॥ २५२४ ॥

जं. द्वी. का क्षेत्रफल ७९०५६९४१५० + ल. स. का क्षे. फ. १८९७३६६५९६१० = १९७६४२३५३७६० ।

१ द ब °वलयाणि. २ द ब छणवपंचछतिय°. ३ द ब १८९७३६६५९९६१०.

बाहिरसूईवग्गो अब्भंतरसूइवग्गपरिहीणो । लक्खस्स कदीहि[1] हिदो जंबूदीवप्पमाणया खडा ॥ २५२५
चउवीस जलहिखडा जबूदीवप्पमाणदो होंति । एव लवणसमुद्दो वाससमासेण णिद्दिट्ठो ॥ २५२६
। एवं लवणसमुद्द गद ।
धादइसंडो दीओ परिवेढदि[2] लवणजलणिहिं सयल । चउलक्खजोयणाइं वित्थिण्णो चक्कवालेणं ॥ २५२७
४००००० ।
जगदीविण्णासाइं भरहखिदी तम्मि कालभेद च । हिमगिरिहेमवदा महहिमव हरिवरिसणिसहद्दी ॥ २५२८
विजओ विदेहणामो णीलगिरी रम्मवरिसरुम्मिगिरी । हेरण्णवदो विजओ सिहरी एरावदो त्ति वरिसो य॥२५२९
एवं सोलसभेदा धादइसडस्स अंतरहियारा । एण्हिं[3] ताण सरूव वोच्छामो आणुपुव्वीए ॥ २५३०
तद्दीव परिवेढदि समतदो दिव्वरयणमयजगदी । जबूदीवपवण्णिदजगदीए सरिसवण्णणया ॥ २५३१
। जगदी समत्ता ।
दक्खिणउत्तरभाए उसुगारा दक्खिणुत्तरया । एक्केक्को होदि गिरी धादइसड पविभजतो[5] ॥ २५३२

बाह्य सूचीके वर्गमेसे अभ्यन्तर सूचीके वर्गको कम करनेपर जो शेष रहे, उसमे एक लाखके वर्गका भाग देनेपर लब्ध सख्याप्रमाण जम्बूद्वीपके समान खण्ड होते है ॥ २५२५ ॥

उदाहरण— लवणसमुद्रकी बाह्य सूची ५ लाख और अभ्यन्तर सूची १ लाख यो. है। अतः उसके जम्बूद्वीपप्रमाण खण्ड इसप्रकार होंगे—

$$(५००००० ^२ - १००००० ^२ ) \div १००००० ^२ = २४ \text{ खण्ड ।}$$

जम्बूद्वीपके प्रमाण लवणसमुद्रके चौबीस खण्ड होते हैं। इसप्रकार सक्षेपमे लवणसमुद्रका विस्तार यहा बतलाया गया है ॥ २५२६ ॥

इसप्रकार लवणसमुद्रका वर्णन समाप्त हुआ।

धातकीखडद्वीप इस सम्पूर्ण लवणसमुद्रको वेष्टित करता है। मण्डलाकारसे स्थित यह द्वीप चार लाख योजनप्रमाण विस्तारसे सयुक्त है ॥ २५२७ ॥ ४००००० ।

जगती[1], विन्यास[2], भरतक्षेत्र[3], उसमे कालभेद[4], हिमवान्पर्वत[5], हैमवतक्षेत्र[6], महाहिमवान्पर्वत[7], हरिवर्षक्षेत्र[8], निषधपर्वत[9], विदेहक्षेत्र[10], नीलपर्वत[11], रम्यकक्षेत्र[12], रुक्मिपर्वत[13], हैरण्यवतक्षेत्र[14], शिखरीपर्वत[15] और ऐरावतक्षेत्र[16], इसप्रकार धातकीखण्डद्वीपके वर्णनमे ये सोलह भेदरूप अन्तराधिकार हैं। अब अनुक्रमसे इनके स्वरूपका कथन करते है ॥ २५२८–२५३० ॥

उस धातकीखण्डद्वीपको चारो तरफसे दिव्य रत्नमय जगती वेष्टित करती है। इस जगतीका वर्णन जम्बूद्वीपमे वर्णित जगतीके ही समान है ॥ २५३१ ॥

जगतीका कथन समाप्त हुआ।

धातकीखण्डद्वीपके दक्षिण और उत्तरभागमें इस द्वीपको विभाजित करनेवाला व दक्षिण-उत्तर लबा एक एक इष्वाकार पर्वत है ॥ २५३२ ॥

१ द ब कदिम्हि. २ द ब परिवेददि. ३ द ब एण्ह. ४ द ब दीव°. ५ द ब. पविभज्जत.

णिसहसमाणुच्छेहा[1] सलग्गा लवणकालजलहीणं । अब्भतरम्मि बाहि अकमुहा[2] ते खुरप्पसंठाणा ॥ २५३३
जोयणसहस्समेक्कं रुंदा सव्वत्थ ताण पत्तेक्कं । जोयणसयमवगाढा कणयमया ते विराजंति ॥ २५३४
एक्केक्का तडवेदी तेसिं चेट्ठेदि दोसु पासेसु । पचसयदंडवासा धुव्वतधया दुकोसउच्छेहा[3] ॥ २५३५
ताण दोपासेसु वणसंडा वेदितोरणेहि जुदा । पोक्खरणीवावीहिं जिणिंदपासादरमणिज्जा ॥ २५३६
वणसंडेसु दिव्वा पासादा विविहरयणणियरमया । सुरणरमिहुणसणाहा तडवेदीतोरणेहिं जुदा ॥ २५३७
उवरि उसुगाराणं समंतदो हवदि दिव्वतडवेदी । वण-वणवेदी पुव्वप्पयारवित्थारपरिपुण्णा[4] ॥ २५३८
चत्तारो चत्तारो पत्तेक्कं होंति ताण वरकूडा । जिणभवणमादिकूडे सेसेसु वेंतरपुराणिं ॥ २५३९
तद्दीवे[5] जिणभवणं वेंतरदेवाण दिव्वपासादा । णिसहपवण्णिदजिणभवणवेंतरावाससारिच्छा ॥ २५४०
दोसु इसुगाराणं विच्चाले होंति ते दुवे विजया । जे होंति जंबुदीवे तेत्तियदुगुणकदा धादईसंडे[6] ॥ २५४१
सेलसरोवरसरिया विजया कुंडा य जेत्तिया होंति । णाणाविण्णासजुदा[7] ते सलीणा[8] य धादईसंडे ॥ २५४२

लवण और कालोद समुद्रसे सलग्न वे दोनो पर्वत निषधपर्वतके समान ऊचे, तथा अभ्यन्तर भागमे अकमुख व बाह्य भागमें क्षुरप्रके आकार हैं ॥ २५३३ ॥

उन दोनों पर्वतोमेसे प्रत्येकका विस्तार सर्वत्र एक हजार योजनप्रमाण है। एकसौ योजनप्रमाण अवगाहसे सहित वे सुवर्णमय पर्वत विराजमान हैं ॥ २५३४ ॥

उन पर्वतोंके दोनो पार्श्वभागोमें पाचसौ धनुषप्रमाण विस्तारसे सहित, दो कोस ऊंची और फहराती हुई ध्वजाओंसे सयुक्त एक एक तटवेदी है ॥ २५३५ ॥

उन वेदियोके दोनों पार्श्वभागोंमें वेदी, तोरण, पुष्करिणी एव वापिकाओंसे युक्त और जिनेन्द्रप्रासादोसे रमणीय वनखंड है ॥ २५३६ ॥

इन वनखण्डोंमें देव व मनुष्योके युगलोसे सहित, तटवेदी व तोरणोसे युक्त और विविध प्रकारके रत्नोके समूहोसे निर्मित दिव्य प्रासाद हैं ॥ २५३७ ॥

इष्वाकार पर्वतोके ऊपर चारों ओर पूर्वोक्तप्रकार विस्तारसे परिपूर्ण दिव्य तटवेदी, वन और वनवेदी स्थित है ॥ २५३८ ॥

उन प्रत्येक पर्वतोपर चार चार उत्तम कूट हैं। इनमेसे प्रथम कूटके ऊपर जिनभवन और शेष कूटोके ऊपर व्यन्तरोके पुर है ॥ २५३९ ॥

उस द्वीपमें जिनभवन और व्यन्तरदेवोके दिव्य प्रासाद निषधपर्वतके वर्णनमें निर्दिष्ट जिनभवन और व्यन्तरावासोंके सदृश है ॥ २५४० ॥

दोनों इष्वाकारोंके मध्यमें वे क्षेत्र दो दो हैं। जो क्षेत्र जम्बूद्वीपमें हैं उनसे दुगुणे धातकीखण्डमें है ॥ २५४१ ॥

नाना प्रकारके विन्याससे युक्त जितने पर्वत, तालाब, नदियां, क्षेत्र और कुण्ड हैं, वे धातकीखण्डमें भी शोभायमान है ॥ २५४२ ॥

१ द णिसहमाणुच्छेदा° २ द असमुहा, ब अकुमुहा ३ ब दुकोस° ४ द ब पुव्वापयार° ५ द ब तद्दीवं. ६ द ब तेत्तिय दुगुणकदो धादईसंडो. ७ द णाणाविण्णाससालिण. ८ द ब सालिण धादइ°.

इसुगारगिरिंदाणं विच्चालेसुं भवंति सव्वे णं । णाणाविचित्तवण्णा सहलीणा धादईसंडे ॥ २५४३
विजया विजयाण तहा विजयड्ढाणं भवंति विजयड्ढा । मेरुगिरीण मेरू कुलगिरिणो कुलगिरीण च ॥ २५४४
णाभिगिरिण णाभिगिरी सरिया सरियाण दोसु दीवेसु[1] । पणिधिगदा अवगाढुच्छेहसरिच्छा[2] विणा मेरुं ॥ २५४५
जबूदीवपवण्णिदरुंदाहितो य दुगुणरुदा ते । पत्तेक्कं वेयड्ढप्पहुदिणगाण विणा मेरु ॥ २५४६
मोत्तूणं मेरुगिरि सव्वणगा कुडपहुदि दीवदुगे । अवगाढवासपहुदी केई इच्छंति सारिच्छा ॥ २५४७
पाठान्तरम् ।

मूलम्मि उवरिभागे बारसकुलपव्वया सरिसरुदा । उभयतेहि लग्गा लवणोवहिकालजलहीणं ॥ २५४८
दो दो भरहेरावदवसुमइबहुमज्झदीहविजयड्ढा[3] । दोपासेसु लग्गा लवणोवहिकालजलहीण ॥ २५४९
ते बारस कुलसेला चत्तारो ते च दीहविजयड्ढा । अब्भंतरम्मि बाहि अकमुहा खुरप्पसठाणा ॥ २५५०
विजयादीण णामा जबूदीवम्मि वण्णिदा विविहा । वज्जिय[4] जबूसम्मलिणामाइं एत्थ वत्तव्वा ॥ २५५१

इष्वाकार पर्वतोके अन्तरालमे नाना प्रकारके विचित्रवर्णवाले वे सब पर्वतादि धातकीखंडमें स्थित हैं ॥ २५४३ ॥

दोनों द्वीपोंमें प्रणिधिगत क्षेत्र क्षेत्रोके सदृश, विजयार्द्ध विजयार्द्धोंके सदृश, मेरु मेरुके सदृश, कुलपर्वत कुलपर्वतोके सदृश, नाभिगिरि नाभिगिरियोंके सदृश, और नदियां नदियोंके सदृश हैं। इनमेंसे मेरुके विना शेष सबोंका अवगाह व उचाई सदृश है ॥ २५४४–२५४५ ॥

मेरुको छोडकर विजयार्द्धप्रभृति पर्वतोमेसे वे प्रत्येक जम्बूद्वीपमें बतलाये हुए विस्तारकी अपेक्षा दुगुणे विस्तारसे सहित हैं ॥ २५४६ ॥

मेरुपर्वतको छोडकर सब पर्वत और कुण्ड आदि तथा अवगाह एवं विस्तारादि दोनो द्वीपोमे समान हैं, ऐसा कितने ही आचार्योंका अभिप्राय है ॥ २५४७ ॥ पाठान्तर ।

बारह कुलपर्वत मूल व उपरिम भागमें समान विस्तारसे सहित होते हुए दोनों अन्तिम भागोंसे लवणोदधि और कालोदधिसे सलग्न है ॥ २५४८ ॥

भरत व ऐरावत क्षेत्रोके बहुमध्यभागमे स्थित दो दो दीर्घ विजयार्द्ध दोनो पार्श्वभागोंमे लवणोदधि और कालोदधिसे सलग्न हैं ॥ २५४९ ॥

वे बारह कुलपर्वत और चारों ही दीर्घ विजयार्द्ध अभ्यन्तर व बाह्य भागमे क्रमसे अकमुख और क्षुरप्र जैसे आकारवाले हैं ॥ २५५० ॥

जम्बू और शाल्मलीवृक्षोंके नामोंको छोडकर शेष जो क्षेत्रादिकोंके विविध प्रकारके नाम जम्बूद्वीपमें बतलाये गये हैं, उनको ही यहापर भी कहना चाहिये ॥ २५५१ ॥

१ द ब णाभिगिरी णाभिगिरी सरिसरियासयाण दोइ दीवेइ २ द ब सारिच्छा. ३ द ब °मज्झदीवविजयड्ढा. ४ ब वज्जिहवज्जिय.

दोपासेसुं दक्खिणइसुगारगिरिस्स दो भरहखेत्ता । उत्तरइसुगारस्स य भवंति एरावदा दोण्णि ॥ २५५२
दोण्ण इसुगाराण बारसकुलपव्वयाण विचाले । [2]अरविवरेहि सरिच्छा विजया सव्वे वि धादईसंडे ॥ २५५३
अंकायारा विजया भागे अब्भतरम्मि ते सव्वे । सत्तिमुह पिव बाहिं सयडुद्धिसमा य पस्सभुजा ॥ २५५४
अब्भंतरम्मि भागे मज्झिमभागम्मि बाहिरे भागे । विजयाण विक्खंभं धादइसंडे परूवेमो ॥ २५५५
दुसहस्सजोयणाणि पचुत्तरसयजुदाणि पचसा । उणवीसहिदा रुंदा हिमवंतगिरिस्स णादव्वा ॥ २५५६

२१०५ । $\frac{५}{१९}$

महहिमवंत रुंदं [3]चउहदहिमवंतरुंदपरिमाणं । णिसहस्स होदि वासो महहिमवंतस्स चउगुणो वासो ॥ २५५७

८४२१ । $\frac{१}{१९}$ | ३३६८४ । $\frac{४}{१९}$

एदाणं सेलाण विक्खंभो मेलिऊण चउगुणिदो । सव्वाण कुलगिरीणं रुंदसमासो पुढो होदि ॥ २५५८
दोण्ण इसुगाराण विक्खंभो होदि दो सहस्साणि । तस्सि मिलिदे[4] धादइसंडे गिरिरुद्धखिदिमाणं ॥ २५५९

२००० ।

दक्षिण इष्वाकार पर्वतके दोनो पार्श्वभागोमे दो भरतक्षेत्र और उत्तर इष्वाकार पर्वतके दोनों पार्श्वभागोमे दो ऐरावतक्षेत्र हैं ॥ २५५२ ॥

धातकीखण्डद्वीपमे दोनों इष्वाकार और बारह कुलपर्वतोके अन्तरालमे स्थित सब क्षेत्र अरविवर अर्थात् चक्रेके अरोंके मध्यमे रहनेवाले छेदोंके समान है ॥ २५५३ ॥

वे सब क्षेत्र अभ्यन्तर भागमे अंकाकार और बाह्यमे शक्तिमुख हैं। इनकी पार्श्वभुजायें गाड़ीकी उद्धिके समान हैं ॥ २५५४ ॥

अब धातकीखण्डद्वीपके क्षेत्रोका अभ्यन्तर, मध्य और बाह्य भागमें जितना विस्तार है उसे कहते हैं ॥ २५५५ ॥

दो हजार एकसौ पाच योजन और उन्नीससे भाजित पाच भागप्रमाण हिमवान्पर्वतका विस्तार समझना चाहिये ॥ २५५६ ॥ २१०५ $\frac{५}{१९}$ ।

महाहिमवान्पर्वतका विस्तारप्रमाण हिमवान्पर्वतके विस्तारसे चौगुणा और निषधपर्वतका विस्तार महाहिमवान्पर्वतके विस्तारसे चौगुणा है ॥ २५५७ ॥ ८४२१ $\frac{१}{१९}$ । ३३६८४ $\frac{४}{१९}$ ।

इन तीनो पर्वतोके विस्तारको मिलाकर चौगुणा करनेपर सब कुलपर्वतोंके विस्तारका संकलन होता है ॥ २५५८ ॥

$$२१०५\frac{५}{१९} + ८४२१\frac{१}{१९} + ३३६८४\frac{४}{१९} \times ४ = १७६८४२\frac{२}{१९} ।$$

दोनो इष्वाकार पर्वतोका विस्तार दो हजार योजनप्रमाण है। उपर्युक्त कुलपर्वतोंके विस्तारप्रमाणमे इसको भी मिला देनेपर धातकीखण्डद्वीपमें सम्पूर्ण पर्वतरुद्ध क्षेत्रका प्रमाण होता है ॥ २५५९ ॥ २००० ।

१ द ब एरावदो. २ द अरविववेहि, ब अवरविवरेहि. ३ ब चउदह°. ४ द ब मेलिदे.

दुगचउअट्टट्टाइं सत्तेक्कं जोयणाणि अककमे । उणवीसहिदा दुकला माणं गिरिरुद्धवसुहाए ॥ २५६०

१७८८४२ । २/१९

लवणादीणं रुंदं दुगतिगचउसंगुणं तिलक्खूणं । कमसो आदिममज्झिमबाहिरसूई हवे ताणं ॥ २५६१

आदिममज्झिमबाहिरसूईवग्गा दसेहि संगुणिदा । तस्स य मूला इच्छियसूईए होदि सा परिही ॥ २५६२

पण्णारसलक्खाइं इगिसीदिसहस्स जोयणेक्कसयं । उणदालजुदा धादइसंडे अब्भतरे परिही ॥ २५६३

१५८११३९ ।

अट्ठावीसं लक्खा छादालसहस्स जोयणा पण्णा । किंचूणा णादव्वा मज्झिमपरिही य धादईसंडे ॥ २५६४

२८४६०५० ।

एक्कछणवणभएक्का एक्कचउक्का कमेण अकाणि । जोयणया किंचूणा तद्दीवे बाहिरो परिही ॥ २५६५

४११०९६१ ।

दो, चार, आठ, आठ, सात और एक, इन अकोंके क्रमसे जो सख्या निर्मित हो उतने योजन और उन्नीससे भाजित दो भाग धातकीखण्डमें पर्वतरुद्ध क्षेत्रका प्रमाण है ॥ २५६० ॥

$१७६८४२\frac{२}{१९} - २००० = १७८८४२\frac{२}{१९}$ ।

लवणसमुद्रादिकके विस्तारको दो, तीन और चारसे गुणा करके प्राप्त गुणनफलमेंसे तीन लाख कम करनेपर क्रमसे उनकी आदि, मध्य और अन्तिम सूचीका प्रमाण होता है ॥ २५६१ ॥

४ ला. × २ – ३ ला. = ५ लाख यो. धा. ख. की आदिमसूची । ४ × ३ – ३ = ९ लाख योजन धा. ख. की मध्यसूची । ४ × ४ – ३ = १३ लाख योजन धा. खं. की बाह्यसूची ।

आदि, मध्य और बाह्य सूचीके वर्गको दशसे गुणा करके उसका वर्गमूल निकालनेपर इच्छित सूचीकी परिधिका प्रमाण आता है ॥ २५६२ ॥

पन्द्रह लाख इक्यासी हजार एकसौ उनतालीस योजनमात्र धातकीखण्डकी अभ्यन्तर परिधिका प्रमाण है ॥ २५६३ ॥

$\sqrt{५००००००^२ \times १०}$ = १५८११३९ यो. धा. ख. की अभ्यन्तर परिधि ।

अट्ठाईस लाख छ्यालीस हजार पचास योजनसे कुछ कम धातकीखण्डद्वीपकी मध्यमे परिधिका प्रमाण जानना चाहिये ॥ २५६४ ॥

$\sqrt{९०००००^२ \times १०}$ = २८४६०५० यो. से कुछ कम धा. ख. की मध्य परिधि ।

एक, छह, नौ, शून्य, एक, एक और चार, इन अकोंको क्रमसे रखनेपर जो संख्या हो उतने योजनोंसे कुछ कम धातकीखण्डद्वीपकी बाह्य परिधिका प्रमाण है ॥ २५६५ ॥

$\sqrt{१३००००००^२ \times १०}$ = ४११०९६१ यो. धा. ख. की बाह्य परिधि ।

---

१ द पण्णारसं.

आदिममज्झिमबाहिरपरिहिपमाणेसु सेलरुद्धखिदि । सोधिय सेसट्ठाण सव्वाण होदि विजयाणं ॥ २५६६

१४०२२९६ $\frac{१७}{१९}$ | २६६७२०७ $\frac{१७}{१९}$ | ३९३२११८ $\frac{१७}{१९}$ |

एक्कचउसोलसंखा चउगुणिदा अट्ठवीसजुत्तमया। मेलिय तिविहसमाम्म हरिदे तिट्ठाणभरहविक्खंभा ॥ २५६७

२१२ ।

भरहादीविजयाणं बाहिररुंदम्मि आदिम रुद्ध । सोहिय चउलक्खहिदे खयवड्ढी इच्छिदपदेसे ॥ २५६८

छावट्ठि च सयाणि चोद्दसजुत्ताणि जोयणाणि कला । उणतीस उत्तरसयं भरहस्सब्भंतरे वासो ॥ २५६९

६६१४ $\frac{१२९}{२१२}$ |

हेमवदप्पहुदीण पत्तेक्क चउगुणो हवे वासो । जाव य विदेहवस्सो तप्परदो चउगुणा हाणी ॥ २५७०

आदि, मध्य और बाह्य परिधिके प्रमाणमेसे पर्वतरुद्ध क्षेत्रको कम करनेपर शेष स्थान सब क्षेत्रोका होता है ॥ २५६६ ॥

१५८११३९ − १७८८४२$\frac{२}{१९}$ = १४०२२९६$\frac{१७}{१९}$ आदि। २८४६०५० − १७८८४२$\frac{२}{१९}$ = २६६७२०७$\frac{१७}{१९}$ मध्य। ४१११०९६१ − १७८८४२$\frac{२}{१९}$ = ३९३२११८$\frac{१७}{१९}$ बाह्य।

एक, चार और सोलह, इनकी चौगुणी सख्याके जोडमे एकसौ अट्ठाईसको मिलानेपर जो संख्या उत्पन्न हो उसका पर्वतरुद्ध क्षेत्रसे रहित उक्त तीन प्रकारके परिधिप्रमाणमे भाग देनेपर क्रमसे तीनो स्थानोंमे भरतक्षेत्रका विस्तारप्रमाण निकलता है ॥ २५६७ ॥

१४०२२९६$\frac{१७}{१९}$ − (४ + १६ + ६४ + १२८) = ६६१४$\frac{१२९}{२१२}$ अभ्यतरविस्तार।
२६६७२०७$\frac{१७}{१९}$ − २१२ = १२५८१$\frac{३६}{२१२}$ मध्यविस्तार।
३९३२११८$\frac{१७}{१९}$ − २१२ = १८५४७$\frac{१५५}{२१२}$ बाह्यविस्तार।

भरतादिक क्षेत्रोके बाह्यविस्तारमेसे आदिके विस्तारको कम करके शेषमे चार लाखका भाग देनेपर इच्छित स्थानमे हानि-वृद्धिका प्रमाण आता है ॥ २५६८ ॥

( १८५४७$\frac{१५५}{२१२}$ − ६६१४$\frac{१२९}{२१२}$ ) − ४००००० = $\frac{२५२९८२२}{८४८०००००}$ ।

छ्यासठसौ चौदह योजन और एक योजनके दोसौ बारह भागोमेंसे एकसौ उनतीस भागमात्र भरतक्षेत्रका अभ्यन्तरविस्तार है ॥ २५६९ ॥ ६६१४$\frac{१२९}{२१२}$ ।

विदेहक्षेत्र तक क्रमसे हैमवतादिक क्षेत्रोंमेंसे प्रत्येकका विस्तार उत्तरोत्तर इससे चौगुणा है । इससे आगे क्रमसे चौगुणी हानि होती गई है ॥ २५७० ॥

• १ द °कुडम्मि, ब वाहिकुदम्मि. २ द ब °लक्खावहिदे.

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २६४५८ । $\frac{९२}{२१२}$ | १०५८३३ । $\frac{१५६}{२१२}$ | ४२३३३४ । $\frac{२००}{२१२}$ | १०५८३३ । $\frac{१५६}{२१२}$ | २६४५८ । $\frac{९२}{२१२}$ |
| ६६१४ । $\frac{१२९}{२१२}$ | | | | |

बारससहस्सपणसयइगिसीदी जोयणा य छत्तीसा । भागा भरहखिदिस्स य मज्झिमवित्थारपरिमाणं ॥ २५७१

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १२५८१ । $\frac{३६}{२१२}$ | ५०३२४ । $\frac{१४४}{२१२}$ | २०१२९८ । $\frac{१५२}{२१२}$ | ८०५१९४ । $\frac{१८४}{२१२}$ | २०१२९८ । $\frac{१५२}{२१२}$ |
| ५०३२४ । $\frac{१४४}{२१२}$ | १२५८१ । $\frac{३६}{२१२}$ | | | |

अट्ठारसा सहस्सा पंचसया जोयणा य सगदाला । भागा पणवण्ण सयं वासो भरहस्स बाहिरए ॥ २५७२

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १८५४७ । $\frac{१५५}{२१२}$ | ७४१९० । $\frac{१९६}{२१२}$ | २९६७६३ । $\frac{१४८}{२१२}$ | ११८७०५४ । $\frac{१६८}{२१२}$ | २९६७६३ । $\frac{१४८}{२१२}$ |
| ७४१९० । $\frac{१९६}{२१२}$ | १८५४७ । $\frac{१५५}{२१२}$ | | | |

धादइसंडे दीवे खुल्लयहिमवंतसिहरिमज्झगया[1] । पउमदहपुंडरीए पुव्ववरदिसाएँ[2] एक्क एक्क णई ॥ २५७३

उणवीससहस्साणि तिण्णि सया णवयसहियजोयणया । गत्तूण गिरिदुवरि दक्खिणउत्तरदिसे वलइ ॥ २५७४

१९३०९ ।

हैमवत २६४५८$\frac{९२}{२१२}$ । हरि १०५८३३$\frac{१५६}{२१२}$ । विदेह ४२३३३४$\frac{२००}{२१२}$ ।
रम्यक १०५८३३$\frac{१५६}{२१२}$ । हैरण्यवत २६४५८$\frac{९२}{२१२}$ । ऐरावत ६६१४$\frac{१२९}{२१२}$ ।

भरतक्षेत्रके मध्यम विस्तारका प्रमाण बारह हजार पांचसौ इक्यासी योजन और छत्तीस भाग अधिक है ॥ २५७१ ॥

मध्यविस्तार— भरत १२५८१$\frac{३६}{२१२}$ । हैमवत ५०३२४$\frac{१४४}{२१२}$ । हरि २०१२९८$\frac{१५२}{२१२}$ ।
विदेह ८०५१९४$\frac{१८४}{२१२}$ । रम्यक २०१२९८$\frac{१५२}{२१२}$ । हैरण्यवत ५०३२४$\frac{१४४}{२१२}$ ।
ऐरावत १२५८१$\frac{३६}{२१२}$ ।

अठारह हजार पांचसौ सैंतालीस योजन और एकसौ पचवन भागप्रमाण भरतक्षेत्रका बाह्यविस्तार है ॥ २५७२ ॥

बाह्यविस्तार— भरत १८५४७$\frac{१५५}{२१२}$ । हैमवत ७४१९०$\frac{१९६}{२१२}$ । हरि २९६७६३$\frac{१४८}{२१२}$ ।
विदेह ११८७०५४$\frac{१६८}{२१२}$ । रम्यक २९६७६३$\frac{१४८}{२१२}$ । हैरण्यवत ७४१९०$\frac{१९६}{२१२}$ ।
ऐरावत १८५४७$\frac{१५५}{२१२}$ ।

धातकीखण्डद्वीपमें क्षुद्रहिमवान् और शिखरीपर्वतके मध्यगत पद्मद्रह और पुण्डरीकद्रहकी पूर्व व पश्चिम दिशासे एक एक नदी निकली है ॥ २५७३ ॥

प्रत्येक नदी उन्नीस हजार तीनसौ नौ योजन पर्वतके ऊपर जाकर यथायोग्य दक्षिण व उत्तर दिशाकी ओर मुड जाती है ॥ २५७४ ॥ १९३०९ ।

१ द ब सिहर°. २ द ब पुव्वव्व दिसा

मदरणामो सेलो हवेदि तस्सि विदेहवरिसम्मि । किंचि विसेसो चेट्ठदि तस्स सरूवं परूवेमो ॥ २५७५
तद्दीवे पुव्वावरविदेहवस्साण होदि बहुमज्झे । पुव्वपवण्णिदरूवो एक्केको मंदिरो[1] सेलो ॥ २५७६
जोयणसहस्सगाढा चुलसीदिसहस्सजोयणुच्छेहा । ते सेला पत्तेक्कं वररयणवियप्पपरिणामा ॥ २५७७

१००० । ८४००० ।

मेरुतलस्स य रुंदं दस य सहस्साणि जोयणा होंति । चउणउदिसयाइं पि य धरणीपट्ठम्मिए रुंदा ॥ २५७८

१०००० । ९४०० ।

जोयणसहस्समेक्कं विक्खंभो होदि तस्स सिहरम्मि । भूमीय मुहं सोधिय उदयहिदे भूमुहादु हाणिचयं ॥ २५७९
तक्खयवड्ढिपमाणं छद्दसभागं सहस्सगाढम्मि । भूमीदो उवरि पि य एक्कं दसरूवसंवहरिदं ॥ २५८०

$\frac{6}{10}$ | $\frac{1}{10}$ |

मेरुतलस्स य रुंदं पचसया णवसहस्स जोयणया । सव्वत्थ खयवड्ढी दसमंसं केइ इच्छंति ॥ २५८१

$\frac{1}{10}$ |　　　　पाठान्तरम् ।

उस द्वीपके भीतर विदेहक्षेत्रमें किञ्चित् विशेषताको लिये हुए जो मन्दर नामक पर्वत स्थित है उसके स्वरूपको कहते हैं ।, २५७५ ॥

उस द्वीपमें पूर्व और अपर विदेहक्षेत्रोंके बहुमध्यभागमें पूर्वोक्त स्वरूपसे संयुक्त एक एक मन्दरपर्वत स्थित है ॥ २५७६ ॥

उत्तम एवं नाना प्रकारके रत्नोंके परिणामस्वरूप वे प्रत्येक पर्वत एक हजार योजन प्रमाण अवगाहसे सहित और चौरासी हजार योजन ऊंचे हैं ॥ २५७७ ॥

अवगाह १००० । उत्सेध ८४००० ।

मेरुका विस्तार तलभागमें दश हजार योजन और पृथिवीपृष्ठपर चौरानबैसौ योजनप्रमाण है ॥ २५७८ ॥ १०००० । ९४०० ।

उस मेरुका विस्तार शिखरपर एक हजार योजनमात्र है। भूमिमेंसे मुखको कम करके शेषमें उंचाईका भाग देनेपर भूमिकी अपेक्षा हानि और मुखकी अपेक्षा वृद्धिका प्रमाण आता है ॥ २५७९ ॥ अवगाहमें – ( १०००० – ९४०० ) – १००० = $\frac{6}{10}$ । भूमिसे ऊपर ( ९४०० – १००० ) – ८४००० = $\frac{1}{10}$ हा. वृ ।

वह क्षय-वृद्धिका प्रमाण एक हजार योजनमात्र अवगाहमें योजनके दश भागोंमेंसे छह भाग अर्थात् छह बटे दस भाग और पृथिवीके ऊपर दश रूपोंसे भाजित एक भागमात्र है ॥ २५८० ॥ $\frac{6}{10}$ । $\frac{1}{10}$ ।

कितने ही आचार्य मेरुके तलविस्तारको नौ हजार पांचसौ योजनमात्र मानकर सर्वत्र क्षय-वृद्धिका प्रमाण दशवां भाग मानते हैं ॥ २५८१ ॥ ९५०० – १००० ÷ ८५००० = $\frac{1}{10}$।

पाठान्तर ।

१ द ब पुव्व वण्णिद. २ द ब मदिरा.

जत्थिच्छसि विक्खंभं खुल्लयमेरूण समवदिण्णाण[1] । दसभजिदे ज लद्धं एक्कसहस्सेण संमिलिद ॥ २५८२

जंबूदीवपवण्णिदमदरगिरिचूलियाएं[2] सरिसाओ । दोण्ण पि[3] चूलियाओ मदरसेलाण एदस्सिं[4] ॥ २५८३

पंडुगसोमणसाणिं वणाणि णंदणयभद्दसालाणि । जंबूदीवपवण्णिदमेरुसमाणाणि मेरूण ॥ २५८४

णवरि विसेसो पंडुगवणाउ गंतूण जोयणे हेट्ठा । अडवीससहस्साणि सोमणस णाम वणमेत्थ[5] ॥ २५८५

२८००० ।

सोमणसादो हेट्ठं पणवण्णसहस्सपणसयाणि पि । गंतूण जोयणाइं होदि वण णदण एत्थ ॥ २५८६

५५५०० ।

पंचसयजोयणाणिं गतूण णदणाओ हेट्ठम्मि । धादइसंडे दीवे होदि वण भद्दसाल ति ॥ २५८७

५०० ।

एक्क जोयणलक्खं सत्तसहस्साणि अडसयाणिं पि । उणसीदी पत्तेक्कं पुव्वावरदीहमेदाण ॥ २५८८

१०७८७९ ।

मदरगिरिंदउत्तरदक्खिणभागेसु भद्दसालाणं । जं विक्खंभपमाणं उवएसो तस्थ उच्छिण्णो ॥ २५८९

जितने योजन नीचे जाकर क्षुद्रमेरुओंके विस्तारको जानना हो, उतने योजनोंमे दशका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसमे एक हजारके मिला देनेपर अभीष्ट स्थानमे मेरुओके विस्तारका प्रमाण जाना जाता है ॥ २५८२ ॥

उदाहरण— शिखरसे २१००० यो. नीचे मेरुका विष्कम्भ $२१००० - १० + १०००$ $= ३१००$ यो. ।

इस द्वीपमें दोनो मन्दरपर्वतोकी चूलिकाये जम्बूद्वीपके वर्णनमे कही हुई मन्दरपर्वतकी चूलिकाके सदृश हैं ॥ २५८३ ॥

जम्बूद्वीपमे कहे हुए मेरुपर्वतके समान इन मेरुओंके भी पाण्डुक, सौमनस, नन्दन और भद्रशाल नामक चार वन हैं ॥ २५८४ ॥

यहां विशेषता यह है कि पाण्डुकवनसे अट्ठाईस हजार योजनमात्र ही नीचे जाकर सौमनस नामक वन स्थित है ॥ २५८५ ॥ २८००० ।

इसीप्रकार यहा सौमनसवनके नीचे पचवन हजार पाचसौ योजनमात्र जाकर नन्दन वन है ॥ २५८६ ॥ ५५५०० ।

धातकीखण्डद्वीपमें नन्दनवनसे पाचसौ योजनमात्र नीचे जानेपर भद्रशाल नामक वन है ॥ २५८७ ॥ ५०० ।

इनमेंसे प्रत्येक भद्रशालवनकी पूर्वापर लबाई एक लाख सात हजार आठसौ उन्यासी योजनमात्र है ॥ २५८८ ॥ १०७८७९ ।

मन्दरपर्वतोंके उत्तर-दक्षिण भागोमे भद्रशालवनोंका जितना विस्तार है, उसके प्रमाणका उपदेश नष्ट हो गया है ॥ २५८९ ॥

१ द ब सममदिण्णाण २ द ब °चूलिय. ३ ब दोण्णि पि. ४ द ब एदपि. ५ द ब वणमेत्त.

बारससयपणुवीस अट्ठासीदीविहत्तउणसीदी । जोयणया विक्खंभा एक्केक्के भद्दसालवणे ॥ २५९०

१२२५ । ७९ ।
८८

सत्तदुदुछक्कपंचतिअंकाण कमेण होइ जोयणया । अब्भंतरभागट्ठियगयदंताणं चउण्हं[1] ॥ २५९१

३५६२२७ ।

णवपणवीसणवछप्पणजोयणया उभयमेरुबाहिरए । चउगयदंतणगाणं दीहत्तं होदि पत्तेक्कं ॥ २५९२

५६९२५९ ।

णवजोयणलक्खाणिं पणुवीससहस्सचउसयाणि पि । छासीदी धणुपट्ठं दोकुरवे धादईसंडे ॥ २५९३

९२५४८६ ।

दो जोयणलक्खाणि तेवीससहस्सयाणि एक्कसयं । अट्ठावण्णा जीवा कुरवे तह धादईसंडे ॥ २५९४

२२३१५८ ।

तियलक्खा छासट्ठी सहस्सया छस्सयाणि सीदी य । जोयणया रिजुबाणो णादव्वो तम्मि दीवम्मि ॥ २५९५

३६६६८० ।

चउजोयणलक्खाणि छस्सयजुत्ताणि होंति तेत्तीसं । दोमंदरकुरवाणं पत्तेक्कं वट्टविक्खंभो ॥ २५९६

४००६३३ ।

प्रत्येक भद्रशालवनका विस्तार बारहसौ पच्चीस योजन और अठासीसे विभक्त उन्यासी भागमात्र है ॥ २५९० ॥ $१२२५\frac{७९}{८८}$ ।

अभ्यन्तरभागमें स्थित चारों गजदन्तोंकी लंबाई सात, दो, दो, छह, पांच और तीन, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजनप्रमाण है ॥ २५९१ ॥ ३५६२२७ ।

नौ, पच्चीस, नौ, छह और पांच, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या निर्मित हो उतने योजन-प्रमाण उभय मेरुओंके बाह्यभागमें चारों गजदन्त पर्वतोंमेंसे प्रत्येककी लंबाई है ॥ २५९२ ॥

५६९२५९ ।

धातकीखण्डद्वीपमें दोनों कुरुओंका धनुःपृष्ठ नौ लाख पच्चीस हजार चारसौ छ्यासी योजनमात्र है ॥ २५९३ ॥ ९२५४८६ ।

धातकीखण्डद्वीपमें दोनों कुरुओंकी जीवा दो लाख तेईस हजार एकसौ अट्ठावन योजनप्रमाण है ॥ २५९४ ॥ २२३१५८ ।

उस द्वीपमें तीन लाख छ्यासठ हजार छहसौ अस्सी योजनप्रमाण कुरुक्षेत्रोंका ऋजुबाण जानना चाहिये ॥ २५९५ ॥ ३६६६८० ।

दोनों मन्दरपर्वतोंके कुरुक्षेत्रोंमेंसे प्रत्येकका वृत्तविस्तार चार लाख छहसौ तेतीस योजनप्रमाण है ॥ २५९६ ॥ ४००६३३ ।

१ द्ब चउण्णाण

जीवाविक्खभाण वग्गविसेसस्स होदि ज मूलं । विक्खंभजुद अद्धियं[1] रिजुबाणो धादईसंडे ॥ २५९७

इसुवग्ग चउगुणिद जीवावग्गम्मि पक्खिवेज्ज तदो । चउगुणिदइसुविहत्तं[2] ज लद्ध वट्टवासो सो ॥ २५९८

सत्तणवअट्ठसगणववतियाणि असाणि होंति बाणवदी । वक्केणेसुपमाण[3] धादगिसंडम्मि दीवम्मि ॥ २५९९

३९७८९७ । ९२ ।
२१२

उत्तरदेवकुरूसु[4] खेत्तेसुं तत्थ धादईरुक्खा । चेट्ठंति य गुणणामो तेण पुढ धादईसंडो[5] ॥ २६००

धादइतरूण ताण परिवारदुमा भवंति एदस्सि । दीवम्मि पचलक्खा सट्ठिसहस्साणि चउसयासीदी ॥ २६०१

५६०४८० ।

पियदंसणो पभासो[6] अहिवइदेवा वसंति तेसु दुवे । सम्मत्तरयणजुत्ता वरभूसणभूसिदायारा ॥ २६०२

जीवा और विष्कंभके वर्गोके विशेपका, अर्थात् जीवाके वर्गको वृत्तविस्तारके वर्गमेसे घटाकर जो शेष रहे उसका वर्गमूल निकाले, पश्चात् उसमे विस्तारप्रमाणको मिलाकर आधा करनेपर धातकीखण्डद्वीपमे ऋजुबाणका प्रमाण आता है ॥ २५९७ ॥

$$\frac{\sqrt{४००६३३^2 - २२३१५८^2} + ४००६३३}{२} = ३६६६८०$$ कुरुक्षेत्रका ऋजुबाण ।

बाणके वर्गको चौगुणा करके जीवाके वर्गमे मिला दे। फिर उसमे चौगुणे बाणका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना वृत्त क्षेत्रका विस्तार होता है ॥ २५९८ ॥

$( ३६६६८०^2 \times ४ + २२३१५८^2 ) - ( ३६६६८० \times ४ ) = ४००६३२\frac{३५३८८१}{३६६६८०}$ अर्थात् कुछ कम ४००६३३ यो ।

सात, नौ, आठ, सात, नौ और तीन, इन अकोसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और बानबै भाग अधिक धातकीखण्डद्वीपमे कुरुक्षेत्रके वक्र बाणका प्रमाण है ॥ २५९९ ॥

विदेहका मध्यविस्तार $८०५१९४\frac{१८४}{२१२}$, मेरुविस्तार ९४००, $८०५१९४\frac{१८४}{२१२} - ९४०० ) - २ = ३९७८९७\frac{९२}{२१२}$ प्रत्येक कुरुक्षेत्रका विस्तार ।

धातकीखण्डद्वीपके भीतर उत्तरकुरु और देवकुरु क्षेत्रोमे धातकीवृक्ष स्थित है, इसी कारण इस द्वीपका 'धातकीखण्ड' यह सार्थक नाम है ॥ २६०० ॥

इस द्वीपमें उन धातकीवृक्षोके परिवारवृक्ष पाच लाख साठ हजार चारसौ अरसी हैं ॥ २६०१ ॥ ५६०४८० ।

उन वृक्षोपर सम्यक्त्वरूपी रत्नसे संयुक्त और उत्तम भूषणोंसे भूषित आकृतिको धारण करनेवाले प्रियदर्शन और प्रभास नामक दो अधिपति देव निवास करते है ॥ २६०२ ॥

१ द अधिय. २ द ब विहिच. ३ द ब वक्केणोपमाणं ४ ब कुरूसु तत्थ. ५ द ब 'संड. ६ द पमासे.

आदरअणादराण परिवारादो भवति एदाण । दुगुणा परिवारसुरा पुव्वोदिदवण्णणेहि जुदा ॥ २६०३

गिरिभद्दसालविजया वक्खारविभंगसरि[1]सुरारण्णा । पुव्वावरवित्थारा वत्तव्वा धादईसंडे ॥ २६०४

एदेसु पत्तेक्कं मंदरसेलाण धरणिपट्ठम्मि । चउणउदिसयपमाणा जोयणया होदि विक्खंभो ॥ २६०५

९४०० ।

एक्कं जोयणलक्खं सत्तसहस्सा य अट्ठसयजुत्ता । णवहत्तरिया भणिदा विक्खंभो भद्दसालस्स ॥ २६०६

१०७८७९ ।

छण्णवदिजोयणसया ती[2]उत्तरट्ठहिदा य तिकलाओ । सव्वाण पत्तेक्कं विजयाणं[3] होदि विक्खंभो ॥ २६०७

९६०३ । $\frac{3}{8}$ ।

जोयणसहस्समेक्कं वक्खारगिरीण होदि वित्थारो । अड्ढाइज्जसयाणि विभंगसरियाणं[4] विक्खंभो ॥ २६०८

१००० । २५० ।

अट्ठावण्णसयाणि चउदालजुदाणि जोयणा रुंद । कहिद देवारण्णे भूदारण्णे वि पत्तेक्कं ॥ २६०९

५८४४ ।

विजयावक्खाराण विभंगणईदेवरण्णभद्दसालवणं । णियणियफलेण गुणिदा कादव्वा मेरुफलजुत्ता ॥ २६१०

इन दोनो देवोंके परिवारदेव आदर और अनादर देवोंके परिवारदेवोंकी अपेक्षा दुगुणे हैं जो पूर्वोक्त वर्णनसे सयुक्त है ॥ २६०३ ॥

अब धातकीखण्डमें गिरि ( मेरु ), भद्रशाल, विजय, वक्षार, विभंगनदी और देवारण्य, इनका पूर्वापरविस्तार कहना चाहिये ॥ २६०४ ॥

इनमेंसे प्रत्येक मेरुका विस्तार पृथिवीके पृष्ठभागपर चौरानबैसौ योजनप्रमाण है ॥ २६०५ ॥

९४०० ।

भद्रशालका विस्तार एक लाख सात हजार आठसौ उन्यासी योजनमात्र कहा गया है ॥ २६०६ ॥ १०७८७९ ।

छ्यानबैसौ तीन योजन और आठसे भाजित तीन भागमात्र सब विजयोंमेंसे प्रत्येकका विस्तार है ॥ २६०७ ॥ ९६०३$\frac{3}{8}$ ।

एक हजार योजनप्रमाण वक्षारपर्वतोका और अढाईसौ योजनप्रमाण विभगनदियोका विस्तार है ॥ २६०८ ॥ वक्षार १००० । विभगनदी २५० ।

देवारण्य और भूतारण्यमेंसे प्रत्येकका विस्तार अट्ठावनसौ चवालीस योजनप्रमाण कहा गया है ॥ २६०९ ॥ ५८४४ ।

विजय, वक्षार, विभंगनदी, देवारण्य और भद्रशालवनको [ इष्टसे हीन ] अपने अपने फलसे गुणा करके मेरुके फलसे युक्त करनेपर जो संख्या उत्पन्न हो उसे इस द्वीपके विस्तारमेंसे कम

१ द सरिसरोरण्णा, ब सरिसुरोरण्णा. २ द तिउत्तरायाहिदा ३ द ब समवाओ. ४ द ब °सरियाइ.

तं चिय दीवव्वासे सोधिय एदम्मि होदि जं सेस । णियणियसंखाहरिदं णियणियवासाणि जायंते ॥ २६११

सोधसु वित्थारादो छच्चउतियछक्कचउदुयंककमे । सेस सोलसभजिद विजय पडि होदि वित्थार ॥ २६१२

२४६३४६ ।

वित्थारादो सोधसु अबरणभगयणदोण्णिणवयतिय । अवसेसं अट्ठहिदे वक्खारणगाण वित्थारो ॥ २६१३

३९२००० ।

चउलक्खादो सोधसु अबरणभछक्कगयणणवयतियं[1] । अककमे अवसेसं मेरुगिरिदस्स परिमाणं ॥ २६१४

३९०६००[2] ।

दुगुणम्मि भद्दसाले मदरसेलस्स खिवसु विक्खभं । मज्झिमसूईसहिद सस्सूई कच्छगंधमालिणिए ॥ २६१५

एक्कारसलक्खाणि पणुवीससहस्स इगिसयाणि पि । अडवण्ण जोयणाणि कच्छाए[3] सा हवे सूई ॥ २६१६

११२५१५८ ।

करके शेषमे अपनी अपनी सख्याका भाग देनेपर अपना अपना विस्तारप्रमाण होता है ॥ २६१०-२६११ ॥

छह, चार, तीन, छह, चार और दो, इन अकोंके क्रमसे उत्पन्न हुई संख्याको धातकीखण्डके विस्तारमेंसे कम करके शेषमे सोलहका भाग देनेपर प्रत्येक विजयका विस्तार होता है ॥२६१२॥ वक्षार यो. ८००० + विभंग १५०० + देवारण्य ११६८८ + भद्रशाल २१५७५८ + मेरु ९४०० = २४६३४६, ( ४०००० − २४६३४६ ) − १६ = ९६०३$\frac{३}{८}$ यो. ।

शून्य, शून्य, शन्य, दो, नौ और तीन, इन अकोंके क्रमसे उत्पन्न हुई सख्याको धातकीखण्डके विस्तारमेसे कम करके शेषमें आठका भाग देनेपर वक्षारपर्वतोका विस्तार होत है ॥ २६१३ ॥ ३९२००० ।

४०००० − ( १५३६५४ + १५०० + ११६८८ + २१५७५८ + ९४०० ) − ८ = १००० यो. ।

शून्य, शून्य, छह, शून्य, नौ और तीन, इन अकोंके क्रमसे उत्पन्न हुई सख्याको चार लाखमेसे कम करनेपर जो शेष रहे उतने योजनप्रमाण मेरुका विस्तार है ॥ २६१४ ॥ ३९०६०० ।

४०००० − ( १५३६५४ + ८००० + १५०० + ११६८८ + २१५७५८ ) = ९४०० यो. ।

दुगुणे भद्रशालवनके विस्तारमे मन्दरपर्वतके विस्तारको मिलाकर उसमे मध्यम सूचीको मिला देनेपर कच्छा और गन्धमालिनीदेशकी सूचीका प्रमाण आता है ॥ २६१५ ॥

ग्यारह लाख पच्चीस हजार एकसौ अट्ठावन योजनप्रमाण कच्छादेशकी सूची होती है ॥ २६१६ ॥ १०७८७९ × २ + ९४०० + ९०००० = ११२५१५८ ।

१ द ब अबरणभगयणदोण्णिणवयतिय. २ ब ३९२०००. ३ द ब कच्छाइ.

विक्खंभस्स य वग्गो दसगुणिदो करणि वट्टए परिही। दुछण्णभअडपणपणतियययककमे तीए परिमाणं॥२६१७

३५५८०६२।

अट्ठत्तरिं सहस्सा बादाल?द्दा य जोयणट्ठसया। एक्कं लक्खं चोद्दसगिरिरुद्धक्खेत्तपरिमाणं॥ २६१८

१७८८४२।

सेलविसुद्धा परिही चउसट्ठीए गुणिज्जं अवसेसं। दोसयबारसभजिदे जं लद्धं तं विदेहदीहत्तं॥ २६१९

दसजोयणलक्खाणि विससहस्स सय पि इगिदालं। अडसीदिजुदसयंसा विदेहदीहत्तपरिमाणं॥ २६२०

$१०२०१४१ \mid \frac{१८८}{२१२}$

सीदाणईए वास सहस्समेक्कं च तम्मि अवणिज्जे। अवसेसद्धपमाणं दीहत्तं कच्छविजयस्स॥ २६२१

१०००।

पणजोयणलक्खाणि पणणउदिसयाणि सत्तरिं चादो[5]। दुसयकलाओ रुंदा वक्खरूवेण कच्छस्स॥ २६२२

$५०९५७० \mid \frac{२००}{२१२}$

विजयादिवासवग्गो वक्खारविभंगदेवरण्णाणं। दसगुणिदो जं मूलं सो[6] पुह बत्तीसगुणिदस्स॥ २६२३

विस्तारके वर्गको दशसे गुणा करके उसका वर्गमूल निकालनेपर परिधिका प्रमाण होता है। यहा कच्छादेशसम्बन्धी सूचीकी परिधिका प्रमाण अकक्रमसे दो, छह, शून्य, आठ, पाच, पांच, और तीन अंकरूप है॥ २६१७॥ $\sqrt{११२५१५८^२ \times १०} = ३५५८०६२$।

चौदह पर्वतोसे रोके गये क्षेत्रका प्रमाण एक लाख अठत्तर हजार आठसौ ब्यालीस योजनमात्र है॥ २६१८॥ १७८८४२।

उपर्युक्त परिधिप्रमाणमेसे पर्वतरुद्ध क्षेत्रको कम करदेनेपर जो शेष रहे उसको चौसठसे गुणा करके प्राप्त गुणनफलमें दोसौ बारहका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतनी विदेहक्षेत्रकी लबाई है॥ २६१९॥

वह विदेहक्षेत्रकी लबाई दश लाख बीस हजार एकसौ इकतालीस योजन और एक योजनके दौसौ बारह भागोमेसे एकसौ अठासी भागप्रमाण है॥ २६२०॥

$$( ३५५८०६२ - १७८८४२ ) \times ६४ \div २१२ = १०२०१४१\frac{१८८}{२१२}।$$

उसमेंसे एक हजार योजनप्रमाण सीतानदीके विस्तारको कम करदेनेपर जो शेष रहे उसके अर्धभागप्रमाण कच्छादेशकी लबाई है॥ २६२१॥ १०००।

पाच लाख पंचानबैसौ सत्तर योजन और दोसौ भाग अधिक कच्छादेशका तिर्यग्विस्तार है॥ २६२२॥ $( १०२०१४१\frac{१८८}{२१२} - १००० ) - २ = ५०९५७०\frac{२००}{२१२}$।

कच्छादिक विजय, वक्षार, विभगनदी और देवारण्य, इनके विस्तारके वर्गको दशसे गुणा करके उसका जो वर्गमूल हो, उसको पृथक् बत्तीससे गुणा करके प्राप्त गुणनफलमें दोसौ बारहका

१ द ब गुणिज्जु २ द ब विंससहस्ससय पि होदि इगिदाल. ३ द ब वास मेक्क च तम्मि. ४ द अवणेज्ज. ५ द ब सत्तरिस्सादो. ६ द मूल वपुसा, ब मूल सा.

बारसजुददुसएहि भजिदूण कच्छरुदमेलिविद । तत्थं णियणियट्ठाणे विदेहअद्धस्स विक्खंभो ॥ २६२४
चत्तारि सहस्साणि पणसयचउसीदि जोयणाण पि । परिवड्ढी विजयाण णादव्वा धादईसडे ॥ २६२५

४५८४ ।

चत्तारि जोयणाण सयाणि सत्तत्तरीय जुत्ताणि । सट्ठि कलाओ तस्सि वक्खारगिरीण परिवड्ढी ॥ २६२६

$४७७ \mid \frac{६०}{२१२}$

एक्कोणवीससहिद एक्कसय जोयणाणि भागा य । बावण्णा ठाणेसु विभंगसरियाण परिवड्ढी ॥ २६२७

$११९ \mid \frac{५२}{२१२}$

दुसहस्स सत्तसय उणणवदी जोयणाणि अंसा य । बाणवदी ठाणेसु देवारण्णस्स संवड्ढी ॥ २६२८[3]

$२७८९ \mid \frac{९२}{२१२}$

खेत्तादिवड्ढिमाण आदीदो वाढिऊणं मज्झिल्ले । तम्हा अतिमदीहे वड्ढिपमाण च जाणिज्ज[5] ॥ २६२९

वि ४५८४ । व $४७७ \mid \frac{६०}{२१२}$ | विभ $११९ \mid \frac{५२}{२१२}$ | दे $२७८९ \mid \frac{९२}{२१२}$ |

खेत्तादीण अतिमदीहपमाणं च होदि ज जत्थ । त जि पमाण अग्गिमवक्खारादीसु आदिल्ल ॥ २६३०

भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसे कच्छादेशके विस्तारमे मिला देनेपर उत्पन्न राशिप्रमाण अपने अपने स्थानमे अर्धविदेहका विस्तार होता है ॥ २६२३–२६२४ ॥

धातकीखण्डमे चार हजार पाचसौ चौरासी योजनप्रमाण क्षेत्रोकी वृद्धि जानना चाहिये ॥ २६२५ ॥ $\sqrt{(९६०३\frac{३}{८})^२ \times १० \times ३२} - २१२ = ४५८४$ ।

इस द्वीपमे वक्षारपर्वतोकी वृद्धिका प्रमाण चारसौ सतत्तर योजन और साठ कला अधिक है ॥ २६२६ ॥ $\sqrt{१०००^२ \times १० \times ३२} - २१२ = ४७७\frac{६०}{२१२}$ ।

एकसौ उन्नीस योजन और बावन भागमात्र विभगनदियोके स्थानोमें वृद्धि होती है ॥ २६२७ ॥ $\sqrt{२५०^२ \times १० \times ३२} - २१२ = ११९\frac{५२}{२१२}$ ।

देवारण्यके स्थानोमे वृद्धिका प्रमाण दो हजार सातसौ नवासी योजन और बानबै भाग अधिक है ॥ २६२८ ॥ $\sqrt{५८४४^२ \times १० \times ३२} - २१२ = २७८९\frac{९२}{२१२}$ ।

क्षेत्रादिकोकी आदिम लबाईमें मिलाकर मध्यम लबाईका प्रमाण लानेके लिये तथा मध्यम लम्बाईमे मिलाकर अन्तिम लबाईको लानेके लिये यह वृद्धिप्रमाण जानना चाहिये ॥ २६२९॥

विजय ४५८४ । वक्षार $४७७\frac{६०}{२१२}$ । विभग $११९\frac{५२}{२१२}$ । देवारण्य $२७८९\frac{९२}{२१२}$ ।

क्षेत्रादिकोकी अन्तिम लबाईका प्रमाण जहा जो हो, वही उससे आगेके वक्षारादिककी आदिम लंबाईका प्रमाण होता है ॥ २६३० ॥

१ द तढ, ब तड्ढा २ द ब परिवड्ढिय ३ द–प्रतौ इतो षोडश गाथा अन्यत्र लिखिता ४ द ब वाढिऊण. ५ द ब चाढिज.

चउपणइगिचउइगिपण जोयण भागा तहेव दोण्णि सया। कच्छाए गंधमालिणिखेत्तस्स य मज्झिम दीहं॥२६३१

५१४१५४ । $\frac{२००}{२१२}$ ।

अडतियसगट्ठइगिपण भागा सय दोण्णि विजयचरिम च । दोण्ह गिरीण आदी दीहत्तं ताण णिद्दिट्ठं ।।२६३२

५१८७३८ । $\frac{२००}{२१२}$ ।

छक्केक्कदुणवइगिपण भागा अडदाल मज्झदीहत्तं । चित्तसुरादियकूडमालंताण गिरीण च ॥ २६३३

५१९२१६ । $\frac{४८}{२१२}$ ।

तियणवछक्कं णवइगिपण असा अडअहियएक्कसय । दोण्ह गिरीण अतिमदीहत्तं विजयआदीए ॥ २६३४

५१९६९३ । $\frac{१०८}{२१२}$ ।

सगसत्तदुचउदुगपण असा ता एव मज्झिम दीहं । दोण्ह सुकच्छगंधिलविजयाण ताण होदि त्ति ॥ २६३५

५२४२७७ । $\frac{१०८}{२१२}$ ।

चार, पाच, एक, चार, एक और पाच, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और दोसौ भाग अधिक कच्छा और गन्धमालिनी देशकी मध्यम लबाईका प्रमाण है ॥ २६३१ ॥ ५०९५७० $\frac{२००}{२१२}$ + ४५८४ = ५१४१५४ $\frac{२००}{२१२}$ ।

आठ, तीन, सात, आठ, एक और पाच, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और दोसौ भाग अधिक कच्छाविजयकी अन्तिम तथा उन दोनो पर्वतोकी आदिम लबाई कही गई है ॥ २६३२ ॥ ५१४१५४ $\frac{२००}{२१२}$ + ४५८४ = ५१८७३८ $\frac{२००}{२१२}$ ।

छह, एक, दो, नौ, एक और पाच, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और अड़तालीस भाग अधिक चित्रकूट और सुरमाल पर्वतोकी मध्यम लबाई है ॥ २६३३ ॥

$$५१८७३८\frac{२००}{२१२} + ४७७\frac{६०}{२१२} = ५१९२१६\frac{४८}{२१२}$$ ।

तीन, नौ, छह, नौ, एक और पांच, इन अकोसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ आठ भाग अधिक उक्त दोनो पर्वतोकी अन्तिम तथा सुकच्छा और गधिला देशकी आदिम लबाई है ॥ २६३४ ॥ ५१९२१६ $\frac{४८}{२१२}$ + ४७७ $\frac{६०}{२१२}$ = ५१९६९३ $\frac{१०८}{२१२}$ ।

सात, सात, दो, चार, दो और पांच, इन अकोसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ आठ भाग अधिक सुकच्छा और गन्धिला नामक उन दोनो क्षेत्रोकी मध्यम लबाई है ॥ २६३५ ॥ ५१९६९३ $\frac{१०८}{२१२}$ + ४५८४ = ५२४२७७ $\frac{१०८}{२१२}$ ।

इगिछट्ठअट्ठदुगपणसखा भागा अडुत्तरं च सय । विजएसु दोसु अंतिमदीहत्तं दोविभंगादी ॥ २६३६

५२८८६१ । १०८/२१२

णभअट्ठणवडदुगपण असा सट्ठीइ इक्कसयमेत्ता । हदवदीउम्मिमालिणिणईण मज्झिल्लआयामं ॥ २६३७

५२८९८० । १६०/२१२

सुण्णणभइक्कणवदुगपणसखा जोयणाइं सरिदाणं । दोण्हं अंतिमदीहं [१]आदिल्ल अग्गविजयाण ॥ २६३८

५२९१०० । ०० ।

चउअट्ठछक्कतितिपण भागट्ठाणेसु सुण्णय जाण । महकच्छसुगधाण विजयाण मज्झिमायामं ॥ २६३९

५३३६८४ । ०० ।

अट्ठछदुअट्ठतियपणजोयणया सव्वदंसिणा भणिया । दोसु वि विजयाणंतिमदीहं वक्खारआदिल्ल ॥ २६४०

५३८२६८ । ०० ।

एक, छह, आठ, आठ, दो और पांच, इन अंकोके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ आठ भागप्रमाण उक्त दोनों क्षेत्रोकी अन्तिम तथा द्रहवती और ऊर्मिमालिनी इन दो विभगनदियोंकी आदिम लंबाई है ॥ २६३६ ॥

$$५२४२७७\frac{१०८}{२१२} + ४५८४ = ५२८८६१\frac{१०८}{२१२} ।$$

शून्य, आठ, नौ, आठ, दो और पांच, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ साठ भागप्रमाण द्रहवती और ऊर्मिमालिनी नामक विभगनदियोकी मध्यम लबाई है ॥ २६३७ ॥ $५२८८६१\frac{१०८}{२१२} + ११९\frac{५२}{२१२} = ५२८९८०\frac{१६०}{२१२}$ ।

शून्य, शून्य, एक, नौ, दो और पांच, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजनप्रमाण उक्त दोनो नदियोकी अन्तिम तथा महाकच्छा और सुगन्धा नामक अग्रिम दोनो देशोंकी आदिम लम्बाई है ॥ २६३८ ॥ $५२८९८०\frac{१६०}{२१२} + ११९\frac{५२}{२१२} = ५२९१००$ ।

चार, आठ, छह, तीन, तीन और पांच, इन अकोसे जो सख्या निर्मित हो उतने योजनप्रमाण महाकच्छा ओर सुगन्धा देशोंकी मध्यम लबाई है। यहा भागस्थानोमे शून्य समझना चाहिये ॥ २६३९ ॥ ५२९१०० + ४५८४ = ५३३६८४ ।

उपर्युक्त दोनों देशोकी अन्तिम और नलिनकूट व नागपर्वतकी आदिम लंबाई सर्वज्ञदेवने आठ, छह, दो, आठ, तीन, और पाच, इन अकोंसे निर्मित सख्यारूप योजनप्रमाण बतलाई है ॥ २६४० ॥ ५३३६८४ + ४५८४ = ५३८२६८ ।

१ ब अट्ठुत्तर. २ व आदिल्ल आयाम वि°.

पणचउसगट्ठतियपणजोयणया होंति सट्ठि भागा य । णलिणादिकूडणागग्गिरीण मज्झेसु दीहत्तं ॥ २६४१

५३८७४५ । $\frac{६०}{२१२}$

दुगदुगदुगणवतियपण भागा वीसुत्तर च इक्कसय । दोवक्खाराणतिमर्दाह विजयाण आदिल्लं ॥ २६४२

५३९२२२ । $\frac{१२०}{२१२}$

छक्कणभअट्ठतियचउपण अंसा पुव्वभासिदा णेया । कच्छकवदिगंधासुं विजयेसु मज्झिमायामं ॥ २६४३

५४३८०६ । $\frac{१२०}{२१२}$

णभणवतियअडचउपणं पुव्वुत्तसाणि दोसु विजएसु । गहवदिए फेणमालिणि अतिमआदिल्लदीहत्तं ॥ २६४४

५४८३९० । $\frac{१२०}{२१२}$

णवणभपणअडचउपण भागा बावत्तरीसदं दीहं । मज्झिल्लं गहवदिए तह चेव य फेणमालिणिए ॥ २६४५

५४८५०९ । $\frac{१७२}{२१२}$

पाच, चार, सात, आठ, तीन और पाच, इन अकोसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और साठ भागप्रमाण नलिनकूट और नागपर्वतकी मध्यम लबाई है ॥ २६४१ ॥

५३८२६८ + ४७७$\frac{६०}{२१२}$ = ५३८७४५$\frac{६०}{२१२}$ ।

दो, दो, दो, नौ, तीन और पाच, इन अंकोसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ बीस भागप्रमाण उक्त दोनो वक्षारपर्वतोकी अन्तिम तथा कच्छकावती और गधा देशोकी आदिम लबाई है ॥ २६४२ ॥ ५३८७४५ + ४७७$\frac{६०}{२१२}$ = ५३९२२२$\frac{१२०}{२१२}$ ।

छह, शून्य, आठ, तीन, चार और पाच, इन अकोके क्रमसे जो सख्या निर्मित हो उतने योजन और पूर्वमें कहे हुए एकसौ बीस भाग अधिक कच्छकावती और गंधा देशकी मध्यम-लंबाई है ॥ २६४३ ॥ ५३९२२२$\frac{१२०}{२१२}$ + ४५८४ = ५४३८०६$\frac{१२०}{२१२}$ ।

शून्य, नौ, तीन, आठ, चार और पांच, इन अकोंसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और पूर्वोक्त एकसौ बीस भाग अधिक उक्त दोनों देशोकी अन्तिम तथा ग्रहवती और फेनमालिनी नामक विभगनदियोकी आदिम लंबाई है ॥ २६४४ ॥

५४३८०६ + ४५८४ = ५४८३९०$\frac{१२०}{२१२}$ ।

नौ, शून्य, पांच, आठ, चार और पाच, इन अकोंसे जो सख्या निर्मित हो उतने योजन और एकसौ बहत्तर भाग अधिक ग्रहवती और फेनमालिनी नदियोकी मध्यम लबाई है ॥ २६४५ ॥

५४८३९०$\frac{१२०}{२१२}$ + ११९$\frac{५२}{२१२}$ = ५४८५०९$\frac{१७२}{२१२}$ ।

१ द ब आदिस्स. २ द ब °तियअट्ठचउपण.

णवदोछअट्ठचउपण अंसा बारस विभंगसरियाणं । अंतिल्लयदीहत्तं आदी आवत्तवप्पकावदिए ॥ २६४६

५४८६२९ । १२
२१२

तियइगिदुतिपणपणय अककमे जोयणाणि अंसा य । बारसमेत्तं मज्झिमदीहं आवत्तवप्पकावदिए ॥ २६४७

५५३२१३ । १२
२१२

सगणवसगसगपणपण अंसा ता एवं दोसु विजयाणं । अंतिल्लयदीहत्तं आदीअ पउमसूरवरे[1] ॥ २६४८

५५७७९७ । १२
२१२

चउसत्तदोण्णिअट्ठयपणपणअंकक्कमेण अंसाइं । बावत्तरि दीहत्तं मज्झिल्लं पउमसूरवरे[2] ॥ २६४९

५५८२७४ । ७२
२१२

इगिपणसगअडपणपण भागा बत्तीसअधियसय दीहं । दोसु गिरीसु अंतिल्लादिल्लं दोसु विजयाणं ॥ २६५०

५५८७५१ । १३२
२१२

नौ, दो, छह, आठ, चार और पाच, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और बारह भागमात्र उक्त दोनों विभंगनदियोंकी अन्तिम तथा आवर्ता और वप्रकावती देशोंकी आदिम लंबाई है ॥ २६४६ ॥ ५४८५०९$\frac{१७२}{२१२}$ + ११९$\frac{५२}{२१२}$ = ५४८६२९$\frac{१२}{२१२}$ ।

तीन, एक, दो, तीन, पाच और पाच, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और बारह भागमात्र अधिक आवर्ता और वप्रकावती देशोंकी मध्यम लंबाई है ॥ २६४७ ॥

५४८६२९$\frac{१२}{२१२}$ + ४५८४ = ५५३२१३$\frac{१२}{२१२}$ ।

सात, नौ, सात, सात, पाच और पाच, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या निर्मित हो उतने योजन और बारह भाग अधिक उक्त दोनो देशोंकी अन्तिम लंबाई तथा यही पद्मकूट और सूर्य-पर्वतकी आदिम लंबाई है ॥ २६४८ ॥ ५५३२१३$\frac{१२}{२१२}$ + ४५८४ = ५५७७९७$\frac{१२}{२१२}$ ।

चार, सात, दो, आठ, पाच और पाच, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और बहत्तर भाग अधिक पद्मकूट और सूर्यपर्वतकी मध्यम लंबाई है ॥ २६४९ ॥

५५७७९७$\frac{१२}{२१२}$ + ४७७$\frac{६०}{२१२}$ = ५५८२७४$\frac{७२}{२१२}$ ।

एक, पांच, सात, आठ, पांच और पांच, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ बत्तीस भाग अधिक उक्त दोनों वक्षारपर्वतोंकी अन्तिम तथा लांगलावर्ता और महावप्रा देशोंकी आदिम लम्बाई है ॥ २६५० ॥

५५८२७४$\frac{७२}{२१२}$ + ४७७$\frac{६०}{२१२}$ = ५५८७५१$\frac{१३२}{२१२}$ ।

१ द त एवं. २ द ब णलिणणागवरे. ३ द ब मज्झअण्णलिणकूडणागवरे.

पणतितितियछप्पणय अंसा ता एव लंगलावत्ते । महवप्पे[1] विजयाए पत्तेक्कं मज्झिमं दीहं[2] ॥ २६५१

५६३३३५ । १३२ | २१२ |

णवइगिणवसगछप्पण भागा ता एव दोसु विजयाण । अंतिल्लयदीहत्तं आदिल्लं दोविभंगसरियाणं[3] ॥ २६५२

५६७९१९ । १३२ | २१२ |

अडतियणभअडछप्पण अंसा चउसीदिअधियसयमेत्ता । गभीरमालिणीए मज्झिल्लं पंकगावदिए ॥ २६५३

५६८०३८ । १८४ | २१२ |

अडपणइगिअडछप्पण अंसा चउवीसमेत्तदीहत्तं । दोण्णं णदीण अंतं आदिल्लं दोसु विजयाणं ॥ २६५४

५६८१५८ । २४ | २१२ |

दुचउसगदोण्णिसगपण अंककमे अंसमेत्त पुव्वुत्ता[4] । मज्झिल्लयदीहत्तं पोक्खलविजए सुवप्पाए ॥ २६५५

५७२७४२ । २४ | २१२ |

पांच, तीन, तीन, तीन, छह और पाच, इन अंकोके क्रमसे जो संख्या निर्मित हो उतने योजन और पूर्वोक्त एकसौ बत्तीस भाग अधिक लांगलावर्ता व महावप्रा देशोंमेसे प्रत्येककी मध्यम लंबाई है ॥ २६५१ ॥ $५५८७५१\frac{१३२}{२१२} + ४५८४ = ५६३३३५\frac{१३२}{२१२}$ ।

नौ, एक, नौ, सात, छह, और पाच, इन अंकोके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और पूर्वोक्त एकसौ बत्तीस भाग अधिक उक्त दोनो देशोकी अन्तिम तथा गभीरमालिनी और पंकवती नामक दो विभंगनदियोंकी आदिम लंबाई है ॥ २६५२ ॥

$$५६३३३५\frac{१३२}{२१२} + ४५८४ = ५६७९१९\frac{१३२}{२१२} ।$$

आठ, तीन, शून्य, आठ, छह और पाच, इन अंकोसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ चौरासी भाग अधिक गभीरमालिनी व पंकवती नदियोकी मध्यम लंबाई है ॥२६५३॥

$$५६७९१९\frac{१३२}{२१२} + ११९\frac{५२}{२१२} = ५६८०३८\frac{१८४}{२१२} ।$$

आठ, पाच, एक, आठ, छह और पाच, इन अंकोके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और चौबीस भागमात्र अधिक उक्त दोनों नदियोकी अन्तिम तथा पुष्कला एवं सुवप्रा विजयकी आदिम लंबाई है ॥ २६५४ ॥ $५६८०३८\frac{१८४}{२१२} + ११९\frac{५२}{२१२} = ५६८१५८\frac{२४}{२१२}$ ।

दो, चार, सात, दो, सात और पाच, इन अंकोके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और पूर्वोक्त चौबीस भाग अधिक पुष्कला व सुवप्रा विजयकी मध्यम लंबाई है ॥ २६५५ ॥

$$५६८१५८\frac{२४}{२१२} + ४५८४ = ५७२७४२\frac{२४}{२१२} ।$$

१ द तहवप्पे २ द ब सपत्तेक्क मज्झिमदीहत्तं ३ द सरीण, ब सरीर. ४ द पुव्वता, ब पुव्वुत्ता.

छद्दोतियसगसगपण अंसा ता एव अंतदीहत्त । कमसो दोविजयाणं आदिल्लं एक्कसेलचंदणगे ॥ २६५६

५७७३२६ । $\frac{२४}{२१२}$

तियणभअडसगसगपण भागा चउसीदिमेत्त पत्तेक्क । मज्झिल्लयदीहत्तं होदि पुढं एक्कसेलचंदणगे ॥२६५७

५७७८०३ । $\frac{८४}{२१२}$

णभअडदुअट्ठसगपण अंसा बारसकदी हु अवसाणे। दीहं दोसु गिरीण[1] आदी वप्पाए पोक्खलावदिए ॥२६५८

५७८२८० । $\frac{१४४}{२१२}$

चउछक्कअडदुअडपण कमसो अंका त एव भागा य । मज्झिल्लयदीहत्त विजयाण दोसु णादव्वं ॥ २६५९[2]

५८२८६४ । $\frac{१४४}{२१२}$

अडचउचउसगअडपण अंसा ते चेव पोक्खलावदिए । वप्पाए अंतदीह आदिल्लं भूददेवरण्णाणं ॥ २६६०

५८७४४८ । $\frac{१४४}{२१२}$

छह, दो, तीन, सात, सात, और पांच, इन अकोंके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और चौबीस भाग ही अधिक क्रमसे दोनो क्षेत्रोंकी अन्तिम तथा एकशैल व चन्द्रनग नामक वक्षारपर्वतोंकी आदिम लबाई है ॥ २६५६ ॥ $५७२७४२\frac{२४}{२१२} + ४५८४ = ५७७३२६\frac{२४}{२१२}$ ।

तीन, शून्य, आठ, सात, सात और पाच, इन अकोंके क्रमसे जो सख्या निर्मित हो उतने योजन और चौरासी भागमात्र अधिक एकशैल व चन्द्रनग नामक वक्षारपर्वतोमेसे प्रत्येककी मध्यम लबाई है ॥ २६५७ ॥ $५७७३२६\frac{२४}{२१२} + ४७७\frac{६०}{२१२} = ५७७८०३\frac{८४}{२१२}$ ।

शून्य, आठ, दो, आठ, सात और पाच, इन अकोंके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और बारहके वर्गप्रमाण अर्थात् एकसौ चवालीस भाग अधिक दोनो पर्वतोंकी अन्तिम तथा वप्रा एव पुष्कलावती क्षेत्रकी आदिम लबाई है ॥ २६५८ ॥

$$५७७८०३\frac{८४}{२१२} + ४७७\frac{६०}{२१२} = ५७८२८०\frac{१४४}{२१२}$$ ।

चार, छह, आठ, दो, आठ और पाच, इन अकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ चवालीस भाग ही अधिक उक्त दोनो देशोकी मध्यम लबाई जानना चाहिये ॥ २६५९ ॥ $५७८२८०\frac{१४४}{२१२} + ४५८४ = ५८२८६४\frac{१४४}{२१२}$ ।

आठ, चार, चार, सात, आठ और पाच, इन अकोंके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ चवालीस भाग अधिक पुष्कलावती व वप्रा विजयकी अन्तिम तथा भूतारण्य व देवारण्यकी आदिम लंबाई है ॥ २६६० ॥ $५८२८६४\frac{१४४}{२१२} + ४५८४ = ५८७४४८\frac{१४४}{२१२}$ ।

१ द ब दीहत्थोसु गिरीण. २ एषा गाथा द-प्रतौ नास्ति

अट्ठतियदोण्णिअबरणवपणअकक्कमेण चउवीसा । भागा मज्झिमदीह पत्तेक्कं देवभूदरण्णाणं ॥ २६६१

५९०२३८ । २४
२१२

सगदोणभतियणवपणकमसो अंका तहेव भागा य । सोलुत्तरसय अंतिमदीह सुरभूदरण्णाणं[1] ॥ २६६२[2]

५९३०२७ । ११६
२१२

कच्छादिप्पमुहाण तिवियप्प सण्णिरूविद सव्वं । विजयाण मगलावदिपमुहाण कमेण वत्तव्वं ॥ २६६३

कच्छादिसु विजयाण आदिममज्झिल्लचरिमदीहत्ते । विजयड्ढरुंदमवणिय अद्धकदे तस्स तस्स दीहत्त ॥ २६६४

सोहसु मज्झिमसूई मेरुगिरि दुगुणभद्दसालवणं । सो[3] सूई पम्मादीपरियत मंगलावादिए ॥ २६६५

दोचउअडचउसगछज्जोयणआणि कमेण त वग्गं । दसगुणमूल परिही अडतियणभचउतिएक्कदुग ॥ २६६६

सूई ६७४८४२ । परि २१३४०३८ ।

आठ, तीन, दो, शून्य, नौ और पांच, इन अकोके क्रमसे जो सख्या निर्मित हो उतने योजन और चौबीस भाग अधिक देवारण्य व भूतारण्यमेसे प्रत्येककी मध्यम लबाई है ॥ २६६१ ॥

$$५८७४४८\frac{१४४}{२१२} + २७८९\frac{९२}{२१२} = ५९०२३८\frac{२४}{२१२} ।$$

सात, दो, शून्य, तीन, नौ और पाच, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ सोलह भाग अधिक देवारण्य व भूतारण्यकी अन्तिम लबाई है ॥ २६६२ ॥

$$५९०२३८\frac{२४}{२१२} + २७८९\frac{९२}{२१२} = ५९३०२७\frac{११६}{२१२} ।$$

यह सब कच्छादिक देशोंकी तीन प्रकारसे लबाई कही गई है। अब क्रमसे वह मंगलावती आदि देशोकी कही जाती है ॥ २६६३ ॥

कच्छादिक विजयोकी आदिम, मध्यम और अन्तिम लबाईमेसे विजयार्द्धके विस्तारको कम करके शेषको आधा करनेपर उस उसकी लबाईका प्रमाण होता है ॥ २६६४ ॥

धातकीखण्डकी मध्यसूचीमेसे मेरुपर्वत और दुगुणे भद्रशालवनके विस्तारको घटा दो, तब वह शेष पद्मासे मगलावतीदेश तककी सूची होती है ॥ २६६५ ॥

$$९००००० - (९४०० + २१५७५८) = ६७४८४२ \text{ सूची ।}$$

दो, चार, आठ, चार, सात और छह, इन अकोके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजनरूप उपर्युक्त सूचीका प्रमाण है। इस सूचीप्रमाणका वर्ग करके उसको दशसे गुणा करनेपर जो प्राप्त हो उसका वर्गमूल निकालनेपर उक्त सूचीकी परिधिका प्रमाण होता है, जो क्रमसे आठ, तीन, शून्य, चार, तीन, एक और दो अकरूप है ॥ २६६६ ॥

$$\sqrt{६७४८४२^२ \times १०} = २१३४०३८ \text{ परिधि ।}$$

१ ब. °दीहसुरभूदरण्णा. २ एषा गाथा द-प्रतौ नास्ति. ३ द सो.

सेलविसुद्धो परिही चउसट्ठीहि गुणेज्ज अवसेसं । बारसदोसयभजिदे जं लद्धं त विदेहदीहत्तं ॥ २६६७

सगचउदोणभणवपण भागा दोगुणिदणउदि दीहत्तं । पुव्ववरविदेहाण सामीवे भद्दसालवण ॥ २६६८

५९०२४७ । $\frac{१८०}{२१२}$

तम्मि सहस्स सोधिय अद्धकदेण विहीणदीहत्तं । उक्कस्सं पम्माए तह चेव य मंगलावदिए ॥ २६६९

तियदोछच्चउणवदुगअंककमे[1] जोयणाणि भागाणिं । चउहीणदुसयदीहं आदिल्ल पउममगलावदिए ॥ २६७०

२९४६२३ । $\frac{१९६}{२१२}$

णवतियणभखणवदोअंककमे भाय दुसद चउरहिद । मज्झिल्लयदीहत्त पम्माए मंगलावदिए ॥ २६७१

२९००३९ । $\frac{१९६}{२१२}$

पणपणचउपणअडदुग असा ता एव दोसु विजयासु । अंतिल्लयदीहत्तं वक्खारदुगम्मि आदिल्लं ॥ २६७२

२८५४५५ । $\frac{१९६}{२१२}$

इस परिधिप्रमाणमेसे पर्वतरुद्ध क्षेत्रको कम करनेपर जो शेप रहे उसे चौसठसे गुणा करके दोसौ बारहका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतनी विदेहक्षेत्रकी लबाई है ॥ २६६७ ॥

सात, चार, दो, शून्य, नौ और पाच, इन अकोके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और नब्बैके दूने अर्थात् एकसौ अस्सी भागमात्र अधिक भद्रशालवनके समीपमे पूर्वापर विदेहोकी लबाई है ॥ २६६८ ॥ ( २१३४०३८ − १७८८४२ $\frac{२}{१९}$ ) × ६४ − २१२ = ५९०२४७ $\frac{१८०}{२१२}$ ।

उस विदेहकी लबाईमेसे एक हजार योजन ( सीतोदाका विस्तार ) कम करके शेषको आधा करनेपर पद्मा तथा मगलावती देशकी उत्कृष्ट लबाईका प्रमाण होता है ॥ २६६९ ॥

५९०२४७ $\frac{१८०}{२१२}$ − १००० − २ = २९४६२३ $\frac{१९६}{२१३}$ ।

तीन, दो, छह, चार, नौ और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और चार कम दोसौ अर्थात् एकसौ छ्यानबै भाग अधिक पद्मा और मगलावती देशकी आदिम लबाई है ॥ २६७० ॥ २९४६२३ $\frac{१९६}{२१२}$ ।

नौ, तीन, शून्य, शून्य, नौ और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ छ्यानबै भाग अधिक पद्मा और मगलावती देशकी मध्यम लबाई है ॥ २६७१ ॥

२९४६२३ $\frac{१९६}{२१२}$ − ४५८४ = २९००३९ $\frac{१९६}{२१२}$ ।

पांच, पांच, चार, पांच, आठ और दो, इन अकोके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और पूर्वोक्त एकसौ छ्यानबै भाग अधिक उक्त दोनो देशोंकी अन्तिम तथा श्रद्धावान् व आत्मांजन नामक दो वक्षारपर्वतोकी आदिम लंबाई है ॥ २६७२ ॥

२९००३९ $\frac{१९६}{२१२}$ − ४५८४ = २८५४५५ $\frac{१९६}{२१२}$ ।

१ द ब अंकक्कमेण.

चउणवअंबरपणसगदो भागा चउरसीदिअधियसयं ।
दोण्णं णईण अंतिमदीहं आदिल्लं[1] दोसु विजएसु[2] ॥ २६७८

$२७५०९४ \mid \frac{१८४}{२१२}$

णभइगिपणणभसगदुगअंककमे भागमेव पुव्विल्लं । मज्झिल्लयवित्थारं महपम्मसुरम्म[3]विजयाणं ॥ २६७९

$२७०५१० \mid \frac{१८४}{२१२}$

छद्दोणवपणछद्दुग भाया ता एव अंतदीहत्तं । दोविजयाणं अंजणवियडावदियाए आदिल्लं ॥ २६८०

$२६५९२६ \mid \frac{१८४}{२१२}$

णवचउचउपणछद्दोअंककमे जोयणाणि भागा य । बासट्ठि दुहद दीह[4] मज्झिल्लं दोसु वक्खारे ॥ २६८१

$२६५४४९ \mid \frac{१२४}{२१२}$

दोसगणवचउछद्दो भागा चउसट्ठि अंतदीहत्तं । दोवक्खारगिरीणं आदीयं दोसु विजएसुं ॥ २६८२

$२६४९७२ \mid \frac{६४}{२१२}$

चार, नौ, शून्य, पांच, सात और दो, इन अकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ चौरासी भाग अधिक उक्त दोनो नदियोकी अन्तिम तथा महापद्मा व सुरम्या नामक दो देशोकी आदिम लबाई है ॥ २६७८ ॥

$$२७५२१४\frac{२४}{२१२} - ११९\frac{५२}{२१२} = २७५०९४\frac{१८४}{२१२} ।$$

शून्य, एक, पाच, शून्य, सात और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और पूर्वोक्त एकसौ चौरासी भाग अधिक महापद्मा व सुरम्या नामक देशोकी मध्यम लबाई है ॥ २६७९ ॥ $२७५०९४\frac{१८४}{२१२} - ४५८४ = २७०५१०\frac{१८४}{२१२}$ ।

छह, दो, नौ, पाच, छह और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और पूर्वोक्त एकसौ चौरासी भाग अधिक उक्त दोनो देशोकी अन्तिम तथा अजन व विजटावान् पर्वतकी आदिम लबाई है ॥ २६८० ॥

$$२७०५१०\frac{१८४}{२१२} - ४५८४ = २६५९२६\frac{१८४}{२१२} ।$$

नौ, चार, चार, पांच, छह और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और बासठके दुगुणे अर्थात् एकसौ चौबीस भाग अधिक दोनो वक्षारोकी मध्यम लंबाई है ॥ २६८१ ॥

$$२६५९२६\frac{१८४}{२१२} - ४७७\frac{६०}{२१२} = २६५४४९\frac{१२४}{२१२} ।$$

दो, सात, नौ, चार, छह और दो, इन अकोंके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और चौंसठ भाग अधिक दोनो वक्षारपर्वतोकी अतिम तथा पद्मकावती व रम्या देशकी आदिम लंबाई है ॥ २६८२ ॥ $२६५४४९\frac{१२४}{२१२} - ४७७\frac{६०}{२१२} = २६४९७२\frac{६४}{२१२}$ ।

१ द ब दीहिं आदीओ. २ द विजयसु, ब विजयासु. ३ द ब सुपम्म. ४ द ब दीह

अट्ठडतियणभछद्दो भागा चउसट्ठि मज्झदीहत्त । रम्माए पम्मकावदिविजयाए होदि पत्तेक्कं ॥ २६८३

२६०३८८ । $\frac{६४}{२१२}$

चउणभअडपणपणदुग भागा ता एव दोण्णि विजयाण । अतिल्लयदीहत्तं आदिल्ल दोविभंगसरियाण ॥ २६८४

२५५८०४ । $\frac{६४}{२१२}$

पणअडछप्पणपणदुग अंकक्कमे बारसाणि असा य । मत्तजले सीदोदे पत्तेक्कं मज्झदीहत्तं ॥ २६८५

२५५६८५ । $\frac{१२}{२१२}$

पणछप्पणपणपंचयदो च्चिय बाहत्तरीहि अधियसयं । भागा दुणइदुविजए अंतिल्लादिल्लदीहत्तं ॥ २६८६

२५५५६५ । $\frac{१७२}{२१२}$

इगिअडणवणभपणदुग भागा ता एव मज्झदीहत्त । संखाए वच्छकावदिविजए[1] पत्तेक्क परिमाणं ॥ २६८७

२५०९८१ । $\frac{१७२}{२१२}$

आठ, आठ, तीन, शून्य, छह और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और चौसठ भाग अधिक रम्या व पद्मकावती देशोमेसे प्रत्येककी मध्यम लबाई है ॥ २६८३ ॥ २६४९७२ $\frac{६४}{२१२}$ − ४५८४ = २६०३८८ $\frac{६४}{२१२}$ ।

चार, शून्य, आठ, पाच, पाच और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और पूर्वोक्त चौसठ भाग अधिक उक्त दोनो क्षेत्रोकी अन्तिम तथा मत्तजला व सीतोदा नामक दो विभगनदियोंकी आदिम लबाई है ॥ २६८४ ॥

२६०३८८ $\frac{६४}{२१२}$ − ४५८४ = २५५८०४ $\frac{६४}{२१२}$ ।

पाच, आठ, छह, पाच, पाच और दो, इन अकोके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और बारह भाग अधिक मत्तजला व सीतोदामेसे प्रत्येककी मध्यम लबाई है ॥ २६८५ ॥ २५५८०४ $\frac{६४}{२१२}$ − ११९ $\frac{५२}{२१२}$ = २५५६८५ $\frac{१२}{२१२}$ ।

पाच, छह, पाच, पाच, पाच और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या निर्मित हो उतने योजन और एकसौ बहत्तर भाग अधिक दोनो नदियोकी अन्तिम तथा शखा व वत्सकावती नामक दो विजयोकी आदिम लबाई है ॥२६८६॥ २५५६८५ $\frac{१२}{२१२}$ ११९ $\frac{५२}{२१२}$ = २५५५६५ $\frac{१७२}{२१२}$ ।

एक, आठ, नौ, शून्य, पाच और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और पूर्वोक्त एकसौ बहत्तर भाग अधिक शखा व वत्सकावती क्षेत्रोमेंसे प्रत्येककी मध्यम लबाईका प्रमाण है ॥ २६८७ ॥ २५५५६५ $\frac{१७२}{२१२}$ − ४५८४ = २५०९८१ $\frac{१७२}{२१२}$ ।

१ द पच्छकावदि, ब बपाकावदि.

सगणवतियछच्चउदुग भागा ते चेव दोण्णिविजयाणं । दोवक्खारगिरीणं अंतिमआदिल्लदीहत्तं ॥ २६८८

२४६३९७ । १७२ / २१२

णभदोणवपणचउदुग अंसा बारसअधियमेक्कसयं । मज्झम्मि होदि दीहं आसीविसवेसमणकूडे ॥ २६८९

२४५९२० । ११२ / २१२

तियचउचउपणचउदुग अंसा बावण्ण दोण्णिवक्खारे । दोविजए अंतिल्लं कमसो आदिल्लदीहत्तं ॥ २६९०

२४५४४३ । ५२ / २१२

णवपणअडणभचउदुगअंककमे अंसमेव बावण्णं । मज्झिमए दीहत्तं महवच्छाणलिणविजयम्मि[2] ॥ २६९१

२४०८५९ । ५२ / २१२

पणसगदोछत्तियदुग भागा बावण्ण दोण्णिविजयाणं । बेवेभंगे[3]णदीणं अंतिमआदिल्लदीहत्तं ॥ २६९२

२३६२७५ । ५२ / २१२

सात, नौ, तीन, छह, चार और दो, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या[1] उत्पन्न हो उतने योजन और पूर्वोक्त एकसौ बहत्तर भाग अधिक दोनों देशोंकी अन्तिम तथा आशीविष व वैश्रवण-कूट नामक दो वक्षारपर्वतोंकी आदिम लंबाईका प्रमाण है ॥ २६८८ ॥

$$२५०९८१\frac{१७२}{२१२} - ४५८४ = २४६३९७\frac{१७२}{२१२} ।$$

शून्य, दो, नौ, पांच, चार और दो, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ बारह भाग अधिक आशीविष व वैश्रवणकूटकी मध्यम लंबाई है ॥ २६८९ ॥

$$२४६३९७\frac{१७२}{२१२} - ४७७\frac{६०}{२१२} = २४५९२०\frac{११२}{२१२} ।$$

तीन, चार, चार, पांच, चार और दो, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और बावन भाग अधिक दो वक्षार तथा नलिना व महावत्सा नामक दो देशोंकी क्रमशः अन्तिम एवं आदिम लंबाईका प्रमाण है ॥ २६९० ॥

$$२४५९२०\frac{११२}{२१२} - ४७७\frac{६०}{२१२} = २४५४४३\frac{५२}{२१२} ।$$

नौ, पांच, आठ, शून्य, चार और दो, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या निर्मित हो उतने योजन और बावन भाग अधिक नलिना व महावत्सा देशकी मध्यम लंबाईका प्रमाण है ॥ २६९१ ॥

$$२४५४४३\frac{५२}{२१२} - ४५८४ = २४०८५९\frac{५२}{२१२} ।$$

पांच, सात, दो, छह, तीन और दो, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या निर्मित हो उतने योजन और बावन भाग अधिक दोनों देशों तथा तप्तजला व औषधवाहिनी नामक दो विभंग-नदियोंकी क्रमसे अन्तिम एवं आदिम लंबाईका प्रमाण है ॥ २६९२ ॥

$$२४०८५९\frac{५२}{२१२} - ४५८४ = २३६२७५\frac{५२}{२१२} ।$$

१ ब संखा. २ द ब दीहत्तं महवप्पाण विजयम्मि. ३ ब विभग°.

छप्पणइगिछत्तियदुगअंकक्कमे जोयणाणि मज्झिमए । दीहत्तं तत्तजले ओसहवाहीएँ पत्तेक्कं[1] ॥ २६९३

२३६१५६ ।

छत्तियणभछत्तियदुग भागा सट्ठीहिं अधियसय दीह । दो वेभंगणदीण अंत आदी हु दोसु विजएसु ॥२६९४

२३६०३६ । १६०/२१२ |

दोपणचउइगितियदुग भागा सट्ठीहि अधियसयमेत्त। मज्झिमपएसदीह कुमुदाए सुवच्छविजयम्मि ॥ २६९५

२३१४५२ । १६०/२१२ |

अट्ठछअट्ठयछद्दोदो च्चिय सट्ठीहि अधियसयभागं । विजयाण वक्खारे अंतिल्लादिल्लदीहत्तं ॥ २६९६[2]

२२६८६८ । १६०/२१२ |

इगिणवतियछद्दुगं एक्कसय होंति तह य अंसा य । सुहवहतिकूडपव्वदमज्झिल्ल होदि दीहत्तं ॥ २६९७[3]

२२६३९१ । १००/२१२ |

छह, पाच, एक, छह, तीन और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजनमात्र तप्तजला व औषधवाहिनीमेसे प्रत्येककी मध्यम लबाई है ॥ २६९३ ॥

२३६२७५ ५२/२१२ − ११९ ५२/२१२ = २३६१५६ ।

छह, तीन, शून्य, छह, तीन और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ साठ भाग अधिक दोनो विभगनदियोंकी अन्तिम तथा कुमुदा व सुवत्सा नामक दो देशोकी आदिम लबाईका प्रमाण है ॥ २६९४ ॥

२३६१५६ − ११९ ५२/२१२ = २३६०३६ १६०/२१२ ।

दो, पाच, चार, एक, तीन और दो, इन अकोसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ साठ भाग अधिक कुमुदा व सुवत्सा देशकी मध्यम लबाई है ॥ २६९५ ॥

२३६०३६ १६०/२१२ − ४५८४ = २३१४५२ १६०/२१२ ।

आठ, छह, आठ, छह, दो और दो, इन अकोंसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ साठ भाग अधिक दोनो देशोकी अन्तिम तथा सुखावह व त्रिकूट नामक दो वक्षारपर्वतोकी आदिम लबाई है ॥२६९६॥ २३१४५२ १६०/२१२ − ४५८४ = २२६८६८ १६०/२१२ ।

एक, नौ, तीन, छह, दो और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ भाग अधिक सुखावह व त्रिकूट पर्वतकी मध्यम लबाईका प्रमाण है ॥ २६९७ ॥

२२६८६८ १६०/२१२ − ४७७ ६०/२१२ = २२६३९१ १००/२१२ ।

१ द ब णतरवाहीए　२ अत्र उपरिलिखिता दश गाथा ब-प्रतौ पुनरपि लिखिता ।　३ एषा गाथा द-ब प्रत्योर्नास्ति, सोलापुर-प्रतितोऽत्र लिखिता.

[1]चउइगिणवपणदोदो अंसा चालीसमेत्तं[2] पत्तेक्कं । दोवक्खारदुविजए अतिल्लादिल्लदीहत्तं ॥ २६९८

२२५९१४ । ४० | २१२ |

णभतियतियइगिदोदोअक्कमे दुहदवीसभागा य । सरिदाए वच्छविजए[3] पत्तेक्कं मज्झदीहत्तं ॥ २६९९

२२१३३० । ४० | २१२ |

छच्चउसगछक्केक्कदु अंसा चालीसमेत्त दीहत्तं । दोविजए आदिमए देवारण्णम्मि भूदरण्णाए ॥ २७००

२१६७४६ । ४० | २१२ |

छप्पणणवतियइगिदुग भागा सट्ठीहि अधियसयमेत्तं । भूदादेवारण्णे हवेदि मज्झिल्लदीहत्तं ॥ २७०१

२१३९५६ । १६० | २१२ |

सगछक्केक्केक्कगिगिदुग[4] भागा अडसट्ठि देवरण्णम्मि । तह चेव भूदरण्णे पत्तेक्कं अंतदीहत्तं ॥ २७०२

२१११६७ । ६८ | २१२ |

चार, एक, नौ, पाच, दो और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और चालीस भाग अधिक दो वक्षार तथा सरिता व वत्सा देशोमेसे प्रत्येककी क्रमशः अन्तिम एव आदिम लबाईका प्रमाण है ॥ २६९८ ॥

$$२२६३९१\frac{१००}{२१२} - ४७७\frac{६०}{२१२} = २२५९१४\frac{४०}{२१२} ।$$

शून्य, तीन, तीन, एक, दो और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और बीसके दुगुणे अर्थात् चालीस भाग अधिक सरिता व वत्सा देशमेसे प्रत्येककी मध्यम लबाई है ॥ २६९९ ॥ $२२५९१४\frac{४०}{२१२} - ४५८४ = २२१३३०\frac{४०}{२१२}$ ।

छह, चार, सात, छह, एक और दो, इन अंकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और चालीस भागमात्र अधिक दोनो देशोकी [अन्तिम] तथा देवारण्य व भूतारण्यकी आदिम लंबाईका प्रमाण है ॥ २७०० ॥ $२२१३३०\frac{४०}{२१२} - ४५८४ = २१६७४६\frac{४०}{२१२}$ ।

छह, पाच, नौ, तीन, एक और दो, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और एकसौ साठ भागमात्र अधिक भूतारण्य व देवारण्यकी मध्यम लबाईका प्रमाण है ॥ २७०१ ॥ $२१६७४६\frac{४०}{२१२} - २७८९\frac{९२}{२१२} = २१३९५६\frac{१६०}{२१२}$ ।

सात, छह, एक, एक, एक और दो, इन अकोके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और अड़सठ भाग अधिक देवारण्य व भूतारण्यमेसे प्रत्येककी अन्तिम लबाई है ॥ २७०२ ॥

$$२१३९५६\frac{१६०}{२१२} - २७८९\frac{९२}{२१२} = २१११६७\frac{६८}{२१२} ।$$

१ द इगिणवतियछद्दोदो. २ द चालीसमेत्त. ३ द ब सलिलाए वप्पविजए. ४ द ब °छक्केक्केइगि°.

कच्छादीविजयाण आदिममज्झिल्लचरमदीहम्मि। [विजयड्ढरुंदमवणिय अद्धकदे तस्स तस्स दीहत्तं] ॥ २७०३

[ वित्थारेण खुल्लयहिमवतणगस्स दीहम्मि । ] सगुणिदे ज लद्धं त तस्स हवेदि खेत्तफलं ॥ २७०४

चउसीदीकोडीओ लक्खाणिं जोयणाणि इगिवीस । बावण्णसय तिसट्ठी तिकलाओ तस्स परिमाणं ॥ २७०५

हिमवन्तस्य क्षेत्रफलम्— ८४२१०५२६३ । $\frac{3}{19}$

एदं चिय चउगुणिदं महहिमवंतस्स होदि खेत्तफलं । णिसहस्स तच्चउग्गुण चउगुणहाणी परं तत्तो ॥ २७०६

महाहिमवंत ३३६८४२१०५२ । $\frac{12}{19}$ | णिसह १३४७३६८४२१० । $\frac{10}{19}$ | णील १३४७३६८४-२१० । $\frac{10}{19}$ | रुम्मि ३३६८४२१०५२ । $\frac{12}{19}$ | सिखरी ८४२१०५२६३ । $\frac{3}{19}$ | एदाणि मेलिदूणं दुगुणं कादव्व तच्चेदं[2]— ७०७३६८४२१०५ । $\frac{5}{19}$

दोण्णं उसुगाराणं असीदिकोडीओ होंति खेत्तफलं । एदं पुव्वविमिस्स चोद्दससेलाण पिंडफलं ॥ २७०७

८००००००००[1] ।

कच्छादि देशोकी आदिम, मध्यम और अन्तिम लम्बाईमेसे [ विजयार्धके विस्तारको घटाकर आधा करनेपर शेष उस उसकी लम्बाई होती है ] ॥ २७०३ ॥

[ क्षुद्रहिमवान्पर्वतकी लम्बाईको उसके विस्तारसे ] गुणा करनेपर जो संख्या प्राप्त हो उतना उसका क्षेत्रफल होता है ॥ २७०४ ॥

उस क्षेत्रफलका प्रमाण चौरासी करोड इक्कीस लाख बावनसौ तिरेसठ योजन और तीन कलामात्र है ॥ २७०५ ॥

हिमवान्का क्षेत्रफल— $400000 \times 2105\frac{5}{19} = 842105263\frac{3}{19}$ ।

इसको चारसे गुणा करनेपर महाहिमवान्का क्षेत्रफल और महाहिमवान्के क्षेत्रफलको भी चारसे गुणा करनेपर निषधपर्वतका क्षेत्रफल होता है। इसके आगे फिर चौगुणी हानि है ॥२७०६॥

क्षेत्रफल—महाहिमवान् $3368421052\frac{12}{19}$ । निषध $13473684210\frac{10}{19}$ । नील $13473684210\frac{10}{19}$ । रुक्मि $3368421052\frac{12}{19}$ । शिखरी ८४२१०-$5263\frac{3}{19}$ । इन छह पर्वतोंके क्षेत्रफलको मिलाकर दुगुणा करना चाहिये— $35368421052\frac{12}{19} \times 2 = 70736842105\frac{5}{19}$ ।

दोनो इष्वाकार पर्वतोका क्षेत्रफल अस्सी करोड योजन है। इसको पूर्वोक्त क्षेत्रफलमें मिला देनेपर चौदह पर्वतोका समस्त क्षेत्रफल होता है ॥ २७०७ ॥ ८००००००००।

१ ब-प्रतावेव एष निर्देशः. २ द ब मेलिदूण कादव्व छच्चेद.

पंचगयणेक्कदुगचउअट्ठछतियपचएक्कसत्ताणं । अककमे पचंसा चोद्दसगिरिगणिदफलमाणं ॥ २७०८

$७१५३६८४२१०५ \mid \frac{५}{१९}$

एक्कछछसत्त[1]पणणवणवेक्क[2]चउअट्ठतिदयएक्केक्का । अक्कमे जोयणया धादइसंडस्स पिंडफल ॥ २७०९

११३८४१९९५७६६१ ।

चोद्दसगिरीण रुद्धक्खेत्तफलं[3] सोह सव्वखेत्तफले । बारसजुददुसएहिं भजिदे त भरहखेत्तफल ॥ २७१०

छक्कदुगपचसत्त[4]यछहचउदुगतिण्णिसुण्णपचाणं । अंककमे जोयणया चउदाल कलाओ भरहखेत्तफलं ॥ २७११

भरह $५०३२४६७५२६ \mid \frac{४४}{२१२}$

एदं चिय चउगुणिदे खेत्तफल होदि हेमवदखेत्ते । त चेय चउग्गुणिद हरिवरिसखिदीय गणिदफलं ॥ २७१२

हरिवरिसक्खेत्तफल चउक्कगुणिद विदेहखेत्तफल । सेसवरिसेसु कमसो चउगुणहाणीय गणिदफलं ॥ २७१३

चौदह पर्वतोंके क्षेत्रफलका प्रमाण अंकक्रमसे, पाच, शून्य, एक, दो, चार, आठ, छह, तीन, पाच, एक और सात, इन अकोसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन और पाच भागमात्र है ॥२७०८॥ $७०७३६८४२१०५\frac{५}{१९} + ८००००००००= ७१५३६८४२१०५\frac{५}{१९}$ यो.।

एक, छह, छह, सात, पांच, नौ, नौ, एक, चार, आठ, तीन, एक और एक, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजनप्रमाण सम्पूर्ण धातकीखण्डका क्षेत्रफल है ॥ २७०९ ॥ ११३८४१९९५७६६१ ।

सब क्षेत्रफलमेंसे चौदह पर्वतोसे रुद्ध क्षेत्रफलको घटाओ । जो शेष रहे उसमे दोसौ बारहका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना भरतक्षेत्रका क्षेत्रफल होता है ॥ २७१० ॥

छह, दो, पांच, सात, छह, चार, दो, तीन, शून्य और पाच, इन अकोंके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन और चवालीस कला अधिक भरतक्षेत्रका क्षेत्रफल है ॥ २७११ ॥

$११३८४१९९५७६६१ - ७१५३६८४२१०५\frac{५}{१९} - २१२ = ५०३२४६७५२६\frac{४४}{२१२}$ भरतका क्षेत्रफल ।

इस भरतक्षेत्रके क्षेत्रफलको चौगुणा करनेपर हैमवतक्षेत्रका क्षेत्रफल और इसको भी चौगुणा करनेपर हरिवर्षक्षेत्रका क्षेत्रफल होता है ॥ २७१२ ॥

हैमवत $२०१२९८७०१०४\frac{१७६}{२१२}$ । हरिवर्ष $८०५१९४८०४१९\frac{६८}{२१२}$ ।

हरिवर्षके क्षेत्रफलको चारसे गुणा करनेपर विदेहका क्षेत्रफल होता है । इसके आगे फिर क्रमसे शेष क्षेत्रोके क्षेत्रफलमें चौगुणी हानि होती गई है ॥ २७१३ ॥

१ द ब °छक्कहसचएपण°. २ द °पणणववेक्क°. ३ द ब चोद्दसद्दगिरिणरुद्दं खेत्तफलं. ४ द ब °सत्तक्कह.

| | | |
|---|---|---|
| हे २०१२९८७०१०४ । १७६/२१२ | हरि ८०५१९४८०४१९ । ६८/२१२ | वि ३२२०७७९२१६७७ । ६०/२१२ |
| रं ८०५१९४८०४१९ । ६८/२१२ | हइ २०१२९८७०१०४ । १७६/२१२ | अइरावद ५०३२४६७५२६ । ४४/२१२ |

जंबूदीवखिदीए फलप्पमाणेण धादईसडे । खेत्तफल किज्जतं बारसकदिसमसलाकाओ ॥ २७१४

अवसेसवण्णणाओ सव्वाण विजयसेलसरियाण । कुडदहादीण पिय जबूदीवस्स सारिच्छा ॥ २७१५

एव विण्णासो[1] समत्तो।

भरहवसुधरपहुदिं जाव य एरावदो त्ति अहियारा । जंबूदीवे उत्त त सव्वं एत्थ वत्तव्वं ॥ २७१६

एवं सखेवेण धादइसडो पवण्णिदो दिव्वो । वित्थारवण्णणासु का सत्ती म्हारिसमईण ॥ २७१७

एव धादइसडस्स वण्णणा सम्मत्ता।

परिवेढेदि समुद्दो कालोदो णाम धादईसड । अडलक्खजोयणाणिं वित्थिण्णो चक्कवालेण ॥ २७१८

टंकुक्किण्णायारो[2] सव्वत्थ सहस्सजोयणवगाढो । चित्तोवरितलसरिसो पायालविवज्जिदो एसो ॥ २७१९

१००० ।

विदेह ३२२०७७९२१६७७ ६०/२१२ । रम्यक ८०५१९४८०४१९ ६८/२१२ । हैरण्यवत २०१२९८७०१०४ १७६/२१२ । ऐरावत ५०३२४६७५२६ ४४/२१२ ।

जम्बूद्वीपके फलप्रमाणसे धातकीखडका क्षेत्रफल करनेपर वह बारहके वर्गरूप अर्थात् एकसौ चवालीस शलाकाप्रमाण होता है। तात्पर्य यह कि जम्बूद्वीपके बराबर धातकीखण्डके एकसौ चवालीस खण्ड होते हैं ॥२७१४॥ $(१३००००० ^{2} - ५००००० ^{2}) - १००००० ^{2} = १४४$ ।

सम्पूर्ण क्षेत्र, पर्वत, नदी, कुण्ड और द्रहादिकोका शेष वर्णन जम्बूद्वीपके समान ही समझना चाहिये ॥ २७१५ ॥

इसप्रकार विन्यास समाप्त हुआ।

भरतक्षेत्रसे लेकर ऐरावतक्षेत्रपर्यन्त जितने अधिकार जम्बूद्वीपके वर्णनमे कहे गये हैं, वे सब यहांपर भी कहने चाहिये ॥ २७१६ ॥

इसप्रकार सक्षेपमें यहा दिव्य धातकीखण्डका वर्णन किया गया है। हमारी जैसी बुद्धिवाले मनुष्योंकी भला विस्तारसे वर्णन करनमे शक्ति ही क्या है ? ॥ २७१७ ॥

इसप्रकार धातकीखण्डद्वीपका वर्णन समाप्त हुआ।

इस धातकीखण्डद्वीपको आठ लाख योजनप्रमाण विस्तारवाला कालोद नामक समुद्र मण्डलाकारसे वेष्टित किये हुए है ॥ २७१८ ॥

टांकीसे उकेरे हुएके समान आकारवाला यह समुद्र सर्वत्र एक हजार योजन गहरा, चित्रापृथिवीके उपरिम तलभागके सदृश अर्थात् समतल और पातालोंसे रहित है ॥ २७१९ ॥

१००० ।

१ द ब सण्णियाहि. २ द कुकिणायारो.

अडदाला दीवा दिसासु विदिसासु अंतरेसु च । चउवीसब्भंतरए बाहिरए तेत्तिया तस्स ॥ २७२०

अब्भंतरम्मि दीवा चत्तारि दिसासु तह य विदिसासुं । अंतरदिसासु अट्ठ य अट्ठ य गिरिपणिधिभागेसुं ॥ २७२१

४ । ४ । ८ । ८ ।

जोयणपंचसयाणिं पण्णब्भहियाणि दोतडाहिंतो । पविसिय दिसासु[1] दीवा पत्तेक्कं दुसयविक्खंभो ॥ २७२२

५५० । २०० ।

जोयणयछस्सयाणि पण्णब्भहियाणि दोतडाहिंतो । पविसिय विदिसादीवा पत्तेक्क एक्कसयरुंदं ॥ २७२३

६५० । १०० ।

जोयणपंचसयाइं पण्णब्भहियाणि बेतडाहिंतो । पविसिय अंतरदीवा पण्णारुंदा[2] य पत्तेक्कं ॥ २७२४

५५० । ५० ।

छच्चिय सयाणि पण्णाजुत्ताणि जोयणाणि दुतडादो । पविसिय गिरिपणिधीसु दीवा पण्णासविक्खंभा[3] ॥ २७२५

६५० । ५० ।

पत्तेक्कं ते दीवा तडवेदीतोरणेहिं रमणिज्जा । पोक्खरणीवावीहिं[4] कप्पदुमेहिं पि संपुण्णा ॥ २७२६

इस समुद्रके भीतर दिशाओ, विदिशाओं और अन्तरदिशाओमे अडतालीस द्वीप हैं । इनमेंसे चौबीस उसके अभ्यन्तरभागमें और चौबीस ही बाह्यभागमें भी है ॥ २७२० ॥

उसके अभ्यन्तरभागमे दिशाओंमें चार, विदिशाओमे चार, अन्तरदिशाओमे आठ और पर्वतोंके पार्श्वभागोंमे भी आठ ही द्वीप है ॥ २७२१ ॥ ४ + ४ + ८ + ८ = २४ ।

इनमेंसे दिशाओके द्वीप दोनो तटोंसे पांचसौ पचास योजनप्रमाण समुद्रमें प्रवेश करके स्थित हैं । इन द्वीपोमेसे प्रत्येकका विस्तार दोसौ योजनप्रमाण है ॥ २७२२ ॥

समुद्रतटसे दूर ५५० । विष्कम्भ २०० यो. ।

दोनों तटोंसे छहसौ पचास योजनप्रमाण समुद्रमे प्रवेश करनेपर विदिशाओंमें द्वीप स्थित हैं । इनमेंसे प्रत्येक द्वीपका विस्तार एकसौ योजनमात्र है ॥ २७२३ ॥

समुद्रतटसे दूर ६५० । विष्कम्भ १०० यो. ।

दोनों तटोंसे पांचसौ पचास योजन प्रवेश करके अन्तरद्वीप स्थित है । इनमेंसे प्रत्येकका विस्तार पचास योजनमात्र है ॥ २७२४ ॥ समुद्रतटसे दूर ५५० । विष्कम्भ ५० यो. ।

दोनों तटोंसे छहसौ पचास योजन प्रवेश करके पर्वतोंके प्रणिधिभागोमे अन्तरद्वीप स्थित हैं । उनमेंसे प्रत्येकका विस्तार पचास योजनप्रमाण है ॥ २७२५ ॥

समुद्रतटसे दूर ६५० । विष्कम्भ ५० यो. ।

वे प्रत्येक द्वीप तटवेदी व तोरणोसे रमणीय और पुष्करिणी वापिकाओ एवं कल्पवृक्षोसे परिपूर्ण हैं ॥ २७२६ ॥

१ ब विदिसासु. २ द ब पण्णासदा य. ३ द ब विक्खंभो. ४ द ब °वावीओ.

मच्छमुहा[1] अभिकण्णा पक्खिमुहा तेसु हत्थिकण्णा य । पुव्वादिसु दीवेसु वि चिट्ठंति[2] कुमाणुसा कमसो ॥ २७२७
अणिलादियासुं[3] सूवरकण्णा दीवेसु ताण विदिसासु[4] । अट्ठतरदीवेसु पुव्वग्गिदिसादिगणणिज्जा ॥ २७२८
चेट्ठंति उट्टकण्णा[5] मज्जारमुहा पुणो वि तच्चेय । कण्णप्पावरणा गजवयणा य मज्जारवयणा य ॥ २७२९
मज्जारमुहा य तहा गोकण्णा एवमट्ठ पत्तेक्कं । पुव्वपवण्णिदबहुविहपावफलेहिं कुमणुसाणि[7] जायंति ॥ २७३०
पुव्वावरपणिधीए सिसुमारमुहा तह य मयरमुहा । चेट्ठंति रुप्पगिरिणो कुमाणुसा कालजलहिम्मि ॥ २७३१
वयमुहवग्घमुहक्खा[8] हिमवंतणगस्स पुव्वपच्छिमदो । पणिधीए चेट्ठंते कुमाणुसा पावपाकेहिं ॥ २७३२
सिहरिस्स तरच्छमुहा[9] सिगालवयणा कुमाणुसा होंति । पुव्वावरपणिधीए जम्मंतरदुरियकम्मेहिं ॥ २७३३
दीपिकभिंगारमुहा कुमाणुसा होंति रुप्पसेलस्स । पुव्वावरपणिधीए कालोदयजलहिदीवम्मि ॥ २७३४
तस्सि बाहिरभागे तेत्तियमेत्ता कुमाणुसा दीवा । पोक्खरणीवावीहिं कप्पदुमेहिं पि संपुण्णा ॥ २७३५
एदाओ वण्णणाओ लवणसमुद्द व एत्थ वत्तव्वा । कालोदयलवणाण छण्णउदिकुभोगभूमीओ ॥ २७३६

उनमेसे पूर्वादिक दिशाओंमें स्थित द्वीपोमे क्रमसे मत्स्यमुख, अभिकर्ण (अश्वकर्ण), पक्षिमुख और हस्तिकर्ण कुमानुष स्थित है ॥ २७२७ ॥

उनकी वायव्यप्रभृति विदिशाओमे स्थित द्वीपोंमें रहनेवाले कुमानुष शूकरकर्ण होते हैं। इसके अतिरिक्त पूर्वाग्निदिशादिकक्रमसे गणनीय आठ अन्तरद्वीपोमे कुमानुष निम्नप्रकार स्थित हैं ॥ २७२८ ॥

उष्ट्रकर्ण, मार्जारमुख, पुनः मार्जारमुख, कर्णप्रावरण, गजमुख, मार्जारमुख, पुनः मार्जारमुख और गोकर्ण, इन आठमेंसे प्रत्येक पूर्वमें बतलाये हुए बहुत प्रकारके पापोके फलसे कुमानुष जीव उत्पन्न होते हैं ॥ २७२९-२७३० ॥

कालसमुद्रके भीतर विजयार्द्धके पूर्वापर पार्श्वभागोंमे जो कुमानुष रहते है, वे क्रमसे शिशुमारमुख और मकरमुख होते हैं ॥ २७३१ ॥

हिमवान्पर्वतके पूर्व-पश्चिम पार्श्वभागोंमें रहनेवाले कुमानुष क्रमसे पापकर्मोंके उदयसे वृकमुख और व्याघ्रमुख होते है ॥ २७३२ ॥

शिखरीपर्वतके पूर्व-पश्चिम पार्श्वभागोंमें रहनेवाले कुमानुष पूर्व जन्ममे किये हुए पापकर्मोंसे तरक्षमुख (अक्षमुख) और शृगालमुख होते है ॥ २७३३ ॥

विजयार्धपर्वतके पूर्वापर प्रणिधिभागमे कालोदकसमुद्रस्थ द्वीपोमें क्रमसे द्वीपिकमुख और भृंगारमुख कुमानुष होते है ॥ २७३४ ॥

पुष्करिणी, वापियों और कल्पवृक्षोंसे परिपूर्ण उतने ही कुमानुषद्वीप उस कालोदसमुद्रके बाह्यभागमे भी स्थित हैं ॥ २७३५ ॥

यह सब वर्णन लवणसमुद्रके समान यहांपर भी कहना चाहिये। इसप्रकार कालोदक और लवणसमुद्रसम्बन्धी कुभोगभूमिया छ्यानबै हैं ॥ २७३६ ॥

१ ब मण्णमुहा. २ ब चेट्ठति. ३ द ब अणिलदिसासु. ४ द ब दुदिसासुं ५ ब उद्धकण्णा. ६ द °कण्णा अगला, ब °अगणा ७ द ब कुमणुसजीवाणि. ८ द ब वहमुहवग्घमुहक्खो. ९ द ब वरच्छ°.

दुगअट्ठगयणणवयं छच्चउछदुछक्कदुगिगितियपंच । अककमे जोयणया कालोदे होदि गणिदफलं ॥ २७३७

५३१२६२६४६९०८२ ।

जंबूदीवमहीए फलप्पमाणेण कालउवहिम्मि[1] । खेत्तफलं किज्जंतं छस्सयबाहत्तरी[2] होदि ॥ २७३८

६७२ ।

इगिणउदिं लक्खाणिं सदरिसहस्साणि छस्सयाणि पि । पचुत्तरो य परिही बाहिरया तस्स किंचूणा ॥ २७३९

९१७०६०५ ।

अट्ठरसजोयणाइं दीहा दीहद्धवाससपुण्णा । वासद्धबहलसहिदा णईमुहे जलचरा होंति ॥ २७४०

१८ । ९ । $\frac{9}{2}$

कालोवहिबहुमज्झे मच्छाण दीहवासबहलाणि । छत्तीसट्ठारसणवजोयणमेत्ताणि कमसो य ॥ २७४१

३६ । १८ । ९ ।

अवसेसठाणमज्झे बहुविहओगाहणेण संजुत्ता । मयरसिसुमारकच्छवमंडूकप्पहुदिया होंति ॥ २७४२

एवं कालसमुद्दो संखेवेणं पवण्णिदो एत्थ । तस्स[3] हरि ऽसखजीहो वित्थारं वण्णिदुं[4] तरइ ॥ २७४३

। एवं कालोदगवण्णणा समत्ता ।

दो, आठ, शून्य, नौ, छह, चार, छह, दो, छह, दो, एक, तीन और पांच, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजनप्रमाण कालोदसमुद्रका क्षेत्रफल है ॥ २७३७ ॥

५३१२६२६४६९०८२ ।

जम्बूद्वीपसम्बन्धी क्षेत्रफलके प्रमाणसे कालसमुद्रका क्षेत्रफल करनेपर वह उससे छहसौ बहत्तरगुणा होता है ॥ २७३८ ॥

$$(२९००००० ^२ - १३००००० ^२) - १००००० ^२ = ६७२ ।$$

उस कालोदसमुद्रकी बाह्य परिधि इक्यानबै लाख सत्तर हजार छहसौ पाच योजनसे किंचित् कम है ॥ २७३९ ॥ ९१७०६०५ ।

इस समुद्रके भीतर नदीप्रवेशस्थानमे रहनेवाले जलचर जीव अठारह योजन लंबे, लंबाईके आधे अर्थात् नौ योजनप्रमाण विस्तारसे सहित और विस्तारके अर्धभागप्रमाण ( साढ़े चार योजन ) बाहल्यसे संयुक्त होते हैं ॥ २७४० ॥ दीर्घता १८ । व्यास ९ । बाहल्य $\frac{9}{2}$ ।

कालोदसमुद्रके बहुमध्यमे स्थित मत्स्योकी लंबाई, विस्तार और बाहल्य क्रमसे छत्तीस, अठारह और नौ योजनमात्र है ॥ २७४१ ॥ दीर्घता ३६ । व्यास १८ । बाहल्य ९ ।

शेष स्थानोंमें मगर, शिशुमार, कछुआ और मेंढक आदि जलचर जीव बहुत प्रकारकी अवगाहनासे संयुक्त होते हैं ॥ २७४२ ॥

इसप्रकार यहां संक्षेपसे कालसमुद्रका वर्णन किया गया है। उसके विस्तारका वर्णन असंख्य जिह्वावाला हरि ही कर सकता है ॥ २७४३ ॥

इसप्रकार कालोदसमुद्रका वर्णन समाप्त हुआ।

---

१ द ब कालउहिम्मि. २ द ब छ्व्वाचरी. ३ द ब तक्क. ४ द ब वण्णिदो.

पोक्खरवरो त्ति दीवो परिवेढदि कालजलणिहिं सयलं । जोयणलक्खा सोलस रुदजुदो चक्कवालेणं ॥ २७४४

१६००००० ।

मणुसुत्तरधरणिधरं विण्णासभरहवसुमही तम्मि । कालविभाग हिमगिरि हेमवदो तह महाहिमव ॥ २७४५

हरिवरिसो णिसहद्दी विदेहणीलगिरिरम्मवरिसाइ । रुम्मिगिरी हेरण्णवसिहरी एरावदो त्ति वरिसो य ॥२७४६

एव सोलससंखा पोक्खरदीवम्मि अतरहियारा । एण्हिं ताण सरूव वोच्छामो[2] आणुपुव्वीए ॥ २७४७

कालोदयजगदीदो[3] समतदो अट्ठलक्खजोयणया । गंतूण त परिदो परिवेढदि माणुसुत्तरो सेलो ॥ २७४८

८००००० ।

तग्गिरिणो उच्छेहो सत्तरससयाणि एक्कवीसं च[5] । तीसब्भहिया जोयणचउस्सया गाढमिगिकोसं ॥ २७४९

१७२१[6] । ४३० को १ ।

जोयणसहस्समेक्कं बावीस सगसयाणि तेवीस । चउसयचउवीसाइ कमरुदा मूलमँज्झसिहरेसु ॥ २७५०

१०२२ । ७२३ । ४२४ ।

अब्भतरम्मि भागे टंकुक्किण्णो बहिम्मि कमहीणो । सुरखेयरमणहरणो अणाइणिहणो सुवण्णणिहो ॥ २७५१

चोद्दस गुहाओ तस्सि समंतदो होंति दिव्वरयणीओ । विजयाणं बहुमज्झे पणिधीसु फुरतकिरणाओ ॥ २७५२

इस सम्पूर्ण कालसमुद्रको, सोलह लाख योजनप्रमाण विस्तारसे सयुक्त पुष्करवरद्वीप मण्डलाकारसे वेष्टित किये हुए है ॥ २७४४ ॥ १६००००० ।

इस पुष्करद्वीपके कथनमें मानुषोत्तरपर्वत[1], विन्यास[2], भरतक्षेत्र[3], उसमे कालविभाग[4], हिमवान्[5]-पर्वत, हैमवतक्षेत्र[6], महाहिमवान्[7]पर्वत, हरिवर्ष[8], निषध[9]पर्वत, विदेह[10], नीलगिरि[11], रम्यकवर्ष[12], रुक्मि[13]पर्वत, हैरण्यवत[14]क्षेत्र, शिखरी[15]पर्वत और ऐरावत[16]क्षेत्र, इसप्रकार ये सोलह अन्तराधिकार हैं । अब अनुक्रमसे यहां उनका स्वरूप कहा जाता है ॥ २७४५–२७४७ ॥

कालोदकसमुद्रकी जगतीसे चारो ओर आठ लाख योजन जाकर मानुषोत्तर नामक पर्वत उस द्वीपको सब तरफसे वेष्टित किये हुए हैं ॥ २७४८ ॥ ८००००० ।

इस पर्वतकी उंचाई सत्तरहसौ इक्कीस योजन और अवगाह चारसौ तीस योजन व एक कोसप्रमाण है ॥ २७४९ ॥ उत्सेध १७२१ यो. । अवगाह ४३० यो. १ को. ।

इस पर्वतका विस्तार मूल, मध्य व शिखरपर क्रमसे एक हजार बाईस, सातसौ तेईस और चारसौ चौबीस योजनमात्र है ॥ २७५० ॥

मूलविस्तार १०२२ । मध्यविस्तार ७२३ । शिखरविस्तार ४२४ यो. ।

देव व विद्याधरोके मनको हरनेवाला, अनादिनिधन और सुवर्णके सदृश यह मानुषोत्तर पर्वत अभ्यन्तरभागमे टंकोत्कीर्ण और बाह्यभागमे क्रमसे हीन है ॥ २७५१ ॥

उस पर्वतमें चारों ओर क्षेत्रोके बहुमध्यभागमें उनके पार्श्वभागोमे प्रकाशमान किरणोंसे संयुक्त दिव्यरत्नमय चौदह गुफाये हैं ॥ २७५२ ॥

१ द ब रुम्म[°] २ द ब वोच्छामि. ३ द ब [°]णगरीदो. ४ द माणुसुत्तरा, ब माणुसुत्तर[°]. ५ द एक्कतीस च ६ द १७३१. ७ ब [°]मूलमज्झि[°]. ८ द ब रयणमओ.

ताण गुहाण रुंदं उदए बहलम्मि अम्ह उवएसो । कालवसेण पणट्ठो सरिकूले जादविडओ व्व[1] ॥ २७५३
अब्भंतरबाहिरए समंतदो होदि दिव्वतडवेदी । जोयणदलमुस्सेहो पणसयचावाणि वित्थारो ॥ २७५४

१ । द ५०० ।
२

जोयणदलवासजुदो अब्भतरबाहिरम्मि वणसंडो । पुव्विल्लवेदिएहिं समाणवेदीहि परियरिओ ॥ २७५५

१ ।
२

उवरि वि माणुसुत्तर[2] समंतदो दोण्णि होंति तडवेदी । अब्भतरम्मि भागे वणसंडो वेदितोरणेहि जुदो ॥ २७५६
बिउणम्मि सेलवासे जोयणलक्खाणि खिवसु पणदाल । तप्परिमाण सूई बाहिरभागे गिरिंदस्स ॥ २७५७

४५०२०४४ ।

एक्को जोयणकोडी लक्खा बादाल तीसछसहस्सा । तेरसजुदसत्तसया परिधीए[3] बाहिरम्मि अदिरेओ[4] ॥२७५८

१४२३६७१३ ।

अदिरेयस्स[5] पमाणं सहस्समेक्कं तिसयब्भहियं[6] । तीस धणू इगिहत्थो दहगुलाइं जवा पच ॥ २७५९

दं १३३० । ह १ । अ १० । ज ५ ।

उन गुफाओंके विस्तार उचाई और बाहल्यका उपदेश कालवश हमारे लिये नदीतटपर उत्पन्न हुए वृक्षके समान नष्ट हो गया है ॥ २७५३ ॥

इस पर्वतके अभ्यन्तर व बाह्य भागमें चारो ओर दिव्य तटवेदी है जिसका उत्सेध आध योजन और विस्तार पाचसौ धनुषप्रमाण है ॥ २७५४ ॥ उत्सेध यो. $\frac{1}{2}$ । विस्तार द. ५०० ।

उसके अभ्यन्तर व बाह्य भागमे पूर्वोक्त वेदियोके समान वेदियोंसे व्याप्त और आध योजनमात्र विस्तारसे सहित वनखण्ड है ॥ २७५५ ॥ $\frac{1}{2}$ ।

मानुषोत्तरपर्वतके ऊपर भी चारों ओर दो तटवेदिया हैं । इनके अभ्यन्तरभागमे वेदी व तोरणोंसे सयुक्त वनखण्ड स्थित है ॥ २७५६ ॥

इस पर्वतके दुगुणे विस्तारमें पैंतालीस लाख योजनोंको मिला देनेपर उसकी बाह्य सूचीका प्रमाण होता है ॥ २७५७ ॥ १०२२ × २ + ४५०००००० = ४५०२०४४ यो. ।

इस पर्वतकी बाह्य परिधि एक करोड ब्यालीस लाख छत्तीस हजार सातसौ तेरह योजनसे अधिक है ॥ २७५८ ॥ १४२३६७१३ ।

यह बाह्य परिधि उपर्युक्त प्रमाणसे जितनी अधिक है, उस अधिकताका प्रमाण एक हजार तीनसौ तीस धनुष एक हाथ दश अगुल और पाच जौ है ॥ २७५९ ॥

द. १३३०, ह. १, अं. १०, जौ ५ ।

१ द ब सरिकूडे जादत्रिदलोव्व २ द ब माणिसुत्तर° ३ द परिहीए. ४ द ब अभिरेओ. ५ द ब अधिरेयस्स. ६ द सहस्समेक च तीस अभहिय.

पणदाललक्खसंखा सूई अब्भतरम्मि भागम्मि । णवचउदुखतिदुचउइगिअककमेणेव परिहिजोयणया ॥२७६०

४५००००० । १४२३०२४९ ।

सूजीए कदिए कदि दहगुणमूल च लद्ध चउभजिद । समवट्टवसुमईए हवेदि त सुहमखेत्तफलं ॥ २७६१

णभएक्कपचदुगसगदुगसगम्मगपचातिदुखछक्केका । अक्कमे खेत्तफल मणुसजगे सेलफलजुत्तं[2] ॥ २७६२

१६०२३५७७२७२५१० ।

दुगुणाए सूजीए दोसु वासो विसोधिदस्स कदी । सोज्झस्स[3] चउब्भाग वग्गिय गुणिय च दसगुण मूलं ॥२७६३

सत्तखणवसत्तेका छच्छक्कचउक्कपंचचउएक्क । अकक्कमे जोयणया गणियफल माणुसुत्तरगिरिस्स ॥ २७६४

१४५४६६१७९०७ ।

उवरिम्मि माणुसुत्तरगिरिणो[4] बावीस दिव्वकूडाणिं । पुव्वादिचउदिसासु पत्तेक्क तिण्णि तिण्णि चेट्ठंति ॥ २७६५

वेरुलिय[5]असुमगब्भा सउगधी तिण्णि पुव्वदिब्भाए । रुजगो लोहियअजणणामा दक्खिणविभागम्मि ॥ २७६६

अभ्यन्तरभागमे इस पर्वतकी सूची पैतालीस लाख योजन और परिधि अंकक्रमसे नौ, चार, दो शून्य, तीन, दो, चार और एक, इन अकोसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजन है ॥ २७६० ॥ अभ्यन्तरसूची ४५००००० । परिधि १४२३०२४९ यो. ।

सूचीके वर्गके वर्गको दशसे गुणा करके उसके वर्गमूलमे चारका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना समानगोल क्षेत्रका सूक्ष्म क्षेत्रफल होता है ॥ २७६१ ॥

शून्य, एक, पाच दो, सात, दो, सात, सात, पाच, तीन, दो, शून्य, छह और एक, इन अकोके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजनप्रमाण मानुषोत्तरपर्वतके क्षेत्रफलसहित मनुष्यलोकका क्षेत्रफल है ॥ २७६२ ॥ $\sqrt{(४५०२०४४^२)^२ \times १०} - ४ = १६०१३५७७२७२५१०$ ।

दुगुणित बाह्यसूचीमेसे दोनो ओरके व्यास को घटाकर जो शेष रहे उसके वर्गको शोध्य राशिके चतुर्थ भागके वर्गसे गुणित करके पुन. दशगुणा कर वर्गमूल निकालनेपर [ वलयाकार क्षेत्रका ] क्षेत्रफल आता है ॥ २७६३ ॥

सात, शून्य, नौ, सात, एक, छह, छह, चार, पाच, चार और एक, इन अकोंके क्रमसे जो सख्या उत्पन्न हो उतने योजनप्रमाण मानुषोत्तरपर्वतका क्षेत्रफल है ॥ २७६४ ॥

$\sqrt{\{(४५०२०४४ \times २) - (१०२२ \times २)\}^२ \times \frac{२०४४^२}{४} \times १०} = १४५४६६१७९०७$ ।

इस मानुषोत्तर पर्वतके ऊपर बाईस दिव्य कूट स्थित है। इनमें पूर्वादिक चारों दिशाओंमेंसे प्रत्येकमे तीन तीन कूट हैं ॥ २७६५ ॥

इनमेंसे वैडूर्य, अश्मगर्भ और सौगन्धी, ये तीन कूट पूर्वदिशामे तथा रुचक, लोहित और अजन नामक तीन कूट दक्षिणदिशाभागमे स्थित हैं ॥ २७६६ ॥

१ द ब कमेणेण. २ द ब सेलपणजुत्त. ३ द ब सोऊस. ४ द गिरिणा. ५ द वेलुरिय.

अंजणमूलं कणयं[1] रजदं णामेहि पच्छिमदिसाए । फडिहकंपवालाइं[2] कूडाइ उत्तरादिसाए ॥ २७६७

तवणिज्जरयणणामा कूडाइं[3] दोण्णि वि हुदासणदिसाए । ईसाणदिसाभाए पहंजणो वज्जणामो त्ति ॥ २७६८

एक्को च्चिय वेलंबो कूडो चेट्ठेदि मारुददिसाए । णइरिदिदिसाविभागे णामेण सव्वरयणो त्ति ॥ २७६९

पुव्वादिचउदिसासु वण्णिदकूडाण अग्गभूमीसु । एक्केक्कसिद्धकूडा होंति त्रि मणुसुत्तरे सेले ॥ २७७०

गिरिउदयचउब्भागो उदयो कूडाण होदि पत्तेक्कं । तेत्तियमेत्तो रुंदो[4] मूले सिहरे तदद्धं च ॥ २७७१

४३० को १ । ४३० को १ । २१५ । $\frac{१}{२}$ |

मूलसिहराण रुंद मेलिय दलिदम्मि होदि जं लद्धं । पत्तेक्कं कूडाणं मज्झिमविक्खंभपरिमाणं ॥ २७७२

३२२ । को २ । $\frac{३}{४}$ |

मूलम्मि य सिहरम्मि य कूडाण होंति दिव्ववणसंडा । मणिमयमंदिररम्मा वेदीपहुदीहिं सोहिल्ला ॥ २७७३

चेट्ठंति माणुसुत्तरसेलस्स य चउसु सिद्धकूडेसु । चत्तारि जिणणिकेदा णिसहजिणभवणसारिच्छा ॥ २७७४

अंजनमूल, कनक और रजत नामक तीन कूट पश्चिम, तथा स्फटिक, अंक और प्रवाल नामक तीन कूट उत्तरदिशामें स्थित हैं ॥ २७६७ ॥

तपनीय और रत्न नामक दो कूट अग्निदिशामें तथा प्रभंजन और वज्र नामक दो कूट ईशानदिशाभागमें स्थित हैं ॥ २७६८ ॥

वायव्यदिशामें केवल एक वेलंबकूट और नैऋत्यदिशाभागमें सर्वरत्न नामक कूट स्थित है ॥ २७६९ ॥

मानुषोत्तरपर्वतके ऊपर पूर्वादिक चार दिशाओंमें बतलाये हुए कूटोंकी अग्रभूमियोंमें एक एक सिद्धकूट भी है ॥ २७७० ॥

इन कूटोंमेंसे प्रत्येक कूटकी उंचाई पर्वतकी उंचाईके चतुर्थ भागप्रमाण, तथा इतना ही उनका मूलमें विस्तार भी है। शिखरपर इससे आधा विस्तार है ॥ २७७१ ॥

उत्सेध यो. ४३०, को. १ । मूलविस्तार यो. ४३०, को. १ । शिखरविस्तार यो. २१५, को. $\frac{१}{२}$ ।

मूल और शिखरके विस्तारको मिलाकर आधा करनेपर जो प्राप्त हो उतना प्रत्येक कूटके मध्यम विस्तारका प्रमाण है ॥ २७७२ ॥

$$४३०\frac{१}{४} + २१५\frac{१}{८} - २ = ३२२\frac{११}{१६} = \text{यो. } ३२२, \text{ को. } २\frac{३}{४} ।$$

कूटोंके मूलमें व शिखरपर मणिमय मन्दिरोंसे रमणीय और वेदीआदिकोंसे सुशोभित दिव्य वनखण्ड स्थित हैं ॥ २७७३ ॥

मानुषोत्तरपर्वतके चारों सिद्धकूटोंपर निषधपर्वतपर स्थित जिनभवनोंके सदृश चार जिन-मन्दिर स्थित हैं ॥ २७७४ ॥

१ ब कहो रजवणामेहि, ब कण्णेय रजदणामेहि. २ द ब पडिहक°. ३ द ब कूडाए. ४ द ब तेत्तियमेत्ता वदे.

सेसेसुं कूडेसुं वेंतरदेवाण दिव्वपासादा । वररयणकंचणमया पुव्वोदिदवण्णणेहिं जुदा ॥ २७७५
पुव्वदिसाए जसस्सदिजसकंतजसोधरा तिकूडेसुं । कमसो अहिवइदेवा बहुपरिवारेहिं चेट्ठंति ॥ २७७६
दक्खिणदिसाए णंदो णंदुत्तरअसणिघोसणामा य । कूडतिदयम्मि वेंतरदेवा णिवसंति लीलाहिं ॥ २७७७
सिद्धत्थो वेसमणो माणसदेओ त्ति पच्छिमदिसाए । णिवसंति तिकूडेसुं तग्गिरिणो वेंतराहिवई ॥ २७७८
उत्तरदिसाए देओ सुदसणो मेघसुप्पबुद्धक्खा । कूडतिदयम्मि कमसो होंति हु मणुसुत्तरगिरिस्स ॥ २७७९
अग्गिदिसाए सादीदेओ तवणिज्जणामकूडम्मि । चेट्ठंति रयणकूडे भवणिंदो वेणुणामेण ॥ २७८०
ईसाणदिसाए सुरो हणुमाणो[1] वज्जणाभिकूडम्मि । वसदि पभंजणकूडे भवणिंदो वेणुधारि त्ति ॥ २७८१
वेलंबणामकूडे वेलंबो णाम मारुददिसाए । सव्वरयणम्मि णइरिदिदिसाए सो वेणुधारि त्ति ॥ २७८२
णइरिदिपवणदिसाओ वज्जिय अट्ठसु दिसासु पत्तेक्कं । तिय तिय कूडा सेसं[3] पुव्वं वा केइ इच्छंति ॥ २७८३
धादइसंडपवण्णिदइसुगारगिरिंदसरिसवण्णणया । आयामेण दुगुणा दीवम्मि य पोक्खरद्धम्मि ॥ २७८४

शेष कूटोंपर पूर्वोक्त वर्णनाओंसे संयुक्त उत्तम रत्न एवं सुवर्णमय व्यन्तरदेवोंके दिव्य प्रासाद हैं ॥ २७७५ ॥

मानुषोत्तरशैलके पूर्वदिशासम्बन्धी तीन कूटोंपर क्रमसे यशस्वान्, यशस्कान्त और यशोधर नामक तीन अधिपति देव बहुत परिवारके साथ निवास करते हैं ॥ २७७६ ॥

इसीप्रकार दक्षिणदिशाके तीन कूटोंपर नन्द ( नन्दन ), नन्दोत्तर और अशनिघोष नामक तीन व्यन्तरदेव लीलापूर्वक निवास करते हैं ॥ २७७७ ॥

उस पर्वतके पश्चिमदिशासम्बन्धी तीन कूटोंपर सिद्धार्थ, वैश्रवण ( श्रमण ) और मानसदेव ( मानुष ), ये तीन व्यन्तराधिपति निवास करते हैं ॥ २७७८ ॥

मानुषोत्तरपर्वतके उत्तरदिशासम्बन्धी तीन कूटोंपर क्रमशः सुदर्शन, मेघ ( अमोघ ) और सुप्रबुद्ध नामक तीन देव स्थित हैं ॥ २७७९ ॥

अग्निदिशाके तपनीय नामक कूटपर स्वातिदेव और रत्नकूटपर वेणु नामक भवनेन्द्र स्थित है ॥ २७८० ॥

ईशानदिशाके वज्रनाभिकूटपर हनुमान नामक देव और प्रभंजनकूटपर वेणुधारी ( प्रभंजन ) भवनेन्द्र रहता है ॥ २७८१ ॥

वायव्यदिशाके वेलम्ब नामक कूटपर वेलम्ब नामक और नैऋत्यदिशाके सर्वरत्नकूटपर वेणुधारी ( वेणुनीत ) भवनेन्द्र रहता है ॥ २७८२ ॥

आठ दिशाओंमेंसे नैऋत्य और वायव्य दिशाओंको छोड़कर शेष दिशाओंमेंसे प्रत्येकमें तीन तीन कूट हैं। शेष वर्णन पूर्वके ही समान है, ऐसा कितने ही आचार्य स्वीकार करते हैं ॥ २७८३ ॥

पुष्करार्द्धद्वीपमें भी धातकीखण्डमें वर्णित इष्वाकार पर्वतोंके सदृश वर्णनवाले और आयाममें दुगुणे [ दो इष्वाकार पर्वत स्थित ] हैं ॥ २७८४ ॥

१ द ब हणुणामो. २ द ब समंजण. ३ द ब सेसु.

दोण्णि नि इसुगाराणं विच्चाले होंति दोण्णि विजयवरा। चंदद्धसमायारा[1] एक्केक्का तासु मेरुगिरी ॥ २७८५

धादईसंडे दीवे जेत्तियकुडाणि जेत्तिया विजया। जेत्तियसरवर[2] जेत्तियसेलवरा जेत्तियणईओ ॥ २७८६

पोक्खरदीवद्धेसु तेत्तियमेत्ताणि ताणि चेट्ठंति। दोण्ण इसुगाराण गिरीण विच्चालभाएसु ॥ २७८७

विजया विजयाण तहा वेयड्ढाणं हवंति वेयड्ढा। मेरुगिरीणं मेरू कुलसेला कुलगिरीण च ॥ २७८८

सरियाण सरियाओ णाभिगिरिदाण णाभिसेलाणि। पणिधिगदा तियदीवे[3] च उस्सेहसम विणा मेरु[4] ॥ २७८९

एदाण रुंदाणि जंबूदीवम्मि भणिदरुंदादो। एत्थ चउग्गुणिदाइं णेयाइं जेण पढमविणा[5] ॥ २७९०

मुक्का मेरुगिरिंद कुलगिरिपहुदीणि दीवतिदयम्मि। वित्थारुच्छेहसमो केई एवं परूवेंति ॥ २७९१

छविदूण माणुसुत्तरसेलं कालोदगं च चेट्ठंति। चत्तारो विजयड्ढा दीवद्धे बारस कुलद्दी ॥ २७९२

दीवम्मि पोक्खरद्धे कुलसेलादी तह य दीहविजयड्ढा। अब्भंतरम्मि बाहिं अंकमुहा ते खुरप्प[6]संठाणा ॥ २७९३

वज्जिय जंबूसामलिणामाइं विजयसरगिरिप्पहुदि। जंबूदीवसमाण णामाणि एत्थ वत्तव्वा[7] ॥ २७९४

इन दोनो इष्वाकार पर्वतोके बीचमे अर्धचन्द्रके समान ( चक्ररथके समान ? ) आकारवाले दो उत्तम क्षेत्र और उनमे ( दोनो विदेहोमे ) एक एक मेरु पर्वत है ॥ २७८५ ॥

धातकीखण्डद्वीपमे जितने कुड, जितने विजय, जितने सरोवर, जितने श्रेष्ठ पर्वत और जितनी नदियां है, उतने ही वे सब पुष्करार्द्धद्वीपमे भी दोनो इष्वाकार पर्वतोके अन्तरालभागोमे स्थित हैं ॥ २७८६–२७८७ ॥

तीनो द्वीपोंमे प्रणिधिगत विजयोंके सदृश विजय, विजयार्द्धोंके सदृश विजयार्द्ध, मेरुपर्वतोंके सदृश मेरुपर्वत, कुलगिरियोंके सदृश कुलगिरि, नदियोंके सदृश नदिया, तथा नाभिगिरियोंके सदृश नाभिपर्वत हैं। इनमेसे मेरुको छोड़कर शेष सबकी उचाई समान है ॥ २७८८–२७८९ ॥

सर्व प्रथम कहे हुए विजयोको छोड इनका विस्तार यहां जम्बूद्वीपमें बतलाये हुए विस्तारसे चौगुणा जानना चाहिये ॥ २७९० ॥

मेरुपर्वतको छोडकर शेष कुलाचल आदिकोका विस्तार व उचाई तीनो द्वीपोमें समान है ऐसा कितने ही आचार्य निरूपण करते है ॥ २७९१ ॥

पुष्करार्द्धद्वीपमें चार विजयार्द्ध व बारह कुलपर्वत मानुषोत्तरशैल और कालोदकसमुद्रको छूकर स्थित है ॥ २७९२ ॥

पुष्करार्द्धद्वीपमें स्थित वे कुलपर्वतादिक तथा दीर्घविजयार्द्ध अभ्यन्तर व बाह्य भागमें क्रमसे अंकमुख और क्षुरप्रके सदृश आकारवाले हैं ॥ २७९३ ॥

यहां जम्बू और शाल्मली वृक्षोंके नामोंको छोडकर शेप क्षेत्र, तालाब और पर्वतादिकके नाम जम्बूद्वीपके समान ही कहने चाहिये ॥ २७९४ ॥

१ [अररथसमायारा]. २ द ब सरोवण. ३ द ब पणिधिसदातियवेदी ४ द ब अणा मेरु. ५ द ब पदणविणा. ६ ब कुरुप्प°. ७ द ब वत्तओ.

दोपासेसु य दक्खिणइसुगारगिरिस्स दो भरहखेत्ता । उत्तरइसुगारस्स य हवंति एरावदा दोण्णि ॥ २७९५
दोण्णं इसुगाराणं बारसकुलपव्वयाण विच्चाले । चेट्ठंति सयलविजया अरविवरसरिच्छसठाणा ॥ २७९६
अकायारा विजया हवंति अब्भंतरम्मि भागम्मि । सत्तिमुह[1] पिव बाहिं सयडुद्धिसमा[2] वि पस्सभुजा ॥ २७९७
चत्तारि सहस्साणि दुसया दसजोयणाणि दसभागा । विक्खंभो हिमवंते णिसहंतं चउग्गुणो कमसो ॥२७९८

| ४२१० । १० / १९ | १६८४२ । २ / १९ | ६७३६८ । ८ / १९ |
|---|---|---|

रुद्राणं तिण्णाण विक्खंभ मेलिदूण चउगुणिदं । सव्वाण णादव्वं रुदममास कुलगिरीण ॥ २७९९
दोण्ण इसुगाराण विक्खभ बेसहस्सजोयणया । तं पुव्वम्मि विमिस्सं दीवद्धे सेलरुद्धखिदी ॥ २८००

२००० ।

जोयणलक्खत्तिदयं पणवण्णसहस्स छस्सयाणि पि । चउसीदि चउब्भागा गिरिरुद्धखिदीए परिमाण ॥२८०१

३५५६८४ । ४ / १९

आदिमपरिहिप्पहुदीचरिमंतं इच्छिदाण परिहीसु । गिरिरुद्धखिदि सोधिय बारसजुदबेसएहिं भजिदूणं ॥२८०२

दक्षिण इष्वाकार पर्वतके दोनो पार्श्वभागोमें दो भरतक्षेत्र, और उत्तर इष्वाकार पर्वतके दोनो पार्श्वभागोमे दो ऐरावतक्षेत्र हैं ॥ २७९५ ॥

दोनो इष्वाकार और बारह कुलपर्वतोंके अन्तरालमे चक्रके अरोंके छेदोंके सदृश आकारवाले सब विजय स्थित है ॥ २७९६ ॥

सब क्षेत्र अभ्यन्तरभागमें अकाकार और बाह्यभागमे शक्तिमुख है। इनकी पार्श्वभुजायें गाड़ीकी उद्धिके समान है ॥ २७९७ ॥

हिमवान्पर्वतका विस्तार चार हजार दोसौ दश योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेसे दश भाग अधिक है। इसके आगे निषधपर्वतपर्यंत क्रमसे उत्तरोत्तर चौगुणा विस्तार है ॥ २७९८ ॥ हिमवान् $४२१०\frac{१०}{१९}$ । महाहिमवान् $१६८४२\frac{२}{१९}$ । निषध $६७३६८\frac{८}{१९}$ ।

इन तीनो पर्वतोके विस्तारको मिलाकर चौगुणा करनेपर जो प्राप्त हो उतने योजनप्रमाण सब कुलपर्वतोंका समस्त विस्तार जानना चाहिये ॥ २७९९ ॥

$$४२१०\frac{१०}{१९} + १६८४२\frac{२}{१९} + ६७३६८\frac{८}{१९} \times ४ = ३५३६८४\frac{४}{१९} ।$$

दोनो इष्वाकार पर्वतोका विस्तार दो हजार योजनप्रमाण है। इसको पूर्वोक्त कुलपर्वतोंके समस्त विस्तारमे मिला देनेपर पुष्करार्द्धद्वीपमे पर्वतरुद्धक्षेत्रका प्रमाण होता हैं ॥ २८०० ॥

$$२००० + ३५३६८४\frac{४}{१९} = ३५५६८४\frac{४}{१९} ।$$

पर्वतरुद्ध क्षेत्रका प्रमाण तीन लाख पचवन हजार छहसौ चौरासी योजन और चार भाग अधिक है ॥ २८०१ ॥ $३५५६८४\frac{४}{१९}$ ।

पुष्करार्द्धद्वीपकी आदिम परिधिसे लेकर अन्तिमान्त इच्छित परिधियोंमेंसे पर्वतरुद्ध क्षेत्रको कम करके शेषमें दोसौ बारहका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसको अपनी अपनी शलाकाओंसे

१ द सत्तमुह. २ द ब सयद्धिसमो.

**सगसगसलायगुणिदं होदि पुढं भरहपहुदिविजयाण । इच्छिदपदेसरुंदा तहिं तहिं तिण्णि णियमेणं ॥ २८०३**

**अहवा—**

**भरहादिसु विजयाणं बाहिररुंदम्मि आदिम रुंदं । सोहिय अडलक्खहिदे खयवड्ढी इच्छिदपदेसे ॥ २८०४**

**एक्कत्तालसहस्सा पंचसया जोयणाणि उणसीदी । तेहत्तरिउत्तरसदकलाओ अब्भंतरे भरहरुंदं ॥ २८०५**

४१५७९ $\frac{१७३}{२१२}$ ।

**भरहस्स मूलरुंदं चउगुणिदे होदि हेमवदभूए[1] । अब्भंतरम्मि रुंदं तह हरिवरिसस्स चउगुणिदं ॥ २८०६**

१६६३१९ $\frac{५६}{२१२}$ । ६६५२७७ $\frac{१२}{२१२}$ ।

**हरिवरिसो चउगुणिदो रुंदो अब्भंतरे विदेहस्स । सेसवरिसाण रुंदं पत्तेक्कं चउगुणा हाणी ॥ २८०७**

२६६११०८ $\frac{४८}{२१२}$ । ६६५२७७ $\frac{१२}{२१२}$ । १६६३१९ $\frac{५६}{२१२}$ । ४१५७९ $\frac{१७३}{२१२}$ ।

**एवं सगसगविजयाणं आदिमरुंदपहुदीओ । बाहिरचरिमपदेसे रुंदंतिमं ति[2] वत्तव्वं ॥ २८०८**

गुणा करनेपर नियमसे भरतादिक क्षेत्रोंका वहां वहां इच्छित स्थानमें (आदि, मध्य और अन्तमें) तीनों प्रकारका विस्तारप्रमाण होता है ॥ २८०२–२८०३ ॥

९१७०६०५—३५५६८४ – २१२ × १ = ४१५७९ $\frac{१७३}{२१२}$ भ. क्षे. का आदिविष्कम्भ ।

अथवा—

भरतादिक क्षेत्रोंके बाह्य विस्तारमेंसे आदिम विस्तारको घटाकर जो शेष रहे उसमें आठ लाखका भाग देनेपर इच्छित स्थानमें क्षय-वृद्धिका प्रमाण आता है ॥ २८०४ ॥

६५४४६ $\frac{१३}{२१२}$ – ४१५७९ $\frac{१७३}{२१२}$ – ८००००० = $\frac{१२६४९११}{४२४०००००}$ हा. वृ. ।

इकतालीस हजार पांचसौ उन्यासी योजन और एकसौ तिहत्तर भाग अधिक भरतक्षेत्रका अभ्यन्तरविस्तार है ॥ २८०५ ॥ ४१५७९ $\frac{१७३}{२१२}$ ।

भरतक्षेत्रके मूलविस्तारको चारसे गुणा करनेपर हैमवतक्षेत्रका अभ्यन्तरविस्तार और इसको भी चारसे गुणा करनेपर हरिवर्षका अभ्यन्तरविस्तार होता है ॥ २८०६ ॥

हैमवत १६६३१९ $\frac{५६}{२१२}$ । हरि ६६५२७७ $\frac{१२}{२१२}$ ।

हरिवर्षक्षेत्रके विस्तारको चारसे गुणा करनेपर विदेहक्षेत्रका अभ्यन्तरविस्तार होता है। फिर इसके आगे शेष क्षेत्रोंके विस्तारमें क्रमशः चतुर्गुणी हानि होती गई है ॥ २८०७ ॥

विदेह २६६११०८ $\frac{४८}{२१२}$ । रम्यक ६६५२७७ $\frac{१२}{२१२}$ । हैरण्यवत १६६३१९ $\frac{५६}{२१२}$ । ऐरावत ४१५७९ $\frac{१७३}{२१२}$ ।

इसप्रकार अपने अपने क्षेत्रोंका आदिम विस्तार आदि है। अब बाह्य चरम प्रदेशपर इनका अन्तिम विस्तार कहा जाता है ॥ २८०८ ॥

१ द ब हेमवभूये. २ द ब बाहिरंदुचरिमपदेसे रुंदतिवचि.

पंणसट्ठिसहस्साणिं[1] चउस्सया जोयणाणि छादाल । तेरस कलाओ भणिद भरहक्खिदिबाहिरे रुद्दं ॥ २८०९

६५४४६ । $\frac{१३}{२१२}$

एत्थ वि पुव्वं वं[2] णेदव्वं ।

पुक्खरवरद्धदीवे खुल्लयहिमवंतसिहरिमि[3]ज्झिल्ले । पउमं[4]दहपुंडरीए पुव्ववरदिसम्मि णिग्गदणदीओ ॥ २८१०

अट्ठेक्कछअट्ठतिय अककमे जोयणाणि गिरिउवरि । गतूण पत्तेक्क दक्खिणउत्तरदिसम्मि जंति कमे ॥ २८११

३८६१८ ।

धादइसंडपवण्णिददोण्णं मेरूण सव्ववण्णणयं । एत्थेव य वत्तव्व गयदंतभद्दसालकुरुरहिदं[5] ॥ २८१२

छक्केक्कएक्कछद्दुगछक्केक्क जोयणाणि मेरूण । अब्भतरभागट्ठियगयदंताणं चउण्हाण ॥ २८१३

१६२६११६ ।

णवइगिदोदोचउणभदो अक्कमेण[6] जोयणा दीह । दोमेरूणं बाहिरगयदंताणं चउण्हाणं ॥ २८१४

२०४२२१९ ।

छत्तीस लक्खाणिं अडसट्ठिसहस्सतिसयपणतीसा । जोयणयाणिं पोक्खरदीवद्धे होदि कुरुचावं ॥ २८१५

३६६८३३५ ।

पैंसठ हजार चारसौ छ्यालीस योजन और तेरह कला अधिक भरतक्षेत्रका बाह्य भागमें विस्तार कहा गया है ॥ २८०९ ॥ १४२३०२४९ – ३५५६८४$\frac{४}{१९}$ – २१२ × १ = ६५४४६$\frac{१३}{२१२}$ ।

पहिलेके समान यहापर भी हैमवतादिक क्षेत्रोका विस्तार चतुर्गुणी वृद्धि व हानिरूप जानना चाहिये ।

पुष्करार्धद्वीपमें क्षुद्रहिमवान् और शिखरी पर्वतपर स्थित पद्मद्रह व पुण्डरीकद्रहके पूर्व और पश्चिमदिशासे निकली हुई नदियां अकक्रमसे आठ, एक, छह, आठ और तीन अकप्रमाण अर्थात् अड़तीस हजार छहसौ अठारह योजनमात्र पर्वतके ऊपर जाकर क्रमसे प्रत्येक दक्षिण व उत्तरदिशाकी ओर जाती है ॥ २८१०–२८११ ॥ ३८६१८ ।

धातकीखण्डमे वर्णित दोनों मेरुओका समस्त वर्णन गजदन्त, भद्रशाल और कुरुक्षेत्रोंको छोड़कर यहापर भी कहना चाहिये ॥ २८१२ ॥

छह, एक, एक, छह, दो, छह और एक, इन अंकोके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजनप्रमाण मेरुओंके अभ्यन्तरभागमे स्थित चारों गजदन्तोकी लबाई है ॥ २८१३ ॥

१६२६११६ ।

नौ, एक, दो, दो, चार, शून्य और दो, इन अंकोके क्रमसे जो संख्या प्राप्त हो उतने योजनप्रमाण दोनों मेरुओंके बाह्यभागमे स्थित चारो गजदन्तपर्वतोंकी लबाई है ॥ २८१४ ॥

२०४२२१९ ।

पुष्करार्द्धद्वीपमे कुरुक्षेत्रका धनुष छत्तीस लाख अड़सठ हजार तीनसौ पैंतीस योजनमात्र है ॥ २८१५ ॥ ३६६८३३५ ।

१ द पण्णट्ठ २ द ब पुव्व णेदव्व. ३ द ब 'सिहर. ४ द पउद्दसह°, ब पउमद्दसह°. ५ ब गयदतभद्दसीलकुररहिदा. ६ द ब अककमेणाणि

चोद्दसजोयणलक्खा छासीदिम्हिस्सणवसयाइं इगितीसा । उत्तरदेवकुरूए पत्तेक्कं होदि रजुबाणो ॥ २८१६

१४८६९३१ ।

चउजोयणलक्खाणि छत्तीससहस्स णवसयाइं पि । सोलसजुदाणि कुरवे' जीवाए होदि परिमाणं ॥ २८१७

४३६९१६ ।

इसुवग्गं चउगुणिदं जीवावग्गम्मि खिवत तम्मि तदो । चउगुणबाणविहत्ते लद्धं वट्टस्स विक्खंभो ॥ २८१८

पण्णारसलक्खाणि उणवीससहस्सयाइं छव्वीसा । इगिवीसजुदसदंसा पोक्खरकुरुमंडले खेत्तं ॥ २८१९

१५१९०२६ । $\frac{१२१}{२१२}$

सत्तारसलक्खाणिं चोद्दसजुदसत्तहत्तरिसयाणिं । अट्ठकलाओ पोक्खरकुरुवसए होदि वक्कइसू ॥ २८२०

१७०७७१४ । $\frac{८}{२१२}$

बे लक्खा पण्णारससहस्ससत्तसयअट्ठवण्णाओ । पुव्वावरेण रुंदं दीवद्धे भद्दसालवणं ॥ २८२१

२१५७५८ ।

एक्केक्कभद्दसालरुंदा—२४५१ । $\frac{७०}{८८}$[4]

उत्तरदक्खिणभागट्ठिदाणं जो होदि भद्दसालाणं[6] । विक्खंभो कालवसा उच्छिण्णो तस्स उवदेसो ॥ २८२२

उत्तर और देवकुरुमेंसे प्रत्येकका ऋजुबाण चौदह लाख छ्यासी हजार नौसौ इकतीस योजनप्रमाण है ॥ २८१६ ॥ १४८६९३१ ।

कुरुक्षेत्रकी जीवाका प्रमाण चार लाख छत्तीस हजार नौसौ सोलह योजनमात्र है ॥२८१७॥

४३६९१६ ।

बाणके वर्गको चौगुणाकर उसे जीवाके वर्गमें मिला दो पुनः चौगुणे बाणका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना गोलक्षेत्रका विस्तार होता है ॥ २८१८ ॥

पुष्करद्वीपसम्बधी कुरुओंका मण्डलाकार क्षेत्र पन्द्रह लाख उन्नीस हजार छब्बीस योजन और एकसौ इक्कीस भाग अधिक है ॥ २८१९ ॥ १५१९०२६ $\frac{१२१}{२१२}$ ।

पुष्करद्वीपसम्बन्धी कुरुक्षेत्रका वक्रबाण सत्तरह लाख सतहत्तरसौ चौदह योजन और आठ कलाप्रमाण है ॥ २८२० ॥ १७०७७१४ $\frac{८}{२१२}$ ।

पुष्करार्द्धद्वीपमें भद्रशालवनका पूर्वापर विस्तार दो लाख पन्द्रह हजार सातसौ अट्ठावन योजनमात्र है ॥ २८२१ ॥ २१५७५८ ।

एक एक भद्रशालका विस्तार २४५१ $\frac{७०}{८८}$ ।

उत्तर-दक्षिण भागमें स्थित भद्रशालवनोंका जो कुछ विस्तार है, उसका उपदेश कालवश नष्ट हो गया है ॥ २८२२ ॥

१ द कक्खे २ द चउवीस. ३ द मगले ४ द $\frac{५६८}{२११२}$, ब $\frac{५१}{२१२}$ । ५ द क 'ठिदाणि ६ द ब भद्दसालवण.

गिरिभद्दसालविजया वक्खारविभंगसरिसुरारण्णा । पुव्वावरवित्थारा पोक्खरदीवे विदेहाणं ॥ २८२३[1]

एदाणं पत्तेक्कं मंदरसेलाण धरणिपट्ठम्मि । जोयणचउणवदिसया विक्खंभो पोक्खरद्धम्मि ॥ २८२४

९४०० ।

दो लक्खा पण्णारससहस्ससत्तसयसट्ठवण्णाओ । जोयणया पुव्वावररुंदो एक्केक्कभद्दसालाणं ॥ २८२५

२१५७५८ ।

उणवीससहस्साणि सत्तसया जोयणाणि चउणउदी । चउभागो पत्तेक्कं रुंदा चउसट्ठिविजयाणं ॥ २८२६

१९७९४ । $\frac{1}{4}$

दुसहस्सजोयणाणि वासा वक्खारयाण पत्तेक्कं । पंचसयजोयणाणि विभंगसरियाण विक्खंभो ॥ २८२७

२००० । ५००

एक्करससहस्साणि जोयणया छस्सयाणि अडसीदी । पत्तेक्कं वित्थारो देवारण्णाण दोण्णं पि ॥ २८२८

११६८८ ।

मंदरगिरिपहुदीणं णियणियसखाए ताडिदं[2] तदिदं । णियणियरुद्धा वासा वासाणं होदि पिंडफलं ॥ २८२९

तं पिंडमट्ठलक्खेसु सोधिदे जं हवे सेसं[3] । णियसखाए भजिदे णियणियवासा हवंति पत्तेक्कं ॥ २८३०

पुष्करद्वीपमे विदेहोंके गिरि, भद्रशाल, विजय, वक्षार, विभंगनदियां और देवारण्य, ये पूर्व-पश्चिम विस्तृत हैं ॥ २८२३ ॥

पुष्करार्द्धद्वीपमें इन मन्दरपर्वतोमेंसे प्रत्येकका विस्तार पृथिवीपृष्ठपर चौरानबैसौ योजनप्रमाण है ॥ २८२४ ॥ ९४०० ।

प्रत्येक भद्रशालका पूर्वापरविस्तार दो लाख पन्द्रह हजार सातसौ अट्ठावन योजनप्रमाण है ॥ २८२५ ॥ २१५७५८ ।

चौसठ विजयोंमेंसे प्रत्येकका विस्तार उन्नीस हजार सातसौ चौरानबै योजन और चतुर्थ भागसे अधिक है ॥ २८२६ ॥ १९७९४ $\frac{1}{4}$ ।

प्रत्येक वक्षारोंका विस्तार दो हजार योजन और प्रत्येक विभंगनदियोंका विस्तार पांचसौ योजनमात्र है ॥ २८२७ ॥ २००० । ५०० ।

दोनों देवारण्योंमेंसे प्रत्येकका विस्तार ग्यारह हजार छहसौ अठासी योजनप्रमाण है ॥ २८२८ ॥ ११६८८ ।

[ इष्टसे रहित ] मन्दरपर्वतादिकोंके अपने अपने विस्तारको अपनी अपनी संख्यासे गुणित करनेपर जो प्राप्त हो वह अपने अपने द्वारा रुद्ध विस्तार होता है । इन विस्तारोंका जो पिण्डफल हो उस पिण्डफलको आठ लाखमेंसे घटाकर शेषको अपनी संख्यासे भाजित करनेपर प्रत्येकके अपने अपने विस्तार होते हैं ॥ २८२९–२८३० ॥

१ द ब °वित्थारो. २ द ब ताडिद. ३ द ब स पिंड अट्ठसु लक्खेसु सोधिदे सव्वदेसेस.

